# दो शब्द

वह जो किसी ने कहा है न कि भगवान मिलें तो मिलें, पर इनसान नहीं मिलता ; बस वही समझ लीजिए की गांधी-टोपी की लीडरी तो हजार मिलती है, पर गांधीत्व का सच्चा प्रतिनिधि 'कोई त्याग का धनी' तो चिराग लेकर ढूँढ़ने पर भी बिरला ही मिलता है आजकल। और मिलें भी तो कैसे मिलें—दुनिया तो दंगियल और दबंग की रही है—दर्दमन्द की नहीं। आज तो—

**'बढ़ाकर हाथ जो ले ले,**
**यहाँ मीना उसीका है।'**

जभी तो हमारे लीडरों के लिए हमारी जबान पर जितनी स्तुति है उसकी आधी भी आन्तरिक भक्ति नहीं। बस, हम सर नवाकर नमस्कार तो करते हैं, पर दिल उँड़ेल प्यार नहीं कर पाते।

आज जमाना है गांधी-टोपी का। जमीन उसकी, आसमान उसका। और, हक भी तो उसी का सरासर। उसीने तो बे-बैर, बे-हथियार, बे-रक्तपात की लड़ाई की निराली योजना ईजाद कर विदेशियों की सारी फौजी शक्ति की बैठे-बिठाए मुश्कें बाँध दीं।

एक दिन श्रीकृष्ण ने दो प्रलयिनी सेनाओं के बीच खड़े होकर भावी रक्तपात से कातर अर्जुन के गिरते हुए दिल को थाम उनके हाथों खून की नदियाँ बहवाई थीं सत्य और धर्म की रक्षा के लिए। उनकी वही मृत्युञ्जयी वाणी आज भी ज्ञानकोष में मानव-कल्याण का एक चिरन्तन उत्स है। सैकड़ों सदियों के बाद, प्राची और प्रतीची—दो विरोधिनी विचार-सेनाओं के बीच खड़े हो, भारत के हाथों में अहिंसा का गांडीव देकर महात्मा गांधी ने जिस विश्व-विजय की चेष्टा की, उसे 'बिजली और बारूद की हामी' दुनिया आँखें फाड़ देखती रही। भारत के सुदूर तट से आते हुए अहिंसा के इस शंख-नाद को सुनकर पाश्चात्य जगत् की युग-युग की साधना की विराट् व्यर्थता उसकी मदान्ध आँखों पर झलक उठी।

आखिर हमारे यहाँ तो वह गुल खिला कि ब्रिटिश-साम्राज्य की नींव तक तिलमिला उठी—उड़ गये अँगरेजों के होश, उखड़ गये उनके पाँव ; और दुनिया ने दाँतों तले उँगली देकर जेल की मारी गांधी-टोपी की गद्दी नशीनी देखी।

यों हमारी आजादी तो आई, मगर जिम्मेवारी अभी नहीं आई ; और जबतक वह नहीं आती, आजादी आई न आई—दोनों बराबर। आखिर वह स्वराज्य भी क्या जो सुराज का मुहताज ही रह गया।

हाय रे मसनद का मद और हाय रे अनमोल अवसरों का आकस्मिक अवतरण! तुमने राजतंत्र का पल्ला थाम गांधीत्व की भित्ति की नैतिक नींव को भी हिलाकर ही तो दम लिया आखिर। आज तो त्याग

के जिस व्रती को थोड़ा-सा भी ऊपर से खुरचो तो नीचे से वह हमारे ही जैसा दुनियादारी का मारा स्वार्थ का पुतला निकल आता है—न जाने कैसे।

क्या-क्या चुटीली चुटकियाँ हैं कि जो गांधी-टोपी कल तक अहिंसा की रणसज्जा की वर्दी थी वह आज मसनदी और मतलबी मनोवृत्ति की टट्टी हो चली है!

तो, क्या हाथी के दाँत दिखाने को वह और थे, यह खाने को और हैं? हाय राम! न देश आजाद होता न यों पर्दाफाश होता!

तो यह आजादी क्या आई, खादी की पाँचों उँगलियाँ घी में आई। मगर हसरत तो है गांधी-टोपी के उस अभिसार पर कि यों आँख का पानी ढाल-लुढ़क चले—चाँदी की चकाचौंध में बाजार की अँधेरी गलियाँ छानने।

गांधीजी तो घर फूँककर मैदान में आये। इधर हम मैदान लेते हैं घर सजाने के लिए!

आखिर गांधी-टोपी की विभूति की तह में अनुभूति न रही, तो फिर उसकी तूती कब तक बोल पायेगी इस छान-बीन के दिन में?

बस अवलम्ब हैं वे धीर-वीर दिग्गज, जो इस आजादी की अवैध आँधी में भी गांधी की थाती को सँजोये ज्यों-के-त्यों खड़े हैं अङ्गद की तरह अपने पैर रोपे। झूमकर रह गई अप्सराएँ ईर्द-गिर्द, उनकी पेशानी पर बल नहीं, तप-भंग तो दूर। हो न हो, वह दिन दूर नहीं जब इनकी लगन और शासन की उद्दीपना पर ढुलमुल लचीलों के उखड़ते पाँव भी अपनी जगह थाम लेंगे।

आज भी कांग्रेस के अन्दर चन्द ऐसे ही 'जवाहर' हैं जिनका जौहर जाहिर है जगत् के जर्रे-जर्रे पर। हम उन्हें सर और आँखों पर ही बिठाकर दम नहीं लेते, उन्हें दिल में भी समेट लेते हैं बराबर। उनके लिए हमारे दिल के अन्दर इज्जत ही नहीं, मुहब्बत भी है भरपूर।

श्री राजेन्द्र बाबू का भी ऐसा ही अनूठा व्यक्तित्व है। उनके साथ प्रतिभा और विद्वता ही नहीं, कर्मनिष्ठा भी है बेजोड़ और नस-नस में भरी सेवा की सदाशयता भी। एक ओर विद्या और विचार से निखरी हुई बुद्धि, दूसरी ओर त्याग और तपस्या की सहज दीप्ति। यह बात और है कि उनकी यह सहज अच्छाई जितनी उनकी शक्ति है उतनी ही दुनियादारी के लिहाज से कमजोरी भी।

हम तो पाते हैं कि वे औरों के लिए जितने मुलायम हैं उतना ही अपने लिए कठोर। शायद आदमी का इनसान होने का दावा तभी तक निभ पाता है जब वह गैर के लिए आँखों में पानी रखता है और अपने लिए आँखों पर ठिकरी। उन्होंने न अपना स्वास्थ्य देखा न स्वार्थ, बस देखा देश के गले की फाँस और फिर चट दे बैठे अपना सर, शरीर और सरबस। आज भी उसी के लिए जी रहे हैं—उसी के लिए मर रहे हैं।

याद आ रहा है आज हमें वह दिन जब महात्मा गांधी ने पहले-पहल अपने देश में असहयोग का शंख फूँका था। न जाने उस वाणी में क्या ऐसी प्रेरणा—क्या ऐसी बिजली थी कि भारत की सोई हुई आत्मा चौंककर जाग उठी। जो आग न जाने कब से बुझी हुई-सी दिखती रही वह जैसे दबी हुई निकली। क्या ऐसी फूँक आई कि लगी लौ देने! एक नई चेतना ही नहीं, स्वाभिमान की एक उद्दीपना भी आई।

यह जाग्रत चेतना का स्पन्दन किसी नई दिशा का संकेत ही नहीं, एक नये युग का आवाहन होकर आया। अब गले की साँकल को किसी भी मुँह-मीठी पालिसी की पालिश पर गले का हैकल करार देना दुस्वार हो गया। बस, कंठाभरण निकल आया बेड़ियों का एक विकट बन्धन। नौकरशाही की टेबुल के

बचे-खुचे टुकड़ों पर दुम हिलानेवालों के लिए भी पंजाब-हत्याकांड के विषम घूँट को गले से उतारना जान का बवाल हो गया। इधर—

कबिरा खड़ा बजार में, लिये लुकाठी हाथ।
जो घर फूँके आपना, चले हमारे साथ॥

मगर सरकारी शासन का कुछ ऐसा आतंक था कि हमारी तरह कितने तो बस उठ-उठकर बैठ गये; 'कब न जाने क्या हो' लिये रह गये—'हो जो हो' वाले बाजी ले गये।

उठती जवानी की अँगड़ाइयों को छोड़िए; वह तो दाएँ देखती न बाएँ, अपने आवेश के जोश में हथेली पर न जान रखते देर न दिल। उसके लिए तो स्कूल या कॉलेज छोड़ना बाएँ हाथ का खेल ठहरा। फिर भी पहली रौ में इने-गिने ही आये, दल-के-दल नहीं। हाँ, जिनके कंधों पर घर का भार था उनके लिए कंधे झाड़ सरकारी संसर्ग से अलग होना खेल नहीं था। न दरबार की कुर्सी छूट पाती रही, न सरकारी कचहरी की दाल-रोटी। हमारे यहाँ जो दस-बीस छोड़ पाये वे कुछ वैसी हलचल उठा न सके और न उनके आँखें फेर हाथ खींच लेने से शासन का सूत्र ढीला पड़ा। हाँ, उनमें चन्द ऐसे भी जरूर निकले जिनकी एक अपनी निराली आन थी। उनका यों जान और माल हथेली पर रख ब्रिटिश शेर से पंजा लेना एक अचरज-सा लगा। एक चर्चा भी चली, एक सनसनी भी रही।

न जाने क्या गान्धी की मोहिनी ने उनके अन्दर उड़ेल दिया कि वे अपने-आपमें न रहे; एक ऊँचे स्वप्न-सौध के पीछे अपने को लुटाकर निःस्व करते पर हाथ काट बैठे। उस नशा का मारा कोई आजतक लौटा नहीं···क्या से क्या हो गया दो पल में!

उन दिनों राजेन्द्र बाबू की वकालत तून पर थी। उसने दिन-दूनी रात-चौगुनी की गति ले रखी थी। अदालत में जैसी उनकी धाक थी वैसी उस सिन में किसी और की क्या होगी। बड़े-बूढ़े भी उनकी सूझ और बूझ के कायल थे। वह दिन दूर नहीं कि हाइकोर्ट की जजी उनके दर पर माथा टेकती—अगर गांधी की आँधी में पड़ उस सुनहली सम्भावना की धज्जियाँ उड़ाने पर वे तुल नहीं जाते। न जर की एक चली और न पद की।

उस जमाने के जो विज्ञ, समृद्ध और प्रमुख गिने जाते रहे, उनकी निगाह में तो राजेन्द्र बाबू की यह मनमानी निरी नादानी बनकर आई!

बस, अपनी-अपनी प्रकृति अपनी-अपनी दृष्टि। 'सदृशं चेष्टते स्वस्याः प्रकृतेर्ज्ञानवानपि'[1]।

वे समझ भी नहीं पाते रहे कि साबरमती-फैक्ट्री में ढले हुए अहिंसा के ये अद्भुत अप्रयुक्त अस्त्र यूरोपीय साइन्स के आविष्कारों की सांघातिक सत्ता के आगे कहाँ तक लोहा ले पायेंगे। राष्ट्र के अन्तर में आत्मबल का संचार और राजनीति के मन्दिर में सत्य और नैतिकता की प्राण-प्रतिष्ठा की योजना भौतिक सभ्यता के उन उपासकों के लिए टेढ़ी खीर निकली। यह संन्यास से संसार के और विराग से व्यवहार के मेल-जोल का एक अजीबोगरीब प्रयोग उनके लिए एक रहस्य ही नहीं, विस्मय भी था और साथ-साथ एक कुतूहल—एक व्यंग्य भी। भला महात्मा गांधी मानव-प्रकृति से जो 'कर' माँगते हैं वह कितने दे पायेंगे आज की जैसी दुनिया में?

यह न था कि वे अपने देश पर किसी विदेशी शासन को दिल से तरजीह देते रहें, पर गान्धी-जैसे एक जनूनी मदारी के डमरू पर मैदान में उतरकर कुलाँच लेने के वे कायल न थे—आखिर इस सौ-पचास

---

[1] ज्ञानवान् भी अपनी प्रकृति के अनुसार चेष्टा करता है। (गीता, ३—३३)

के असहयोग की अँगड़ाइयों से सरकारी रोब-दाब पर तो कोई वैसी आँच आने से रही, और इधर पहाड़ से टक्कर लेकर मुँह की खायें। विदेशी शासन के अधीन ही सही, अपनी एक आन तो है, उसको भी खटाई में डाल बैठें एक अनिश्चित के फेर में पड़! देश में कुछ वैसी जागृति या आत्माभिमान की सरगर्मी भी होती, तो खैर यह तान-तेवर निभ भी पाता किसी हद तक। यों तो खूँ लगाकर शहीदों में नाम लिखाने को तैयार नहीं।

इस 'नरम दल' की टोली की तूती बोलती रही बिहार में उन दिनों। राजेन्द्र बाबू तो सदा से उनके भी प्रिय रहे। और क्यों न होते? वे तो रह आये हैं एक अजातशत्रु जिसे हम हर-दिल-अजीज कहें। हम उनसे किसी बात में सहमत न हों, न सही; पर किसी बात पर उनसे उखड़ नहीं पाते। उनमें बात बनाने की वैसी पटुता चाहे न हो; पर कटुता तो उनको छू तक नहीं गई है। किसी का माथा जा चढ़े या आस्तीनें चढ़ आयें, यह तो एक अनहोनी-सी बात है उनके रहते।

मगर उनको कैसे क्या कहा जाय, उनके शुभ-चिन्तकों को यही सरकन्दनी थी। उनकी धारणा थी गलत या सही कि राजेन्द्र बाबू के बड़े भाई महेन्द्र बाबू भी इस तूफान-बेतमीजी में आँख मूँद कूदने से खिंचे बैठे हैं, गो खुल्लमखुल्ला एलान कर भाई को किसी मुश्किल में डालना नहीं चाहते।

आखिर असहयोग का पर्व तो कुछ देवकी का आठवाँ गर्भ नहीं जो राजेन्द्र बाबू जैसा होनहार और समझदार ऐसे बवंडर को रुख कर अपनी नाव पर पाल बदल दे—इस अन्धेर की भी कोई हद है! कहीं मँझधार नाव डूब गई तो! बेचारे सीधे-सादे आदमी ठहरे, कोई दाँव-पेंच नहीं। दो दिन चम्पारन के किस्से में गान्धी का साथ रहा, बस उनकी विश्वास-प्रवण आत्मा महात्मा के चमत्कार पर लोट पड़ी।

पर यह कब और कैसे छेड़ा जाय, इसका स्वरूप और क्रम क्या हो—इस प्रश्न का समाधान नहीं। आखिर शेर को उसकी माँद में पछाड़े कौन?

वैसे तो यह चर्चा न जाने कितने दिन चली होगी; पर एक दिन मुझे भी देखने-सुनने का मौका मिल गया। राजेन्द्र बाबू को घटना शायद याद न हो, और याद रहने की वैसी कोई वजह भी नहीं; पर मैं तो इसे भूल नहीं पाया हूँ।

उस दिन राजेन्द्र बाबू के साथ दो-चार और हमजोली थे। उनमें एक मुसलमान सज्जन भी थे, जो शायद खिलाफत-आन्दोलन की टेक लेकर असहयोग में सहयोगी थे। इधर तो चन्द बुजुर्गों की टोली थी, जो अपनी ही धुन की धनी थी।

हमें लगा कि जो कुछ मतभेद है वह औषध का चुनाव लेकर—कुछ रोग का निदान लेकर नहीं। एक तो आत्मबल या अहिंसा का नुस्खा उनकी निगाह में किसी ऐसे मर्ज की दवा नहीं, दूजे वे किसी अजान या उत्कट प्रयोग को जगह नहीं दे पाते रहे। उनके इलाज की परिपाटी तो सरकारी ड्योढ़ी पर सालाना प्रस्तावों की डाली थी, जिसमें देर चाहे जो हो, पर किसी वैसे संघर्ष या उलट-फेर का डर नहीं।

आखिर बातें छिड़कर रहीं। इधर से यही बँधी-सधी दलील चली कि—

[1]"यो ध्रुवाणि परित्यज्य अध्रुवं परिषेवते।
ध्रुवाणि तस्य नश्यन्ति अध्रुवं नष्टमेव हि॥"

---

[1]तात्पर्य यह कि जो निश्चित को छोड़ अनिश्चित का आश्रय लेता है उसका निश्चित (उपलब्ध या प्राप्त) भी नष्ट हो जाता है—अनिश्चित (प्राप्य) तो नष्ट है ही (क्योंकि वह अभी अप्राप्त है)।

तभी उधर से नहले पर दहला आया—"जी नहीं—

[1]"न संशयमनारुह्य नरो भद्राणि पश्यति ।
संशयं पुनरारुह्य यदि जीवति पश्यति ॥

"अजी सीधी उँगलियों घी नहीं निकलता । आप स्वराज्य चाहते हैं तो फिर अपना सर दीजिए या स्वार्थ । सर दे नहीं पाते, तो कम-से-कम स्वार्थ—अपना शौक-आराम भी तो कुछ दिनों के लिए देश पर निछावर कीजिए । जब मोती चुनने की हवस है तो जान हथेली पर रख गहरे पानी में पैठना ही होगा । कहीं डरकर किनारे पर बैठे टापते रह गये तो फिर कंकड़ ही चुन पायेंगे, मोती नहीं । अभी पंजाब में कितना भयंकर मदन-दहन हो गया, पर किसी दरबारी देवता का आसन नहीं डोला । मगर हम तो अब लहू पी-पीकर रह नहीं पाते । बस, बृटिश शेर से पंजा लेकर रहेंगे—चित या पट—"

तभी मौलाना साहब भी तमककर आये—

"अजी पट कैसी, चित—हजार बार चित ।

"मर्द कब है भँवर से जो उभर सकता नहीं
हक ही जीने का नहीं उसको जो मर सकता नहीं ।

"और कामयाबी तो हिम्मत के हरम की बाँदी ठहरी—

[2]"बहरकारे चूँ हिम्मतबस्त गरदद
अगर खारे बुवद गुलदस्त बरदद

"बस जो देश के लिए सर पर कफन बाँधता है उसी के सर सेहरा बँधेगा एक दिन ।

[3]"खुशी से झेलेंगे रंज-उल्फत गमों से कुछ हमको गम न होगा ।
जो पायमाले-खितम न होगा वह सरफराजे-करम न होगा ॥

"माना कि मंजिल तक पहुँचने के पहले कोई जुल्म के पंजे में पड़ गिरकर ढेर ही हो गया ।"

"तो गया । कहीं का न रहा बिचारा ।"

"अजी गया क्यों ? बस गया वह । यहाँ तो दोनों हाथ लड्डू हैं । मुश्किल सर कर निकल आया तो लीजिए पौ-बारह, निकल न सका और पिचकर मर गया तो अमर हो गया । आखिर देश पर मरनेवाले ही जीते हैं ; देश पर जीनेवाले तो जिन्दा लाश हैं सरासर ।"

"मगर इस तरह जान देना आसान है । कहना और है, करना और । कितने टिक पायेंगे तलवार की धार पर । बस, जो कुछ हमें यों भी मिलता आ रहा है उसका सिलसिला भी टूटकर रहेगा आपके इस हंगामे के चलते । उठे तो हैं दो दिन आसमान से स्वराज्य उतारने, पर उतार पायेंगे आप ? है भी कहीं आपकी नजर पर वह ?"

---

[1]आशय यह कि दुविधा के काम में भी दुस्साहस किये बिना मनुष्य सफलता नहीं पा सकता । यदि संशय पर पुन: आरूढ़ होकर ( दृढ़ संकल्प से ) कार्यतत्पर होता है तो जीवित रहने पर कल्याण देख लेता है ।

[2]आशय यह कि आदमी अगर हिम्मत से काम ले तो काँटा भी फूल बन जाय ।

[3]आशय यह कि जो जितना ही अत्याचार से पीड़ित होगा वह उतना ही ऊँचा उठेगा ।

"जी, वह बराबर नजर पर है। आप तह तक तो देख नहीं पाते—देखते हैं सतह। बस दिखे कैसे।

"हकीकत की खबर क्या चश्मे-जाहिर-बीं[१] को ऐ जाहिद[२]
नजर आता है जो मुझको तेरी आँखों से पिनहा है[३]।
नसीहत[४] की नहीं हाजत[५] मुझे ऐ नासेहे[६] नादाँ[७]
मेरे दिल की सदा[८] मेरे लिए पन्दे-अदीबाँ है[९]।"

बहस गर्म हो आई। राजेन्द्र बाबू निर्लिप्त कैसे रह पाते। उनसे यह पर्दा न था कि आज की बातों का दारमदार उनपर है, किसी और पर नहीं। कोई और गया या रहा, इसके लिए किसी को वैसी नहीं पड़ी थी। आये हैं लोग उन्हीं का मुँह जोहने—उन्हीं का दिल टटोलने।

बस, प्याला छलक पड़ा। वे खुल पड़े। बोले—"मेरी किश्ती तो दरिया में जा चुकी, पानी पड़े या पत्थर।"

"मगर ऐसी जल्दी भी क्या है। आप-जैसे जिम्मेवार को तो यह नहीं फबती। दुनिया की आँखों में ऊँचा उठने के लिए आपका अपना व्यक्तित्व ही क्या कम है? फिर यह जेल का आवाहन क्यों? देश के प्रति हमारा जो भी धर्म हो, अपने प्रति तो धर्म सनातन है। बस, आपको तो अपने को तोलकर ही, अपने को देखकर ही, इस तूफान में कदम रखना चाहिए।"

"भाई, जो आज अपने को देखता है वह देश को नहीं देख पाता, और जो अपने देश को देखता है वह अपने को देख नहीं सकता। हमारे साथ तो देश पहले है, हम पीछे।"

"मगर आपके बीड़ा उठाने से यह देश का बेड़ा पार होगा? हमें तो लगता है कि उनका एक बाल भी बाँका न होगा, बिल ढूँढ़ना तो दूर। आखिर जोश है तो थोड़ा होश भी चाहिए, इल्म है तो थोड़ी अक्ल भी—नहीं तो आगे चलकर हाथ मल-मलकर रोना पड़ेगा।"

राजेन्द्र बाबू दो पल चुप रहे। फिर जैसे एक आवेश में बोले—

"हमारे साथ विश्वास है—तर्क नहीं, और यह विश्वास कभी निष्फल नहीं होने का। हमने अपने जी से पूछ लिया है—बुद्धि से भी। अब किसी उलट-फेर की गुञ्जाइश नहीं। रहा रोना और हँसना, तो यह जमाना आप देख लेगा एक दिन। आखिर He who laughs last, laughs best".

बस बुजुर्गों की वह टोली राजेन्द्र बाबू की ऐसी तंग-नजरी पर अपनी विज्ञता के उफान में हँसकर चुप हो रही।

और, उसी दिन क्यों, न जाने कितने दिनों तक, जब-जब यह चर्चा छिड़ी, उनके होठों पर वही व्यंग्य-भरी हँसी थी बराबर।

मगर आज! तीस साल बाद? कौन हँसता है, कौन रोता है? किसके चेहरे पर हँसी है—किस पर मुर्दनी? पता भी है कहाँ दरबारी दुनिया के उन दानिशमन्दों का? आज तो न हिज-हाइनेस के सर का तुर्रा है और न खिताबी सितारों का जलवा। वे सब विदेशी शासन के करिश्मे थे—साथ आये, साथ गये।

---

१ प्रत्यक्ष देखनेवाले की आँख।
२ धर्मध्वजी (परहेजगार)।
३ पर्दा, छिपा हुआ। ४. उपदेश। ५. माँग, जरूरत। ६. उपदेशक। ७. मूर्ख, अज्ञान।
८ वाणी। [९]. उपदेशक का उपदेश।

राजेन्द्र बाबू के दिल में दर्द था। उनके सर से देश का सौदा नहीं उतरा। हम-जैसों के दिल में शायद शौक और आराम था; अपनी बँधी-सधी जिन्दगी की लीक से दूर किसी ऊबड़-खाबड़ चढ़ाई के मोर्चे पर कदम उठा न सके।

बस, हमारे राजेन्द्र बाबू अपने को दोनों हाथों उँड़ेलकर देश को जो कुछ देते चले आये उसकी तो कोई गणना नहीं, मगर इन तमाम झंझटों के बावजूद भी भाव और भाषा की दुनिया को उनकी देन कुछ कम महत्त्व नहीं रखती। हिन्दी की सेवा भी उनकी अपने ढंग की अनूठी रही है निरन्तर। हम तो उसे लाखों में एक कहेंगे।

जभी तो हमारी 'सभा' उनके चरणों पर आज यह श्रद्धांजलि की डाली लाई है और दिल की सदा उसकी वाणी पर जैसे दुआ बनकर आती है कि जैसा उन्नत तुम्हारा हृदय है उससे भी कहीं उन्नत तुम्हारा स्वास्थ्य हो और जैसी लम्बी तुम्हारी कीर्त्ति है उससे भी कहीं लम्बी तुम्हारी उम्र।

राजेन्द्र! सुखी रहो आनँद से
तुम नीके रहो सब ही के रहो।

उद्यानभवन, सूर्यपुरा (शाहाबाद)
दीपावली, संवत् २००६ वि०

**राधिकारमण प्रसाद सिंह**
(सभापति, आरा ना० प्र० सभा)

श्रीगणेशाय नमः

# सम्पादकीय वक्तव्य

वागर्थाविव सम्पृक्तौ वागर्थप्रतिपत्तये ।
जगतःपितरौ वन्दे पार्वतीपरमेश्वरौ ॥

श्रीसीतारामजी की असीम कृपा से इस विशाल ग्रन्थ का सम्पादन-कार्य बड़ी-बड़ी कठिनाइयों के बाद किसी तरह सफल हुआ, यह सन्तोष की बात है; पर जिन लोकवन्द्य महापुरुष की अभ्यर्थना के निमित्त यह तैयार किया गया उनकी महिमा के योग्य यह न हो सका, इस असन्तोष को मिटाने के लिए यही आश्वासन काफी है कि महत्ता के सामने जब लघुता आत्मसमर्पण करती है तब वह अनायास उसकी उच्चता तक पहुँच जाती है।

श्रीमद्भगवद्गीता में भगवान् श्रीकृष्ण ने कहा है—

यद्यद्विभूतिमत्सत्त्वं श्रीमदूर्जितमेव वा ।
तत्तदेवावगच्छ त्वं मम तेजोंऽशसम्भवम् ॥*

तदनुसार ग्रन्थार्पण द्वारा हम भगवद्विभूति की ही अर्चना कर रहे हैं। कुशल है कि संसार में उसके लिए कोई बन्धन नहीं है। शर्त्त है सिर्फ सच्ची श्रद्धा-भक्ति की। तो उसमें हम किसीसे आगे नहीं तो पीछे भी नहीं हैं। इतना तो आत्मविश्वास है ही। तभी हमने यह दुस्साहस किया भी है। नहीं तो ऐसा अतिसामान्य अभिनन्दनग्रन्थ ऐसी महती विभूति को कब अर्पित हो पाता!

किन्तु, यद्यपि यह ग्रन्थ आधुनिक मुद्रणकला के आपातमनोहर आडम्बरों से अलंकृत नहीं है, वर्त्तमान युग के प्रकाशन-कला-कौशल के सहसाकर्षक प्रदर्शनों से भी प्रायः शून्य ही है, तथापि इसकी सादगी के भीतर स्वाभाविक सचाई और सुन्दरता छिपी हुई है, जो सहृदयों की मर्म-भेदिनी आँखों से छिपी न रह सकेगी। यदि हिन्दुस्तानी प्रेस (पटना) का हार्दिक सहयोग अनायास सुलभ न होता तो यह ग्रन्थ प्रस्तुत रूप में भी प्रकट न हो पाता; क्योंकि सभा की आर्थिक स्थिति ऐसी नहीं कि वह अपनी इतनी बड़ी श्रद्धा सफल कर सकती।

सभा की आर्थिक असमर्थता के ही कारण हम अपने कृपालु लेखकों और कवियों का कुछ सेवा-सत्कार न कर सके। तब भी हिन्दीजगत् के यशोधन साहित्यस्रष्टाओं ने अपनी सहज उदारता का प्रसाद देकर हमें कृतकृत्य एवं कृतज्ञ किया, जिसके लिए हम अपने को उनके चिरऋणी मानकर भी आश्वस्त नहीं हो पाते। फिर भी हमें इस बात का विश्वास है कि जिन लोकमान्य नेता के सम्मानार्थ यह ग्रन्थ प्रकाशित करने का आयोजन किया गया उन्हीं के लोकप्रिय व्यक्तित्व का यह अमोघ प्रभाव है जो इस ग्रन्थ का कलेवर पुष्ट हो सका। यदि पूज्य राजेन्द्र बाबू का तपोबल हमारे सत्प्रयत्न को शक्ति न देता तो हमारी अकिञ्चनता इतने लब्धकीर्त्ति साहित्यकारों और उदात्तवृत्ति विद्वद्वरों को कदापि आकृष्ट न कर पाती। नाव के साथ लोहा भी तिर गया!

जिन रचनाओं को हम स्थानसंकोचवश इस ग्रन्थ में प्रकाशित न कर सके उनके रचयिताओं से सविनय क्षमायाचना करने की विवशता पर हमें खेद है; क्योंकि अयाचित रूप से आई हुई

---

* जो-जो भी विभूतियुक्त अर्थात् ऐश्वर्ययुक्त एवं कान्तियुक्त तथा शक्तियुक्त वस्तु है उस-उसको (हे अर्जुन) तू मेरे तेज के अंश से ही उत्पन्न हुई जान। —गीता (१०।४१)

रचनाओं में जहाँतक उपयोगी सामग्री मिल सकी, सबका संकलन कर लिया गया है। यद्यपि प्रार्थना-पूर्वक मगाई हुई सभी रचनाएँ इसमें प्रकाशित हो गई हैं तथापि पुनरावृत्ति-दोष से बचने के लिए कुछ को रख छोड़ना पड़ा। यों तो छोटी-से-छोटी रचना का भी सार-भाग निकाल लेने का प्रयत्न किया गया है। ऐसा अधिकतर संस्मरणों और प्रशस्ति-परक कविताओं में ही हुआ है।

लेखों के सम्पादन में लेखकों की मौलिकता और विशेषता को अक्षुण्ण रखने की चेष्टा की गई है। हाँ, संस्मरणों के सम्पादन में यथासम्भव पुनरावृत्ति-सूचक अंश निकाल दिये गये हैं। प्राप्त संस्मरणों में भरसक ऐसा कोई न बचा जिसका मुख्यांश ग्रहण न किया गया हो। तब भी कई संस्मरणों की कुछ छोटी-मोटी बातें छोड़ ही देनी पड़ीं; क्योंकि लोभ-संवरण न करने से ग्रन्थ का आकार बेकार बढ़ जाता। इसी कारण, श्रद्धाव्यञ्जक पद्यों में भी केवल वे ही चुने गये जो सचमुच भावव्यञ्जक जचे। किसी भी प्रकार का चमत्कार जहाँ-कहीं मिला, निस्संकोच अपनाया गया। कोई रचना अनदेखी न रहने पाई। हमारी इच्छा और चेष्टा बराबर यही रही कि वास्तविक अधिकारी पुजारी की अर्चना-सुमनाञ्जलि उन प्रणम्य पद-पद्मों तक पहुँच जाय। अतः श्रद्धा की सुरभि से युक्त एक भी फूल पीछे न रहने पाया। हम यहाँ उन सभी श्रद्धालुओं को पुनः धन्यवाद देते हैं। और, उपयुक्त रचनाओं तथा चित्रों द्वारा जिन सहृदय व्यक्तियों से हमें सहायता मिली है उनको तो मन-ही-मन बार-बार धन्यवाद देकर भी हम नहीं अघाते।

असंख्य व्यक्तियों ने, देश के कोने-कोने से, देशरत्न के प्रति अपनी श्रद्धाञ्जलि भेजी थी। देश के दौरे में जिस-किसी ने उन्हें जहाँ-कहीं देखा था, उसने वहाँ का कुछ वर्णन लिख भेजा था। किसी ने उनके स्वागत की तैयारियों का वर्णन किया था, किसी ने उनके भाषण के कुछ अंशों का ही उल्लेख किया था। ऐसे वर्णनों और भाषणों में से भी कुछ काम की बातें निकाली जा सकती थीं; पर वे इस ग्रन्थ में देने योग्य न होतीं; क्योंकि यह आखिर अभिनन्दन-ग्रन्थ है- कोई सामयिक पुस्तक नहीं। हाँ, यह बात स्पष्ट प्रकट हो गई कि हमारे आराध्य देशरत्न अत्यन्त लोकप्रिय नेता हैं। लोअर-प्राइमरी स्कूलों के गुरुओं और छात्रों ने भी श्रद्धाञ्जलि और संस्मरण लिख भेजे थे! बहुतों ने अखबारों की कतरनें भेजी थीं, जिनमें देशरत्न के लेख और व्याख्यान तथा उन्हीं के नाना प्रकार के चित्र थे। ऐसी अधिकांश वस्तुएँ तत्क्षण देखकर लौटा दी गईं। पर इन चीजों को देखकर इस बात का हर्ष और अभिमान भी हुआ कि बड़े-बड़ों की तो बात ही क्या, साधारण जनता भी देशरत्न को कितना प्यार करती है।

इस ग्रन्थ के निमित्त आई हुई कुछ विशिष्ट रचनाएँ 'सभा' में ही १९४२ के आन्दोलन के समय खो गईं, जिनका अभाव बराबर खलता रहेगा; पर उस समय रेल-डाक की जो गड़बड़ी थी उसमें ऐसी दुर्घटना कोई आश्चर्यजनक बात नहीं है। हाँ, इस ग्रन्थ की सबसे बड़ी कमी है पूज्य बापू के आशीर्वाद का न होना। नोआखाली से लौटकर बापू जब बिहार आये थे तब उनसे अंतिम प्रार्थना की गई थी कि वे अपने शुभाशित से इसे पवित्र कर दें। पर उन्होंने सम्पूर्ण ग्रन्थ तैयार हो जाने के बाद इसे आद्यन्त देखकर आशीर्वाद देने का वचन दिया था। ईश्वर की ऐसी इच्छा कि वह सुयोग फिर नसीब न हुआ! तब भी उनकी दिव्यात्मा हमारे देशरत्न को स्वर्ग से ही असीसती रहती है, जिसका प्रत्यक्ष प्रमाण आज देशरत्न के राष्ट्रपतित्व के रूप में लोकलोचन के समक्ष है।

हम सम्पादकों का पारस्परिक मिलन, विचार-विनिमय और पत्राचार समय-समय पर होता रहा। रचनाओं के चुनाव में सर्वसम्मति से इस बात पर विशेष ध्यान रखा गया कि वे देशरत्न की रुचि एवं मर्यादा के अनुकूल हों। फिर भी, लोगों की श्रद्धाभक्ति का उत्कट उद्रेक उपस्थित करने में, यदि कहीं कोई ऐसी बात रह गई हो, जिससे उनके संकोची स्वभाव को कुछ झिझक हो, तो उसके लिए शिष्टतापूर्वक उनसे क्षमाप्रार्थना करते हुए हम इतना ही निवेदन करना चाहते हैं कि भक्तों के अधिकारों की असीमता सनातन है।

ग्रन्थ-सम्पादन-सम्बन्धी सभी कामों का पूरा उत्तरदायित्व सर्वसम्मति से प्रोफेसर शिवपूजन सहाय को दे दिया गया था। वे राजेन्द्र-कालेज छपरा ) में हिन्दी-विभाग के अध्यक्ष हैं। वह कालेज सन् १९३८ में १५ अगस्त को देशरत्न के नाम पर खुला था, जिसमें वे १९३९ से ही अध्यापक हैं। इसलिए उनको छपरा से ही सम्पादित सामग्री पटना के हिन्दुस्तानी प्रेस में भेजनी पड़ती थी। प्रेस से आर्डर-प्रूफ भी उन्हीं के पास डाक-द्वारा जाया करते थे। इस तरह डाक से काम होने में सम्पादक और मुद्रक दोनों को असुविधा होती थी। इसीलिए सम्भव है कि कहीं-कहीं छापे की भूलें भी मिलें। किन्तु १९४७ से १९४९ तक वे कालेज की सभी बड़ी छुट्टियों में प्रेस में ही बैठकर काम करते रहे। आशा है कि इस अवधि में छपे अंश के अन्दर बहुत कम त्रुटियाँ होंगी। यों तो मनुष्य की कोई कृति सर्वथा निर्दोष नहीं होती, पर तब भी उनके सम्पादन-कार्य से सम्पादक-मण्डल को पर्याप्त सन्तोष है। यहाँ तक कि पूज्य राजेन्द्र बाबू भी उनके सम्पादन-कार्य से सन्तुष्ट और प्रसन्न हो चुके हैं; क्योंकि 'आत्मकथा' और 'बापू के कदमों में' उन्हीं की देख-रेख में छपी हैं। इतने पर भी कदाचित्-कदाचित् दृष्टिदोष के लिए हम विनयावनत क्षमाप्रार्थी हैं।

'सभा' के प्रधान मन्त्री पंडित रामप्रीत शर्मा ने सम्पादक-मण्डल में अपनी उपयोगिता पूर्णरूपेण सिद्ध की। उन्होंने 'मण्डल' के सदस्यों को विविध प्रकार से सहायता पहुँचाई। दौड़धूप और लिखापढ़ी में वे हमेशा तत्पर रहे। उन्हीं से सबको प्रेरणा मिलती रही। वस्तुतः वे ही ग्रन्थ के प्रबन्ध-सम्पादक रहे। सामग्री-सञ्चय में भी उनका सहयोग अमूल्य रहा। उनके समान सत्परामर्शदाता और अनुरागी सहयोगी मिल जाने से 'मण्डल' के सभी काम सुचारु रूप से सम्पन्न हुए। विशेषतः उन्हीं के सदुद्योग से 'सभा' द्वारा महाकवि 'हरिऔध' को भी एक अभिनन्दन-ग्रन्थ अर्पित हुआ था। उसके सम्पादकों में भी रहकर इसी प्रकार उन्होंने अपनी कर्मशीलता का परिचय दिया था। उस ग्रन्थ का समर्पण देशरत्न के ही कर-कमलों से सम्पन्न हुआ था। अत्यन्त आनन्द का विषय है कि आज 'सभा' उन्हीं देशरत्न को उससे भी सुन्दर अभिनन्दन-ग्रन्थ समर्पित करने में समर्थ हुई है।

ग्रन्थ की सुन्दरता और स्वच्छता पर हमारे 'मण्डल' के प्राण पंडित रामदहिन मिश्रजी का विशेष ध्यान रहा। उन्होंने अपने कार्यालय और यंत्रालय के सभी साधनों का सदुपयोग करने की पूरी सुविधा दे रखी थी, जिसके फलस्वरूप यह ग्रन्थ इतनी शुद्धता और सजावट के साथ छप सका। उनकी साहित्यिक सूझबूझ और परिष्कृत सुरुचि से ग्रन्थ के सँवारने-सिँगारने में बड़ी सहायता मिली है। उनकी सहायता सर्वोपरि और अतुलनीय है।

'सभा' के अध्यक्ष श्रीमान् राजा साहब ( सूर्यपुरा ) हमारे 'मण्डल' की सेवाओं के सफल करने में सतत संलग्न रहे। उन्हीं के अविश्रान्त प्रयत्न से हमारी यह सेवा-सुमनाञ्जलि उन पूज्य चरणों

तक पहुँच सकी जिनके साये में पहुँचने तक ही इसकी चरितार्थता है। यदि हमारा यह भक्तिविह्वल अभिनन्दन उस साधु-सुधी-शिरोमणि निर्लिप्तचित्त योगी को थोड़ा भी तृप्त कर सका तो इसका श्रेय राजा साहब को ही प्राप्त होगा।

हमारे 'मण्डल' के अन्यतम सदस्य श्री शौकीन सिंह ने इस ग्रन्थ के अँगरेजी लेखों की देखभाल करने में उपयुक्त सहायता दी है। उनकी योग्यता का लाभ हमारे लिए कुछ कम महत्त्व का नहीं रहा। अपने कानूनी पेशे में अतिव्यस्त रहते हुए भी वे 'सभा' के कामों में बड़ी दिलचस्पी रखते हैं, यह प्रसन्नता की बात है।

हमारे श्रद्धास्पद राजेन्द्र बाबू भी सभा के आदि-सदस्यों में हैं। सभा की 'साहित्यपत्रिका' में उनके सुचिन्तित लेख प्रायः छपा करते थे। आज उन्हें लोकतंत्रात्मक गणराज्य भारतराष्ट्र के सर्वोच्च सिंहासन पर राष्ट्रपति के रूप में आसीन देखकर सभा फूले अंग नहीं समाती। आरम्भ से ही उनके राष्ट्रभाषानुराग में सभा को आशाएँ-आकांक्षाएँ केन्द्रित रहीं। एकाधिक बार वे अखिलभारतीय राष्ट्रभाषा-सम्मेलन के अध्यक्ष हुए। कोकनाडा, कलकत्ता, काशी, नागपुर आदि में उनके जो महत्त्वशाली भाषण हुए वे राष्ट्रभाषा को अमृत के घूँट पिला गये। अखिलभारतवर्षीय हिन्दी साहित्यसम्मेलन के अध्यक्षपद से उन्होंने जो भाषण किया वह हिन्दी की राष्ट्रीयता और सार्वदेशिकता पर एक पक्की मुहर बनकर बैठा। समय-समय पर, देश के अनेक अँगरेजी-विश्वविद्यालयों में, और गुरुकुल-विश्वविद्यालय में भी, उनके जो दीक्षान्त-भाषण प्रायः हिन्दी में ही हुए, उनसे देश के शिक्षाजगत् में हिन्दी के अनुकूल वातावरण बनता गया। भारतसंघ की विधान-परिषद् के अध्यक्ष की हैसियत से उन्होंने हिन्दी और देवनागरी के लिए जो कुछ किया वह राष्ट्रभाषा के इतिहास में स्वर्णाक्षरों में अंकित रहेगा। हमारे स्वतंत्र राष्ट्र के नवनिर्मित विधान पर सबसे पहले नागराक्षर में हस्ताक्षर करके उन्होंने सभा के बरसों के सपने को साकार कर दिया। अपने पचास वर्ष के जीवन में सभा ने जो अनेक हिन्दीहितकर कार्य किये हैं उन सबका पुञ्जीभूत पुरस्कार उसे आज ही मिल रहा है!

"बहुत काल मैं कीन्हि मजूरी।
आजु दीन्ह बिधि बनि भलि भूरी॥"

भारत की हिन्दी-सम्बन्धिनी संस्थाओं में केवल इसी सभा को आज यह सर्वप्रथम सौभाग्य प्राप्त हो रहा है कि वह सर्वतंत्र-स्वतंत्र भारत के सर्वप्रथम राष्ट्रपति को अपनी ही रामकुटी में सादर पधराकर अभिनन्दनग्रन्थ-रूपी भक्तिपुष्पाञ्जलि समर्पित कर रही है। आज तो 'सबरी के घर आये राम, सबरी देखि भई निष्काम' अक्षरशः सत्य हो गया!

"सेवक - सदन स्वामि - आगमनू।
मंगल-मूल अमंगल - दमनू॥"

अब, पूर्ण घट का मौन हो जाना स्वाभाविक है। यह मौन भी इस ईश-प्रार्थना के साथ कि 'सभा के सपने जैसे सत्य हुए वैसे ही इस ग्रन्थ के निर्माताओं और सभा के शुभैषियों के भी सपने सत्य हों!' एवमस्तु।

विनीत

महाशिवरात्रि, संवत् २००६ ] **सम्पादक-मंडल के सदस्य**



# अर्द्धनारीश्वर

**श्रीरामधारीसिंह 'दिनकर'**

एक हाथ में डमरु, एक में वीणा मधुर, उदार,
एक नयन में गरल, एक में संजीवन की धार।
जटा-जूट में लहर पुण्य की शीतलता सुखकारी,
बालचन्द्र-दीपित त्रिपुण्ड पर, बलिहारी, बलिहारी।

प्रत्याशा में निखिल विश्व है, ध्यान देवता! त्यागो,
बाँटो, बाँटो अमृत, हिमालय के महान् ऋषि, जागो।
फेंको कुमुद-फूल में भर-भर किरण, तेज दो, तप दो;
तापतप्त व्याकुल मनुष्य को शीतल चंद्रातप दो।

सूख गये सर, सरित; क्षार निस्सीम जलधि का जल है;
ज्ञानघूर्णि पर चढ़ा मनुज को मार रहा मरुथल है।
इस पावक को शमित करो, मन की यह लपट बुझाओ,
छाया दो नर को, विकल्प की इति से इसे बचाओ।

रचो मनुज का मन निरभ्रता लेकर शरद्गगन की,
भरो प्राण में दीप्ति ज्योति ले शान्त-समुज्ज्वल घन की।
पद्म-पत्र पर वारि-विन्दु-निभ नर का हृदय विमल हो,
कूजित अन्तर-मध्य निरन्तर सरिता का कलकल हो।

मही माँगती एक धार, जो सबका हृदय भिंगोये,
अवगाहन कर जहाँ मनुजता दाह-द्वेष-विष खोये।
मही माँगती एक गीत, जिसमें चाँदनी भरी हो,
खिलें सुमन सुन जिसे वल्लरी रातों-रात हरी हो।

मही माँगती, ताल-ताल भर जाये श्वेत कमल से,
मही माँगती, फूल कुमुद के बरसें विधु-मंडल से।
मही माँगती, प्राण-प्राण में सजी कुसुम की क्यारी,
पाषाणों में गूँज गीत की, पुरुष-पुरुष में नारी।

लेशमात्र रस नहीं, हृदय की पपरी फूट रही है,
मानव का सर्वस्व निरंकुश मेधा लूट रही है।
रचो, रचो शाद्वल, मनुष्य निज में हरीतिमा पाये,
उपजाओ अश्वत्थ, क्लान्त नर जहाँ तनिक सुस्ताये।

भरो भस्म में क्लिन्न अरुणता कुंकुम के वर्षण से,
संजीवन दो ओ त्रिनेत्र! करुणा कर वाम नयन से।
प्रत्याशा में निखिल विश्व है, ध्यान देवता! त्यागो,
बाँटो, बाँटो अमृत, हिमालय के महान् ऋषि, जागो।



# देशरत्न डा० राजेन्द्रप्रसाद के प्रति

श्रीमान् पंडित सूर्यकान्त त्रिपाठी 'निराला'

उगे प्रथम अनुपम जीवन के
सुमन-सदृश पल्लव-कृश जन के।
गन्ध - भार वन - हार हृदय के
सार सुकृत बिहार के नय के।

भारत के अविरत कर्मी हे!
जन-गण-तन-मन-धन-धर्मी हे!
स्मृति से संस्कृति के पावनतम,
तरी मुक्ति की तरी मनोरम।

तरणि वन्य अरणि के, तरुण के
अरुण, दिव्य कल्प-तरु वरुण के।
सम्बल दुर्बल के, दल के बल,
नति की प्रतिमा के नयनोत्पल।

मरण के चरण-चारण! अविरत
जीवन से मन से मैं हूँ नत।

युगमन्दिर, उन्नाव ( युक्तप्रान्त )

१४-६-४२

# भारत-संघ के माननीय प्रधान मंत्री पंडित जवाहरलाल नेहरू का संदेश



देखने में किसान के समान, देश के सच्चे सपूत राजेन्द्र बाबू का व्यक्तित्व, जबतक कोई उनकी तेज और निष्कपट आँखों तथा गम्भीर मुख-मुद्रा पर गौर न करे, शुरू-शुरू में देखने पर, कुछ प्रभावशाली नहीं मालूम पड़ता। वह मुद्रा और वे आँखें भुलाई नहीं जा सकतीं, क्योंकि उनपर आप सन्देह कर ही नहीं सकते। उनकी ज्वलंत योग्यता, उनकी निष्कपटता, उनकी शक्ति और उनकी लगन में ऐसे गुण हैं, जिन्होंने उनको अपने प्रांत का ही नहीं, समस्त भारत का प्रेम-पात्र बना दिया है। देश के प्रति राजेन्द्र बाबू की सेवाएँ अतुलनीय हैं, अगणित हैं, सर्वमान्य हैं। मैं उनका अभिनन्दन करता हूँ।

—जवाहरलाल नेहरू

GOVERNOR'S CAMP
Bihar
The 1st October, 1948

Dear Raja Radhika Raman Prasad Singh,



......I whole-heartedly appreciate your idea of publishing an "Abhinandan Granth" as a work of your respect for Dr. Rajendra Prasad and presenting it to him. As Dr. Prasad has a very large circle of friends among the most distinguished sons and daughters of India, your volume will be full of contributions from them, and will therefore be a mine of information and also a source of inspiration to the readers I regret it is not possible for me to contribute any article to your volume. I am only sending you a small message.

*Yours Sincerely*
***M. S. Aney***

Life of Dr. Rajendra Prasad should be an object lesson to all those who desire to serve their motherland. It is one dedicated to the service of the motherland and inspired by the highest ideas. He is, to my mind, a living embodiment of the teachings of Mahatma Gandhi, and he teaches people more by his example than by precept. My prayer to the Almighty is that He should spare him for many many years to come to guide the destiny of this country.

***M. S Aney***
*Governor of Bihar*

# अभिनन्दन !



बिहार-केसरी माननीय डा० श्रीकृष्ण सिंह

देशरत्न डाक्टर राजेन्द्र प्रसाद का त्याग और तपस्यामय जीवन वस्तुतः भारतीय राष्ट्र की अनुभूतियों एवं आकांक्षाओं का दिव्य प्रतिबिम्ब है और उनका विलक्षण व्यक्तित्व हमारी सभ्यता-संकृति की गौरवपूर्ण परम्पराओं का मूर्त्तिमन्त प्रतीक। अपने अविश्रांत अध्यवसाय, अद्भुत प्रतिभा, अनुपम सेवा-भावना एवं अपार आत्मोत्सर्ग के साथ-साथ अपनी विमुग्धकरी विनम्रता, सच्ची साधुता, सात्विक सरलता एवं मर्मस्पर्शी सहृदयता के बल से आपने जो उच्च और गौरवपूर्ण स्थान प्राप्त किया है वह सर्वथा आपके अनुरूप ही है और निस्सन्देह हम सभी बिहारवासियों के गर्व का विषय है।

बिहार की पवित्र भूमि प्राचीन काल से ही सच्चे सन्तों, सिद्ध महात्माओं, महान् दार्शनिकों और सुविख्यात कुशल राजनीतिज्ञों की जन्मभूमि और कर्मभूमि रही है। जिस प्रकार जनक और याज्ञवल्क्य, गौतम और दधीचि, बुद्ध और महावीर, चन्द्रगुप्त और अशोक-जैसे महापुरुषों की कीर्त्ति-गाथाएँ हमारे प्राचीन बिहार के इतिहास को गौरवान्वित करती हैं, उसी प्रकार आधुनिक बिहार का इतिहास भी डा० राजेन्द्र प्रसाद की राजनीतिक तपस्याओं, सांस्कृतिक साधनाओं एवं सामाजिक सेवाओं का इतिवृत्त है। वस्तुत: बिहार की आत्मा स्वयं राजेन्द्र बाबू के विशाल व्यक्तित्व में अवतीर्ण हुई है और उनकी ओजपूर्ण वाणी में यहाँ के करोड़ों निवासियों के मूक हृदय की भावनाओं की प्रतिध्वनि हमें स्पष्ट सुन पड़ती है। बिहार की इस विमल विभूति को भारत के राष्ट्रपति के रूप में देखकर बिहार-वासियों के हृदय में जो आनन्द और उल्लास होता है वह निस्सन्देह अनिर्वचनीय है।

इस अभूतपूर्व अवसर पर आरा-नागरी-प्रचारिणी सभा ने देश के इस गौरव-मुकुट की सेवा में अभिनन्दन-ग्रन्थ समर्पित करने का जो आयोजन किया है, वह सर्वथा प्रशंसनीय है। मैं इस पवित्र आयोजन के अवसर पर, अपनी शुभ कामनाएँ व्यक्त करता हुआ, श्रद्धेय 'बाबू' का सादर अभिनन्दन करता हूँ और ईश्वर से उनके दीर्घ जीवन एवं कीर्त्तिविस्तार के लिए आभ्यन्तरिक प्रार्थना करता हूँ।

राष्ट्रपति राजेन्द्र प्रसाद की जय !

**श्रीकृष्ण सिंह**
**( मुख्य मंत्री, बिहार )**

**पटना, २१-२-५०**

# बिहार के माननीय शिक्षा-मंत्री आचार्य्य बदरीनाथ वर्मा का संदेश



देशरत्न डाक्टर श्रीराजेन्द्रप्रसादजी के सम्मानार्थ उनकी सेवा में एक अभिनन्दन-ग्रन्थ समर्पित करने का जो आयोजन आरा की श्री नागरी-प्रचारिणी सभा ने किया है वह परम अभिनन्दनीय है। एक साहित्यिक संस्था के लिए अपने आदरणीय नेताओं और पूज्य गुरुजनों के प्रति प्रेम, सम्मान और श्रद्धा प्रदर्शित करने का इससे उत्तम और कोई साधन नहीं है। मुझे बड़ा ही दुःख है कि एक लेख के रूप में मैं अपनी व्यक्तिगत श्रद्धा की भेंट उपस्थित न कर सका। इसलिए इन पंक्तियों के द्वारा ही मैं देश के इस महती विभूति और अपने नेता तथा पथप्रदर्शक के श्रीचरणों में प्रेम और श्रद्धा का अकिञ्चन उपहार समर्पित करने का प्रयत्न कर रहा हूँ। मेरा सम्बन्ध उनके साथ इतना घनिष्ठ, इतना निकट का और इतना व्यक्तिगत रहा है कि मेरे लिए यह सम्पूर्ण असंभव कार्य है कि मैं शब्दों के द्वारा उनके सम्बन्ध में अपनी भाव-तरंगों को व्यक्त कर रुकूँ। इस कारण मूक रूप से ही मैं अपनी श्रद्धा अर्पित करता हूँ और मंगलमय परमात्मा से उनके सुदीर्घ एवं चिरसुख-स्वास्थ्यमय जीवन के लिए प्रार्थना करता हूँ।

इति शम

बदरीनाथ वर्मा

शिक्षा एवं सूचना मंत्री, बिहार

पटना, १६-२-५०

# Babu Rajendra Prasad : An appreciation.

**Dr. B. Pattabhi Sitaramayya**

The practice of any two colleagues commenting upon one another's attainments or character while both are alive and very much kicking is one beset with a variety of dangers. Even after death, good and evil may not be readily discussed for such discussions will have their certain repurcussions upon the relations maintained among the surviving colleagues. The world knows how Mahatma Gandhi in writing his autobiography has stopped short at 1919 and dealt only with the foundations of his philosophy leaving the super structure to be erected not by himself exclusively but with the collaboration of his colleagues.

Rajendra Babu is the maker of Behar and too, is one of the chief makers of modern India. There were his forerunners in Behar in the person of Mahesh Narayan and of Sachchidananda Sinha. These had laid the foundations of Behar as a separate linguistic province and Rajendra Babu stepped in to occupy a ready made mansion when Behar was separated from Bengal and announced to be a separate province on the 12th December 1911. That was just the time too when Rajendra Babu finished his University career and joined the Bar as an Advocate with high academic distinctions and bright professional prospects.

Long and intimate acquaintance between two active politicians spread over twenty two years must ordinarily be replete with many contacts and not a few conflicts—in a word with diverse experiences pleasant and otherwise. But after the most vigorous search and cerebration, the brain is unable to spot a single occasion on which Rajendra Babu gave room for displeasure—much less irritation or anger. His pleasant manners are not a put on affair, but are the index of a sweet temper and the outward proof

of an inward spirit of repose and tranquility. His patience is admirable—not that he is incapable of real righteous indignation but that it is impossible to recall a single instance over a period of two decades of an outburst of anger resulting in an unbalanced passionateness. Passion he has but passionate he never has been. His passion is deep, genuine, cheerful, but it is a passion that has the true ring. There is nothing counterfeit about it. It constitutes a sterling virtue in Rajendra Babu's character and a valuable asset in his equipment. He has the good fortune of combining depth of thought with correctness of apprehension as well as quickness of wit. You want a draft resolution from him on a subject ?— and it is ready instantly. It is pregnant with ideas, not slipshod, comprehensive in outlook, not scrappy, thorough in study,—not superficial. Rajendra Babu's patience and judgment were severely put to test during his presidentship of the Congress both in 1934-35-36 and in 1939-40 when the provincial disputes shaped work enough for his hands and his brains,—particularly in his second term when Bengal was keenly divided between two wings of Congressmen. The working Committee had the highest confidence in his decisions which fully justified it, whether judged by their impartiality, the high dignity and decorum displayed in them or the legal as well as common sense correctness of the views taken by him. His memorandum on the Behar-Bengal dispute is a monumental production which has attracted less attention than it deserved but which will be a real and reliable guide for the future, to the many disputants that will figure before the Congress on the basis of linguistic and political differences. Few people know how far-reaching the issues involved in this dispute are and how helpful will be the dicisions in tranquilizing the political atmosphere of the future.

The one event in life which has brought the writer into close contact with Rajendra Babu occurred in the year 1935. Prior to it, the latter as president of the Bombay Congress ( 1934 ) offered to the former the General Secretaryship of the Congress in Bombay ( October 1934 ) but that is not the event referred to. When the Golden Jubilee celebrations of the Congress were contemplated, it was by accident that Rajendra Babu learnt that the writer had under preparation a History of the Congress. When in the month of July, the Working Committee was to meet in Wardha, the subject of publishing the History of the Congress was, strangely enough, already included in the agenda and the Committee authorized the President to look through the book and publish it. He spent fifteen days and nights in carefully scrutinizing the 1600 type-script pages and correcting them wherever

necessary. But that was not all. When the book was retyped, he again read through the whole book of over 1200 ( printed ) pages and sanctioned its publication, leaving everything connected with printing to the writer and rendering prompt and cheerful assistance in seeing the book through. It was decided to print only 5000 copies at first but when even the pre-publication orders exceeded 4000, Rajendra Babu ordered the increase of the number to 10,000 though this later decision necessitated the recomposition of about 178 printed pages. But for his interest, and enthusiasm, alertness and spirit of accommodation this book would have found it difficult to see the light of day. Instead it witnessed the sale of nearly 10,000 copies of the English edition, 9000 copies of the Hindi version in three successive editions, over 5000 copies of the Guzerati as well as of the Maharatta editions, 3000 copies of Telugu and an equal number of Tamil and Urdu editions. Abridged editions were published in Kanarese, Uriya and Malayalam. Bengal alone went without any on account of the press restrictions prevalent at the time.

When Subash Babu resigned his presidentship, there were no two opinions on the *locum tenens* that must function for the year. The ready and wholehearted and unanimous choice of the A. I. C. C. on the recommendation of the Working Committee fell upon Rajendra Babu and he had a real hard time of it but he bore it all with fortitude and patience. In Rajendra Babu we have a gentleman every inch, a purehearted, highsouled, quickwitted patriot, scholar and administrator. He is one of those wellbalanced citizens who maintain as John Morley says, "a coherency an interdependence and a systematization of opinions and motives which is said to make character organic and which signifies a harmony between the intellectual, the moral and the practical parts of human nature,—an undisturbed cooperation between reason, affection and will, reason prescribing nothing against which the affections revolt, and prescribing nothing which they crave and the will obeying the joint impulses of these two forces" In conferring a doctorate upon this scion of Behar, the University of Patna has disavowed the narrow heresy of system and has proved clearly that good methods must bow to fine results, that learning is the handmaid of wisdom, that character is the jewel and culture but the setting and that the supreme aim of all education formal or informal is to make men--men who can see clearly, imagine vividly think soundly, will nobly and act vigorously, for their country's service.

*Masulipatam. 27th Feb., 42* ]

# Hon'ble Dr. Rajendra Prasad at 64

**By Dr. Sachchidananda Sinha**

On the 3rd December the Hon'ble Dr. Rajendra Prasad will be 64 years old. The Editors of some dailies had done me the great honour of asking me for a note on, or a brief sketch of, some aspect of his career, in view of his 64th birthday, falling on Friday next. Although I am still not in a fit conditon to resume literary work—owing to a rather serious illness which was a delicious mixture of influenza blended with insomnia—I heartily respond to the call on my time and energy. This for the reason that I hold few people in greater esteem, regard, and affection, than I do Rajendra Prasad. I regard it as one of the great privileges of my long life to have known him intimately for a period of no less than forty-six years. Ever since, in fact, he came to see me—"to take my blessings", as he said—soon after he had topped the list of candidates in the Calcutta University Entrance Examination in 1902, we have been on the very best terms, as he himself testified, in the course of an article which appeared over his name last month, on my birthday. No political differences in regard to the methods of the achievement of Indian freedom from bondage, had ever brought about the least difference between him and me, since each of us was willing to work on his own line



बिहार के निर्माता और भीष्म-पितामह

डॉक्टर सच्चिदानन्द सिंह

[ पृष्ठ ४ में आपका लेख छपा है ]

[ पुस्तक-भंडार ( पटना ) के सौजन्य से

that the bondage should go, the sooner the better, the soonest the best.

II

Rajendra Prasad joined the Calcutta High Court after taking the degree in Law, in 1911, and continued to practise therein till March, 1916, when he transferred himself to Patna on the establishment of the High Court here. During the four or five years that he practised in the Patna High Court he succeeded in obtaining a marked ascendency not only over the clients, and his colleagues at the Bar, but even more so on the Judges. This ascendency was by no means the result of any special intellectual supremacy, for there were at the time ( amongst the practitioners in the Patna High Court ) some towering intellectual figures. But Rajendra Prasad succeeded in establishing his supremacy over the minds of the Judges by reason of the great reputation which he justly came to enjoy for his innate integrity and purity of character, which would never allow him to stoop to any tactics to score a point, or to win a case. Had he continued to practise for a few years longer, he would have been by this time on the list of our retired Judges of the High Court. But he heard the call of the country more quickly and more clearly than did many of us, and so he dedicated his life ( in 1920 or 1921 ) to the service of the mother-land, regardless of his own welfare or prosperity. The result of such selfdedication is known to all. He had built up for himself such a high position in our public life as a selfless worker that he had been installed as the President of the Indian National Congress on three or four occasions, and his name will go down in the annals of the country as that of the President of the Constituent Assembly of India, to which office he was called in December, 1946, amidst the puparallelled enthusiasm of that mighty and august assemblage, when I myself had the privilege of inducting him into the presidential chair.

Of Rajendra Prasad's manifold and his invaluable services to the country I would like—if I physically could—to write at great length having been in intimate touch with his public activities for nearly half a century. Suffice it is to say that he represents a much higher type of humanity than many of us can even aspire to. It may be—in fact, I believe it is—that though the realist element in life is absolutely necessary to carry on the day-to-day work on which the well-being of humanity depends, it is nonetheless desirable to aprreciate that higher type of worker, represented by Rajendra Prasad, who displays a spirit of self-abnegation and self-sacrifice coupled with absolutely disinterested public service,

which is rare in this world, and still rarer in this country. The distinction which I have sought to draw between the two types of public workers—the stern realist and the selfless idealist—is brought into striking relief by one of the greatest English poets Robert Browning, in his well-known poem, called "The Grammarian's Funeral." One short stanza from it is so highly apposite, and particularly relevant to the view I have tried to express, that I shall quote it in full :—

> "That low man seeks a little thing to do,
> Sees it and does it :
> This high man with a great thing to pursue ,
> Dies ere he knows it.
> That low man goes on adding one to one.
> His hundred's soon hit :
> This high man, aiming at a million,
> Misses an unit.
> That has the world here—should he need the next ?
> Let the world mind him !
> This throws himself on God, and unperplexed
> Seeking shall find him."

III

Now Browning obviously uses the words 'high' and 'low' not in their common acceptation to define character, but to distinguish ideals and aspirations of humanity. The many in this world must necessarily represent the type which Browning calls 'low' ; though he does not deny that his 'low' man ( in the sense of the realist ) is as much essential to the wellbeing and progress of humanity, as the 'high' man representing the superior type of worker, whose work we must not only admire, but also try to emulate, though it be much above the average man's capacity to do so. But as in the economy of Providence the 'low' man is as essential to the wellbeing of God's creatures as is the 'high' man, there is all the more reason that those representing the former type should express their appreciation of the work and worth of the 'high' man, and the type of humanity he represents, so that it may serve as a great and glorious example to all. It is because Rajendra Prasad had rendered signal and invaluable services to India, for a long period, in various spheres of public activities, at great sacrifice of time, health, and energy, and his work marked by a spirit of rare self-sacrifice, intense devotion to the cause of the country, and genuine patriotism, that the public had learnt to associate his name with those strikingly great characteristics of the 'high' man of

Browning, representing and acting up to the highest ideals of self-sacrifice. It is in consonance with this very high ideal—unattainable by the average man—that when the call of duty came to him, once again, in 1947, he cheerfully resigned his office as a Minister of State, in which he had achieved great distinction, to assume the office of the Presidentship of the Congress, to which he attaches ever so much greater importance and significance than to a Ministership of even the Central Government.

IV

On a memorable occasion a great Lord High Chancellor of England, speaking of the public services of one of the greatest British Statesmen of the nineteenth century, expressed himself as follows :—"It does not lie in his great accomplishments, his wonderful ability, and his extraordinary eloquence—though all these things do demand our admiration. But the people understand him. They know that he has profound sympathy with them, that he has nothing at heart but duty to promote those interests according to his honest views of them, and whether he judges rightly or wrongly about this question or that—and, of course, all of us are liable to error, and none pretend to infallibility—they know that he is a man actuated by the purest motives, and that he presents the highest example of public integrity." These words uttered by the first Lord Selborne, in connection with the work and worth of William Ewart Gladstone, can be applied with singular appropriateness to Rajendra Prasad's public activities by those who, like the present writer, may claim the privilege of having known him intimately, for several decades, and watched them in various spheres of his life, and not merely as a political or party leader. And while it would be foolish to claim infallibility for any public worker, Rajendra Prasad, beyond all doubt, offers us a glorious example of one who, alike in his public activities and private relations is—in the words of Lord Chancellor Selborne—"actuated by the purest motives" and "presents the highest example of public integrity," in the body politic.

Such then is Rajendra Prasad; such his public activities from youth to age ! and such his motives, patriotism and self-sacrifices. Keats the famous English poet, wrote that "what the imagination seizes as Beauty must be Truth", and he also embodied the same sentiment, in verse, when he sang as follows:—

Beauty is Truth, Truth Beauty.

Ye know on earth, and all ye need to know.

Mathew Arnold happily paraphrased Keats' sentiment in his well-known saying :—"To see things in their beauty is to see them in their truth." Thus it is that I have tried to survey, in a short compass, some aspects of the very distinguished career of Rajendra Prasad—to see it in its beauty, and consequently in truth; for it presented in a right perspective—such as I have tried to do—it is full of lessons of great worth and benefit to the rising generation of Indians. Judged by western standard of the life and career of public man, Dr. Rajendra Prasad may be said to be still young—only sixty-four. That he may live long, very long, will be the heartfelt prayer of his countrymen and countrywomen throughout the length and breadth of the Union of India on the completion of his sixty-fourth birthday.

*Patna, Dec. 48.* ]





माननीय डाक्टर अनुग्रहनारायण सिंह
अर्थमंत्री, बिहार
[ आपका लेख पृष्ठ ८ (क) पर छपा है ]



माननीय श्रीजगलाल चौधरी
आबकारी-मंत्री, बिहार
[ आपका संस्मरण ४५५ पृष्ठ में छपा है ]

# देशरत्न के जीवन की एक झाँकी

**माननीय डाक्टर अनुग्रहनारायण सिंह, अर्थ-मंत्री, बिहार**

सन् १९०६ की बात है। उसी वर्ष बिहारी-छात्र-सम्मेलन का प्रथम अधिवेशन हुआ। मैं भी सम्मेलन में सम्मिलित हुआ। वहीं मुझे पहले-पहल राजेन्द्र बाबू के दर्शन हुए। उस समय कलकत्ता-विश्वविद्यालय की बी० ए०-परीक्षा में उन्हें सर्वोच्च स्थान प्राप्त हुआ था। साथ ही, स्वर्ण-पदक भी मिला था। उस सम्मेलन में ही मुझे यह भी ज्ञात हुआ कि मैट्रिकुलेशन तथा ईएटरमीडिएट की परीक्षाओं में भी वे कलकत्ता-विश्वविद्यालय में सर्व-प्रथम हुए थे। उन दिनों बंगाल के साथ बिहार, उड़ीसा तथा आसाम भी उसी विश्व-विद्यालय के अन्तर्गत थे! मैं १९०८ में पटना-कालेज में भर्ती हुआ। वहाँ छात्र-संघ के कार्य में मेरी विशेष अभिरुचि थी। दो वर्ष बाद मैं बिहार-स्टुडेएट्स-सेंट्रल-एसोसिएशन का प्रधान मंत्री चुना गया। उन दिनों वे कलकत्ता में रहते थे। बिहार-स्टुडेएट्स-सेएट्रल-एसोसिएशन के वे भी सदस्य थे; एसोसिएशन की बैठक में भाग लेने के लिए समय-समय पर पटना आया करते थे। फलतः उनसे मेरा सम्पर्क बढ़ गया। जब एम० ए० और बी० एल० पढ़ने मैं १९१२ में कलकत्ता गया तब वहाँ 'ला'-कालेज में वे अध्यापक थे। मैं उनका छात्र बना! मेरी उनसे घनिष्ठता बढ़ी; उनकी बहुमुखी प्रतिभा का परिचय मिला; उनके शान्त एवं नम्र स्वभाव तथा दृढ़ विचार को भी जानने-समझने का सुअवसर प्राप्त हुआ। हाइकोर्ट खुलने पर जब वे पटना चले आये तब बिहार के युवकों का नेतृत्व ग्रहण करने के लिए उनसे हमलोगों ने आग्रह किया। पर वे इतने विनम्र थे कि नेता बनना अस्वीकार कर दिया। यों तो विद्यार्थी-जीवन में उनकी प्रतिभा का परिचय सबको प्राप्त हो गया था; पर वकालत में भी उनका यश प्रान्त के कोने-कोने में व्याप्त हो गया। हाइकोर्ट के एडवोकेट-एसोसिएशन में भी एक या दो व्यक्तियों को छोड़ उनका स्थान सर्वोच्च हो गया। वहाँ के न्यायाधीशों के भी वे प्रिय बन गये। इसी बीच १९१७ में बिहार में महात्मा गांधी का शुभागमन हुआ। गांधीजी के साथ वे भी चम्पारन पहुँचे। वहाँ वे महात्माजी के इतने विश्वासपात्र बन गये कि उन्होंने चम्पारन-एग्रेरियन-कमिटी के सामने मामला उपस्थित करने का सारा काम उनको ही सुपुर्द किया। महात्माजी से सम्पर्क होने के पश्चात् उनका अधिकांश समय सार्वजनिक कार्यों में ही व्यतीत होने लगा। सन् १९१९ के सत्याग्रह-आन्दोलन में महात्माजी ने उनको सत्याग्रह करने की अनुमति दी। सन् १९२१ के असहयोग-आन्दोलन में वे बिहार के अग्रणी नेता बन गये। काँग्रेस के कार्य से उन्होंने सम्पूर्ण बिहार का दौरा किया। उनके ही प्रयास से श्रीतिलक-स्वराज-फंड का कार्य भी पूर्णतः सफल हुआ।

सन् १९२२-२३ की गया-काँग्रेस में महात्माजी नहीं शामिल हो सके। उनकी अनुपस्थिति में राजेन्द्र बाबू ने अधिवेशन का कार्य सुचारु रूप से चलाया। उसके बाद वे

काँग्रेस के प्रधान मंत्री हुए। काँग्रेस द्वारा स्वीकृत प्रस्तावों को कार्यान्वित करने में उन्होंने बड़ी दृढ़ता, तत्परता और प्रतिभा का परिचय दिया।

महात्माजी के आशीर्वाद से सन् १९३४ के भूकम्प-पीड़ितों की उन्होंने जो सेवा की वह चिरस्मरणीय रहेगी। उसी साल वे राष्ट्रपति निर्वाचित हुए। राष्ट्रपति की हैसियत से उन्होंने देश का दौरा करके देश में नवजीवन का संचार किया। उनके ही त्याग एवं सेवा के फलस्वरूप १९३५ के भारत-ऐक्ट के अन्तर्गत केन्द्रीय तथा प्रान्तीय धारा-सभाओं के चुनावों में बिहार में काँग्रेस का बहुमत हुआ। प्रान्तीय मंत्रिमंडल बनाने तथा उसे चलाने का उत्तरदायित्व भी उनके ही मत्थे पड़ा। उसे उन्होंने भली भाँति निभाया। त्रिपुरी-काँग्रेस के बाद, श्रीसुभाषचन्द्र बोस के त्याग-पत्र देने पर, उस संकट की घड़ी में, वे ही राष्ट्रपति बनाये गये। उस कठिन परिस्थिति में वे ही एक ऐसे नेता थे जिन्होंने काँटों का ताज पहनना स्वीकार किया। सन् १९४० की रामगढ़-काँग्रेस को सफल बनाने का उत्तरदायित्व भी उनपर ही था। उन्होंने उसे भी सफल बनाया। सन् १९४२ की अगस्त-क्रान्ति में अँग्रेजी सरकार ने उनको अस्वस्थता की हालत में ही जेल में बन्द कर दिया। जेल से मुक्त होने पर उन्होंने, १९४५ में, बिहार-प्रान्तीय काँग्रेस-कमिटी के सभापति की हैसियत से, राजनीतिक पीड़ित व्यक्तियों के सहायतार्थ, धन-संग्रह करने के निमित्त सम्पूर्ण बिहार का दौरा किया। उनका दौरा बड़ा सफल रहा। असहाय काँग्रेस-कार्य-कर्त्ताओं को उन्होंने यथासंभव आर्थिक सहायता दी। तत्पश्चात् उनको केन्द्रीय एवं प्रान्तीय धारा-सभाओं के चुनावों का संचालन करना पड़ा। चुनाव में काँग्रेस को प्रबल बहुमत प्राप्त हुआ। फलस्वरूप प्रान्तों में पुनः काँग्रेसी मंत्रिमंडल स्थापित हुए।

सन् १९४६ के सितम्बर में, केन्द्र में अस्थायी सरकार की स्थापना होने पर, उनको खाद्य-कृषि-विभाग का उत्तरदायित्व मिला। उसी साल दिसम्बर में वे विधान-निर्मातृ परिषद् के अध्यक्ष निर्वाचित हुए। भारत के स्वतंत्र होने पर वे खाद्य-कृषि-विभागों के मंत्री बनाये गये। पर यह कार्य वे बहुत दिनों तक नहीं कर सके। आचार्य कृपलानी ने काँग्रेस के राष्ट्रपति-पद से त्याग-पत्र दिया। काँग्रेस संकट में पड़ी। राजेन्द्र बाबू ने मंत्रि-पद छोड़ पुनः काँग्रेस का राष्ट्रपतित्व स्वीकार किया। राष्ट्रपति होने के साथ-साथ वे विधान-निर्मातृ परिषद् के अध्यक्ष भी बने रहे। इन दोनों पदों पर रहते हुए उन्होंने देश के सम्मुख त्याग एवं महान् आदर्श का परिचय दिया, अपना उत्तरदायित्व भली-भाँति निभाया। फलस्वरूप देश उनकी निस्पृह सेवा पर मुग्ध हो गया। अपनी सेवाओं के बल पर उन्होंने भारत के इतिहास में अपना एक विशिष्ट स्थान बना लिया है। काँग्रेस के इतिहास में तथा महात्मा गांधी के सिद्धान्तों का पालन करनेवाले लोगों में उनका सर्वोपरि स्थान है। महात्माजी के अनन्य भक्त रहकर उनके आदर्शों पर चलने का उन्होंने सदा प्रयास किया और आज भी कर रहे हैं। आज वे ही महात्मा गांधी के सच्चे अनुयायी के रूप में दीख पड़ते हैं। भगवान उन्हें चिरायु करें ताकि उनकी छत्रच्छाया में देश और प्रान्त दोनों ही उन्नति करें।

---

# प्रतिहारों की उत्पत्ति के संबंध में कुछ विद्वानों का भ्रम

महामहोपाध्याय, रायबहादुर, साहित्य-वाचस्पति,
डॉक्टर गौरीशंकर-हीराचंद ओझा, अजमेर

प्रतिहारों की उत्पत्ति के सम्बन्ध में भिन्न-भिन्न विद्वानों ने भिन्न-भिन्न मतों का प्रतिपादन किया है। इस लेख में हमारा उद्देश्य उन्हीं पर विचार करना है; परन्तु इससे पूर्व यह विचार करना आवश्यक है कि प्रतिहारों की उत्पत्ति के सम्बन्ध में वास्तविकता क्या है।

गुहिल, चौलुक्य ( सोलंकी ), चाहमान ( चौहान ) आदि राज-वंश अपने मूल पुरुषों के नाम से प्रचलित हुए हैं; परन्तु 'प्रतिहार' नाम वंशकर्त्ता के नाम से नहीं, किन्तु राज्याधिकार के पद से बना हुआ है। राजा के भिन्न-भिन्न अधिकारियों में एक प्रतिहार भी होता था, जिसका कार्य राजा के बैठने के स्थान अथवा रहने के महल की ड्योढ़ी ( द्वार ) पर रहकर उसकी रक्षा करना था। इस पद के लिए किसी खास जाति या वर्ण का विचार नहीं रहता था; किन्तु राजा के विश्वासपात्र पुरुष ही इस पद पर नियुक्त होते थे। प्राचीन शिलालेखादि में उनके लिए 'प्रतिहार' या 'महाप्रतिहार' नाम मिलता है और लोक-भाषा में उसे 'पड़िहार' कहते हैं। 'प्रतिहार' नाम वैसा ही है जैसा 'पंचकुल' ( पंचोली )। 'पंचकुल' राज-कर वसूल करनेवाले राजसेवकों की एक संस्था थी, जिसका प्रत्येक व्यक्ति 'पंचकुल' कहलाता था। प्राचीन दानपत्रों, शिलालेखों तथा 'प्रबन्ध-चिन्तामणि' आदि पुस्तकों में 'पंचकुल' का उल्लेख मिलता है। राजपूताने में ब्राह्मण पंचोली, कायस्थ पंचोली, महाजन पंचोली और गूजर पंचोली हैं। 'पंचकुल' का 'पंचउल' ( पंचोल ) और उससे 'पंचोली' शब्द बना है। जैसे 'पंचोली' नाम किसी जाति का नहीं, पद का सूचक है, वैसे ही 'प्रतिहार' शब्द भी। अब तक के शोध से ब्राह्मण-जाति के प्रतिहारों, रघुवंशी प्रतिहारों, गुर्जर-जाति के प्रतिहारों, चापोत्कट-( चावड़ा )-जाति के प्रतिहारों और बारड़ जाति ( परमारों की एक शाखा ) के प्रतिहारों का पता चलता है।

## १—ब्राह्मण प्रतिहार

मंडोर (जोधपुर से ४ मील दूर) के प्रतिहारों के कुछ शिलालेख मिले हैं, जिनमें से तीन में उनके वंश की उत्पत्ति तथा वंशावली दी हुई है। उनमें से एक जोधपुर के शहर-कोट (शहर-पनाह) में लगा हुआ मिला है, जो मूल में मंडोर के किसी विष्णु-मंदिर में लगा था। यह शिलालेख विक्रम-संवत् ८९४ (ईसवी सन् ८३७) चैत्र सुदि ५ का है। दूसरे दो शिलालेख घटियाला (जोधपुर से २० मील उत्तर) में मिले हैं, जिनमें से एक प्राकृत (महाराष्ट्री) भाषा का श्लोकबद्ध और दूसरा उसीका आशय-रूप संस्कृत में है। ये दोनों वि० सं० ९१८ (ई० स० ८६१) चैत्र सुदि २ के हैं। इन तीनों लखों से पता चलता है कि हरिश्चन्द्र नामक विप्र (ब्राह्मण), जिसको रोहिल्लद्धि भी कहते थे, वेद और शास्त्रों का अर्थ जानने में पारंगत था। उसके दो स्त्रियाँ थीं—एक द्विज-(ब्राह्मण)-वंश की और दूसरी बड़ी गुणवती क्षत्रिय-कुल[1] की। ब्राह्मणी से उत्पन्न पुत्र ब्राह्मण प्रतिहार कहलाये और क्षत्रिय-वर्ण की राज्ञी (राणी) भद्रा से उत्पन्न पुत्र मद्य पीनेवाले (राजपूत) हुए[2]। इससे स्पष्ट है कि हरिश्चन्द्र ब्राह्मण-जाति का

---

(१) प्राचीन काल में ब्राह्मणों का राजपूतों में विवाह होने की प्रथा उत्तर भारत के समान ही दक्षिण भारत में भी विद्यमान थी। विस्तृत विवरण और मूल अवतरण के लिए देखिए मेरा लेख—'कवि राजशेखर की जाति' (नागरी-प्रचारिणी पत्रिका, भाग ६, पृष्ठ १९१—२०९)

(२) विप्रः श्रीहरिचन्द्राख्यः पत्नी भद्रा च क्षत्र (त्रि) या।······[॥ ५॥]
तेन श्री हरिचन्द्रेण परिणीता द्विजात्मजा।
द्वितीया क्षत्र (त्रि)या भद्रा महाकुलगुणान्विता [॥ ७॥]
प्रतीहारा द्विजा भूता ब्राह्मण्यां ये भवन्सुताः।
राज्ञी भद्रा च यान्सूते ते भूता मधुपायिनः॥······[॥ ८॥]
नन्दावल्लं प्रहत्वा रिपुबलमतुलं भूश्रकूपप्रयातं।
दृष्ट्वा भग्नां (न्) स्वपक्षां (न्) द्विजनृपकुलजां (न्)
सत्प्रतीहारभूपां (न्)॥ [॥ २७॥]

—मंडोर के राजा बाउक की वि० सं० ८९४ (ई० स० ८३७) की प्रशस्ति। जर्नल आव दि रायल एशियाटिक सोसाइटी, ई० स० १८९४, पृष्ठ ४—८। एपिग्राफिया इण्डिका; जिल्द १८, पृष्ठ ९५—६ और फोटो।

रहुतिलओ पडिहारो आसी सिरिलक्खणो त्ति रामस्स।
तेण पडिहार वन्सो समुण्णई एत्थ सम्पत्तो॥ [२]
विप्पो सिरि हरिअन्दो भज्जा आसि त्ति खत्तिआ भद्दा।
ताण सु ओ उप्पण्णो वीरो सिरि रज्जिलो एत्थ॥ [३]

—प्रतिहार कक्कुक का घटियाला का प्राकृत-शिलालेख। जर्नल आव दि रायल एशियाटिक सोसाइटी, ई० स० १८९५, पृष्ठ ५१६।

और किसी राजा का प्रतिहार था। उसकी दूसरी स्त्री भद्रा को राज्ञी कहा है, जिससे संभव है कि हरिश्चन्द्र के पास जागीर भी रही हो। जोधपुर-राज्य में अब तक प्रतिहार ब्राह्मण हैं[3] जिन्हें उसी हरिश्चन्द्र प्रतिहार के वंशधर होने चाहिए।

## २—रघुवंशी प्रतिहार

रघुवंशी प्रतिहारों ने चावड़ों से प्राचीन गुर्जर देश छीना था। उनकी राजधानी भीनमाल होनी चाहिए। उनकी उत्पत्ति के विषय में ग्वालियर से मिली हुई प्रतिहार-राजा भोज ( प्रथम ) की प्रशस्ति में लिखा है—"सूर्यवंश में मनु, इक्ष्वाकु, ककुत्स्थ आदि राजा हुए। उनके वंश में पौलस्त्य ( रावण ) को मारनेवाले राम हुए, जिनका प्रतिहार ( ड्योढ़ीवान ) उनका छोटा भाई सौमित्रि ( लक्ष्मण ) इन्द्र का मान-मर्दन करनेवाले मेघनाद आदि को हरानेवाला था। उसके वंश में नागभट हुआ[4]।" आगे चलकर उसी प्रशस्ति में वत्सराज को इक्ष्वाकु-वंश की उन्नति करनेवाला कहा है[5]। 'काव्य-मीमांसा' आदि अनेक ग्रन्थों के कर्त्ता

---

आसीत् प्रतिहारवंशगुरु सद्द्विजः श्रीहरिचन्द्रः [ । ]

अनेन राज्ञी क्षत्रियभद्राया जातः श्रीमान् सुतः श्रीरज्जिलः [ । ]

—घटियाला के प्राकृत लेख का आशय-रूप संस्कृत-शिलालेख। एपिग्राफिया इण्डिका, जिल्द ९, पृष्ठ २७९।

कक्कुक प्रतिहार बाउक का छोटा भाई और उत्तराधिकारी था। देखिए मेरा 'राजपूताने का इतिहास' ( पहली जिल्द, द्वितीय संस्करण ) पृष्ठ १६९—७०।

प्राचीन काल में प्रत्येक वर्ण का पुरुष अपने तथा अपने से नीचे के वर्णों में विवाह कर सकता था और ब्राह्मण पति का अन्य वर्ण की स्त्री से उत्पन्न हुआ पुत्र ब्राह्मण ही माना जाता था। पिछले समय में माता के वर्ण के अनुसार पुत्र का वर्ण माना जाने लग गया। विस्तृत उदाहरण और मूल अवतरण के लिए देखिए मेरा 'राजपूताने का इतिहास,' पहली जिल्द ( द्वितीय संस्करण ) पृष्ठ १६६—७।

( ३ ) ई० स० १९११ की जोधपुर-राज्य की मनुष्य-गणना की हिन्दी-रिपोर्ट; तीसरा हिस्सा, पहली जिल्द, पृष्ठ १६०।

( ४ ) मन्विक्ष्वाकुककुस्थ ( त्स्थ ) मूलपृथवः क्ष्मापालकल्पद्रुमाः ॥ २ ॥

तेषां वंशे सुजन्मा क्रमनिहतपदे धाम्नि वज्रेषु घोरं

रामः पौलस्त्यहिन्स्रं ( हिंस्रं ) क्षतविहितसमित्कर्म्मचक्रे पलाशैः।

श्लाघ्यस्तस्यानुजोसौ मघवमदमुषो मेघनादस्य संख्ये

सौमित्रिस्तीव्रदंडः प्रतिहरणविधेर्यः प्रतीहार आसीत् ॥ ३ ॥

तद्वंशे प्रतिहारकेतनभृति त्रैलोक्यरक्षास्पदे

देवो नागभटः पुरातनमुनेर्मूर्त्तिर्ब्बभूवाद्भुतम्।

—आर्कियालाजिकल सर्वे आव इण्डिया; ऐन्युअल रिपोर्ट, ई० स० १९०३—४, पृष्ठ २८०।

( ५ ) एकः क्षत्रियपुङ्गवेषु च यशोगुर्व्वीन्धुरं प्रोद्वह-

न्निक्ष्वाकोः कुलमुन्नतं सुचरितैश्चक्रे स्वनामाङ्कितम् ॥ ७ ॥

—राजा भोजदेव की ग्वालियर की प्रशस्ति, आर्कियालाजिकल सर्वे आव इण्डिया, ई० स० १९०३—४ की रिपोर्ट, पृष्ठ २८०।

प्रसिद्ध कवि राजशेखर ने, जो कन्नौज के प्रतिहार-राजा भोज (प्रथम) के पुत्र महेन्द्रपाल (प्रथम) का गुरु (उपाध्याय) था और महेन्द्रपाल तथा उसके पुत्र महीपाल के समय में कन्नौज में ही था, अपनी 'विद्धशालभंजिका' नाटिका में अपने शिष्य महेन्द्रपाल (निर्भयनरेन्द्र) को 'रघुकुल-तिलक[1]' और 'बालभारत' में रघुग्रामणी[2] (रघुवंशियों में अग्रणी) कहा है। उसी कवि ने 'बालभारत' में महेन्द्रपाल के पुत्र महीपाल को 'रघुवंश-मुक्तामणि[3]' (रघुवंश-रूपी मोतियों में मणि के समान) कहा है एवं उसे आर्यावर्त्त का महाराजाधिराज लिखा है। राजशेखर के ये सब कथन ग्वालियर की प्रशस्ति के कथन की पुष्टि करते हैं।

शेखावाटी (जयपुर-राज्य) के प्रसिद्ध हर्षनाथ के मंदिर की प्रशस्ति में, जो वि० सं० १०३० (ई० स० ९७३) आषाढ़ सुदि १५ की—साँभर के चौहान-राजा विग्रहराज के समय की—है, उक्त विग्रहराज के पिता सिंहराज के वर्णन में लिखा है—"उस विजयी राजा ने सेनापति होने के कारण उद्धत तोमर (तँवर) नायक सलवण को मारा (या हराया; मूल लेख में 'हत्वा' या 'जित्वा' शब्द रहा होगा, जो नष्ट हो गया है, केवल 'आ' की मात्रा बची है) और चारों ओर युद्ध में राजाओं को मारकर बहुतेरों को उस समय तक कैद में रक्खा, जबतक उनको छुड़ाने के लिए पृथ्वी पर का चक्रवर्ती रघुवंशी (राजा) स्वयं उसके यहाँ न आया[4]।" इससे स्पष्ट है कि साँभर का चौहान-राजा सिंहराज किसी चक्रवर्त्ती अर्थात् बड़े राजा का सामंत था। उस समय उत्तर भारत में प्रबल राज्य प्रतिहारों का ही था, जिसके अधीन राजपूताने का बड़ा अंश ही नहीं, किन्तु गुजरात, काठियावाड़, मध्यभारत (मालवा) एवं सतलज से लगाकर बिहार तक के प्रदेश थे। साँभर के चौहान भी पहले कन्नौज के प्रतिहारों के अधीन थे; क्योंकि उसी हर्षनाथ की प्रशस्ति में सिंहराज के पूर्वज गूवक (प्रथम) के सम्बन्ध में लिखा है कि उसने बड़े राजा नागावलोक (कन्नौज का राज्य छीननेवाला प्रतिहार-राजा नागभट् दूसरा) की सभा में वीर कहलाने की प्रतिष्ठा पाई थी[5]। ऐसी दशा में सिंहराज की कैद से राजाओं को छुड़ानेवाला रघुवंशी राजा कन्नौज का प्रतिहार-राजा ही हो सकता है। उक्त प्रशस्ति से स्पष्ट है कि वि० सं० १०३० (ई० स० ९७३) में साँभर के चौहान भी कन्नौज के प्रतिहारों को रघुवंशी मानते थे।

---

(१) रघुकुलतिलको महेन्द्रपाल: —(विद्धशालभंजिका, १।६।)

(२) देवो यस्य महेन्द्रपालनृपतिः शिष्यो रघुग्रामणिः। —(बालभारत, १।११।)

(३) तेन (=महीपालदेवेन) च रघुवंशमुक्तामणिना —(वही, १।११।)

(४) ·······तोमरनायकं सलवणं सैन्याधिपत्योद्धतं
युद्धे येन नरेश्वरा: प्रतिदिशं निर्ना(र्णा)शिताजिष्णुना।
कारावेश्मनि भूरयश्च विधृतास्तावद्धि यावद्गृहे
तन्मुक्त्यर्थमुपागतो रघुकुले भूचक्रवर्ती स्वयम् ॥
—एपिग्राफिया इंडिका, जिल्द २, पृष्ठ १२१—२२।

(५) आद्य: श्रीगूवकाख्याप्रथितनरपतिश्चाहमानान्वयोभूत्
श्रीमन्नागावलोकप्रवरनृपसभालब्ध (ब्ध) वीरप्रतिष्ठ:।
—वही, जि० २, पृ० १२१।

## ३—गुर्ज्जर ( गूजर ) प्रतिहार

भीनमाल का गुर्ज्जर-राज्य चावड़ों के हस्तगत होने के पीछे वि० सं० की ग्यारहवीं शताब्दी के प्रारंभ में अलवर-राज्य के पश्चिमी विभाग तथा उसके निकटवर्ती प्रदेशों पर प्रतिहारों के गुर्ज्जर ( गूजर ) जाति के सामंत के ठिकाने का पता चलता है। अलवर-राज्य के 'राजोरगढ़' नामक प्राचीन किले से मिले हुए वि० सं० १०१६ ( ई० स० ६६० ) माघ सुदि १३ के शिलालेख से पाया जाता है कि उस समय राज्यपुर ( राजोरगढ़ ) पर प्रतिहार-वंश के गुर्जर ( गूजर ) महाराजाधिराज सावट का पुत्र महाराजाधिराज परमेश्वर मथनदेव राज करता था और वह परम भट्टारक महाराजाधिराज परमेश्वर क्षितिपालदेव ( महीपाल ) का सामन्त था[१]। यह क्षितिपाल कन्नौज का रघुवंशी प्रतिहार-राजा था। उस शिलालेख में मथनदेव को 'महाराजाधिराज परमेश्वर' लिखा है, जिससे अनुमान होता है कि वह क्षितिपालदेव के बड़े सामन्तों में रहा होगा। उसी लेख से यह भी जाना जाता है कि उस समय वहाँ गुर्जर ( गूजर ) जाति के किसान भी थे[२]।

## ४—चापोत्कट ( चावड़ा ) प्रतिहार

चापोत्कट ( चावड़ा ) जाति के प्रतिहारों का उल्लेख 'संगीतरत्नावली' नामक ग्रन्थ में मिलता है। उसका कर्त्ता चावड़ा-वंशी सोमराज अपनेको सोलंकी राजा का प्रतिहार लिखता है[३]।

## ५—बारड़ ( परमार ) प्रतिहार

ईडर-राज्य के वडाली गाँव के वैद्यनाथ-शिवालय की वि० सं० १२६४ ( ई० स० १२०७ ) चैत्र सुदि १३ गुरुवार की प्रशस्ति में बारड़-जाति के प्रतिहारों का उल्लेख है। उसमें लिखा है—"उत्पलराज आदि परमारवंशियों में धारावर्ष नाम का त्रैलोक्य-विख्यात राजा है। बारड़-वंश के नरपाल का पुत्र वीर हरिपाल उसका प्रतिहार था। उसका पुत्र प्रतिहार

---

( १ ) परमभट्टारकमहाराजाधिराजपरमेश्वर श्रीक्षितिपालदेवपादानुध्यातपरमभट्टारकमहाराजाधिराजपरमेश्वर श्रीविजयपालदेवपादानामभिप्रवर्धमानकल्याणविजयराज्ये संवत्सरशतेषु दशसु षोडषोत्तरकेषु माघमाससितपक्षत्रयोदश्यां शनियुक्तायामेवं सं १०१६ शुदि १३ शनावद्य श्रीराज्यपुरावस्थितो महाराजाधिराज परमेश्वर श्रीमथनदेवो महाराजाधिराजश्रीसावटसूनुर्गुर्ज्जरप्रतिहारान्वयः कुशली।

—एपिग्राफिया इंडिका ; जि० ३, पृ० २६६।

( २ ) प्रत्यासन्नश्रीगूर्ज्जरवाहित समस्तक्षेत्रसमेतश्च······—(वही ; जि० ३, पृ० २६६ )

( ३ ) क्षोणिकल्पतरुः समीकसुभगश्चापोत्कटग्रामणीः
योगीन्द्रो नवचंद्रनिर्मलगुणः स्फूर्जत्कलानैपुणः ॥
श्रीचौलुक्यनरेन्द्रवेत्रतिलकः श्रीसोमराजः स्वयं
विद्वन्मंडलमंडनाय तनुते संगीतरत्नावलीम् ॥५॥

—बंबई के सुविख्यात विद्यानुरागी तनसुखराम मनसुखराम त्रिपाठी के संग्रह की 'संगीत-रत्नावली' नामक पुस्तक से।

साहणपाल बड़ा पराक्रमी और वैरियों का नाश करनेवाला है[१]।" बारड़-शाखा के परमारों में इस समय दांता के राणा हैं।

उपर्युक्त उद्धरणों से यह स्पष्ट है कि प्रतिहार एक पद था, जिस पर विभिन्न वंश अथवा जातिवालों की नियुक्ति हुआ करती थी। उनमें से ब्राह्मण, रघुवंशी, गूजर, सोलंकी, चावड़ा और बारड़ जाति के प्रतिहारों का उल्लेख ऊपर किया गया है। संभव है कि भविष्य में होनेवाले शोध से अन्य जाति के प्रतिहारों का भी पता चले। कतिपय आधुनिक शोधकों ने इस वंश की उत्पत्ति के सम्बन्ध में जो भिन्न-भिन्न मत दिये हैं, वे नितान्त भ्रान्तिपूर्ण हैं।

मिस्टर ए० एम० टी० जैक्सन ने 'हर्ष-चरित' में दिये हुए वर्णन के आधार पर भीनमाल के राजा को गुर्जरवंशी कहा है; पर यह उनका भ्रममात्र है, क्योंकि 'हर्षचरित' के रचयिता का अभिप्राय वहाँ गुर्जर देश (या वहाँ के राजा) से है न कि गुर्जर (गूजर) जाति के राजा से। बड़ोदा के जिस दानपत्र का साक्ष्य मिस्टर जैक्सन ने दिया है उसमें राजा का नाम तो नहीं दिया है, किन्तु स्पष्ट शब्दों में उसे 'गुर्जरेश्वर[२]' लिखा है। फिर न मालूम उक्त महाशय ने कैसे इससे गुर्जर-जाति का अनुमान कर लिया। दक्षिण के राष्ट्रकूट राजा गोविन्दराज तीसरे के शक-संवत् ७३० (वि० सं० ८६५=ई० स० ८०८) के वणी और राधनपुर से मिले हुए दानपत्रों में उसी (गुर्जरेश्वर) का नाम वत्सराज दिया है[३]। वत्सराज कन्नौज के रघुवंशी प्रतिहारों का पूर्वज था। 'पंपभारत' का कर्त्ता लिखता है—"अरिकेसरी सोलंकी के पिता ने गुर्जर-राज महीपाल को पराजित किया।" वहाँ भी कवि

---

(१) श्रीमदुत्पलराजादिवंशे प्रामारभूभुजां।
अस्ति त्रैलोक्यविख्यातो धारावर्षो महीपतिः ॥२॥
द्वास्थः तस्याभवत् पूर्वं वीरो बारडवंशजः।
नरपा [ लस ] मुद्भूतो हरिपाल इति श्रुतः ॥३॥
पुत्रस्तस्यास्ति विख्यातो भुवने लब्धविक्रमः।
श्रीमत्साहणपालाह्वः वैरिवर्गक्षयंकरः ॥४॥
संवत् १२६४ वर्षे चैत्र सुदि १३ गुरौ। म० जालाक प्रेरितेन स्वश्रेयोर्थं प्रती० साहणपालेन देवश्री वैद्यनाथस्य मंडपः कारितः ॥......।

—ईडर-राज्य के वटाली गाँव के वैद्यनाथ-शिवालय की प्रशस्ति।
पुरातत्व (गुजराती, अहमदाबाद): जि० ४, पृ० २८१।

(२) गौडेन्द्रवंगपतिनिर्ज्जयदुर्व्विदग्ध
सद्गूर्ज्जरेश्वर दिगर्गलतां च यस्य।
नीत्वा भुजं विहतमालवरक्षणार्थं
स्वामी तथान्यमपि राज्यछ (फ) लानि भुंक्ते ॥

—बड़ौदा का दानपत्र, इण्डियन ऐंटिक्वेरी; जिल्द १२, पृष्ठ १६० और 'नागरी-प्रचारिणी पत्रिका' (नवीन संस्करण) भाग २, पृष्ठ ३४५ का टिप्पण १।

(३) गैजेटियर आव दि बाम्बे प्रेसिडेन्सी; जि० १, भाग २, पृ० १९८।

का आशय गुर्ज्जर-जाति से नहीं बल्कि गुर्जर देश के राजा से है। खींच-तानकर गुर्जरेश्वर से गुर्जर-जाति का राजा अर्थ लगाना सर्वथा असंगत है, क्योंकि संस्कृत-साहित्य में ऐसे अनेक उदाहरण मिलते हैं[1]।

श्रीयुत देवदत्त रामकृष्ण भंडारकर ने भी मिस्टर जैक्सन के कथन की पुष्टि करते हुए कन्नौज के प्रतिहार-राजाओं को गुर्जर-वंशी सिद्ध करने का प्रयत्न किया है। उनका कथन है कि राजोर ( अलवर-राज्य ) के प्रतिहार मथनदेव का ई० स० ९६० ( वि० सं० १०१६ ) का लेख स्पष्ट कह देता है कि वह ( मथनदेव ) गूजर-वंश का प्रतिहार था, अतएव कन्नौज के प्रतिहार-राजा भी गूजर-वंश के थे[2]।

इसके विपरीत कन्नौज के प्रतिहार-राजा भोजदेव की ग्वालियर की प्रशस्ति में, जो राजोर-गढ़ के लेख से अनुमानतः १०० वर्ष से भी अधिक पूर्व की है, कन्नौज के प्रतिहारों को रघुवंशी बतलाया है। ऐसे ही हर्षनाथ के चौहानों के लेख में भी उनको रघुवंशी लिखा है, जिसको पीछे से भंडारकर महाशय को भी स्वीकार करना पड़ा[3]। कवि 'राजशेखर' ने भी उन्हें रघुवंशी बतलाया है। इन सब का हम ऊपर उल्लेख कर आये हैं। 'प्रतिहार' शब्द मूल में जाति-सूचक नहीं; किन्तु पंचोली, मेहता, चौधरी, मजूमदार, मोदी आदि के समान पद-सूचक है, जैसा पहले बतलाया जा चुका है। यदि केवल मथनदेव के लेख में गुर्जर लिखा होने से प्रतिहार-मात्र गुर्जर मान लिये जावें, तो उक्त लेख से पहले के लेखों में आये हुए ब्राह्मण-प्रतिहार शब्द से सब प्रतिहार ब्राह्मण, अथवा रघुवंशी प्रतिहार शब्द से सब प्रतिहार क्षत्रिय ही क्यों न माने जायँ? अब तो चावड़ा और बारड़ जातियों के प्रतिहारों

---

( १ ) लाटेश्वरस्यसेनान्यमसामान्यपराक्रमः ।
दुर्वारं वारणं हत्वा हास्तिकं यः समग्रहीत् ॥३॥
महेच्छकच्छभूपालं लक्षं लक्षीचकार यः ॥४॥
जगाम मालवेशस्य करवालः करादपि ॥१०॥
बद्धः सिंधुपतिर्येन वैदेहीदयितेन वा ॥२६॥
चक्रे शाकंभरीशोपि शङ्कितः प्रणतं शिरः ॥२९॥
मालवस्वामिनः प्रौढलक्ष्मी परिवृढः स्वयं ॥३०॥

—कीर्तिकौमुदी ; सर्ग २

ये सब उदाहरण केवल एक ही पुस्तक के एक ही सर्ग के अंशमात्र से उद्धृत किये गये हैं। देशवाची शब्द का प्रयोग उक्त देश के राजा के लिए भी होता है।

अपारपौरुषोद्गारं खङ्गारं गुरुमत्सरः
सौराष्ट्रं पिष्टवानाजौ करिणं केसरीव यः ॥२५॥

—कीर्तिकौमुदी ; सर्ग १

इस श्लोक में 'सौराष्ट्र' पद सौराष्ट्र देश के राजा ( खंगार ) का सूचक है, न कि देश का।

( २ ) बम्बई एशियाटिक सोसाइटी का जर्नल ; ई० स० १९०५ ( एकस्ट्रा-नम्बर ), पृ० ४१३—३३।

( ३ ) इण्डियन ऐंटिक्वेरी ; जिल्द ४२, पृष्ठ ५८—९।

का उल्लेख भी मिल गया है । हम भंडारकर महाशय से पूछना चाहते हैं कि उनकी गणना किन प्रतिहारों में की जाय, गूजरों में अथवा रघुवंशियों में ?

श्रीयुत भंडारकर महाशय ने तो यहाँ तक लिख दिया है—"बम्बई इहाते में गूजर नहीं हैं ; ज्ञात होता है कि वह जाति हिन्दुओं में मिल गई । वहाँ गूजर वाणिये ( बनिये, महाजन ), गूजर कुम्भार और गूजर सिलावट हैं । खानदेश में देशी कुनबी और गूजर कुनबी हैं । एक मराठा कुटुम्ब गुर्जर कहलाता है, जो महाराष्ट्र के आधुनिक इतिहास में प्रसिद्ध रहा है । करहाड़ा ब्राह्मणों में भी यह ( गुर्जर ) नाम मिलता है । राजपूताने में गूजर गौड़ ( गुर्जर गौड़ ) ब्राह्मण हैं । ये सब गूजर ( गुर्जर ) जाति के हैं[1] ।" भंडारकर महाशय को इन साधारण नामों की उत्पत्ति जानने में भी भारी भ्रम हुआ और उसी से उन्होंने इन सब को गूजर ठहरा दिया है ; परन्तु वास्तव में ऐसी बात नहीं है । जैसे श्रीमाल नगर ( भीनमाल, जोधपुर-राज्य में ) के ब्राह्मण, महाजन, जड़िये आदि बाहर जाने पर अपने मूल निवास-स्थान के नाम से, अन्य ब्राह्मणों आदि से अपने को भिन्न बतलाने के लिए, श्रीमाली ब्राह्मण, श्रीमाली महाजन आदि कहलाये ; मारवाड़ में दधिमती ( दाहिम ) क्षेत्र के रहनेवाले ब्राह्मण, राजपूत, जाट आदि बाहर जाने पर दाहिमे ब्राह्मण, दाहिमे राजपूत, दाहिमे जाट आदि कहलाये और गौड़ देश के ब्राह्मण, राजपूत, कायस्थ आदि बाहर जाने पर गौड़ ब्राह्मण, गौड़ राजपूत, गौड़ कायस्थ आदि प्रसिद्ध हुए ; वैसे ही प्राचीन गुर्जर देश के रहनेवाले ब्राह्मण, महाजन, कुम्भार, सिलावट आदि गुर्जर ( गुजरात के ) ब्राह्मण, गुर्जर बनिये, गुर्जर कुम्भार तथा गुर्जर सिलावट कहलाये । अतएव गुर्जर ब्राह्मण आदि का अभिप्राय यह नहीं है कि गुर्जर ( गूजर ) जाति के ब्राह्मण आदि । उनके नाम के पूर्व लगनेवाला गुर्जर शब्द उनके आदि-निवास का सूचक है, न कि जाति का । उक्त महाशय ने एक करहाड़ा-ब्राह्मण-कुटुम्ब के यहाँ के ई० स० ११९१ ( वि० सं० १२४८ ) के दानपत्र से थोड़ा-सा अवतरण भी दिया है, जिसमें दान लेनेवाले गोविन्द ब्राह्मण को काश्यप, अवत्सार और नैध्रुव इन तीन प्रवरवाले नैध्रुव-गोत्र का और गुर्जर-उपनामवाला (गुर्जरसमुपाभिधान ) कहा है । तो क्या गूजरों के यहाँ भी ऋषि-गोत्र और प्रवर का प्रचार था और उनमें भी वर्ण-व्यवस्था थी ? भंडारकर महाशय के कथन से तो यही निष्कर्ष निकलता है ; पर क्या यह विद्वानों को मान्य होगा ? डाक्टर भंडारकर ने अपने उसी लेख में गूजरों का हूणों के साथ भारतवर्ष में आना लिखा है और उन्हें सर जेम्स कैम्पबेल के मतानुसार ही एशिया की खजर-जाति से जा मिलाया है ।[2] खजर से गुर्जर या गूजर-जाति की उत्पत्ति मानना वैसी ही कपोल-कल्पना है जैसा कोई यह कहे कि सकसेना-कायस्थ यूरोप की सैक्सन-जाति से निकले हैं !!!

श्रीयुत सी० वी० वैद्य ने अपनी पुस्तक 'हिस्ट्री ऑव मेडीवल् इण्डिया' में डाक्टर भंडारकर के कथन का खंडन करते हुए सब प्रतिहारों को सूर्यवंशी क्षत्रिय माना है[3] । उन्होंने

( १ ) इंडियन ऐण्टिक्वेरी ; जिल्द ४०, पृष्ठ २२ ।
( २ ) इंडियन ऐण्टिक्वेरी ; जिल्द ४०, पृष्ठ ३०—१ ।
( ३ ) जिल्द २, पृष्ठ ३३ ।

भी वैसी ही गलती की है, जैसी डाक्टर भंडारकर ने और केवल एक लेख के आधार पर ही अपना मत दे दिया है, जो इतिहास की दृष्टि से ठीक नहीं है।

डाक्टर भंडारकर के इस कथन को कि सब प्रतिहार गुर्जर हैं, डाक्टर डी० सी० गांगुली ने स्वीकृत न करते हुए अपने 'आरिजिन आव दि प्रतिहार डाइनेस्टी[1]' शीर्षक लेख में निम्नलिखित बातें मानी हैं—

(१) गुर्जर प्रतिहार का अर्थ गुर्जर देश के प्रतिहारों से है। इसका उद्देश्य उस प्रतिहार-वंश को, जिसमें मथनदेव हुआ, कान्यकुब्ज प्रतिहारों से भिन्न बतलाना है। प्रतिहार गुर्जर-जाति की एक शाखा थी, ऐसा मानने के लिए इस समय तक कोई प्रमाण नहीं है।

(२) भोज की ग्वालियर की प्रशस्ति में नागभट के पूर्वजों को रामचन्द्र के प्रतिहार उनके भाई लक्ष्मण का वंशधर लिखा है, जो केवल कपोल-कल्पना है। लक्ष्मण (रघुवंशी) क्षत्रिय थे जब कि प्रतिहार मूलरूप में ब्राह्मण थे। प्रतिहार प्राचीन काल में एक महत्त्वपूर्ण पद गिना जाता था। इस वंश का यह नाम इसलिए पड़ा कि इसका मूल पुरुष इस पद पर रहा था।

(३) हरिश्चन्द्र इस वंश का मूल पुरुष था, क्योंकि जोधपुर के प्रतिहार बाउक के ई० स० ८३७ के लेख में उस (हरिश्चन्द्र) को इस वंश का प्रजापति-स्वरूप कहा है। अतएव हरिश्चन्द्र जो इस वंश को चलाने वाला था, इस पद पर कुछ समय तक अवश्य रहा होगा। पीछे से उसके वंशजों ने अपनी उत्पत्ति को पौराणिक रूप देने के लिए अपने वंश को लक्ष्मण के वंश से जा मिलाया।

(४) प्रतिहारों की तीन शाखाओं का अब तक पता चला है। एक का राज्य बल्ल मंडल अर्थात् जोधपुर नगर के आसपास के प्रदेश पर, दूसरी का मालव और कन्नौज में तथा तीसरी का गुर्जर देश में था। ये तीनों शाखाएँ हरिश्चन्द्र से चलीं। बाउक के उक्त लेख से जाना जाता है कि ब्राह्मण-प्रतिहार हरिश्चन्द्र की दो स्त्रियाँ थीं, एक ब्राह्मण-कुल की और दूसरी क्षत्रिय-वंश की भद्रा। उसकी ब्राह्मण स्त्री से उत्पन्न पुत्र ब्राह्मण-प्रतिहार कहलाये और क्षत्रिय भद्रा से उत्पन्न होनेवाले मद्य पीनेवाले (राजपूत) कहलाये। उसी लेख में लिखा है कि बल्ल-मंडल का प्रतिहार-वंश हरिश्चन्द्र की क्षत्रिय-राणी के वंश में हुआ। ई० सन् की दसवीं शताब्दी के गुर्जर देश के प्रतिहार, जो कन्नौज के प्रतिहारों के सामन्त थे, बल्ल-मंडल के प्रतिहारों के दूर के वंशधर रहे होंगे। बाउक के लेख में लिखा है कि बल्ल-मंडल के प्रतिहारों से भिन्न प्रतिहारों की एक शाखा और थी, जिसकी उत्पत्ति ब्राह्मण सरदार से हुई थी और जिसको मयूर अर्थात् दक्षिण के राष्ट्रकूटों ने, जिनकी राजधानी मयूरखंडी में थी, कष्ट पहुँचाया था। मालव के प्रतिहारों और दक्षिण के राष्ट्रकूटों के बीच भीषण संघर्ष रहने का हाल भारतीय इतिहास के विद्यार्थियों पर भली भाँति प्रकट है। अतएव ब्राह्मण सरदार से उत्पन्न प्रतिहार-राजा, मालव के प्रतिहार-राजाओं से, मिलाये जा सकते हैं। यह प्रतिहार-वंश विवाह-सम्बन्ध के कारण क्षत्रिय हो गया।

---

(१) इण्डियन हिस्टोरिकल क्वार्टरली; जिल्द १०, पृष्ठ ३३७—४३।

जहाँ तक 'प्रतिहार' शब्द के पदसूचक होने का सम्बन्ध है, डॉक्टर गांगुली ने जो कुछ लिखा है, वह ठीक है ; परन्तु कोई भी विद्वान् उनके इस मत से सहमत नहीं हो सकता कि सारे प्रतिहार एक ही ब्राह्मण-वंश के थे। असल बात तो यह है कि ऊपर आए हुए व्यक्तियों के समान ही उन्हें चावड़ा और परमार वंश के प्रतिहारों का ज्ञान न था। यदि उन्हें उनका पता होता तो वे अपना मत देने में इतनी शीघ्रता न करते। जैसा मैंने ऊपर लिखा है, अब तक पाँच भिन्न वंशों के प्रतिहारों का पता लगा है और संभव है कि शोध से भविष्य में अन्य वंशों के प्रतिहारों का पता भी चले। उनका यह कथन कि प्रतिहार मूल-रूप में ब्राह्मण थे और पीछे से विवाह-सम्बन्ध से क्षत्रिय हो गए—निराधार कल्पना है। वस्तुतः ब्राह्मण और क्षत्रिय प्रतिहार भिन्न थे, अतएव यह मानना कि ब्राह्मण-प्रतिहारों ने पीछे से अपने वंश को पौराणिक रूप देने के लिए रामचन्द्र के भाई लक्ष्मण के वंश से जा मिलाया, निर्मूल है। हरिश्चन्द्र को बाउक के लेख में प्रजापति के समान लिखा है। उसका आशय केवल इतना है कि वह अपने वंश ( ब्राह्मण प्रतिहार ) का मूल-पुरुष था, न कि दूसरे प्रतिहार-वंशों का भी ।

'बल्ल-मंडल' को डॉक्टर गांगुली ने जोधपुर के आसपास का प्रदेश माना है ; परन्तु उनका यह कथन गलत है। वह तो जैसलमेर की सीमा से मिला हुआ जोधपुर-राज्य का दक्षिणी अथवा पूर्वी हिस्सा होना चाहिए और वहाँ प्रतिहारों का नहीं, भट्टियों का राज्य था। उपर्युक्त बाउक के लेख में हरिश्चन्द्र के वंशधर शिलुक के सम्बन्ध में लिखा है कि उसने बल्ल-मंडल ( बल्ल देश ) के स्वामी भट्टिक देवराज को पृथ्वी पर पछाड़कर उसका छत्र छीन लिया।[1] उक्त लेख में कहीं भी यह नहीं लिखा है कि बल्ल-मंडल में ब्राह्मण-प्रतिहारों का राज्य था। बल्ल-मंडल के भट्टियों के साथ ब्राह्मण-प्रतिहारों का विवाह-सम्बन्ध भी होता था और बाउक की माता पद्मिनी भट्टिवंश की थी। इन ब्राह्मण-प्रतिहारों की राजधानी मांडव्यपुर ( मंडोर ) थी।

'मयूर' शब्द की, दक्षिण के मयूरखंडी से, समानता देखकर डॉक्टर गांगुली ने मयूर से दक्षिण के राष्ट्रकूटों का आशय ले लिया है, जो ठीक नहीं प्रतीत होता। वह ( मयूर ) तो मारवाड़ के निकट का ही कोई सरदार होना चाहिए। दक्षिण के प्रतापी राज्य का कोई राठोर-राजा वहाँ से चलकर मंडोर के छोटे-से इलाके के लिए मारवाड़ तक लड़ने को आवे और मारा जावे, यह माना नहीं जा सकता। यदि ऐसा हुआ होता तो दक्षिण के राठोड़ों के इतिहास में, जो बहुत कुछ ज्ञात हो चुका है, उसका पता अवश्य चलता।

---

( १ ) ततः श्रीशिलुको जातः पुत्रो दुर्व्वारविक्कमः ।
येन सीमा कृता नित्यास्त्र ( त्र ) वणीवल्लदेशयोः ॥
भट्टिकं देवराजं यो वल्लमण्डलपालकं ।
निपात्य तत्क्षणं भूमौ प्राप्तवान् छ ( वांश्छ ) त्रचिह्नकं ॥

—जर्नल आव दि रायल एशियाटिक सोसाइटी; ई० स० १८९४, पृष्ठ ६।

डॉक्टर गांगुली ने कालंजर के लेख में आये हुए मंगलानक को जयपुर-राज्य का मगलोना माना है, जो ठीक नहीं है। वस्तुत: वह जोधपुर-राज्य का मंगलाना है, जो डीडवाणा से दक्षिण में परबतसर परगने में है। इसी प्रकार उन्होंने अपने लेख में गुर्जर देश की जो सीमा निर्द्धारित की है, वह भी अशुद्ध है। उनका मानना है कि गुर्जर देश पश्चिम में डीडवाणा से लगाकर पूर्व में राजोर तक था, जिसके अन्तर्गत जोधपुर-राज्य का पश्चिमी हिस्सा और लगभग सारा जयपुर एवं अलवर-राज्य आ जाता था; परन्तु यह ठीक नहीं है। वि० सं० की सातवीं से नवीं शताब्दी तक जोधपुर-राज्य का उत्तर से दक्षिण तक का सारा पूर्वी हिस्सा गुर्जर देश ( गुर्जरत्रा, गुजरात ) के अन्तर्गत था और उसकी दक्षिणी सीमा भड़ोच के आस-पास तक लाट देश से जा मिलती थी। देशों के नाम बहुधा उनपर अधिकार करनेवाली जातियों के नाम से प्रसिद्ध हुए हैं, जैसे मालवों से मालवा, शेखावतों से शेखावाटी, राजपूतों से राजपूताना आदि। ऐसे ही, गुर्जरों ( गूजरों ) का अधिकार होने से, गुर्जरत्रा ( गुजरात ) नाम प्रसिद्ध हुआ। गुर्जर देश पर गुर्जरों ( गूजरों ) का अधिकार कब हुआ और कब तक रहा, यह ठीक निश्चित नहीं; तो भी इतना तो निश्चित है कि महाक्षत्रप रुद्रदामा के समय, अर्थात् वि० सं० २०७ ( ई० स० १५० ) तक, गुर्जरों का राज्य भीनमाल में नहीं हुआ था। संभव है कि क्षत्रपों का राज्य नष्ट होने पर गुर्जरों का अधिकार वहाँ हुआ हो। वि० सं० ६८५ ( ई० स० ६२८ ) के पूर्व वहाँ से उनका राज्य उठ चुका था; क्योंकि उक्त संवत् में वहाँ चाप (चावड़ा)-वंशी राजा व्याघ्रमुख का राज्य होना भीनमाल के ही रहनेवाले ( भिल्लमालकाचार्य ) प्रसिद्ध ज्योतिषी ब्रह्मगुप्त के 'ब्राह्मस्फुट सिद्धान्त' से प्रकट होता है[१]। लाट देश के चालुक्य ( सोलंकी ) सामन्त पुलकेशी ( अवनि-जनाश्रय ) के कलचुरि-संवत् ४९० (वि० सं० ७९६=ई०-स० ७३९ ) के दानपत्र से जान पड़ता है कि चापोत्कट-( चाप, चावड़ा )-वंश गुर्ज्जर-वंश से भिन्न था।[२]

ऊपर हमने प्रतिहारों के सम्बन्ध में भिन्न-भिन्न विद्वानों के जो मत मिलते हैं उनको देने के साथ-साथ यह बतलाने का प्रयत्न किया है कि ऐतिहासिक दृष्टि से वे सब अमाननीय ठहरते हैं। उपर्युक्त सभी विद्वानों ने प्रतिहारों की उत्पत्ति का निर्णय करने में गलती की है। मिस्टर जैक्सन, डॉक्टर भंडारकर और सी० वी० वैद्य ने 'प्रतिहार' शब्द को पद-सूचक ही नहीं माना है। डॉक्टर गांगुली ने इसे पद-वाचक तो माना; पर आगे चलकर उन्होंने उससे

---

( १ ) श्रीचापवंशतिलके श्रीव्याघ्रमुखे नृपे शकनृपाणाम्।
पंचाशत्संयुक्तैर्वर्षशतैः पंचभिरतीतैः ॥७॥
ब्राह्मः स्फुटसिद्धान्तः सज्जनगणितगोलवित्प्रीत्यै।
त्रिंशद्वर्षेण कृतो जिष्णुसुतब्रह्मगुप्तेन ॥८॥
—( ब्राह्मस्फुटसिद्धान्त )।

( २ ) तरलतरतारतरवारिविदारितोदितसैन्धवकच्छेल्लसौराष्ट्रचावोटकमौर्यगुर्जरादिराज्ये······।
—'नागरीप्रचारिणीपत्रिका', भाग १, पृष्ठ २१० और पृष्ठ २११ का टिप्पण २३।

मिलती-जुलती गलती कर प्रतिहारों को मूल रूप से ब्राह्मण मान लिया है। जैसा हम ऊपर लिख आए हैं, उपर्युक्त विद्वानों को ब्राह्मण, क्षत्रिय एवं गुर्जर प्रतिहारों के सिवा चावड़ा और बारड़ प्रतिहारों का पता न था। इसीसे उन सब के निर्णय में गलती हुई है। इन सब बातों पर विचार करते हुए हम इसी निष्कर्ष पर पहुँचते हैं कि आज से कई वर्ष पहले हमने अपने राजपूताना के इतिहास के प्रथम खंड में जो प्रतिहारों के सम्बन्ध में मत प्रकाशित किया था, वही आज भी ठीक मानना पड़ता है। वह मत हम इस लेख के प्रारंभ में दे आए हैं। आशा है, प्रतिहारों के सम्बन्ध में विद्वानों में जो भ्रम फैला हुआ है, वह इस लेख से दूर हो जायगा।

---

# पूज्य राजेन्द्र बाबू

**स्वर्गीय सेठ जमनालाल बजाज**

पूज्य राजेन्द्र बाबू से मेरा विशेष परिचय १६१७ से है। १६१७ की कांग्रेस के लिए जब वे गांधी जी के साथ चम्पारन से अपने मित्रों सहित कलकत्ता पधारे थे, उस वक्त मेरे मेहमान थे। उस समय उनके और मेरे बीच जो प्रेम का सम्बन्ध कायम हुआ, वह लगातार बढ़ता ही गया। आज कई वर्षों से मैं उन्हें अपने बड़े भाई की तरह मानता हूँ और चाहता हूँ। इसी कारण उनके सारे कुटुम्बी मेरे भी कुटुम्बी बन गए हैं।

लोगों की यह धारणा है—और वह बिलकुल गलत नहीं कही जा सकती—कि राजनीतिज्ञ अक्सर अपनी आदमियत गँवा देता है। जो राजनीतिक नेता बन जाता है वह मनुष्यता भूलने लगता है। लेकिन राजेन्द्र बाबू अपवाद हैं। उनका सादा जीवन, हृदय की स्वच्छता तथा व्यवहार की सरलता चित्त को मुग्ध कर देती है। उनके इन अनमोल गुणों ने मेरे मन पर गहरा प्रभाव डाला है। जो भी राजेन्द्र बाबू के सम्पर्क में आता है, उस पर उनके इन विशिष्ट गुणों की अमिट छाप पड़े बिना नहीं रहती। राजेन्द्र बाबू 'सादा जीवन और उच्च विचार' की प्रत्यक्ष मूर्ति हैं। कांग्रेस की कार्य-समिति, बिहार-कष्ट-निवारण-समिति, गांधी-सेवा-संघ, चरखा-संघ, राष्ट्रभाषा-प्रचार-समिति आदि कई संस्थाओं में मुझे लगातार कई वर्षों तक उनके साथ काम करने का सौभाग्य प्राप्त हुआ है। सभी अवसरों पर, उनके सार्वजनिक जीवन में भी, उनकी निर्मलता तथा उनके सरल व्यवहार ने मुझे मोहित किया है।

मैंने दुनिया में विद्वत्ता और सरलता को एक साथ रहते बहुत ही कम देखा है। जहाँ प्रकाण्ड पाण्डित्य या कुशाग्र बुद्धिमत्ता होती है, वहाँ सरलता और सचाई बहुत कम पाई जाती है। जहाँ सादगी और सरलता होती है, वहाँ बुद्धिमत्ता रहना पसन्द नहीं करती। इसलिए मेरी ऐसी धारणा हो गई थी कि हृदय के गुण और बुद्धि के गुण एकत्र नहीं रह सकते। लेकिन राजेन्द्र बाबू को मैंने इसमें अपवाद-स्वरूप पाया है। अभिमान या प्रतिष्ठा का खयाल उन्हें छू तक नहीं गया है। राष्ट्रपति की हैसियत से बम्बई-जैसे ऐश्वर्यशाली शहर

में उनका शानदार जुलूस निकलता है; लेकिन जुलूस खतम होते ही वे मामूली तौर से पैदल चलने लगते हैं। कई बार तो ऐसा भी हुआ है कि लोगों ने राजेन्द्र बाबू को न पहचान कर भीड़ में पीछे ही छोड़ दिया। ऐसे मौकों पर उन्हें धक्के-मुक्के भी ठीक-ठीक खाने पड़े हैं। रेल के सफर में चाहे कभी-कभी मौका आने पर पहले दर्जे के डब्बे में बैठें, या हमेशा की तरह तीसरे दर्जे में चलें, उनके चेहरे पर वही मुस्कराहट रहती है। पहले दर्जे की अपेक्षा तीसरे दर्जे में यात्रा करने में वे अधिक आनन्द और सहजता अनुभव करते हैं। राजेन्द्र बाबू लन्दन नगर की सैर कर आये हैं। वहाँ कुछ दिन रहे भी हैं। लेकिन उनके रहन-सहन और तौर-तरीके में कोई भी फर्क नहीं पड़ा।

एक बार काँग्रेस की विषय-निर्धारिणी समिति में कुछ जवाबदार नेताओं ने विदेश के अनुभवों पर बहुत जोर देकर विदेश न गये हुए लोगों की 'कूप-मण्डूक'-वृत्ति पर काफी टीका-टिप्पणी की। राजेन्द्र बाबू पर खासकर आक्षेप किये गये। शायद वे लोग जानते नहीं थे, या भूल गये थे कि राजेन्द्र बाबू भी विलायत हो आये हैं। बाद, जब जवाब देने का मौका आया, राजेन्द्र बाबू ने बहुत ही नम्रता और सहजता से कहा—"मैं भी विदेश हो आया हूँ।" टीका करनेवाले कुछ लज्जित हुए।

बम्बई-काँग्रेस की अध्यक्षता के लिए, मुझे मालूम है, उन्हें हम लोगों की ओर से कितना जोर देकर कहा गया था। लेकिन वे अखीर तक इनकार करते रहे। ऐसे तो कराची-काँग्रेस के बाद होनेवाली उड़ीसा की (पुरी) काँग्रेस के लिए उन्हीं का नाम करीब-करीब तय हो चुका था; लेकिन एकाएक आन्दोलन छिड़ जाने से वह अधिवेशन ही स्थगित रह गया था। बिहार के भूकम्प के बाद बम्बई-काँग्रेस के समय राजेन्द्र बाबू का स्वास्थ्य भी विशेष अच्छा न था और उनकी पारिवारिक कठिनाइयों का बोझ भी उस समय काफी था। अपने भाई की आकस्मिक मृत्यु के कारण उनका चित्त भी अशान्त था। फिर भी पूज्य बापूजी की आज्ञा को उन्होंने स्वीकार किया। बम्बई-काँग्रेस के बाद देश-भर में दौरा करनेवाले काँग्रेस के यह पहले ही अध्यक्ष थे। उस समय स्थान-स्थान पर काँग्रेस-समितियों का पुन:संगठन करने का महत्त्वपूर्ण काम उन्हें करना पड़ा। काँग्रेस की रजत-जयन्ती का बोझ भी उनपर था ही। अपने स्वास्थ्य की खराब हालत में भी उन्होंने उस समय जो अथक परिश्रम किया, वह भुलाया नहीं जा सकता। दूसरी बार, कलकत्ता में, किन नाजुक और कठिन परिस्थितियों में, राजेन्द्र बाबू को फिर यह काँटों का ताज पहनना पड़ा, यह देश भली भाँति जानता है। इस समय भी महात्माजी की आज्ञा ही शिरोधार्य हुई।

ऊपर-ऊपर से अनमेल जान पड़नेवाले गुणों का मधुर मिलाप राजेन्द्र बाबू के व्यक्तित्व में हुआ है। सादगी और बुद्धिमानी, सरलता और नीतिज्ञता उनमें उत्कट मात्रा में हैं। उसी प्रकार अगर आप सज्जनता और दृढ़ता, नम्रता और अनुशासन-प्रियता एकत्र देखना चाहें, तो राजेन्द्र बाबू में ही देख सकते हैं। प्रतिज्ञापूर्ति, आज्ञा-पालन और नियमों की पाबंदी में वे किसी दूसरे नेता से कम नहीं हैं। उनके वक्तव्यों के एक-एक वाक्य से उनके विचारों की स्पष्टता, श्रद्धा की दृढ़ता और हृदय की नम्रता टपकती है।

ऐसे हैं हमारे राजेन्द्र बाबू—अच्छे-अच्छे प्रकाण्ड पंडितों की टक्कर के विद्वान्, कांग्रेस का सुचारु रूप से संचालन करनेवाले कुशल नेता, अहिंसा के सच्चे अनुयायी, किसानों-जैसे सीधे-सादे, एक सन्त-जैसे सरल और स्नेहालु, और विपक्षियों से भी सभ्यता का व्यवहार करनेवाले उदार-चित्त वीर। देश के सार्वजनिक व्यक्तियों में, मैं समझता हूँ, वे अकेले ही 'अजात-शत्रु' कहे जा सकते हैं।

हमारे ऐसे नेता, मित्र और मार्ग-दर्शक जुग-जुग जीवें। हृदय और बुद्धि के विकास की यह अनूठी प्रतिमा हमारी आँखों के सामने बनी रहे।

वर्धा, ४।११।४१

---

# कुणाल-गीत

श्री मैथिलीशरण गुप्त

अर्पित हो मेरा मनुजकाय,
"बहुजन - हिताय, बहुजन - सुखाय।"

छोड़ा मैंने सब राज-पाट,
मैं नहीं चाहता ठाट-बाट।
घूमूँ अब घर-घर घाट-घाट,
दूँ सुगत गिरा का दिव्य दाय,
"बहुजन - हिताय, बहुजन - सुखाय।"

सुख भोग चुका मैं जाग-जाग,
दें दुःखी अब निज दुःख-भाग।
रोदन पर वारे जायँ राग,
यह जाता जीवन क्यों न जाय!—
"बहुजन - हिताय, बहुजन - सुखाय।"

हे जन, अर्जन से मुँह न मोड़,
मिल सके जहाँ जितना, न छोड़।
घर भर ले सब कुछ जोड़ जोड़,
पर यह तो कह, किस हेतु हाय!—
"बहुजन - हिताय, बहुजन - सुखाय।"

सेण्ट्रल जेल, आगरा
आश्विन कृष्ण ११। १९९८

# 'त्रितसौर्य' नगर और तद्विषयक भ्रान्ति का निरसन

श्री मुनि पुण्यविजय जी ; पाटन ( उत्तर गुजरात )

काशी की 'नागरी-प्रचारिणी पत्रिका' ( त्रैमासिक, वर्ष ४४, अंक १, वैशाख, संवत् १९९६ ) में स्वर्गवासी रायबहादुर डॉक्टर हीरालाल महाशय का एक लेख है—'मध्यप्रदेश का इतिहास'। उसके सप्तम अध्याय (पृष्ठ ३०) में लिखा है—"डॉक्टर कीलहार्न के अनुमानानुसार इनकी ( कलचुरियों की ) राजधानी त्रितसौर्य में थी, जिसका अभी तक पता नहीं लगा।"

डॉक्टर कीलहार्न महाशय ने जिस प्रमाण के आधार पर यह अनुमान किया है और डॉक्टर हीरालाल ने जिस अनुमान को सिद्ध करने का शक्य प्रयत्न किया है, वह प्रमाण है रत्नपुर से मिला हुआ एक कुछ टूटा हुआ शिलालेख। इस शिलालेख के दो श्लोकों में **'त्रितसौर्य'** का नाम आया है। वे ये हैं—

> तेषां हैहयभूभुजां समभवद्वंशे स चेदीश्वरः
> श्रीकोकल्ल इति स्मरप्रतिकृतिर्विश्वप्रमोदो यतः।
> येनायं त्रितसौ (शौ)र्य [[1]सैन्यबलमाया ] मेन मातुं यशः।
> स्वीयं प्रेषितमुच्चकैः कियदिति ब्रह्माण्डमंतःक्षिति ॥४॥
> प्रापत्तेषु कलिङ्गराजमसमं वंशः क्रमादानुजः (?)
> पुत्रं शत्रुकलत्रनेत्रसलिलस्फीतप्रतापद्रुमम्।
> येनायं त्रितसौ (शौ)र्य कोशमकृशीकर्तुं विहायान्वय-
> क्षोणीं दक्षिणकोशलो जनपदो बाहुद्वयेनार्जितः ॥६॥

रत्नपुर से मिले हुए शिलालेख के उपर्युल्लिखित पद्यों के आधार पर कलचुरियों की राजधानी त्रितसौर्य में होने का अनुमान किया गया है ; किन्तु यह अनुमान भ्रान्त है। डा०

---

(१) कोष्ठक में जो अक्षर दिये गये हैं वे डा० हीरालालजी ने अनुमान से भरे हैं। मेरी समझ में ये सुसंगत नहीं हैं। —लेखक

कीलहार्न एवं डा० हीरालालजी इन दोनों श्लोकों का अर्थ किस प्रकार करते हैं, यह दिखाने के लिए 'नागरी-प्रचारिणी पत्रिका' के उपरि-निर्दिष्ट अंक में (पृष्ठ ३०-३१-३२ पर) दी हुई डा० हीरालाल की टिप्पणी यहाँ पर अक्षरशः उद्धृत कर दी जाती है—

"ऊपर के पहले श्लोक में त्रितसौर्य के पश्चात् के ६ अक्षर टूट गए हैं और जो कोष्ठक के भीतर दिए गए हैं, वे मैंने केवल अनुमान से भर दिए हैं। यह निश्चित नहीं है कि मूल श्लोक में उस स्थल पर कौन-से अक्षर थे। डॉक्टर कीलहार्न ने पहले श्लोक का अर्थ यों किया है—

'इन हैहय-राजाओं के वंश में श्री कोकल्ल नामक चेदिका शासक हुआ, जो कामदेव की मूर्त्ति ही था, जिससे विश्व को प्रमोद मिलता था और जिसके द्वारा पृथ्वी पर होकर अपने निज यश को नापने के लिए, कि वह कितना होगा, यह त्रितसौर्य (का रहनेवाला) ब्रह्माण्ड में ऊँचा भेजा गया।'

मैं श्लोक के उत्तरार्ध का जो अर्थ लगाता हूँ, वह यह है—

'जिसने त्रितसौर्य की सेना को उसकी विपुलता-द्वारा अपने निजी यश को स्पष्ट रूप से नापने के लिए कि ब्रह्माण्ड के बीच और पृथ्वी पर कितना है, भेजा (अर्थात् त्रितसौर्य के विपुल सैन्य को हराकर चारों ओर अपना यश फैला दिया)'

वेदों में चेदि और तृत्सु जातियों का नाम आया है। तृत्सु लोगों का राजा दिवोदास बड़ा पराक्रमी था। उसने तुर्वसु, द्रुह्यु और संबर को मारा और गंगु और नहुषवंशियों को हराया। इसका पुत्र सुदास हुआ। वैदिक युद्धों में इसका युद्ध सबसे बड़ा समझा जाता है। इसके विपक्षी अनेक राजाओं ने मिल कर इसे हराना चाहा, परंतु उनका प्रयास निष्फल हुआ और वे सब पराजित होकर अपना-सा मुँह लेकर रह गए। विजयी तृत्सु-जाति के लोगों को हराना उस समय जगत् में यश की सीमा समझा जाता रहा होगा। इसी बात की उपमा इस श्लोक में दी हुई जान पड़ती है और त्रितसौर्य का अर्थ तृत्सुजातीय जान पड़ता है, न कि किसी स्थान का नाम। किन्तु दूसरे श्लोक में कहा है—

'कोकल्ल देव का वंशज कलिङ्गराज त्रितसौर्य का कोश क्षीण न करने के अभिप्राय से अपने बान्धवों की सेना को छोड़ दक्षिण कोशल को चला गया'

इससे पुनः अनुमान के लिए जगह मिल जाती है कि त्रितसौर्य हैहयों की राजधानी था, जहाँ के कोश को कम न करने के हेतु राजा के भाई-बन्धु अन्यत्र चले गये।

मेरी समझ में इस अर्थ से तो हैहयों की दरिद्रता दरसेगी, न कि प्रशंसा। मेरी समझ में फिर भी त्रितसौर्य शत्रुजाति का बोधक है। कलिङ्गराज 'क्षोणी' को छोड़कर चले गये, जिससे शत्रुओं का खर्च कम हो गया। उनके रहने से लड़ाई जारी रहती, जिससे त्रितसौर्य जाति का कोश क्षीण होता जाता। इससे उनकी महानुभावता प्रगट होती है। चेदिवंश बड़ा उदार-चरित्र था। ऋग्वेद के आठवें मंडल में एक उदाहरण भी लिखा है कि चेद-पुत्र कसु ने एक कवि को १०० भैंसें और दस हजार गायें दी थीं। वैदिक काल में यह अवश्यमेव बड़ा भारी दान समझा जाता रहा होगा और इस जमाने में भी करोड़पतियों के होते यह न्यून नहीं है। मिश्रबंधुओं ने तृत्सु लोगों को सूर्यवंशी माना है। हैहय अपने को सदैव चन्द्रवंशी कहते आये

हैं। क्या त्रितसौर्य-चर्चा में चन्द्रवंशियों की, महाप्रतापी सूर्यवंशियों की हीनता दिखलाकर, स्तुति तो नहीं छिपी है ? जो हो, इस लम्बी टिप्पणी के लिखने का अभिप्राय यह है कि कदाचित् विज्ञ पाठकों की नजर में पड़ने से कोई महानुभाव इस जटिल समस्या की पूर्ति कर दें; क्योंकि मुझे न तो डा० कीलहार्न के श्लोकार्थ से संतोष है और न अपने ही लगाये अर्थ से।" ]

ऊपर जो डा० हीरालाल की टिप्पणी उद्धृत की गई है, उसमें डा० कीलहार्न और डा० हीरालालजी के अर्थों का समावेश हो जाता है। अर्थ करने में दोनों विद्वानों ने शब्दशास्त्र एवं काव्यशास्त्र की पद्धति को ध्यान में नहीं रक्खा है। अन्यथा दोनों श्लोकों में 'त्रितसौर्य' को अलग करने पर जो 'अर्यं' शब्द की दशा त्रिशंकुवत् हो जाती है, उसका जरूर विचार करते। परंतु यह उनके ध्यान में नहीं आया है और अपने किये हुए अर्थ को स्थिर करने के लिए उन्हें अनेकानेक कल्पनाएँ करनी पड़ी हैं। फिर भी डा० हीरालाल ने अपनी टिप्पणी के अंत में जो शब्द लिखे हैं, वे ध्यान देने योग्य हैं। सचमुच ही उनका यह स्पष्टवक्तृत्व उनके ऐतिहासिक पाण्डित्य का द्योतक है।

अस्तु, दोनों विद्वानों ने दोनों पद्यों का जो अर्थ निकाला है, वास्तव में वह गलत है। अगर इन पद्यों का यथावस्थित अर्थ किया जाय, तो 'त्रितसौर्य' नाम इन पद्यों में से निकल ही नहीं सकता है और 'त्रितसौर्य'-नगर-विषयक जो भ्रान्त कल्पना उठी है, वह अपने-आप ही शान्त हो जाती है। वास्तव में दोनों श्लोकों का अर्थ इस प्रकार करना चाहिए—

"इन हैहय राजाओं के वंश में कोकल्ल नामक चेदि देश का शासक हुआ, जो कामदेव की मूर्ति ही था, जिससे विश्व को प्रमोद मिलता था और अनिवार्य पराक्रम को (धारण करनेवाले) जिसने यह ब्रह्माण्ड—यह विशाल पृथ्वी जिसके अन्तर्गत है—कितना है, इसको नापने के लिए अपने यश को भेजा।"

दूसरे श्लोक का प्रथम चरण कुछ अशुद्ध है; फिर भी उसका शुद्ध भाव इस प्रकार है—

"कोकल्लदेव का वंशज कलिंगराज था, जिसका प्रतापवृक्ष शत्रु-राजाओं की रानियों के नेत्रजल से—आँसुओं से—वृद्धि को प्राप्त हुआ था, और जिसने (अपने पूर्वजों के) निरर्गल पराक्रमरूप खजाने को पुष्ट बनाने के अभिप्राय से अपनी आनुवंशिक भूमि को अर्थात् चेदि देश को छोड़कर अपने भुजयुगल के पराक्रम से दक्षिण कोशल देश को जीतकर स्ववश किया।"

यहाँ पर, शब्दशास्त्र एवं काव्यशास्त्र की पद्धति को लक्ष्य में रखकर, दोनों श्लोकों का जो वास्तविक अर्थ होना चाहिए, वह यथामति किया गया है। अगर यह अर्थ विद्वत्सम्मत है, तो कहना होगा कि दोनों विद्वानों ने जो एक कल्पित त्रितसौर्य नगर खड़ा कर दिया है—जिसका नामोल्लेख अन्यत्र कहीं भी नहीं मिला है और न जिसके स्थान का कोई नाम-निशान है, एक भ्रान्त कल्पना ही है। मेरा तो यह पूर्ण विश्वास है कि त्रितसौर्य नगर की कल्पना केवल अर्थभ्रान्तिजन्य ही है।

सागर का उपाश्रय, पाटन
सं० १९९८, कार्त्तिक-शुक्ल एकादशी ]

---

# अभिनन्दन

### डॉक्टर श्री श्यामाप्रसाद मुकर्जी, हिन्दूमहासभाध्यक्ष, कलकत्ता

राजेन्द्र बाबू से हमलोगों का सम्बन्ध बहुत घनिष्ठ है। वे कलकत्ता-विश्वविद्यालय के एक उदीयमान छात्र और सफल अध्यापक रह चुके हैं। अस्तु, मैं उन्हें अपने ही में से एक समझता हूँ। उनकी सेवा और उनका त्याग देश के लिए अनुपम है। वे एक सुविख्यात वकीलों में से थे ; किन्तु राष्ट्र के आह्वान पर उन्होंने वकालत का भी त्याग किया।

राष्ट्रभाषा हिन्दी के प्रचार में उनका उद्योग प्रशंसनीय है। हिन्दी का प्रचार भी एक प्रकार की देश-सेवा है। उन्होंने इसके प्रचार की सतत चेष्टा की है, और भारतीय हिन्दी-साहित्य-सम्मेलन के सभापति-पद को भी सुशोभित किया है।

उनमें कार्य करने की बहुत बड़ी क्षमता है। उनके प्रेम-पूर्ण और विनम्र स्वभाव से सभी उनके वश में हो जाते हैं। बिहार में उनका स्थान अद्वितीय है।

हमलोगों के अभाग्य से बंगाल-बिहार की अवांछनीय समस्या कुछ दिनों से उपस्थित हो गई है, और इसके कारण किञ्चित् मनोमालिन्य भी उपस्थित हो गया है। मुझे पूरी आशा है कि राजेन्द्र बाबू की चेष्टा और प्रभाव से वह अवश्य दूर हो जायगा। क्या ही अच्छा होता यदि बंगाल-बिहार के प्रकाण्ड गृह में बंगाली-बिहारी एक ही कुटुम्ब के मनुष्यों की तरह रहते !

मैं समझता हूँ कि राजेन्द्र बाबू का यह स्वप्न सदैव से रहा है, और इसी प्रकार के एकत्व के स्वप्न को पूर्ण करने के लिए उन्होंने अपने जीवन के बहुत बड़े हिस्से को स्वतंत्रता की वेदी पर बलिदान किया है तथा कर रहे हैं।

अपनी इस लगन और निष्ठा के कारण ही वे संसार के सर्वश्रेष्ठ महापुरुष महात्मा गांधी के योग्य अनुयायी और विश्वासपात्रों में से हैं। वे भारतीय राष्ट्र के तप्त स्वर्ण, सर्व-सम्मानित और लभ्य जवाहर तथा देश-रत्न हैं। ईश्वर उनको दीर्घायु करें।

७७ आशुतोष मुकर्जी रोड, कलकत्ता, ]
७-३-४२

---

# सूर्य-वंश का प्राचीन इतिहास

रावराजा डाक्टर श्यामविहारी मिश्र, डी० लिट०
रायबहादुर पंडित शुकदेवविहारी मिश्र } 'मिश्रबन्धु'

हमारा विचार है कि भारतीय पहले छवों मन्वन्तरों के प्राय: ७५० वर्षवाले भोगकाल को सत्ययुग मान सकते हैं और वैवस्वत मन्वन्तर से त्रेता का आरम्भ होता है। सत्ययुग-वाले अन्तिम चाक्षुष मन्वन्तर में बलिबन्धन के पीछे जब दैत्य-दानवों आदि के दल को एकत्र करके प्रह्लाद ने सुरों को हराया, तब वे स्वयं इन्द्र हो गये तथा विष्णु द्वारा जो सन्धि कराई गई, उसके अनुसार इन्द्र वह देश (प्राय: ईरान) छोड़कर अन्यत्र (सम्भवत: इन्द्रालय, मध्य एशिया में) बसे। वहाँ जाकर उनके भारी अफसर चन्द्र ने गुरु-पत्नी तारा का अपहरण कर लिया जिससे 'बुध'-पुत्र उत्पन्न हुआ। तारा की प्राप्ति के लिए गुरु के साहाय्य में इन्द्र ने चन्द्र से युद्ध भी किया; किन्तु दैत्यों की सहायता से चन्द्र ने उन्हें पराजित कर दिया। अनन्तर ब्रह्मा नामक किसी महापुरुष ने सन्धि करा दी जिससे तारा गुरु को वापस मिल गई। विवस्वान (सूर्य) नामक कोई अन्य महापुरुष थे, जिनके पुत्र वैवस्वत मनु हुए। इनका नाम क्या था, सो अज्ञात है। विवस्वान के पुत्र होने से ये वैवस्वत कहलाये तथा प्रजापति होने से मनु। गीता के अनुसार विवस्वान ने स्वयं इन्हें योगशास्त्र सिखलाया (विवस्वान मनवे प्राह मनुरिक्ष्वाकवेऽब्रवीत्) जिससे विवस्वानवंशी न होकर मनु उन्हीं के पुत्र समझ पड़ते हैं। व्याकरण के नियमानुसार विवस्वान के पुत्र अथवा वंशधर दोनों को वैवस्वत कह सकते हैं। विवस्वान सूर्य का भी नाम होने से मनु-वंश सूर्य-कुल भी कहलाने लगा। मनु-पुत्री इला का विवाह चन्द्र-पुत्र बुध से हो गया। समझ पड़ता है कि इन्द्र की सभा में बुध से वैमनस्य अवश्य था और इस वैवाहिक सम्बन्ध के कारण मनु से भी हो गया। इसीलिए या अन्य किसी कारण से मनु बुध को साथ लेकर भारत चले आये। मनु अयोध्या में स्थापित हुए और बुध प्रयाग के निकट प्रतिष्ठानपुर (झूसी) में। सूर्यवंश मनु से चला है और चन्द्रवंश बुध से। अब हम सूर्य-कुल का वंशवृक्ष देकर तब आगे बढ़ेंगे।

## ( अ ) अयोध्या का सूर्यवंश

( १ ) मनु वैवस्वत; ( २ ) इक्ष्वाकु ( नृग या नाभाग, धृष्ण या धृष्ट, शर्याति, प्रांशु, प्रषध्र, नाभानेदिष्ट, सुद्युम्न, करषु, नरिष्यन्त आदि भाई ) ; ( ३ ) विकुक्षि उपनाम शशाद ; ( ४ ) पुरञ्जय उपनाम ककुत्स्थ ; ( ५ ) अनेनस; ( ६ ) पृथु; ( ७ ) विष्टराश्व ( विश्वगश्व ); ( ८ ) आर्द्र; ( ९ ) युवनाश्व ( प्रथम ); (१०) श्रावस्त; (११) बृहदश्व; (१२) कुवलयाश्व ( धुन्धमार ); (१३) दृढ़ाश्व; (१४) प्रमोद; (१५) हर्यश्व ( प्रथम ); (१६) निकुम्भ; (१७) संहताश्व; (१८) अकृशाश्व; (१९) प्रसेनजित्; (२०) युवनाश्व ( दूसरे ); (२१) मान्धातृ; (२२) पुरुकुत्स ( अम्बरीष, मुचकुन्द भाई ) ; (२३) त्रसदस्यु; (२४) सम्भूत ( वेद में तृक्षि ); (२५) रुरुक; (२६) वृक; (२७) श्रुत; (२८) नाभाग; (२९) अम्बरीष; (३०) सिन्धुद्वीप ; (३१) शतरथ ( कृतशर्मन ); (३२) विश्वशर्मन; (३३) विश्वसह ( विश्वमहत ) ; (३४) दिलीपखट्वांग ( प्रथम ); (३५) दीर्घबाहु; (३६) रघु; (३७) अज; (३८) दशरथ; (३९) राम; (४०) कुश ( लव भाई ); (४१) अतिथि; (४२) निषध; (४३) नल; (४४) नभस; (४५) पुण्डरीक; (४६) क्षेम धृत्वन; (४७) देवानीक; (४८) अहीनगु; (४९) पारिपात्र (रूप, रुरु बड़े तथा सहस्राश्व छोटे भाई ); (५०) बल ( शल और दल इनके बड़े भाई तथा इनसे पूर्व राजा थे ); (५१) उक्थ; (५२) वज्रनाभ; (५३) शंखन; (५४) व्युषिताश्व; (५५) विश्वसह; (५६) हिरण्यनाभ।

## ( आ ) कुश का दूसरा वंश

(४९) सहस्राश्व; (५०) चन्द्रावलोक; (५१) तारापीड; (५२) चन्द्रगिरि; (५३) भानुश्चन्द्र; (५४) श्रुतायुस। यह अन्तिम राजा महाभारत में द्रोणपर्ववाले चौथे दिन के युद्ध में अर्जुन द्वारा मारा गया।

## ( इ १ ) लव का वंश

(३९) राम; (४०) लव; (४१) पुष्प; (४२) ध्रुवसन्ध ; (४३) सुदर्शन; (४४) अग्निवर्ण शीघ्र; (४५) मरु; (४६) अशुश्रुत; (४७) सुसन्धि; (४८) अमर्ष; (४९) विश्रुतवन्त; (५०) विश्वबाहु; (५१) प्रसेनजित्; (५२) तक्षक ; (५३) बृहद्बल; (५४) बृहत्क्षण; (५५) उरक्षय; (५६) वत्सव्यूह; (५७) प्रतिव्योम ( प्रतिव्यूह ); (५८) दिवाकर; (५९) सहदेव; (६०) बृहद्रथ; (६१) भानुरथ; (६२) प्रतीताश्व; (६३) सुप्रतीक; (६४) मरुदेव ; (६५) सुनक्षत्र; (६६) किन्नर (पुष्कर ); (६७) अन्तरिक्ष; (६८) सुवर्ण ( इनके बड़े भाई सुषेण इनके पूर्व राजा थे, सुपर्ण और सुतपस छोटे भाई थे ); (६९) अमित्रजित् ( सुमित्र भाई ); (७०) बृहद्राज (भरद्वाज भाई ); (७१) धर्मिन; (७२) कृतंजय ( बर्हिष बड़े भाई इनके पूर्व राजा थे ) ; (७३) रणंजय (व्रात इन के बड़े भाई थे ); (७४) संजय; (७५) महाकोशल (शाक्य भाई); (७६) प्रसेनजित्; (७७) विदूदभ ( क्षुद्रक भाई ) ; (७८) क्षुलिक; (७९) सुरथ; (८०) सुमित्र। इस वंश के नरेश ( नं० ५३) बृहद्बल महाभारत के चक्रव्यूह में अभिमन्यु द्वारा मारे गये। (नं० ७६) प्रसेनजित् ईसा-पूर्व (बी० सी०) ५३३ में, डाक्टर प्रधान के अनुसार, गद्दी पर थे। इनसे (नं० ५३) बृहद्बल ( महाभारत में मारे जानेवाले ) तक २३ पीढ़ियाँ पड़ती हैं। ऐतिहासिकों के अनुसार एक

शताब्दी में एक ही वंश में आगे-पीछे होनेवाले प्रायः छ नरेशों का पड़ता बैठता है। इस प्रकार महाभारत का युद्ध ५३३ ई० पू० से प्रायः ४०० वर्ष पहले अर्थात् ९३३ ई० पू० के निकट हुआ।

## ( इ २ ) विष्णुपुराण के अनुसार लव-वंशी (नं ७५) महाकोशल के भाई शाक्य का वंश

(७५) शाक्य, (७६) शुद्धोदन, (७७) गौतम बुद्ध, (७८) राहुल, (७९) क्षुद्रक, (८०) कुण्डल, (८१) सुरथ, (८२) सुमित्र।

## नं० २ ( ई ) हरिश्चन्द्र का राजवंश

(३०) अनरण्य ( सिन्धुद्वीप के भाई ), (३१) त्रसदस्व ( पृषदश्व ), (३२) हर्यश्व, (३३) वसुमनस (वसुमत), (३४) तृधन्वन, (३५) त्रय्यारुण, (३६) सत्यव्रत ( त्रिशंकु ), (३७) हरिश्चन्द्र, (३८) रोहिताश्व, (३९) हरित, (४०) चंचु, ( ४१ ) विजय।

## नं० २ ( उ ) सगर का राजवंश

(३८) बाहु, (३९) सगर, (४०) असमंजस, (४१) अंशुमंत, (४२) दिलीप, (४३) भगीरथ।

## नं० २ ( ऊ ) दक्षिण-कोशल का राजवंश

(३५) अयुतायुस (उपनाम भगस्वर), (३६) ऋतुपर्ण, (३७) सर्वकाम, (३८) सुदास, (३९) मित्रसह कल्माषपाद, (४०) अश्मक, (४१) उरकाम, (४२) मूलक।

## नं० २ ( ए ) विदेह का सूर्यवंश—मैथिल शाखा

मुख्य वंश का नं० (२) इक्ष्वाकु ( ३ से १४ तक अज्ञातनाम ), (१५) निमि, (१६) मिथि, (१७) जनक, (१८) उदारवसु, (१९) नन्दिवर्द्धन, (२०) सुकेतु, (२१) देवराट, (२२) बृहदुक्थ, (२३) महावीर्य, (२४) धृतिमन्त, (२५) सुधृति, (२६) धृष्टकेतु, (२७) हर्यश्व, (२८) मरु, (२९) प्रतिन्धक, (३०) कीर्तिरथ, (३१) देवपीढ़, (३२) विबुध, (३३) महाधृति, (३४) कीर्तिराट, (३५) महारोमन, (३६) स्वर्णरोमन, (३७) ह्रस्वरोमन, (३८) सीरध्वज (कुशाध्वज भाई), (३९) भानुमन्त, (४०) शतद्युम्न, (४१) मुनिशुचि, (४२) उरजवह, (४३) सनद्वाज, (४४) शकुनि, (४५) स्वागत।

## नं० २ ( ऐ ) मैथिल सांकाश्य-शाखा

नं० २ (ए) का नं० (३७) ह्रस्वरोमन, (३८) कुशध्वज, (३९) धर्मध्वज, (४०) कृतध्वज ( मितध्वज भाई जिसका पुत्र दार्शनिक खांडिक्य था ), (४१) केशिध्वज।

## नं० २ ( ओ ) मैथिल वंश की ऋतुजित्-शाखा

वंश नं० २ (ए) का नं० (४४) शकुनि, (४५) ऋतुजित्, (४६) अरिष्टनेमि, (४७)

श्रुतायुस, (४८) सूर्याश्व संजय, (४६) क्षेमारि, (५०) अनेनस, (५१) मीनरथ, (५२) सत्यरथ, (५३) सात्यरथी, (५४) उपगुरु, (५५) श्रुतअग्नि, (५६) उपगुप्त (शायद उपसेन)।

नं० २ (ए) के नं० (३८) सीरध्वज जनक ( सूर्यवंशी ३८) दशरथ के समधी समकालीन थे। इस शाखा में वंशावलियों से प्राय: १२ नाम छूट रहे हैं, ऐसा समझ पड़ता है। सम्भव है कि इक्ष्वाकु से ही निमि अथवा मिथि कई पीढ़ी नीचे हों।

## नं० २ (औ) वैशाली का सूर्यवंश

पार्जिटर महोदय द्वारा कई पुराण मिलाकर लिखा हुआ वंश-वृक्ष—

(१) मनु वैवस्वत, (२) नाभानेदिष्ठ, (३) भलन्दन, (४) वत्सप्री, (५) प्रांशु, (६) प्रजाति, (७) खनित्र, (८) क्षुप, (६) विंश, (१०) विविंश, (११) खनीनेत्र, (१२) करन्धम, (१३) अवीक्षित, (१४) सुधृति, (१५) नर, (१६) केवल, (१७) बन्धुमन्त, (१८) वेगवन्त, (१६) बुध, (२०) तृणविन्दु, (२१) निश्रवस, (२२) मरुत्त, (२३) नरिश्यन्त, (२४) दम, (२५) राष्ट्रवर्द्धन, (२६) विशाल, (२७) हेमचन्द्र, (२८) सुचन्द्र, (२६) धूम्राश्व, (३०) संजय, (३१) सहदेव, (३२) कृशाश्व, (३३) सोमदत्त, (३४) जनमेजय।

यही वंशवृक्ष महाभारत-अश्वमेधपर्व में दूसरे प्रकार से दिया हुआ है जिसमें केवल ग्यारह नाम हैं। वह प्रगट: रूप से अपूर्ण है; क्योंकि उसमें मरुत्त के पौत्र दम का भी नाम नहीं है जिनका नाम इस वंश के सम्बन्ध में कई पुराणों में आया है। पार्जिटर महोदय ने मरुत्त से राष्ट्रवर्द्धन तक के नाम कुछ ऊँचे स्थान में अवीक्षित के पीछे दिये हैं; किन्तु यह बात मानने से लंकेश रावण की समकालीनता राम से नष्ट हो जावेगी। अतएव वंश उपर्युक्तानुसार माना गया है।

## रावण से वैशालों का सम्बन्ध

वायुपुराण ७०, २६, ५६; ब्रह्माण्ड-पुराण (३), ८, ३४, ६२; महाभारत, लिङ्गपुराण ६३, ५५, ६६; कूर्मपुराण (१) ६, ७, १५; पद्मपुराण २६६, १५, १६; श्री भागवत (६),२, ३२; रामायण (७) २, ५, ६; (३), २२।

उपर्युक्त ग्रन्थों के आधार पर प्रमाणित होता है कि उपर्युक्त मरुत्त के पौत्र दम का आठवाँ वंशधर तृणविन्दु त्रेता में राजा हुआ। उसकी पुत्री इलविला के पुत्र प्रसिद्ध पुलस्त्य ऋषि थे जिनके पुत्र विश्रवा प्रजापति हुए। इनकी कुलीना स्त्री के पुत्र कुवेर हुए [ शतपथ ब्राह्मण (१३) ४, ३, १० ] और पौत्र नल-कूवर। कुवेर ने सुमाली राक्षसराज को मारकर लंका जीती (म० भा० वनपर्व)। माल्यवन्त और माली उसके भाई तथा पुष्योत्कटा, मालिनी और राका कन्याएँ थीं। यही तीनों विश्रवा को मिलीं। पहली के पुत्र रावण और कुम्भकर्ण हुए, दूसरी के विभीषण और तीसरी के शूर्पणखा (कन्या) तथा खर (पुत्र)। रावण ने, बे-जाने हुए, एक युद्ध में शूर्पणखा के पति को मार डाला, जिससे वह भगिनी का और भी मान करने लगा। रावण ने दक्षिण कोशलनरेश (नं० ४१) अनरण्य को युद्ध में मारा (रामायण)। मनु से रावण की पीढ़ी ३६वीं पड़ती है। इस कथन में पुश्तें तथा राजे दोनों हैं। इसी से रावण का नम्बर राम से तीन ही पहले का है।

## वंशावलियों पर विचार

कलकत्ता-हाइकोर्ट के भूतपूर्व जज पार्जिटर महोदय ने सारे पुराण ध्यानपूर्वक पढ़कर पौराणिक राजवंशों तथा इतिहास पर एक अच्छा ग्रन्थ बनाया। हरिवंश तथा विष्णुपुराण में भी अच्छे तथा पूर्ण राजवंश कथित हैं। अन्य पुराणों तथा इतिहास-ग्रन्थों में भी ये विषय पाये जाते हैं। उन्हीं सबके आधार पर हमने अपने बुद्धपूर्व के भारतीय इतिहास में पौराणिक राजवंश लिखे हैं। एक भूल प्राय: सारे पुराणों तथा पार्जिटर में यह हो गई है कि दक्षिण कोशल, हरिश्चन्द्र और सगर के राजवंश अयोध्यावाले वंश की बिरादरी के न माने जाकर सब रामचन्द्र के पूर्वपुरुषों में दिखला दिये गये हैं, जिससे जहाँ उस काल के अन्य दस-बारह वंशवृक्षों में वैवस्वत मनु से राम के समय तक की पुश्तें (पीढ़ियाँ) ३६ से ४२ तक बैठती हैं, वहीं अयोध्यावाले में ६३, ६४ लिख दी गई हैं। फिर भी जो समकालीनताएँ पौराणिक विवरणों में मिलती हैं, वे जैसी की तैसी अब भी प्रस्तुत हैं, जिससे उनके मिलाने से अयोध्या का वंशवृक्ष अशुद्ध हो जाता है तथा भूल से मिलाये हुए तीनों वंशों की भी समकालीनताएँ बिगड़ जाती हैं। व्यासों का प्रयोजन कुछ इतिहास के बिगाड़ने से तो था नहीं, वरन् गुप्त-काल में जब छितरे हुए पौराणिक विवरण एकत्र हुए और नव-सम्पादन के साथ पुराणों को बहुत करके उनके वर्तमान रूप मिले, तब इन वंशों के पूर्ण ज्ञान के अभाव में ये चारों वंशावलियाँ एक ही में लिख दी गईं। अब इनके अलग होने के कारण नीचे लिखे जाते हैं।

## हरिश्चन्द्र-वंश

पुराणों में हरिश्चन्द्र का नम्बर ३२वाँ आता है तथा राम का ६३वाँ या ६५वाँ, अर्थात् वे राम से ३१ पीढ़ी ऊपर, प्राय: ५०० या ६०० वर्ष पहले, बैठते हैं। उधर पुराणों तथा ऐतरेय ब्राह्मण में लिखा है कि हरिश्चन्द्र के शुन:शेपवाले बलिदान के यज्ञ में विश्वामित्र और जमदग्नि मौजूद थे। इन्हीं विश्वामित्र ने राज छोड़ने पर हरिश्चन्द्र के पिता त्रिशंकु को पाप-विहीन करके उनसे यज्ञ भी कराया था। निरुक्त ऐतरेय तथा पंचविंश ब्राह्मणों द्वारा वेदर्षि विश्वामित्र का आदिम राजत्व प्रमाणित है। यही विश्वामित्र रामचन्द्र के अस्त्रगुरु तथा पांचाल-राज सुदास के पुरोहित थे। वशिष्ठ भी सुदास और राम के गुरु थे। वेद के तृतीय, सप्तम तथा अन्य मंडलों से भी विश्वामित्र और जमदग्नि की मित्रता, शुन:शेप से उनका सम्बन्ध तथा सुदास के यहाँ होना प्रकट है। वशिष्ठ की म्लेच्छ-सेना से हारकर ही विश्वामित्र तपस्या करने लगे थे। उसी दशा में त्रिशंकु के द्वारा अपने कुटुम्ब पर उपकार के कारण आप उसके सहायक बने। अतएव हरिश्चन्द्र के समयवाले विश्वामित्र वही कौशिक कान्यकुब्ज-नरेश थे। ऋग्वेद के तृतीय मण्डल में भी आप कौशिक हैं तथा वशिष्ठ के शत्रु। वहाँ भी गाथिन (गाधि) इनके पिता हैं। सुदास और राम समकालीन थे। सुदास के पिता दिवोदास ने वेद के अनुसार शम्बर को मारा। उधर रामायण में आया है कि दशरथ ने शम्बर के जीतनेवाले को सहायता दी तथा कैकेयी को दो वरदान उसी युद्ध के सम्बन्ध में मिले थे। जिन अहल्या को राम ने पुनीत किया, वे इन्हीं दिवोदास की बहन तथा सुदास की बुआ थीं। अहल्या के ही बेटे शतानन्द

राम के ससुर जनक के पुरोहित थे। अतएव हरिश्चन्द्र राम से प्राय: २० ही २५ वर्ष के निकट बड़े थे, पाँच-छ सौ वर्ष नहीं। इनका राज्य अयोध्या में न होकर कन्नौज के निकट कहीं होगा।

## सगर-वंश

काशिराज प्रतर्दन ने हैहयवंशी वीतिहोत्र को पराजित किया जिससे वह राज्य छोड़कर भरद्वाज के साथ भार्गव ऋषि हो गया। भरद्वाज ने ऋग्वेद के छठे मंडल में अपना दिवोदास से दान पाना लिखा है। उधर आपने वन जाते समय राम एवं भरत का आतिथ्य भी किया। प्रतर्दन राजतिलक के समय राम के अतिथि भी थे। अतएव राम वीतिहोत्र के समकालीन थे। वीतिहोत्र के पुत्र अनन्त, पौत्र दुर्जय और प्रपौत्र सुप्रतीक के नाम फिर भी हैहय-भूपालों में लिखे हैं। इन अन्तिम दोनों को हराकर सगर ने हैहय-बल बिल्कुल तोड़ दिया। अतएव वे राम से कुछ पीछे हुए होंगे और उनसे २३ पीढ़ी ऊँचे पूर्व-पुरुष नहीं हो सकते। हरिवंश के अनुसार प्रतर्दन के पौत्र अलर्क को अगस्त्य की स्त्री वैदर्भी लोपामुद्रा ने आशीर्वाद दिया। उधर रावण को जीतने में अगस्त्य ने राम की शस्त्रास्त्रों से सहायता की। प्रशस्ति के पूर्व सगर अग्निऔर्व के आश्रम में रहते थे। ये अग्निऔर्व ऋचीक के पिता और्व के वंशधर थे। ऋचीक परशुराम के पितामह थे। इन बातों से भी सगर का समय राम से पुराना नहीं बैठता। इनका राज्य कहाँ था, सो पूर्णतया ज्ञात नहीं। मध्यभारत में हो सकता है।

## दक्षिण-कोशल-राजवंश

इस वंश का ( ३६ ) मित्रसह कल्माषपाद राम से ग्यारह पुश्त ऊँचा पूर्व-पुरुष लिखा हुआ है। यह राज्य वर्तमान जिलों में—रायपुर, बिलासपुर और सम्बलपुर में तथा कभी-कभी गंजाम के अंश पर—भी विस्तृत था। राजधानी बिलासपुर में श्रीपुर थी। कल्माषपाद के प्रपितामह ( नं० ३६ ) ऋतुपर्ण के यहाँ कुछ काल प्रसिद्ध नैषध-नरेश नल रहे थे। नल उत्तर-पांचाल-नरेश ( नं० ३५ ) भृम्यश्व के सम्बन्धी थे; क्योंकि इनकी पुत्री इन्द्रसेना उनके पुत्र मुद्गल को ब्याही थी। उधर वही नल यादव-नरेश ( नं० ३४ ) भीमरथ के दामाद थे। इसलिए नल का स्थान दो समकालीनताओं से ( नं० ३५ पर ) दृढ़ होता है। इन्द्रसेना वैदिक साहित्य में नलायनी कही गई है। मुद्गल राजा और वेदर्षि दोनों थे। नल श्रेष्ठ रथ-संचालक थे। इनकी कथा महाभारत के वन-पर्व में है। इनकी बेटी नलायनी इन्द्रसेना ने भी, ऋग्वेद के अनुसार, रथ-संचालन की प्रवीणता से ही युद्ध में विजय दिलाकर, अपने पति का खोया हुआ प्रेम पाया था। वध्र्यश्व इन्हीं मुद्गल और इन्द्रसेना के पुत्र थे। इन्हीं वध्र्यश्व के पुत्र ( सुदास के पिता ) दिवोदास तथा कन्या अहल्या थी जिसे राम ने पुनीत किया। तिमिध्वज शम्बर रावण का साढ़ू था। उसके जीतने में राम के पिता दशरथ ने दिवोदास की सहायता की ( देखिए ऋग्वेद-मंडल छठा तथा रामायण )। ऋतुपर्ण नल के साथी होने से दिवोदास के प्रपितामह के समान थे। अतएव कल्माषपाद राम के प्राय: समकालीन बैठते हैं और उनसे ग्यारह पुश्त ऊँचे नहीं हो सकते।

इस प्रकार सिद्ध होता है कि ( दक्षिण-कोशल-नरेश ) कल्माषपाद, हरिश्चन्द्र तथा सगर राम के पूर्व-पुरुष न होकर समकालीन थे और इन वंशों के नाम पूर्व-पुरुषोंवाली वंशावली

से उचित ही निकाले गये हैं। इस प्रकार २६ लोगों के नाम राम के पूर्व-पुरुषों में से निकल जाते हैं। शेष वंशावली को भली भाँति जाँचने से राम का शुद्ध नम्बर मनु से ३६वाँ पड़ता है, हरिश्चन्द्र का ३७ वाँ, कल्माषपाद का ३६वाँ तथा सगर का ४० वाँ।

इस प्रकार शुद्ध वंशावली पा जाने से पुराणों द्वारा कथित सारी समकालीनताएँ भी मिल जाती हैं। महर्षि वाल्मीकि द्वारा कथित अयोध्या का राजवंश व्यासों द्वारा सुरक्षित न था, वरन् केवल ऐक्ष्वाकुओं में वह माना जाता था। अतएव उसमें अशुद्धियाँ बहुत हैं, जैसा हमने अपने इतिहास-ग्रन्थ में दिखलाया है।

पंडितों का विचार है कि यद्यपि इन वंशावलियों में राजे एक दूसरे के पुत्र ही कहे गये हैं, तथापि कई अपने पहलेवालों के भाई, चाचा आदि भी होंगे। इसलिए प्रति शताब्दी में छ राज्यों तथा पाँच पीढ़ियों का पड़ता माना गया है। त्रेतायुग मनु से राम तक ३६ राज्यों पर होने से ६५० वर्षों के निकट बैठता है। उधर सत्ययुग ७५० वर्षों के निकट का था।

राम से युधिष्ठिर के समय तक द्वापर-युग था जिसमें वंशवृक्ष अधिक दृढ़ता से ज्ञात है। पीढ़ियों की यह संख्या यहाँ १४ होने से वह समय २८० वर्षों के निकट माना जा सकता है। महाभारतीय युद्ध का समय ईसवी-पूर्व ६५० के निकट है। परीक्षित के समय से कलिकाल चलता है। हमने गौतम बुद्ध के जन्म-काल ई० पू० ५६३ तक आदिम कलियुग का समय माना है।

## सत्ययुग

सत्ययुग में स्वायम्भुव, स्वारोचिष, उत्तम, तामस, रैवत और चाक्षुष नामक छ मन्वन्तर थे। पहले में २७ राजे एक दूसरे के पीछे लिखे हैं तथा छठे में दस। शेष चारों भी थे स्वायम्भुव-वंशी ही; किन्तु उनमें राजाओं की संख्या अकथित होने से चारों मन्वन्तरों में कम से कम आठ होगी ही। इस प्रकार सत्ययुग में एक दूसरे से पीछे कम से कम ४५ राजे हुए, जिनका योग-काल ७५० वर्षों के निकट का है। इस युग में आर्यों का राज्य भारत में कहाँ तक फैला सो अज्ञात है। महिषासुर महिषमंडल ( मैसूर ) का शासक समझ पड़ता है। वहाँ तक उस काल में आर्यों का जाना ठीक समझा नहीं जाता, इससे वही पंजाब में आकर इनसे लड़ा होगा। यह सत्ययुग का समय प्राय: २७००से १६५० ई० पू० तक समझा जा सकता है। चाक्षुष मनु पहले वेदर्षि थे। उधर युधिष्ठिर के समय के पाँच वेदर्षि—नारायण ऋषि, सारीसृक, द्रोण, स्तम्बमित्र और जरितर—मिलते हैं। ये चारों अर्जुन के खाण्डवदाह से उबारे गये थे तथा नारायण के विचार व्यास ने युधिष्ठिर को सुनाये थे। अतएव ऋग्वेद का समय चाक्षुष मन्वन्तर से युधिष्ठिरी काल तक पड़ता है। चाक्षुष मन्वन्तर में हिरण्यकशिपु, बलि आदि की कथाएँ हैं। बलि यज्ञ करते थे। वामन ने उत्तर यज्ञरीति कहकर उनके उपाध्यायों को हराया था। अतएव वेद का प्रारम्भ उस काल में यों भी समझ पड़ता है; किन्तु वह दृढ़ नहीं हुआ था जैसा वामन के बाद से प्रकट है। ऋग्वेद के पाठ से प्रकट है कि उस काल के आरम्भ में आर्य लोग पंजाब में थे।

## मनुवैवस्वत और उनके पुत्रगण

वैवस्वत मनु ने आकर अयोध्या में राज्य जमाया तथा बुध ने प्रतिष्ठानपुर में। आर्यों की पहली भारतीय धारा सत्ययुग से सम्बद्ध है तथा दूसरी का प्रारम्भ वैवस्वत मनु से होता है। पाश्चात्य पंडितों का विचार है कि यह आर्य-धारा अफगानिस्तान और पंजाब होकर आई। उधर हिन्दू-ग्रन्थों पर उचित मनन करके पार्जिटर इसका आना तिब्बत के मार्ग से मानते हैं। मनु के एक पुत्र सुद्युम्न किम्पुरुष कहे गये हैं। वे भारत से इलाव्रत वापस गये। उनके तीन पुत्र—उत्कल, विनताश्व और गय थे। उत्कल को उत्कल देश ( गया के दक्षिण-पश्चिम का बंगाल ) मिला, विनताश्व उपनाम हरिताश्व को कोई पश्चिमी देश तथा गय को गया और पूर्वी प्रान्त ( मत्स्य० १२,८; पद्म० ५,८,१२३ )। कहीं-कहीं यह भी लिखा है कि विनताश्व ने उत्तरी कुरु तथा पूर्वी देश पाये ( म० भा० ७५,३१,४२,३ )। सुद्युम्न के पचास और पुत्र आपसी झगड़ों में कट मरे। इससे प्रकट है कि आर्यों के शत्रु प्रबल न थे। सो उनमें आपसी झगड़े भी चलने लगे।

अयोध्या मनु ने बसाई तथा इक्ष्वाकु ने उसे उन्नत किया। वे मनु के पीछे अयोध्या के राजा हुए। मनुपुत्र नाभाग नृग को कहा है तथा इस वंश के २८वें राजा का भी नाम नाभाग था। नृग महादानी थे। इसी गड़बड़ में शायद वे राज्य-च्युत हुए। मनुपुत्र शर्याति ने आनर्त देश ( कैम्बे की खाड़ी ) में राज्य जमाया। आनर्त नाम उनके पुत्र के नाम पर पड़ा। इस वंश का वर्णन आगे होगा। शिवपुराण का कहना है कि धार्ष्टों को बाल्हीक देश मिला। करुषों का आधिपत्य रीवाँ तथा पूर्वी सोन पर हुआ। इन क्षत्रियों की वीरता प्रसिद्ध है। श्रीकृष्ण और बलराम से युद्ध करनेवाले मुष्टिक तथा चाणूर कारूष ही थे। पृषध्र शापवश शूद्र हो गये। नाभाग और उसके पुत्र अम्बरीष का अधिकार उत्तरी यमुना पर भी लिखा है। नाभानेदिष्ठ से वैशाली राज्य और वंश चले। ये सब मनुपुत्र थे। मनु ने भारत में पदार्पण करते ही इतने विशाल राज्य कैसे और किसे जीतकर प्राप्त किये, सो पुराणों में अकथित है। इनके अथवा इक्ष्वाकु के कोई युद्ध वर्णित नहीं हैं; किन्तु हुए अवश्य होंगे। इसी समय अथवा इससे कुछ ही आगे-पीछे राजपुत्र माथव ने पुरोहित रहूगण के साथ मिथिला में राज्य स्थापित किया। समझ पड़ता है कि उत्तरी भारत में उस समय न तो चाक्षुषवंशियों में कोई महत्ता थी, न कोलों या द्राविड़ों में। इसीलिए मनु ने साधारण प्रयत्न से ही यहाँ अधिकार प्राप्त कर लिया।

मनु के पीछे उनके पुत्र इक्ष्वाकु अयोध्या के महाजनपद के शासक हुए। इनके सौ पुत्र कहे गये हैं जिनमें विकुक्षि, शकुनि, वशाति और दंडक की मुख्यता थी। विकुक्षि अयोध्या के राजा हुए। शकुनि के नेतृत्व में ४५ ऐक्ष्वाकु उत्तरापथ (पंजाब) में राज्य करने लगे तथा वशाति के नेतृत्व में ४८ भाई दक्षिणापथ में स्थापित हुए। समय पाकर वहाँ दंडक की प्रधानता हुई और इन्हीं के नाम पर महाकान्तार दंडक वन कहलाने लगा। दंडक ने स्वपुरोहित शुक्राचार्य की कन्या से व्यभिचार कर डाला जिससे वे जनस्थान चले गये; किन्तु उनके शाप या प्रयत्नों से यह उपनिवेश नष्ट होकर जंगल हो गया। अयोध्या में विकुक्षि राजर्षि तथा शशाद कहलाते

थे। इनके पुत्र पुरंजय ने इन्द्र की सहायता करके ककुत्स्थ की उपाधि पाई जिससे इनका वंश ऐक्ष्वाकु के साथ काकुत्स्थ भी कहलाया। निश्वगश्व (नं० ७) का हयदल कभी पराजित न हुआ। श्रावस्त (नं० १०) ने श्रावस्तीपुरी बसाई। कुवलयाश्व (नं० १२) ने प्रतापी धुन्ध राक्षस को मारकर धुन्धमार की उपाधि पाई। इस युद्ध में इनके कई पुत्र काम आये थे। इस काल में अश्व नाम के कई राजे एक दूसरे के पीछे हुए। इनमें हयदल की मुख्यता समझ पड़ती है। दृढ़ाश्व (नं० १३) वीर, लोकप्रिय और शान्ति-रक्षक हुआ। निकुम्भाश्व (नं० १६) ने युद्धों तथा यज्ञों के बाहुल्य से अपना राजकोष क्षीण किया। इनके पीछे युवनाश्व (नं० २०) धार्मिक, वीर और यज्ञकर्ता थे। वे घर में शशकवत् सीधे, किन्तु युद्ध में सिंहवत् प्रचण्ड थे। प्रसिद्ध मान्धातृ इन्हीं के पुत्र थे।

## (नं० २१) मान्धातृ और उनके वंशज

इस काल में यादव-नरेश शशिविन्दु ने पौरवों को राज्य-च्युत किया तथा द्रुह्यु वंशियों को भी दबाया। अनन्तर उनके पुत्र बलहीन हो गये। उनकी पुत्री विन्दुमती मान्धातृ को ब्याही थी। अतएव मान्धातृ सम्राट् हो गये। केवल १६ वर्ष की अवस्था में ये गद्दी पर बैठे। ये गोरे, अच्छे डीलडौलवाले तथा बलवान थे। दस लाख सेना एकत्र करके इन्होंने सारा भारत, लंका तथा महासागर के टापुओं को जीता। इनके द्वारा आनव जनमेजय (नं० १९), द्रुह्युवंशी (नं० २१) अंगार, तुर्वशवंशी मरुत्त (नं० २२), सुधन्वा, गय, आंग (नं० ४६), बृहद्रथ, पुर, राम आदि का जीता जाना लिखा है। जनमेजय, अंगार और मरुत्त इनके समकालीन थे भी। एक सुधन्वन (नं० ३९) मागध थे, जिनका समय इनके पीछे आता है। गय (नं० ३) तथा पुरु (नं० ७) मान्धाता से बहुत पहले के हैं। ऋग्वेद में कहीं-कहीं वंशधरों के स्थान पर स्वयं प्रसिद्ध पूर्व-पुरुषों का हारना लिखा है। उसी तुक पर गय और पुरु के वंशधर हारे होंगे, जिससे स्वयं उन्हीं का हारना लिख दिया गया है। आंग बृहद्रथ मान्धातृ से प्राय: पचीस पीढ़ी पीछे हुए। इस नाम के कोई और राजा हारे होंगे। राम इस काल में कोई प्रसिद्ध नरेश न थे। शायद ऋग्वेद के यज्ञकर्ता राम से मतलब हो। सुधन्वन और असित भी कोई अज्ञात राजा हो सकते हैं। यह भी कथन है कि किसी पश्चिमी नरेश अरुद्ध को जीतकर मान्धाता ने गान्धार प्राप्त किया। अनन्तर उपर्युक्त अंगार के पुत्र 'गंधार' गान्धार में स्थापित हो गये। मान्धाता न्यायी और सबल शासक थे। इन्होंने चोरों की लूट-मार बन्द कर दी और एक घोर अकाल के समय भी अच्छा प्रबन्ध किया। सौभरि ऋषि इनके दामाद थे जिनके पुत्र गौर ने पूर्व में एक राज्य स्थापित किया। शायद उन्हीं के नाम पर उत्तरी बंगाल गौड़-देश कहलाया हो। मथुरा में इस काल एक प्रतापी राक्षस का राज्य था। एक बार मान्धाता थोड़े ही साथियों सहित वृद्धावस्था में उधर होकर निकले और पुरानी शत्रुता के कारण उस राक्षस ने उन्हें घेरकर युद्ध में मार डाला। अनन्तर अयोध्या में इनके पुत्र कुत्स (नं० २२) राजा हुए। अम्बरीष और मुचकुन्द उनके भाई थे। कुत्स ने एक बार तो गान्धारों का दमन किया, किन्तु दूसरी बार पराजित होकर वे बन्दी हो गये। इसी से वे पुरुकुत्स (बहुत बदनाम) कहलाने लगे। बन्दी की दशा में उनके पुत्र त्रसदस्यु का जन्म हुआ। इन पिता-पुत्र के नाम

ऋग्वेद में भी हैं तथा शतपथ ब्राह्मण इन्हें ऐक्ष्वाकु कहता है। मुचकुन्द ने गान्धारों को जीतकर इन्हें कैद से छुड़ाया। तो भी प्रजा के न मानने पर दुधमुँहा त्रसदस्यु राजा हुआ और पुरुकुत्स नर्मदा के निकट चले गये। अम्बरीष और मुचकुन्द त्रसदस्यु के उत्तराधिकारी हुए। मुचकुन्द ने माहिष्मतीपुरी ( वर्तमान मान्धातापुरी ) बसाई। मुचकुन्द ने शायद मान्धाता ही नाम रक्खा होगा और पीछे से हैहय-नरेश महिष्मन्त ने इसे माहिष्मती कहा होगा। तरुण होने पर त्रसदस्यु ने कई आक्रमण करके गान्धारों का बल तोड़ दिया। उनके प्राय: ७० वर्षों के राजत्वकाल में उत्तर-कोशल ( अयोध्या-राज्य ) की दशा बहुत सुधरी। कुछ पंडित लोग वैदिक त्रसदस्यु को इस कारण पौरव मानते हैं कि उनके द्वारा पौरवों को कुछ मिलना लिखा है ; किन्तु जब शतपथ ब्राह्मण में वे साफ-साफ ऐक्ष्वाकु लिखे गये हैं, तब ऐसा सन्देह नहीं उठ सकता। समझ ऐसा पड़ता है कि गान्धारों से लड़ने की सुविधा के लिए उन्होंने पौरव दुष्यन्त का राज्य खुशी से फेर दिया होगा। इतना प्रकट ही है कि मान्धाता ने आनव मरुत्त को हराया था और पीछे वे (मरुत्त) सम्राट् भी हो गये थे। उन्होंने दुष्यन्त को गोद लिया था, जिन्होंने पीछे अपना पौरव राज्य प्राप्त किया। अयोध्या-नरेश रुरुक (नं० २५) शान्तिप्रिय कहे गये हैं और वृक (नं० २६) भयानक। तालजंघ ( हैहय-नरेश नं० ३६ ) ने जब अपनी म्लेच्छ-सेना के बल पर उत्तर-भारतीय नरेशों का दमन किया, तब भी अयोध्या का राज्य रक्षित रहा। जान पड़ता है कि इन्होंने कभी हैहयदल को हराया होगा जिससे तालजंघ ने इस राज्य पर चढ़ने का प्रयत्न न किया।

अनन्तर नाभाग (नं० २८) प्रतापी राजा हुए। इन्होंने एक वैश्या स्त्री से विवाह किया। नाभाग तथा तत्पुत्र अम्बरीष (नं० २९) के राज्य यमुनातट पर भी लिखे हैं। इन्हीं के एकादशी व्रत में बाधा डालने से दुर्वासा मुनि पर वैष्णव चक्र छूटा था। रघु (नं० ३६) की सहायता से इनके पितामह दिलीप ने अश्वमेध-यज्ञ किया। कालिदास ने इन्हें दिलीप का पुत्र ही कहा है; किन्तु पार्जिटर ने कई पुराण देखकर (इन्हें उनका) पौत्र बतलाया है। कालिदास के अनुसार अश्वमेध के सम्बन्ध में रघु ने निम्नलिखित नरेशों को हराया—सुम्ह, वंग, कलिंग, उड़ीसापति महेन्द्रनाथ, दाक्षिणात्य पाण्ड्य, केरल, मालाबार, पश्चिमी घाट, कोंकण, पाश्चात्य भारत, फारस के यवनों, उत्तर के हूणों, काम्बोजों, सात पर्वतीय राजाओं, प्राग्ज्योतिष तथा कामरूप को। अनन्तर दिलीप ने अयोध्या ही में रहकर वानप्रस्थाश्रम का पालन किया। रघुपुत्र अज (नं० ३७) का विवाह वैदर्भी इन्दुमती से हुआ। उस स्वयंवर में कालिदास ने निम्नलिखित नरेशों की उपस्थिति लिखी है—मगधेश्वर परन्तप, अंगनाथ, अवन्तिनाथ, कार्तवीर्य प्रतीप, नीपवंशज, उत्तर-पांचाल, शूर-सेनाधिपति सुषेण, कलिंगनाथ, हेमांगनाथ, हेमांगद, पाण्ड्यदेशान्तर्गत उरगपुरपति तथा अयोध्या के युवराज अज। महाकवि ने इस काल शूरसेनों को मथुरा का राजा कहा है। उपर्युक्त सब राजे युद्ध में अज से पराजित हुए। इन्दुमती से अज का परम प्रगाढ़ प्रेम था। दशरथ (नं० ३८) इन्हीं दम्पती के पुत्र थे। इन्दुमती के मरने पर अज सात वर्ष शोकित रहे और अन्त में एक दिन इनका शव सरयू में उतराता हुआ मिला। आत्महत्या का सन्देह रहा। दशरथ के विवाह कौशल्या (दक्षिण-कोशलपति भानुमन्त—शायद उपनाम सुदास—की पुत्री), सुमित्रा (मगध-

पति सुमित्र की कन्या) तथा कैकेयी (उत्तर-पश्चिमी आनव-नरेश केकयपति की पुत्री) से हुए। दशरथ ने सिन्धु, सौवीर, सौराष्ट्र, मत्स्य, काशी, दक्षिण-कोशल, मगध, अंग, वंग और द्रविड़ के नरेशों को जीता तथा अश्वमेध किया। गिरिव्रज के प्रसिद्ध युद्ध में दशरथ ने उत्तर-पांचाल सम्राट् दिवोदास की सहायता करके कुलीतर-वंशी तिमिध्वज शम्बर का बध कराया। यह रावण का साढ़ू था। इसकी राजधानी वैजयन्त थी। इसी युद्ध में कैकेयी ने एक बार दशरथ के प्राण बचाकर उनसे दो वर प्राप्त किये थे। कौशल्या की पुत्री शान्ता को दशरथ के मित्र लोमपाद ने गोद लिया था तथा शान्ता का विवाह ऋषि शृंगी से किया। इन्हीं ने दशरथ को पुत्रेष्टि यज्ञ कराया, जिससे चार पुत्र हुए; अर्थात् कौशल्या के राम, कैकेयी के भरत और सुमित्रा के लक्ष्मण तथा शत्रुघ्न।

रावण के वंश का कथन ऊपर हो चुका है। उसने इन्द्र को हराकर बहुतेरे भारतीय नरेशों को भी पराजित किया, जिससे दक्षिण-भारत में उसका साम्राज्य स्थापित हुआ। लंका में रावण का राज्य था। इधर उत्तर-भारत में दिवोदास तथा तत्पुत्र सुदास उत्तरपांचाल-नरेश तथा सम्राट् थे। यह पौरव वंश था। इनके पीछे या इन्हीं के समय में दशरथ भी सम्राट् थे। अपने मातृकुलोद्भूत अनरण्य का जो रावण द्वारा विनाश हुआ था, उससे सम्राज्ञी कौशल्या बहुत क्रुद्ध थीं। उधर राक्षस लोग वैदिक धर्म के घोर शत्रु थे। भारत में कामवन तथा दण्डकारण्य में इनके दो उपनिवेश थे। कामवनवाले राक्षस विश्वामित्राश्रम के निकट रहते और उन्हें यज्ञादि न करने देते थे। इसपर ऋषि के सहायतार्थ राम-लक्ष्मण की अध्यक्षता में अयोध्या से एक सेना गई जिसने ताड़का और सुबाहु को मार तथा मारीच को भगाकर वह उपनिवेश नष्ट कर दिया। अनन्तर अहल्या को मार्ग में पवित्र करते हुए राम ने जनकपुर में जाकर प्रसिद्ध शैव पिनाक 'अजगव' को तानकर वाण-युक्त किया, जिससे वह टूट भी गया। राम का अब जनकपुत्री सीता से विवाह हुआ, तथा दूसरी जनकनन्दिनी से लक्ष्मण का विवाह हुआ, अथच उनके भाई कुशध्वज की कन्याओं से भरत और शत्रुघ्न के विवाह हुए। मार्ग में परशुराम का अहंकार तोड़ते हुए राम अयोध्या वापस आये।

दशरथ से अपनी कन्या का विवाह करने के पूर्व केकयपति ने यह निबन्ध कर लिया था कि उसी का पुत्र उत्तराधिकारी होगा। उधर राम का प्रताप अधिक बढ़ जाने से दशरथ ने उन्हीं को युवराज बनाना चाहा, जिसपर कैकेयी ने अपने पुत्र के लिए राज्य माँग लिया तथा राम को चौदह वर्षों के लिए वन भेजवा दिया। दशरथ ने सत्यप्रियता-वश ऐसी आज्ञा तो दे दी; किन्तु राम के विरह में उनका शरीर छूट गया। जब भरत ने राज्य न लिया तब विवश होकर राम को लेना पड़ा। किन्तु १४ वर्षवाली वनवास की आज्ञा शिरोधार्य करके उन्होंने भरत को राज्यपालक बनाया। अनन्तर चित्रकूट से चलकर राम पंचवटी में रहने लगे। वहाँ शूर्पणखा के विरूपकरण के कारण राम का रावण के अन्तपाल भ्राता खर से युद्ध हुआ जिसे ससैन्य मारकर राम ने वह उपनिवेश भी ध्वस्त कर दिया। तब मारीच की सहायता से रावण ने अकेले में सीताहरण कर लिया। आप दस मास लंका में रहीं; किन्तु चरित्रबल की दृढ़ता से आत्महत्या कर डालने की धमकी पर अपना सतीत्व सुरक्षित रख सकीं। इधर किष्किन्धाधिपति बालि से उसके भाई सुग्रीव का बिगाड़ था। हनुमान सुग्रीव

के मन्त्री थे। राम ने युद्ध में बालि को मारकर सुग्रीव को राजा तथा बालि के पुत्र अंगद को युवराज बनाया। अनन्तर हनुमान समुद्र तैरकर, लंका पहुँचकर, सीताजी से मिले तथा इन्होंने अशोक-वाटिका उजाड़कर रावणात्मज अक्षयकुमार अथच कई अन्य वीरों का बध किया। फिर रावणात्मज मेघनाद द्वारा पकड़े जाकर लंका जलाने में समर्थ हुए। अनन्तर इनसे समाचार पाकर भगवान ससैन्य लंका गये और रावणादि को मारकर सीता को प्राप्त करने में समर्थ हुए; फिर अयोध्या पधारकर राज्य करने लगे। सीता महारानी के दस मास लंका में रहने से अयोध्या की कुछ क्षुद्र प्रजा ने उनके चरित्र पर सन्देह प्रकट किया। प्रजा को परमोच्च उदाहरण दिखलाने तथा राज्य-पालन से विरक्त न होने के धर्म को परमावश्यक समझकर राम ने प्राणोपमा कठोरगर्भा रानी को लक्ष्मण के द्वारा वाल्मीकीय आश्रम में छोड़वा दिया, जहाँ थोड़े ही दिनों में कुश और लव नामक उनके दो यमज पुत्र उत्पन्न हुए। अनन्तर माथुर प्रजा पर अत्याचार का हाल सुनकर राम ने भाई शत्रुघ्न को वहाँ का राजा बना दिया, जिन्होंने लवणासुर को मारकर दीर्घकाल-पर्यन्त वहाँ का राजपद भोगा। भरत का नानिहालवाला राज्य सराजकुटुम्ब गन्धर्वों के कोपानल में दग्ध हो गया, ऐसा सुनकर भरत ने वहाँ ससैन्य जाकर शत्रुओं को परास्त किया। फिर भी स्वयं राज्य न करके अपने बेटे पुष्कर को पुष्करावती तथा तक्ष को तक्षशिला के राज्य पर प्रतिष्ठित कर दिया। आप खुद फिर जाकर अयोध्या ही में रहने लगे। नैमिष में राम ने अश्वमेध यज्ञ किया, जहाँ कुश-लव का हाल खुला और महर्षि वाल्मीकि की सम्मति से आपने उनको ग्रहण किया। कुश को अयोध्या का राज्य मिला और लव को श्रावस्ती का। लक्ष्मण और शत्रुघ्न के भी दो-दो लड़के थे। शत्रुघ्न का ज्येष्ठ पुत्र मथुरा का राजा हुआ तथा शेष तीनों भतीजों को भी राम ने एक-एक राज्य इतरों से जीत-जीतकर दिया।

कुश-लव के वंश बहुत काल तक चले। भरत के वंशज उत्तर-पश्चिमी नरेशों में मिल गये। पुष्करक्षेत्र और तक्षशिला के नाम अब तक चल रहे हैं, जिससे इन दोनों भरत-पुत्रों के राज्य दीर्घजीवी समझे जाते हैं। राम के पीछे यादव भीम नरेश ने अपना माथुर राज्य शत्रुघ्न के बेटे से छीन लिया। दोनों सौमित्र-वंशियों के राज्यों का पता पुराणों में नहीं है। इतना ज्ञात है कि वर्तमान 'राठौर क्षत्रिय' शत्रुघ्न-वंशी हैं। इनका राज्य जोधपुर में है। लक्ष्मण के वंशधरों का पता नहीं है। राम-वंशियों का वर्णन आगे होगा। वैवस्वत मनु से राम तक त्रेता-युग समझा जाता है। अब राम-वंशियों के त्रेता और द्वापर के हाल लिखने के पूर्व इतर सूर्यवंशियों का त्रेतावाला हाल कह देना उचित समझ पड़ता है।

ऊपर कहा जा चुका है कि मनुपुत्र शर्याति का राज्य आनर्त देश में जमा। भृगुपुत्र च्यवन इनके दामाद और पुरोहित थे। इनका पुराणों तथा ऋग्वेद में कई बार अश्विनी-कुमारों की दवा द्वारा बूढ़े से जवान होना लिखा है। शर्याति इतने बड़े राजा हुए कि इनका ऐन्द्र महाभिषेक हुआ, अर्थात् इन्हें इन्द्र की उपाधि प्राप्त हुई। च्यवनवंशी तथा शर्यातिवंशी कोई शर्याति वेदर्षि थे। शर्याति के पुत्र आनर्त के नाम पर देश आनर्त कहलाया। यह वंश २४ या २५ पुश्तों तक आनर्त में प्रतिष्ठित रहा और तब पुण्यजन राक्षसों से हार-कर मध्यभारत के हैहय-वंश में मिलकर उसकी पाँच प्रधान शाखाओं में एक हो

गया। च्यवन-वंशी भार्गव भी वहीं जाकर हैहयों द्वारा सम्मानित हुए। यह कब की घटना है, सो साफ कथित नहीं है। हैहय-नरेश (नं० ३४) सहस्रार्जुन परशुराम से हारे। ये परशुराम उन्हीं भार्गवों के वंशधर थे, जो शर्यातों के साथ हैहयों के यहाँ गये थे। हैहय का नम्बर अपने वंश में प्राय: २५वाँ था। उधर आनर्तों का राज्य प्राय: २५ पुश्तों तक आनर्त में लिखा है ही। अतएव यह घटना हैहय के ही समय की समझ पड़ती है। आगे चलकर हम यादव नरेश (नं० ३६) मधु को मधुपुरी बसाते तथा आनर्त का राज्य अपने दामाद सूर्यवंशी हर्यश्व को देते हुए देखते हैं। सम्भवत: ये हर्यश्व शर्यात हों और इनका पुराना वंशाधिकार समझकर ही मधु ने इन्हें आनर्त दिया हो। ये कोई अशार्यात सूर्यवंशी भी हो सकते हैं। हयश्व ने यदुवंशी किसी यदु को गोद लिया, जिनके कई वंशधर पश्चिमी भारत में राज्य करते रहे और श्रीकृष्ण के समय में भी इनके दो राज्य उधर थे।

## हरिश्चन्द्र-वंश का उत्तर-कोशल-राज्य

इनके पूर्वपुरुष अनरण्य (नं० ३०) थे। इनके वंशधर (नं० ३५) त्रैयारुण को हम राजा पाते हैं। इनकी कथा सत्यायन ब्राह्मण में है। इन्हीं का पुत्र सत्यव्रत था जिसे तीन महादोषयुक्त देखकर पुरोहित वशिष्ठ ने त्रिशंकु कहा और राजा से कहकर अधिकार-च्युत करा दिया। पिता के मरने पर भी इसे राज्य न मिला और वशिष्ठ उसे चलाते रहे। शायद प्रजा ने यह बात पसन्द न की और वशिष्ठ ने म्लेच्छ-दल रखकर अपना शासन दृढ़ रक्खा। इसी बात पर शायद कान्यकुब्ज-नरेश विश्वामित्र ने भी प्रजा की सहायता की; किन्तु वशिष्ठ वाले म्लेच्छ-दल से वे भी पराजित हुए। तब पुत्र-अष्टक को राज्य देकर विश्वामित्र तपस्या करने लगे। उस दशा में त्रिशंकु ने इनके वंश का पालन किया। तब त्रिशंकु के अपराध क्षमा करके विश्वामित्र ने उन्हें गद्दी दिलाई, और जब पुरोहित वशिष्ठ उसे यज्ञ कराने को सन्नद्ध न हुए तब उन्हें पुरोहित के पद से उतारकर स्वयं वह पद लिया और त्रिशंकु का यज्ञ कराया, जो वशिष्ठ के रोकने पर भी सफल हुआ। अनन्तर त्रिशंकु का बेटा हरिश्चन्द्र (नं० ३७) राजा हुआ, जिसके यज्ञ के सम्बन्ध में वशिष्ठ ने विश्वामित्र को केवल राजर्षि कहकर यज्ञ कराने के अयोग्य कहा; क्योंकि वे ब्रह्मर्षि न थे। शायद हरिश्चन्द्र ने इस प्रश्न का निर्णय वशिष्ठ के अनुसार किया और वशिष्ठ पुन: पुरोहित हो गये तथा विश्वामित्र पुष्कर-क्षेत्र में फिर से तप करने लगे।

हरिश्चन्द्र के पुत्र न होता था, सो उन्होंने यह मन्नत मानी कि सन्तान होने से वे पहली सन्तान को वरुण पर बलि चढ़ा देंगे। उनके एक ही पुत्र रोहिताश्व हुआ जिसे पुत्र-स्नेह-वश वे बलि न देना चाहते थे। उनके जलोदर-पीड़ित होने पर वशिष्ठ ने वचन-भंग के ही कारण ऐसा रोग होना कहा। रोहिताश्व, वशिष्ठ के समझाने से, एक-एक करके बारह बार जंगल चला गया और बारहों बार वापस आया। अन्त में अपने बदले उसने विश्वामित्र के भागिनेय शुन:शेप को मोल लेकर उसे, ब्राह्मण-पुत्र होने से अपने से श्रेष्ठ कहकर, बलिदान के लिए पेश किया; किन्तु विश्वामित्र के प्रयत्न से मखपूर्ति मान ली गई तथा शुन:शेप बच

गया। उसने अपने पिता अजीगर्त के पितृत्व से इनकार कर दिया और विश्वामित्र ने उसे स्वपुत्रत्व में ले लिया। विश्वामित्र के और भी कई ब्राह्मण-पुत्र थे। जो हरिश्चन्द्र का विश्वामित्र को राज्य-दान देकर चांडाल के यहाँ बिकना कथित है, वह विषय अनैतिहासिक है। इनके पीछेवाले वंशधरों की कोई मुख्यता नहीं है। अन्तिम नरेश विजयनन्दिन (४२) वीर पुरुष कहा गया है। जैन पंडित हेमचन्द्र ने इसे प्राचीन भारत के ६३ महापुरुषों में से एक माना है।

## सगर-वंश

बाहु ( नं० ३८ ) सूर्यवंशी राजा शायद मध्यदेश या उससे कुछ उत्तर में थे। इस काल हैहय नरेश तालजंघ ( नं० ३६ ) ने इन्हें राज्य-च्युत कर दिया और ये अग्निऔर्व के आश्रम में रहने लगे। ये ऋषि परशुराम के स्वजनों में से थे। वहीं सगर का जन्म हुआ और ऋषि ने इन्हें शस्त्रशास्त्र के ज्ञान में दक्ष किया। अनन्तर काशीपति प्रतर्दन ( नं ३८ ) ने तालजंघात्मज ( नं० ३७ ) वीतिहोत्र को हराया और वह भरद्वाज-आश्रम में जाकर वेदर्षि हो गया। उसी के दत्तक पुत्र गृत्समद ने ऋग्वेद का दूसरा मंडल गाया। अनन्तर सगर ने बल पाकर यादव नरेश ( नं० ४० ) सुप्रतीक को पराजित किया। इस काल में दो यादव राजवंश थे। सगर के प्रयत्नों से वे दोनों गिर गये। सगर के ६०००० बड़े शूर युद्धकर्त्ता सेना में थे, जिन्हें आप पुत्र कहते थे। इन्हीं के बल पर आप सम्राट् हुए। अन्त में कपिल ऋषि के क्रोधानल में ये भस्म हो गये। सगर के वंशधर ( नं० ४३ ) भगीरथ भूमि पर गंगा लाये, ऐसा कथित है। शायद गंगा की कोई नहर वे अपने राज्य में ले गये होंगे! इनके पीछेवाले किसी सगर-वंशी का पता नहीं है।

## दक्षिण-कोशल-राजवंश

इस वंश के पहले राजा अयुतायुस ( नं० ३५ ) उपनाम भगस्वर का नाम मिलता है। इनके पुत्र ऋतुपर्ण ( नं० ३६ ) के यहाँ छद्म वेश में कुछ दिन राजा नल ने नौकरी की। इनके पौत्र सुदास ( नं० ३८ ) का उपनाम शायद भानुमन्त हो, जिनकी कन्या कौशल्या का विवाह राजा दशरथ से हुआ। सुदासात्मज कल्माषपाद ( नं० ३९ ) राक्षसों का साथ पाकर कुछ दिनों के लिए नरभक्षी हो गये। इसी कारण से अथवा और किसी बात से इनका बिगाड़ पुरोहित वशिष्ठ से हुआ और इन्होंने उनके बहुत-से बेटों का मांस खा डाला। ये वही वशिष्ठ थे, जो हरिश्चन्द्र, उत्तर-पांचाल-पति सुदास, दशरथ और सगर के यहाँ भी समय-समय पर पुरोहित रहे। सुदास के यहाँ भी इनके कुछ बेटों का मारा जाना पाया जाता है। इनकी अवस्था सवा-डेढ़ सौ वर्षों की हुई। ऐसी ही अवस्था विश्वामित्र और अगस्त्य की भी हुई और आगे चलकर कृष्णद्वैपायन व्यास की भी। कल्माषपाद के पीछे इस वंश के दो राज्य हो गये, जो कलिकाल तक में समय-समय पर प्रतापी रहे।

## सूर्यवंशी मैथिल शाखा

शतपथ-ब्राह्मण में लिखा है कि रावी नदी के किनारे से चलकर माथव नामक राजा अपने पुरोहित रहूगण की सलाह से राप्ती नदी के पूर्व मिथिला-प्रान्त में स्थापित हुए।

राजधानी जयन्त हुई। समझ पड़ता है कि माथव का वंश ग्यारह-बारह पुश्तों तक वहाँ शासक रहा और तब किसी सम्बन्ध अथवा विजय के कारण सूर्यवंशी निमि ( नं० १५ ) वहाँ शासक हुए। मिथि ( नं० १६ ) ने मिथिलापुरी बसाई। इसके पीछे सीरध्वज जनक ( नं० ३८ ) के समय तक इस वंशवाले नरेशों के नाम ही नाम लिखे हैं और किसी मुख्यता का कथन नहीं है। सीरध्वज वैद्य अथच वीर थे। अपने सांकाश्य देश को जीतकर अपने भाई कुशध्वज को वहाँ का राजा बनाया। सीरध्वज की ही पुत्री प्रसिद्ध सीता महारानी थीं। इस वंश के किसी नरेश के यहाँ द्वापर में भगवान श्रीकृष्ण और बलराम का जाना हुआ था। सांकाश्य में कुशध्वज का राज्य चार पीढ़ी चला। इस वंश में खांडिक्य ( नं० ४१ ) ब्रह्मज्ञानी थे, ऐसा श्री भागवत में कथित है। इनका केशिध्वज ( नं० ४१ ) से पहले युद्ध हुआ और फिर ज्ञान-चर्चा।

## सूर्यवंश—वैशाली-शाखा

मनु वैवस्वत के पुत्र नाभानेदिष्ठ ने एक वैश्या स्त्री से विवाह किया, जिससे इस वंश की संज्ञा क्षत्रिय-वैश्य की है, जैसे पौरव भरत के ब्राह्मण दत्तक पुत्र विदथिन भरद्वाज के कारण उस वंश की बहुत दिनों तक ब्रह्म-क्षत्रिय-संज्ञा रही। नाभानेदिष्ठ काशी के उत्तर-पूरब विहार-प्रान्त में स्थापित हुए। इनसे (नं० ११) खनीनेत्र तक कोई विशिष्ट घटना नहीं कथित है। इनके पुत्र (नं० १२) करन्धम पर कई राजाओं ने मिलकर असफल चढ़ाई की। इन्होंने विदिशापति को हराया तथा इनके पुत्र अवीक्षित से भी उन्हीं से युद्ध हुआ। इस वंश के मरुत्त (नं० २२) सम्राट् कहे गये हैं; किन्तु वह कथन तौर्वश मरुत्त से सम्बद्ध समझ पड़ता है। मरुत्त के पौत्र दम के वंशधर समय पर पुलस्त्य ऋषि हुए, जैसा ऊपर कहा जा चुका है। विशाल (नं० २६) ने विशालापुरी बसाई। इस वंश का राज्य शायद हैहय तालजंघ द्वारा नष्ट हुआ।

उपर्युक्त वर्णन विशेषतया पुराणों के आधार पर लिखा गया है जिनके विशेष कथन हमारे बुद्धपूर्व के भारतीय इतिहास में लिखित हैं। अब वैदिक तथा बौद्ध साहित्य में सूर्य-वंशियों के जो कथन आये हैं, उनके वर्णन किये जाते हैं। हवाले हमारे इतिहास-ग्रन्थ में दर्ज हैं।

ऋग्वेद सरयू नदी के निकट आर्य बस्ती बतलाता है। कोशल प्राय: अवध है। विदेह में पहले दलदल था। कोशल के उत्तर हिमालय है, पूर्व सदानीर, दक्षिण स्यन्दिका ( सई नदी ) और पच्छिम पांचाल देश। शाक्य कोशल में थे। अयोध्या, साकेत और श्रावस्ती शहर थे। बौद्धकाल में अयोध्या तथा साकेत दोनों थे। श्रावस्ती राप्ती के निकट सहेत-माहेत है। शतपथ-ब्राह्मण में कोशल-राज्य कुरु-पांचाल के पीछे, किन्तु विदेह के पूर्व महत्तायुक्त है। ऋग्वेद के ऋषियों में मनुवैवस्वत, शर्याति, त्रसदस्यु, शार्यात, अम्बरीष और मान्धातृ थे। पुरुकुत्स और त्रसदस्यु के कथन ऋग्वेद में बहुत हैं। त्रैयारुण, त्रिशंकु, हरिश्चन्द्र, रोहित, भगीरथ, ऋतुपर्ण, दशरथ और राम के भी कथन हैं; किन्तु ये राम

रावणारि न कहे जाकर केवल समर्थ यज्ञकर्त्ता हैं। दशरथ-जातक में दशरथ और राम वाराणसी-नरेश हैं तथा राम के कथन हैं; किन्तु यह नहीं आया है कि वे कोशलेश या रावणारि थे। पुरुकुत्स, त्रसदस्यु, हरिश्चन्द्र, रोहित, ऋतुपर्ण आदि रामायण की वंशावली में नहीं हैं। वैदिक साहित्य कहता है कि इनमें से कई उत्तर-कोशल से बाहर अन्य देशों के शासक थे। वर्तमान जनकपुर नैपाल में है। शतपथ-ब्राह्मण में विदेह-राज्य विदेव माथव द्वारा स्थापित है। सूर्यवंश में सात मुख्य राज्य स्थापित हुए तथा एक धार्ष्ट और तीन सौद्युम्न राज्य बने। मुख्य कथन मध्यदेशवाले राज्यों के हुए। अनार्यों में शम्बर, वर्चिन, भेद और रावण मुख्य थे। शम्बर को दिवोदास और दशरथ ने मिलकर मारा, वर्चिन और भेद को वैदिक विजयी सुदास ने हराया तथा रावण को राम ने मारा। इसी स्थान पर त्रेता का विवरण समाप्त होता है।

## द्वापर और कलियुग में सूर्यवंश

### ( कुशवंश )

यद्यपि भरत-वंशियों के राज्य दीर्घकाल-पर्यन्त चले, तथापि मध्यदेश से सम्बन्ध-विच्छेद के कारण उनके कथन पुराणों में न आये। राम के बड़े पुत्र कुश ( नं० ४० ) को अयोध्या और दंडकारण्य मिले, जिसे दूसरा दक्षिण-कोशल भी कहने लगे थे। कुश पहले कुशावती में रहे तथा अयोध्या उजाड़ हो चली और तब अयोध्यावालों की विनती पर आप यहीं चले आये। इनका विवाह किसी तक्षक नाग की पुत्री कुमुद्वती से हुआ तथा दुर्जय असुर से लड़कर इन्होंने संसार त्यागा। इनके पुत्र अतिथि को कालिदास ने प्रतापी कहा है। इन्हींने दुर्जय को मारा। पारिपात्र ( नं० ४६ ) के भाई सहस्राश्व ने कोई दूसरा राज्य स्थापित किया। हिरण्यनाभ ( ५६ ) धर्मात्मा और प्रतापी थे। इन्होंने जैमिनि से योग सीखा और किसी याज्ञवल्क्य को सिखाया। पर ( ५८ ) के पीछे इस वंश का राज्य न चला। गया कैसे, सो अकथित है। दूसरी शाखावाले सहस्राश्व ( नं० ४६ ) का राज्य छ पीढ़ी चला। अन्तिम राजा श्रुतायुस ( नं० ५४ ) अर्जुन द्वारा महाभारतीय युद्ध में मारा गया। राजसूय में भीम ने अयोध्या-नरेश पुण्यात्मा दीर्घयज्ञ को हराया था।

### ( लववंश )

इनके पौत्र ध्रुवसन्धि की दो रानियों के बेटे सुदर्शन और शत्रुजित थे। दूसरा पहले से एक मास छोटा था, किन्तु राजा उसी को चाहता था। उस राजा के एकाएक मरने पर ज्येष्ठ सुदर्शन राजा हुआ; किन्तु शत्रुजित के मातामहवंशियों ने उसे हराकर शत्रुजित को ही राजा बनाया। अनन्तर सुदर्शन ने विद्या प्राप्त करके काशीपति की कन्या से विवाह किया और उसकी तथा अन्य कई नरेशों की सहायता से अपना राज्य पुन: प्राप्त किया। इसने नीतिपूर्वक राज किया। इसका पुत्र अग्निवर्ण ( नं० ४४ ) बड़ा ही काम-किंकर था; किन्तु इसके मरने पर इसकी गर्भवती रानी ने राज्य सम्हाल लिया। युधिष्ठिर के समय में लव-वंशी साकेत-नरेश बृहद्बल ( नं० ५३ ) अभिमन्यु द्वारा महाभारत के चक्रव्यूह-युद्ध में मारा गया। राम के पीछे राज्य बँट जाने से इस वंश का प्रभाव घट गया। प्रश्नोपनिषद्

(६—१) तथा शांख्यायन श्रौतसूत्र (१६—९, १३) में हिरण्यनाभ कौशल्य का नाम है। शतपथ (१३, ५, ४, ५) में आप सुकेश भारद्वाज के समय में थे। ये भारद्वाज (प्रश्न० १—१ में) कौशल्य आश्वलायन के समकालीन थे। मज्झिमनिकाय (२—१४७) में यही आश्वलायन गौतम बुद्ध के समकालीन सावत्थी-निवासी हैं। बुद्ध का जन्म ईसवी-पूर्व ५६३ सन् में हुआ। अतएव यही समय कौशल्य हिरण्यनाभ का है। अपनी वंशावली के अनुसार यह समय महाकोशल (७५), प्रसेनजित् (७६) या विदूदभ का हो सकता है। डाक्टर रायचौधरी का विचार है कि हिरण्यनाभ, प्रसेनजित् और शुद्धोदन कोशल देशवाले अंशों के शासक होंगे। अयोध्या, साकेत और श्रावस्ती क्रमश: कोशल की राजधानियाँ हुईं। बौद्धकाल में अयोध्या गिर चुकी थी, किन्तु साकेत और श्रावस्ती भारत के षटमुख्य नगरों में थीं। घट-जातक (४५४) अयोध्या-नरेश कालसेन का कथन करता है। वंक, महाकोशल आदि की राजधानी श्रावस्ती थी। महावग्ग (२९४—१६) का कथन है कि काशीश ब्रह्मदत्तों के समय कोशल छोटा-सा राज्य था। ई० पू० ६२५ के निकट कोशल का अधिकार काशी पर हो जाता है।

अब पुराणों के अनुसार कोशल का शेष वंश-कथन होता है। राम के पुत्र कुश का वंश द्वापर अथवा कलि के आदि में गिर चुका था। कलि में रामात्मज श्रावस्ती-नरेश लव के वंशधर बृहत्क्षण (५४) पहले राजा थे। इनके वंशज दिवाकर (५८) पुराणों में पौरव अधिसीम कृष्ण (५९) के समकालीन हैं। वे मध्यदेशान्तर्गत अयोध्या के राजा हैं, जिससे जान पड़ता है कि इस काल तक कुश-वंश का राज्य भी लववंशियों के अधिकार में आ चुका था। आदिम कलिकालवाले राजाओं के कथन पुराण-ग्रन्थ थोड़े ही में करते हैं। सहदेव (५९) विख्यात कहे गये हैं और बृहद्रथ (६०) महाशय। किन्नर (६६) को विजयी की उपाधि मिली है और अन्तरिक्ष (६७) को महान् की। रणंजय (७३) बुद्धिमान कथित है और सृञ्जय (७४) युद्धप्रिय। सुमित्र (८०) अन्तिम राजा कहे गये हैं। महाकोशल (७५) के भाई शाक्य से (८२) सुमित्र तक का कथन ऊपर हो चुका है। इनमें (७७) गौतम बुद्ध भी हैं। दोनों वंशों के अन्तिम नरेश सुमित्र के होने से यह दूसरी वंशावली कुछ संशयाकीर्ण हो जाती है। महात्मा गौतम बुद्ध का हाल सब लोग जानते ही हैं। २८ साल की अवस्था तक गृहस्थ रहकर इन्होंने पीछे तपस्या की तथा ३५वें वर्ष में इन्हें ज्ञान प्राप्त हुआ। अनन्तर ४५ साल घूम-घूमकर बौद्धमत का उपदेश करते हुए ८१वें साल में निर्वाण को प्राप्त हुए। भारतवर्ष में इस काल तक राम, कृष्ण और बुद्ध सबसे बड़े महापुरुष थे। इनमें न्यूनाधिक किसी को कहना साहस की बात होगी।

अन्तिम काल में कोशल, वत्स, अवन्ती और मगध प्रधान राज्य थे। प्रसेनजित् (७६) इन चारों में मुख्य राजा थे। ३८० ई० पू० के निकट महापद्मनन्द ने कोशल को जीतकर मगध में मिला लिया। रामवंशियों में इस काल उदयपुर के महाराणा तथा नैपाल-नरेश लववंशी हैं, अथच जयपुर-नरेश और बुन्देले कुश-वंशी।

## मैथिल-वंश

महाभारतीय युद्ध के पीछे प्राय: २०० वर्षों तक पाण्डववंशियों का साम्राज्य चला तथा बृहदारण्यक के अनुसार याज्ञवल्क्य के समकालीन जनक सम्राट् हुए जिनके समय में ही

पाण्डव-वंश की महत्ता और पतन दोनों कथित हैं। इस वंश के पीछे मैथिलों का साम्राज्य अन्दाज से १०० वर्षों से कुछ अधिक चला। इनमें से वैदिक और बौद्ध साक्षी से जनक,रेणु, नमिसाप्य, निमि और कराल जनक नामक सम्राटों के नाम मिलते हैं। मैथिलों का जैसा विभव इन दिनों हुआ वैसा पहले कभी न हुआ था। सब जनक ज्ञानी न थे, केवल उपर्युक्त जनक ही ज्ञानी कहे गये हैं। राम के ससुर जनक ज्ञानी न होकर वैद्य थे! अर्थशास्त्र में कौटिल्य कहते हैं कि किसी ब्राह्मण-कुमारी से अनुचित व्यवहार करने से कराल विदेह तथा भोज दांडक्य अपने-अपने राज्य तथा सम्बन्धियों के सहित नष्ट हो गये। उनके राज्य के छूट जाने पर मिथिला-वज्जिय-संघ-राज्य स्थापित हुआ। काशी और विदेह राज्यों में झगड़े प्राय: हुआ करते थे। जनक राजाओं के समय में कुछ आर्यों ने विन्ध्य पार करके दक्षिण में राज्य स्थापित किया।

## शाक्य-वंश

विष्णुपुराण के अनुसार इस वंश का कथन ऊपर आ चुका है। लंका का 'महावंश'-ग्रन्थ यह वर्णन दूसरे ही प्रकार से करता है। कोशलपति महाराजा सुजात ने अपने पाँच ज्येष्ठ पुत्रों एवं पाँच कन्याओं को निकालकर कनिष्ठ पुत्र जयन्त को उत्तराधिकारी बनाया। वे लोग काशी में होते हुए कपिलवस्तु में स्थापित हुए और वहाँ क्षत्रियों के अभाव में एक-एक ने अपनी ही एक-एक बहन से विवाह कर लिया, जिससे शाक्य-वंश चला! कोशल के पंडितों ने आपद्धर्म के विचार से उनके इस कार्य को शाक्य कहा था, जिससे उनका यह वंशनाम हो गया। शाक्य-वंशी राजा उल्कामुख के अमृता नाम्नी कन्या हुई, जो कुष्ठ-रोग के कारण पहाड़ में छोड़ दी गई। वहाँ कोलिय नामक राजर्षि ने उसे रोगमुक्त करके उसके साथ विवाह किया जिससे ३२ पुत्र उत्पन्न हुए। इन्हें शाक्यों ने कोलिय ग्राम दिया। शाक्य-कुमार-कुमारियों के साथ इस वंश के वैवाहिक सम्बन्ध हुए। इसी वंश के राजा सुप्रभूत की कन्याएँ मायावती और महाप्रजावती हुईं, जिनके विवाह शाक्य-संघ-मुख्य शुद्धोदन के साथ हुए। मायावती के पुत्र महात्मा बुद्धदेव हुए जिन्हें मौसी ने पाला।

## अस्सक ( अश्मक ) राज्य

सुत्तनिपात ( ६७७ ) दक्षिण-कोशल-राज्य अस्सक को कलियुग में गोदावरी पर कहता है। सूत्रकाल में भी मूलक प्रतिष्ठान की शक्ति थी। पाणिनि ( ४—१, १७३ ) में यह दाक्षिणात्य प्रान्त है। यह जाति उत्तर-पश्चिम में भी थी, जिसे ग्रीक लोग 'असिकनोई' कहते हैं। द्रोण-पर्व में भी अश्मकपुत्र का कथन है। राजधानी 'पोतन' या 'पोतलि' थी। यही महाभारत का 'पौदन्य' था। मूलक इसके दक्षिण था। अनन्तर अश्मकों ने मूलक और कलिंग पर अधिकार किया। सोमनन्द-जातक में अस्सकों का अवन्ति से सम्बन्ध है। वायु-पुराण ( ८८, १७७, ८ ) में अश्मक और मूलक ऐक्ष्वाकु हैं। ये दक्षिण-कोशल के सूर्यवंशी राजा थे।

ई० पू० छठी शताब्दी में मुख्य भारतीय नगरों में अयोध्या, मिथिला, साकेत (वर्तमान सुजानकोट, जिला उन्नाव ) और श्रावस्ती की भी गणना है। श्रावस्ती साकेत से ४५ मील



बम्बई-कांग्रेस ( १९३४ ) के अध्यक्ष राजेन्द्र बाबू अपनी धर्मपत्नी ( सौभाग्यवती राजवंशी देवी ) के साथ।

पर थी। बुद्ध के समय में यह राजा प्रतिनर्द की राजधानी थी। मिथिला और श्रावस्ती में भी राजधानियाँ थीं।

सत्ययुग में स्वायम्भुव तथा अन्य पाँचो मनु सम्राट् माने जा सकते हैं। इनके अतिरिक्त प्रियव्रत और पृथु भी सम्राट् हो सकते हैं तथा ऋषभ, भरत और ध्रुव बड़े नरेश। त्रेता में अयोध्या के सूर्यवंश में मनुवैवस्वत, इक्ष्वाकु, पुरंजय, मान्धातृ, त्रसदस्यु, रघु, दशरथ और राम सम्राट् थे। अन्य सूर्यवंशियों में शर्याति निश्चयपूर्वक सम्राट् थे तथा हरिश्चन्द्र, सगर और भगीरथ भी सम्राट् समझ पड़ते हैं। त्रेता में भी कई चन्द्रवंशियों की महत्ता थी तथा द्वापर में उन्हीं का महत्त्व रहा। आदिम कलिकाल में उपर्युक्तानुसार पाण्डव-वंशियों के पीछे कुछ काल मैथिलों का साम्राज्य रहा। इनके पीछे कुछ काल तक कोशलों की भी महत्ता रही; किन्तु साम्राज्य नहीं। गौतम बुद्ध सम्राट् तो न थे; किन्तु दर्जा उनका राम के अतिरिक्त सभी सूर्यवंशियों से बड़ा था। इसी स्थान पर सूर्यवंश का यह प्राचीन इतिहास समाप्त किया जाता है।

मिश्र-भवन, गोलागंज, लखनऊ, २३-१०-४१ ]

---

# बिहार की विभूति

**श्री स्वामी भवानीदयाल संन्यासी**

सन् १९२० ई० की बात है। पटना में अखिलभारतीय हिन्दी-साहित्य-सम्मेलन का दसवाँ अधिवेशन था। स्वागत-समिति के दफ्तर के पास ही अचानक एक व्यक्ति पर मेरी दृष्टि जा गड़ी। कद लंबा, बदन दुबला-पतला, गाल पिचके, आँखें सतेज, भौंहें घनी, ललाट ऊँचा, नाक लम्बी, मूँछ के बाल बिखरे हुए और वस्त्र अस्त-व्यस्त। शरीर पर धोती, कुरता और अँगौछा; पाँव में मामूली पनही और सिर पर दुपल्ली टोपी। चेहरे पर न विद्या की झलक और न अहंकार की रेखा। सबसे बेतकल्लुफ बातचीत, स्वभाव मिलनसार और बोली मधुर। वेश से तो नहीं, लेकिन बोली से मैंने यह नतीजा निकाला कि यह दफ्तर का कोई मुन्शी होगा; किन्तु यह निश्चय करना कठिन हो गया कि इसके आस-पास लोगों की भीड़ क्यों लगी है—इसके साथ लोग इतने अदब से क्यों पेश आ रहे हैं—इसमें कौन-सा आकर्षण है, कौन-सी विशेषता है। मुझे अधिक समय तक असमंजस में न रहना पड़ा। कहीं से बेतिया-चम्पारन-निवासी मित्रवर पीर-मुहम्मद मूनिस आ टपके, और उन्होंने उस व्यक्ति से परिचय कराते हुए कहा—"आप ही राजेन्द्र बाबू हैं।"

बस, यही राजेन्द्र बाबू हैं? मेरे विस्मय की सीमा न रही—जब इन्हीं के हाथ में बिहार की बागडोर है, तब तो इस प्रांत को बस परमात्मा का ही भरोसा है! मैंने नेहरू और दास से मुलाकात की थी; तिलक और मालवीय के दर्शन से भी वंचित नहीं था। देश के और भी अनेक नेताओं से मेरी भेंट हुई थी और प्रवासी भाइयों के प्रश्न पर बातचीत भी। उनके ठाट-बाट को देखकर मेरी आँखें चौंधिया उठी थीं। गांधी को मैं नेता नहीं मानता था,

किन्तु नेताओं से परे एक महात्मा। अभी तो उनके कार्य का श्रीगणेश भी नहीं होने पाया था। इसलिए राजेन्द्र बाबू की शकल-सूरत और लिबास देखकर मुझे बड़ी निराशा हुई और बिहार के भाग्य पर अफसोस भी हुआ!

यही राजेन्द्र बाबू हैं, जिनके दर्शन के लिए मैं महीनों से आतुर था, और सच पूछिए तो यही लालसा मुझे पटना खींच लाई थी। उस दिन जब मैं अमृतसर-काँग्रेस में प्रवासी हिन्दुस्तानियों की करुण कहानी सुनाकर 'आरा' लौटा, तो जिले में तो क्या, खास 'आरा' शहर में भी काँग्रेस की हस्ती का पता न था। यद्यपि उस समय देश में एक अपूर्व हलचल थी, देश ने डायरशाही का नग्न-नृत्य देखा था और वह जलियाँवाला-बाग के हत्याकाण्ड से क्षुब्ध हो उठा था; फिर भी 'आरा' शहर में काँग्रेस की सत्ता का अभाव देखकर मुझे गहरा दु:ख हुआ। मैंने आरा में काँग्रेस को सजीव करने के लिए पं० मोतीलाल नेहरू से मुलाकात की। वे ही उस समय इण्डियन नेशनल काँग्रेस के प्रधान थे। उन्होंने मुझे देशबन्धु चित्त-रंजन दास से भी मिलकर बातचीत करने की सलाह दी। उस समय देश के ये दोनों नेता आरा शहर में विराजमान थे—डुमराँव के महाराज और हरीजी के मामले में वकालत कर रहे थे—एक मुद्दई की ओर से और दूसरे मुद्दालह की ओर से। दास साहब से मिलकर मैं ज्यों ही बाहर जाने लगा, त्यों ही बरामदे में श्री अनुग्रह बाबू से भेंट हो गई। उन्होंने सलाह दी कि इस विषय पर राजेन्द्र बाबू से बातचीत करना उचित होगा।

उसी दिन पहले-पहल राजेन्द्र बाबू की ओर मेरा ध्यान गया था। उनसे मिलने की उत्कंठा तीव्र हो उठी; किन्तु उस समय वे आरा में नहीं थे, इसलिए निराश होना पड़ा। यह मुझे मालूम था कि वे पटना-हाइकोर्ट के एक अच्छे वकील हैं। इसलिए जब मेरे एक रिश्तेदार को हाइकोर्ट में एक मामला दायर करने की जरूरत हुई और उन्होंने मेरी सलाह माँगी, मैंने इस बात पर जोर दिया कि राजेन्द्र बाबू को वकील रखना चाहिए। वे राजी हो गये और मेरी सिफारिशी चिट्ठी तथा कागजों का बस्ता लेकर पटना पहुँचे। वहाँ से लौटकर उन्होंने राजेन्द्र बाबू की जो हकीकत सुनाई, उससे मुझे बड़ा ही अचम्भा हुआ। उन्होंने मुझसे जवाब तलब किया—"भाई साहब, आपने मुझे वकील के पास भेजा था या महात्मा के पास?" मैंने कुछ चौंककर पूछा—"अजी, बात क्या है?" रिश्तेदार महाशय ने मुझे बतलाया—"असल में वे वकील नहीं हैं, साधु हैं साधु! उन्होंने कागज-पत्र देखकर दावा दायर करना तो दूर रहा, मुझे धर्म और नीति के उपदेश देकर घर लौटा दिया!"

अब तो उनसे मिलने की मेरी लालसा और भी बलवती हो उठी। उसी समय पटना में दशम अखिलभारतीय हिन्दी-साहित्य-सम्मेलन होनेवाला था। मध्यप्रांत के पंडित विष्णुदत्त शुक्ल सभापति चुने गये थे। भाई पीर-मुहम्मद मूनिस ने उसमें शामिल होने के लिए मुझे आग्रहपूर्वक आमन्त्रित किया। मैंने भी सोचा कि जरूर चलना चाहिए; यदि और कुछ नहीं तो राजेन्द्र बाबू के दर्शन तो हो जायँगे। वे ही स्वागत-समिति के प्रधान मंत्री थे।

राजेन्द्र बाबू की पहली झाँकी से मैं निराश तो हुआ, किन्तु वह निराशा टिकाऊ न हो सकी। कुछ ही देर की बातचीत के बाद मैं समझ गया कि यह कोई साधारण व्यक्ति

नहीं है, प्रत्युत् एक प्रचंड शक्ति है। यह केवल चम्पारन-सत्याग्रह के इतिहास का लिखनेवाला ही न होगा, बल्कि हिन्दुस्तान के इतिहास का सिरजनेवाला भी। इसमें न बड़प्पन की शान है और न नेतृत्व का नशा; इसकी यह सादगी और साधुता ही बिहार की सर्वोपरि विभूति है। इसके पास वह हृदय है, जिसमें देश और राष्ट्र के लिए सच्ची भक्ति है; इसके पास वह दिमाग है, जो हिन्दुस्तान का नक्शा बदलने की ताकत रखता है। यह सचमुच बिहार का प्राण है और हिन्दुस्तान का अभिमान। यह चन्द्रगुप्त और अशोक, शेरशाह और कुँवर सिंह का नवीन संस्करण है तथा बुद्ध के अहिंसावाद का आधुनिक अग्रदूत। प्रथम मिलन में ही राजेन्द्र बाबू पर जो श्रद्धा हुई, वह दिन-दिन बढ़ती ही गई।

उसी समय पटना में एक गो-परिषद् भी हुई थी, जिसके अध्यक्ष थे—स्वर्गीय मौलाना मजहरुल हक साहब। उनसे भी मिलने और बातचीत करने का अवसर प्राप्त हो गया था। मुझे अच्छी तरह याद है कि उन्होंने बातचीत के सिलसिले में कहा था—"राजेन्द्र बाबू बिहार के वह नूर हैं, जो एक दिन सारे हिन्दुस्तान में उजाला फैलावेगा।" हक साहब ने एक बार राजेन्द्र बाबू के व्यक्तित्व का विश्लेषण करते हुए कहा था—"हिन्दुस्तान ने स्वराज्य की अपनी योग्यता सिद्ध कर दी; क्योंकि उसने राजेन्द्र बाबू-जैसे रत्न को जन्माया है"—India has proved her fitness because she has produced a gem like Rajendra Prasad.

यद्यपि राजेन्द्र बाबू के बाह्य स्वरूप में कोई आकर्षण नहीं था, फिर भी उनके व्यक्तित्व ने लौह-चुम्बक की भाँति मुझे अपनी ओर खींच लिया। मैंने उनमें दर्दभरा दिल, साफ दिमाग, भविष्य को देखनेवाली दिव्य दृष्टि और क्रांति का पैगाम सुनानेवाली वाणी पाई। उनकी सरलता, निष्कपटता, विनम्रता और उदारता ने मेरे दिल पर वह छाप लगाई है, जो कभी मिटनेवाली नहीं है।

सन् १९२२ में फिर मैं प्रवासियों का प्रतिनिधि होकर गया की काँग्रेस में पहुँचा। बाबू ब्रजकिशोर प्रसाद स्वागताध्यक्ष थे और देशबन्धु चित्तरंजन दास सभापति। राजेन्द्र बाबू स्वागत-समिति के प्रधान मंत्री चुने गये थे। आतिथ्य-सत्कार का भार भागलपुर के बाबू दीपनारायण सिंह (स्वर्गीय) ने ग्रहण किया था। उन्होंने मुझे उस धर्मशाला में ठहराया था, जहाँ देश के अनेक प्रख्यात नेता टिके थे। इस व्यवस्था से देश-नेताओं के सामने प्रवासियों की चर्चा करने में मुझे बड़ी सुविधा हुई। उसी समय काँग्रेस में दो दल हो गये—परिवर्तनवादी और अपरिवर्तनवादी। दोनों में खूब संघर्ष रहा और अन्त में गया में राष्ट्रीय संगठन का श्राद्ध भी हो गया!

उस समय राजेन्द्र बाबू की कर्मण्यता देखकर मैं दंग रह गया था। न दिन में उन्हें आराम करने की फुर्सत थी और न रात में सोने की। काँग्रेस पर उनकी असीम शक्ति की अमिट छाप थी। उनकी कार्यदक्षता, उनकी संघटन-शक्ति और उनकी त्याग-भावना के कारण उनके व्यक्तित्व की सुनहली किरणें बिहार की सीमा लाँघकर सारे देश में छिटक गईं। मेरे मुख से सहसा निकला पड़ा—"मनुष्य है तो यही, इसके जोड़ का बिहार में है कौन?"

इसके दो महीने के बाद राजेन्द्रबाबू सहसराम (शाहाबाद) पधारे। इस मौके पर

वहाँ की जनता ने मुझे भी अपने गाँव ( बहुआरा ) से बुलाया। बैरिस्टर निजामुद्दीन के यहाँ डेरा पड़ा। उस दिन सहसराम में भारी जुलूस निकला और सार्वजनिक सभा में व्याख्यान हुए। उस समय राजेन्द्र बाबू के हृदय में हिन्दुस्तान के अपमान पर कितना गहरा दुःख था और प्रवासी भाइयों की दुःखद स्थिति पर कैसा घोर संताप, यह उस पत्र में प्रतिबिम्बित है,जो उन्होंने सहसराम की सभा के बाद मेरे पास लिख भेजा था। उसका कुछ अंश मैं यहाँ उद्धृत किये बिना नहीं रह सकता—

"भारतवर्ष में रहनेवाले अपने प्रवासी भाइयों की दुःख-कहानी सुना करते हैं और आहें भरते हैं। अपने देश में ही उनकी ऐसी स्थिति है कि हमारे भाइयों के साथ यदि बुरा व्यवहार किया जाता है तो उन्हें यही समझकर सब्र और संतोष करना पड़ता है कि हमारे देश के लिए यह समय ही बुरा है और इससे बिना छुटकारा पाये न तो हम देश में और न विदेश में प्रतिष्ठा के पात्र समझे जा सकते हैं। यह ज्ञान भारतीयों को कई वर्षों से कुछ-कुछ हो रहा था; पर सन् १९१९ के जलियाँवाला-बाग के हत्याकांड के बाद बहुत ही परिष्कृत हो गया। उन्होंने देखा कि ब्रिटिश साम्राज्य में रहते हुए हमारे भाई जानवरों की तरह गोलियों के शिकार बनाये जा रहे हैं और प्रत्येक प्रकार की बेइज्जती और अत्याचार उनके साथ किया जा सकता है—यहाँ तक कि उन्हें अपने पेट के बल रेंगाया भी जाता है और यह सब करने के लिए उस अफसर को, जो उन्हें करता है, अंग्रेज सरकार केवल पेंशन देकर विलायत भेज देना ही काफी सजा समझती है; और दूसरे अफसर को, जिसकी अमलदारी में यह सब होता है, खैरख्वाही का प्रतिष्ठा-पत्र दिया जाता है—और गैरसरकारी अंग्रेज पहले अफसर के लिए चंदा जमा करते हैं और मानपत्र देते हैं ! जब यह सब हमारी आँखों के सामने बीता है, तब हम समझ गये हैं कि जब तक शासन का अख्तयार और बागडोर हमारे हाथों में न होगी, हम अपनी इज्जत, मर्यादा, धन और जीवन की रक्षा न देश में और न विदेश में कर सकते हैं। यही विश्वास करके महात्मा गांधी ने देशव्यापी स्वराज्य-आन्दोलन आरम्भ किया था और स्वराज्य-प्राप्ति के लिए अहिंसात्मक असहयोग को हथियार बनाकर समस्त भारतवासियों का, माता का उद्धार करने और स्वतन्त्रता को स्थापित करने के लिए, आवाहन किया था। वही आन्दोलन अभी चल रहा है। गत दिसम्बर ( १९२२ ) के महीने में राष्ट्रीय महासभा ने उसे जारी रखने का निश्चय किया है। प्रवासी भारतीय इसी आन्दोलन को, अपने कष्टों को सहते हुए भी, देख रहे हैं—यह कम गौरव और कृतज्ञता की बात नहीं है। हम आपको विश्वास दिलाना चाहते हैं कि कोई भी भारतवासी ऐसा नहीं है, जो प्रवासी भाइयों की अवस्था का ज्ञान रखता हो, पर उनके साथ सहानुभूति न रखता हो और इस स्थिति से लज्जित न हो। पर जबतक हम अपने घर में अपने पैरों पर खड़े होने की शक्ति नहीं रखते—भारतवर्ष में ही मनुष्य के अधिकारों के पात्र नहीं हैं—हम बाहर के भाइयों की सहायता कर ही क्या सकते हैं ? आज इसीलिए भारत स्वराज्य-व्रत का व्रती होकर महान् आन्दोलन में अग्रसर है। ईश्वर की दया होगी तो शीघ्र ही सफलता प्राप्त होगी। भारत अपने सब दुःखों को दूर करेगा। साथ ही, प्रवासी भाइयों और बहनों को भी विदेश में अपना मस्तक ऊँचा करके चलने का अवसर मिलेगा।"



विश्वभारती-शान्तिनिकेतन में, कवीन्द्र रवीन्द्र के साथ, देशरत्न डॉक्टर राजेन्द्रप्रसाद — नीचे ( बायीं ओर झुके बैठे ) दीनबन्धु ऐण्डरूज

सन् १९२५ में दक्षिण-अफ्रिका के हिन्दुस्तानियों पर भारी विपदा आई और उनका एक डेपुटेशन हिन्दुस्तान गया। मैं भी उस डेपुटेशन का एक सदस्य था। वह डेपुटेशन कलकत्ता में तत्कालीन वायसराय लार्ड रीडिंग से मिलकर और अपना वक्तव्य पेश करके कानपुर चला गया—काँग्रेस में सम्मिलित होने के लिए। काँग्रेस-अधिवेशन के दरम्यान एक दिन हमलोग महात्मा गांधी से मिलने उनके बँगले पर पहुँचे। हमारे साथ काँग्रेस की सभानेत्री श्रीमती सरोजिनी देवी भी थीं। वहाँ पहुँचकर देखा कि महात्माजी के कमरे के एक कोने में बाबू राजेन्द्र प्रसादजी भी बैठे हुए हैं। मैंने तो उन्हें श्रद्धा से शीश झुकाकर अभिवादन किया, किन्तु डेपुटेशन के अन्य सदस्यों के लिए वे एक अनजान व्यक्ति थे। खैर, बातचीत का सिलसिला शुरू हुआ; महात्माजी ने हममें से हरेक को बोलने के लिए बाध्य किया। जब हमारी बात पूरी हो गई, तब उनकी वाणी खुली। उन्होंने राजेन्द्र बाबू की ओर इशारा करके कहा—"देखो, यही बिहार के बाबू राजेन्द्र प्रसाद हैं, जिनका त्याग आज हमारे देश के लिए गौरव की वस्तु है। नेतृत्व करने के लिए इन्हीं के जैसा आचरण चाहिए। इनको पटना-हाइकोर्ट के जज की कुर्सी पर बैठने का मौका था, मगर इन्होंने अपने मुल्क और कौम की सेवा के विचार से उस पद की ओर आँख उठाकर देखा भी नहीं।"

महात्माजी और भी बहुत-सी बातें कह गये, लेकिन मुझे तो उस समय 'हिन्दुस्तान रिव्यू' की वह भविष्यवाणी याद हो आई, जो उसमें कई वर्ष पहले—इण्ट्रेंस की परीक्षा में राजेन्द्र बाबू के सर्व-प्रथम होने पर—इस प्रकार निकली थी—"नवयुवक राजेन्द्र सब प्रकार से प्रतिभाशाली विद्यार्थी हैं। हमें आशा है कि इण्ट्रेंस की परीक्षा में उन्होंने जो स्थान प्राप्त किया है, उसे वे अपने यूनिवर्सिटी के जीवन में बनाये रखेंगे। ईश्वर जाने, इस नवयुवक के भविष्य में क्या है। लेकिन यदि इसका स्वास्थ्य ठीक रहा तो कोई भी पद, जो हिन्दुस्तानियों के लिए सुलभ है, इसकी महत्त्वाकांक्षा से बाहर नहीं है। हम आशा करते हैं कि यह आगे चलकर अपने प्रांत के हाइकोर्ट के न्यायाधीश का आसन सुशोभित करेगा, और इसे भी न्यायाधीश का नियुक्ति-पत्र वैसे ही मिलेगा, जैसे जस्टिस चन्द्रावरकर को लाहौर-काँग्रेस का सभापतित्व प्राप्त हुआ था।"

यह टिप्पणी उस समय लिखी गई थी, जब वर्तमान जागृति का जन्म भी न हुआ था; किन्तु 'हिन्दुस्तान रिव्यू' के दूरदर्शी संपादक ने जो कुछ लिखा था, वह अक्षरशः सत्य सिद्ध हुआ। यह दूसरी बात है कि राजेन्द्र बाबू ने जज का चोगा पहनकर हाइकोर्ट की कुर्सी पर बैठने के बदले खद्दर की वर्दी पहनकर कैद की कोठरी में बैठना अधिक पसंद किया। प्रथम बार वे काँग्रेस के प्रधान ऐसे समय में हुए जब देश की राजनीतिक स्थिति अत्यन्त डावाँडोल थी, और वे अपने डेढ़ साल के कार्यकाल में देश के एक छोर से दूसरे छोर तक दौरा करके जनता में नई चेतना और स्फूर्ति पैदा करने में समर्थ हुए। पराधीन भारत के पास, अपने उद्धारक नेता का सम्मान करने के लिए, काँग्रेस के प्रधान पद से बढ़कर दूसरा कोई पद नहीं है। इस पद को पाकर गौरव से किसकी छाती नहीं फूल उठेगी? किन्तु लोकैषणा से विरक्त उन साधु पुरुष को जब यह पद मिला—देश ने उनको अपना राष्ट्रपति बनाया—तो उस समय उनकी मानसिक अवस्था क्या थी, इसका पता उनके एक पत्र से

मिलता है, जो उन्होंने राष्ट्रपति होने के बाद मुझे लिखा था। उसका कुछ अंश यहाँ दिया जाता है—

"आपके आशीर्वाद से इतने परिश्रम के बाद भी आज शरीर ठीक है। गर्मियों में मैं प्रायः अच्छा ही रहा करता हूँ; जाड़े में ही तकलीफ होती है। जबतक अच्छा हूँ, काम कर लेता हूँ। मेरे ऊपर इस समय बहुत भार पड़ रहा है। बिहार-भूकम्प-संकट-निवारण का काम पूरा नहीं हो पाया था कि मेरे भाई साहब का देहान्त हो गया और उनका एक छोटा चार वर्ष का बच्चा था, वह भी जाता रहा। इस मानसिक वेदना के साथ ही सारे घर का भार भी सिर पर आ पड़ा। जिस चीज को बचपन में कभी खयाल में भी लाने का अवसर न आया था, वह एकबारगी सिर पर आ धमकी। इसके बाद काँग्रेस के सभापतित्व का भार आया। मैं नहीं चाहता था कि उसे ग्रहण करूँ, पर पूज्य महात्माजी की आज्ञा हुई और सारे देश ने एक मत से मुझे ही इस गुरुतर भार को सौंप दिया। मजबूरी से उठाना पड़ा। जाड़े में स्वास्थ्य भी ठीक नहीं रहा। किसी प्रकार से काम चला रहा था, इतने में क्वेटा में भारी भूकम्प हुआ; उसके लिए भी कुछ करना पड़ रहा है। काँग्रेस के काम में बहुत सावधानी और परिश्रम की जरूरत है। मैंने सारे देश का दौरा उठाया है। अभी प्रायः एक-तिहाई कर पाया हूँ। आगे ईश्वर के हाथ में है। यदि स्वास्थ्य ठीक रहा तो वह भी पूरा करने का विचार है।"

उन्हें राष्ट्रपति बनने की तनिक भी तृष्णा नहीं थी, पर देश की पुकार के सामने उन्होंने मस्तक झुका दिया। दमे की पुरानी बीमारी की कुछ भी परवा न करके इस वीतराग राष्ट्रपति ने देश की जो सेवा की, वह हिन्दुस्तान के इतिहास में एक अमर अध्याय रहेगा।

आरा ( शाहाबाद ) जिले के अपने गाँव ( बहुआरा ) में मैंने एक 'प्रवासी-भवन' बनवाया था। सन् १९२६ में उसका उद्घाटन करने के लिए मैंने राजेन्द्र बाबू को आमंत्रित किया। जेठ का महीना था, गर्मी बेहद पड़ रही थी। वे अहमदाबाद से सीधे 'कुदरा' आये और अपने साथ महात्मा गांधी का संदेश भी लाये। ई० आइ० आर० ( ग्रैण्डकॉर्ड-लाइन ) के 'कुदरा' स्टेशन से मेरा गाँव चार कोस के फासले पर है और उसपर ऊबड़-खाबड़ कच्ची सड़क! दैवयोग से उस दिन इक्के की सवारी भी नहीं मिली ; विवश होकर बैलगाड़ी का बन्दोबस्त करना पड़ा। रात में दस बजे की गाड़ी से उतरे और हचहच करनेवाली बैलगाड़ी पर बैठकर सबेरे चार बजे 'बहुआरा' पहुँचे। फिर भी तकलीफ की कोई शिकायत नहीं! उस समय मुझे एक पुरानी घटना याद हो आई। फिरोजाबाद में पं० मोतीलाल नेहरू आनेवाले थे। वहाँ के लोग उनके व्याख्यान में सभापतित्व करने के लिए मुझे कानपुर से पकड़ ले गये थे। उन्हें डाक-बँगले के बदले एक सेठ की कोठी पर उतारा गया ; इसपर पंडितजी इतना बिगड़े कि सारा फिरोजाबाद त्राहि-त्राहि कर उठा। मैंने उनको बहुत समझा-बुझाकर शान्त किया। इधर राजेन्द्र बाबू को उस रात जो घोर कष्ट हुआ था, उसकी याद आने पर आज भी मुझे बड़ी आत्मग्लानि होती है।

सन् १९३० में राजेन्द्र बाबू को मैं बहुत निकट से देख पाया। उस साल मैं आरा-जिला-काँग्रेस-कमिटी का सभापति था। राजद्रोह के अपराध में ढाई साल की सजा पाकर मैं हजारी-

बाग-जेल में पहुँचा। कुछ ही दिनों के बाद राजेन्द्र बाबू भी वहाँ आ गये। हजारीबाग-जेल में बँगलानुमा एक कोठरी थी, जिसके सामने बरामदा भी था। उसमें चार-पाँच आदमी ठहर सकते थे। मैं उसी कोठरी में था और राजेन्द्र बाबू भी उसी में लाये गये। वास्तव में यह कोठरी जेल भर में सबसे अच्छी थी। अब तो दिन-रात राजेन्द्र बाबू के साथ रहने का मौका मिल गया। मैंने उनके स्वभाव तथा चरित्र का सूक्ष्म अध्ययन किया। किसी नीतिज्ञ का कथन है—

यथा चतुर्भिः कनकं परीक्ष्यते, निर्घर्षणच्छेदनतापताडनैः।
तथा चतुर्भिः पुरुषः परीक्ष्यते, श्रुतेन शीलेन कुलेन कर्मणा॥

अर्थात्—"जैसे कसौटी पर कसकर, काटकर, कूटकर और आग में तपाकर सोने की परीक्षा की जाती है, वैसे ही पुरुष की परीक्षा भी लोकमत, आचरण, कुल और कर्म से होती है।"

यदि सचमुच यही किसी पुरुष की परीक्षा की कसौटी है तो राजेन्द्र बाबू इसपर खरा उतरते हैं। वे वास्तव में नर-रत्न हैं। वे बड़े शिष्ट, सुसंस्कृत, सौम्य और सरलता की मूर्ति हैं। उनकी सचाई और ईमानदारी पर स्वप्न में भी कोई सन्देह नहीं कर सकता। वे बिहार के गांधी कहे जाते हैं, इस कथन में कोई अतिशयोक्ति नहीं है। वे निरभिमान और निस्पृह व्यक्ति हैं। उनका स्वभाव कोमल है और शायद इतना कोमल कि लोग उससे नाजायज फायदा भी उठा लेते हैं। उनके आदर्श व्यक्तित्व में प्रभावशालिता और आकर्षण विलक्षण है। हजारीबाग-जेल में कोई ऐसा न होगा—साधारण कैदियों से लेकर जेल के अमलदारों तक—जिसपर उनकी पवित्र प्रकृति और उच्च चरित्र का प्रभाव न पड़ा हो। वे नियमित रूप से चर्खा कातते थे। उन्होंने स्वयं जेलर से कहकर नेवार बुनने का काम ले लिया था और नित्य दस-पाँच गज बुन लिया करते थे। हजारीबाग-जेल में कुछ युवक स्वतंत्र विचार के भी थे। उन्हें अपने विचार-स्वातंत्र्य पर घमंड भी था। वे राजेन्द्र बाबू-जैसे निस्पृह नेता की भी नुक्ताचीनी करने से बाज नहीं आते थे। राजेन्द्र बाबू 'ए' क्लास में रखे गये थे। उनके साथ बिहार के और भी बीस आदमी थे, जिनमें मैं भी एक था। हमारी टीका-टिप्पणी इसलिए होती थी कि हम बाहर से क्यों भोजन मँगाते हैं। राजेन्द्र बाबू दमे से हैरान थे; इसलिए वे बाहर से केवल दूध मँगाते थे। इसकी भी समालोचना हुई। जब राजेन्द्र बाबू को यह बात मालूम हुई, उन्होंने बाहर से दूध मँगाना भी बंद कर दिया! खेद है कि उनका स्वास्थ्य अच्छा नहीं रहता, परंतु वे सब कष्टों को धैर्य और संतोष से सहा करते हैं।

जेल में समय काटने के लिए एक हस्तलिखित मासिक पत्र निकाला गया था, जिसका नाम था—'कारागार।' इसके चित्रकार थे—गिद्धौर-राज्य के कुमार कालिकाप्रसाद सिंह और व्यवस्थापक थे—मुजफ्फरपुर के बाबू मथुराप्रसाद सिंह। संपादन का काम मुझे सौंपा गया था। इसके प्रत्येक अंक में राजेन्द्र बाबू का लेख निकलता था। 'कारागार' के विशेषांक—कृष्णांक, दीपावली-अंक और सत्याग्रह-अंक—अपने ढंग के अनूठे थे। सत्याग्रहांक में तो बिहार के सत्याग्रह का पूरा इतिहास ही आ गया था। इसमें प्रान्त के प्रत्येक जिले के नेताओं ने अपने जिले के सत्याग्रह-संग्राम का सविस्तर वर्णन किया था। जेल में, दीवाली के अवसर

पर, राजेन्द्र बाबू की ही अध्यक्षता में ऋषि-पर्व मनाया गया था। उन्होंने आधुनिक जागृति के जन्मदाता ऋषि दयानन्द की पुण्य स्मृति में श्रद्धांजलि अर्पित करते हुए कहा था—"ऋषि दयानंद के सूत्र का आज महात्मा गांधी भाष्य कर रहे हैं।" जेल में होली का जो त्योहार मनाया गया था, उसमें मेरे लिए सबसे आकर्षक बात यह थी कि मैंने राजेन्द्र बाबू को देखा एक भंगी को छाती से लगाकर गाढ़ालिंगन करते हुए। वह मनुष्यता का अपूर्व उदाहरण था।

सन् १९३१ के अंतिम मास के अन्तिम सप्ताह में मैं बम्बई पहुँचा, और महात्मा गांधी से मिलकर प्रवासियों के प्रश्न पर बातचीत की। उस समय 'केपटाउन' (दक्षिण अफ्रिका) में गोलमेज-परिषद् हो रही थी। महात्माजी लंदन की गोलमेज-परिषद् से उसी समय लौटे थे। वहीं राजेन्द्र बाबू के भी दर्शन हुए। देश की विकट अवस्था थी। वायसराय ने महात्माजी से मिलने से इनकार कर दिया था। कॉंग्रेस की ओर से सत्याग्रह की घोषणा भी हो गई थी। मैं जिस गाड़ी में बम्बई से बिहार की ओर रवाना हुआ, उसी में राजेन्द्र बाबू भी थे। उनके साथ डाक्टर सैयद महमूद और मथुरा बाबू भी थे। 'कल्याण' ( बम्बई ) स्टेशन पर पुलिस का जमघट देखकर मैं समझ गया कि मामला बड़ा गंभीर है। मैंने हँसते हुए राजेन्द्र बाबू से कहा कि आपके स्वागत की भारी तैयारी हो रही है और शायद ही आप कुशलपूर्वक बिहार पहुँच पावें। राजेन्द्र बाबू ने प्रयाग पहुँचकर गाड़ी बदल दी। मैं सीधा अपने गाँव चला गया। चार-पाँच दिनों के बाद खबर मिली कि राजेन्द्र बाबू गिरफ्तार होकर कृष्ण-मंदिर में पहुँच गये।

सन् १९३५ में पुन: मैं भारत पहुँचा। दिसम्बर में कॉंग्रेस की स्वर्ण-जयन्ती आ पड़ी। गया के राष्ट्र-कर्मियों ने अपने हृदय-सम्राट् राजेन्द्र बाबू के नाम पर एक 'राजेन्द्र-आश्रम' बनवाया। उसका उद्घाटन करने के लिए मैं आमंत्रित किया गया। यह आश्रम बड़ा ही सुन्दर और शोभाप्रद है। दोनों बगल राष्ट्रकर्मियों के रहने के लिए छोटे-छोटे कमरे हैं और बीच में एक बड़ा कमरा। सामने मैदान है, जिसमें बड़ी-से-बड़ी सभा हो सकती है। यह आश्रम श्री जगेश्वर प्रसाद 'खलिश', श्री वीरेन्द्रबहादुर सिंह ( बच्चाजी ), श्रीनारायणजी आदि के उद्योग से बना है। बुद्ध को बोध देनेवाली इस भूमि पर 'राजेन्द्र-आश्रम' देखकर मेरा हृदय हर्ष से भर आया। उस दिन मुझे अपने जीवन में सबसे बड़ा सम्मान मिला, जिस दिन राजेन्द्र बाबू के नाम पर बने हुए इस आश्रम को पहले-पहल खोलने का सौभाग्य प्राप्त हुआ। इसके बाद लखनऊ-कॉंग्रेस में जाने के पहले मैं पटना पहुँचकर राजेन्द्र बाबू से मिला। उसी दिन पटना में श्री सच्चिदानंद सिंह की ओर से उनका सार्वजनिक सत्कार भी था। वहाँ से, प्रयाग में महात्मा गांधी से मिलते हुए, मैं लखनऊ-कॉंग्रेस में पहुँचा। इस बार मेरे सामने विधान-सम्बन्धी एक अड़चन थी। नागपुर में कॉंग्रेस का जो नया विधान बना था, उसमें प्रवासियों को प्रतिनिधित्व से वंचित कर दिया गया था। गया-कॉंग्रेस में मेरे प्रयत्न से एक विशेष प्रस्ताव पास हुआ था, जिसके द्वारा दक्षिण-अफ्रिका के प्रवासी भाइयों को प्रतिवर्ष दस प्रतिनिधि भेजने का अधिकार दिया गया था। अब बम्बई के नवीन विधान ने उनके इस अधिकार का अपहरण कर लिया था। भारत-भूमि पर पैर रखते ही मैंने राष्ट्रपति राजेन्द्र बाबू को एक पत्र लिखा, जिसका उन्होंने इस प्रकार स्पष्ट उत्तर दिया था—"आजकल कॉंग्रेस का वही विधान जारी

है, जो गत वर्ष अक्टूबर में बम्बई की बैठक में बना था। इस नियमावली में भारत के बाहर की किसी संस्था का वैसा स्थान नहीं है, जैसा पहले कभी रहा करता था। पर मुझे पूरा विश्वास है कि जो कोई भी प्रेसिडेंट होगा, वह आपको सम्मानपूर्वक प्रवासी भारतीयों की अवस्था सुनाने का पूरा मौका देगा। मुझे यह भी विश्वास है कि कॉंग्रेस इस संबंध में जो कुछ भी वर्तमान परिस्थिति में कर सकती है, करने को तैयार रहेगी।" इसपर मैंने फिर राजेन्द्र बाबू से निवेदन किया कि न नागपुर के विधान में प्रवासियों के प्रतिनिधित्व की व्यवस्था थी और न बंबई के विधान में ही है; यह अधिकार तो उन्हें गया-कॉंग्रेस में एक विशेष प्रस्ताव द्वारा दिया गया था और मेरे विचार में जबतक वह प्रस्ताव बाकायदा रद्द नहीं कर दिया जाता तबतक कम-से-कम दक्षिण-अफ्रिका के प्रवासियों को प्रतिनिधित्व से वंचित नहीं किया जा सकता। इस प्रश्न पर मैंने उनकी 'रूलिंग' माँगी, जो इस प्रकार दी गई—"दक्षिण-अफ्रिका के प्रतिनिधियों के सम्बन्ध में मैं समझता हूँ कि नये विधान के अनुसार केवल वे ही प्रतिनिधि हो सकते हैं, जो धारा ६ के अनुसार चुने गये हों और धारा ६ भारत के बाहर से किसी प्रतिनिधि का चुनाव नहीं बतलाती है। इसलिए मुझे खेद है कि वहाँ के आगंतुक सज्जन नये विधान के अनुसार प्रतिनिधि नहीं हो सकते। बंबई-कॉंग्रेस के पहले के सभी विधान-सम्बंधी नियम और प्रस्ताव बंबई के विधान से रद्द हो गये और गया का प्रस्ताव अब कायम नहीं रहा; पर मैंने आपको लिखा ही है कि आप अवश्य लखनऊ-कॉंग्रेस में शामिल हों।"

मैं लखनऊ-कॉंग्रेस में मेहमान की हैसियत से शामिल हुआ। मैंने खुले अधिवेशन में प्रवासियों की दुःख-गाथा भी सुनाई। इस कॉंग्रेस में राजेन्द्र बाबू के व्यापक प्रभाव का पूरा परिचय मुझे मिल गया। विकट से विकट उलझनों के सुलझाने में उन्होंने कमाल कर दिखाया। यद्यपि राष्ट्रपति थे पं० जवाहरलाल नेहरू, तथापि मुझे तो ऐसा भासित होता था कि कॉंग्रेस के वातावरण पर एकमात्र राजेन्द्र बाबू की ही छाप है। उन्होंने अपने त्याग और सेवा से देशवासियों का कितना विश्वास अर्जित कर लिया है और जनता के हृदय-सिंहासन पर कैसा अधिकार जमा लिया है, यह बात लखनऊ-कॉंग्रेस की कार्यवाहियों में साफ झलकती थी।

सन् १९३९ में राजेन्द्र बाबू से बंबई में फिर मुलाकात हुई। इस बार मैं दक्षिण-अफ्रिका-प्रवासियों—नेटाल-इण्डियन-कॉंग्रेस, ट्रांसवाल-इण्डियन-कॉंग्रेस और केप-इण्डियन-कॉंग्रेस—का एकमात्र प्रतिनिधि बनकर भारत आया था—वहाँ की यूनियन सरकार की पृथक्करण-नीति (Segregation policy) की कहानी स्वदेशवासियों को सुनाने और भारत-सरकार को मोह-निद्रा से जगाने। दिल्ली में भारत-सरकार के प्रतिनिधियों से मैं मिल चुका था। श्रीमती सरोजिनी देवी की अध्यक्षता में वहाँ एक सार्वजनिक व्याख्यान भी दे चुका था। महात्मा गांधी, साधु ऐण्डरूज, पं० हृदयनाथ कुञ्जरू, सेठ गोविन्द दास, सर सैयद रजाअली, सर पुरुषोत्तमदास ठाकुरदास आदि प्रवासी-समस्या के विशेषज्ञों से दिल्ली में ही भेंट और बातचीत हो चुकी थी। राजेन्द्र बाबू से मिलने की लालसा थी, वह बंबई में पूरी हुई। मैं अपने मित्र श्री इब्राहिम हसन मामूजी और ठाकुर राजबहादुर सिंह के साथ बिडला-भवन पहुँचा। वहाँ तीन साल के बाद राष्ट्रपति राजेन्द्र बाबू के दर्शन पाकर मैं आनन्द-गद्‌गद हो उठा। वे वैसे ही अनुराग से मिले जैसे कोई अपने बिछुड़े भाई से मिलता है। दक्षिण-अफ्रिका की करुण कहानी

सुनकर उनका कोमल हृदय तिलमिला उठा। उन्होंने आठ प्रांतों के कांग्रेस-मन्त्रिमण्डलों को आदेश दिया कि भारत-सरकार द्वारा ब्रिटिश सरकार पर दबाव डालना चाहिए कि वह बीच में पड़कर प्रवासी भारतीयों का मान-भंग न होने दे। उन्होंने एक वक्तव्य निकालकर यूनियन सरकार को चेतावनी दी कि हिन्दुस्तान यह अपमान कभी भूलेगा नहीं। उनकी इस सहायता और सहानुभूति से मेरा काम सिद्ध हो गया। यूनियन सरकार की पृथक्करण-नीति अमल में न आ सकी।

बम्बई की मुलाकात राजेन्द्र बाबू से मेरी अन्तिम मुलाकात थी। तब से देश की स्थिति में बहुत-कुछ परिवर्तन हो गया है। विश्व भी एक विकट स्थिति से गुजर रहा है। ऐसी हालत में उनकी बीमारी की खबर अखबारों में पढ़कर बड़ी चिन्ता होती है। वे बिहार की सर्वोत्तम विभूति हैं—उस बिहार की, जिसने बुद्ध को आत्मबोध दिया था, जहाँ अशोक ने चक्रवर्ती-साम्राज्य की स्थापना की थी, जहाँ के भिक्षुओं ने संसार को आर्य-संस्कृति का संदेश सुनाया था, जहाँ चाणक्य ने अपनी नीतिज्ञता का जौहर दिखाया था, जहाँ मैथिल-कोकिल विद्यापति ने हिन्दी-काव्य-कुञ्ज को मुखरित किया था, जहाँ शेरशाह की शमशेर चमकी थी। यदि कोई मुझसे पूछे तो मैं यही कहूँगा कि आज बिहार ही राजेन्द्र बाबू है और राजेन्द्र बाबू ही बिहार हैं। मेरे जीवन की संचित स्मृतियों में राजेन्द्र बाबू की स्नेहमयी स्मृतियाँ ऐसी मधुर हैं कि उन्हें मैं कंगाल के धन की भाँति जुगाये रखता हूँ। भगवान हमारे इस देवता को दीर्घायु करे, यही मेरी कामना और अंतर्भावना है।

प्रवासी-भवन, आदर्शनगर, अजमेर ]

---

# वीर-पूजा

डा० रामकुमार वर्मा, एम० ए०

संध्या का लघु रंगीन छंद—पत्ती के स्वर—गतिमय समीर।  
इस ध्वनि-सरिता का लघु बुद्बुद् वह छोटा-सा तारक अधीर—  
नभ से मेरे दृग में आया जैसे उसको मिल गया तीर—  
ऐसे तुम भी हँस पड़ो वीर!

मानव भू का लघु कण होकर भी भू-मंडल का बना ईश।  
पश्चिम में जब रवि अस्त हुआ, वह बोल उठा—यह झुका शीश—  
जीवन के सारे चित्र घेर आई साँसों की लघु लकीर—  
ऐसे व्यापक तुम बनो वीर!

वे स्वर्ग-लोक के देव आज क्यों ले न सके अवतार एक?  
क्या ग्लानि हुई? क्या म्लान हो गया अरे, दिव्य जीवन-विवेक?  
फिर भी—फिर भी है आज तुम्हारा क्षिति, जल, नभ, पावक, समीर—  
तुम स्वयं देवता बनो वीर!

प्रयाग-विश्वविद्यालय, २१-११-४१ ]

# वृषल कौन है ?

डॉक्टर बाबूराम सक्सेना, एम० ए०, डी० लिट्०, प्रयाग-विश्वविद्यालय

'हरिजन' पत्र की पुरानी फाइलों में प्राचीन भारतीय साहित्य से प्रचुर उद्धरण लेकर इस सिद्धान्त की पुष्टि की गई है कि स्मृतिकारों और ऋषियों की दृष्टि से वही मनुष्य नीच है जो नीच कर्म ( हिंसा, असत्य-भाषण, चोरी आदि ) करता है, न कि वह जो नीच कही जाने-वाली जाति में पैदा हुआ है। परन्तु इन फाइलों में मुझे बौद्धग्रन्थों के कोई उद्धरण नहीं दिखाई पड़े। इस पवित्र अभिनन्दन-ग्रन्थ के पाठकों के अवलोकनार्थ मैं बौद्धग्रन्थों के दो उल्लेख उपस्थित करता हूँ।

सुत्तनिपात बौद्धधर्म का पालि-भाषा में एक बहुत महत्त्वपूर्ण और प्राचीन ग्रन्थ है। इस बात का एक प्रमाण यह है कि इस ग्रन्थ की एक टीका ईसवी तीसरी सदी में ही बन गई थी और वह पवित्र 'त्रिपिटक' में सम्मिलित कर ली गई थी। सुत्तनिपात में 'वसलसुत्त' नाम का एक सूक्त है। उसका कथानक इस प्रकार है—

एक समय भगवान ( गौतम बुद्ध ) श्रावस्ती में निवास करते थे। नित्य की भाँति एक दिन भगवान भिक्षा माँगने श्रावस्ती नगर गये। वहाँ माँगते-माँगते वे अग्निक भारद्वाज के घर पहुँचे। वहाँ अग्नि प्रज्वलित थी, हवन हो रहा था। अग्निक भारद्वाज ब्राह्मण ने भगवान को देखकर दूर से ही डाटा—"अरे गुण्डे, अरे श्रमण, अरे वृषल, वहीं रह, वहीं।" इतना सुनकर भगवान ने उस ब्राह्मण से पूछा—"हे ब्राह्मण ! जानते हो, वृषल कौन होता है और किन बातों के कारण ?" ब्राह्मण ने अपनी अनभिज्ञता प्रकट की। तब भगवान बुद्ध ने इस प्रकार उपदेश दिया—

क्रोधी, मायावी, घमंडी, हिंसक, निर्दय, आततायी राजा, चोर—ये वृषल हैं। जो ऋण लेकर भाग जाय, न दे, या इनकार कर दे; डाकू, झूठा, पर-स्त्री-गामी—ये वृषल होते हैं। जो कोई शक्ति रहते हुए, बुड्ढे माँ-बाप का भरण-पोषण नहीं करता अथवा उनसे या भाई-बहिन आदि से गुस्सा होकर बोलता है उसे वृषल समझना चाहिए। झूठी गवाही देनेवाला, दूसरे के

घर खा आवे—पर स्वयं दूसरे को न खिलानेवाला; ब्राह्मण, श्रमण आदि को ठगनेवाला अथवा द्वार पर उनके आने पर भोजन आदि से सत्कार न करनेवाला वृषल होता है। अपने-आप अपनी प्रशंसा करनेवाला और दूसरों का अनादर करनेवाला, निर्लज्ज, मात्सर्यवाला, कंजूस, इन सबको वृषल समझना चाहिए।

बुद्ध या उनके चेलों अथवा किसी अन्य साधु या गृहस्थ की निन्दा करनेवाला भी वृषल है। और, वृषलों में भी अति अधम है वह भिक्षु, जिसको ज्ञान प्राप्त नहीं हुआ और अपनेको ज्ञानी प्रकाशित करता है।

भगवान ने कहा कि मैंने तुम्हें इस प्रकार बताया कि किसको वृषल समझना चाहिए। निश्चय समझो कि जन्म से न वृषल होता है न ब्राह्मण, कर्म से ही वृषल होता है, कर्म से ही ब्राह्मण—

"न जच्चा वसलो होति न जच्चा होति ब्राह्मणो।
कम्मुना वसलो होति कम्मुना होति ब्राह्मणो।"

इतना कहकर भगवान ने कहा—विद्वान ब्राह्मण आचार्यों के घर में पैदा हुए बहुतेरे पाप कर्म करते देखे जाते हैं। इस जन्म में वे निन्दनीय ह और मरने पर दुर्गति को प्राप्त होंगे। उनका उच्च कुल का जन्म न उन्हें निन्दा से बचा सकता है न दुर्गति से।

दूसरी ओर भगवान ने मातंग ऋषि का दृष्टान्त दिया—

मातंग नीच चाण्डाल-कुल में उत्पन्न हुए थे। शहर के बाहर रहते थे। शहर में भिक्षा माँगकर काम चलाते थे। एक बार राजा की ओर से सुरा नक्षत्र की घोषणा हुई थी और जनता आनन्द मना रही थी। एक समृद्ध ब्राह्मण की लड़की—दृष्टमंगलिका—इस उत्सव को मनाने के लिए गाड़ियों पर पकवान लदवाकर, रथ पर स्वयं सवार होकर, जा रही थी। रास्ते में मातंग को देखकर उसने कहा—"अपशकुन हो गया, अब आगे न जाऊँगी।" और,इतना कहकर वापस लौट पड़ी। इस बात से उपस्थित लोगों को बहुत गुस्सा आया। उन्होंने मातंग को मार-मारकर अधमरा कर दिया। मातंग को जब होश आया तब वह जाकर दृष्टमंगलिका के मकान के फाटक पर जा बैठा और बोला—"जबतक यह लड़की मेरे साथ नहीं चलती, मैं यहाँ से न टलूँगा। इसी के कारण मेरी यह दुर्गति की गई है।" निदान मातंग पर ब्राह्मण-कन्या को तरस आया। उसे वह घर लिवा ले गई। सती पत्नी की तरह उसकी सेवा-शुश्रूषा की। अच्छे हो जाने पर मातंग, तपस्या करके ब्राह्मण-कन्या के योग्य बनने के लिए, वन को चले गये। वहाँ सिद्धियों की प्राप्ति की। वन से लौटकर ऋषि और ऋषि-पत्नी सुख-पूर्वक रहने लगे। इस प्रकार चांडाल के पुत्र—श्वपाक मातंग—की सेवा करने बहुतेरे ब्राह्मण और क्षत्रिय आया करते। इनके ( नीच कुल के ) जन्म ने इनको ब्रह्मलोक जाने से नहीं रोका।

सुत्तनिपात में 'वासेट्ठसुत्त' नाम का एक सूक्त है। उसमें भी भगवान बुद्ध ने जन्म-जाति की निन्दा और कर्म-जाति की प्रशंसा की है। दो ब्राह्मण ब्रह्मचारियों के मन में शंका हुई—'ब्राह्मण किस बात से होता है?' एक ( भारद्वाज ) कहता था कि ब्राह्मण जन्म से होता है—विशुद्ध ब्राह्मण-कुल में जन्म लेने से। दूसरा ( वासेष्ठ ) कहता था कि नहीं, कर्म से,

ब्राह्मणोचित विशुद्ध कर्म करने से। दोनों अपनी शंका लेकर भगवान के पास समाधान के लिए आये। भगवान ने वशिष्ठ की बात का समर्थन किया। उनके उपदेश का सारांश यह है—

सब जीवों में विभिन्न जातियों को बतानेवाले विभिन्न लक्षण दिखाई देते हैं। तरह-तरह के वृक्ष हैं—तरह-तरह के कीट, पतंग, चिड़ियाँ, जानवर, मछली आदि। एक को देखते ही दूसरे से विभिन्नता मालूम हो जाती है। किन्तु लक्षणों की इस प्रकार की कोई विभिन्नता एक मनुष्य और दूसरे मनुष्य में नहीं पाई जाती—न केशों में, न सिर में, न कानों में, न आँखों में, न मुख में, न ओठ आदि किसी और अवयव में। कौन कह सकता है कि ब्राह्मण के बाल काले होते हैं और शूद्र के दूसरे रंग के? एक दूसरे मनुष्य में भेद होता है कर्म-व्यवहार से। खेती करनेवाला किसान, गाय रखनेवाला ग्वाला, व्यापार करनेवाला वणिक् इत्यादि। इसी प्रकार त्यागी, अहिंसक, सत्यवादी, बहुश्रुत मनुष्य ब्राह्मण होता है। तप से, ब्रह्मचर्य से, संयम से, दम से ब्राह्मण होता है—जन्म से नहीं।

इस प्रकार के बहुत-से अन्य उल्लेख बौद्ध ग्रन्थों में जगह-जगह मिलते हैं, जिनसे यह बात स्पष्ट है कि भगवान बुद्ध ने वर्ण-व्यवस्था का आधार कर्म रक्खा न कि जन्म। ऊपर मातंग चांडाल-पुत्र के ऋषि की गौरवपूर्ण पदवी प्राप्त करने का उल्लेख किया गया है।

कृष्ण वासुदेव की एक पत्नी के विषय में भी एक कौतूहल-पूर्ण उदाहरण 'महाउम्मग्ग' जातक में मिलता है। एक तोता एक मैना से प्रेम की भिक्षा माँगता है। मैना कहती है—"वाह, अजीब बात है! तोते को चाहिए कि तोती से प्यार करे और मैना मैना से। तुम्हारा प्रस्ताव दूषित है।" तोता बोला—"अजी! प्रेम कुछ नहीं गिनता—'प्रेम न जाने जाति-कुजाति।' सुनो, शिवि राजा की माँ 'जम्बावती' चांडाल-जाति की थीं। ऐसी होने पर भी वे कृष्णायन गोत्रवाले दस भाइयों में सबसे बड़े वासुदेव की प्रिय रानी हुईं।"

कहते हैं कि वासुदेव एक दिन द्वारवती (द्वारका) से निकलकर उद्यान को जा रहे थे। उस समय चांडाल-ग्राम से नगर की ओर किसी काम से आती हुई एक अति रूपवती कन्या दिखाई पड़ी। देखते ही वासुदेव आसक्त हो गये। जाति पूछने पर उसने कहा—"मैं चांडाली हूँ।" फिर यह मालूम करके कि यह कुमारी है, उसे महल में ले आये और उसे पटरानी बनाया। इसी से शिवि नाम का पुत्र पैदा हुआ, जो वासुदेव के निधन के बाद द्वारवती का राजा हुआ।

आज जब सेवाग्राम का महर्षि—महात्मा गांधी—कर्म की नींव पर वर्ण-व्यवस्था के पुनर्निर्माण का प्रतिपादन करता है तब वह इस प्राचीन देश की—इधर हजार डेढ़ हजार साल की—रूढ़ियों को मिटाकर, देश को फिर पुराना गौरव प्राप्त कराकर, संसार का सिरमौर करना चाहता है। ऐसा करता हुआ वह मनु, गौतम बुद्ध आदि प्रातःस्मरणीय ऋषि-महात्माओं के ही सिद्धान्तों की पुष्टि करता है, अन्य कुछ नहीं।

ईश्वर करे कि पूज्य राजेन्द्र बाबू-सरीखे त्यागी देश-रत्नों का उद्योग सफल हो और भारतभूमि अहिंसा तथा सत्य—इन दो रामबाणों से स्वराज्य प्राप्त करे।

---

# बुद्धदेव के प्रति

श्री सोहनलाल द्विवेदी

क्या अब फिर तुम आ न सकोगे !

जब जगती थी शोणितमग्ना,
चेतनता थी तिमिर - निमग्ना,
गति, मति, प्रगति हुई थी भग्ना,
तब तो तुम आये थे उत्सुक,
क्या अब चरण बढ़ा न सकोगे ?
क्या अब फिर तुम आ न सकोगे ?

■

हिंसा नृत्य कर रही गृह-गृह,
मृत्यु ग्रसित करती है रह-रह,
रक्तधार उठती है बह बह,
फिर आकुल आँखों में अब तुम,
क्या दो आँसू ला न सकोगे !
क्या अब फिर तुम आ न सकोगे !

■

फिर अशोक चढ़ते कलिङ्ग पर
शोणित से हो रहे खड्ग तर,
नर - संहार मचा है बर्बर,
बनकर दारुण ताप हृदय में
क्या परिवर्तन ला न सकोगे !
क्या अब तुम फिर आ न सकोगे ?

■

लौटा दो वह युग मंगलमय,
पशु - पक्षी सब जिसमें निर्भय,
जहाँ अहिंसा का अरुणोदय,
आत्म-मिलन की कुञ्ज सघन हों,
क्या वह मधुऋतु ला न सकोगे !
क्या अब फिर तुम आ न सकोगे !

■

आओ, एक बार फिर आओ,
लाओ, वह मंगल दिन लाओ,
गाओ, वही गीत फिर, गाओ,
आज कहो मत—वह करुणा का
महागान फिर गा न सकोगे।
क्या अब फिर तुम आ न सकोगे !

बिन्दकी, युक्तप्रान्त
२५-२-४२

# शुभाशंसा

**श्रीमन्मिथिलेश महाराजाधिराज सर श्रीकामेश्वर सिंह बहादुर, दरभंगा**

श्रीयुत डाक्टर राजेन्द्र प्रसादजी ऐसे सुपरिचित व्यक्ति हैं कि उनके विषय में कुछ कहना अनावश्यक है। ये सचमुच हमारे देश के रत्न हैं। इनका व्यक्तित्व ऐसा है कि चाहे वह इनके विचारों से सहमत हो या नहीं, प्रत्येक व्यक्ति के हृदय में इनके प्रति आदर और प्रेम के भाव उत्पन्न होते हैं। मुझे बचपन ही से इनसे मिलने का अवसर मिला है। अनेक विषयों में मेरे और इनके बीच मत-विभिन्नता भी है। पर इनका सौजन्य, इनकी शिष्टता, इनकी मधुरता, इनके जीवन की स्वच्छता और इनके हृदय की सरलता पर मैं मुग्ध हूँ। इनकी नम्रता और इनका त्याग ही इनकी शक्तियाँ हैं और इन्हीं शक्तियों के कारण इनकी पूजा होती है। भगवान इन्हें दीर्घायु करें।

**दरभंगा-हाउस, कलकत्ता**

१०—१—४२

---

# श्रद्धाञ्जलि

**श्रीमान् पण्डित अमरनाथ झा, वाइस-चान्सलर, प्रयाग-विश्वविद्यालय**

राजेन्द्र बाबू भारत के भूषण हैं; बिहार-प्रान्त के प्राण हैं। त्यागमूर्त्ति, सरलता के अवतार, विद्या के सागर हैं। बिहार के युवकों के हृदय के अधिपति हैं। विरोधियों के भी आदर के पात्र हैं। अपने सिद्धान्तों पर अटल रहते हुए भी मतान्तरवालों को वे सम्मान की दृष्टि से देखते हैं। जनता के अधिकारों का केवल बाह्य और मौखिक ही समर्थन नहीं करते हैं, उनके ही समान उनका रहन-सहन भी है। प्रकांड विद्वान् होते हुए भी अहङ्कार का उनमें लेश नहीं है। विद्या ने उन्हें विनय दिया है। मैं हृदय से चाहता हूँ कि हमारा प्रान्त ऐसे नेता के नेतृत्व में उन्नति करे। उनसे हमारे देश को बल मिला है। उनकी सहायता से ज्ञान की वृद्धि होगी, भेद-भाव का बहिष्कार होगा, भारतीय संस्कृति की रक्षा होगी। उनके व्यक्तित्व से कालिदास के ये श्लोक स्मरण हो आते हैं—

ज्ञाने मौनं क्षमा शक्तौ त्यागे श्लाघाविपर्ययः।
गुणा गुणानुबन्धित्वात्तस्य सप्रसवा इव॥
अनाकृष्टस्य विषयैर्विद्यानां पारदृश्वनः।
तस्य धर्मरतेरासीद्वृद्धत्वं जरसा विना॥

**देहरादून**

२९-४-४६

# अभिनंदन

प्रो० विश्वनाथ प्रसाद, एम. ए., बी. एल., साहित्याचार्य, पटना-कालेज, पटना

आओ, उतारें आरती।
सोत्कण्ठ युग-वाणी तुम्हें जयघोष-पूर्व पुकारती।

तन थाल है, मन ज्वाल है, प्रतिरोम दीपक-वर्त्तिका,
शुचि स्नेह का सञ्चय हृदय,हर साँस मंत्र उचारती।
आओ, उतारें आरती।

भव को कँपाती आँधियों में भी प्रभा-सञ्चारिणी,
श्रद्धा-शिखा अनुपम अमर दीपावली यह धारती।
आओ, उतारें आरती।

इन दीपकों की दीप्ति से शशि-सूर्य जगमग हो रहे;
मणियाँ इन्हीं से शेष के फण का प्रकाश सँवारतीं।
आओ, उतारें आरती।

सानन्द बन्दनवार पुलकित भाव भव्य सजा रहे,
हैं पाँवड़े पलकें बिछाती और डगर बुहारती।
आओ, उतारें आरती।

पा योग वन्दन का सुखद त्रय ताप चन्दन बन गये;
ले अर्घ्य दृग में दृष्टि की है सृष्टि पाँव पखारती।
आओ, उतारें आरती।

स्वीकार हो, पदपद्म में जीवन उपायन बन चुका;
हो भक्ति-भाव-विभोर गुण गाती भुवन की भारती।
आओ, उतारें आरती।



बायें से दायें —( १ ) सर्वश्री सुखदेव प्रसाद वर्मा ( भूतपूर्व जज, पटना-हाइकोर्ट और चीफ जस्टिस—जयपुर-हाइकोर्ट ) ; ( २ ) रायबहादुर विनोदविहारी सरकार ( भूतपूर्व सेक्रेटरी, बंगाल-गवर्नमेंट ) ; ( ३ ) देशरत्न राजेन्द्र प्रसाद ; ( ४ ) योगेन्द्रनारायण मजुमदार ( भूतपूर्व जज, कलकत्ता-हाइकोर्ट ) । [ सन् १९०६ ई० के सहपाठियों का चित्र ]

# गणमुख्य विक्रमादित्य और उसका शासन

पंडित केशवचंद्र मिश्र, एम० ए०, साहित्यरत्न

## प्रस्तावना

प्राचीन भारत के उत्कर्ष के जो प्रहर आज तक इतिहासज्ञों एवं साधारण वर्ग के लोगों के लिए निविड़ तम में प्रच्छन्न पड़े हैं, उनमें से बहुत नवीन उद्योगों के फलस्वरूप कुछ आलोक में लाये जा सके हैं; परन्तु इसमें सन्देह नहीं कि कितने ही देदीप्यमान युग अद्यापि अपूर्ण ही जाने जा सके हैं, और कुछ तो एकमात्र उपेक्षित ही रह गये हैं। 'शकारि विक्रमादित्य' का भी युग ऐसे ही ऐतिहासिक अंधकार में है। उसके जीवन तथा वैभवशाली राजत्व के चित्रण और वर्णन से भारतीय अनुश्रुतियाँ आपूर्ण हैं, और भारतीय साहित्य तत्कालीन सामाजिक ऐश्वय तथा ऐहिक उन्नयन के वर्णन से ओतप्रोत है। इतना होते हुए भी प्राचीन इतिहास की क्रमबद्ध लड़ियों में उस युग का अभाव बहुत खटकता है। आवश्यकता इस बात की है कि भारतीय जन-गाथाओं, अनुश्रुतियों और साहित्यिक चर्चाओं का सहानुभूतिपूर्वक सम्यक् विश्लेषण किया जाय तथा राजनीतिक परिस्थितियों के साथ उनकी वास्तविकता की परीक्षा कर उस युग का अन्धकार दूर किया जाय।

## जनगाथाएँ

लोकव्यापकता और ख्याति की दृष्टि से इतिहास-प्रसिद्ध भारतीय नरेशों में निश्चय ही सर्वप्रथम नाम महाराज विक्रमादित्य का आयेगा। साधारण लोग न तो यह जानने की आवश्यकता समझते हैं और न जानते ही हैं कि वह विक्रमादित्य कहाँ का था और कब राज करता था; परन्तु उसकी वीरता, उदारता, गुणग्राहकता और सहिष्णुता के सम्बन्ध की हजारों किंवदंतियाँ कहते-सुनते चले आ रहे हैं। इन जनश्रुतियों से यही पता लगता है कि

कभी इस देश में विक्रमादित्य नाम का एक अतुल पराक्रमी और सर्वगुण-संपन्न राजा था, जो बहुत ही लोकप्रिय, ऐश्वर्यशाली, विद्यानुरागी, न्यायी और गुणज्ञ था। विद्वानों और गुणियों का सम्मान करने में उसकी इतनी प्रसिद्धि थी कि कालिदास-जैसे महाकवि भी उसके यश से आकृष्ट होकर उसके आश्रित बन गये थे।

## अनुश्रुतियाँ और साहित्य

( १ ) विक्रमादित्य की सबसे प्राचीन और प्रामाणिक चर्चा सातवाहनों के सत्रहवें राजा 'हाल' द्वारा प्रणीत 'गाथा-सप्तशती' में उपलब्ध होती है[1]। दासी के हाथ में नायिका के चरण का आलक्तक लग जाता है जिसके व्याज में विक्रमादित्य के औदार्य का संकेत किया गया है। इससे 'हाल' के पूर्व लोकव्यापक विक्रमादित्य की स्थिति का आभास मिलता है, और यह भी ज्ञात होता है कि जन-गाथाओंवाला विक्रमादित्य यही था; क्योंकि उसके यशः-सौरभ का प्रसार दिग्दिगंत में होने लग गया था।

( २ ) जैन-पंडित मेरुतुङ्गाचार्यकृत 'पट्टावली' में दिये गये कथानक का सारांश इस प्रकार है—"गर्दभिल्ल ने उज्जयिनी पर तेरह वर्ष राज किया। जैन साधु कालकाचार्य ने उससे उत्पीड़ित हो शकों की सहायता से बदला लिया। शकों ने उसे राज्य-च्युत कर उज्जयिनी पर अधिकार कर लिया। चौदहवें वर्ष में विक्रमादित्य ने शकों को उज्जयिनी से खदेड़कर अपनी पताका फहराई। यह घटना महावीर स्वामी के निर्वाणोपरान्त ४७० साल में हुई। विक्रमादित्य के पश्चात् उसके पुत्र विक्रमचरित ने चालीस वर्ष राज किया और तब मैल, नैल तथा नाहद ने क्रमशः ग्यारह, चौदह और दस वर्ष। तबतक महावीर स्वामी का निर्वाणकाल ६०५ वर्ष हो चुका था। इसी समय शक-संवत् स्थापित हुआ।"

( ३ ) विक्रम-संवत् १४०५ का बना किंवदंती-मिश्रित एक अर्द्ध-ऐतिहासिक और लोक-कथात्मक निबंध-संग्रह 'प्रबंधकोश' जैन-साहित्य का विशिष्ट ग्रंथ है[2]। इसमें विक्रमादित्य के जीवन की चर्चा इस प्रकार है—"महावीर स्वामी के निर्वाणोपरांत ४७० वर्ष में उज्जयिनी में विक्रमादित्य का राज्य था। उसका पुत्र विक्रमसेन और मंत्री एक ब्राह्मण था। सातवाहनों के प्रथम राजा से उसकी पराजय 'प्रतिष्ठान' में हुई। उसी समय सातवाहनों ने पहले-पहल राज्य प्राप्त किया।" अन्य अनुश्रुतियों की अपेक्षा 'प्रबन्धकोश' में जो विशेष बात मिलती है, वह यह है कि सातवाहनों का पहला राजा समकालीन था विक्रमादित्य का। प्रतिष्ठान पर पहले अधिकार विक्रमादित्य का था, परन्तु पराजित होकर उसने उसे छोड़ दिया।

---

१ संवाहण सुहरस तोसियेण देन्तेण तुह करे लक्खम्।
चलणेण विक्कमाइत्त चरिअं अनुसिक्खिअं तिस्सा ॥
—( गाथा-सप्तशती, ५,६४ )

२ प्रबन्धकोश ( सिंघी जैनग्रंथमाला, शांतिनिकेतन, बंगाल )

( ४ ) 'प्रबन्धचिन्तामणि' विक्रम-संवत् १३६१ का निर्मित ग्रंथ है। इससे भी लगभग 'प्रबन्धकोश' की ही बात पुष्ट होती है। वास्तव में 'प्रबन्धकोश' इसी ग्रन्थ का अनुगामी विदित होता है। इसमें जो बात विशेष मिलती है, वह शकों की पराजय की पुष्टि है।

( ५ ) धानेश्वर सूरि-कृत 'शत्रुञ्जय-माहात्म्य' एक कथानक-काव्य है। इससे यह बात प्रकट होती है—"महावीर स्वामी के निर्वाणोपरान्त ४६६ वर्ष से विक्रमादित्य का उत्थान होगा। विक्रमादित्य के ४७७ वर्ष पश्चात् 'शिलादित्य' या 'भोज' राज करेगा।" यह ग्रंथ विक्रम-संवत् ४७७ में जैनों की उस घटना पर लिखा गया ज्ञात होता है जिसमें बौद्धों के प्रत्याख्यान के पश्चात् जैनों ने सौराष्ट्र में तीर्थस्थान प्राप्त किया था।

( ६ ) इसी प्रकार का एक अर्द्ध-ऐतिहासिक और अर्द्ध-साहित्यिक ग्रंथ 'पुरातनप्रबंध-संग्रह' है। इससे भी 'प्रबन्धकोश' की ही बात अनुमोदित होती है।

( ७ ) सोमदेव-कृत 'कथा-सरित्सागर' में विक्रमादित्य के जीवन, राज्यविस्तार, व्यक्तिगत गुण और उसकी ऐतिहासिकता को लक्षित करानेवाली कथाएँ लिखी गई हैं। उससे उपर्युक्त अनुश्रुतियों की बातें तो प्रतिपादित होती ही हैं, साथ ही, अन्य बातों की ओर संकेत भी मिलता है। उससे निष्कर्ष यह निकलता है कि विक्रमादित्य उज्जयिनी का राजा था। उसके पिता का नाम महेन्द्रादित्य और माता का सौम्यदर्शना था। वह सर्वगुण-सम्पन्न था। इस ग्रंथ में विशेष बात यह मिलती है कि ग्रन्थकार ने किसी पाटलिपुत्र-निवासी राजा विक्रमादित्य की भी चर्चा की है,[1] जिससे यह ज्ञात होता है कि ग्रंथकार को विभिन्न विक्रमादित्यों का स्पष्ट ज्ञान था और उनकी मर्यादा तथा ऐतिहासिकता की रक्षा सोमदेव ने अलग-अलग की है।

( ८ ) राजावली और टाड के राजस्थान में इसी प्रकार अनेक अनुश्रुतियाँ रक्षित हैं, जो किसी-न-किसी प्रकार उपर्युक्त विचारों की पुष्टि करती हैं।

( ९ ) श्रीप्रभाचंद्राचार्य-विरचित 'प्रभावक-चरित'[2] में कालक सूरि के जीवन से जो तथ्य प्रकाशित होता है, वह प्रायः सब अनुश्रुतियों से स्पष्ट और विश्वसनीय है। उससे प्राप्त बातें इस प्रकार हैं—"गर्दभिल्ल और विक्रमादित्य, दोनों, उज्जयिनी के हिन्दू शासक थे। दोनों में पिता-पुत्र का संबंध था। शकों के सामूहिक आक्रमण ने गर्दभिल्ल को पराजित किया; परंतु तेरह वर्षों के ही उपरान्त विक्रमादित्य ने शकों को पराजित कर पुनः उज्जयिनी पर भारतीय सत्ता स्थापित की। उन्होंने अपनी विजय की अमरता बनाये रखने के लिए संवत् की भी स्थापना की। इसके बाद उस वंश का राज्य वहाँ १३५ वर्षों तक अविच्छिन्न चलता रहा—जब शकों के आक्रमण ने सर्वदा के लिए उस वंश का राज्य नष्ट कर दिया। और, मालवों के अनुकरण पर, संवत् की स्थापना शकों ने भी की।

---

१ कथा-सरित्सागर—७,४।

२ यह ग्रन्थ सिंघी-जैन-ग्रंथमाला ( शांतिनिकेतन, बंगाल ) से प्रकाशित हुआ है।

( १० ) पुराणों के ऐतिहासिक मूल्य को सब विद्वानों ने मुक्त कंठ से स्वीकृत किया है। उनमें दी गई राज-वंशावली और कालक्रम के ही आधार पर प्राचीन भारत के कतिपय राजवंशों का इतिहास प्रचलित है। विष्णुपुराण में जो वंशावली दी गई है, उससे गर्दभिल्ल-राजवंश की स्वतंत्र सत्ता व्यक्त होती है। साथ ही, ध्यान देने योग्य बात यह है कि पुराणों में गर्दभिल्ल के कई नाम भिन्न-भिन्न रूप में पाये जाते हैं—गर्दभिल्ल, गर्दभिन, कर्दभिल, कर्दभृत और गर्दभिक।[१]

## इतिहासज्ञों के तीन मत

इस प्रकार भारतीय साहित्य—विशेषत: जैन और हिन्दू—विक्रमादित्य के राजकीय और सामाजिक इतिवृत्त से आपूर्ण है। परन्तु सहानुभूति के साथ इन बिखरे और एकत्र उपादानों को लेकर उनकी वास्तविकता की परीक्षा स्वतंत्र रूप से नहीं की जा सकी है। इतना अवश्य हुआ है कि विक्रमीय संवत्, शक-संवत् और कालिदास के प्रश्नों के प्रसंग में पाश्चात्य और प्राच्य विद्वानों ने उनकी ऐतिहासिकता की चर्चा चलाई है; पर पूरे निरपेक्ष भाव से। इस प्रकार विद्वानों ने ऐतिहासिक मापदण्ड और तर्क के आधार पर अभी तक तीन मत स्थिर किये हैं। एक मत विक्रमादित्य की ऐतिहासिकता में सन्देह करता है; दूसरा ऐतिहासिकता स्वीकार तो करता है, पर इतिहास में प्राप्त ख्यात व्यक्तियों के अतिरिक्त विक्रमादित्य को कोई इतर व्यक्ति नहीं मानता। तीसरा वर्ग एक स्वतंत्र ऐतिहासिक व्यक्ति मानते हुए भी उसके जीवन का सापेक्ष चित्रण करता है। सच कहा जाय तो विद्वानों की खोजों का परिणाम इतने से अधिक नहीं जा सका है। अत: उनके विचारों का दिग्दर्शन और थोड़ा ऐतिहासिक ढंग से विश्लेषण, विषय की पूर्ण और सांगोपांग अभिव्यक्ति के लिए, अपेक्षित ही नहीं, वरन् अनिवार्य ज्ञात होता है।

सबसे प्रारम्भिक अन्वेषकों ने विक्रम-संवत् के विधायक और उसके प्रचलन की चर्चा के प्रसंग में विक्रमादित्य की ऐतिहासिक स्थिति में सन्देह किया, और उसको एक काल्पनिक जीव मानकर उसका नाम पीछे से संवत् के साथ जोड़ा गया बतलाया। सर्व-प्रथम डॉक्टर फ्लीट ने विक्रमादित्य को काल्पनिक घोषित करके विक्रम-संवत् से विक्रम का संबंध हटा दिया[२] और तब संवत् का संबंध कनिष्क के साथ बतलाया।[३] कहने की आवश्यकता नहीं कि उन्होंने तथा उनके-जैसे मत वाले प्राय: सब विद्वानों ने भारतीय जनश्रुतियों के साथ-साथ अनुश्रुतियों, पुराणों और साहित्य की उपेक्षा करके ही यह निष्कर्ष निकाला। लेकिन कोई भी इतिहास, विशेषत: भारतीय, अनुश्रुतियों तथा साहित्य

(१) जर्नल-बिहार-उड़ीसा-रिसर्च-सोसाइटी, १९३०, पृ० २५३ में 'पार्जिटर'।

(२) "· · · · यह भी नकल पर ठीक उसी प्रकार मान ली गई है जिस प्रकार काल्पनिक राजा विक्रमादित्य के साथ ईसवी-पूर्व ५७ का संवत्।"—(डॉ० फ्लीट, रायल-एशियाटिक सोसाइटी, पृष्ठ ६८१, सन् १९११)

(३) डॉ० फ्लीट, रा० ए० सो० का जर्नल, पृष्ठ १६९, सन् १९१०।

से बिलकुल संबंध न रखकर, ऐतिहासिक मत न माना जाकर, एक तर्कपुञ्जमात्र माना जा सकता है। फ्लीट के इस निष्कर्ष के दो आधार हैं। एक तो वे कनिष्क का समय ईसवी-पूर्व प्रथम शती में खींच लाये हैं। और, इस प्रकार संवत् के स्थापनाकाल के साथ इसका औचित्य दिखलाया है। दूसरे, कनिष्क के वैभव और पराक्रम की ओर संकेत करके यह बतलाया है कि उस युग के इतिहास में यही एक ऐसा पुरुष था जिसे इस कार्य का श्रेय देना उचित होगा। इस विचार के अनुमोदन में कोई दूसरा विद्वान् नहीं आया। इसके उत्तर में यही कहा जा सकता है कि इस प्रकार की क्रांतिकारी धारणा के लिए उनके द्वारा उपस्थित तर्क समर्थ नहीं। दूसरे, अभी तक कनिष्क की इस क्षमता का उल्लेख किसी भी भारतीय या विदेशी साहित्य में नहीं मिलता। तीसरे, अभी तक कनिष्क के काल के लिए विद्वानों में पूर्ण मतैक्य ही नहीं हो पाया है।

डॉक्टर फ्लीट के भी पहलें, इतिहासकार फरगुसन ने, विक्रमादित्य की ऐतिहासिकता में सन्देह किया था और ईसवी-पूर्व ५७ में स्थापित संवत् का संबंध हर्ष-'विक्रमादित्य' से बतलाया।[१] उन्होंने इतना तो स्वीकार किया है कि यह संवत् शकों की पराजय के पश्चात् उज्जयिनी-नरेश द्वारा स्थापित किया गया; परन्तु उनके विचार से यह पराजय ईसवी-पूर्व प्रथम शताब्दी में किसी मालव 'विक्रमादित्य' द्वारा नहीं, वरन् सन् ५४४ में श्रीहर्ष-'विक्रमादित्य' द्वारा हुई। संवत् की गम्भीरता बनाये रखने के लिए, वह ६०० वर्ष पूर्व से परिगणित किया गया। इस मत के लिए जो तर्क उपस्थित किये गये हैं उनका आग्रह है कि ईसवी-पूर्व प्रथम शती में मालवा (उज्जयिनी) में कोई ऐसा राजा नहीं जिसको इस कार्य का श्रेय दिया जाय; अतः यदि कोई ऐतिहासिक व्यक्ति व्यक्त किया जा सके तो इस मत की निस्सारता स्पष्ट हो जायगी।

श्री वी० गोपाल ऐयर ने यह दिखाने का यत्न किया है कि विक्रमादित्य कोई स्वतंत्र ऐतिहासिक व्यक्ति नहीं, जैसा अनुश्रुतियों और लोक-प्रचलित किंवदंतियों से प्रकट होता है, बल्कि सौराष्ट्र-शासक महाक्षत्रप चास्टन ने ही इस संवत् का प्रणेता होने का सौभाग्य पाया था[२]। श्री ऐयर का यह मत स्थिर रह सकता, यदि इतनी बात स्पष्ट हो जाती कि चास्टन का काल ईसवी-पूर्व प्रथम शताब्दी में था। पर विद्वानों ने तृतीय क्षत्रप शासक रुद्रदामन के लेख का समय शक-संवत् ७२ माना है; अर्थात् ७२ + ७८ = १५० ई०। प्रथम शासक चास्टन का काल इस प्रकार ईसवी-सन् १०० होगा। परन्तु, यह समय विक्रमीय

---

(१) "हूणों पर सन् ५४४ की विजय के ही आधार पर ई० पू० ५७ का संवत् स्थापित हुआ; इसकी मान्यता ६०० वर्ष पहले से की गई।"— (फरगुसन, जर्नल रायल एशियाटिक सोसाइटी, पृष्ठ २६८, सन् १८८०)

(२) "जैसा मंदसोर के लेख में कहा गया है, यह संवत् निश्चय ही मालवा का है।...पर लम्बी राज्यशक्ति और प्रधान सत्ता, क्षत्रपों के अतिरिक्त, मालवा में और किसी की नहीं है," जिसके द्वारा इस ई० पू० ५७ के संवत् की स्थापना की आशा की जा सके।—('क्रानालॉजी आव एंशियेंट इंडिया)

संवत् के स्थापना-काल से १५७ वर्ष बाद का है। दूसरी बात यह है कि निर्दय शस्त्रधारी क्षत्रपों को भारतीय साहित्य में अत्याचारी और म्लेच्छ कहा है; क्योंकि उनकी क्रूरता ने तत्कालीन भारतीयों में उनके प्रति घृणा और शत्रुता का भाव भर दिया था। भला ऐसे व्यक्ति की विजय और अपनी पराजय के प्रतीक संवत् का स्वागत विजित क्यों करेंगे और कैसे उसे अपनी सांस्कृतिक संपत्ति समझेंगे? यह तर्क किसी को भी नहीं जँच सकता। इतना तो निर्विरोध कहा जा सकता है कि विक्रमादित्य के नाम पर किसी विदेशी शासक का नाम स्थापित करना तथा संवत् को भी घसीटना तर्कमात्र ही है।

पुरातत्त्ववेत्ता सर आर० जी० भाण्डारकर ने चन्द्रगुप्त-द्वितीय के साथ, जिसने ईसवी-सन् ३८८ में मालवा को अधिकृत किया, विक्रमादित्य का तादात्म्य स्थापित किया है।[1] उनका कहना है कि चन्द्रगुप्त के नाम के साथ ही 'विक्रमादित्य' लगा है, उसने भी उज्जयिनी में अपनी राजधानी बनाई थी और उसने बड़े वैभव के साथ उज्जयिनी में शासन किया, जिसका संकेत सब अनुश्रुतियों में और साहित्य में भी आज उपलब्ध होता है। उसी ने अपने शौर्य और औदार्य की गरिमा में चले आते हुए 'मालव-संवत्' के साथ अपने नाम का विरुद (विक्रमादित्य) लगाकर उसपर अपनी छाप लगा दी। इस मत के पोषक अन्य विद्वान् भी निकले। निश्चय ही यह मत विक्रमादित्य होने की दो प्रधान शर्तों—शकारि और उज्जयिनी-शासक—की पूर्ति करता है; पर शकों के लम्बे—ई० पू० प्रथम शती से लेकर गुप्तों तक के——इतिहास में बहुतों को शकारि और मालवाधिपति होने का अवसर मिला था। तो क्या जिस-किसी से 'मालव-संवत्' का नाता जोड़ा जा सकता है? फिर भी, उज्जयिनी चन्द्रगुप्त-द्वितीय की राजधानी थी।[2] इसके अतिरिक्त, कालिदास का समय, जिनका संबंध विख्यात विक्रमादित्य से है, किसी भी प्रकार, ई० पू० प्रथम शताब्दी से इधर नहीं लाया जा सकता। संस्कृत के महान् पण्डित और इतिहासवेत्ता श्री ए० बी० कीथ ने भी उपर्युक्त मत का प्रतिपादन किया है,[3] और उन्होंने इसके लिए यह एक विशेष तर्क उपस्थित किया है कि कालिदास की कृतियों से निकली व्यंजना के लिए गुप्त-काल से, विशेषत: उज्जयिनीपति चन्द्रगुप्त-विक्रमादित्य के काल से, उपयुक्त दूसरा समय नहीं है; और इस प्रकार कालिदास का समय गुप्त-काल के अन्तर्गत था।

पाश्चात्य विद्वानों की जो विचार-प्रणाली इस प्रश्न के विषय में निःसृत हुई, उसका प्रभाव प्राच्य इतिहासकारों पर पर्याप्त पड़ा—यद्यपि उन्हें विक्रमादित्य की ऐतिहासिकता में तिल भर

---

(१) श्री केशवराव-बलवंत डोंगरे, बी० ए०-कृत 'उज्जैन के सम्पर्क में' पृष्ठ ८५।

(२) ध्यान देने की बात यह है कि 'उजयिनी में चन्द्रगुप्त-द्वितीय की राजधानी थी' इस बात की पुष्टि चन्द्रगुप्त के प्राप्त सिक्कों से नहीं होती। हाँ, वह उसके अधीन अवश्य थी।—लेखक

(३) 'संस्कृत-साहित्य का इतिहास'—ए० बी० कीथ।

भी अविश्वास न था [1] तथापि किसी दूसरे ऐतिहासिक व्यक्ति को स्थानापन्न किये बिना वे उनकी स्वतंत्र सत्ता स्वीकार नहीं कर सके। डॉक्टर काशी प्रसादजी जायसवाल ने जिनसेन के मत का विवेचन करते हुए तथा कालकाचार्य-कथानक का आधार लेते हुए गर्दभिल का पतन-काल शक-विजय का समय ई० पू० माना है और उसे कण्व-वंश का अंतिम राजा निश्चित किया है। [2] साथ ही, विक्रमादित्य के व्यक्तित्व को गौतमीपुत्र शातकर्णि सातवाहन राजा से मिलाया है। उनके इस मत का तीन आधार लक्षित होता है। पहला यह कि ई० पू० प्रथम शताब्दी में गौतमीपुत्र शातकर्णि सातवाहन के अतिरिक्त कोई ऐसा व्यक्ति नहीं हुआ था जो अनुश्रुतियों में वर्णित पराक्रम आदि गुणों का उपयुक्त अधिकारी ठहराया जा सके। दूसरा, गौतमीपुत्र इसी समय हुआ था और उसने उज्जयिनी से विदेशियों को भगाकर मालवा में अपना साम्राज्य स्थापित किया। तीसरा, अनुश्रुतियों से यह जो ज्ञात होता है कि विक्रमादित्य ने कलिङ्ग-नरेश भिल्लराज की कन्या से विवाह किया, वह वास्तव में इतिहास-प्रसिद्ध शातकर्णि का ही संबंध था, दूसरे किसी का नहीं। इस प्रकार के प्रश्नों द्वारा जायसवालजी ने साहित्य और जन-गाथाओं का पूर्ण उपयोग किया है तथा सब प्राप्त संकेतों को शातकर्णि के जीवन में बैठाने का सफल प्रयत्न किया है। [3] वास्तव में जितने मतों का विवेचन ऊपर हुआ है, उन सबमें जायसवालजी का विचार ठोस और पूर्ण तर्कयुक्त है। परन्तु, कहने की आवश्यकता नहीं कि जायसवालजी का—विक्रमादित्य और शातकर्णि का ऐक्य प्रदर्शित करने का—भ्रम इसलिए पुष्ट हो गया कि वे सातवाहनों को और पहले खींच लाये हैं। शातकर्णि का राज्य-काल और विजय तथा उज्जयिनी का उद्धार—यह एक-एक कर सब सत्य ऐतिहासिक घटना है। पर यदि कालक्रम का उचित विचार सन्निविष्ट किया जाय तो विक्रमादित्य के राज्य-वैभव का विशाल और विस्तृत वर्णन इतिहास के काम का हो जाय। सातवाहनों के शासन-काल का आरम्भ यद्यपि ई० पू० दूसरी शताब्दी से हो गया था तथापि दक्षिण-भारत में उनके साम्राज्य की पताका, ई० पू० ७५ से पूर्व, नहीं फहरी थी[4]। गौतमीपुत्र शातकर्णि अपने वंश का

(१) "मैं डॉ० कानो (Konow) के इस निश्चय से सहमत हूँ कि ई० पू० प्रथम शताब्दी का विक्रमादित्य एक ऐतिहासिक व्यक्ति था और एक जातीय वीर भी, पर जब हम 'नहवान' को 'नहपान' मानते हैं तो गौतमीपुत्र शातकर्णि विक्रमादित्य को मानना अयुक्ति-संगत न होगा। सचमुच उस काल का कोई दूसरा व्यक्ति इतिहास में नहीं है, जो वर्णनों का अधिकारी हो सके।"
—(जर्नल-बिहार-उड़ीसा-रिसर्च-सोसाइटी, पुस्तक १६, पृष्ठ २५१-२५३, सन् १९३० ई०)

(२) ज० बि० उ० रि० सो०, पु० १६, पृ० २३६, सन् १९३०।

(३) ज० बि० उ० रि० सो०, १६ ; २५१-२५३ ; १९३०।

४. (क) यद्यपि इस प्रश्न पर सब विद्वान् सहमत नहीं हो सके हैं तथापि पुराणों और शिला-लेखों के आधार पर यही समय ठीक ज्ञात होता है।

(ख) "इस वंश की शक्ति का उत्कर्ष ई० पू० ७५ में हुआ। तीसरे राजा शातकर्णि का राज्यकाल ई० सन् १६ में समाप्त हो गया।...इसके पश्चात् ११७ वर्ष का क्षेपक पड़ता है, जिस समय का एक भी शिला-लेख नहीं मिला है ; इसी समय (ई० सन् १३३ में) गौतमीपुत्र शातकर्णि गद्दी पर बैठता है।"—डाक्टर आर० भाण्डारकर, इण्डियन-ऐण्टिक्वेरी, पु० ४६, पृ० ७१—७२

तेईसवाँ राजा था, जिसका समय निश्चय ही ई० सन् दूसरी शती का पूर्व-काल था। शातकर्णि का संबंध उज्जयिनी ( मालवा ) और शकों ( क्षत्रपों ) से कब और कैसे हुआ, इसकी चर्चा विक्रमादित्य के काल-निर्धारण के साथ समुचित होगी। अत: शातकर्णि को ई० पू० प्रथम शती में ले जाना संगत ज्ञात होता है। दूसरी बात, जिसे इस प्रश्न की स्पष्टता के लिए रखना आवश्यक है, यह है कि सातवाहन हाल—जिसके साहित्यानुराग का पूर्ण परिचय 'गाथा-सप्तशती' से प्राप्त होता है—वंश का सत्रहवाँ राजा था। उसने शृङ्गार-व्याज से एक गाथा में विक्रमादित्य की जो चर्चा की है, [1] वह आलंकारिक होते हुए भी इतना तो अवश्य परिपुष्ट करती है कि उसके पूर्व विक्रमादित्य नामक एक दानवीर और विख्यात राजा हो चुका था, जो सचमुच अनुश्रुतियों के विक्रमादित्य से इतर कोई नहीं है। तब भला तेईसवें राजा गौतमीपुत्र शातकर्णि से तादात्म्य का उपक्रम कहाँ तक उचित है ?

## ऐतिहासिक अस्तित्व

इतने संकीर्ण विवादों और अस्थिर मतों का इतिहास पर इतना प्रभाव तो अवश्य पड़ा कि विक्रमादित्य की वास्तविक स्थिति के ज्ञान के लिए कतिपय प्रयत्न प्रारम्भ हो गये और विविध क्षेत्रों में अन्वेषण भी होने लगे। शकारि विक्रमादित्य का वास्तविक स्वरूप, जो जन-गाथाओं और अनुश्रुतियों के आधार से ज्ञात होता है, इस प्रकार है—"वह मालवाधिपति था। राजधानी उसकी उज्जयिनी में थी। वह शकारि और ( ई० पू० ५७वाले ) संवत् का उद्घाटक तथा महाकवि कालिदास का आश्रयदाता था। न्याय, दया, पराक्रम आदि राजोचित गुणों से वह विभूषित था।"

किंवदंतियों के आधार पर परंपरा से इतिहास का ज्ञान रखनेवाले जन-समूह ने विक्रमादित्य की ऐतिहासिकता में कभी सन्देह न किया, और वह अब भी उसे श्रद्धा की दृष्टि से देखता है। धार्मिक हिन्दू और जैन अधिकारियों ने निर्विवाद रूप से उसकी स्थिति स्वीकार की है। लेकिन इतिहास की छान-बीन ने विभिन्न मतों को आश्रय दिया। इन विवादों का आधार अनुश्रुतियों और साहित्य की अमान्यता की भित्ति ही है। अनुश्रुतियाँ इतिहास नहीं बन सकतीं। उनपर सम्यक् रूप से पूर्वापर का कालक्रम उपस्थित करने का पूर्ण उत्तरदायित्व भी नहीं छोड़ा जा सकता। पर, साथ ही, सांस्कृतिक अवलेप के साथ शताब्दियों से आते हुए उनमें निहित सत्यों की अवहेलना भी नहीं की जा सकती। वे इतिहास नहीं, पर उनसे विलग होकर इतिहास भी इतिहास नहीं। यह कर्त्तव्य हमारा है कि इतिहास की घटनावली में उनका स्थान ढूँढें। सच तो यह है कि भारतीय इतिहास के अनुसंधान में पाश्चात्य दृष्टिकोण प्राय: असफल रहेगा। दूसरी बात यह कि यह एक ऐतिहासिक परंपरा है, जिसका प्रमाण जगत् के किसी भी इतिहास में पाया जा सकता है कि जब कोई असाधारण व्यक्तित्व इतिहास में प्रकट होता है तब पिछले लोग उसके नाम या नामांश को अपना विरुद बनाने में गौरव समझते हैं। बिना व्यक्ति के

---

(१) 'गाथा-सप्तशती'—५, ६४।

व्यक्तिवाचक संज्ञाओं का विरुद्-रूप में प्रयुक्त होना इतिहास की परंपरा में नहीं मिलता। ई० पू० प्रथम शती के पूर्व 'विक्रमादित्य'—विरुद धारण करनेवाला कोई राजा इतिहास में नहीं मिलता। पर ई० पू० प्रथम शती के पश्चात् बहुत-से 'विक्रमादित्य'—विरुदधारी निकल आते हैं! दिग्विजयी नेपोलियन के पश्चात् नेपोलियन-तृतीय तक विरुद्-धारण की परम्परा शासकों में चली। 'कैसर' बनने की परंपरा शासकों में ही नहीं, साधारण लोगों में भी अब तक चली आ रही है। यही है इतिहास पर व्यक्तित्व की संश्लिष्ट छाप। इससे ई० पू० प्रथम शती में विक्रमादित्य के होने की बात तो सिद्ध ही हो जाती है—साथ ही, एक ऐतिहासिक आवश्यकता भी खड़ी हो जाती है, जिसका उत्तर—विक्रमादित्य की स्थिति स्वीकार किये बिना—इतिहासकार नहीं दे सकते। 'प्रभावक-चरित'[1] 'गाथासप्तशती' प्रभृति अन्य ग्रन्थों से प्राप्त विश्वसनीय संकेतों तथा पुराणों से प्राप्त साधनों से विक्रमादित्य का जो पूर्ण ऐतिहासिक स्वरूप मिलता है वही अलबरूनी भी अपनी पुस्तक में प्रस्तुत करता है।[2]

## विक्रमादित्य का शासन-काल और उसकी ऐतिहासिक परीक्षा

जैसा 'गाथासप्तशती' का संकेत है, 'हाल' के पहले विक्रमादित्य हो चुका था और उसकी कीर्तिप्रभा की रश्मियाँ विन्ध्य की प्राचीरों को पार कर दक्षिण-भारत में पहुँच चुकी थीं। इससे इतना व्यक्त हो जाता है कि 'हाल' सातवाहन से—जिसका समय ई० स० प्रथम शती का मध्य था—पहले वह विश्रुत विक्रमादित्य हो चुका था। इस बात की पुष्टि पीछे के जैन-ग्रन्थों से हो जाती है। वे और आगे बढ़कर उसका ठीक-ठीक समय निर्धारित करते हैं। प्रबन्धकोशकार ने विक्रमादित्य का समय महावीर स्वामी के निर्वाणोपरान्त ४७० वर्ष माना है।[3] कालक की कथा में भी जो समय गर्दभिल के पतन के लिए और शकों की पराजय के लिए निर्धारित किया गया है, इससे ठीक-ठीक तुलता है। महावीर स्वामी का निर्वाण ई० पू० ५२७ में हुआ था; अत: शकों का विक्रमादित्य द्वारा उज्जयिनी से निकाला जाना (५२७—४७०) ई० पू० ५७ में ही ठहरता है। अलबरूनी के विचार से भी शकों का उज्जयिनी से बहिष्कृत होना ई० पू० (ई० सन् ७८ – १३५) ५७ ही ठहरता है।[4] कहने का प्रयोजन यह कि ई० पू० प्रथम शती के मध्यकाल से इधर का समय

---

(१) 'प्रभावक-चरित' (जैन साधुओं की कथा) सन् १२७८ का रचित है—(निर्णय-सागर प्रेस, बंबई; १९०९)—इस ग्रंथ के चतुर्थ भाग से ज्ञात होता है कि 'गर्दभिल' सातवाहनों का और पाटलिपुत्र के मुण्डों का समकालीन था।

(२) अलबरूनी, शक-संवत् के विषय में चर्चा करते हुए, लिखता है कि विक्रमसंवत् के १३५ वर्ष पीछे शकसंवत् चला। शकों ने पहले सिन्ध-नदी और समुद्र तक के भाग को आक्रांत किया, फिर आर्यावर्त को अभिभूत किया। उनकी नृशंसता से उत्पीड़ित हिन्दू, विक्रमादित्य की सहायता से, मुक्त हुए। पर १३५ वर्ष बाद शकों ने पुन: विजय पाई······।

(३) 'प्रबन्ध-कोश'—सातवाहन-प्रबन्ध।

(४) 'अलबरूनी का भारत' से उद्धृत (ज० बि० उ० रि० सो०, पु० १८, पृ० १९, १९३२)

ही विक्रमादित्य का राज्यकाल था। जैन-ग्रन्थों में बताये गये काल ऐतिहासिक दृष्टि से बड़े महत्त्व के हैं। जायसवालजी ने भी इसी कालक्रम को अपनाया है।[१] ई० पू० दूसरी शती के मध्य में मौर्यों का अंतिम पतन हुआ। उस समय पश्चिमी भारत—मालवा-सौराष्ट्र—का कुछ भाग शुङ्गों के अधिकार में आ गया; पर कण्वों के समय मालवा (अवंति-आकर) स्वतंत्र हो अपनी गण-शासन-सत्ता को पुनः प्रतिष्ठित करने लग गया था। मालवों की, मौर्य-साम्राज्यशाही के अन्दर की, गम्भीर तंद्रा अभी टूटी ही थी कि विदेशियों (शकों) ने भारत का पश्चिमी गृह-द्वार खटखटाया। उन लोगों ने हिन्दुकुश-पर्वत पार कर सिस्तान में एक अड्डा बनाया। वहाँ से सिन्ध और फिर अवंती पर धावा किया। स्वतंत्रता-प्रेमी मालवों ने अपने मुखिया के साथ कर्त्तव्यमार्ग पर कूच किया। पर वर्षों की मौर्यों की नीति ने लोक-सत्ता को निर्बल कर दिया था। उन्हें आततायियों के सामने झुकना पड़ा; परन्तु इस पराजय में आत्म-समर्पण की गंध भी न थी। चिर-प्राप्त स्वतंत्रता की स्फुलिङ्गें मालवों के रोम-रोम से निकल रही थीं। फिर उन्हें विक्रमादित्य के रूप में ऐसा नायक प्राप्त हुआ, जिसने शकों को केवल मालवा से ही बाहर नहीं किया, वरन् भारतीय भूमि से भी खदेड़ दिया। यह विजय वास्तव में मालवों की ही नहीं, भारत की भी थी, जिसे ( विजय ) को चन्द्रगुप्त-मौर्य ने एक बार यूनानियों पर प्राप्त कर भारत को उबारा था।

## जीवन-चरित और उसके सम्बन्धी

विक्रमादित्य का जीवन-चरित यद्यपि प्रच्छन्न नहीं, फिर भी विवाद से खाली नहीं है। परन्तु कुछ ऐसे आधार उपलब्ध हैं जिनके सहारे उसका जीवन हमलोगों को दिखलाई पड़ता है। वह किस वंश का था, इसके लिए उसका और उसके पूर्ववर्ती शासक का—जिसे पराजित कर शकों ने मालवा को कुछ दिनों तक अभिभूत किया था—सम्बन्ध जानना आवश्यक है। इतना तो स्पष्ट है कि विक्रमादित्य गण-मुख्य था। अर्थशास्त्र में गण-मुख्यों को राजा भी कहा है। मालवगणों की चर्चा सर्वप्रथम मिलती है— ई० पू० ३२६ के लगभग—पराङ्मुख सिकंदर के अवरोह के समय उसके साथ युद्ध करते हुए।[२] उस समय उन (गणों) का स्वरूप, जैसा कौटिल्य ने भी चित्रित किया है, लोकतंत्रात्मक था। पर मौर्यों के द्वारा शिथिल की गई अपनी स्थिति को अभी वे सँभाल ही रहे थे कि विदेशी वाह्लिकों ने एक झोंका दिया। इस प्रकार नवीन विपत्ति से अभिभूत लोकतंत्र-प्रिय गण-राज्यों ने अपने प्रारम्भिक स्थान छोड़कर दक्षिण-पूर्व में स्थान बनाये।[३] अवंती में एक प्रकार के

(१) "जैन-ग्रन्थों में दिये गये कालक्रम को यदि ढंग से समझा जाय, तो वे बहुत ही ठीक काल की सूचना देते हैं। विक्रमादित्य के लिए बताया गया दिन उनमें के सब बतलाये गये कालों से ठीक है।"—(ज० बि० उ० रि० सो०, पु० १६, पृ० २५३, सन् १९३०)

(२) स्वर्गीय जयशंकर 'प्रसाद'-कृत ऐतिहासिक नाटक 'चन्द्रगुप्त' से।

(३) निस्सन्देह ई० पू० प्रथम शताब्दी का मालवा आधुनिक मालवा से कुछ-कुछ उत्तर-पश्चिम की ओर अधिक फैला था।

सिक्के प्राप्त हुए हैं, जिनपर ब्राह्मीलिपि में 'मालवानाम् जयः' और 'मालवगणस्य जयः' लिखा हुआ है। मुद्रा-तत्त्वज्ञान के आधार पर विद्वानों ने इन सिक्कों को ई० पू० प्रथम शताब्दी का बतलाया है।[१] इससे मालवा में मालवगणों की स्थिति का पता—ई० पू० प्रथम शती तथा द्वितीय के अंत तक का—चल जाता है। इसके अतिरिक्त ई० सन् चौथी शती की—प्रयाग की—प्रशस्ति से भी दक्षिण-पश्चिम-भारत (मालवा-सौराष्ट्र) में गण-राज्यों की स्थिति का पता चलता है। रुद्रदामन के गिरनार के लेख में यह जो कहा गया है कि चारों तरफ से लोग आकर उससे अपनी रक्षा की भीख माँगते हैं और अपना राजा बनने की प्रार्थना करते हैं, उससे मालवों की—परतंत्रता के रहते हुए भी—लोकतंत्रात्मक रुचि का ही आभास मिलता है। तात्पर्य यह कि मालवा में, विक्रमादित्य के समय में, गण-राज्य ही था। हाँ, इतना अवश्य हो गया था कि लोक-सत्तात्मक भावनाएँ साम्राज्य-शाही की प्रबलता में कुछ विलीन हो रही थीं। विक्रमादित्य इसी का गण-मुख्य था।

अनुश्रुतियों के अनुसार विक्रमादित्य के पूर्व गण-मुख्य गर्दभिल था। पुराणों में गर्दभिल का परिचय जो कई ढंग से पाया गया है[२] वह वास्तव में जैन-धर्म का गर्दभिल ही है। परन्तु सोमदेव-भट्ट-विरचित 'कथासरित्सागर' में विक्रमादित्य के पिता का नाम महेन्द्रादित्य बतलाया गया है।[३] इसे गर्दभिल का वास्तविक नाम माना जाय तो अनुचित न होगा; क्योंकि उसी के आधार पर विक्रमादित्य नाम रखा गया जान पड़ता है। गर्दभिल तो वंश का नाम था। महेन्द्रादित्य गर्दभिल उस वंश का एक मालव-गण-मुख्य था जिसकी चर्चा विष्णुपुराण में है। विक्रमादित्य उसका पुत्र था। जैन और हिन्दू साहित्य इसके लिए प्रमाण हैं। परन्तु, अब प्रश्न यह उठता है कि लोकतंत्रात्मक गण-राज्यों में मुख्य का निर्वाचन क्या वंशानुगत हो गया था? सबसे पहले इस शंका का समाधान इस प्रकार हो रहा है कि गण-मुख्यों का निर्वाचन—बौद्ध-संघों की प्रक्रिया से जैसा ज्ञात होता है—व्यक्तिगत गुण और विशिष्ट कुल के ही आधार पर होता था, चाहे वे क्रम से एक ही परिवार में क्यों न प्राप्त हों। दूसरी बात यह है कि लोकतंत्र की भावना क्रमशः साम्राज्य-शासन में विलीन हो रही थी; अतः इतने असाधारण गुणों के योग में पुत्र (विक्रमादित्य) का ही प्रमुख निर्वाचित होना आश्चर्य नहीं। फिर भी, गणों के इतिहास में वह अपनी वीरता की मुहर लगा चुका था। जायसवालजी ने भी दोनों के इस संबंध को स्वीकार किया है; पर उनका उद्देश्य भिन्न था।[४] इस प्रकार विक्रमादित्य का वंश गर्दभिल ही था और पिता का जातीय नाम भी गर्दभिल ही।

---

(१) कनिंघम (Cunningham)—आर्किलॉजिकल सर्वे आव इंडिया रिपोर्ट, पुस्तक ६, पृष्ठ १६८—७४;—'इंडियन म्यूजियम क्वायन्स', खंड १, पृष्ठ १६२।

(२) पार्जिटर, पृ० ४५-४७।

(३) पुत्रावतर मानुष्ये जायस्व च महापुरी। उज्जयिन्यां सुतः शूरो महेन्द्रादित्य भूपतेः ॥२७॥
(अध्याय १८, तरंग १)

(४) "...वे थे नहीं, पर वे पिता-पुत्र हो सकते हैं, जो ई० पू० ११२ और ५८ में क्रमशः वर्त्तमान थे।" (पाद-टिप्पणी, ज० बि० उ० रि० सो०, पु० १६, पृ० २६०, सन् १६३०)

विक्रमादित्य की माता का नाम सौम्यदर्शना था। यद्यपि इसकी चर्चा केवल 'कथासरित्सागर' में ही मिलती है, और जैन-गाथाएँ इस प्रश्न पर मौन हैं, तथापि 'कथा-सरित्सागर' में रक्षित परंपरा कई दृष्टियों से महत्त्वपूर्ण है; इसलिए यह सन्देहास्पद नहीं। अनुश्रुतियों में विक्रमादित्य के एक ही पुत्र का नाम मिलता है। विक्रमादित्य की कई रानियों का विचार करने से यह अनुमान होता है कि यह 'विक्रमसेन' विक्रमादित्य का ज्येष्ठ और उत्तराधिकारी पुत्र था। यद्यपि जनगाथाओं में पुत्रों के बहुत-से नाम मिलते हैं तथापि साहित्य में एक ही मिलता है। 'प्रबन्धकोश' से ऐसा ही मालूम भी होता है।[१] इससे विक्रमादित्य के पश्चात् विक्रमसेन का मुख्य होना भी निश्चित हो जाता है। 'पट्टावली' में विक्रमसेन को विक्रम-चरित कहा गया है। जैन और हिन्दू अनुश्रुतियों से विक्रमादित्य की कइ रानियों का होना सिद्ध होता है। इन रानियों से वैवाहिक संबंध के दो आधार ज्ञात होते हैं। पहले उन राजाओं की कन्याओं का वरण हुआ है जिन्होंने विक्रमादित्य से हार खाई है और वैवाहिक संबंध स्थापित कर विक्रमादित्य से मैत्री बनाये रखना चाहा है। दूसरे, उन कन्याओं का वरण हुआ है, जो विक्रमादित्य के अद्भुत सौन्दर्य, अतुल पराक्रम, अपार वैभव और अविरल यश को देख-सुनकर उसके व्यक्तित्व की महत्ता से प्रभावित एवं आकृष्ट हो गईं। 'कथासरित्सागर' में—जो गुणाढ्य-बृहत्कथा का ही अवांतर रूप है[२]—विक्रमादित्य के विवाहों का विस्तृत वर्णन है। सोमदेव ने लिखा है कि विक्रमादित्य ने कलिङ्ग देश (उड़ीसा) के भिल्लराज कलिङ्गसेन की कन्या कलिङ्गसेना से परिणय किया।[३] ऐतिहासिक दृष्टि से यह विवाह बड़ा ही महत्त्वपूर्ण है। विक्रमादित्य के काल (ई० पू० प्रथम शती) के मध्य तक कलिङ्ग का राज्य अपनी स्वतंत्र स्थिति बनाये रखने में शुङ्गों से थोड़ा भी विचलित नहीं हो पाया था। खारवेल का वंश, जो मौर्यों के पतन का एक खास कारण था, कलिङ्ग की राज्यश्री को अपनाये हुए था। खारवेल (खार+वेल, विल, बिल, भिल्ल) के ही वंश को सोमदेव ने 'भिल्ल' लिखा है,[४] क्योंकि कलिङ्ग पर अभी खारवेल का ही वंश राज कर रहा था। दूसरा विवाह सिंहलराज की कन्या से बतलाया गया है[५] जिसके भाई का नाम सिंहवर्मा था। साथ ही, दो अन्य दिव्य कन्याओं का परिणय भी वर्णित है। सिंहल के साथ इस संबंध का औचित्य प्रकट करना अभी कुछ कठिन है, क्योंकि विक्रमादित्य की वैदेशिक नीति अभी समक्ष नहीं लाई जा सकी है। इसी प्रकार, दो और विवाहों के प्रमाण 'कथासरित्सागर' में मिलते हैं। पहला मलयपुर की राजकुमारी मलयवती से और दूसरा कटाह-द्वीप की कन्या गुणवती से।

---

(१) 'प्रबन्ध-कोश', विक्रमादित्य-प्रबन्ध, प्रथम पुत्तली का कथन।
(२) ज० बि० उ० रि० सो०, पृ० ३०५, सन् १९३०।
(३) कथासरित्सागर, तरंग ४, श्लोक १-२।
(४) ज० बि० उ० रि० सो०, पृ० ३०७, सन् १९३०।
(५) कथासरित्सागर, ३, ११।

राजाओं के लिए बहु-विवाह की स्वीकारोक्ति अर्थशास्त्रकार ने भी दे दी है ; पर विक्रम की इन रानियों में महिषी का स्थान किसे मिला था—किसका पुत्र विक्रमसेन था, यह नहीं कहा जा सकता। इन विवाहों से विक्रमादित्य के तत्कालीन प्रभाव का परिचय मिलता है।

'कथासरित्सागर' में विक्रमादित्य के अमात्य का नाम अमरगुप्त और मंत्री का नाम सुमति बतलाया गया है। पर रेवत-पर्वत पर स्थित वर्णाश्रम-मठ में संवत् १५० की एक प्रशस्ति है, जिससे ज्ञात होता है कि विक्रमादित्य का अमात्य 'लिम्ब' था।[1] विक्रमादित्य के संबंध की जन-गाथाएँ लोक में अनेक नामों को लेकर कहानियाँ रचती गई हैं ; पर वे मान्य नहीं ; क्योंकि अनुश्रुतियाँ उनकी सत्यता का प्रमाण नहीं बन सकी हैं।

## राज्यकाल

विक्रमादित्य के जीवन पर प्रकाश डालनेवाली दो जैन-गाथाएँ हैं—श्वेताम्बर और दिगंबर। दोनों का कथन है कि विक्रमादित्य की आयु ५५ वर्ष की थी। परन्तु राज्यकाल के संबंध में दोनों में बहुत मतभेद है। श्वेताम्बर-पंथ का कथन है कि वीरनिर्वाणोपरान्त ४७० वर्ष अर्थात् ई० पू० ५८–५७ का समय क्रमशः शकों की पराजय और विक्रमादित्य के राज्यारोहण का था। दिगंबर-पंथ के अनुसार ई० पू० ५८–५७ का समय उसके जन्म का था, और वह अपने जन्म-दिन से ही, रक्षित रूप से, राज करता था।[2] दोनों सिद्धान्तों से ई० पू० ५८–५७ का समय उसके शासन का था। आयु के लिए दोनों एक-मत हैं। साथ ही, प्रायः सब जैन अनुश्रुतियों और साहित्य से ई० पू० ५८–५७ में वह शकों को परास्त करता घोषित किया जाता है। इसलिए उसके वास्तविक उत्कर्ष से ही ई० पू० ५८–५७ में उसके जन्म लेने का अर्थ करना उचित जान पड़ता है। जैन-गाथाएँ फिर कहती हैं कि विक्रमादित्य ने अपनी आयु के २४वें वर्ष में ही शासन-सूत्र का सम्यक् संचालन-भार सँभाला। गाथाओं का यह कथन प्रायः परंपरागत विधान है। 'बृहस्पति-सूत्र' ( १, ८६ ) में बतलाया गया है कि २४ वर्ष की अवस्था तक राजा प्रायः खेलते और विद्याभ्यास करते हैं ; तो क्या विक्रमादित्य की अवस्था का २४वाँ वर्ष ही उसके राज्यारोहण ( ई० पू० ५८–५७ ) का काल माना जाय? ऐसा मानने से दिगंबर-पंथियों के मत का कि विक्रमादित्य के जन्म अथवा प्राप्तवयस्क होने का काल ई० पू० ५८–५७ था, औचित्य ही धुल जायगा। अतः युक्तिसंगत यह होगा कि ई० पू० ५७ उसके अभिषेक का ही पुनीत पर्व माना जाय जो एक वर्ष पूर्व रणक्षेत्र में प्रदर्शित उसके शौर्य पर लोकमत का अनिवार्य परिणाम था। राज्याभिषेक का समय राजाओं के जीवन के १८वें वर्ष में प्रतिष्ठित किया गया है। इस प्रकार, राज्यारोहण यदि ई० पू० ५७ है, तो जन्मकाल ( ५७—१७ ) ई० पू० ७४ और निधनकाल ( ७४–५५ ) ई० पू० १९ माना जाय, तो अनुचित न होगा।

---

(१) इस प्रशस्ति से यह भी ज्ञात होता है कि सिद्धसेन ही, जो पहले 'कर्मार' नगर के राजा देवपाल का शिक्षक था, बाद में विक्रमादित्य का भी शिक्षक बना। —( आर० शाम शास्त्री—ज. रा. ए. सो., पृ० ८६, १९२५ )

(२) ज. बि. उ. रि. सो., पु. १६, पृ० २५३, सन् १९३०।

१०

## विजय और परराष्ट्र-संबंध

भारतीय इतिहास के राजवंशों का कालक्रम निर्धारित करना जितना दुष्कर है, उससे अधिक दुष्कर और विवादास्पद प्रश्न है तत्कालीन अन्य राज्यों के साथ उनके संबंध का पता लगाना। इतिहास में तत्कालीन राज्यों का पारस्परिक संबंध किसी राजा-विशेष के साथ जानना दो कारणों से महत्त्वपूर्ण माना जाता है। पहला—उसकी नीति और राज्यप्रसार का अनुमान होता है, दूसरा—विवादास्पद राजाओं का स्वरूप व्यक्त होता है। प्राप्त साधनों से विक्रमादित्य के समकालीन राज्यों की सूची और मालवराज्य से उनका संबंध बहुत विस्तृत नहीं मिलता ; परन्तु उसकी वैदेशिक नीति व्यक्त करने के लिए पर्याप्त है। 'कालकाचार्य-कथा' के अनुसार विक्रमादित्य के जिन समकालीन राजाओं के नाम मिलते हैं, उनमें पाँच महत्त्वपूर्ण ज्ञात होते हैं। भृगुकच्छ-नरेश बालमित्र, प्रतिष्ठान-नरेश सातवाहन, कोशलेश विजयब्रह्म, पाटलिपुत्राधीश मुण्ड और लाट-पति भीम समकालीन बतलाये गये हैं। पर इस कथा से इन राजाओं का मालवा से कोई पारस्परिक संबंध नहीं स्पष्ट होता है। 'कथा-सरित्सागर' से जिन समसामयिक राजाओं या राज्यों के नाम उपलब्ध होते हैं, उनका संबंध आलंकारिक रूप में विक्रमादित्य से बतलाया गया है।[1] काव्य की शैली में दक्षिणापथ, मध्यदेश, सौराष्ट्र, वंग और अंग के राजा, विक्रमादित्य द्वारा, विजित बतलाये गये हैं। कश्मीर के साथ सारे उत्तरी भारत के राजा करद बनाये गये थे। गौड़, सिंधु, कर्णाट, भिल्ल आदि राजाओं की सेनाएँ विक्रमादित्य की युद्ध-गामिनी सेना में सम्मिलित रहती थीं। वास्तव में इतिहास के घटना-क्रम से इस प्रकार के संबंधों का मेल बिठाना कुछ कठिन प्रतीत होता है—कम-से-कम अभी, जब उनकी ऐतिहासिकता का ही प्रश्न प्रचलित है। कण्वों का साम्राज्य पश्चिमी भारत का स्पर्श नहीं कर सका था, पाटलिपुत्र के समीपवर्ती देश ही उनके शासन में आ सके थे। यह निश्चित हो ही चुका है कि मालवा पर गर्दभिलों का शासन शुङ्गों के पश्चात् प्रौढ़ रूप से स्थापित हो चुका था। शुङ्गों के साम्राज्य में भी मालव-गण पूर्णत: अधिकृत नहीं किया जा सका था। अत: यह असम्भव नहीं कि अवसर पाते ही, कण्वों की निर्बल सत्ता का लाभ उठाकर, मालवों ने निकटस्थ मध्यदेश और सौराष्ट्र को अपने राज्य में मिला लिया हो। जहाँ तक दक्षिणापथ का संबंध और सातवाहनों का प्रश्न है, इसमें इतनी स्वीकृति इतिहासकारों को प्राप्त हो चुकी है कि सातवाहनों का अभ्युदय निश्चित रूप से ई०

---

(१) "सापरान्तश्च देवेन निर्जितो दक्षिणापथः मध्यदेशः ससौराष्ट्र सवङ्गा ङ्ग पूर्वदिक् ॥"
फिर प्रतिहारी वर्णन करता है—

गौड़ः शक्ति कुमारोऽयं कर्णाटोऽयं जयध्वजः ।
लाटो विजयवर्मायं काश्मीरोऽयं सुनन्दनः ॥
गोपालः सिन्धुराजोऽयं भिल्लो विन्ध्यबलोऽप्ययम् ।
निर्मूकः पारसीकोऽयं नृपः प्रणमति प्रभो ॥ ४ ॥

—( कथासरित्सागर, १, १८ )

पू० प्रथम शताब्दी के अंतिम वर्षों के ही बीच हुआ।[१] और फिर, ई० सन् की प्रथम शताब्दी के प्रथम बीस वर्षों के ही अन्दर एक क्षेपक आ गया। तीसरा राजा शातकर्णि का राज्यकाल ई० सन् १६ में समाप्त हो गया—यह विक्रमादित्य का समकालीन था, इसमें लेश-मात्र भी सन्देह नहीं रह जाता। 'प्रबंधकोश' से भी तीसरे राजा शातकर्णि तथा विक्रमादित्य के समकालीन होने का एक और अर्धऐतिहासिक प्रमाण मिलता है। शातकर्णि के पूर्व विक्रमादित्य की राज्य-सीमा दक्षिणी भारत के पाण्ड्यों की सीमा तक पहुँचती जान पड़ती है। प्रमाण यह है कि शातकर्णि के उत्कर्ष के साथ पाण्ड्यों का अपकर्ष प्रारम्भ हो जाता है। दक्षिणापथ की विजय का श्रेय जो सोमदेव ने विक्रमादित्य को दिया है, वह भी पूर्ण प्रमाण-पुष्ट जान पड़ता है। विक्रमादित्य की सेना में गौड़–काश्मीर–भिल्ल–नरेशों की सेना के उपस्थित रहने का जो संकेत मिलता है, वह इन राजाओं से मालवगणों की मैत्रीपूर्ण संधि का परिणाम ज्ञात होता है। शकों को खदेड़ने के लिए कई राष्ट्रों का एक होना आवश्यक भी था। मालवों ने शकों को न केवल मालवा से वरन् सिन्धु नदी के दूसरी ओर बहुत दूर तक हटा दिया था।[२] अतएव मालवों से सिन्धु के राजा की मैत्री उचित ही थी। हिन्दू-अनुश्रुतियों से यह स्पष्ट हो जाता है कि शकों को बहिष्कृत कर मालवों ने सिन्धु-प्रदेश की सत्ता स्वतंत्र ही छोड़ दी—उसे अधिकृत नहीं किया। यह संभव हो सकता है कि उसे करद बना लिया हो, जैसा 'कथासरित्सागर' में पाया जाता है। विक्रमादित्य के समकालीन इन राज्यों पर दृष्टि डालने से अनुश्रुतियों से प्राप्त विक्रमादित्य के अतुल पराक्रम और शौर्य-वीर्य की परख सहज होने लगती है। निस्सन्देह हिन्दू-वीरत्व की जयश्री लोकतंत्रों के अन्दर प्रथम बार इस रूप में प्रदीप्त हो उठी थी। कौटिल्य की यह उक्ति कि 'संगठित शौर्य का सर्वोत्तम उदाहरण गणराज्यों में ही मिल सकता है'—तीन शताब्दियों के बाद चरितार्थ हो रही थी। ऐसे ही अप्रतिम रणकौशल के वृत्तान्त सहस्रों भारतीय जनगाथाओं के कथानक बने हैं। ऐसी विजयों को ही चिरस्मरणीय बनाने के लिए 'मालवानां जयः' 'मालवसंघ जयः' विरुदवाले सिक्कों का निर्माण हुआ था।[३]

## विरुद और उपाधियाँ

शासनकाल और राज्य-विस्तार तथा व्यक्तित्व का परिचय प्राप्त करने के लिए राजाओं के विरुद और उनके नाम के साथ लगी हुई पदवियों से पर्याप्त सहायता मिलती है। इतिहास के अवलोकन से पता चलता है कि ई० पू० तीसरी-चौथी शताब्दी के मौर्य राजाओं में नाम के साथ पदवियों के जोड़ने का विशेष आग्रह नहीं था। वे लोग केवल 'राजा' कहलाने से ही संतुष्ट थे। परन्तु सहस्र वर्ष पीछे, गुप्तों के काल तक आते-आते, 'महाराजाधिराज परम-

---

(१) भाण्डारकर—"दक्षिण और सातवाहन-काल"—इण्डियन ऐण्टिक्वेरी, ४६, पृ० ७१–७२।

(२) प्रभावकचरित—कालक-सूरि-प्रकरण।

(३) ये विरुद अवंति में प्राप्त कुछ सिक्कों पर अंकित हैं। मुद्राकालतत्त्वज्ञों ने इन्हें ई० पू० प्रथम शती का माना है।

भट्टारक परमेश्वर'-जैसी लम्बी पद्वियों का मोह छोटे-छोटे राजाओं में भी व्याप्त हो चला। यह कालक्रमानुसार रुचि-परिवर्तन था। इ० पू० प्रथम शती के लिए प्रयुक्त पद्वियाँ बड़ी नहीं मिलतीं। इसके दो कारण हैं—मौर्य-काल की रुचि का ऐतिहासिक प्रभाव और लोकतंत्र की साम्राज्यशाही रुचि की ओर विरक्ति। विक्रमादित्य के लिए 'प्रबन्धकोश' में 'राजा, माण्डलीक, कुमार, वण्ठ, तलारक्ष' आदि पद्वियों का प्रयोग हुआ है।[1] कथासरित्सागर और प्रभावक-चरित में 'देव' उपाधि भी प्राप्त है। निश्चय ही इनमें कोई भी सामंत-प्रवृत्ति की उपाधि नहीं है। इसलिए इनका प्रयोग सार्थक है। 'राजा' का प्रयोग गण-मुख्यों के लिए एक परंपरा ही है। 'माण्डलीक' का प्रयोग भारतीय साहित्य में उसके लिए मिलता है, जो बारह राजाओं या मण्डलाधीशों का भी अधिपति हो।[2] मालव-गण-मुख्य ही सब गण-संघों का भी मुख्य होता था। चन्द्रगुप्त मौर्य का समकालीन गण-संघ का मुख्य 'सिंहरण' मालव ही था।[3] यह सौभाग्य, परंपरा और व्यक्तित्व के प्रभाव से, विक्रमादित्य को भी प्राप्त था। इस पद्वी से विक्रमादित्य के केवल गण-मुख्य होने का ही प्रतिपादन नहीं होता, वरन् उसकी सार्वभौमिक सत्ता[4] का भी आभास मिलता है। शासकों के लिए 'देव' उपाधि का प्रयोग भी परंपरा-विहित ही है। 'तलारक्ष' का प्रयोग विस्तृत भूभाग के रक्षक का बोध कराता है। इस तरह, प्राय: उसकी सब पद्वियों से उसकी अद्वितीय मर्यादा की ही व्यंजना होती है।

## राष्ट्र का स्वरूप और राज्य-व्यवस्था

जैसा कहा जा चुका है, विक्रमादित्य मालवा का राजामात्र नहीं, बल्कि मालवों का गण-मुख्य था। अत: राज्यकार्य का उत्तरदायित्व वैयक्तिक नहीं, सामूहिक था। भारतीय अनुश्रुतियों में विक्रमादित्य को जो व्यक्तिगत प्रधानता मिली है, उसका कारण उसके कार्य-कलाप और लोकरुचि के अतिरिक्त और कुछ नहीं। व्यक्ति की प्रधानता भारतीय जनमत का एक परंपरागत रूप है। कौन जानता है कि महात्मा बुद्ध एक गण-मुख्य के पुत्र थे अथवा श्रीकृष्ण ही वृष्णि-गण-मुख्य थे। अमेरिका के अर्वाचीन लोकतंत्रवाद में अधिनायकों की प्रधानता छिपी नहीं है। कहने का प्रयोजन यह कि विक्रमादित्य के राज्यवैभव का कई रूपों में प्राप्त चित्र परिषद् और विक्रमादित्य दोनों के व्यक्तित्व का परिणाम था। यह दूसरी बात है कि व्यक्ति-विशेष का प्रभाव समूह पर पर्याप्त रहा हो।

निस्सन्देह विक्रमादित्य के संबंध में, अनुश्रुतियों—विशेषकर हिन्दू-अनुश्रुतियों—और गाथाओं में, अतिरंजन का व्यतिरेक पाया जाता है; क्योंकि वह एक अवतार और देवता के रूप में चित्रित किया गया है। फिर भी ये अतिरंजन निराधार नहीं, इनका ऐतिहासिक मूल्य है। इनसे इस बात का आभास मिलता है कि प्रजा में उसके प्रति क्या

(१) 'प्रबन्धकोश'—विक्रमादित्य प्रबंध।
(२) 'हिन्दी-शब्द-सागर'—काशी-नागरी-प्रचारिणी सभा।
(३) जयशंकर 'प्रसाद'-कृत ऐतिहासिक नाटक 'चन्द्रगुप्त'।
(४) 'सार्वभौमोपमोऽभवद्'—( प्रभावक-चरित—कालक-सूरि-प्रकरण )

भावना थी और उसका व्यवहार प्रजा के सुख-दुःख में कैसा था। प्रबन्धकोश में—जिसके अर्ध-ऐतिहासिक होने का दावा अस्वीकार नहीं किया जा सकता—लिखा है कि वह अपने यहाँ रामराज्य की स्थापना करना चाहता था।[१] लोक के प्रति नायक की यह भावना यथा-साध्य कार्यान्वित भी होती जान पड़ती है। प्रजा के लिए अन्न का आगार स्थापित करना, कृषि-व्यवस्था करना, जन-साधारण के आनन्द के लिए उद्यान बनवाना राज्य के साधारण कार्यों में था। इससे ज्ञात होता है कि जिस 'पबलिक-वर्क्स-डिपार्टमेंट' की चर्चा 'अर्थ-शास्त्र' में मिलती है, वह ई० पू० प्रथम शती में तद्रूप वर्तमान था। राज्य में न्याय की व्यवस्था बहुत ही सुदृढ़ और उचित थी; क्योंकि जगह-जगह उसके न्याय की प्रशंसा की गई है। बड़े बड़े अभियोगों का निर्णय स्वयं गण-मुख्य ही करता था, दान-मान से वह प्रजा को संतुष्ट रखता था। अपने त्याग और पराक्रम से गण-राज्य की रक्षा एवं वृद्धि करने में तत्पर रहता था। उसकी विजयों से ज्ञात होता है कि सेना के दृढ़ संगठन की ओर उसका झुकाव विशेष था। कई नीतियों से सैन्य-संग्रह कर ऐसी विजयवाहिनी संगठित की गई थी कि उसके आतंक से शत्रु-सेनाएँ आत्म-समर्पण के लिए बाध्य हो जाती थीं।

शासन-व्यवस्था की सफलता का मूल कारण स्वयं विक्रमादित्य का सर्वप्रिय स्वभाव ही था। उसका आदर्श मधुर स्वभाव जादू का काम करता था। वह गर्व-रहित, दयालु, सत्यभाषी, धर्मपालक और प्रजा के हितों का रक्षक था।

स्थल-व्यापार में भी प्रचुर उन्नति हुई थी। खेती के बाद राजा-प्रजा दोनों का ध्यान व्यापार पर ही रहता था। राज्य में कई व्यापारिक नगर थे जिनमें धनी-मानी सेठों का निवास था। विदेशों के व्यापार द्वारा प्रभूत धन देश में आता था। उज्जयिनी स्थल-व्यापार का केन्द्र थी। जन-साधारण में विद्यानुराग की मात्रा पर्याप्त थी। इससे ज्ञात होता है कि शिक्षा की भी संतोषजनक व्यवस्था थी।

राजधानी (उज्जयिनी या अवन्ती) जनाकीर्ण थी। कर्नल टाड ने लिखा है—कर्क-रेखा पर स्थित और समशीतोष्ण स्वस्थ जलवायु होने के कारण वह भारत के सर्वोत्तम नगरों में एक मानी जाती थी। भारत में ज्योतिष और ग्रह-नक्षत्रों के अध्ययन का एकमात्र केन्द्र यहीं था। यह नगरी प्राच्य 'ग्रीनविच' थी। यहाँ नाटकों के अभिनय के लिए रंगमंच और नाट्यशाला का प्रबन्ध था। शाकुन्तल का प्रथम अभिनय यहीं हुआ था। आगे चलकर 'मृच्छकटिक' का भी अभिनय यहाँ हुआ। यद्यपि 'मृच्छकटिक' का रचना-काल कुछ पीछे का था, तथापि यह तो पता चल ही जाता है कि जनता के मनोरंजन के इन साधनों का राजकीय प्रबन्ध संतोषप्रद था।

यही कारण है कि अनुश्रुतियाँ, साहित्य और जन-गाथाएँ भारत के सब राजाओं से अधिक उसका गुण-गान करते नहीं थकतीं। राम और कृष्ण के पश्चात्, प्राचीन महान् विभूतियों में, किसी को सर्वाधिक लोक-प्रियता का सौभाग्य प्राप्त हुआ है तो शकारि

---

(१) "यथा रामेण व्यवहृत्य लोकः सुखीकृतः तथाहमपि करिष्ये। तत्र यथा रामस्य दानमागार-स्थापनं वर्णाश्रमव्यवस्था गुरुभक्तिश्च तथा सर्वारब्धम्।"—('प्रबन्धकोश'—विक्रमादित्य-प्रबन्ध)

विक्रमादित्य को ही। राम और कृष्ण की अलौकिकता की भाँति उसके असाधारण गुणों का विश्वास भी—यद्यपि वह कुछ लोगों के इतिहास के साँचे में नहीं बैठता—हमारे हृदय में ऐसा जम गया है कि उसके प्रति स्वभावतः श्रद्धा बनी रहती है।

## धर्म और धार्मिक नीति

मालवा के धार्मिक इतिहास और आध्यात्मिक परंपरा की रूप-रेखा, अशोक के शासन-काल के बाद, कई प्रवाहों से चंचल होती रही। जैन-धर्म के अक्षुण्ण स्रोत में सारा पश्चिमी भारत सराबोर हो रहा था। परन्तु शुङ्गों के उत्कर्ष के साथ ही ब्राह्मण-धर्म फिर नवीन शक्ति से गतिशील हुआ। अग्निमित्र के समय में मालवा ब्राह्मण-धर्म का केन्द्र हो चला, इसके पहले से ही रुद्र की लिङ्ग-पूजा प्रारम्भ हो गई थी। इसकी चर्चा महाभारत में भी है। उज्जयिनी महाकाल–महादेव की लिङ्गपूजा के लिए विशेष रूप से प्रसिद्ध हो गई। विक्रमादित्य के समय तक तो महाकालेश्वर की पूजा सारे भारत में व्याप्त हो गई। ई० पू० प्रथम शती में उज्जयिनी यदि शैवों का नहीं तो शिवपूजा का केन्द्र अवश्य बन गई थी। इस पूजा के प्रभाव से यह प्रकट हो रहा था कि विष्णु, काली आदि की पूजा के साथ-साथ जैनों और बौद्धों को मूर्ति-पूजा का प्रोत्साहन मिल रहा था। कहने की आवश्यकता नहीं कि विक्रमादित्य के शासन-काल तक मालवा ( विशेषतः उज्जयिनी ) हिन्दूधर्म के प्रभाव से ओत-प्रोत हो गया था। पर इससे जैनधर्म को कोई ठेस नहीं लग पाई थी। बौद्धों की महायान-शाखा का भी अस्तित्व वर्तमान था।[1] यही धार्मिक अवस्था थी जिसमें विक्रमादित्य का शासन-काल चल रहा था।

महाराज विक्रमादित्य की धार्मिक मान्यता के संबंध में, जैन और हिन्दू गाथाओं में, भिन्न-भिन्न मत पाये जाते हैं। जैनों की कुछ अनुश्रुतियाँ बतलाती हैं कि अपनी ५५ वर्ष की अवस्था में विक्रमादित्य १५ वर्षों तक हिन्दू और शेष वर्षों में जैनधर्मावलंबी रहा।[2] हिन्दू अनुश्रुतियों से वह आजन्म हिन्दू बतलाया जाता है।[3] दोनों मतों ने विक्रमादित्य को प्रारम्भ में हिन्दू माना है। पर हिन्दू शासकों की धार्मिक सहिष्णुता विश्वविख्यात है। विक्रमादित्य की उदारता सब धर्मों को समान रूप से प्राप्त थी। उसने जैनों के एक वीर-मन्दिर का पुनरुद्धार करके उसके ऊपर स्वर्ण-कलश तथा स्वर्ण-केतु स्थापित कराया था।[4] जैनों के प्रति उसकी ऐसी ही उदारता और सहानुभूति का आशय लेकर जैन-गाथाओं ने उसके जैन होने का संकेत किया है। वास्तव में ई० पू० प्रथम शती में जो हिन्दूधर्म का नव जागरण हुआ था, उसका प्रधान केन्द्र विक्रमादित्य का मालवा ही बना था। विक्रमादित्य के पिता के हिन्दू होने की सूचना कालक की कथा में भी प्राप्त होती है। कालकाचार्य एक

---

(१) केशवदत्त डोंगरे-कृत 'उज्जयिनी के सम्पर्क में'—धर्म-प्रकरण।
(२) जायसवालजी—ज० बि० उ० रि० सो०, पु० १६, १९३०।
(३) कथासरित्सागर, द्वात्रिंशत पुत्तलिका।
(४) रैवत-पर्वत पर प्राप्त वर्णाश्रम-मठ की प्रशस्ति से।

जैन साधु था। सारी मालव-भूमि को उसने विदेशियों के हाथ में दे दिया था। विक्रम के पिता के पतन का कारण भी वही था। इसीलिए विक्रमादित्य को उसके वर्ग तक से घृणा हो गई थी। ऐसी दशा में उसके धर्म-परिवर्त्तन की कल्पना तक नहीं की जा सकती। इसलिए जैन-साहित्य का कथन अतिरंजन से खाली नहीं है। एक दृष्टि से 'केम्ब्रिज हिस्ट्री' में भी उसके हिन्दू होने की ओर इंगित किया गया है।

## विक्रम-संवत् और विक्रमादित्य

विक्रम-संवत् का प्रश्न बहुत विवादास्पद है। कोई भी दो विद्वान् अभीतक एकमत नहीं हो सके हैं। इसका कारण लेख के पूर्व-भाग में बतलाया गया है। विक्रम-संवत् के संस्थापक के रूप में अनेक नामों के आने का सबसे प्रधान कारण विक्रमादित्य की ऐतिहासिकता में सन्देह का उठना है; क्योंकि प्रायः सब विद्वानों के तर्क का आधार यही जान पड़ता है कि ई० पू० ५७ में, जो बहुतों के अनुसार इस संवत् का ठीक स्थापनकाल है, कोई ऐसा महान् व्यक्ति मालवा में न था जिसे संवत्-संस्थापन का श्रेय दिया जा सके। यदि कोई था तो उत्तर-भारत में कनिष्क या दक्षिण-भारत में गौतमीपुत्र शातकर्णि। जो लोग न मालवा में ऐसा कोई आदर्श व्यक्तित्व पाते हैं और न उत्तर या दक्षिण-भारत में, वे इस संवत् का नाता कभी चन्द्रगुप्त-द्वितीय के साथ जोड़ देते हैं और कभी चाष्टन क्षत्रप को खींचकर ई० पू० प्रथम शताब्दी में बैठाते हैं। इन विभिन्न मतों की सार्थकता का पर्यालोचन पहले हो चुका है। यह भी निर्दिष्ट हो चुका है कि इन भ्रमों का प्रधान कारण है—भारतीय अनुश्रुतियों और साहित्य की उपेक्षा अथवा खींच-तान से उनका विश्लेषण करना। परन्तु जब विक्रमादित्य की ऐतिहासिकता की स्वीकृति अनिवार्य हो रही है और उसके दिव्य साम्राज्य का चित्र उपस्थित करने का प्रयास किया जा रहा है तब उसके व्यक्तित्व के अभाव का प्रश्न ही नहीं रह जाता। हाँ, इतना अवश्य विचारणीय रह जाता है कि यह संवत् क्या ई० पू० प्रथम शती ( ई० पू० ५७ ) में ही स्थापित हुआ था या पीछे की कल्पना है। इस सम्बन्ध में सबसे मान्य मत ज्योतिष का होगा। ज्योतिष के विद्वानों ने भी मत दिया है कि ई० पू० ५७ में विक्रम-संवत् उज्जयिनी में स्थापित हुआ। उन्होंने यह भी स्वीकार किया है कि इसका संस्थापक उज्जयिनी-नरेश शकारि विक्रमादित्य ही था। यह स्वीकारोक्ति विभिन्न पञ्चाङ्गों और पुस्तकों के उद्धरणों से मालूम होती है। अबुलफज्ल ने 'आईन-ए-अकबरी' में भारत के छः संवतों की चर्चा करते हुए लिखा है कि ई० पू० ५७ में विक्रमादित्य ने विक्रम-संवत् स्थापित किया था।[1] बम्बई से प्रकाशित एक पञ्चाङ्ग के प्रथम पृष्ठ पर उद्धृत एक श्लोक में विक्रमादित्य द्वारा प्रवर्तित इस संवत् का निर्देश है।[2] इसकी पुष्टि

---

(१) आईन-ए-अकबरी—जैरेट ( jarret ) द्वारा अनूदित; पु० २, पृ० १५।

(२) युधिष्ठिरो विक्रमशालिवाहनो, ततो नृपः स्यात् विजयाभिनन्दनाः।
ततस्तु नागार्जुन भूपतिः कलौ, कल्कि षट् एते शककारकाः स्मृताः॥

—[ गणपति-कृष्ण-प्रेस-कम्पनी ( बम्बई ) द्वारा प्रकाशित पञ्चाङ्ग की भूमिका ]

वहीं एक गद्यात्मक उद्धरण से की गई है। इसी भाव का गद्य लश्कर (ग्वालियर) के पञ्चाङ्ग के ऊपर भी प्राप्त होता है। कहने का प्रयोजन यह कि ज्योतिष के अधिकारियों ने इस संवत् के स्थापन और स्थापक पर पूर्ण आस्था प्रकट की है। अब इतिहास का कर्त्तव्य व्यक्ति के ऐतिहासिक अस्तित्व की छान-बीन तक रह जाता है। प्रश्न फिर यह उठता है कि इस संवत् की स्थापना के लिए क्या कोई महत्त्वपूर्ण घटना का समावेश इतिहास में है? बर्बर आततायियों से, जिनकी नृशंसता का ताण्डवनृत्य मालवों की छाती पर हो चुका था, मातृभूमि का केवल उद्धार ही नहीं, बल्कि उनका भारतीय गोपुर से भी बहिष्कृत किया जाना केवल गण-राज्यों के ही लिए नहीं, सारे आर्यावर्त्त के लिए गौरव की बात थी। स्वतंत्रताप्रेमी मालवों और अभिजात मालव-गण-मुख्य का पुरुषार्थ अद्भुत और सर्वश्रेष्ठ था। सचमुच इस क्षण को शाश्वत करने की आवश्यकता थी, जिसे सब गणों ने संवत् स्थापित करके किया।

ई० पू० ५७ के संवत् के, भिन्न-भिन्न समय में, भिन्न-भिन्न नाम प्राप्त होते हैं। विक्रम-संवत् का सबसे पहला प्रयोग आज मालवा के आसपास का ही प्राप्त होता है। इस संवत् के ४२८वें वर्ष तक आते-आते इसका प्रयोग विजयगढ़ और उत्तरी-पूर्वी राजपूताना तक मिलने लगता है। धीरे-धीरे इसका प्रयोग अखिलभारतीय होता लक्षित होता है और इसके ८६८ वें वर्ष के समय तक प्राय: सारे उत्तरी भारत में यह फैला ज्ञात होता है।[१] इस क्रमश: प्रचार का कारण यह था कि यह पहले मालवों की निधि था, पर विदेशियों से अविरत पदाक्रांत होने पर ज्यों-ज्यों सांस्कृतिक नव जागरण को अवकाश मिला, सामूहिक चेतना भी बढ़ती गई और यह भारत की निधि होता गया। इस संवत् का सबसे प्राचीन प्राप्त नाम 'संवत्सर' है। परन्तु इसके ४६२वें वर्ष से 'संवत्सर' के स्थान पर 'मालव-गणाना स्थित्य' और 'मालवगण-स्थिति-वशात्' प्राप्त होने लगता है। वि० सं० १२३६ में इसका नाम 'मालवेशा नाम संवत्सर' मिलता है। साथ ही, विक्रमादित्य का नाम भी जुटा मिलने लगता है। इसके साथ विक्रम का संबंध सर्वप्रथम ८९८वें वर्ष में मिला है।[२] संवत् के साथ नामों के बदलने से कुछ विद्वानों को सन्देह का अवसर मिला; परन्तु इन नामों के ऐतिहासिक अध्ययन से शंका निराधार प्रतीत होती है। यद्यपि शत्रुओं की पराजय में मालवा और मालव-गण-मुख्य का ही प्रधान हाथ था, पर अन्य गण-राज्यों का भी योग था। इस समय लोकतंत्र की मर्यादा में व्यक्ति की प्रधानता नगण्य ही थी; अत: प्रारम्भिक नाम 'संवत्सर' में व्यक्ति की गंध भी नहीं है। पर कालान्तर में ज्यों-ज्यों साम्राज्यवादी भावना गणों पर अपना प्रभाव डालती गई, लोगों की अभिरुचि भी वैसी ही होती गई। गुप्तों के काल तक मालवा का नाम संवत् से लगा और गण-संघ के स्थान पर एक गण (मालवों) की प्रधानता परिगणित होने लगी। यहाँ पर यह बात ध्यान देने की है कि इतिहासकार स्मिथ, भाण्डारकर प्रभृति विद्वानों ने

---

(१) 'द इण्डियन ऐण्टीक्वेरी' पु० २०, पृ० ४०२—कीलहार्न (Kielhorn)
(२) 'द इण्डियन एण्टीक्वेरी' पु० २०, पृ० ४०४—कीलहार्न (Kielhorn)

विक्रम-संवत् का संबंध जो चन्द्रगुप्त-द्वितीय के साथ माना है, उसमें उनके तर्क के अनुसार, 'विक्रम' का प्रयोग 'संवत्' के साथ चन्द्रगुप्त-द्वितीय के काल—अर्थात् ई० पू० चौथी शती—से ही हो जाना चाहिए था ; पर हमें तो नवीं शती तक मालव-गण का ही नाम प्राप्त होता है। इस प्रकार उत्तरोत्तर विचारधारा की प्रतिक्रिया के परिणामस्वरूप लोक की भावना व्यक्ति में सन्निविष्ट होती गई। गण-राज्यों का एक प्रकार से उन्मूलन हो चुका था, अत: मालवा का भी स्मृति-चिह्न अब व्यक्ति में ही निहित रह गया। वह व्यक्ति वही था जिसका गौरव लोकतंत्र में ही पहले अंतर्भुक्त हो गया था। प्राप्त सिक्कों पर गण-मुख्य का नाम न लिखकर जो गण का ही रखा गया है, वह समाज की सामान्य भावना का ही द्योतक है। इसमें सन्देह नहीं कि जगत् में सबसे प्राचीन इस संवत् की स्थापना का श्रेय गण-संघ—मालवों—और विक्रमादित्य को ही है।

## भारतीय इतिहास में विक्रमादित्य का स्थान

भारतीय इतिहास का यह वह काल था जब गणतंत्रों की संघशक्ति का विपर्य्यस्तकाल व्यतीत हो चुका था और उनकी संगठित शक्ति में पुन: नवजीवन का संचार हो रहा था। इसका परिणाम विदेशियों के प्रथम प्रवाह को अवरुद्ध करने के साथ-साथ भारत को एक ही छत्रच्छाया में लाने का उद्योग भी था। विदेशी उत्कोच से भारत की एक शताब्दी तक की रक्षा का श्रेय ई० पू० प्रथम शती के विक्रमादित्य को ही है।

ब्राह्मण-धर्म बौद्धों के प्रभाव से आक्रांत होकर सैकड़ों वर्षों तक सुअवसर की प्रतीक्षा में पड़ा था। ई० पू० द्वितीय शती के उत्तर-काल ने यह सुअवसर प्रस्तुत किया और ई० पू० प्रथम ने इस पुनरुत्थान में अमूल्य योग दिया। संस्कृत-साहित्य की धारा सर्वदा अविच्छिन्न रही ; पर ब्राह्मण-धर्म के अभ्युदय के साथ वह इतनी प्रबल हो गई कि साहित्य का कोष पूर्ण होने लगा। विश्व के अमर कवि ( कालिदास ) को उत्पन्न करने का शाश्वत श्रेय इसी काल ने और उसे राजकवि बनाने का सौभाग्य विक्रमादित्य ने पाया। भारतीय ज्योतिष के प्रायौगिक पक्ष का उद्घाटन इसी समय हुआ। जगत् के प्राचीनतम संवत् की स्थापना का काल भी यही था, जिसकी धवल कीर्ति पुस्तकों के पृष्ठों से भी अधिक भारतीयों के मानस-पट पर लिखित है। तत्कालीन सुदृढ़ हिन्दू-समाज का वह शुचि-सुष्ठु चित्र कालिदास के साहित्य में मिलता है, जो विगत भारतीय विभुता का संकेत कर आज भी हमारा मस्तक गर्व से उन्नत कर देता है। निस्सन्देह लगभग डेढ़ सौ वर्षों (ई० पू० ५० से ई० स० ७८ तक) का मालवों का इतिहास भारतीय इतिहासों की पंक्ति में एक गौरवमय स्थान रखता है और तत्कालीन इतिहास में तो अपना सानी नहीं रखता।

विक्रमादित्य हिन्दू-भारत के गिने-चुने महान् वीरों में है। उसकी धाक ने आततायियों के बर्बर आक्रमणों को रोका। उसकी प्रजावत्सलता ने मालवों को आकृष्ट किया। उसने केवल ब्राह्मण-धर्म को प्रोत्साहित कर संकुचित धर्म-नीति को आश्रय नहीं दिया, बल्कि जैन और बौद्ध धर्म को भी समान रूप से आश्रय देकर धर्म-सहिष्णुता का गौरव पाया। उसकी

न्याय-प्रियता के कारण जैन अनुश्रुतियाँ उसे जैन कहते नहीं थकतीं। मालवों के मुख्य के नाते उसने परंपरागत रक्षित भारतीय लोकतंत्रवाद की अभिवृद्धि के साथ-साथ साहित्य और संस्कृति तथा कला की भी उन्नति के लिए भरपूर प्रयत्न किया। इसकी पुष्टि जनगाथाओं और साहित्य से ही नहीं, इतिहास से भी होती है। ई० पू० प्रथम शती का उत्तर-काल उसकी विजयों के नाद से गूँजता है। इतिहास की दीपमालिका से उसको अलग करने से यह युग तमसावृत हो जायगा। उसका अपूर्व औदार्य हमें रामराज्य की याद दिलाता है। इसीलिए 'कथासरित्सागर' ( १८, १, ६६ ) साक्ष्य देता है—

स: पिता पितृहीनानामबन्धूनां स बान्धव:।
अनाथानां च नाथ: स: प्रजानां क: स नाभवत्॥

---

# मैं तुम्हें कहूँ राजेन्द्र या कि....

श्री रामदयाल पांडेय

मैं तुम्हें कहूँ राजेन्द्र या कि अति दीन हीन दीनेन्द्र कहूँ

राजेन्द्र, देव, तुम राजनीति के नैतिक मर्यादाधारी
तुम देव प्रजापति, प्रजाशक्ति के चिर-अमोघ रक्षाकारी
गा रहे अहिंसा-वंशी पर, तुम शान्तिगान हे बनवारी
उत्तराधिकारी गौतम के, 'जीरादेई' के अवतारी
तुम प्रियदर्शी अशोक हो या राजर्षि जनक ज्ञानेन्द्र कहूँ

सेनापति, चार कोटि सैनिक प्रस्तुत सदैव आदेशों पर
वैशाली, मगध और मिथिला, उत्कल जाग्रत संदेशों पर
तुम कहो और वे कर देंगे हँसकर प्राणों को न्योछावर
चालीस कोटि के सेनानी, चालीस कोटि के भैरव स्वर
हे जीर्ण तपस्वी युग-युग के, इच्छा है, तुम्हें बलेन्द्र कहूँ

यह कैसा है संघर्ष ! कहीं भी रक्तपात का नाम नहीं
वैरी थर-थर थर्राता है, लेकिन अस्त्रों का काम नहीं
रुकता तोपों के रोके से झोपड़ियों का पैगाम नहीं
यह भीषण रण है अविश्राम, है सुबह नहीं, है शाम नहीं
हे महाप्रलय-पंथी, तुमको मन है कि अमर विजयेन्द्र कहूँ

कारा-बन्दी, तुम बार-बार कारागृह में घनश्याम बने
हे जन-सेना के संचालक, तुम रघुपति-राघव राम बने
तुम स्वतंत्रता-सीता का व्रत लेकर हो लीलाधाम बने
साकेत भूल, जन संकल्पों में लय हो स्वयं अकाम बने
संतप्तकाय, हे क्षीणकाय, चिर-रुग्ण या कि आत्मेन्द्र कहूँ

तुम कंपित अपनी प्रजा-शक्ति की रंचमात्र पीड़ाओं से
झोली भर देते जनता की भिक्षुक तुम निज भिक्षाओं से
जन-कष्ट-हरण कर लेते हो तुम अपनी सहिष्णुताओं से
तुम सेना को निश्चिन्त छोड़ लड़ते उसकी चिन्ताओं से
हे अतिमानव, इस धरती पर मन है कि तुम्हें देवेन्द्र कहूँ

राजेन्द्र, स्नेह के सूत्रों से मुक्ताभ तुम्हारा मुकुट बना
है झलक रहा झक-झक जिसमें आजादी का उज्ज्वल सपना
ऊँचा, हाँ ऊँचा बहुत देव, व्यक्तित्व तुम्हारा अभय तना
छेड़ा है प्राण-पपीहे ने 'पी कहाँ, पी कहाँ' का जपना
हे जनबल के अवतार, तुम्हें फिर क्यों न सहर्ष जनेन्द्र कहूँ

तुम शांत सिन्धु हो, किन्तु नहीं वंचित प्रलयंकर ज्वारों से
सत्ता की ईंटें हिला रहे तुम अपनी जय-ललकारों से
तुम जरासंध की, चन्द्रगुप्त की परिचित हो तलवारों से
तुम ज्वालामय हो कुँवर सिंह के अग्नि-पुञ्ज हुङ्कारों से
तुम कोटि-कोटि जन की ज्वाला, फिर क्यों न तुम्हें ज्वालेन्द्र कहूँ

युग-पुरुष, विनिर्मित करते तुम नव युग अपने आह्वानों से
मानवता को दे रहे शक्ति चिर घुल-घुलकर बलिदानों से
अभिनव शंकर, तुम बसा रहे सुरलोक स्वयं विषपानों से
निर्झर की विनम्रता लेकर तुम टकराते चट्टानों से
तुम अमर, युगों तक अमर देव, फिर क्यों न तुम्हें अमरेन्द्र कहूँ

शाहपुरपट्टी ( शाहाबाद ) ; ३-१२-४६ ]

# भगवती देवी के प्रति

श्री रामदयाल पांडेय

भैया की प्यारी बहन, तुम्हें नव युग के कवि का नमस्कार
ओ बहन सुभद्रा, पाया है तुमने नवयुग का बनवारी
जो काँटों का किरीटधारी, जन-हृदय-राज्य का अधिकारी
'राजेन्द्र' जिसे जग कहता है, जिसकी है राज्य-शक्ति न्यारी
जन-बल के रक्षा-हेतु बना जो सत्ता का माखनहारी
देवी, जनेन्द्र की बहन, तुम्हें जन-युग के कवि का नमस्कार
भैया ने देखा बहन आज चालीस कोटि की ज्वाला है
यह बीस कोटि माँ-बहनों की आशाओं का उजियाला है
जनता द्रौपदी विवश, दु:शासन नंगा करनेवाला है
भैया ने मुक्ति-महाभारत इसलिए आज रच डाला है
तुम बहन महाभारत की, लो युग-युग के कवि का नमस्कार
भैया सारथी महाभारत के, तुम भैया के प्राणों की
निज बलि से करतीं शक्ति-वृद्धि तुम भैया के बलिदानों की
भैया के नंगे हाथों में तुम बनीं शक्ति हिमवानों की
दे रहीं शक्तियाँ चिर-अमोघ निज राखी के वरदानों की
निशि-दिन है भैयादूज, तुम्हें, ओ बहन, चिरन्तन नमस्कार
इस भीषण रण में बहन तुम्हीं भैया की मंजुल आशा हो
तुम बड़ी बहन, माता सी हो, तुम अभय गोद, अभिलाषा हो
भैया हैं अविश्राम योद्धा, तुम उनकी क्षुधा-पिपासा हो
भैया का हृदय दग्ध है, तुम उनकी शीतल परिभाषा हो
भैया की ज्योतिर्मयी बहन, तुमको भैया का नमस्कार
भैया हैं नाना फड़नवीस, बहनें झाँसी की रानी हैं
भैया स्वदेश के दीवाने तो बहनें भी दीवानी हैं



देशरत्न की धर्मपत्नी श्रीमती राजवंशी देवी



देशरत्न का जन्मगृह ( जीरादेई )



देशरत्न की बड़ी बहन (विधवा) भगवती देवी, एम०एल०ए०

भैया हैं झंझावात और बहनें झंझा का पानी हैं
भैया प्रभात के सूर्य और बहनें ऊषा वरदानी हैं
भैया हैं गति, बहनें हैं मति, गति-मति दोनों को नमस्कार

हैं एक दिशा में कोटि-कोटि भाई-बहनों के उठे कदम
ये कदम सदा आगे बढ़नेवाले हैं, कभी न लेंगे दम
बहनों की स्नेहभरी आँखों के आगे भैया को क्या हो
भैया की थकन मिटाने को आँसू हैं शीतल और गरम
भैया हैं स्वर, हैं साज बहन, स्वर और साज को नमस्कार

भैया का भैरव वेश बना तो बहनों का सिंगार क्या हो
मरघट की तपस्विनी की कोई भी इच्छा-पुकार क्या हो
चालीस कोटि की ज्वाला में कोई शीतल बयार क्या हो
तरु मूलहीन है, शाखा से कोई भी क्षणिक प्यार क्या हो
हे रौद्रवेशिनी बहन, तुम्हें इस रौद्र वेश का नमस्कार

भैया से कदम मिलाकर तुम भैया-सी सीधी और सरल
भैया के साथ-साथ पीतीं, तुम बहन भगवती, काल-गरल
भैया का बल है निश्छलता तो तुम साक्षात् खड़ी निश्छल
भैया के पथ पर तुम चकोर बनकर चुन रहीं कराल अनल
भैया की सच्ची बहन, तुम्हें युग-युग भैया का नमस्कार

चालीस कोटि भाई-बहनों का जन्म-स्रोत है एक उदर
हों भिन्न भले ही आकृतियाँ, पर सबका एक सम्मिलित स्वर
भैया से कर सकता विरक्त बहनों को क्या कोई अन्तर
सरिता को पर्वत-शिशुओं से क्या कर सकता विरक्त सागर
चालीस कोटि भाई-बहनों की मातृभूमि को नमस्कार

अस्सी करोड़ जब कदम बढ़ें, अस्सी करोड़ जब उठें हाथ
तब क्या डोलेगी नहीं धरा, आकाश झुकायेगा न माथ
अस्सी करोड़ भुजदंडों की इच्छा क्या रह सकती अनाथ
रे, कहाँ नियति की बात, काल भी रहता डरकर सदा साथ
ओ स्वतंत्रतादायिनी बहन, युग-युग स्वदेश का नमस्कार

शाहपुरपट्टी ( शाहाबाद ) ; श्रावणी, २००३ ]

# मैं अपने राजेन्द्र बाबू का अभिनन्दन किस प्रकार करूँ ?

श्रीमान् कुमार गङ्गानन्द सिंह, एम० ए०, एम० एल० ए० : श्रीनगर-राज्य ( पूर्णियाँ )

हम अपने गौरवमय प्रान्त के आधुनिक इतिहास में एक ऐसे व्यक्ति का चरित्र पाते हैं जिसके प्रति अनायास श्रद्धा होती है। वह एक सीधे-सादे साधारण पुरुष के आवरण में विशाल हृदय छिपाये हुए है। उसकी भाषा में मृदुता, संकल्प में दृढ़ता और आचरण में स्वच्छता है। वह सेवाव्रत का व्रती और त्याग की मूर्ति है। सेवा ने उसे श्रेष्ठता दी है और त्याग ने महत्ता। 'देशरत्न' समझकर उसका आदर चारों ओर हुआ है। इस 'रत्न' को अपना समझकर हम अपनेको धनी मानते हैं। इसी नर-रत्न को दूर के लोग 'डाक्टर राजेन्द्र प्रसाद' और निकटवर्ती लोग 'राजेन्द्र बाबू' कहकर सम्बोधित करते हैं।

विचार-स्वातंत्र्य का स्थान जबतक राजनीतिक क्षेत्र में है और रहेगा, तबतक मत-विभिन्नता रहेगी ही। कोई इनका मत-समर्थक या अनुयायी भले ही न हो, पर प्रायः कोई भी इनकी पवित्रात्मा की ज्योति को कभी मलिन नहीं पावेगा।

मैं अपने बाल्यकाल से इन्हें देख रहा हूँ। कभी मैं इनके निकट भी रहा, कभी दूर भी। पर इनके प्रति मेरी श्रद्धा की मात्रा एक-सी बनी हुई है। परमात्मा ने इन्हें उग्र प्रतिभा दी है। इनके विद्यार्थी-जीवन से लेकर इस समय तक उस प्रतिभा का परिचय लोगों को मिलता आ रहा है और उससे हमारा प्रान्त ही क्यों—सारा भारत गौरवान्वित हो रहा है। पर जब मैं देखता हूँ कि प्रतिकूल वातावरण में रहते हुए भी काम-क्रोध-लोभ-मोह आदि दुर्वासनाओं का दमन करने में ये कहाँ तक सफल हुए हैं, तब यही कहना पड़ता है कि इनके पूजित होने का श्रेय इनकी प्रतिभा को उतना नहीं है जितना इनके आत्मबल को। इनकी प्रतिभा इन्हें उन सभी विषयों का उपभोग कराती, जिनके उपभोग के लिए जन-साधारण तरसा करता है; पर अपने आत्मबल के भरोसे इन्होंने अपनी प्रतिभा को उस मार्ग पर चलने के लिए बाध्य किया, जिस मार्ग पर चलने से जन-साधारण डरता है। इनकी प्रतिभा के प्रतिद्वन्द्वी अनेक मिलेंगे; पर इनके आत्मबल की तुलना के लिए इने-गिने व्यक्ति ही दृष्टिगोचर होंगे।

इतने दिनों में, इनके जीवन की छोटी से बड़ी घटनाओं तथा इनके वैयक्तिक सम्पर्क से मुझे यही प्रतीत हुआ है। साधारण वार्त्तालाप, साधारण शिष्टाचार, साधारण विचार-विमर्श मेरी इस धारणा को पुष्ट करते आये हैं। अतएव, कठिनता बोध होती है यह निर्णय करने में कि किन शब्दों से अपने भावों को व्यक्त कर इनका अभिनन्दन करूँ।

दरभंगा-हाउस, ७ मानसिंह रोड, नई दिल्ली; १०-३-४९ ]

---

# राजेन्द्र-प्रशस्ति

श्रीबुद्धिनाथ झा 'कैरव', एम० एल० ए०

खिलते कितने फूल नये नित, पर सबका सत्कार कहाँ !
बिखरी हैं प्रियताएँ कितनी, पर सबमें है प्यार कहाँ !!
करे सुवासित जग को, जानें तब तो कोई फूल खिला।
जीवन को चिर मुदमय कर दे, तब तो समझें, प्यार मिला॥

जग में जीवन के पथ पर नित कितने आये गये चले।
किन्तु धन्य वे सत्कृतियों के प्राणों में जो सदा पले॥
ऐसी शुचि विभूति का होता जब-जब आविर्भाव जहाँ।
मिलता है जग में मानवता को सच्चा अपनाव वहाँ॥

चिरपीड़ित भारत को जब अपना ही जीवन भार हुआ।
खोकर निज सर्वस्व शून्य उसका जब था संसार हुआ॥
ऐसे समय विश्व ने देखा, गांधी-युग की ज्योति जगी।
चिर-विस्मृति अपनी जिसकी आभा में सत्वर दूर भगी॥

जगकर झट देखा बिहार ने, अह ! कितना आह्लाद मिला !
बिगड़ा भाग्य बनाने को घर में 'राजेन्द्र प्रसाद' मिला॥
सूखी हड्डी में दधीचि के व्रत का दृढ़तर भाव लिये।
कर में शुचि कर्तृत्व भाग्य का नूतन सरल बनाव लिये॥

समुद खड़ा है देख उच्चता उर की, हिमगिरि डोल रहा।
लख जिसकी विस्तृति सागर निज सीमाओं को तोल रहा॥
मिला 'देश' को 'रत्न' और मृतवत् बिहार को प्राण मिला।
दलित राष्ट्र के जीवन को खोया अपना अभिमान मिला॥

मिला भाग्य तुममें स्वदेश को, सेवा का अरमान मिला।
गांधीजी की सभी वृत्तियों को तुममें शुचि-स्थान मिला॥
क्रियाशक्ति को तुममें सबसे बढ़कर निज अधिकार मिला।
भारतीय जीवन को अपना तुममें खोया प्यार मिला॥

सत्य अहिंसा के प्रयोग की वस्तु जहाँ दरकार हुई।
तन की आहुति लिये तुम्हारी तत्परता तैयार हुई॥
अपने जीवन में तुमने, जाने, कितने आघात सहे।
दुर्बल तन में कहो किस तरह इतने झंझावात सहे!

तुम चलते हो जिधर उधर सारे बिहार के पाँव चले।
बड़े-बड़े नगरों से लेकर छोटे-छोटे गाँव चले॥
आज तुम्हारे मुख से है पुरुषार्थ प्रांत का बोल रहा।
प्राण, तुम्हीं से अपने गौरव को बिहार है तोल रहा॥

जिसे चाहिए जो वह लेकर अपना-अपना नाज करे।
अखिल विश्व का वैभव ले कोई दुनिया का राज करे॥
जितना सुख हो मिले जिसे, चाहे जितना आह्लाद मिले।
हमको तो बस एक 'रत्न' प्यारा राजेन्द्र प्रसाद' मिले॥

हो आदर के ऊपर तुम, तुमको फिर क्या सम्मान मिले।
आज तुम्हारे अभिनंदन में यह छोटा-सा गान मिले॥
जग-मंगल के लिए अमरता का प्याला तुम पिये रहो।
मानवता जीती जबतक तुम जीवन-धारण किये रहो॥

जिला-काँग्रेस आफिस, दुमका ( सन्थाल-परगना ); ३०-१०-४५ ]

# चौरंगीनाथ

स्वर्गीय डॉक्टर पीताम्बरदत्त बडथ्वाल, एम० ए०, डी० लिट्०; लखनऊ-विश्वविद्यालय

चौरंगीनाथ उन महात्माओं में से हुए हैं, जिन्होंने अपनी कठोर साधना से प्राप्त सिद्धि को जनवाणी द्वारा सर्वसाधारण के लिए सुलभ करने का प्रयत्न किया था। सीधी-सादी जनता के हृदय तक पहुँचने के लिए उन्होंने सीधी-सादी भाषा का प्रयोग किया था। और, जान पड़ता है कि जनता के हृदय पर इसका इतना गहरा प्रभाव पड़ा कि यद्यपि उनकी रचनाएँ बहुत कम मिलती हैं, फिर भी उनके नाम का आज भी प्रभाव माना जाता है।

चौरंगीनाथ नाथ-सम्प्रदाय के योगी थे। उनके जीवन का कोई ऐसा विवरण नहीं मिलता, जिसको इतिहास-कोटि में गिन सकें। उत्तराखंड में प्रचलित झाड़-फूँक के मंत्रों में उनका उल्लेख हुआ है। ये मंत्र अलग-अलग स्थानों में कुछ अन्तर के साथ मिलते हैं। इन विभिन्न स्थानों में मिलनेवाले मंत्रों में और चाहे जो अन्तर हो, इनके सम्बन्ध की एक घटना का उल्लेख अवश्य मिलता है, जिससे इनके नाम की सार्थकता प्रकट होती है।[१] यह वह घटना है कि इनके कटे हुए हाथ-पाँव फिर उग आये। इनके हाथ-पाँव क्यों और कैसे कटे थे, इसका उल्लेख इन मंत्रों में नहीं है।

दादूपंथी साधु राघवदास ने अपने 'भक्तमाल' में इसका कारण बताया है[२]—"चौरंगी-

---

१ "चौथा पहर तोहि सुमरौं चौरंगीनाथ बीर भैराऊँ······
खितने गये हाथ-पाँव मौलाई लीया।"

२ धरमसील सत राषतैं चौरंगी कारज सरे।
अद्भुत रूप निहारि दोर करि मांई पकर्‌यो॥
दांवण लीयो फारि जोरी करि बाहर निकर्‌यो।
राणी करी पुकार पुत्र अच्छ्या ही जाया।
राजा मन पछिताय हाथ पग दूरि कराया॥
राघौ प्रगटे परम गुर कर पद ज्यूं के त्यूं करे।
धरमसील सत राषतैं चौरंगी कारज सरे॥

नाथ अत्यन्त रूपवान राजकुमार थे। उनकी ( सौतेली ) माता उनपर मोहित हो गई। उसने एक दिन इन्हें बुरी नीयत से पकड़ना चाहा। ये बलपूर्वक अपनेको छुड़ाकर भाग गये। इन्हें इतना बल लगाना पड़ा कि इनका पल्ला फट गया। रानी को क्रोध आया और उसने राजा से उलटे उलहना दिया कि अच्छा पुत्र पैदा किया है आपने। राजा को वास्तविक बात तो मालूम थी नहीं। उनको पुत्र की करनी पर बड़ा पछतावा हुआ। क्रोध में आकर उन्होंने उसके हाथ-पाँव कटवा दिये। राजकुमार धर्मशील और निर्दोष था। उसने सत की रक्षा की थी। इसलिए परम गुरु ने प्रकट होकर उसके हाथ-पाँव ज्यों-के-त्यों कर दिये।"

नाथ-पंथ में परम गुरु आदिनाथ 'शिव' माने जाते हैं और गोरख-पंथ में 'गोरखनाथ'। कथानकों पर कनफटों ( गोरख-पंथ ) का ही प्रभाव अधिक है। इसलिए उन्हीं के प्रभाव से हाथ-पाँव का उग आना समझना चाहिए। यद्यपि ऊपर कहे मंत्रों के अनुसार चौरंगीनाथ के प्रभाव से ही ऐसा हुआ था। राघवदास का कथन भी अपने समय के कथानकों पर ही आधारित होगा। चौरंगी वीर राज-पुत्र था, इसकी कुछ-कुछ पुष्टि इस बात से भी हो जाती है कि एक मंत्र में वह सौ मन भारी बरछा खेलनेवाला कहा गया है।[1]

यह कथा राजा 'रसालू' की कथा से मिलती है, जिसका आधुनिक रूप 'पूरनमल भगत' की कहानी है। दंतकथाओं के अनुसार यह 'रसालू' राजा शालिवाहन का पुत्र था, जो गोरखनाथ के आशीर्वाद से उत्पन्न हुआ था। इन मंत्रों के अनुसार चौरंगीनाथ के ही प्रभाव से शालिवाहन के पुत्र हुए।[2] चौरंगीनाथ के पिता का नाम उनमें नहीं दिया गया है। यह संभव है कि मंत्र और किंवदंती—दोनों में विरोध न हो। 'रसालू' हाथ-पाँव उग आने के बाद जोगी हो गया था। हो सकता है कि इस घटना के बाद उसके आशीर्वाद से शालिवाहन के पुत्र हुए हों।

राजा शालिवाहन का चौरंगीनाथ के साथ उल्लेख संभवतः हमें इतिहास की भूमि में पाँव रखने के लिए थोड़ी-सी जगह दे। मंत्री के प्रभाव पर हम जितना संदेह कर लें, किन्तु यह संदेह हम उनपर नहीं कर सकते कि किसी बाहरी उद्देश्य की पूर्ति के लिए शालिवाहन का उल्लेख करके उनमें जाल रचा गया है। अब प्रश्न यह उठता है कि यह शालिवाहन कौन था। पंजाब और राजस्थान की किंवदंतियों के अनुसार यह शालिवाहन पंजाब के 'स्यालकोट' नगर का राजा था। पुराने राजाओं में चार शालिवाहनों का उल्लेख मिलता है। एक बप्पा का वंशज गुहिलोत शालिवाहन ( लगभग १०३४ संवत् ), चम्बा का राजा शालिवाहन ( संवत् १०६४ विक्रमी में विद्यमान ), जैसलमेर के आधुनिक राजवंश का एक अति प्राचीन पूर्व-पुरुष तथा उसी घराने का एक अन्य पूर्व-पुरुष ( लगभग सं० १२४५ वि० )। परन्तु प्रथम दो के संबंध में कहीं कोई बात ऐसी नहीं मिलती जिससे उनमें से किसी का संबंध चौरंगीनाथ से घटित हो। इससे उनके संबंध में विचार छोड़ना पड़ता है। और, जैसलमेर के यादव शालिवाहनों का ही इस संबंध में विचार करना शेष रह जाता है।

१ "सौ मण बरछी खलांदो ल्याऊ रे बीर भैराऊँ"....

२ "जिनने सालीवाहन के भ्रम में पुत्र बोलाई लिये"....

किंवदंतियों के शालिवाहन को, 'टॉड और मुहणोत नैणसी'—दोनों, जैसलमेर के राजवंश का बहुत पुराना पूर्वपुरुष मानते हैं।[१] यह राजवंश पंजाब से राजस्थान में आया था। शालिवाहन के रसालु, बालद, धर्मांङ्गद, सीहब इत्यादि पन्द्रह पुत्र माने जाते हैं।[२] कहते हैं, इसी (शालिवाहन) ने 'स्यालकोट' नगर बसाया था जिसका प्राचीन नाम 'सालभानपुर' था। नैणसी ने भी शालिवाहन को रसालू का पिता कहा है।[३] जैसलमेर के राजवंश में जोगियों का अब भी बड़ा मान है। वहाँ जब नया रावल (राजा) पाट बैठता है, तो वह जोगिया बाना पहनता है—यद्यपि नैणसी ने इस प्रथा का आरंभ बहुत पीछे देवराज भाटी के समय से बताया है।[४]

अतएव शालिवाहन को ऐतिहासिक व्यक्ति मानने में कोई अड़चन नहीं और चौरंगी से भी उसका संबंध संभवता की सीमा के अन्तर्गत है। परन्तु शालिवाहन के समय का सीधा कोई अनुमान नहीं लगाया जा सकता।[५] हाँ, उसके एक वंशज देवराज भाटी का उल्लेख जोधपुर से मिले राजा बाहुक के एक शिलालेख[६] में हुआ है। यह शिलालेख सं० ८९४ वि० चैत्र सुदि ५ का लिखा है। इसके अनुसार बाहुक के पाँचवें पूर्वज 'शिलुक' ने देवराज भाटी को हराया था। बीच के चार राजाओं के लिए बीस-बीस वर्ष का अन्तर रखकर गहलोत[७] ने सं० ८१४ वि० शिलुक का और तदनुसार देवराज भाटी का समय माना है। और, इसी हिसाब से सात पीढ़ी पहले भाटी का समय ६८० वि० ठहराया है। राजा भाटी के नाम से जो संवत् चला, उसमें और विक्रम-संवत् में ६८० का अन्तर है। इससे भी भाटी का समय ६८० वि० ठहरता है। नैणसी ने भाट को शालिवाहन का पुत्र और रसालू का बड़ा भाई माना है। पर अन्यों के अनुसार दोनों के बीच में दो पीढ़ियाँ हैं। इस प्रकार शालिवाहन का समय ६४० वि० हुआ।

इस संवत् के विरुद्ध एकाध बात प्रस्तुत की जा सकती है। एक तो यह कि संवतों के साथ किसी व्यक्ति का नाम उनके आरंभ होने के बहुत बाद जुड़ता है। जैसे, शक-संवत्सर के साथ आन्ध्र-राजा शालिवाहन का नाम १४११ वि० के आसपास जुड़ा।[८] इसी प्रकार राजवंशावलियों में बहुत-से पुराने नाम केवल कल्पित हुआ करते हैं जिससे उनका मूल बहुत पुराने समय में जा पहुँचता है।

---

१ नैणसी—ख्यात, भाग २, पृष्ठ २६०

२ गहलोत—राजस्थान का इतिहास, भा० १, पृष्ठ ६५०

३ नैणसी—ख्यात, भा० २, पृष्ठ २६०

४ वही—पृ० २६६

५ टॉड ने उसका समय सं० ७२ वि० माना है, पर इसका कोई प्रमाण नहीं है।

६ जर्नल रायल एशियाटिक सोसाइटी—सन् १८९४, पृ० ४-६

७ गहलोत—राजस्थान का इतिहास, भा० १, पृ० ६५१

८ गौरीशंकर-हीराचन्द ओझा—'प्राचीन लिपिमाला', द्वितीय संस्करण, पृ० १७२

उपर्युक्त पहाड़ी मंत्रों में एक और बात लिखी है, जो इस संवत् को सही मानने के विरुद्ध जाती हुई जान पड़ती है। वह बात यह है कि चौरंगीनाथ के सेवकों (शिष्यों) में हिन्दू और मुसलमान दोनों थे।[१] यदि इस कथन में कुछ तथ्य है, तो चौरंगीनाथ सातवीं शताब्दी के नहीं हो सकते। सं० ७६६ वि० में अरब के मुसलमानों का भारत पर पहला आक्रमण हुआ। इसके बाद सं० १०५० के लगभग फिर पश्चिमोत्तर से आक्रमण होने लगे। अतएव यही समय लगभग ऐसा है जिसमें पंजाब में मुसलमानों का आगमन माना जा सकता है। चौरंगीनाथ का भी लगभग यही समय मानना चाहिए। शालिवाहन के संबंध में टॉड ने लिखा है कि शालिवाहन ने दिल्ली के तँवर-राजा 'जयपाल' की कन्या से विवाह किया था। जयपाल का यही समय है। सं० १०५० वि० में वह विद्यमान था। इसी समय के आसपास वह सुबुक्तगीं से भिड़ा था। हो सकता है कि शालिवाहन पहला और दूसरा दो व्यक्ति न होकर एक ही व्यक्ति के दो रूप हों, जो न तो इतने बाद में हुआ हो, जितने बाद (१२४५ वि०) में दूसरे शालिवाहन का होना बताया जाता है और न इतना पहले जितना प्रथम शालिवाहन का (६४० वि०)। चौरंगीनाथ के नाम से हिन्दी में जो ठीक सबदियाँ मिलती हैं, वे भी उन्हें बहुत पुराने समय में ले जाने के पक्ष में नहीं हैं; क्योंकि उनका रूप बहुत पुराना नहीं है। मंत्रों में यह भी लिखा है कि उन्होंने अपने जेठे भाई का कटा सिर जुड़ा दिया था और वे सिद्धिलाभ कर ज्योति-स्वरूप हो गये थे[२]। भूत-प्रेत-बीर-बेताल और व्याधि— सबके ऊपर इनका अधिकार बताया गया है और उनसे रक्षा पाने के लिए उनकी दुहाई दी जाती है। इनकी शक्ति 'अरधंगी' का नाम 'हंसावदनी' बताया गया है। संभवतः यह उनकी स्त्री नहीं; सिद्ध या देव-रूप प्राप्त हो जाने पर जनता द्वारा कल्पित शक्ति है। एक मंत्र में उनका आवाहन यों किया गया है—"श्रीसंतोषनाथ बीर-भैराऊं नदी पार चौरंगीनाथ बीर-भैराऊं खंतड़िया गुदड़िया बाबा चौरंगीनाथ बीर-भैराऊं।" इससे पता चलता है कि उनका आश्रम कहीं नदी पार था। और, वे संतोषनाथ खंतड़िया बाबा या गुदड़िया बाबा कहकर भी पुकारे जाते थे। सुकेत-रियासत (पंजाब) में सतलज के उस पार गोदड़िया बाबा की गुफा बताई जाती है। कंथाधारिन् गोरक्षादि कुछ अन्य सिद्धों के साथ शाबर-तंत्र में चौबीस कापालिकों में गिने गये हैं। नाथ-स्तोत्र में संतोषनाथ नव नाथों में से एक माने गये हैं। खंतड़िया और गुदड़िया 'संतोष' के सूचक नाम भी हो सकते हैं।

---

१ "हिन्दू तुरक दुइ सेवा लगाई लीनों।"

२ "जिनने जेठा भाई का काटा सीस लवाई लीया।...
जिनने चावन सौ चेड़ा बावन बीर को बाण संभारी लीया
देवता राखे दृष्टी कर लिया
अरधंगी देवी हंसावदनी सिषा चौरंगीनाथ बीर भैराऊँ
ये ई घटपिंडा तू रख ले बाबा तेरी चौकी तेरी रच्छा।"

—'श्री सिद्धनाथ (१ द) बुद्ध जोतयां'...

यह द्रष्टव्य है कि गोरख, मीन, चर्पट और जलंधर के साथ कंथाधारिन् नाम तो शाबर-तंत्र में हैं, किन्तु संतोष या चौरंगी नहीं। इसी तरह नव नाथों में 'चौरंगी' नाम नहीं है। चौरंगी-सरीखे सिद्ध का नव नाथों में लिया जाना कुछ आवश्यक-सा जान पड़ता है। नाथ-पंथ में 'कथड़' और 'चौरंगी' दोनों नाम आते हैं; किन्तु ऐसी कोई बात नहीं दिखाई देती जिससे यह पता चले कि दोनों एक ही के नाम हैं। कम-से-कम यह असंभव नहीं कि संतोषनाथ चौरंगी का ही दूसरा नाम हो। नाथ-सिद्धों के एक से अधिक नाम पाये भी जाते हैं।

किंवदंतियों में गोरखनाथ इनके गुरु माने जाते हैं। 'गोरख चौरंगी गुष्टि' में गोरख 'चौरंगी' को गुरु और चौरंगी 'गोरख' को गुरु कहकर संबोधित करते हैं। प्रश्न गोरखनाथ पूछते हैं और उत्तर चौरंगीनाथ देते हैं। किन्तु उनमें चौरंगीनाथ सबसे ऊँचा स्थान यती गोरखनाथ का बताते हैं। जान पड़ता है कि यह 'गुष्टि' चौरंगीनाथ के सिद्धि-लाभ करने के बाद की अवस्था बतलाती है—जब गुरु और शिष्य का भेद नहीं रह जाता। इसीसे गोरखनाथ 'चौरंगी' को गुरु कहकर पुकारते हैं। और, वास्तविक गुरु 'गोरख' थे, इससे सबसे ऊँचा स्थान गोरखनाथ का कहा गया है। यह 'गुष्टि' चौरंगीनाथ की साधना में क्रमशः ऊपर उठने की कथा-सी लगती है। धार्मिक रंग को लिये हुए भूगोल-खगोल का यह वर्णन नाथ-साहित्य में निराला ही है। एक लोक से ऊपर दूसरे लोक में चढ़ते हुए सबसे अंत में वे अनहदपुर पाटण में पहुँचते हैं, जहाँ 'अवलागिरि' पर्वत पर अनुपम छल (स्थल) में अटल वृक्ष की अटल छाया में गोरखनाथ बैठे हैं और फिर बताते हैं कि उतरते हुए किस-किस लोक से उन्होंने क्या लिया। इसका रचयिता कौन है, नहीं कहा जा सकता। इसकी जो प्रति मेरे सामने है, वह सं० १८६६ वि० की लिखी हुई है।

तंज्यूर में चौरंगीनाथ का नाम उल्लिखित है, जहाँ वे 'वायुतत्त्व भावनोपदेश' नामक ग्रंथ के रचयिता बताये गये हैं। हिन्दी में उनकी चार छोटी-छोटी सबदियाँ मिलती हैं, जो बहुत समय तक परंपरा से कानों-कान चली आने के कारण संपूर्ण रूप में उतनी पुरानी नहीं हो सकतीं जितने पुराने स्वयं चौरंगी रहे होंगे। जान पड़ता है कि ये सबदियाँ दादू के शिष्य 'रज्जब' के समय में लिपिबद्धरूप में विद्यमान रही होंगी। उन्होंने 'सर्वाङ्गी' नामक अपने बृहत् संतवाणी-संग्रह में नाथ-सिद्धों की बानियों को भी स्थान दिया है। जोगियों की बानी का सबसे प्राचीन विद्यमान संग्रह सं० १७१५ वि० का है, जिसमें गोरख की बानी संगृहीत है। लगभग यही समय सर्वाङ्गी का है। यह अनुमान किया जा सकता है कि इससे पहले भी योग-बानियाँ लिखित रूप में रही होंगी; परन्तु स्पष्ट प्रमाण कोई मिलता नहीं है। निश्चित रूप से यह भी नहीं कहा जा सकता कि सबदियों में जो अंतर आया होगा, वह भाषागत ही है या भावगत भी। यह आशा कर सकते हैं कि इनमें अर्थ-संबंधी कोई परिवर्तन यदि हुआ होगा तो बहुत कम। इन सबदियों से पता चलता है कि इनका कर्त्ता सब ज्ञानों के मूल उस निरंजन निराकार का उपासक था, जिसके सफल सेवन से शाखा-धर्म अपनी चिन्ता आप करते हैं—उनके संबंध में सचेष्ट रहने की आवश्यकता नहीं रह जाती। पवन के अभ्यास, मन-मारण, पंचतत्त्व-वशीकरण, प्रत्याहार आदि से उसने सब साधनों के परिणाम-रूप उन्मनी-

समाधि को सिद्ध कर लिया था और इस प्रकार आवागमन से दूर हो गया था। उनकी ये सबदियाँ यहाँ दी जाती हैं—

मूल सींचौ रे अवधू मूल सींचौ, ज्यों तरबर मेल्हत डारं।
अम्हे चौरंगी मूल सींचिया, यूं अनमै ऊतरिया पारं ॥१॥
मारिवा तो मन मीर-मारिबा[1] लूटिबा पवन भंडारं।
साधिबा तौ पंचतत साधिबो, सेइबा निरंजन निराकारं ॥२॥
अगनीं सेती अगनि जालिबा, पाणीं सेती सोसिबा पांणीं।
बाई सेती बाई फेरिबा, आकासि सुषि बोलिबा बाणीं ॥३॥
माली लो भल माली लो, सींचे सहज कियारी।
उनमनि कला एक पहुप निपाइले, आवागमन निवारी ॥४॥

---

# लोक-जीवन राजेन्द्र बाबू

श्रीमान् आचार्य काका कालेलकर

अच्छे-से-अच्छे लोगों में भी चन्द लोगों के परिचय से प्रथम डर पैदा होता है और बाद में आदर। चन्द व्यक्ति कुतूहल पैदा करते हैं और बाद में आकर्षण। चन्द नेता प्रथम अपने बौद्धिक प्रभाव से चकित करते हैं, लेकिन बाद में नजदीक आते ही अनुभव होता है कि यह सब ऊपर की ही टीम-टाम है, अन्दर देखा जाय तो मामूली प्राकृत आदमी ही है। स्वराज्यमूर्ति श्री राजेन्द्र बाबू को देखते ही वे प्रथम प्रेम पैदा करते हैं, बाद में आदर, और अन्त में दोनों की परिणति भक्ति में होती है।

सबसे प्रथम बात यह है कि उनकी मुख-मुद्रा, उनका रहन-सहन, उनकी भाषा और उनका सलूक—सब कुछ संस्कारी सादगी से भरा हुआ है। वे किसी को भी दूर नहीं रखते। अगर राजेन्द्र बाबू को हिन्दुस्तान का बादशाह या डिक्टेटर बना दिया जाय, तो भी वे प्रजाकीय पुरुष ही दीख पड़ेंगे। मुझे अनेक बार बिहार की जनता से ईर्ष्या होती है कि उन्हें ऐसे लोक-जीवन नेता मिले हैं।

अगर कोई ऐसा माने कि राजेन्द्र बाबू की सात्विकता भोलेपन का ही एक संस्करण है, तो वह बड़ी भूल होगी। राजेन्द्र बाबू बुद्धि के बड़े तेज हैं। वे जब बंबई की कॉंग्रेस के सभापति हुए, तब हर सभा में उनकी यह तेजस्विता अच्छी तरह से दीख पड़ी और बहुत-से वाक्चतुरों का गर्वज्वर उतर गया।

---

१ पाठान्तर—'मन मस्त हस्ती'

बिहार के भूचाल के बाद जब रिलीफ-फंड खोला गया, तब मानों वाइसराय और राजेन्द्र बाबू के बीच होड़-सी चली थी। और, धर्मद्रुम राजेन्द्र बाबू के सामने ब्रिटिश साम्राज्य का मन्युद्रुम प्रतिनिधि इतना फीका पड़ गया कि उसने क्वेटा के भूचाल के दिनों में राष्ट्र-सेवकों को स्वदेशवासियों की सेवा करने जाने तक नहीं दिया !

जब महात्माजी ने राष्ट्रभाषा-प्रचार का काम मुझे सौंपा, तब मुझे अपने काम की सफलता के लिए अपना मुखिया पसन्द करना था। महात्माजी ने मुझे ही स्वयंवर करने दिया। मैंने सब राष्ट्र-सेवकों का विचार करके राजेन्द्र बाबू को ही पसन्द किया। और, तब से उन्हीं की सदारत में मैं अपना कार्य करता आया हूँ। मैंने देखा कि वे हर चीज में दिलचस्पी लेते हैं। समय पर सौम्यता से सूचना देते हैं। कहीं भूल होती हो तो ऐसी मीठी सूचना से सँभाल लेते हैं कि धन्यता ही अनुभव होती है।

मुझमें अपनी भावनाएँ व्यक्त करने की आदत नहीं; इसके लिए शक्ति भी नहीं है। इसलिए राजेन्द्र बाबू को शायद खयाल भी न होगा कि मैं उनका एक पूजक भक्त हूँ।

अपने बुद्धि-प्रभाव को अपने चारित्र्य-प्रभाव से ढक देने की शक्ति में शायद वे महात्माजी के एक ही अनुयायी हैं। "महात्माजी के बाद जो उनका स्थान ले सकें, ऐसे व्यक्ति कौन हैं ?"—यह सवाल जब पूछा जाता है, तब प्रथम तो सभी कहते हैं कि महात्माजी-जैसी विभूति तो हजार-हजार वर्षों में एकाध प्रकट होती है, उनका स्थान लेने का सवाल ही नहीं हो सकता; लेकिन महात्माजी से जो स्नेहपूर्ण प्रेरणा और बल मिलते हैं उन्हें अगर कोई देश तक पहुँचा सकता है तो वह व्यक्ति राजेन्द्र बाबू ही हैं।

जितनी कठिन परिस्थिति हो, उतना ही ऊँचा उठने की शक्ति राजेन्द्र बाबू में है। इसी से विश्वास होता है कि उनसे भगवान नित्य उत्तमोत्तम सेवा लेता रहेगा।

चलती ट्रेन में, २०-१२-४१ ]

# राजेन्द्र-गीत

श्री पोद्दार रामावतार 'अरुण'

इस भूतल पर गांधी-सा दुबला एक और तन है !

जिसके अन्तर में युग-युग से ज्वालाएँ टकरातीं
जिसके जीवन-पथ में प्रतिपल लहरें आतीं-जातीं
जिसने तूफानों में ही अपना दीप जलाया है
जिसने स्वदेश के हित में अपना रक्त सुखाया है
जो सत्य अहिंसा का सच्चा भिक्षुक हो जीवन-भर
राजेन्द्र हमारा पृथ्वी पर बापू-सा ही जन है
इस भूतल पर गांधी-सा दुबला एक और तन है

इसने शैशव में दलितों के आँसू को पहचाना
इसने यौवन में ही जाना आफत से भिड़ जाना
लू में, लपटों में कूद पड़ा इसका आकुल जीवन
कुछ कर न सका कंचन तन को प्रज्वलित अरुण ईन्धन
जिसकी वाणी में गूँज रहा मानवता का संदेश
इस अवनी पर राजेन्द्र महात्मा-सा नित-नूतन है
इस भूतल पर गांधी-सा दुबला एक और तन है

भर दी ईश्वर ने सुन्दरता इसके अन्तर-तर में
है भरी अमरता इसके मीठे औ' कातर स्वर में
झुक झूम रहे हैं कोटि-कोटि मानव इसके पदपर
सुन रहे सत्य वाणी इसकी सागर, गिरिवर, निर्झर
गुञ्जित है जिसके कोमल गर्जन से असीम आकाश
इस सौम्य सृष्टि में मोहन-सा राजेन्द्र श्याम घन है
इस भूतल पर गांधी-सा दुबला एक और तन है

है बरस रही झर-झर-झर-झर अमृत की उजली धार
हो रहा धन्य श्यामल छवि से पीड़ित औ' क्षुधित बिहार
द्रुम-लता-वल्लरी फूल-पात करते हैं जय-जयकार
बन गई आज 'जीरादेई' रे तीर्थ-भूमि साकार
उठती जिसमें छुन-छुन तरंग मानवता के पथ पर
'सेगाँव-सन्त'-सा एक बिहारी ऋषि का भी मन है
इस भूतल पर गांधी-सा दुबला एक और तन है

समस्तीपुर ( दरभंगा ); २०-१०-४५ ]



कुर्सी पर बैठे—देशरत्न डॉ० राजेन्द्रप्रसाद। पीछे खड़े (बायें से)—श्रीचक्रधरशरण (देशरत्न के प्राइवेट सेक्रेटरी जो १९३४ से बराबर उनके साथ और परम विश्वासपात्र हैं); श्रीमथुराप्रसाद (स्वर्गीय, जो देशरत्न के चिरसहचर थे); श्रीवाल्मीकि चौधरी (जिन्होंने देशरत्न की दोनों बड़ी पुस्तकों— 'आत्मकथा' और 'बापू के कदमों में'—की पाण्डुलिपि की प्रतिलिपि तैयार की थी)।

# 'कृष्ण-गीतावली'

**स्वर्गीय पण्डित अयोध्या सिंह उपाध्याय, 'हरिऔध'**

कहा जाता है, किसी दिन गोस्वामी तुलसीदास मथुरा के एक प्रसिद्ध मन्दिर में पधारे। समय भजन-पूजन का था, इसलिए विग्रह का बड़ा ही सुन्दर शृंगार किया गया था। गोस्वामीजी सुसज्जित मूर्ति देखकर विमुग्ध हो गये, उनके हृदय में प्रेमातिरेक से आनन्द की धारा बहने लगी। किन्तु उन्होंने मूर्ति के सामने सिर नहीं झुकाया, गद्गद कण्ठ से कहा —

कहा कहौं छबि आज की, भले बने हो नाथ।
तुलसी मस्तक तब नवै, धनुष-बान लो हाथ॥

भगवान जन-मन-रंजन हैं। उनका यह महावाक्य है—"ये यथा मां प्रपद्यन्ते तांस्तथैव भजाम्यहम्"—जो मुझको जिस रूप में प्राप्त करना चाहता है, मैं उसको उसी रूप में मिलता हूँ।" अतएव, उन्होंने गोस्वामीजी की इच्छा पूरी की, मुरलीधर बात-की-बात में धनुर्धर बन गये—

मुरली मुकुट दुराय के, नाथ भये रघुनाथ।
लखि अनन्यता भक्ति की, जन को कियो सनाथ॥

मनोकामना पूर्ण होने पर गोस्वामीजी की आँखें खुलीं और उनकी हृत्तंत्री के झंकृत होने पर यह मधुर ध्वनि सुनाई दी—

तुलसी मथुरा राम हैं जो करि जानै दोय।
दो आखर के बीच जो वाके मुख मैं सोय॥

'मथुरा' के दो अक्षर 'म' और 'रा' के बीच में 'थु' है। जब उनको सच्चा ज्ञान हुआ, तब उनका यह कहना कि "रामकृष्ण में जो द्वैत बुद्धि रखता है उसके मुँह में 'थु' है"—स्वाभाविक है। किन्तु सबसे पहले यह बात गोस्वामीजी ही पर घटती है; क्योंकि द्वैत बुद्धि उन्हीं में उत्पन्न हुई! इसलिए अनन्यता का ढोंग रचनेवालों की कही इस दन्तकथा पर मेरा विश्वास नहीं है। अनन्यता निन्दनीय नहीं, उपासना का प्रधान अंग है। जिसकी बुद्धि निश्चयात्मिका नहीं होती, वही एक को छोड़ अनेक के जंजाल में पड़ा रहता है। नाना देवताओं की उपासना में रत रहना—कभी भूत को पूजने लगना, कभी पिशाच को—बुद्धि

की अस्थिरता का सूचक है। इसलिए भक्ति के निमित्त उच्च कोटि की साधना अनन्यता ही है, क्योंकि—

सब आयो इस एक में डार पात फल फूल।
कबिरा पीछे का रहा गहि पकड़ा जिन मूल॥

जो 'एकमेवाद्वितीयम्' का मर्म जानता है, उसका अनन्य होना स्वाभाविक है। किन्तु इसका यह अर्थ नहीं कि परमात्मा की विभूतियों की उपेक्षा की जावे। अनन्य होकर अपने इष्टदेव की सत्ता को ही समस्त विभूतियों में देखना और यथोचित सबकी मर्यादा की रक्षा करना अनन्यता का बाधक नहीं, क्योंकि—

आकाशात् पतितं तोयं यथा गच्छति सागरे।
सर्व - देव - नमस्कारः केशवं प्रति गच्छति।

"आकाश से गिरा हुआ जल जैसे समुद्र को जाता है वैसे ही सर्व देवों को किया गया प्रणाम ईश्वर को ही प्राप्त होता है।" शास्त्र भी कहता है—'एको देवः सर्वभूतेषु गूढ़ः'—एक परमात्मा ही सबमें व्याप्त है। यह अभेद-बुद्धि दुर्लभ भले ही हो, किन्तु है उदात्त। अनन्यता की सच्ची साधना द्वारा ही इसकी प्राप्ति होती है। अतएव अनन्यता के विरुद्ध उँगली नहीं उठाई जा सकती। हाँ, अनन्यता का अवास्तव रूप अवश्य निन्दनीय है। जो शिव का अनन्य भक्त बनकर विष्णु की निन्दा करता है, राम का अनन्य उपासक कहलाकर भगवान कृष्णचंद्र में उचित समादर-बुद्धि नहीं रखता, वह अनन्यता का दम भरता है सही; किन्तु उसका तत्त्व नहीं जानता। मेरा विचार है कि ऐसे ही 'ज्ञानलव-दुर्विदग्ध' की गढ़ी हुई तुलसीदास-सम्बन्धिनी यह दन्त-कथा है। जो तुलसी कहते हैं—"सियाराम-मय सब जग जानी, करहुँ प्रनाम जोरि जुग पानी"—वे भगवान कृष्णचन्द्र के विग्रह के सम्मुख पहुँचकर यह कैसे कह सकते हैं—"तुलसी मस्तक तब नवै धनुष-बान लो हाथ !" जिस अमोघ मंत्र का जपकर मनु और सतरूपा, मानव-शरीर धारण कर भगवान रामचन्द्र के समान पुत्र लाभ करते हैं, उस मंत्र को गोस्वामीजी ने द्वादशाक्षर ही बतलाया है। वह मन्त्र है—'ॐ नमो भगवते वासुदेवाय'। गोस्वामीजी लिखते हैं—"द्वादश अच्छर मंत्र बर जपहिं सहित अनुराग, बासुदेव-पद-पंकरुह दम्पति मन अति लाग।" यद्यपि वासुदेव की संज्ञा इस प्रकार की जाती है—"वसुः सर्वनिवासश्च विश्वानि यस्य लोमसु, स च देवः परब्रह्म वासुदेव इति स्मृतः"—तथापि वास्तव में 'वासुदेव' अपत्यवाचक संज्ञा है और 'वसुदेव' शब्द से ही बनता है। जो गोस्वामीजी भगवान रामचन्द्र और कृष्णचन्द्र में इतनी अभेद-बुद्धि रखते हैं, उनके मुख से ऐसी बात कभी नहीं निकल सकती, जो विभेद का परिचायक हो। उनकी अभेद-बुद्धि का प्रतिपादक उनका 'कृष्ण-गीतावली' नामक ग्रन्थ भी है। ऊपर के दोहों को प्रमाण मानकर कुछ लोग अबतक 'कृष्ण-गीतावली' को गोस्वामीजी की रचना नहीं मानते। किंतु उनके विषय में पूर्ण अभिज्ञता रखनेवालों और प्रतिष्ठित एवं मान्य ग्रन्थकारों ने भी इस ग्रन्थ को उनकी ही रचना मानी है। ग्रन्थ की भाषा भी यही बतलाती है।

'कृष्ण-गीतावली' गीति-काव्य है। इस काव्य-ग्रन्थ की रचना बड़ी ही सरस और मनोरम है। यह बड़ी ही मधुर व्रजभाषा में लिखा गया है। गोस्वामीजी की लेखनी की समस्त विशेषताएँ इसमें मौजूद हैं। भगवान कृष्णचन्द्र को योगिराज स्वीकार करके भी अनेक कवियों और महाकवियों ने उनकी लीलाओं का असंयत वर्णन किया है—इतना असंयत कि जो अभिनन्दनीय नहीं कहा जा सकता—कहीं-कहीं तो इन वर्णनों में इतनी अश्लीलता आ गई है कि उन्हें सभ्य-जनानुमोदित नहीं माना जा सकता। गोस्वामीजी की रचना में यह छूत नहीं लग पाई है। उनकी लेखनी रामायण की पंक्तियों में जैसी पवित्रता-मयी है, वैसी ही इस ग्रन्थ में भी। इतनी संयत और पावन रचना होने पर भी इसमें रस छलका पड़ता है और मधुरता उच्च कोटि की मिलती है। ग्रन्थ में कुल एकसठ पद हैं। आधे से अधिक पदों में भगवान की बाल-लीलाओं का वर्णन है, शेष में उद्धव-गोपिका-संवाद है। दो-तीन पदों में स्फुट विषय हैं। भाव-चित्रण की मार्मिकता विलक्षण है। गोस्वामीजी वाह्य द्वन्द्व और अन्तर्द्वन्द्व—दोनों के चित्रण में अद्वितीय हैं; इस विषय में वे अद्भुत क्षमता रखते हैं। इसमें भी उनकी वह प्रगल्भता सर्वत्र विद्यमान है। रचना में स्वाभाविकता पर्याप्त मिलती है। कुछ पदों को उपस्थित करके मैं अपने कथन की पुष्टि करूँगा।

संसार में जितने महापुरुष हो गये हैं, उन सबका बाल्यकाल विलक्षण देखा जाता है। ऊधमी बालकों का ऊधम प्राय: अप्रिय होता है; किन्तु उनके इसी ऊधम में उनकी भावी महत्ता का बीज छिपा रहता है। बालकों की नटखटी और चंचलता खटकती तो है; किन्तु किसी-किसी बालक की नटखटी और चंचलता में एक विलक्षणता भी रहती है, जो लोगों को अपनी ओर आकर्षित ही नहीं करती, चकित भी बनाती है। भगवान कृष्णचन्द्र का बाल्यकाल भी इसी प्रकार की विचित्रताओं से पूर्ण है। वे प्राय: बाल-स्वभाव-सुलभ चपलता-वश गोपियों को छेड़ा करते, अवसर पाकर उनका दही-दूध खा जाते या उसे गिरा देते या अपने साथियों को खिला देते। वे बोलतीं तो मुँह चिढ़ाते, उन्हें तंग करते, उनके बरतनों तक को फोड़ डालते। वे बेचारी गोरस और दधि-माखन को छिपाकर सौ परदे में रखतीं, ऊँचे-ऊँचे छीकों पर टाँगतीं, फिर भी वे कन्हैया की ढूँढ़नेवाली आँखों और ऊँचे उठे हुए हाथों से बचने नहीं पाते। वे बेचारी जब बहुत तंग हो जातीं तब उलाहना लेकर यशोदा के पास पहुँचतीं। ऐसी ही एक गोपी की बातें सुनिए—

तोहि स्याम की सपथ जसोदा, आइ देखु गृह मेरे।
जैसी हाल करी यहि ढोटा, छोटे निपट अनेरे।
गोरस हानि सहौं न कहौं कछु यहि व्रज बास बसेरे।
दिन प्रति भाजन कौन बेसाहे? घर निधि काहू केरे।
किये निहोरो हँसत, खिझे ते डाटत नयन तरेरे।
अबहीं ते ये सिखे कहाँ धौं चरित ललित सुत तेरे।
बैठो सकुचि साधु भयो चाहत मातु बदन तन हेरे।
तुलसिदास प्रभु कहौं ते बातैं जे कहि भजे सबेरे॥

गोपी के मानसिक भावों का गोस्वामीजी ने जिस सहृदयता से चित्रण किया है,

उसकी जितनी प्रशंसा की जाय, थोड़ी है। उसकी खीज, उसका दुःख, उसका भय और प्रेम, उसके हृदय का क्षोभ और रोष, उसका डराना और धमकाना—इस पद के शब्दों द्वारा जिस स्वारस्य के साथ व्यंजित हो रहा है उसका रसास्वादन कर कौन सहृदय मुग्ध न होगा? जो कुछ गोपी कह रही है, ऐसे अवसरों पर ऐसी ही बातें तो सुनी जाती हैं। पद पढ़ते समय उस समय का चित्र आँखों के सामने खिंच जाता है, और ज्ञात होने लगता है कि उसके एक-एक वाक्य में मन पर प्रभाव डालने की अद्भुत शक्ति है। कवि-कर्म यही तो है। ऐसी ही अनुभूतिमयी रचना का नाम कविता है। जो कविता हमें अन्धकार में रखती है, जिसके भाव प्रत्यक्ष प्रकाश में आने से संकुचित होते हैं, न तो वह कविता है और न उसका रचनेवाला कवि। जो सत्य है, सहज ही हृदयंगम हो सकता है, उससे मुँह फेरकर, अकल्पनीय को कल्पना का रूप देना वातुलता है।

'माखन-चोर' चोर ही नहीं थे, वचन-रचना-चतुर भी थे; उनमें चंचलता ही नहीं थी, बात गढ़ने की भी शक्ति थी। जब गोपियों ने उलाहना का ताँता बाँध दिया, तब यशोदाजी क्या करतीं—कबतक बातें टालतीं, कबतक खरी-खोटी सुनतीं? एक दिन दोबारा-तिबारा उलाहना सुनने पर बिगड़ खड़ी हुईं। नन्दलाल ने रंग बिगड़ा देख अपना रंग जमाने की ठानी, ऐसी बातें गढ़ीं कि यशोदाजी मुँह ताकती ही रह गईं। गोपी बेचारी के तो छक्के छूट गये—मुँह में आई बात भी न कह सकी—लाज के मारे अपना ही मुँह छिपाने लगी! लाला की बातें सुनिए—

मो कहँ झूठेहिं दोष लगावहिं।
मैया इनहिं बानि पर गृह की, नाना जुगुत बनावहिं।
इनके लिए खेलिबो छोर्‌यो, तऊ न उबरन पावहिं!
माखन फोरि बोरि कर गोरस देन उरहनो आवहिं
कबहुँक बाल रोआइ पानि गहि मिस करि-करि उठि धावहिं।
करहिं आप सिर धरहिं आन के बचन बिरंचि हरावहिं।
मेरी टेव बूझि हलधर सों संतत संग खेलावहिं।
जे अन्याय करहिं काहू को ते सिसु मोहि न भावहिं।
सुनि-सुनि बचन-चातुरी ग्वालिनि हँसि-हँसि बदन दुरावहिं।
बाल गोपाल केलि कल कीरति तुलसिदास सुर गावहिं।

देखिए, कैसी भोली-भाली बातें हैं; साथ ही, इनमें कितनी मधुरता है। बातें गढ़ी हुई हैं, पर उनमें से सरलता टपकी पड़ती है। एक बालक माता से डरकर, अवसर के अनुकूल कैसे बातें बनाता है, इस पद में उसका जीता-जागता चित्र है।

इसी भाव का एक पद और देखिए। इसमें कितनी भावुकता है; साथ ही, कितनी स्वाभाविकता। बाल-भाव इसमें किलक-किलककर क्रीड़ा कर रहा है—फिर गोपी क्यों न ठग जाती, और उसके मुँह से उत्तर कैसे निकलता—

अबहिं उरहनो दै गई, बहुरो फिरि आई।
सुनु मैया, तेरी सौं करौं, याकी टेव लरन की, सकुच बेंचि-सी खाई।

या ब्रज में लरिका घने, हौं ही अन्याई।
मुह लाये मूँड़हिं चढ़ी, अंतहु अहिरिनि, तोहि सूधी करि पाई।
सुनि सुत की अति चातुरी, जसुमति मुसुकाई।
तुलसिदास ग्वालिनि ठगी, आयो न उतरु कछु, कान्ह ठगौरी लाई।

गोपियाँ खीझती थीं, उलाहना भी देती थीं; गोरस का लुटना-लुटाना कहाँ तक देख सकतीं; नित्य की क्षति कोई नहीं सह सकता, उत्पात और ऊधम से सब कोई ऊब जाता है। परन्तु, उनके हृदय में कृष्ण प्यारे की बड़ी ममता थी। वे उनका कुम्हलाया मुख नहीं देख सकती थीं। उनकी ताड़ना का खयाल भी उनको सताता, वे मोहनलाल को दुखी देख काँप उठतीं। उनकी खीज में भी रीझ थी; उनके उलाहने में भी प्यार था। उनका यह भाव नीचे के पद में कैसा स्फुटित है—

हरि को ललित बदन निहारु।
निपट ही डाँटति निठुर ज्यों लकुट कर ते डारु।
कान्ह हूँ पर सतर भौंहैं, महरि मनहिं बिचारु।
दास तुलसी रहति क्यों रिस निरखि नन्दकुमारु।

माता का हृदय बड़ा मधुर होता है—इतना मधुर कि उसके सामने पीयूष क्या है! जब बालक मचलता है तब मातृ-हृदय की मिठास और अधिक हो जाती है। उस समय उसपर स्नेह का बड़ा गहरा रंग चढ़ा रहता है और उसमें से एक बड़ी विमुग्धकारी धारा प्रवाहित होती रहती है। बच्चों की सँभाल टेढ़ी खीर है। जब बच्चों के मन का नहीं होता तब वे चिड़चिड़े हो जाते हैं और बात-बात में उलझन डालते हैं; क्योंकि वे स्वभावतः हठी होते हैं। बच्चे का मन रखना और उसकी बुरी आदतें छुड़ाना आसान नहीं। खेल के सामने बच्चे सब भूल जाते हैं, न तो नहाने-धोने की सुधि रहती है—न खाने-पीने की। कुशल माता ही उसकी ठीक-ठीक सँभाल कर सकती है—गीत गाती है, बहलाती है, बातें बनाती है, तरह-तरह की कहानियाँ सुनाती है, लालच दिखाकर फुसलाती है, फिर उसको खुश करके जो चाहती है, उससे करा लेती है। गोस्वामीजी की लेखनी बड़ी ही मर्मस्पर्शिनी है। देखिए, नीचे के पद में इन भावों का कितना सुन्दर वर्णन है—

छाड़ो मेरे ललित ललन लरिकाई।
ऐहैं सुत देखवार कालि तेरे बबै ब्याह की बात चलाई।
डरिहैं सासु-ससुर चोरी सुनि हँसिहै नई दुलहिया सुहाई।
उबटौं न्हाहु गुहौं चुटिया बलि देखि भलो बर करहिं बड़ाई।
मातु कह्यौ करि, कहत बोलि दै, भई बड़ि बार कालि तो न आई।
जब सोइबो तात, यों हाँ कहि, नयन मीचि रहे पौढ़ि कन्हाई।
उठि कह्यो भोर भयो भँगुली दै मुदित महरि लखि आतुरताई।
बिहँसी ग्वालि जानि तुलसी प्रभु सकुचि लगे जननी उर धाई।

कान्ह-कुँवर की लीलाएँ देखकर एक गोपी हँस पड़ी—यह देखकर वे लज्जित हो

गये और दौड़कर माँ की छाती से चिपक गये। अपने विवाह की बात सुनकर हमारे लड़के-लड़कियों के लज्जित हो जाने का भाव स्वाभाविक है। पद के अन्तिम चरण में गोस्वामीजी ने इस स्वाभाविक भाव की अभिव्यंजना बड़े मार्मिक ढंग से की है।

'कृष्ण-गीतावली' के पद एक-से-एक सुन्दर हैं। जी चाहता है, मैं सबको सामने रखूँ। कतिपय पदों में वियोग-विधुरा गोपियों की मर्मभेदिनी अनूठी उक्तियाँ हैं। भगवान कृष्णचंद्र का व्रज को छोड़कर मथुरा चले जाना और फिर उसकी ओर उलटकर भी न देखना बड़ी मर्म-वेधिनी कथा है। सहृदयजनों के हृदय का यह ऐसा गहरा घाव है, जो आज तक नहीं भरा, कभी भरेगा भी नहीं; उसकी टपक से व्यथित होकर लोग आज भी कलेजा थामते हैं, परन्तु इलाज क्या? आँसू बहाने से कुछ शान्ति मिलती है, पर हाय! कोई कबतक आँसू बहाये! सहृदय हिन्दू-समाज को वैदेही-वनवास और व्रज-जीवन-प्रवास चिरकाल से रुला रहा है और प्रलय-काल तक रुलाता रहेगा। किन्तु इस रोने में भी रस है। मनीषी उद्धव व्रज-वासियों का प्रबोध करने आये; किन्तु क्या वे उनका प्रबोध कर सके? सच्ची बात तो यह है कि गोपियों की अकृत्रिम प्रेम-धारा में वे भी बह गये। निर्गुणवादी उद्धव ज्ञान-मार्गी थे, भक्ति-मार्ग का मर्म उन्होंने व्रज में ही जाना। जब गोपियाँ कहतीं—

> ऊधो या व्रज की दसा बिचारो।
> ता पाछे तप सिद्धि आपनी जोग-कथा बिस्तारो।
> जा कारन पठये तुम माधव सो सोचहु मन माँहीं।
> केतिक बीच बिरह परमारथ जानत हौ किधौं नाहीं।
> परम चतुर निज दास स्याम के संतत निकट रहत हौ।
> जल बूड़त अवलम्ब फेन को, फिरि-फिरि कहा कहत हौ।
> वह अति ललित मनोहर आनन कौने जतन बिसारौं।
> जोग-जुगुत अरु मुकुत बिबिध निधि वा मुरली पर वारौं।
> जेहि उर बसत स्याम सुन्दर घन तेहि निर्गुन कस आवै।
> तुलसिदास सो भजन बहाओ जाहि दूसरो भावै॥

—तो वे चकित हो जाते! सोचते—"गोपियों-जैसी तादात्म्य-वृत्ति कहाँ मिलेगी? जिसको प्रेम का बाण लग गया है और जो प्रेम-स्वरूप का सच्चा विरही है उसको परमार्थ की क्या आवश्यकता? परमार्थ का परिणाम सच्चा प्रेम ही तो है। जो विरह-सलिल-राशि में डूब रहा है, उसकी रक्षा योग-साधन-फेन से कैसे होगी? उसका त्राण तो तभी होगा, जब उसको प्रेमाधार की प्राप्ति हो। जिसको मुक्ति की भी कामना नहीं, उसको योग की क्या परवा? जो घनश्याम की चातकी है, सगुणता की मर्मज्ञा है, उसको निर्गुण से क्या काम, जो अनन्त साधनाओं के द्वारा केवल समाधि-लब्ध है! निष्क्रिय निर्गुण की संसार को उतनी आवश्यकता नहीं, जितनी सक्रिय सगुण की। संसार निर्गुण का ही सगुण स्वरूप है। प्रेम के द्वारा ही प्राणी को उसका साक्षात्कार होता है, अतएव प्रेम ही जीवन की प्रधान साधना है, वही परमानन्द का बीज-मंत्र है, और इसीलिए कहा गया है—प्रेम एव परो धर्मः।"

उद्धव के इस प्रकार के विचारों ने ही उनकी काया-पलट कर दी थी, जिसका फल यह हुआ कि उन्होंने अपना ज्ञान भूलकर गोपियों से प्रेम-शिक्षा ग्रहण की। गोस्वामीजी के पदों के सीधे-सादे शब्दों में गोपियों की प्रेम-परायणता मूर्तिमन्त होकर विराज रही है। साथ ही, उसमें कितना त्याग-भाव और व्यंग्य है—कितनी तदीयता और लगन है, इसका अनुभव प्रत्येक सहृदय सुजन कर सकता है।

नीचे लिखे पदों में कितनी सरसता और मोहकता है—कितना व्यंग्य और कितनी मनोवेदना है, उनको पढ़कर विचारिये। कहीं निराशा की झलक, कहीं प्रेममयी खीज। कहीं ऊधो की अरसिकता पर कटाक्ष है, कहीं निर्मोही के निर्मोह पर मनोहर व्यंग्य। किसी पद में तो वेदना तड़पती मिलती है, तो किसी में पीड़ा रुदन करती दृष्टिगत होती है। फिर भी, जो कुछ है, वह संयत है, नियमित है और है प्रेमरस-परिपूरित—

मधुकर कहहु कहन जो पारो।
नाहिंन बलि अपराध रावरो सकुचि साध जनि मारो।
नहिं तुम ब्रज बसि नन्दलाल को बाल-बिनोद निहारो।
नाहिंन रास-रसिक-रस चाख्यो तातें डेल सों डारो।
तुलसी जो न गये प्रीतम-सँग प्रान-त्यागि तनु न्यारो।
तौ सुनिबो देखिबो बहुत अब कहा करम सों चारो॥

ऊधो जू कह्यो तिहारोइ कीबो।
नीके जिय की जानि अपनपौ समुझि सिखावन दीनो।
स्याम-बियोगी ब्रज के लोगन जोग-जोग जो जानो।
तौ सँकोच परिहरि पा लागौं परमारथहिं बखानो।
गोपी गाय ग्वाल गोसुत सब रहत रूप अनुरागे।
दीन मलीन छीन तनु डोलत मीन मजा सों लागे।
तुलसी है सनेह दुख-दायक नहिं जानत यह को है।
तऊ न होत कान्ह को सो मन सबै साहेबहिं सोहै॥

चित्त की विचित्र अवस्था है। वह जिसको प्यार करता है, जिसके नाम की माला जपता है, खीज जाने पर उसको भी उलटी-सीधी सुना देता है। कभी वेदनाओं से विकल होकर ऐसा किया जाता है, और कभी जी हल्का करने के लिए। कभी इस भाव का वेग संयत होता है, कभी तीव्र। धीर प्रकृति गंभीर होती है, अधीर प्रकृति उद्धत। संसार में ऐसे लोग भी हुए हैं जिन्होंने गला उतर जाने पर भी उफ नहीं की; ऐसे लोग प्रियतम के विरुद्ध जीभ हिलाना भी पाप समझते हैं। हमारे यहाँ स्वकीया नायिका का यही आदर्श है; परन्तु ऐसे लोग कितने हैं? प्रायः प्राणी रो-कलपकर, टेढ़ी-मेढ़ी बातें कहकर ही, अपनी पीड़ाओं और मानसिक दुःखों को कम करता है। गोपियों के मुख से भी ऐसी ही बातें सुनी जाती हैं; किन्तु गोस्वामीजी की लेखनी का सहारा पाकर वे बातें कितनी संयत हो गई हैं—इस बात को निम्नलिखित पद में देखिए—

ताकी सिख ब्रज न सुनैगो कोउ भोरे।
जाकी कहनि रहनि अनमिल अलि सुनत समझियत थोरे।
आपु कंज मकरंद सुधाह्रद हृदय रहत नित बोरे।
हमसों कहत विरह-स्रम जैहै गगन कूप खनि खोरे।
धान को गाँव पयार ते जानिय, ज्ञान-विषय मन मोरे।
तुलसी अधिक कहे न रहै रस, ज्यों गूलर-फर फोरे॥

इस पद में 'गगन-कूप खनि खोरे, ज्यों गूलर-फर फोरे, धान के गाँव पयार ते जानिय' आदि व्यंग्यों की गंभीरता सहृदय-हृदय-संवेद्य है।

एक पद और देखिए। इसके प्रत्येक चरण से गहरी निराशा और विवशता टपकी पड़ती है। मथुरा चले जाने पर ब्रजदेव के वियोग में ब्रज-बालाओं अथवा ब्रज-वासियों की क्या मानसिक अवस्था हुई, इसका चित्रण इसमें बड़ी ही निपुणता से किया गया है। पद पढ़ते ही चित्त करुणार्द्र हो जाता है—

करी है हरि बालक की-सी केलि।
हरख न रचत, विखाद न बिगरत, डगरि चले हँसि खेलि।
बई बनाइ बारि बृन्दाबन प्रीति सजीवन-बेलि।
सींचि सनेह सुधाखनि काढ़ी लोक बेद अवहेलि।
तृन ज्यों तजी पालि तनु ब्रज जन बिधि-बासव-बल पेलि।
एतेहुँ पर भावत तुलसी प्रभु गये मोहिनी मेलि॥

अमृत से तृप्ति नहीं होती, उसको जितना ही पीजिए, उतनी ही तृष्णा बढ़ती है। 'कृष्ण-गीतावली' के जिस पद को पढ़िए वही तन्मय कर देता है; उसे बार-बार पढ़कर भी जी नहीं भरता। मनन करने पर उसकी मादकता बढ़ती ही जाती है। मेरे कथन को कसौटी पर कसिए, तो स्वभावतः जान पड़ेगा कि गोस्वामीजी के अपर ग्रंथों के समान 'कृष्ण-गीतावली' भी हिन्दी-साहित्य-सागर का महारत्न है। इस ग्रन्थ को पढ़कर भी जो गोस्वामीजी के हृदय की विशालता और अनन्य उपासना का मर्म न समझ सकेंगे, उनको मैं मननशील और जिज्ञासा-प्रिय बनने की सम्मति दूँगा। अब अन्त में 'कृष्ण-गीतावली' के निम्नलिखित स्तुति-पद के साथ इस लेख को समाप्त करता हूँ—

गोपाल गोकुल-बल्लभी-प्रिय गोप-गोसुत-वल्लभं।
चरनारविन्दमहं भजे भजनीय सुर-मुनि-दुर्लभं।
घनस्याम काम अनेक छबि लोकाभिराम मनोहरं।
किंजल्कबसन, किसोर-मूरति भूरि-गुन करुनाकरं।
सिर केकि-पच्छ बिलोल कुण्डल अरुन-बनरुह-लोचनं।
गुंजावतंस बिचित्र सब अँग धातु भव-भय-मोचनं।
कच कुटिल सुन्दर तिलक भ्रू राका-मयंक-समाननं।
अपहरन तुलसीदास त्रास बिहार-बृन्दा-काननं।

---

# हे वर्त्तमान युग के दधीचि !

श्री केदारनाथ मिश्र 'प्रभात', एम० ए०, बी० एल०, साहित्याचार्य

बापू की वाणी के विलास !
बापू की आशा के प्रतीक,
बापू की गति के जयोल्लास !
बापू की वाणी के विलास !

जग के मन में युग की पुकार
युग के मन में चेतना-ज्वार
जिस पर ठहरे जग-युग दोनों
तप वही देव ! तुम निर्विकार
कर जोड़ माँगता मरण आज
तुमसे जीवन की एक श्वास
बापू की वाणी के विलास !

युग की काया में रही बोल
जो झंझा की वेदना लोल
तुम उसे दे रहे शस्त्र-हीन
सैनिक की ज्वाला अमृत घोल
इतिहास चूमता चरण-चिह्न
निस्तब्ध विश्व के रुदन-हास
बापू की वाणी के विलास !

ज्वालामुखियों का प्रखर तेज
तुमने प्राणों में किया बन्द
बस तभी तुम्हारे परिचय का
बन गया हिमालय एक छंद
वह छंद कि जिसका चरण-चरण
बिखराता है बलि का प्रकाश
बापू की वाणी के विलास !

जिसका न कहीं था ओर-छोर
अब टूट रही वह नियति-डोर
हे वर्तमान युग के दधीचि !
तुम उगा रहे स्वर्णाभ भोर—
अपने शोणित से मिटा-मिटा
तामसिक वृत्ति की क्रूर प्यास
बापू की वाणी के विलास ! [पटना ; ६-८-४५

# राजेन्द्र बाबू का आदर्श सौजन्य

माननीय श्री सम्पूर्णानन्दजी, शिक्षामंत्री, युक्तप्रान्त

हम कॉंग्रेसवालों ने सरकारी उपाधियों का तो बहिष्कार कर दिया है, परन्तु ऐसा प्रतीत होता है कि उपाधियाँ हमारे वायुमण्डल का एक अनिवार्य अङ्ग हैं। हम स्वयं उपाधि-वितरण के मोह को दबा नहीं सकते। महात्मा, देशबन्धु, दीनबन्धु, महामना, लोकनायक, लोकमान्य आदि उपाधियों की सृष्टि करके हम अपनी इस भूख की तृप्ति करते हैं। इनमें से कोई उपाधि सत्पात्र को मिल जाती है, कोई किसी ऐसे व्यक्ति को दे दी जाती है, जो किसी भी दृष्टि से उसका भाजन नहीं होता। राजेन्द्र बाबू 'देशरत्न' कहलाते हैं। यह एक ऐसा उदाहरण है जिसमें विशेषण विशेष्य के सर्वथा अनुकूल है। विद्या, त्याग, अध्यवसाय—किसी भी दृष्टि से देखा जाय, वे हमारे देश के एक बहुमूल्य रत्न हैं। उनके ये सभी गुण आदरणीय हैं; पर अपने बीस वर्ष के परिचय में मैं उनके जिस गुण से सर्वोपरि आकृष्ट हुआ हूँ, वह उनका सौजन्य है। अपने निजी अनुभव में इसका बराबर परिचय पाता रहा हूँ। १९३४ में बंबई-कॉंग्रेस के समय कॉंग्रेस-समाजवादी दल का जन्म हुआ और उस अवसर पर उसका नेतृत्व मुझे ही करना पड़ा। पहला ही वर्ष था; दल के प्रमुख सदस्यों में कई ऐसे थे, जो इसके पहले या तो कॉंग्रेस के मञ्च पर आये ही न थे या ऊपर के नेतृवर्ग को अज्ञात थे। उधर वर्किङ्ग कमिटी के कुछ सदस्यों से इनलोगों को चिढ़ थी। दोष चाहे जिसका रहा हो, परन्तु सन्देह का वातावरण-सा छाया हुआ था और अनिच्छन्नपि दोनों ओर से बात-बात पर कटुता आ जाती थी। राजेन्द्र बाबू राष्ट्रपति थे। हमलोगों को, और विशेषतः मुझे, उनसे बात-बात पर उलझना पड़ता था। पदे-पदे रूलिंग माँगता था, प्रस्तावों में संशोधन पेश करता था, वक्तव्य निकाला करता था। यह अवस्था पूरे साल भर रही। यह तो जाहिर ही है कि हमारी बहुत-सी बातें राजेन्द्र बाबू को सम्मत नहीं थीं, जैसे कि हमलोग उनकी और उनके साथियों की बहुत-सी बातें मानने को तैयार नहीं थे। पर हममें से कोई एक भी व्यक्ति ऐसा नहीं था—अपने लिए तो मैं यह बात निस्सन्देह कह सकता हूँ—जिसको यह शिकायत रही हो कि राजेन्द्र बाबू ने क्रोध के आवेश में कोई अनुचित काम कर डाला। तीव्र विरोध के

सामने भी चेहरे पर शिकन न आने देना साधारण बात नहीं है। सार्वजनिक काम—विशेषतः राजनीति के क्षेत्र में—विरोध, परदोष-प्रदर्शन, परछिद्रान्वेषण, छिद्र न मिलते हों तो उनका सृजन, कटु आलोचना आदि से विषाक्त हुआ रहता है। इसमें रहकर जो कोई शत्रु और मित्र का सम्मान-भाजन बना रह सकता है, जिसके सम्बन्ध में कोई यह नहीं कह सकता कि इसने अमुक काम ऐसा किया जो भले आदमी को नहीं करना चाहिए था, जिसके शील से च्युत होने के उदाहरण न मिलते हों, वह बहुत ही ऊँचे चरित्र का परिचय देता है। हमको यह सीखना है कि विरोध और आलोचना करते हुए भी भलामानस बने रहना सम्भव है। राजेन्द्र बाबू का लंबा सार्वजनिक जीवन इसका उज्ज्वल प्रमाण है। उनके प्रबल विरोधी को भी इस बात का पूरा भरोसा रहता है कि वह मनुष्य के नाते उनकी सहानुभूति से कभी वञ्चित न होगा।

[ जालिपादेवी, काशी ; ११-१२-४१ ]

---

# 'जीरादेई'

**प्रोफेसर 'केसरी', एम० ए०**

रुक जा पथिक, देख ली तूने वर्द्धमान की 'वैशाली'
और तथागत-पद-अंकित वह 'कपिलवस्तु' गौरवशाली !
किन्तु अभी बाकी झाँकी है,
एक ओर वह तीर्थ-रेणु
जिस आलवाल में पली—
विश्व-वेदना-भरी—वह अमर वेणु
तू आँख फाड़ क्या देख रहा रे—यह तो निपट गाँव-गँवई !
पर शीश झुका, यह है बिहार का वृन्दावन 'जीरादेई' !!
यह वृन्दावन जिसके पलने
द्वापर की ऋषि - वंशता पली
जिसकी अनन्त श्रीमन्त ज्योति से
इस कलि की कंसता टली
थर्राया सिंहासन प्रभुता का
जिसके कटु हुङ्कारों से

भर आये टूँठों में दल-फल
उसकी ही अमिय-फुहारों से
जो देन आर्य्य-कुल की परंपरा से सदियों के पथ आई !
उसकी पालिका बनी इस युग 'जीरादेई'-जसुमति-माई !!
उर्वर बिहार की भूमि युगों से
सत्य - अहिंसा की सींची
फिर जब गुर्जर से सेनापति ने—
की विजयी पुकार ऊँची
"ओ धर्मक्षेत्र के वीर ! मिटा—
यह युद्ध - नीति दानवता की
अरि को परास्त कर सके प्रीति से
रीति यही मानवता की"
सिहरी बिहार की भूमि—बचा ले लाज 'तथागत' की कोई ।
'लो मेरा यह राजेन्द्र !'—गर्व से बोल उठी 'जीरादेई' !!
जिसने स्वदेश के चरणों पर अपना सुहाग-सुख भुला दिया ।
इस तप्त भूमि पर प्राणों को निज सुधा-कलश-सा ढुला दिया ॥
युग-युग की दैन्य-अविद्या की अँधियारी अमा मिटाने को—
जिसने निज रोम-रोम को शीतल सौम्य सोम-सा जला दिया ।
जिसकी प्रबुद्ध वाणी ने हिन्दी-बेलि हिन्द-भर में बोई !
उस गंगा-से पवित्र नर की गोमुखी तुम्हीं 'जीरादेई' !!
दीपित दिनेन्द्र-सा भारतीय नभ में राजेन्द्र हमारा है,
वह कोटि-कोटि दीनों-प्रश्रयहीनों का एक सहारा है ।
पर ओ तपस्विनी ! अरी गर्विणी ! यह सौभाग्य तुम्हारा है,
तेरी पुतली बन गई विश्व-भर की आँखों का तारा है ।
तू त्रिभुवन-मंगलमयी उषा, तू जग में कनक-प्रात लाई !
तू पूर्णकाम, तुझको प्रणाम, हे धन्य-धन्य 'जीरादेई' !!

एकौना, बड़हरा, शाहाबाद, ]
१२-१२-४२

---

# बिहार में राष्ट्रीय आन्दोलन की प्रगति

पण्डित छविनाथ पाण्डेय, बी० ए०, एल-एल० बी०

"यदि मैं यह कहूँ कि महात्मा गांधी के १९१७ ई० के आगमन के बाद से ही इस प्रान्त में नव जागरण का आरम्भ हुआ और तब से जागृति का यह स्रोत बराबर आगे बढ़ता ही जा रहा है तथा इस प्रान्त को दिन पर दिन शक्तिशाली बनाता जा रहा है, तो मेरा अभिप्राय किसी का अपमान करना नहीं है।"

—श्रीराजेन्द्र प्रसाद

ऊपर जो अवतरण दिया गया है, उसे पढ़कर किसी के मन में यह धारणा न होनी चाहिए कि सन् १९१७ ई० के पहले बिहार में किसी तरह का राष्ट्रीय आन्दोलन था ही नहीं। यों तो भारत के राष्ट्रीय हलचलों के प्रत्येक युग में बिहार ने सदा प्रमुख अभिनेता का काम किया है।

## गौरवपूर्ण अतीत

भारत का प्राचीन इतिहास बिहार के गौरव से कण-कण भरा पड़ा है। वीर चन्द्रगुप्त के मगध-साम्राज्य की राजधानी यहीं थी। बुद्ध को ज्ञान यहीं से मिला। अशोक ने प्रेम-साम्राज्य का सन्देश देश-विदेश में यहीं से भेजा। इस प्राचीन काल से हटकर जब हम इतिहास के मध्ययुग में आते हैं तो वहाँ भी बिहार की वही प्रधानता देखते हैं। मुसलमानी शासन-काल में बिहार पूर्वी हिन्दुस्तान की कुञ्जी रहा है। अंग्रेजी शासन का तो इतिहास ही बिहार से आरम्भ होता है। सन् १७६४ ई० में दिल्ली के कमजोर सम्राट् शाहआलम ने अँगरेजों को बक्सर की लड़ाई के बाद बंगाल, बिहार और उड़ीसा पर दीवानी का हक दिया। यहीं से हिन्दुस्तान में ब्रिटिश सल्तनत का इतिहास शुरू हुआ। सन् १८५७ में जो क्रान्ति हुई थी, उसमें भी बिहार का स्थान प्रमुख रहा। उस क्रान्ति के इतिहास का विवेचन करने से प्रगट होता है कि प्रथम चिनगारी को प्रज्वलित करनेवाला बिहार के शाहाबाद जिले

का मंगल पाण्डेय ही प्रथम नायक था। उसने चिनगारी प्रज्वलित की बारिकपुर ( बंगाल ) में और उसकी लपट जब चारों ओर फैली तो बिहार-प्रान्त में भी वह हू-हू कर जल उठी और जगदीशपुर के वीर बाँकुड़ा बाबू कुँवर सिंह और उनके कनिष्ठ भ्राता बाबू अमर सिंह के पराक्रम के सामने अँगरेजों के पैर बिहार से उखड़ ही चले थे।

## अस्तित्वहीनता का बोध

सन् १८५७ ई० की क्रान्ति के बाद अवश्य ही अन्य प्रान्तों की भाँति यह प्रान्त भी मुर्दा सा बनकर सो गया। सम्राट् शाहआलम की उस नादानी और कमजोरी का एक कुफल यह हुआ कि कुछ दिनों के लिए इतिहास के पत्रों से इस प्रान्त का स्वतन्त्र अस्तित्व ही लुप्त हो गया। सन् १८५७ के गदर के बाद जब भारत का शासन कम्पनी के हाथ से ब्रिटिश पार्लामेंट के हाथ में गया तो बंगाल, बिहार और उड़ीसा का शासन एक छोटे लाट के हाथ में दे दिया गया, जो बंगाल के छोटे लाट कहलाते थे। तीनों प्रान्तों का यह एकीकरण बिहार के लिए बहुत ही खतरनाक साबित हुआ और बिहार राष्ट्रीय प्रगति में बहुत पीछे पड़ गया। तो भी राष्ट्रीय जागरण का सर्वथा लोप नहीं हो गया था, क्योंकि १८८५ ई० के बाद का भारत का राष्ट्रीय इतिहास देखने से मालूम होता है कि बिहार के लोग भी काँग्रेस के अंगीभूत थे और उस युग की प्रथा के अनुसार बराबर काँग्रेस में शरीक हुआ करते थे। लेकिन शिक्षा आदि में बिहार सभी प्रान्तों से पीछे पड़ गया था। इसका एकमात्र कारण यह था कि अंग्रेजी अमलदारी के आगमन के साथ ही इस देश में अंग्रेजी शिक्षा का प्रचार हुआ। इसका एकमात्र उद्देश्य सरकारी नौकरी पाना था। चूँकि राजधानी कलकत्ता में थी और अँगरेजों के संसर्ग में पहले-पहल बंगाली आये, इसलिए अंग्रेजी शिक्षा को उन्होंने सबसे पहले अपनाया और सरकारी नौकरियों में भी वे घुस गये। एक बार घुस जाने के बाद उन्होंने बिहार को नव जागृति से वंचित करके ही रखना चाहा—इसके लिए समुचित शिक्षा का कोई प्रबन्ध नहीं किया—नौकरियों में हर जगह बंगालियों को ही भरा, बिहारियों को घुसने नहीं दिया। हालत यहाँ तक दयनीय थी कि बिहार के किसी भी जिले की कचहरी या स्कूल में एक भी अच्छा बिहारी वकील या शिक्षक नहीं था!

उन्नीसवीं शताब्दी के चतुर्थ चरण में बिहार के कुछ नवयुवकों ने इस निरीहता की अवस्था को लक्ष्य किया। यह एक घटना की प्रतिक्रिया थी। पटना-यूनिवर्सिटी के भूतपूर्व वायस-चान्सलर श्रीयुत सच्चिदानन्द सिंह बैरिस्टरी पास करके विलायत से वापस आ रहे थे। जहाज पर एक अँगरेज ने उनसे पूछा कि आप किस प्रान्त के रहनेवाले हैं। उत्तर में उन्होंने बिहार-प्रान्त का नाम लिया। उसने नाक सिकोड़कर कहा कि हिन्दुस्तान में तो इस नाम का कोई स्वतंत्र प्रान्त ही नहीं है! यह बात उन्हें लगी और घर वापस आते ही उन्होंने बिहार को एक अलग प्रान्त बनाने के लिए कोशिश आरम्भ की। इस काम में उनके तीन अन्य सहयोगी थे, जिनमें स्वर्गीय बाबू महेशनारायण का नाम गर्व से लिया जा सकता है; क्योंकि वे ही इस आन्दोलन के प्राण थे। इन लोगों ने इकट्ठा होकर विचार-विमर्श किया और

एक मत से इस नतीजे पर पहुँचे कि बंगाल से जबतक बिहार अलग नहीं हो जाता, इसकी उन्नति नहीं हो सकती।

## बंगाल से बिहार का पृथक्करण

निदान १८६४ ई० में बिहार को बंगाल से अलग करने के लिए पहले-पहल आवाज़ उठाई गई। इसे व्यापक और प्रगतिशील बनाने के लिए तथा प्रत्येक बिहारी के घर तक इस आन्दोलन की आवाज़ पहुँचाने के लिए उसी साल 'बिहार-टाइम्स' नाम का पत्र निकाला गया जिसके सम्पादक स्वयं बाबू महेशनारायण बने। 'बिहार-टाइम्स' ने इस प्रान्त की अनन्य सेवा की, और समय की गति के अनुसार अनेक रूपों में परिवर्तित होता हुआ, आज भी दैनिक 'सर्चलाइट' के रूप में प्रान्त की अतुलनीय सेवा कर रहा है।

बिहार के पृथक्करण का आन्दोलन बंगालियों को कभी अभीष्ट नहीं था। बिहार में बसे हुए तथा बंगाल के भी बंगालियों ने इस आन्दोलन का जोरदार शब्दों में विरोध किया। हमारी शुभचिन्तक ब्रिटिश नौकरशाही की भाँति बंगालियों ने भी इस आन्दोलन को मूर्खता-पूर्ण, अदूरदर्शितापूर्ण, घातक और अव्यावहारिक बताया। इस आन्दोलन को दबाने और इसे विफल करने के लिए बंगालियों की ओर से क्या-क्या प्रयत्न किये गये, वह एक लम्बा इतिहास है, जिसे यहाँ दे सकना संभव नहीं है। लेकिन सभी विरोधों का मुकाबला करता हुआ, सभी विघ्न-बाधाओं को पार करता हुआ, १९१२ ई० में यह आन्दोलन सफल होता दिखाई देने लगा—जब उस समय के भारत-सम्राट् पंचम जार्ज की घोषणा के अनुसार बिहार को एक अलग प्रान्त का रूप दिया गया।

बिहार को अलग प्रान्त बनानेवाले आन्दोलन का उद्देश्य चाहे जो रहा हो, लेकिन नव बिहार में एक नई जागृति की लहर पैदा करने का सारा श्रेय इसी आन्दोलन को है। इस जागृति की भी वास्तविक पुष्टि 'बिहारी छात्र-सम्मेलन' ने की। सन् १९०४ ई० की बात है। कलकत्ता में पढ़नेवाले कुछ बिहारी छात्रों ने—जिनमें देशरत्न राजेन्द्र प्रसाद प्रधान थे—कलकत्ता में रहनेवाले सभी बिहारी छात्रों को संगठित करने के लिए 'बिहारी क्लब' की स्थापना की। यही बिहारी छात्रों के संगठन का श्रीगणेश था। थोड़े ही दिनों के बाद देश-रत्न राजेन्द्र प्रसाद ने 'बिहारी क्लब' के सामने समस्त बिहार के छात्रों के संगठन का प्रस्ताव रखा और उन्हीं के प्रयत्न से सन् १९०६ ई० में 'बिहारी-स्टुडेण्ट्स-कान्फरेन्स' का सूत्रपात हुआ। बिहारी छात्रों को संगठित तथा जाग्रत करने में इस संस्था का सबसे ज्यादा हाथ था। इस संस्था ने प्रान्त के नवयुवकों में ही नहीं, बल्कि बड़े-बुजुर्गों में भी नव जीवन का संचार किया; क्योंकि इस संस्था की स्थापना के एक साल बाद ही—१९०७ ई० में—'बिहार-प्रान्तीय कान्फरेंस' नामक संस्था बिहार में कायम की गई। इस संस्था ने बिहार को अलग प्रान्त मानकर यहाँ के लोगों में राजनीतिक भावना को उत्तेजित करने का यत्न किया।

बिहार में जो नव जागृति हुई और उसके फलस्वरूप प्रान्त में जो नव चेतना आई, उसका परिणाम यह हुआ कि १९१२ ई० में बिहार और उड़ीसा—दोनों प्रान्त—बंगाल से

अलग कर दिये गये; इन्हें एक अलग प्रान्त का रूप दिया गया। इस तरह दिल्ली के उस कमज़ोर मुगल बादशाह की कमजोरी के कारण लुप्तप्राय बिहार-प्रान्त फिर एक बार अपना स्वतन्त्र अस्तित्व कायम कर सका।

## राजनीतिक जागृति का सूत्रपात

बंगाल से अलग होने के बाद बिहारियों को अपना घर सँभालने की फिक्र पड़ी। सबसे पहले उनका ध्यान निलहे कोठीवालों के अत्याचारों की तरफ गया। चम्पारन जिला निलहे कोठीवालों के जुल्मों और अन्यायों से विकल था। कितने लोग घर-द्वार छोड़कर भाग गये थे। किसी भी गृहस्थ के लिए वहाँ रहना और शान्ति के साथ अपनी रोटी कमाना दूभर था। इन अत्याचारों से निरीह जनता का उद्धार करने के लिए उस समय जो भी प्रयत्न किये जा सकते थे, किये गये। बाबू ब्रजकिशोर प्रसाद ने उस समय की बंगाल-कौंसिल में भी इस प्रश्न को १९०८ ई० में ही छेड़ा था, लेकिन किसी अन्य सदस्य ने उनका साथ नहीं दिया और न किसी राजनीतिक नेता ने ही इस समस्या को अपनाया।

१९१२ में बिहार अलग हुआ। ठीक इसके एक साल बाद ही अफ्रिका में सत्याग्रह आन्दोलन को सफल बनाकर महात्मा गांधी भारत लौटे थे। लखनऊ-कॉंग्रेस के अवसर पर चम्पारन के कुछ प्रमुख किसानों ने उन्हें पकड़ा और अपनी विपत्ति सुनाई। महात्मा गांधी ने चम्पारन आने का वचन दिया। उसी वचन को पूरा करने के लिए एक दिन वे अपनी गठरी-मोटरी लेकर अपने घर गुजरात से चल पड़े और चम्पारन पहुँचकर उन्होंने क्या-क्या किया, किस तरह निलहे गोरों के दानवी पंजे से वहाँ के किसानों का उद्धार किया, यह भी एक लंबा इतिहास है; इस छोटे लेख में उसकी चर्चा नहीं हो सकती। यहाँ पर सिर्फ इतना ही लिख देना पर्याप्त होगा कि उसी आन्दोलन का परिणाम आज का बिहार है। एक प्रकार से यहीं से बिहार के राजनीतिक जीवन का आरम्भ होता है। इससे पहले बिहार में एक भी ऐसा नाम-धारी नेता नहीं था, जो अपना सारा समय या अधिकांश समय नियमित रूप से देश की उन्नति के काम में लगाता हो, और न तो कोई ऊँचे दर्जे का विशेष प्रभावशाली राजनीतिज्ञ ही था जिसका व्यापक प्रभाव इस प्रान्त पर पड़ा हो। इसलिए राजनीति की जो पहली छाप इस प्रान्त पर पड़ी, वह गांधीवाद की थी। इस प्रान्त ने गांधीजी को ही अपना राजनीतिक गुरु माना और गांधीवाद को ही तन-मन-धन से अपनाया। इसका फल यह हुआ कि आज भी बिहार गांधी-भक्तों का अड्डा माना जाता है। समय-समय पर अनेक 'वाद' वालों ने बिहार में अपना-अपना बल आजमाया, पर वे इस प्रान्त के जन-साधारण के ईमान को डिगा नहीं सके, इक्के-दुक्कों की बात नहीं कही जा सकती।

स्वभावतः बिहार सीधा-सादा प्रान्त है। स्वयं महात्माजी ने राजेन्द्र बाबू से एक स्थान पर यह स्वीकारोक्ति व्यक्त की है। महात्मा गांधी के संसर्ग में आकर बिहार की सादगी तथा नैसर्गिक सहनशीलता और भी पुष्ट हो गई। साथ ही, उसने आत्मनिर्भरता और तत्परता का सबक भी सीखा। जात-पाँत की कट्टरता एकदम शिथिल पड़ गई, खान-पान में भी सादगी की ओर रुचि बढ़ी। इन सब बातों का असर आगे के संग्राम में बहुत ही लाभदायक सिद्ध

हुआ। गाँवों में स्कूल आदि खोलकर ग्राम-संगठन का काम भी उसी समय आरंभ कर दिया गया था। यह बिहार के लिए और भी उपयोगी था; क्योंकि अन्य प्रान्तों की अपेक्षा बिहार में शहर कम और छोटे हैं—ग्राम ही ज्यादा हैं। इसका फल यह हुआ है कि जितनी राजनीतिक जागृति बिहार के गाँवों में है, उतनी शायद अन्य किसी प्रान्त के गाँवों में नहीं। खादी का प्रचार भी बिहार के गाँवों में जितना ज्यादा है उतना अन्य प्रान्तों के गाँवों में—शायद गुजरात को छोड़कर अन्यत्र—कहीं नहीं है।

महात्मा गांधी के चम्पारन-आगमन का पहला फल यह हुआ कि बिहार में अनेक ऐसे राजनीतिक कार्यकर्ता तैयार हो गये, जिन्होंने आगे चलकर देश के लिए अपना सब कुछ निछावर कर दिया। बिहार को राजेन्द्र बाबू-सरीखी विभूति मिली जिसने बिहार का सिर संसार के सामने ऊँचा रखा। आज राजेन्द्र बाबू देश-विदेश में विख्यात हैं। दो-दो बार राष्ट्रपति के गौरवमय पद पर आसीन होकर उन्होंने राष्ट्र की नौका जिस कौशल से आगे बढ़ाई है, उसकी सभी मुक्त-कण्ठ से प्रशंसा करते हैं।

## राष्ट्रीय आन्दोलन की प्रबलता

आठ महीने तक चम्पारन में रहकर महात्माजी तो चले गये; लेकिन बिहार में वे जो ज्योति जगाकर गये, वह कभी मन्द नहीं होने पाई। जिन लोगों ने चम्पारन के किसान-यज्ञ में उनके साथ होता का काम किया, उन्होंने उस समय अग्निहोत्र की जो दीक्षा उनसे ली, उसे उसी तरह निबाहा भी। उनलोगों ने अपने अध्यवसाय और त्यागमय जीवन से बिहार को क्या से क्या बना दिया, इसका शुभ फल आगे होनेवाले सत्याग्रह-संग्रामों में देखने में आया। ब्रिटिशकाल की भाषा में बिहार एक प्रकार का नया प्रान्त था। उसकी राजनीतिक जागृति भी अल्पकालिक थी। उसके नेता भी नवदीक्षित और युवक थे। तो भी बिहार ने सत्याग्रह की लड़ाइयाँ जिस तरह से लड़ी हैं, वह सर्वथा सराहनीय है। इस प्रसंग की चर्चा करते हुए श्रद्धेय बाबू राजेन्द्र प्रसाद ने अपने एक लेख में लिखा है—"सारे देश में व्यापक रूप से पहले-पहल 'रौलट ऐक्ट' के विरोध में १९१९ ई० में महात्माजी का बिगुल बजा। अन्य प्रान्तों की भाँति बिहार भी सरकारी अन्यायों से बहुत क्षुब्ध था। ...जब महात्माजी ने इस कानून का विरोध करने के लिए सत्याग्रह के प्रतिज्ञा-पत्र पर हस्ताक्षर माँगे तो बिहार अन्य प्रान्तों से पीछे नहीं रहा। १९१९ की छठी अप्रैल को 'रौलट ऐक्ट' के विरोध में सारे प्रान्त में जो प्रदर्शन हुआ, वह अभूतपूर्व था। शहरों में पूरी हड़ताल रही, कहीं एक भी दूकान नहीं खुली थी। गाँवों के लोग भी पीछे नहीं थे। उस दिन मजूरों और किसानों तक ने खेतों में काम नहीं किया।"

'रौलट ऐक्ट' के विरोध में जो देशव्यापी प्रदर्शन हुआ, और इन हड़तालों तथा प्रदर्शनों से घबराकर सरकारी अधिकारियों ने पंजाब में जो हत्याकाण्ड मचाया, उससे भारत का जन-मत क्षुब्ध हो उठा। देश भर में यह भावना फैल गई कि सरकार के इन अत्याचारों का प्रतीकार एकमात्र असहयोग द्वारा ही हो सकता है। उस समय बिहार असहयोग को अपनाने के

लिए किस तरह तैयार था, इसका अन्दाजा श्रद्धेय बाबू राजेन्द्र प्रसाद की निम्नलिखित पंक्तियों से लग जाता है—"असहयोग के प्रस्ताव पर विचार करने के लिए कलकत्ता में काँग्रेस का जो विशेष अधिवेशन होनेवाला था, उससे कुछ ही दिन पहले भागलपुर में 'बिहार-प्रान्तीय राजनीतिक सम्मेलन' का अधिवेशन हुआ। उस अधिवेशन में बड़ी बहस के बाद ब्योरे की बातों में कुछ संरक्षण के साथ असहयोग का प्रस्ताव बहुमत से पास हुआ। यहीं पर एक बात और भी जान लेने की आवश्यकता है। उस समय असहयोग की जो चर्चा देश में चल रही थी, उसका प्रयोग सिर्फ खिलाफत के प्रश्न को लेकर था। बाद को उसमें पंजाब का प्रश्न भी जोड़ दिया गया। 'स्वराज्य' की प्राप्ति के लिए भी असहयोग किया जाय, ऐसी कोई चर्चा उस समय तक नहीं थी। पहले-पहल भागलपुर के इसी प्रान्तीय राजनीतिक कान्फरेंस में जो प्रस्ताव स्वीकृत हुआ, उसमें बिहार के प्रतिष्ठित नेता बाबू ब्रजकिशोर प्रसाद ने 'स्वराज्य' शब्द को भी जोड़ा, जो आगे चलकर काँग्रेस के प्रस्ताव में भी शामिल कर लिया गया।" इस तरह हम देखते हैं कि सबसे पहले बिहार ने ही असहयोग का प्रस्ताव पास किया और इसी ने स्वराज्य-प्राप्ति के लिए भी असहयोग को उचित मार्ग बतलाया।

## असहयोग-आन्दोलन

इसके बाद ही कलकत्ता में काँग्रेस का विशेष अधिवेशन हुआ। इस काँग्रेस में बिहार से बहुत अधिक प्रतिनिधि गये थे और वहाँ भी इनलोगों ने एकमत से असहयोग के पक्ष में वोट दिया। कलकत्ता में असहयोग का प्रस्ताव पास कर बिहार के जो प्रतिनिधि वापस आये, वे चुपचाप घर नहीं बैठ गये, बल्कि काम में जुट गये।

१९२० ई० में महात्माजी फिर एक बार बिहार में आये। उनकी इस दूसरी यात्रा ने प्रान्त में एक नया उत्साह पैदा कर दिया। पहले राष्ट्रीय विद्यालय की स्थापना की गई। पीछे जब एक के बाद एक राष्ट्रीय विद्यालय खुलने लगे तो उनके संचालन के लिए 'बिहार-विद्यापीठ' की स्थापना १९२१ ई० में स्वयं महात्माजी द्वारा हुई। छात्र सरकारी स्कूलों और कालेजों को धड़ाधड़ छोड़कर राष्ट्रीय विद्यालयों में दाखिल होने लगे।

असहयोग-आन्दोलन का प्रथम सूत्र त्रिविध बहिष्कार था। उसको बिहार ने व्यापक रूप से अपनाया। अनेक वकीलों ने वकालत छोड़ दी। यदि गणना करके मिलाया जाय तो बिहार में सबसे ज्यादा वकीलों ने वकालत छोड़ी थी। यद्यपि इनमें से कुछ ने आगे चलकर फिर वकालत शुरू कर दी, तथापि जिनलोगों ने सदा के लिए वकालत से मुँह मोड़ा उनकी संख्या यहाँ सभी प्रान्तों से ज्यादा रही। अदालतों और सरकारी स्कूलों के बहिष्कार में भी बिहार किसी से पीछे नहीं रहा। १९२० में तो यहाँ राष्ट्रीय विद्यालयों का ताँता-सा बँध गया था। यद्यपि वे सब-के-सब आज नहीं हैं तोभी उनमें से कई-एक आज भी उसी राष्ट्रीय पद्धति के अनुसार शिक्षा दे रहे हैं। खादी का प्रचार तो गुजरात के बाद यहीं सबसे ज्यादा हुआ और है। जहाँ अन्य प्रान्तों में खादी केवल शहरों तक ही सीमित रही और है, वहाँ इस प्रान्त में खादी का प्रचार देहातों तक में हो गया है। तिलक-स्वराज्य-फण्ड में भी बिहार ने

करीब पाँच लाख रुपये दिये। प्रान्त की गरीबी का खयाल करते हुए यह रकम थोड़ी नहीं कही जा सकती।

१९२१ ई० का अन्त होते-होते देश भर में सार्वजनिक रूप से असहयोग की तैयारियाँ होने लगीं। प्रान्तीय कॉंग्रेस-कमिटियों को आदेश दिया गया कि वे अपने-अपने प्रान्त में असहयोग के लिए स्थान चुन लें। बिहार के जिलों में इस बात को लेकर स्पर्धा चल पड़ी कि किस जिले को यह काँटों का ताज पहनाया जाय; क्योंकि एक भी जिला किसी से पीछे नहीं रहना चाहता था। सरकार भी इस आन्दोलन को कुचल डालने के लिए कटिबद्ध हो गई। दोनों तरफ से विचित्र कशमकश! जब सरकार ने स्वयंसेवक-दल को गैर-कानूनी करार दे दिया और गिरफ्तारियाँ शुरू कीं, तो बिहार ने भी इस चुनौती को स्वीकार कर लिया। भारत के अन्य प्रान्तों की भाँति बिहार-प्रान्त में भी गिरफ्तारियों का ताँता बँध गया; लेकिन बिहार इससे विचलित नहीं हुआ। जितने आदमी एक दिन गिरफ्तार होते थे, उससे दूने आकर जमा हो जाते थे। अंत में लाचार होकर सरकार को गिरफ्तारी बंद कर देनी पड़ी।

इसी समय इङ्गलैंड के युवराज का आगमन भारत में हुआ था। जिस समय वे बिहार आये, उस समय प्रान्त के प्राय: सभी कार्यकर्त्ता जेलों में बंद कर दिये गये थे। जो बचे भी थे, वे अहमदाबाद-कॉंग्रेस में गये थे। तो भी बिहार में जिस प्रकार युवराज का वहिष्कार हुआ, वह अद्वितीय था। सबसे बड़ी बात तो यह है कि इतने उथल-पुथल के बीच भी बिहार पूर्ण शांत बना रहा। कहीं भी दंगा-फसाद नहीं होने पाया। केवल गिरिडीह (हजारीबाग) में कुछ शांति भंग हो गई थी, पर उसमें सरकारी अमलों का दोष ज्यादा था।

## असहयोग-आन्दोलन के बाद

देश के दुर्भाग्य से १९२२ के आरंभ में चौरी-चौरा (गोरखपुर) में खून-खराबा हुआ। इससे महात्माजी को आन्दोलन स्थगित करना पड़ा। इसके बाद ही महात्माजी गिरफ्तार कर लिये गये। बिहार के लोग उस समय सीतामढ़ी-सबडिवीजन (मुजफ्फरपुर) में लगे हुए अतिरिक्त पुलिस-कर के बंद कर देने की तैयारी कर रहे थे। उसी समय महात्माजी की गिरफ्तारी का संवाद और उनका सन्देश मिला। सन्देश में उन्होंने रचनात्मक काम पर विशेष जोर दिया था। इसलिए उनकी आज्ञा मानकर बिहार भी रचनात्मक कार्य में लग गया।

१९२२ के दिसम्बर में, गया में, कॉंग्रेस का अधिवेशन हुआ। यहाँ कॉंग्रेस के दो दल हो गये—एक अपरिवर्तनवादी और दूसरा परिवर्तनवादी। यह दूसरा कौंसिल-प्रवेश के पक्ष में था। बिहार अंत तक अपरिवर्तनवादी बना रहकर पूर्ववत् रचनात्मक कार्य में लगा रहा—यद्यपि दोनों दलों में जो वाद-विवाद शुरू हुआ, उसके कारण रचनात्मक काम की प्रगति कुछ ढीली हो गई।

इसी समय मध्यप्रांत (नागपुर) में झंडा-सत्याग्रह शुरू हुआ था। इस सत्याग्रह ने सारे देश का ध्यान आकृष्ट किया। देश के कोने-कोने से देश-सेवकों के जत्थे नागपुर जाकर

झंडा-सत्याग्रह में शामिल हो गिरफ्तार होने लगे। इस सत्याग्रह में भी बिहार ने अपनी मर्यादा कायम रखी। इस सत्याग्रह के फण्ड ( कोष ) में इस प्रांत से काफी रुपये दिये गये और कई सौ स्वयंसेवक यहाँ से भेजे गये, जो वहाँ झंडा-सत्याग्रह में शामिल और गिरफ्तार हुए। उनमें से एक श्री हरदेव सिंह की मृत्यु नागपुर-जेल में हो गई, जो शायद शुद्ध अहिंसात्मक आन्दोलन की प्रथम आहुतियों में एक थी।

गया-कॉंग्रेस में अपरिवर्तनवादी दल की ही जीत हुई थी। लेकिन कॉंग्रेस की समाप्ति के बाद ही देशबंधु दास और पंडित मोतीलाल नेहरू ने स्वराज्य-दल का संगठन किया था। इसकी एक शाखा बिहार में भी थी; लेकिन यहाँ न वह किसी को लुभा सकी और न उसका यहाँ कोई प्रभाव ही पड़ा। दिल्ली में कॉंग्रेस के विशेष अधिवेशन के बाद जब कौंसिलों पर से प्रतिबंध उठा लिया गया, तब भी बिहार में कौंसिल में जाने के लिए बहुत कम ही कॉंग्रेसी मिले।

१९२४ ई० में कठिन बीमारी के बाद महात्मा गांधी जेल से छूटे। देश की उस समय जो हालत थी, उसमें उन्होंने कौंसिल-प्रोग्राम को कॉंग्रेस के कार्यक्रम में ही सम्मिलित कर देना उचित समझा और स्वराज्य-पार्टी को इसके लिए एजेण्ट मुकर्रर किया। कॉंग्रेस के रचनात्मक कामों के लिए 'चर्खा-संघ' कायम हुआ। यह निश्चय पटना में ही 'आल-इण्डिया-कॉंग्रेस-कमिटी' की बैठक में हुआ। अतः दूसरे निर्वाचन में कॉंग्रेस ने जबरदस्त हिस्सा लिया। बिहार में साधारण निर्वाचन-क्षेत्र की थोड़ी-सी 'सीटें' ही कॉंग्रेस न जीत सकी, जहाँ हारी थी वहाँ कॉंग्रेसवादियों के मनोमालिन्य के कारण। दिल्ली की 'असेम्बली' की सभी सीटों पर अधिकार कर 'कौंसिल आफ-स्टेट' की चार में तीन सीटों को दखल कर लिया। इस तरह बिहार ने यह साबित कर दिया कि यहाँ कॉंग्रेस का पूर्ण अधिकार है।

कॉंग्रेस के राजनीतिक कामों को स्वराज्य-दल के हवाले कर महात्माजी रचनात्मक कार्य में लग गये। इस सिलसिले में उन्होंने बिहार का दौरा शुरू किया। यह दौरा विशेष रूप से खादी-प्रचार के लिए रुपया इकट्ठा करने के निमित्त हुआ था, जो बहुत ही सफल रहा। स्थापित होने के समय से ही 'चर्खा-संघ' खादी-प्रचार का काम पूरा करता आ रहा है। बिहार में भी 'चर्खा-संघ' की एक शाखा खोली गई, जिसके एजेण्ट स्वयं राजेन्द्र बाबू बने। बिहार में केवल खादी का प्रचार ही नहीं बढ़ाया गया, बल्कि खादी के उत्पादन में भी काफी उन्नति की गई। इस समय बिहार में इतना महीन सूत तैयार होता है जिसकी कल्पना तक खादी का काम आरम्भ करते समय नहीं की गई थी। इस समय बिहार में प्रायः ३०० नम्बर तक के सूत काते जाते हैं और उनसे जो कपड़ा बनता है वह आबरवाँ का मुकाबला करता है। बिहार की खादी-मलमल तो देश-प्रसिद्ध है। 'चर्खा-संघ' द्वारा हजारों कत्तिनों, बुनकरों और सैकड़ों कार्यकर्त्ताओं को रोटी मिल रही है।

महात्माजी का बिहार में जो दौरा हुआ, उसका वर्णन श्रद्धेय राजेन्द्र बाबू ने अपने एक लेख में इस प्रकार किया है—"महात्मा गांधी के इस दौरे से जन-साधारण में बड़ी जागृति हुई। इन दिनों जो भी सभाएँ की गईं उनमें उन्होंने चर्खा-प्रचार, अछूतोद्धार और

मादक द्रव्यों के निषेध पर ही विशेष जोर दिया। स्त्रियों से पर्दा-प्रथा तोड़ देने तथा गहने न पहनने की उन्होंने अपील की। इन सभाओं में दरिद्रनारायण की सहायता के लिए जो अपील की जाती थी, उसका बहुत अच्छा प्रभाव पड़ता था। गरीबों ने ही हजारों की रकम पैसे-पैसे करके दिये। कभी-कभी तो इतने ज्यादा पैसे हो जाते थे कि उन्हें उठाकर ले चलना कठिन हो जाता था।...एक सभा में तो हजार रुपये के केवल पैसे ही मिले। यह सब रकम मिलाकर एक लाख से ज्यादा हो गई थी। इसमें कुछ थोक रकम भी शामिल है, पर अमीरों से बहुत कम चन्दे मिले।"

## साइमन-कमीशन का बहिष्कार और पूर्ण स्वतंत्रता का प्रस्ताव

सन् १९२८ में 'मांटेग्यू-चेम्सफोर्ड' के सुधार के अमल की जाँच करनेवाला 'साइमन-कमीशन' पटना पहुँचा। काँग्रेस के निश्चय के अनुसार अन्य स्थानों की भाँति यहाँ भी इसके विरुद्ध प्रदर्शन किया गया। पटना का प्रदर्शन अपने ढंग का अनोखा था; क्योंकि समूचे सूबे की तरफ से इसका संगठन किया गया था। दूर-दूर के जिलों से बहुत लोग बड़ी तादाद में अपने मानसिक दुःख को जाहिर करने के लिए पटना आ जुटे थे। नतीजा यह हुआ कि जब कमीशन की स्पेशल ट्रेन पटना-जंकशन स्टेशन के हार्डिञ्ज-पार्कवाले प्लैटफार्म पर भोर में खड़ी हुई, तो दिसम्बर के तीखे जाड़े की घोर सर्दी में भी छः-सात हजार लोगों का एक बड़ा समूह 'साइमन गो बैक', 'साइमन लौट जाओ' के बुलन्द नारे के साथ कमीशन का स्वागत करने के लिए आ जुटा था। इस प्रसंग की चर्चा करते हुए श्रद्धेय राजेन्द्र बाबू ने लिखा है—"सच बात तो यह थी कि तीन बजे रात से हजारों आदमी स्टेशन पर आकर इन्तजार खड़े थे। दूसरे, विपक्ष में, स्वागत करने की अधिकारियों की सारी चेष्टाएँ विफल हो गईं।...एक तरफ मुट्ठी-भर आदमी—जिनमें भाड़े के टट्टू अधिकतर थे, अथवा जमींदारों और अमीरों के कार-परदाज थे—कमीशन का स्वागत करने के लिए भड़कदार पोशाक पहने खड़े थे और दूसरी तरफ जनता का विशाल समुद्र अपने विरोधी नारों को बुलन्द करता हुआ अविचल खड़ा था। यह प्रदर्शन केवल कमीशन के विरोध में एक सफल प्रदर्शनमात्र नहीं था, बल्कि यह इस बात का साक्षी था कि काँग्रेस द्वारा संगठित इस प्रदर्शन में सभी दल के लोग इसके साथ थे।"

जब देश की हालत डावाँडोल थी, बहुत दिनों की तटस्थता के बाद फिर महात्मा गांधी मैदान में आये और काँग्रेस की बागडोर उन्होंने फिर अपने हाथों में ली। १९२८ ई० में काँग्रेस का जो अधिवेशन कलकत्ता में हुआ, उसमें उन्होंने सरकार को एक साल का अवसर दिया कि वह यदि इस अवधि के बीच भारत को औपनिवेशिक स्वराज्य नहीं दे देगी तो भारत पूर्ण स्वतंत्रता के लिए चेष्टा करेगा। काँग्रेस के इस निर्णय में बिहार के प्रतिनिधियों का काफी हाथ था।

कलकत्ता-काँग्रेस से लौटकर बिहार के कार्यकर्त्ता चुप नहीं बैठे। उनके दिल में एक नई उमंग, नया जोश और नया विश्वास था। महात्माजी के पुनः नेतृत्व ग्रहण करने से उन्हें

विश्वास हो गया कि कोई नई बात अब होकर रहेगी। इसके लिए वे प्रान्त को तैयार करने लगे। वे लोग प्रान्त में चारों ओर फैल गये और १९२०-२१ के रास्ते पर काम करना शुरू किया। चारों तरफ बेचैनी और हलचल बढ़ने लगी। दिसम्बर १९२९ के आरम्भ में मुँगेर में 'बिहार-प्रान्तीय राजनीतिक सम्मेलन' का अधिवेशन हुआ। इसी अधिवेशन में पूर्ण स्वतंत्रता का प्रस्ताव बहुमत से स्वीकृत हुआ। इस तरह मुँगेर का यह प्रान्तीय अधिवेशन, पूर्ण स्वतंत्रता के प्रस्ताव के सम्बन्ध में, लाहौर-कॉंग्रेस का अग्रदूत बना—जिस प्रकार असहयोग के प्रस्ताव के सम्बन्ध में भागलपुर का प्रान्तीय सम्मेलन कलकत्ता के विशेष अधिवेशन का अग्रदूत हुआ था। आगे की घटनाओं से प्रमाणित हो जायगा कि बिहार केवल प्रस्ताव पास करके ही नहीं रह गया, बल्कि १९३०-३२ के आन्दोलनों में उसने जो कुछ किया, उसकी चर्चा गर्व के साथ की जा सकती है। बिहार ने अपना संकल्प पूरा कर दिया और किसी भी तरह की कुर्बानी से उसने मुँह नहीं मोड़ा।

## १९३० और १९३२ का सत्याग्रह-संग्राम

लाहौर-कॉंग्रेस में पूर्ण स्वतंत्रता की घोषणा की गई और २६ जनवरी (१९३०) का दिन स्वाधीनता की शपथ लेने के लिए नियत किया गया। उस दिन बिहार के गाँव-गाँव में जो उत्साह छाया हुआ था वह वर्णनातीत है। किस उमंग के साथ लोग राष्ट्रीय झंडे के नीचे खड़े होकर स्वाधीनता की प्रतिज्ञा को दुहरा रहे थे और किस मस्ती से लोग 'झंडा ऊँचा रहे हमारा' के नारे को बुलन्द कर रहे थे, वह शब्दों में अंकित नहीं किया जा सकता। और, जब महात्मा गांधी ने नमक-सत्याग्रह की घोषणा की तो सारे प्रान्त में एक तूफान-सा आ गया। जत्थे पर जत्थे कानून तोड़कर नमक बनाने के लिए निश्चित स्थान पर जाने लगे। जिन लोगों के लिए दो-चार मील भी पैदल चलना कठिन काम था, उन लोगों ने भी बीस-पचीस मील पैदल चलकर नमक-कानून तोड़ा। सरकार ने जब गिरफ्तारियाँ शुरू कीं, तो बात की बात में जेलखाने भर गये। गाँजा और ताड़ी की दूकानों पर सफल धरने दिये गये। विदेशी कपड़ों की गाँठें बँधवा दी गईं। शायद विदेशी कपड़ों का इतना सफल बहिष्कार अन्य किसी प्रान्त में नहीं हुआ होगा। जेल-यात्रियों की संख्या तो यहाँ बम्बई के बाद ही थी। १९३० ई० के आन्दोलन में बिहार से १३००० से ज्यादा स्वयंसेवक जेलों में गये। बिहार के सभी जेलखाने भर गये और सरकार को फुलवारी-शरीफ (पटना) के पास एक कैम्प-जेल बनवाने को मजबूर होना पड़ा। नवम्बर १९३० में 'जवाहर-दिवस' मनाने का आदेश निकला था। बिहार ने सबसे अधिक उत्साह के साथ इस दिवस को मनाया। इस दिवस को मनाने की तैयारियाँ देखकर ही बिहार-सरकार घबरा गई थी और उसको रोकने के लिए सरकार ने कोई चेष्टा बाकी न रक्खी। इसके चलते बिहार में दो जगहों पर गोलियाँ भी चलाई गईं। मुजफ्फरपुर का 'भगवानदास' इसी दिवस के मनाने में शहीद हुआ।

करबन्दी-आन्दोलन भी बिहार ने खूब चलाया। इसे दबाने और जुर्माना वसूल करने में चम्पारन और मुजफ्फरपुर जिलों में पुलिस की ओर से जो ज्यादतियाँ हुईं, वे

इतिहास में चिरस्मरणीय रहेंगी। लेकिन स्वर्णाक्षरों में तो लिखी जायगी बेचारे गरीब किसानों के त्याग की वह गाथा जिसमें साभिमान उल्लेख रहेगा कि उन्होंने हँसते-हँसते अपना सब कुछ लुट जाने दिया, पर चूँ तक नहीं किया। दो-चार रुपये जुर्माने की वसूली में पुलिस एक नहीं, चम्पारन जिले के अनेक घरों से, सैकड़ों रुपये का माल उठा ले गई। चौकीदारी-कर वसूल करने के लिए पुलिस के सवारों ने घर का सामान लूट लिया, खपरैल मकानों के छप्पर उजाड़ दिये, चौखट और किवाड़ उखाड़कर उठा ले गये, घोड़ों से खड़ी फसल रौंद डाली; पर हाजीपुर-सबडिवीजन ( मुजफ्फरपुर ) के 'बराँटी' वगैरह बारह गाँवों के किसानों ने चूँ तक नहीं किया। हाँ, सड़कों पर खड़े होकर वे प्रतिदिन यह तमाशा देखते और मुस्कुराते रहे !

१९३२ के आन्दोलन में तो बिहार सबसे आगे रहा। सबसे ज्यादा स्वयंसेवक इस प्रान्त से जेलों में गये। चीनी और 'पंगा' नमक तथा किरासन तेल का इतना व्यापक वहिष्कार शायद ही किसी अन्य प्रान्त में हुआ हो। बिहार की हाटों में इन सबका बिकना बंद-सा हो गया था। इस बार भी आन्दोलन तथा लोगों के उत्साह को दबाने के लिए पुलिस ने कई जगह गोलियाँ चलाईं, अतिरिक्त पुलिस भी बैठाई गई जिसके खर्च के लिए लाखों रुपये जबरदस्ती वसूल किये गये, सामूहिक जुर्माना किया गया; लेकिन जनता ने इन यातनाओं को सहर्ष बर्दाश्त किया—संगठन में जरा भी कमी न आने पाई।

बिहार के लिए यह अभिमान की बात है कि सारे हिन्दुस्तान में यही एक प्रान्त था जहाँ का काँग्रेस-संगठन टूटने नहीं पाया। आदि से अन्त तक संगठन का सूत्र बराबर दृढ़ता से कायम रहा। अपनी समझ से प्रान्तीय सरकार ने दमन-चक्र चलाने में किसी तरह की कोताही नहीं की, लेकिन वह आन्दोलन को सर्वथा कुचल न सकी।

१९३० और १९३२ के आन्दोलनों में बिहार की सबसे बड़ी विशेषता यह रही कि इसने अपनी खास डाक जारी की। नियमित रूप से, सभी जिलों से, साप्ताहिक डाक प्रान्तीय काँग्रेस-कार्यालय में आती रही और वहाँ से भी सर्वत्र आदेश जाते रहे। साप्ताहिक और पीछे पाक्षिक 'बुलेटिनें' नियमित रूप से निकलती रहीं। प्रान्त की बुलेटिनें अलग थीं, जिलों की अलग और थानों की अलग। यहीं की काँग्रेस को इस बात का श्रेय था कि उसने सस्ते 'साइक्लोस्टाइल' बनाना भी शुरू किया। प्रान्त के जिलों और थानों के सिवा अन्य प्रान्तों को भी इसने 'साइक्लोस्टाइल' दिये। अखबारों के मुँह बन्द रहते हुए भी इन बुलेटिनों के द्वारा आन्दोलन-सम्बन्धी और पुलिस के अत्याचारों के समाचार नियमित रूप से लोगों को मिलते रहे।

१९३२ ई० में आरम्भ हुआ आन्दोलन चल ही रहा था कि ब्रिटिश प्रधान मंत्री का 'साम्प्रदायिक निर्णय' प्रकाशित हुआ। उस निर्णय में अछूतों को हिन्दू-समाज से अलग माने जाने की योजना थी। इसके विरुद्ध महात्मा गांधी ने यरवदा-जेल में आमरण अनशन शुरू किया। देशभर में तहलका मच गया। जेल में महात्माजी की हालत जब नाजुक हो गई तो सरकार ने उन्हें छोड़ दिया। पूना में सवर्ण हिन्दुओं और हरिजनों में एक समझौता हुआ जिसे सभी

ने स्वीकार कर लिया। ब्रिटिश प्रधान मंत्री ने भी उसको कबूल किया। उस समझौते से हरिजन-आन्दोलन को एक नया उत्साह मिला। देश-भर में 'हरिजन-सेवक-संघ' की शाखाएँ खुलने लगीं। बिहार में भी उसकी एक शाखा खुली और हरिजन-आन्दोलन का काम धड़ल्ले से चलने लगा। कुछ दिन तो यह हरिजन-आन्दोलन ही सारे देश का मुख्य आन्दोलन प्रतीत होने लगा था; सविनय-अवज्ञा-आन्दोलन एकदम फीका पड़ गया था। यदि यह कहा जाय तो अत्युक्ति न होगी कि १९३२ के सत्याग्रह-संग्राम के थके नेताओं के लिए हरिजन-आन्दोलन उस समय एक प्रकार से विश्राम का साधन बन गया।

महात्माजी ने यह शिथिलता देखी तो पूना में ही हर प्रान्त के प्रसिद्ध कार्य-कर्त्ताओं की—जो जेल से बाहर थे—एक कान्फरेन्स की। उसमें यह तय पाया कि सामूहिक सविनय-अवज्ञा-आन्दोलन बन्द कर दिया जाय—जो लोग कानून भंग करना चाहें, व्यक्तिगत रूप से कर सकते हैं। बिहार ने इस निर्णय का भी उसी तत्परता से पालन किया। व्यक्तिगत सत्याग्रह में भी प्राय: ८०० कार्यकर्त्ता जेल गये। यह अंक हिन्दुस्तान का सबसे बड़ा अंक है।

व्यक्तिगत सविनय-अवज्ञा का क्रम जारी ही था कि १९३४ में १५ जनवरी को बिहार में प्रलयकारी भूकम्प हुआ। इस भूकम्प से जो हाहाकार बिहार में मचा, उसके सामने व्यक्तिगत-सविनय-अवज्ञा और हरिजन-आंदोलन दब-से गये। उस समय सबको भूकम्प-पीड़ितों की सेवा-सहायता के अलावा कुछ दूसरा सूझ नहीं सकता था। इस सिलसिले में महात्माजी का बिहार में दौरा हुआ। सत्याग्रह-आंदोलन में दिन-दिन शिथिलता आ रही थी, यह वे प्रत्यक्ष देख रहे थे। इसलिए 'सहरसा' ( भागलपुर जिला ) से उन्होंने एक वक्तव्य जारी किया जिसमें उन्होंने सविनय-अवज्ञा-आन्दोलन को स्थगित करने की सलाह दी। उस वक्तव्य के फलस्वरूप पटना में १९३४ के मई मास में अखिल भारतीय कॉंग्रेस-कमिटी की बैठक हुई। कई दिन की गरमागरम बहस के बाद निर्णय हुआ कि सविनय-अवज्ञा-आन्दोलन बंद कर दिया जाय, और कौंसिलों के चुनाव में कॉंग्रेस भाग ले।

## कॉंग्रेसी मंत्रि-मंडल की स्थापना

उक्त निर्णय के अनुसार १९३४ के अन्त में केन्द्रीय असेम्बली का जो चुनाव हुआ, उसके लिए बिहार में भी कॉंग्रेस की ओर से उम्मीदवार खड़े किये गये। इस चुनाव में कॉंग्रेस ने सभी जेनरल ( असाम्प्रदायिक ) जगहों को दखल कर लिया। उसी साल बम्बई में कॉंग्रेस का जो अधिवेशन हुआ उसके लिए श्री राजेन्द्र बाबू सभापति चुने गये। वे ही पहले राष्ट्रपति थे जिन्होंने देश भर में दौरा करने की परम्परा कॉंग्रेस में कायम की। पन्द्रह महीने तक राष्ट्रपति के पद पर रहकर उन्होंने एक दिन भी चैन नहीं लिया; हिन्दुस्तान के अनेक भागों का दौरा किया। उनकी उस समय की अमूल्य सेवाओं की प्रशंसा सारे मुल्क ने मुक्त कण्ठ से की।

इसके बाद, १९३७ ई० के आरम्भ में, नये विधान के अनुसार, प्रान्तीय असेम्बली का चुनाव हुआ। १९३४ और १९३७ ई० के बीच देश में जो बाहर-बाहर दीख पड़नेवाली

शिथिलता आ गई थी उसे देखकर काँग्रेस के प्रतिद्वन्द्वियों का हौसला बढ़ गया था। काँग्रेसी उम्मीदवारों के मुकाबले में हर जगह उम्मीदवार खड़े किये गये। लेकिन चुनाव का जो परिणाम हुआ, उसने साबित कर दिया कि सारा प्रान्त काँग्रेस के साथ है और काँग्रेस में जनता की अटूट श्रद्धा है। काँग्रेस ने प्राय: सभी, एकाध को छोड़कर, असाम्प्रदायिक, हरिजनों और आदिवासियों की सीटों को जीत लिया। मुसलमानी सीटों में भी कई काँग्रेस को मिलीं। इस चुनाव में प्रान्तीय असेम्बली में काँग्रेस का जबरदस्त बहुमत रहा। फलस्वरूप काँग्रेस के निर्णय के अनुसार बिहार में भी काँग्रेसी मंत्रिमण्डल कायम हुआ। सत्ताईस मास के अल्प-कालीन जीवन में काँग्रेसी मंत्रिमंडल ने प्रान्त की जनता के कल्याण के लिए जो कुछ किया, उससे यह आशा बँध गई थी कि काँग्रेसी मंत्रिमंडल, काँग्रेस की प्रतिष्ठा को कायम रखते हुए, प्रान्त की अवस्था सुधारने में बहुत-कुछ सफलता प्राप्त करेगा। लेकिन वह आशा फलवती नहीं हो सकी। १६३६ में यूरोप का द्वितीय महायुद्ध छिड़ गया। प्रान्तीय मंत्रिमण्डलों से सलाह लिये बिना ही सरकार ने भारत को युद्ध में घसीटा। काँग्रेस इस युद्ध का उद्देश्य जाने बिना देश को इसमें झोंकना नहीं चाहती थी। काँग्रेस के लगातार आग्रह करने पर भी ब्रिटिश सरकार ने युद्ध का उद्देश्य स्पष्ट नहीं किया। फलस्वरूप काँग्रेस की आज्ञा से जिन प्रान्तों में काँग्रेसी मंत्रिमंडल कायम था, उनके मंत्रियों ने त्याग-पत्र दे दिया। बिहार में भी वही हुआ।

## सन् १६४२ की क्रान्ति और उसके परिणाम

युद्ध की गति ज्यों-ज्यों तीव्र होती गई त्यों-त्यों ब्रिटिश सरकार की ओर से 'आर्डिनेन्स' जारी होने लगे। अखबारों पर प्रतिबन्ध लगने लगे—कड़ाई होने लगी। सभा-समितियों पर भी कड़ाई होने लगी। लिखने और बोलने में रुकावट पड़ते देख, विरोध में, काँग्रेस ने, १६४० में, व्यक्तिगत सत्याग्रह का आदेश दिया। बिहार के काँग्रेस-कार्यकर्त्ता भी, काँग्रेस के आदेश के अनुसार, इसमें शरीक होकर जेलों में गये। लेकिन जेलों से निकलने के बाद उनमें एक विचित्र शिथिलता और अकर्मण्यता आ गई थी। बिहार में दलबन्दी ने जो उग्र रूप धारण कर लिया था, उसे देखते हुए यही प्रतीत होता था कि काँग्रेस मर-सी गई। संकीर्ण स्वार्थ और आपसी फूट ने काँग्रेस को कुचल-सा दिया। लेकिन प्रान्त के भाग्य से सन् १६४२ ने बिहार में एक नई जागृति उत्पन्न कर दी। आठवीं अगस्त को बम्बई में अखिल-भारतीय काँग्रेस-कमिटी का चिरस्मरणीय अधिवेशन आरंभ हुआ। उसमें 'भारत छोड़ो' का ऐतिहासिक प्रस्ताव स्वीकृत हुआ। भारत की नौकरशाही उस प्रस्ताव को अपने गले के नीचे नहीं उतार सकी। उसी रात को महात्मा गांधी आदि नेता गिरफ्तार कर लिये गये। काँग्रेस गैर-कानूनी संस्था घोषित की गई। पटना में, रुग्णावस्था में, डाक्टर राजेन्द्र प्रसाद तथा अन्य काँग्रेस-कार्यकर्त्ता गिरफ्तार कर लिये गये। इन गिरफ्तारियों ने छात्र-समाज में जोश की एक नई लहर पैदा कर दी। यह कहना अत्युक्ति नहीं होगा कि १६४२ के आन्दोलन में बिहार के छात्रों ने जो कुछ किया और उसके फलस्वरूप प्रान्त की जनता ने जो उत्साह दिखाया, वह

इतिहास में स्वर्णाक्षरों में लिखे जाने योग्य है। १९४२ के आन्दोलन में बिहार ने जो कर दिखाया, उसका आतंक ब्रिटिश सरकार पर इतना छा गया कि उसे बिहार के गवर्नर को शैथिल्य का दोष लगाकर हटाना पड़ा। जेलखाने तो इस प्रकार भर गये कि बिहार-सरकार जेल-यात्रियों को भोजन-वस्त्र तक नहीं दे सकी। प्रान्त में कम ही थाने ऐसे बचे थे जिनपर जनता का कब्ज़ा नहीं हो गया था। रेल की पटरियाँ उखाड़ी गईं, रेलवे-स्टेशन और डाकखाने जलाये गये। सरकार की ओर से भी दमन का पूरा दौर-दौरा रहा। पुलिस ने नंगा नाच नाचा। गोरी फौजों के अत्याचारों की कहानी लिखते लेखनी शरमा जाती है। जो जहाँ मिला, वहीं गोली से उड़ा दिया गया। काँग्रेस-जन बड़ी बेरहमी से पीटे गये। स्त्रियाँ अपमानित और बे-आबरू की गईं। मजिस्ट्रेटों को विशेष अधिकार दे दिया गया। उन्होंने लम्बी-लम्बी सजाएँ लोगों को दीं। नाबालिग लड़कों को बेंत लगाये गये। दूकान और मकान जलाये और लूटे गये। घोर दमन का यह दौरा १९४५ तक चलता रहा। लोगों ने यही समझ लिया कि काँग्रेस मर गई। इन गिरानी के दिनों में देश के कितने ही काँग्रेसी नेताओं ने भी अपनी कायरता का परिचय दिया और यह कहना आरम्भ कर दिया कि १९४२ का आन्दोलन काँग्रेस का आन्दोलन नहीं था। लेकिन श्रद्धेय राजेन्द्र बाबू ने आरम्भ में ही यह कहा था कि आन्दोलन जिस रूप से चल रहा है, वह हिंसात्मक नहीं कहा जा सकता; क्योंकि जनता पुलिस के अत्याचारों से परीशान होकर ही हिंसा पर उतारू हो रही है, अन्यथा उसका रुख अहिंसात्मक है।

१९४२ के नवम्बर में श्री जयप्रकाशनारायण अपने पाँच साथियों—श्री रामनन्दन मिश्र, श्री योगेन्द्र शुक्ल, श्री गुलाली, श्री सूर्यदेव सिंह तथा श्री शालग्राम सिंह—के साथ हजारीबाग-जेल से निकल भागे। १९४२ की जागृति से लाभ उठाकर वे सशस्त्र क्रान्ति द्वारा ब्रिटिश सरकार को परास्त करना चाहते थे। लेकिन दमन की चक्की में जनता इस प्रकार पीस दी गई थी कि उनका प्रयास सफल न हो सका। वे लोग कुछ दिनों के बाद एक-एक करके गिरफ्तार कर लिये गये।

१९४५ में युद्ध समाप्त हुआ। काँग्रेस के नेता जेलों से छोड़ दिये गये। काँग्रेस वैध संस्था घोषित की गई। केन्द्रीय तथा प्रान्तीय व्यवस्थापिका सभाओं का चुनाव हुआ। प्रान्तीय व्यवस्थापक सभा में काँग्रेस का पहले की अपेक्षा कहीं जबरदस्त बहुमत हुआ। प्रान्त में, १९४६ में, दूसरी अप्रैल को, पुनः काँग्रेसी मंत्रिमण्डल कायम हुआ। उसी मंत्रिमंडल के कार्यकाल में १९४७ के १५ अगस्त को स्वराज्य-प्राप्ति की घोषणा हुई।

## किसान-आन्दोलन और समाजवादी-आन्दोलन

यद्यपि किसान-आन्दोलन और समाजवादी-आन्दोलन काँग्रेस-आन्दोलन के अंग-मात्र हैं तथापि कतिपय कारणों से उनका एक अलग अस्तित्व कायम हो गया है, इसलिए उनका वृत्तान्त अलग देना ही उचित होगा।

बिहार में किसान-सभा की उत्पत्ति एक विशेष अवस्था में हुई। पहले-पहल किसान-आन्दोलन का श्रीगणेश इस प्रान्त में दरभंगा में, बिहार-प्रान्तीय राजनीतिक सम्मेलन के

अवसर पर, १६१६ में हुआ था। उसी समय किसानों की ओर से, बिहार के लगान-कानून में आवश्यक संशोधन कर, उनके दु:खों को दूर करने के लिए, श्री स्वामी विद्यानन्द उर्फ बाबू विश्वभरण प्रसाद ने पहले-पहल आवाज उठाई। पीछे, १६२१ में, ये बिहार-कौंसिल के मेम्बर चुने गये और वहाँ भी मधुबनी (दरभंगा) के वकील पण्डित शिवशंकर झा के साथ इस आन्दोलन को जारी रखा। इसके उपरान्त, बाबू विश्वभरण प्रसाद के इस आन्दोलन से अलग हो जाने पर, पं० शिवशंकर झा और बाबू गुरुसहाय लाल इस आन्दोलन को कुछ दिनों तक चलाते रहे। मगर उस समय किसान-सभा कुछ विशेष संगठित रूप में नहीं थी और न उसका कारबार ही नियमित रूप से चलता था। इसका वर्त्तमान प्रभाव और जोर तो उस प्रतिक्रिया का फल है जो बिहार-कौंसिल में, बिहार-लगान-कानून के सुधार के समय १६३३-३४ में, बिहार के जमीन्दारों ने प्रदर्शित किया था। उस समय जो संशोधन उस कानून में हो रहा था, उसका विरोध करने के लिए किसान-सभा की स्थापना हुई। चूँकि उस समय कॉंग्रेस गैरकानूनी संस्था थी, और कॉंग्रेस की छत्रच्छाया में किसी भी ऐसी संस्था का संगठन नहीं हो सकता था जो जमींदार कौंसिलरों की उन हरकतों का विरोध करती, इसलिए किसान-सभा अलग कायम की गई।

बिहार में किसान-सभा ने आवश्यक काम किया। उसके आन्दोलन से किसानों में बहुत ज्यादा जागृति पैदा हुई। इससे कॉंग्रेस को काफी बल भी मिलता, लेकिन आगे चलकर यह कॉंग्रेस से प्रतिस्पर्द्धा करने लग गई और कॉंग्रेसी मंत्रिमंडल के जमाने में तो ऐसा प्रतीत होने लगा कि यह अपने प्रभाव से कॉंग्रेस को दबा देने की नीयत रखती है। इस जमाने में इस सभा का और इसके कार्यकर्त्ताओं का एक-मात्र उद्देश्य हो गया था कॉंग्रेस की आलोचना करना और कॉंग्रेसी मंत्रियों का छिद्रान्वेषण करना तथा किसानों के हित के लिए वे ( कॉंग्रेसी मंत्री ) जो कुछ भी कानून बना रहे थे, उनका उलटा-सीधा मतलब लगाकर और उनमें केवल त्रुटियाँ ही दिखलाकर किसानों को कॉंग्रेस के खिलाफ भड़काना। इतना ही नहीं, बल्कि किसान-कार्यकर्त्ताओं ने किसानों को उभाड़-उभाड़कर अनेक झूठमूठ झगड़े तक खड़े कर दिये और किसान-आन्दोलन से कॉंग्रेसी सरकार की सहानुभूति का अनुचित फायदा उठाकर सरकार को ही गलत स्थिति में डालने की कोशिश की। इसका परिणाम यह हुआ कि प्रान्त के सभी विचारवानों की सहानुभूति किसान-सभा से हटती गई और वे धीरे-धीरे उससे एकदम अलग हो गये तथा किसानों के बीच ठीक तरह से काम करने के लिए कॉंग्रेस को अपना अलग किसान-विभाग खोलना पड़ा। लेकिन जिस वेग से किसान-सभा आगे बढ़ी थी, उसका वह वेग कायम न रह सका। कॉंग्रेस-मिनिस्ट्री के इस्तीफा देते ही बिहार में किसान-सभा का आन्दोलन ढीला पड़ गया। बकाश्त सत्याग्रह, जिसकी कॉंग्रेसी मंत्रिमंडल के जमाने में धूम थी, एकाएक लुप्त हो गया। इस समय बिहार में किसान-सभा का नाममात्र अवशिष्ट रह गया है, बल्कि उसमें फूट पैदा होकर दो किसान-सभाएँ कायम हो गई हैं।

बिहार का समाजवादी-आन्दोलन किसान-सभा का एक पूरक अंगमात्र था। उसका कोई अलग अस्तित्व यहाँ नहीं था। हाँ, आजकल उसकी शक्ति बढ़ रही है। किसान-सभा के

कार्यकर्त्ताओं के अतिरिक्त कई सज्जन इस प्रान्त में समाजवादी विचारधारा के हैं और वे क्रियात्मक भी हैं। यदि गवेषणापूर्वक देखा जाय तो बिहार भर में एक ही समाजवादी नेता हैं, और वह हैं बाबू जयप्रकाशनारायण। उनके व्यक्तित्व के प्रभाव से समाजवादी-आन्दोलन का बल बिहार में बढ़ता जा रहा है। दरभंगा जिले के पं० रामनन्दन मिश्र और पटना जिले के श्री गंगाशरण सिंह उसके बड़े उत्साही कार्यकर्त्ता हैं। उसके साप्ताहिक मुखपत्र 'जनता' का प्रकाशन श्री रामवृक्ष बेनीपुरी के सम्पादकत्व में अच्छे ढंग से हो रहा है।

१९४२ के आन्दोलन के फलस्वरूप छात्रों में समाजवादी विचार-धारा का प्रचार बहुत अधिक हुआ है। हजारीबाग-जेल से निकल भागने के बाद श्री जयप्रकाशनारायण ने काफी ख्याति प्राप्त कर ली। बिहार के युवकों पर गांधीवादी काँग्रेसी जनों की अपेक्षा उनका प्रभाव कहीं अधिक है। पुराने काँग्रेस-कार्यकर्त्ताओं की नीति से ऊबकर कुछ अच्छे काँग्रेसी भी समाजवादी दल में शामिल हो गये हैं। इससे यह आशा की जाती है कि भविष्य में समाजवादी-आन्दोलन बिहार में जोर पकड़ेगा, और संभव है, डाक्टर राजेन्द्र प्रसाद के विश्राम ग्रहण करने पर प्रान्त का नेतृत्व भी उसी के हाथ में आ जाय।

## सशस्त्र क्रान्ति

उन्नीसवीं सदी के अन्त तथा बीसवीं सदी के आरम्भ में देश के कुछ क्रान्तिवादी नवयुवकों के हृदय में सशस्त्र क्रांति की जो लहर उठी उसका प्रभाव बिहार पर भी पड़ा। आरंभ में तो बिहार ही बंगाल के सशस्त्र क्रान्ति-आन्दोलन का विश्राम-गृह या रक्षा-स्थल था। जो विद्रोही युवक गिरफ्तारी के भय से या खुफिया पुलिस की नजरों से अपने को बचाना चाहते थे, वे बिहार में आकर पनाह लेते थे। उस समय बिहार में उसके दो ही अड्डे थे—मुजफ्फरपुर और पटना। क्रांतिकारियों को छिपाकर रखने के अपराध में मुजफ्फरपुर के एक-दो युवक नजरबन्द भी रह चुके थे। लेकिन धीरे-धीरे यह आन्दोलन बिहार में भी संगीन होता गया और उसके कई अड्डे कायम हो गये। इसीके सिलसिले में कई डकैतियाँ भी हुईं। इस दल का भण्डाफोड़ लाहौर-षड्यंत्र केस के समय हुआ। उस षड्यंत्र में बिहार के कतिपय युवक पकड़े गये। उसमें बेतिया ( चम्पारन ) का 'फणीन्द्र' भी था। वह मुखबिर हो गया। उसीने 'मौलीनिया' की डकैती का भण्डाफोड़ किया। उसके बाद पटना-षड्यंत्र-केस चला। मुजफ्फरपुर जिले के हाजीपुर में स्टेशन-मास्टर की हत्या राजनीतिक षड्यंत्र का परिणाम समझी गई। अभियोग चला, जिसमें एक युवक को फाँसी हुई। उसके बाद ही गया-षड्यंत्र-केस चला। वह चल ही रहा था कि बेतिया के मीनाबाजार में दिन-दहाड़े 'फणीन्द्र' मारा गया! उसकी हत्या के अपराध में बैकुण्ठ शुक्ल को फाँसी की सजा हुई। लेकिन इसके बाद ही बिहार में इस आन्दोलन का अन्त हो गया। बिहार के नवयुवकों ने समझ लिया कि इस मार्ग से निहत्थे देश का कल्याण नहीं हो सकता। जो उस आन्दोलन के कर्णधार समझे जाते थे, वे भी काँग्रेसी सरकार की कृपा से कालापानी से छूट जाने के बाद शान्तिमय उपाय से ही देशोद्धार का काम करने लग गये।

× × ×

यही बिहार में राष्ट्रीय आन्दोलन की प्रगति का अति संक्षिप्त इतिहास है। यहाँ अन्त में श्रद्धेय राजेन्द्र बाबू के एक लेख से कुछ अवतरण दे देना अनुचित न होगा। आपने लिखा है—"सार्वजनिक जीवन में बिहार नया है, इसलिए उसकी गति स्थिर नहीं है। कभी यों ढुलक पड़ता है और कभी लड़खड़ा जाता है। हमारे बहुत-से कार्यकर्ता अँग्रेजी-शिक्षा-प्राप्त नहीं हैं। आर्थिक कठिनाई हमारे सामने सदा रहती है। इतनी कठिनाइयों के रहते भी हमने गर्व से अपना हिस्सा पूरा किया है।···बिहार का निकट-अतीत सन्दिग्धता के गर्भ में रहा है, पर सुदूर-अतीत नहीं। किसी समय बिहार का इतिहास ही भारत का इतिहास था।"

क्या बिहार के युवक इस अतीत सत्य को एक बार पुन: प्रत्यक्ष करके नहीं दिखला देंगे? आज से कई हजार वर्ष पहले गौतम बुद्ध को बिहार की भूमि से ही वह प्रकाश मिला था, जो आज भी संसार के करोड़ों मनुष्यों को आशा और उत्साह का आलोक प्रदान कर रहा है। तो क्या आधुनिक बिहार एक बार पुनः संसार को प्रकाश नहीं देगा?

इतने थोड़े दिनों में बिहार ने जो कुछ कर दिखलाया है और देश की राजनीति में जो आदरणीय स्थान प्राप्त किया है, उसे देखते हुए यह आशा करना व्यर्थ न होगा कि शीघ्र ही वह दिन आनेवाला है जब यह भारत-राष्ट्र की राजनीति का सूत्र-संचालन करेगा। श्रद्धेय राजेन्द्र बाबू यह कर भी चुके हैं—आज भी कर ही रहे हैं, और उन्हीं का आदर्श इस प्रान्त की भावी पीढ़ी को अनुप्राणित करता रहेगा। ईश्वर हमारी आकांक्षा पूरी करें।

---

# उच्छ्वास

**श्रीमान् पं० देवीदत्त शुक्ल; 'सरस्वती'-संपादक, प्रयाग**

जिन्हें देती है जनता मान
देवता-सम करती सम्मान
सभी करते जिनका गुणगान
उन्हीं का अभिनन्दन जयगान

दूसरे के दुख में हैं दुखी
पराये के सुख में हैं सुखी
देशहितव्रती, सत्य का इष्ट
सरल वाणी है जिनकी मिष्ट

किया है त्याग, तजा घर-बार
साधुता के पूरे अवतार
स्वार्थ है जिनका पर-उपकार
उन्हीं का करता जग सत्कार

भलाई सबकी नित चाहें
उठाते सबको धर बाँहें
देशहित किया आत्म-बलिदान
उचित ही है उनका यशगान

इण्डियन प्रेस, इलाहाबाद
१२-१२-४१

# श्रीराजेन्द्र प्रसाद

## [ ज्ञान और भक्ति का अपूर्व समन्वय ]

श्रीयुत श्रीप्रकाश; सेवाश्रम, बनारस

श्री राजेन्द्र प्रसाद से—जिन्हें 'राजेन्द्र बाबू' के नाम से ही सम्बोधन करना लोग पसन्द करते हैं और जिन्हें 'डॉक्टर प्रसाद' के उनके नये अवतरण में पहचानना भी अखबार पढ़नेवालों को काफी कठिन हो रहा है-- मेरी पहली मुलाकात, जहाँ तक मुझे याद पड़ रहा है, आॅल-इण्डिया-काँग्रेस-कमिटी के अधिवेशन में बम्बई जाते हुए, सन् १९२० में, मोगल-सराय में, हुई थी। वहाँ से हम दोनों एक ही डब्बे में बैठकर बम्बई गये थे। तब से तो मेरा उनका बराबर ही सम्पर्क होता रहा—रेल पर भी कई बार हमने साथ सफर किया है, कई कमिटियों में साथ काम किया है, बीच-बीच में पत्र-व्यवहार भी करते रहे और एक-एक दो-दो दिन के लिए दिन-रात साथ भी रहे हैं। शारीरिक दृष्टि से कृश होते हुए भी आप काफी लम्बे हैं, जिसके कारण आपका प्रभाव आसपास के लोगों पर फौरन् पड़ता है, और भीड़ में भी आपकी तरफ लोगों का ध्यान आकर्षित हो जाता है। आपका वर्ण कृष्ण है। आपके शरीर की गठन बहुत अच्छी है। शारीरिक सम्पत्ति भी बड़ी भारी चीज होती है। अपनी युवावस्था में, मालूम हुआ है, राजेन्द्र बाबू फुटबाल के बहुत अच्छे खिलाड़ियों में थे। यह आश्चर्य की बात है; क्योंकि आप श्वास के रोगी हैं और फुटबाल में तो एक घंटे भर चारों तरफ दौड़ते ही रहना पड़ता है। सम्भव है, छोटी उम्र में अपनी बीमारी को आपने अपनी शक्ति से दबा रखा हो। अब तो श्वास आपको काफी सताये रहता है और जब-जब आपसे मिलने मैं गया हूँ, प्रायः बिस्तर पर लेटे ही आपको पाया है। अवश्य ही आप अपने आध्यात्मिक बल से शारीरिक कष्ट को दबाये रहते हैं।

### व्यक्तित्व की विशेषताएँ

शास्त्रों ने कहा है कि 'वस्त्र, वपु, वाक, विद्या और विभव' इन पंच 'वकार' से व्यक्ति समष्टि पर विजय प्राप्त करता है। यद्यपि श्वास के रोग और विनय के भाव से आपका सिर थोड़ा बाईं तरफ सदा झुका ही रहता है, तथापि अपनी लम्बाई के कारण सभी समाज में आप प्रतिभाशाली प्रतीत होते हैं। आपके वस्त्र के सम्बन्ध में सम्भवतः लोगों को शिकायत हो सकती है। उसके प्रति आप सदा उदासीन-से प्रतीत होते हैं, जो मेरी समझ में

गुण नहीं—दोष है। आपको एक बार घोर जाड़े में कीड़ों से खाये हुए पट्टू का कोट पहने देख मैंने शिकायत भी की थी—यह ठीक नहीं है, वस्त्रों की हिफाजत करनी चाहिए, कपूर और 'नेपथलीन' में ठीक तरह तह कर ही जाड़े के कपड़ों को बक्स में बन्द करना चाहिए और गरमी के ही कपड़ों की तरह उन्हें भी बीच-बीच में धुलाना चाहिए। इसका प्रभाव आपके ऊपर कम ही पड़ा; क्योंकि इस मामले में मैंने कोई उन्नति नहीं देखी! आपके पास आपके साथ योरप में घूमा हुआ एक नौकर भी है। पर जब मालिक ही फिकर नहीं करते तो नौकर क्या कर सकता है। भारत के अन्य विशिष्ट पुरुषों में महात्मा गांधी, पंडित मदनमोहन मालवीय, पंडित मोतीलाल नेहरू, श्री जवाहरलाल नेहरू—सब ही अपने वस्त्रों के सम्बन्ध में पर्याप्त फिकर करते रहे हैं। कविवर रवीन्द्रनाथ ठाकुर का तो कुछ कहना ही नहीं है। इन सबके ही वस्त्रों के सम्बन्ध में कुछ-कुछ लिख सकता हूँ; पर अधिक न कह महात्मा गांधी की ही चर्चा कर देता हूँ।

## महात्मा गांधी के वस्त्र

सन् १६३१ में, दिल्ली में, गांधी-अरविन-समझौते का प्रकरण चल रहा था—जैसा सभी जानते हैं। गांधीजी बहुत थोड़े ही बिना सीये हुए कपड़े पहनते हैं। ऐसा ही करने की आपने उस समय प्रतिज्ञा की थी जिस समय खादी का आन्दोलन शुरू हुआ था, और यह हिसाब लगाया गया था कि भारतीय जनता को औसत बहुत ही कम कपड़ा मिलता है। पर महात्माजी का कपड़ा सदा बड़ा ही स्वच्छ रहता है। इसकी उन्हें बड़ी फिकर रहती है। एक बार वे वायसराय के यहाँ जाने को तैयार हुए। उसके बाद भोजन किया। लोगों ने देखा ही होगा कि वे बायें हाथ में खाने का कटोरा या तश्तरी लेकर तथा दहिने हाथ में चम्मच लेकर खाते हैं। जहाँ वे काम करते हैं वहीं प्रायः खाते भी हैं; कहीं उठकर किसी दूसरी कोठरी आदि में खाने के लिए नहीं जाते। खाते समय भी मित्रों और सहयोगियों से बातें भी करते ही रहते हैं। उस समय खाते हुए, किसी पदार्थ का बहुत छोटा-सा अंश उनके कपड़े पर गिर गया—नहीं के बराबर निशान पड़ा। पर वे कपड़ा बदलकर ही वायसराय के यहाँ गये। वे कपड़ा खोने भी नहीं देते। १६२६ में, संयुक्त प्रांत के दौरे में, मसूरी में एक दिन शाम को सभा में जाना था। चलते समय रूमाल नहीं मिल रहा था। हम सब मिलकर चारों तरफ रूमाल खोजने लगे। साथी लोग दूसरा रूमाल लाये। उसे उन्होंने नहीं लिया। कुछ अप्रसन्न भी हुए। सभा के लिए देर हो रही थी। आखिर रूमाल उन्हीं के बदन पर कपड़े में कहीं लिपटा हुआ मिला। सफेद ही सफेद कपड़ों के बीच वह छोटी-सी चीज लुप्त हो गई थी। पर उसे खोने नहीं ही दिया गया।

## बोलने की शक्ति

जहाँ तक बोलने की शक्ति है, उसके सम्बन्ध में कुछ कहने की आवश्यकता ही नहीं है। राजेन्द्र बाबू बहुत बड़े वकीलों में रहे हैं और इस पेशे में आपने बहुत सुयश भी पाया है और बहुत धन भी कमाया। वाक्शक्ति इस पेशे के लिए अत्यावश्यक है। वकालत-पेशे के बारे में

साधारणतः यही विचार है कि इसमें सच का झूठ और झूठ को सच बनाया जाता है और बाल की खाल निकालकर ही वकील भी जीविका चलाते हैं। जिस समय देशसेवा के जोश में राजेन्द्र बाबू ने वकालत छोड़ी है, उस समय आपकी आय इस पेशे में काफी थी और जहाँ तक मैंने सुना है, आपकी कीर्ति यही थी कि आप सच मुकदमा ही लेते थे। अवश्य ही ऐसे वकील के संबंध में अदालतों का भी यही विचार हो जाता है कि जिस पक्ष का यह समर्थन कर रहे हैं, ठीक ही होगा। उसकी जीत ही होती है, ख्याति होती है। महात्मा गांधी की ही तरह आप भी, फरीकों में, अदालत के बाहर भी, सुलह कराने की फिकर में जैसे रहा करते थे, और किसी बड़े मुकदमे में ऐसा ही करने के लिए इङ्गलैंड की प्रिवी कौंसिल तक गये और बाद यूरप की यात्रा भी कर आये, और अपने कार्य में सफल भी हुए। जब आप काँग्रेस के अध्यक्ष चुने गये तब श्री सच्चिदानन्द सिंह ने लिखा था—"मैंने बहुत पहले ही भविष्यवाणी की थी कि आप हाइकोर्ट के जज होंगे और काँग्रेस के अध्यक्ष। हाइकोर्ट की जजी के मार्ग से तो वकालत छोड़कर आपने मुँह मोड़ लिया, पर काँग्रेस के अध्यक्ष आप हो ही गये; इसमें तो मेरी बात सच ही निकली।"

## जजों का काम

श्री सच्चिदानन्द सिंह के लेख को पढ़कर मैंने उन्हें लिखा था कि एक भविष्यवाणी और आपको करनी चाहिए थी कि राजेन्द्र बाबू को 'सर' की उपाधि मिलेगी, सो भी रह गई! वास्तव में हमारे पुरातन श्रेष्ठ राजनीतिज्ञ वकालत में पहले प्रवीणता पाते थे, फिर काँग्रेस के अध्यक्ष होते थे, फिर हाइकोर्ट के जज होते थे, और तत्पश्चात् 'सर' की उपाधि पा ही जाते थे। तब से जमाना अब बदल गया। बदले हुए जमाने के प्रतीक हैं श्री राजेन्द्र प्रसाद—पुराने जमाने के आदर्शों के अनुकूल ऐश्वर्य प्राप्त करने की सब सामग्री होते हुए भी आपने सब पर ही लात मारा और काँग्रेस की अध्यक्षता को कंटकाकीर्ण मार्गों से ही चलकर प्राप्त किया—बाकी सब बातें रह गईं। आपके वकालत के दिनों की एक घटना दिलचस्प है। आप अपने पक्ष का समर्थन करते हुए खूब दलीलें पेश कर रहे थे। अन्त में जज ने आपसे कहा—"आप जानते हैं, हम जज यहाँ क्यों नियुक्त हुए हैं।" राजेन्द्र बाबू ने उचित ही उत्तर दिया—"अवश्य ही न्याय करने के लिए।" जज खिन्न होकर बोले—"गलत बात, गलत बात। हम न्याय करने के लिए नहीं आये हैं। हम तो केवल मुकदमों का फैसला करने आये हैं।" भला राजेन्द्र बाबू इसका क्या उत्तर देते? इतना कहकर ही संतोष किया—"यदि ऐसी बात है तो अवश्य ही मुझे दुःख है। स्थिति भी दयनीय है।"

## भाषण में प्रवीणता

वकालत करते हुए आपकी वाक्शक्ति तो काम में आती ही थी, उसने सार्वजनिक सभाओं में भी बड़ा प्रभाव डाला है। मुझे आपके—अँगरेजी और हिन्दी, दोनों ही भाषाओं में—व्याख्यानों को सुनने का अवसर मिला है। दोनों पर ही आपका पूरा अधिकार है। आप व्यर्थ की बातें नहीं कहते। छोटे-छोटे मामलों को बतलाने में बहुत तूल भी नहीं देते।

और, जो कुछ कहना है, थोड़े में ही कहकर बैठ जाते हैं। पर आपके भीतर जोश भी काफी है। सन् १९२२ में, ऑल-इंडिया काँग्रेस-कमिटी की बैठक (कलकत्ता) में, बड़ी गरमागरम बहसें हुई थीं। श्री चित्तरंजन दास जेल से छूटकर आये थे। सविनय अवज्ञा पर पंडित मोतीलाल नेहरू प्रभृति की एक रिपोर्ट भी छपी थी। तीन नेता महात्मा गांधी के आन्दोलन के समर्थक थे, तीन विरुद्ध। महात्माजी स्वयं जेल में थे। गया में काँग्रेस होनेवाली थी। कलकत्ता में कई दिन तक बैठक होती रही। बहुत-से भाषण हुए। आंदोलन के समर्थन में संभवत: सबसे प्रभावशाली भाषण राजेन्द्र बाबू का ही हुआ था, विरोध में सबसे योग्यतापूर्ण भाषण श्री जयकर का था। राजेन्द्र बाबू इतने जोश से बोल रहे थे कि उनकी एँड़ी बराबर उठती रही और जैसे पंजों पर ही खड़े होकर बोल रहे थे। उस समय प्रकृत्यादत्त लंबाई उनके लिए पर्याप्त न थी। देश की राजनीति में वे दिन भी बड़ी परेशानी और अव्यवस्था के थे।

## विविध विषयों का ज्ञान

वस्त्र, वपु, वाक् के अतिरिक्त विद्या और वैभव की बात रह गई। राजेन्द्र बाबू की विद्या के संबंध में वास्तव में आश्चर्य होता है कि विविध कार्यों में व्यस्त रहते हुए भी आपने इतने विषयों का कैसे अभ्यास किया होगा। साहित्य, इतिहास, राजनीति, अर्थशास्त्र, कानून आदि—सब ही विषयों में आपका मानसिक भंडार काफी परिपूर्ण है। सब विषयों में आप बराबर दिलचस्पी भी लेते रहते हैं। हिन्दी-साहित्य-सम्मेलन में आपके भाषण दर्शाते हैं कि साहित्य-संबंधी बारीक गुत्थियों पर भी आपने कितना विचार किया है। भारतीय इतिहास-परिषद् के आपके काम हमें बतलाते हैं कि ऐतिहासिक घटनाओं पर आपने काफी मनन किया है। राजनीतिक आपके लेख और व्याख्यान सिद्ध करते हैं कि आप केवल राजनीति के आन्दोलन—अंश से ही संतुष्ट नहीं हैं, पर आप उसके तह तक जाकर उसके सिद्धान्तों का अनुसन्धान कर उसपर व्यवहार्य बातों का विचार भी करते हैं। खादी-संबंधी आपके निबंध दिखलाते हैं कि अर्थशास्त्र की कितनी गहराई तक आप गये हैं, और किसी समय की वकालत में आपकी प्रवीणता ही उस संबंध की आपकी विद्या को सिद्ध करती है। आप उन थोड़े हमारे वर्तमान राजनीतिक प्रमुख पुरुषों में हैं, जो अपनी बातों का समर्थन वास्तविक घटनाओं से करते हैं, केवल कपोल-कल्पित अनुमानों से ही संतुष्ट नहीं होते। इसमें आप श्री गोखले-ऐसे पुराने नेताओं की शैली का अनुसरण करते हैं, और बड़े वकीलों की मनोवृत्ति के अनुकूल संगत बातों को शृङ्खला-रूप से उद्धृत करते हुए अपने पक्ष का समर्थन करते हैं।

## अद्भुत धारणाशक्ति

आपकी धारणाशक्ति भी अद्भुत् होगी। हिन्दू-मुसलिम-समस्या के संबंध में आपके वक्तव्यों ने मुझे विशेष प्रकार से आकर्षित किया। जेल में बैठे-बैठे कई के पढ़ने का अवसर मिला। वास्तव में वर्तमान सत्याग्रह के समय काँग्रेस का अधिकतर भार आपके ही ऊपर पड़ा

है। पाकिस्तान आदि के संबंध में बहुत-सी ऐतिहासिक और मनोवैज्ञानिक बातों की चर्चा कर आपने श्री जिन्ना के मत का खंडन किया है और सो भी सफर करते हुए बहुत जल्दी में आपको वक्तव्य देने पड़े हैं।

आपके वैभव के संबंध में लिखना कठिन है। वैभव का अर्थ या तो 'लक्ष्मी' हो सकता है या 'ख्याति'। लक्ष्मी भी आप पर साधारण दृष्टि से असन्तुष्ट नहीं हैं। बहुत धनी न होते हुए भी आर्थिक दृष्टि से आप स्वतंत्र हैं। किसी पर आपको अपने अशन-वसन और वास के लिए अवलम्बन नहीं करना पड़ता। हमारे ऐसे दरिद्र देश में सार्वजनिक कार्यकर्त्ताओं को आर्थिक चिन्ता बहुत घेरे रहती है—यदि उन्हें खर्चीले जीवन का शौक होता है तो वे असन्तुष्ट रहकर अपना जीवन और अपना नाम सब खराब करते हैं। श्री राजेन्द्र बाबू को जितने कुछ कम या बेश आर्थिक साधन हैं उनसे वे संतुष्ट हैं। आपका जीवन बहुत ही सरल है। इस कारण आप वास्तव में प्रसन्न हैं। व्यर्थ की चिन्ता से मुक्त हैं और अपने सार्वजनिक काम में ही दत्तचित्त होकर सदा संलग्न रहते हैं। यदि वैभव का अर्थ 'ख्याति' लिया जाय तो आपके नाम से और गुण से सब ही परिचित हैं। सभी स्थानों में लोग आपका आदर-सत्कार करने को तैयार हैं। सभी गुणों से आपका जो आज देश के जीवन में पद है वह सर्वथा उचित और उपयुक्त है।

## नेतृत्व के गुण

नेतृत्व के आपमें कई और गुण हैं। आप सहयोगियों को अपनी तरफ आकर्षित कर सकते हैं। यह गुण बहुत बड़े-बड़े लोगों में भी नहीं होता, पर इसका होना ऐसे लोगों में अनिवार्य रूप से आवश्यक है जो जन-साधारण को प्रभावित कर किसी लक्ष्य-विशेष की प्राप्ति करना-कराना चाहते हैं। श्री राजेन्द्र बाबू को अकेले पाना जरा कठिन है। दिन-रात आपके चारों ओर लोग लगे ही रहते हैं। आपमें विनय इतना काफी है कि किसी को यह नहीं प्रतीत हो सकता कि ये बहुत बड़े आदमी हैं या अपने को बहुत बड़ा समझते ही हैं। आपको खिजलाते, क्रोध करते मैंने नहीं देखा। आपको भी राजनीतिक संघर्षों का सामना करना ही पड़ा है। वियना (ऑस्ट्रिया) और कलकत्ता—दोनों ही स्थानों में आपको विरोधियों के बल-प्रयोग का भी सामना करना पड़ा है। बड़ी-बड़ी भीड़ों में आपको जाना पड़ा है, बहुत दूर-दूर भ्रमण करना पड़ा है; पर आप सबसे सदा बात करने को तैयार रहते हैं। ऐसे समय आप अपनी सुविधा या आवश्यकता का कुछ भी ध्यान नहीं करते। मेरी समझ में इस गुण का 'अति' भी दुर्गुण हो जाता है। मैं यह जानता हूँ कि हमारे यहाँ बहुत-से लोग दूसरों का समय व्यर्थ खराब करते हैं और आवश्यकता से बहुत अधिक देर तक बैठे रहते हैं तथा दूसरों की शिष्टता का वे अनुचित लाभ भी उठाते हैं। सार्वजनिक कार्यकर्त्ता ऐसी दशा में बड़े असमंजस में पड़ जाता है—विशेषकर जरा भी रोक-टोक करने पर लोग बहुत बुरा मानने लगते हैं।

## मित्रों की श्रद्धा

राजेन्द्र बाबू को भी ऐसी अवस्था का सामना अवश्य ही रोज ही करना पड़ता होगा। उनके कार्य में इससे हानि भी अवश्य ही बहुत होती होगी। पर उनकी चेष्टा से ऐसा नहीं मालूम पड़ता कि वे अप्रसन्न या परेशान हैं। जिसी समय चाहिए, जिसी विषय पर चाहिए, वे आपसे बात करने को तैयार हो जाते हैं। उनके विरोधी भी वास्तव में विरोधी नहीं रहते और उनकी सलाह सभी लोग सदा लेते रहना चाहते हैं। उनके पास साथियों के परस्पर के झगड़ों को मिटाने का भी काम रहता ही होगा, और वे इसे जितनी खूबी से निपटाते रहते हैं, वह बिहार की राजनीति से ही स्पष्ट हो रहा है। वे बिहार के एकमात्र नेता हैं। वे ही वहाँ की प्रान्तीय काँग्रेस-कमिटी के शुरू से बरसों अध्यक्ष रहे हैं। हमारे सूबे (युक्तप्रान्त) में तो हर साल हम अध्यक्ष को बदलते रहते हैं; किसी को कोई स्थान दो साल से अधिक नहीं देते। सबको ही जिम्मेदारी ओढ़ने को तैयार रहना पड़ता है। प्रजातंत्र का यही सिद्धान्त है। मेरी समझ में यही उचित है।

## अनन्य नेता

राजेन्द्र बाबू का बिहार में कितना प्रभाव है, यह मैंने १९३४ के भूकंप के बाद देखा। कुछ दिनों तक—जब तक उनके साथी जेल से छूटकर नहीं आ गये थे—मैंने उनके निज के दफ्तर का काम किया था। चारों तरफ से तारों और पत्रों की भरमार थी। सब उन्हीं के नाम आते थे। उत्तर सबका लिखकर, टाइप कराकर, मैं रखता था। शाम को राजेन्द्र बाबू आकर सबपर स्वयं दस्तखत करते थे। यही बड़ा भारी काम हो जाता था। मैंने कहा भी कि किसी सहायक को यह काम दे दीजिए। उनका खयाल हुआ कि यदि मैं स्वयं दस्तखत नहीं करूँगा तो चिट्ठी पानेवाले को खयाल होगा कि मेरा व्यवहार शिष्टतापूर्ण नहीं हुआ। उस समय मैंने देखा कि सब लोग उन्हीं पर सब कार्यों के लिए निर्भर करते थे और वे भी सबको ही संतुष्ट करने की इच्छा से इतनी लंबी-लंबी बहसों में पड़ जाते थे कि कोई निर्णय उचित रूप में समय से नहीं हो पाता था। ऐसी बहसों के समय—जो शाम को ही होती थीं—चिट्ठियों पर मेरे कमरे में दस्तखत करके सभा के कमरे में चले जाते थे। व्यायाम के विचार से मैं टहलने चला जाता था। रात तक बहसें रोज जारी रहती थीं। उन दिनों में अन्य तार और पत्रों के साथ एक तार राजेन्द्र बाबू के नाम आया—"आपको नेताओं की आवश्यकता हो तो यहाँ से भेजूँ।" तार जवाबी था। मूल तार पर किसने हस्ताक्षर किया, पानेवाले को इसका पता नहीं लग सकता। इसका मैंने लाभ उठाया। मेरा उत्तर था—"खेद है, बिहार एक ही नेता राजेन्द्र बाबू से पूर्णतया संतुष्ट है। संयुक्त प्रांत में यत्न कीजिए।" इस उत्तर का थोड़ी देर तक अच्छा मजाक रहा। राजेन्द्र बाबू भी खूब हँसे। अवश्य ही, यदि उनके हृदय से पूछा जाय तो वे इस स्थिति से संतुष्ट नहीं ही हो सकते। उनको भी चिन्ता होती ही होगी।

## 'हुजूर' और 'बाबू'

उन दिनों की एक घटना उल्लेखनीय है। भूकंप-कमिटी की बैठकों के समय काफी शोर-गुल रहता था। दफ्तर के भी लोग अपना-अपना काम छोड़ सभा-मंडप में एकत्र हो जाते थे। बाहर के लोग भी घुस आते थे। चलती सड़क पर किसी गोदाम का बड़ा कमरा इस काम में आता था। राजेन्द्र बाबू अध्यक्ष रहते थे। सबको एक साथ ही बोलने की जैसे स्वतंत्रता रहती थी। लिहाजवश किसी को अध्यक्ष रोकते नहीं थे। एक दिन एक मित्र, उनके सामने ही बैठे हुए, बहुत देर से कुछ कहने की इच्छा से, उनका ध्यान आकर्षित करने के विफल प्रयत्न कर रहे थे। अन्त में उनसे न रहा गया। राजेन्द्र बाबू का हाथ पकड़कर काफी जोर से झकझोरकर ऊँचे स्वर से उन्होंने पुकारा—'जरा इधर भी सुनिए हुजूर।' उन दिनों में ही मैंने देखा कि बिहार में एक दूसरे को 'हुजूर' कह संबोधन करने की बड़ी चाल है—मित्र भी आपस में ऐसा करते हैं। हमारी तरफ तो इस शब्द से काफी परहेज किया जाता है—या तो मजाक में इसका प्रयोग होता है या कोई मातहत इसे कहता है। उन्हीं दिनों में मुझे यह भी मालूम हुआ कि बिहार में आदरार्थ आधे नाम या किसी उपनाम के आगे 'बाबू' जोड़कर लोगों का संकेत किया जाता है। सभी लोग कोई न कोई 'बाबू' होते हैं—श्री बाबू, फूलन बाबू इत्यादि। एक तरह से बंगाल की ही यह—'बाबू' शब्द—विशेषता समझी जाती थी। पर वंगभंग के आंदोलन के समय यह निकाला जाने लगा; क्योंकि अँगरेज इसका प्रयोग तिरस्कारात्मक अर्थ में करने लगे। 'बाबू इङ्गलिश' आदि वाक्य उनके ऐसे ही दुर्भाव के सूचक हैं। प्रसिद्ध बंगाली उपन्यास-लेखक श्री बंकिमचन्द्र चट्टोपाध्याय ने भी 'बाबू' शब्द का प्रहसन किया है। हमारे संयुक्त प्रान्त के पूर्वी भाग में कुछ जाति-विशेष का संबोधन भी इस शब्द से होता रहा; पर अब इससे यहाँ भी परहेज किया जाने लगा है। परन्तु बिहार में इसका साम्राज्य पूर्ववत् बना हुआ है।

## लोक-प्रियता

श्री राजेन्द्र बाबू उन लोकप्रिय सज्जनों में हैं, जो किसीसे भी, किसी भी समय, किसी बात के लिए 'नहीं' नहीं करते। जहाँ कहिए, चले जायँगे; जो खाने को दीजिए, खा लेंगे; जहाँ ठहराइए, ठहर जायँगे; जो सिफारिश कराना चाहिए, कर देंगे; जिसे कहिए, पत्र लिख देंगे। इससे इनके मित्र भी अवश्य ही परेशान रहते होंगे; क्योंकि सबकी सब बातें करना बड़ा कठिन होता है। और, बहुत-से लोग ऐसे सज्जनों के सद्भावों से अनुचित लाभ उठाते हैं। मुझे स्वयं इसका अनुभव है। एक बार इनका पत्र पाकर एक 'सज्जन' के लिए मैंने काफी दौड़-धूप की। अदालत का काम भी कराना पड़ा। 'मुद्दई सुस्त गवाह चुस्त' की नौबत आई। उनका काम तो हो गया, पर उनका पता ही नहीं लगता था। जैसे मेरा निजी मुकदमा हो—यह रूप मामले ने ले लिया। पीछे राजेन्द्र बाबू को लिखकर मैंने शिकायत की। उनका निराशाजनक, दार्शनिक वाक्यों में आश्वासन देनेवाला, उत्तर मुझे मिला—'यही तो हमारे देश की आफत है। लोग ऐसे लापरवाह होते हैं। अपना काम भर निकालना जानते हैं!'

मैं नहीं जानता कि राजेन्द्र बाबू मेरा यह लेख पढ़ेंगे या नहीं। पर तब से मैंने आपके पत्रों का शिष्टतापूर्वक उत्तर देकर ही चुप रह जाने की प्रवृत्ति स्वीकार की है—जबतक मुझे यह विश्वास न हो जाय कि वास्तव में जिस पुरुष और काम के लिए वे लिख रहे हैं, वह वास्तव में सहायता का पात्र है।

## बहुधंधी

राजेन्द्र बाबू स्वयं बहुत-सा काम उठाते रहते हैं। राजनीतिक कार्य के साथ-साथ सामाजिक, औद्योगिक, साहित्यिक आदि नाना प्रकार के सार्वजनिक काम आपको सदा लगे ही रहते हैं। इनके अतिरिक्त आपके ऊपर और लोग भी अपना निजी काम भी फेंकते रहते हैं; पर आप सब कामों को अच्छी तरह निबाहते हैं, काफी परिश्रम से सबको सम्पन्न करते हैं। आप नियमित रूप से नित्य चरखा भी कातते हैं। इसमें कभी नागा आप नहीं ही पड़ने देते। श्री मथुरा प्रसाद ऐसे स्नेही सज्जन आपके साथ सदा रहकर आपके कार्यों में सहर्ष सहायता देते रहते हैं। पत्रों का उत्तर भी आप सदा देते हैं और अधिक नहीं तो थोड़े में पोस्टकार्ड द्वारा ही पत्र-लेखक के कार्य के संबंध में उसे संतोष दे देते हैं। इससे अपने सब कार्य-कर्ताओं से सदा सम्पर्क स्थापित रखते हैं। आपके पारिवारिक जीवन से मेरा कभी कोई भी सम्पर्क नहीं हुआ। इसे मैं अपना भाग्य मानता हूँ। मनुष्य के वास्तविक व्यक्तित्व की परीक्षा उसमें ही अच्छी तरह से होती है। इस संबंध में इस अवसर पर कुछ न कह सकने के कारण मुझे खेद है। मैं यह जानता हूँ कि आपको अपने बड़े भाई से कितना स्नेह था और उनकी असामयिक मृत्यु से आपको कितना धक्का लगा। एक बार जब आप मेरे घर पर काशी में ठहरे थे, तो आपके छोटे पुत्र आपसे मिलने आये, जो वहीं एक स्कूल में पढ़ते थे। स्कूल से पुत्र असंतुष्ट थे। राजेन्द्र बाबू को ठेठ देहाती बोली में बोलते देख मुझे आश्चर्य हुआ। अपने पुत्र से उसी बोली में वे बराबर बोलते रहे और अन्त में बड़े प्रेम से उन्होंने कहा—"पढ़ाई-वढ़ाई से का होई। चलऽ तू हमरे साथ चलऽ। घरे पर रहऽ।"

## ज्ञान और भक्ति

सब गुणों से सम्पन्न होते हुए भी जो मेरी समझ से राजेन्द्र बाबू की विशेषता है, वह उनमें ज्ञान और भक्ति का अपूर्व समन्वय होना ही है। ज्ञानमार्गी प्रायः भक्ति-मार्गी नहीं होते। 'ज्ञान' और 'भक्ति' का बड़ा पुराना और माना हुआ संघर्ष है। पर राजेन्द्र बाबू में इन दोनों भावों ने अपूर्व स्थान पाया है—अपूर्व इस कारण कि आपके हृदय में इन दोनों का वास्तविक समन्वय हो गया है। वे आपके हृदय पर अधिकार प्राप्त करने के लिए सदा संघर्ष में नहीं लगे रहते जैसा अक्सर लोगों के आरम्भिक जीवन की गति होती है। ज्ञान अर्थात् विद्या और बुद्धि दोनों से ही आप परिपूर्ण हैं। आपके संबंध में यह कहा जा सकता है कि आप उन थोड़े अंग्रेजी-पढ़े भारतीयों में हैं जो विदेशी राज द्वारा स्थापित विश्व-विद्यालयों में ऊँची-ऊँची उपाधियों को प्राप्त कर भी वास्तव में ज्ञानवान् हैं। बी० ए० और एम० ए० की उपाधि से विभूषित बहुत कम भारतीयों के लिए ऐसा कहा जा सकता है। विद्या के साथ बुद्धि भी आपने

नहीं खोई, जैसा हमारे सुशिक्षित अक्सर कर बैठते हैं। उपाधि पाकर भी आपने अपने मस्तिष्क का फाटक बंद नहीं कर दिया जैसा अधिकतर लोग कर देते हैं। आप नई बातों का उत्सुकता से अध्ययन करते हैं, बड़ी नम्रता के साथ ज्ञान और ज्ञानी से सम्पर्क करते हैं, विविध उपयोगी शास्त्रों से अपना मानसिक भंडार बढ़ाते हैं और उदारता के साथ नई बातों का ग्रहण कर अपने हृदय की विशालता का परिचय देते हैं। एक बार बहुत खिन्न होकर राजेन्द्र बाबू ने मुझसे कहा था कि यह बड़े दुःख की बात है कि सब देशों की क्रांतियों और महान् परिवर्त्तनों के प्रवर्त्तक-स्वरूप उपयुक्त साहित्य मौजूद है—अमेरिका, फ्रांस, रूस की राजक्रान्तियों और यूरोप के मध्ययुग से नवयुग के प्रवेश के समय के परिवर्त्तनों के संबंध में भी ऐसा ही है ; पर सामयिक अद्भुत भारतीय अहिंसात्मक देशव्यापी सर्वाङ्गीण क्रांति के संबंध में कोई साहित्य ही नहीं है !

## महात्माजी की भक्ति

पर इस ज्ञान के साथ-ही-साथ—इस तीक्ष्ण बुद्धि और अपरिमित विद्या के साथ-ही-साथ—आपके हृदय को एक बड़ी भारी भक्ति छाये हुए है। आप महात्मा गांधी के अनन्य भक्त हैं। आपकी भक्ति एक प्रकार से सविवेक भक्ति है। आपके मन में शायद ही कभी विचार आता हो कि आखिर महात्मा गांधी भी तो मनुष्य ही हैं, उनसे भी गलती हो ही सकती है। जब से आपका महात्माजी से सम्पर्क—१९१६ में चम्पारन में—हुआ था, तब से आज तक आपकी उनके प्रति भक्ति एक क्षण के लिए भी विचलित नहीं हुई— संभवत: बराबर बढ़ती ही गई। वही समय था, जब महात्माजी दक्षिण-अफ्रिका से लौटने के बाद, श्री गोखले के आदेशानुसार, भारत की स्थिति का एक साल तक अनुसंधान कर, यहाँ के सार्वजनिक क्षेत्र में उतरे थे, और राजनीतिक आन्दोलन की सफलता के अर्थ उन्होंने सविनय अवज्ञा का प्रयोग करना आरंभ किया था। उसी समय राजेन्द्र बाबू ने भी अपना सब निजी काम छोड़कर महात्मा गांधी का ही साथ देने का निश्चय किया और हजार असुविधाओं का सामना करते हुए भी कभी उनके निर्धारित मार्ग से नहीं हटे। महात्मा गांधी और राजेन्द्र बाबू का—जिन्हें उनके प्रान्त ने 'बिहार-रत्न' की उपयुक्त उपाधि प्रदान कर अपने प्रेम और श्रद्धा का परिचय दिया है —परस्पर का बड़ा निकटस्थ संबंध सदा बना रहा। एक बार बड़े प्रेम, भक्ति और श्रद्धा से महात्माजी की चर्चा करते हुए राजेन्द्र बाबू ने मुझसे कहा—"आश्चर्य है, कितने विविध मामलों में महात्माजी बैठे-बैठे पथ-प्रदर्शन कर सकते हैं, उनका कितना बड़ा मस्तिष्क है, उनका कितना प्रभाव है।" वे गांधीजी के भोजन, वस्त्र और चिकित्सा-संबंधी प्रयोगों का वर्णन कर रहे थे, जो महात्माजी अपने राजनीतिक, आध्यात्मिक, औद्योगिक और सामाजिक आयोजनों के साथ ही-साथ करते रहते हैं।

## पूर्ण स्वराज

पाठकों को स्मरण होगा कि महात्माजी पहले 'पूर्ण स्वराज्य' के पक्ष का समर्थन नहीं करते थे। वे औपनिवेशिक पद अथवा 'स्वराज के सार' से ही संतुष्ट-से प्रतीत होते थे।

१६२७ की मद्रास-कॉंग्रेस में यह मसला जाबिते से पेश हुआ। राजेन्द्र बाबू ने इसका घोर विरोध किया। १६२८ की कलकत्ता-कॉंग्रेस में झगड़ा जोरों से होता रहा। पंडित मोतीलाल नेहरू सभापति थे और उनकी नेहरू-रिपोर्ट पर उस समय खूब वाद-विवाद हुआ। १६२६ की लाहौर-कॉंग्रेस ने श्री जवाहरलाल नेहरू की अध्यक्षता में 'पूर्ण स्वराज' का लक्ष्य स्वीकार किया। एक दिन राजेन्द्र बाबू से मैंने कहा—"कहिए राजेन्द्र बाबू, मद्रास में आप इसके खिलाफ थे, अब पक्ष में हैं। उसके बाद और आज के बीच सिवा इसके और कौन घटना हुई है कि महात्माजी भी उसके पक्ष में हो गये, जिसके कारण आपका मत-परिवर्त्तन हुआ।" उनका उत्तर मुझे तत्काल मिला—"तो क्या यह घटना कुछ छोटी है? क्या यह पर्याप्त कारण नहीं है?" ज्ञानी के लिए अपनी सच्ची भक्ति की सूचना इससे अधिक सुन्दर या विस्तृत रूप से देना संभव नहीं हो सकता। दूसरा कोई होता, सफाई देता—ब्रिटिश गवर्नमेंट की उसी बीच की बीस करतूतों का उदाहरण देकर अपने नये पक्ष का समर्थन करता। राजेन्द्र बाबू इन सब बौद्धिक छलों के परे हैं। जो साफ बात थी, उन्होंने साफ तौर से बिना दाहिने-बाएँ देखे कह दिया।

## सच्ची भक्ति

राजेन्द्र बाबू अपनी व्यक्तिगत भक्ति के ही कारण ऐसा कह सकते हैं। मेरे ऐसे भी बहुत-से लोग हैं, जिन्हें इस प्रकार की भक्ति नहीं है। तब भी वे अपनी शक्ति-भर महात्माजी के ही साथ हैं। उन्होंने लक्ष्य की प्राप्ति के अर्थ महात्माजी को अच्छा साधन पाया है। उनका कहना यह है—और यह राजेन्द्र बाबू भी यदि चाहते तो कह सकते थे, पर उन्होंने नहीं ही कहा—"भाई, किया क्या जाय! महात्माजी का भारतीय जनता के हृदय पर ऐसा अनन्य साम्राज्य है कि बिना उनके कुछ हो ही नहीं सकता। सारे संसार में उनकी जितनी महत्ता है, किसी दूसरे भारतीय की नहीं है। वे जो भी राय कायम कर लेते हैं उससे डिगते नहीं। उनके साथ रहने का मतलब ही यह है कि उनकी ही बात मानी जाय—उनके कहने के मुताबिक चला जाय। यदि कोई दूसरा होता तो हमें कुछ समझने-कहने-करने की गुञ्जायश भी थी। जो स्थिति है उसमें उनके साथ रहने में ही अभीष्ट की प्राप्ति की संभावना है। कोई चारा नहीं है। इस कारण मैं भी उनके साथ हूँ, चाहे मुझे कोई बात ठीक समझ में आवे या न आवे।" यह बात साधारण व्यक्ति के लिए सचाई की है, जिसकी बुद्धि स्थिति से लड़ना तो चाहती है, पर लड़ नहीं सकती, और जो कोई दूसरा मार्ग न देखकर विवश होकर किसी खास व्यक्ति का अनुगमन करता है। ये वाक्य भक्ति के नहीं हैं, व्यामोह के हैं। पर राजेन्द्र बाबू की सच्ची भक्ति उन्हें व्यामोह से दूर रखती है और उनकी विद्या-बुद्धि, उनका ज्ञान, उनकी सहायता कर उनके मस्तिष्क को नये विचार के अनुकूल बना देता है। उनका हृदय उसे ग्रहण कर लेता है, उनका मार्ग सुगम हो जाता है।

## भक्ति और गृहस्थी

उनकी भक्ति का मैंने एक अपूर्व दृष्टान्त देखा। दिल्ली में 'गांधी-अरविन-समझौता'-संबंधी बातचीत करीब-करीब समाप्त हो गई थी। महात्माजी उस संबंध में अन्तिम बार

वायसराय से मिलने गये थे। कार्य-समिति की बैठक लगातार डाक्टर अनसारी के मकान में हो रही थी। मैं उसी दिन तीसरे पहर की गाड़ी से वापस बनारस जा रहा था। मैं काँग्रेस का मंत्री था, पर मैंने वापस जाने की अनुमति गांधीजी से ले ली थी। घर पर कुछ उत्सव था। राजेन्द्र बाबू के पुत्र का विवाह दूसरे ही दिन उनके मकान छपरा में होनेवाला था। वे भी उसी गाड़ी से चलनेवाले थे। मुझसे बातें हो चुकी थीं। उन्होंने भी अनुमति ले ली थी। गाड़ी का समय आया। मैं जाने को तैयार हुआ। उनके कमरे में गया। थककर वे ऊँघ रहे थे। उनका असबाब बँधकर तैयार था। मैंने उन्हें उठाया, कहा—'देर हो रही है, चलिए।' उन्होंने कहा—'अभी गांधीजी लौटे नहीं, उनसे विदा हुए बिना कैसे जा सकता हूँ?' मैंने बहुत आग्रह किया—'पुत्र का विवाह है, यही आखिरी गाड़ी है, अनुमति तो मिल ही चुकी है; चलिए न।' पर वे नहीं ही चले। मैं अकेला ही स्टेशन गया। मुझे इतनी भक्ति पर आश्चर्य आया—कुछ क्रोध भी। सभी जगह, और विशेषकर हम भारतीयों के घरों में, विवाह का अवसर बड़ा महत्त्व रखता है। वास्तव में हमारे नीरस जीवन में उसी समय कुछ रस आता है। विवाह के ही समय सब कुटुम्बी जन दूर-दूर से एकत्र होते हैं और हमें सौहार्द-प्रदर्शन का मौका मिलता है। हमारा कुटुम्ब-सम्मेलन ऐसे ही समय होता है। वर के पिता ही उस समय न रहें, यह अक्षम्य समझा जायगा। फिर राजेन्द्र बाबू-ऐसे कुटुम्बी का कितनों को ही गर्व होगा। कितने ही लोग एकत्र होंगे। उनके न रहने से कुटुम्बी जनों के हृदय पर बड़ी ठेस लगेगी। हजार काम छोड़कर भी आदमी ऐसे अवसर पर घर पर ही रहेगा। यहाँ तो काम भी सब हो गया था। केवल चलते समय महात्माजी से विदा न हो सकने के कारण राजेन्द्र बाबू अपने पुत्र के विवाह की बरात भी छोड़ सकते थे! अस्तु, जो भाव मेरे नहीं और दूसरों के बड़े जबरदस्त हैं, उनपर राय देने का अधिकार मुझे उतना ही कम है जितना दूसरों को मेरे भावों के संबंध में। पर महात्मा गांधी के प्रति—सार्वजनिक दृष्टि से ही नहीं, व्यक्तिगत दृष्टि से भी—राजेन्द्र बाबू की कितनी भक्ति है, उसका यह उदाहरण मेरे लिए यहाँ देना अनुचित न समझा जायगा।

## लोकप्रियता की पराकाष्ठा

मेरी यही आशा हो सकती है कि श्रीराजेन्द्र प्रसाद बहुत दिनों तक जीवित रहकर अपने विविध कामों को सम्हालें और अपने लक्ष्य की प्राप्ति में देश के सहायक हों—वे अपनी दिनचर्या से और अपने सद्भावों से हमें अपने व्यक्तिगत जीवन को भी शुद्ध करने का प्रोत्साहन देते रहें। राजनीतिज्ञों के प्रायः विरोधी बहुत-से होते हैं। श्री लायड जार्ज का तो कहना है कि वही राजनीतिज्ञ हो सकता है, जिसके थोड़े-से बहुत ही घनिष्ठ मित्र हों और बहुत-से उतने ही जबरदस्त दुश्मन हों। पर राजेन्द्र बाबू की विशेषता है कि उनका संभवतः कोई दुश्मन नहीं है, उनके सब लोग मित्र ही हैं—प्रशंसक ही हैं। उनका स्वागत सब गिरोहों में होता है—उनका मान सब स्थानों में होता है। उनकी चर्चा आदर के साथ सब ही करते हैं। परस्पर-द्रोही भी उन पर एक ही प्रकार से विश्वास रखते हैं। कोई काँग्रेस-जन राज-कर्मचारियों का दुश्मन, कोई पूँजीपतियों का द्वेषी, कोई भूमिपतियों का विनाशक, कोई उग्र

शिक्षा का द्रोही, कोई सम्प्रदाय-विशेष का शत्रु, कोई प्रान्त-विशेष का पक्षपाती, कोई उच्च पदों का लोलुप माना जाता है। पर आश्चर्य है कि राज-कर्मचारी, पूँजीपति, भूमिपति, उच्च-शिक्षा-प्राप्त सफल वकील, अध्यापक आदि सब सम्प्रदायों और प्रान्तों के नेता आपका आदर करते हैं—आपको पक्षपात-शून्य और स्वार्थत्यागी मानते हैं। कुछ स्वार्थत्यागी स्वार्थी माने जाते हैं, कुछ स्वार्थी स्वार्थत्यागी अपने को मनवा पाते हैं। पर राजेन्द्र बाबू-ऐसे कम ही लोग होते हैं, जो स्वार्थत्यागी होते हुए वास्तव में स्वार्थत्यागी माने भी जायँ, और अपने साथियों द्वारा भी उच्च पदों के लिए लोलुप, सदा कूदकर पद-ग्रहण करने में तत्पर, चालाकी से आगे रहने में प्रवीण न समझे जायँ। एक क्षुद्र सार्वजनिक कार्यकर्त्ता के नाते मैं राजेन्द्र बाबू के इस विलक्षण गुण से विशेष प्रकार से मुग्ध हूँ और आश्चर्य करता हूँ कि यह गुण उनमें कैसे और कहाँ से आया। यदि अधिकतर कार्यकर्त्ता इसे अपना सकते तो संभवतः सार्वजनिक जीवन की कर्कशता बहुत-कुछ मिट जाती और हमें अपने कार्य में पर्याप्त सफलता भी मिलती। संभवतः राजेन्द्र बाबू यदि चाहें तो इस संबंध में दूसरों की सहायता कर सकते हैं।

## उपसंहार

अन्य नेताओं की तरह राजेन्द्र बाबू का भी स्वास्थ्य सबको ही चिन्तित रखता है। व्यायाम का अभाव, उपयुक्त भोजन की तरफ उपेक्षा, पर्याप्त विश्राम से उदासीनता, अत्यधिक परिश्रम, सामर्थ्य से अधिक काम को ओढ़ लेना, समय बाँटकर काम न करना, दूसरों से व्यर्थ लगातार तंग किया जाना। नाना प्रकार की व्यक्तिगत कठिनाइयाँ हमारे नेताओं को असमय में रुग्ण, क्षीण, त्रस्त और क्लांत कर देती हैं। हम यही आशा कर सकते हैं कि श्रीराजेन्द्र प्रसाद—काँग्रेस की कर्त्तव्य-निर्णायक-समिति के संयोजक की हैसियत से, उसके इस निर्णय से कि स्वराज्य में कोई उपाधि न दी जायगी, अपने को सहर्ष बाध्य समझ, मैं 'डाक्टर' और 'बिहार-रत्न' की उपाधि से यहाँ परहेज कर रहा हूँ, जिसका यह अर्थ न लगाना चाहिए कि मैं राजेन्द्र बाबू को इनके योग्य नहीं समझता, क्योंकि वास्तव में उन्हें सर्वथा इनके योग्य ही समझता हूँ, न यही समझना चाहिए कि उनके प्रति मेरे हृदय में पर्याप्त आदर और श्रद्धा नहीं है, क्योंकि वास्तव में बहुत आदर और श्रद्धा है—अपने जीवन में अब उन सब बातों से परहेज कर सकेंगे, जिनके कारण उन्हें शारीरिक अथवा मानसिक दृष्टि से परेशानी होती हो, और उनके मित्र तथा अनुयायी भी उन्हें इस कार्य में सहायता देंगे, जिससे वे बहुत दिनों तक हमारे पथ-प्रदर्शक बने रहें, और उनके साथ-साथ हम भी देश को स्वराज्य प्राप्त कराने के महायज्ञ में पर्याप्त आहुति दे सकें, और अपने को स्वराज्य प्राप्त करने और उसको कायम रख सकने के योग्य बना सकें।

जिला-जेल, मिर्जापुर<br>
२१ अक्टूबर, १९४१

# युग-मानव

श्री अनन्तमराल शास्त्री, एम० ए०; 'आजकल'–सम्पादक, दिल्ली

तू भी 'देशरत्न' के गुण गा, धन्य लेखनी हो ले!
धन्य जनक जननी, दोनों कुल
जीरादेई ग्राम
'सारन' धन्य, बिहार धन्य
हो गया उजागर नाम
धन्य धरा भारत की जिसके तुमने बन्धन खोले

तुमने वैभव को ठुकराया
दौड़ा वैभव आया
तुमने गौरव कभी न चाहा
पर उसने अपनाया
देख तुम्हारा शील सरल पुलकित मानस-दल डोले

युग-मानव! युग-सी लगती थीं
बन्धन की वे घड़ियाँ
टूट-टूटकर बिखर गईं,
लो लोहे की हथकड़ियाँ
माँझी बही मत्त लहरों पर अपनी नौका तोले

तुमने धीरे से मुसकाकर
कुण्ठित की संगीनें
हँसकर खोल दिये जनता ने
तान वज्र-से सीने
विजय न लौटे क्यों चरणों में अरि जिसको जय बोले

मुट्ठी-भर सूखे हाड़ों में
ऋषि दधीचि का बल है
सत्य, अहिंसा, आत्मशक्ति
जिसका अशेष संबल है
तू उसके पावन चरणों को प्रेम-अश्रु से धो ले

पोस्टबाक्स नं० ११६, दिल्ली, २४-९-४७ ]

# प्रेमी भक्त 'रसखान'

श्रीमान् पण्डित परशुराम चतुर्वेदी, एम० ए०, एल-एल० बी०; बलिया

'रसखान' जाति के मुसलमान थे। किन्तु, किसी कारण, अंत में, हिन्दूधम के अनुयायी हो गये थे। कोई-कोई इन्हें 'सय्यद इब्राहीम पिहानीवाले' भी कहा करते हैं।[1] इनके जन्म वा मरण की तिथियाँ अभी तक निश्चित रूप से जानी नहीं जा सकी हैं; किन्तु इनकी पुस्तक 'प्रेम-वाटिका' के निम्नलिखित दोहे से जान पड़ता है कि इनका समय संभवत: विक्रम की १७ वीं शताब्दी रहा होगा। जैसे—

> विधु, सागर, रस, इंदु सुभ, बरस सरस रसखानि।
> 'प्रेम-वाटिका' रचि रुचिर, चिर हिय हरख बखानि ॥५१॥[2]

अर्थात् 'प्रेम-वाटिका' की रचना रसखान ने सं० १६७१ (=सन् १६१४ ई० ) में की थी। फिर इसी पुस्तक के निम्नांकित दोहों—

> देखि गदर हित साहबी, दिल्ली नगर मसान।
> छिनहिं बादसा-बंस की, ठसक छोरि-रसखान ॥४८॥
> प्रेम-निकेतन श्रीवनहिं, आइ गोवर्धन-धाम।
> लह्यो सरन चित चाहिके, जुगल सरूप ललाम ॥४६॥
> तोरि मानिनी तें हियो, फोरि मोहनी-मान।
> प्रेमदेव की छबिहिं लखि, भये मियाँ रसखान ॥५०॥[3]

से यह भी विदित होता है कि ये दिल्ली के कदाचित् किसी शाही वंश में उत्पन्न हुए थे और संभवत: पठान-सरदार थे। ये अपनी युवावस्था में किसी प्रेम-पात्री पर पूर्णत: आसक्त

१. 'भारतजीवन' प्रेस (काशी) में मुद्रित ( सन् १६१६ ई० ) 'सुजान-रसखान' का मुख-पृष्ठ।
२. 'रसखान और घनानंद' ( काशी-नागरी-प्रचारिणी सभा ), सन् १६२६, पृष्ठ १६।
३. वही, पृष्ठ १५।

भी थे ; किन्तु करुणार्द्र-हृदय होने के कारण जब इनसे दिल्ली की दुर्गति नहीं देखी गई तो इन्होंने विरक्ति से प्रेरित होकर अपनी उच्च कुल-सुलभ विलासप्रियता को तिलांजलि दे दी और साथ ही उक्त राजधानी का भी परित्याग कर दिया। ऐसा करते समय इन्हें अपनी प्रियतमा के छोड़ने का पश्चात्ताप कुछ दिनों तक अवश्य रहा होगा, परंतु प्रेम की धुन में टहलते-घूमते जब ये वृन्दावन एवं गोवर्द्धन-गिरि के निकट पहुँचे और वहाँ पर अशेष सौन्दर्य-सम्पन्न श्रीराधा-माधव की युगल-मूर्ति के दिव्य दर्शन किये, तो इनका उक्त प्रिया-परित्याग का मोह भी जाता रहा और ये गोस्वामी बिट्ठलनाथ की कृपा द्वारा श्रीकृष्ण की शरण में जाकर भक्त रसखान हो गये। इनका भौतिक प्रेम सदा के लिए भगवद्भक्ति में परिणत हो गया।

उक्त अवतरण के अंतिम दोहे में आये हुए 'तोरि मानिनी तें हियो, फोरि मोहिनी-मान, शब्दों के आधार पर अनुमान किया जाता है कि इनकी प्रेम-पात्री बड़ी रूपवती और साथ ही मान करनेवाली भी थी और इसी कारण ये उसके हाथों की कठपुतली के समान थे ; किन्तु एक दिन जब इन्होंने श्रीमद्भागवत के किसी फारसी-अनुवाद को पढ़ते समय उसमें किये गये गोपियों के प्रेम-वर्णन को ध्यानपूर्वक देखा, तो इनका चित्त उनके प्रेमाधार श्रीकृष्ण की ओर सहसा आकृष्ट हो गया और ये उसी की खोज में घूमते-घामते कभी वृन्दावन चले आये, और इस प्रकार अपनी प्रियतमा से संबंध-विच्छेद कर इन्होंने उसका सारा गर्व वा मान भी चूर्ण कर दिया। परन्तु 'दो सौ बावन वैष्णवन की वार्ता' के अनुसार[1] ये वास्तव में किसी बनिये के लड़के पर आसक्त थे और लोगों के निन्दा करने पर भी उसके पीछे-पीछे घूमते-फिरते तथा उसकी जूठी थाली में खाया-पिया करते थे, और अंत में किसी वैष्णव द्वारा भगवान के शील-सौन्दर्य की प्रशंसा सुनकर विरक्त हो बिट्ठलनाथजी के यहाँ दीक्षित हो गये। एक तीसरी आख्यायिका के अनुसार, इस प्रकार, इनका श्रीमद्भागवत की कथा होते समय श्रीकृष्ण के किसी सुन्दर चित्र को देखकर वैष्णव-धर्म की ओर आकृष्ट हो जाना बतलाया जाता है, और यह भी प्रसिद्ध है कि इन्हें भगवान स्वयं प्रत्यक्ष आकर दर्शन भी दिया करते थे।[2] जो हो, इसमें संदेह नहीं कि इन्हें एक सच्चे प्रेमी का हृदय मिला था, जिसकी उमंगों द्वारा प्रभावित हो इन्होंने अपने मूलधर्म, उच्चकुल वा कीर्ति की भी परवा नहीं की और श्रीकृष्ण में अनुरक्त होकर अपने जीवन में अमूल्य परिवर्त्तन कर डाला। श्री राधाचरण गोस्वामी ने, इनकी प्रशंसा में, अपने 'नवभक्तमाल' के अंतर्गत इस प्रकार लिखा है—

दिल्ली - नगर - निवास, बादसा - बंस - बिभाकर।
चित्र देख मन हरो, भरो पन प्रेम सुधाकर॥
श्री गोवर्द्धन आय जबै, दर्शन नहिं पाये।
टेढ़े - बेढ़े वचन रचन, निर्भय ह्वै गाये॥

---

१. पृष्ठ ३६१।

२. 'रसखान और घनानंद' ( का० ना० प्र० सभा ), ६०४-५।

तब आप आय सुमनाय कर, सुश्रूषा महमान की।
कवि कौन मिताई कहि सकै, श्रीनाथ साथ रसखान की॥[1]

रसखान की उपलब्ध और प्रकाशित रचनाओं में से एक स्थल पर इस प्रकार भी लिखा मिलता है—

देस विदेस के देखे नरेसन, रीझि की कोऊ न बूझ करैगो।
तातैं तिन्हैं तजि जान गिर्‌यो गुन सौगुन औगुन गाँठि परैगो॥
बाँसुरीवारो बड़ो रिझवार है, स्याम जो नैकु सुढार ढरैगो।
लाड़लो छैल वही तौ अहीर को, पीर हमारे हिए की हरैगो॥१०८॥[2]

अर्थात्—अपने देश तथा विदेश के भी कई नरेशों को देखा, उनके रीझने वा खीझने से मेरा कुछ भी बनने-बिगड़नेवाला नहीं; उन्हें यह समझकर छोड़ना है कि वास्तव में गुण-ग्राहकता जाती रही और अब अपने गुण भी अवगुण बनकर ही रह जायँगे। मेरे ऊपर यदि वंशीवाला श्यामसुन्दर कृष्ण रीझ गया और उसकी थोड़ी-सी भी कृपा इस ओर हो गई तो उसी के द्वारा मेरे हृदय के सारे कष्ट एक दिन अवश्य दूर हो जायँगे।

परंतु इस एक संकेत-मात्र के आधार पर यह कहना कठिन है कि भक्त रसखान भी अपने समसामयिक वा परवर्त्ती अनेक हिन्दी-कवियों की भाँति कभी किसी रजवाड़े की छत्रच्छाया में रह चुके थे।

रसखान द्वारा रचित ग्रन्थों में से 'प्रेम-वाटिका' और 'सुजान रसखान' एवं 'रसखान-शतक' नामक दो संग्रह अभी तक प्रकाशित हो सके हैं। 'रसखान-शतक' किसी समय श्री किशोरी लाल गोस्वामी द्वारा संपादित होकर बाँकीपुर के खड्गविलास प्रेस से प्रकाशित हुआ था, किन्तु उसकी प्रतियाँ आजकल अप्राप्य हैं। मेरे देखने में अभी तक 'सुजान-रसखान' और 'प्रेमवाटिका' की ही प्रतियाँ आई हैं जो दोनों ही उक्त गोस्वामीजी द्वारा संपादित होकर क्रमशः सन् १६१६ ई० और सन् १६०७ ई० में छपी हैं। इन अंतिम दो रचनाओं को सम्मिलित करके कुछ अन्य उपलब्ध कविताओं के साथ काशी नागरी-प्रचारिणी सभा ने सन् १६२६ ई० में एक दूसरा संस्करण निकाला है, जो उसकी 'मनोरंजन-पुस्तक-माला' का ५१वाँ ग्रन्थ है और जिसमें साथ ही साथ घनानंद की भी रचनाएँ संगृहीत हुई हैं। उसका नाम भी इसी कारण 'रसखान और घनानंद रक्खा' गया है। 'सुजान-रसखान' के पहले संस्करण में केवल १२८ पद्य हैं, किन्तु दूसरे में १३३ हैं। 'प्रेम-वाटिका' के अंतर्गत, दोनों में, कुल मिलाकर केवल ५३ दोहे हैं। इसके सिवा उक्त 'सभा' के ही सं० १६६१ तथा १६६२ के वार्षिक विवरणों से पता चलता है कि प्राचीन हस्तलिखित ग्रन्थों की खोज करते समय उसके कार्य-कर्त्ताओं को मथुरा जिले के अंतर्गत 'रसखान के ६०० सवैयों और कवित्तों का' कोई 'संग्रह' मिला है[3] और प्रायः ४०० सवैयों का ककारादि क्रम से[4] लिखा हुआ कदाचित् एक

---

१. उसी (रसखान-घनानद) के पृष्ठ ५ में उद्धृत। २. वही, पृ० ३६।

३. का० ना० प्र० सभा का 'बयालीसवाँ वार्षिक विवरण', संवत् १६६१, पृ० ७।

४. उक्त सभा का ही 'तैंतालीसवाँ वार्षिक विवरण', संवत् १६६२, पृ० ७—८

दूसरा संग्रह भी उपलब्ध हुआ है, जो 'साहित्यिक दृष्टि से' एक 'महत्त्वपूर्ण खोज' कहलाने योग्य है। पता नहीं, इन संग्रहों में ऊपर उल्लिखित रचनाएँ भी सम्मिलित हैं वा नहीं। अस्तु।

२

रसखान की उक्त प्रकाशित रचनाओं को देखने से पता चलता है कि ये वास्तव में एक प्रेमी जीव थे जिन्हें विरक्ति ने लौकिक प्रेम-सरिता से बाहर निकालकर श्री भगवान् कृष्णचंद्र के अलौकिक भक्ति-सागर में मग्न कर दिया था। इनके प्रत्येक पद्य में प्रेममयी भक्ति का ही अनोखा रंग दीख पड़ता है। इन्हें अपने समय के बहुत-से अन्य भक्तों की भाँति न तो अपने इष्टदेव की कोई लंबी-चौड़ी प्रशंसा करनी है और न मुक्ति या वैकुण्ठ की चाह में आत्म-ग्लानि से सने हुए विनय के पद ही निर्माण करने हैं। ये तो साधारण अहीर के घर खेल-कूद करने तथा वृन्दावन में गाय चराते समय विविध लीलाओं में सदा दत्तचित्त रहनेवाले नवयुवक श्रीकृष्ण को अपनी निर्निमेष दृष्टि से केवल देखते रहना भर चाहते हैं। इनकी दृढ़ धारणा है कि मैं अनेक जन्मों तक भी यदि उसे देखता रहूँ तो भी मेरे नेत्रों को तृप्ति नहीं मिल सकती। इन्हें अनेक-विभव-संपन्न, सर्वशक्तिमान्, द्वारकाधीश वा महाभारत के राजनीतिज्ञ सूत्रधार एवं गीता के गायक भगवान् से कोई मतलब नहीं। ये तो स्पष्ट शब्दों में कहते हैं—

ग्वालन सँग जैबो बन, ऐबो सुगाइन सँग,
हेरि तान गैबो, हा हा नैन फरकत हैं।
ह्याँ के गज मोतीमाल, वारौं गुञ्जमालन पै,
कुंज सुधि आये हाय प्रान धरकत हैं॥
गोबर को गारो सुतौ मोहि लगै प्यारौ,
कहा भयो महल सोने को जटत मरकत हैं।
मंदर ते ऊँचे यह मंदिर हैं द्वारिका के,
ब्रज के खिरक मेरे हिये खरकत हैं॥१००॥[1]

अर्थात्—द्वारका में बने हुए, मंदराचल से भी ऊँचे-ऊँचे, स्वर्ण-मंदिर मेरे लिए ब्रज की झोपड़ियों के सामने कुछ भी नहीं और न वहाँ की गजमुक्ता की बनी मालाएँ यहाँ की गुञ्ज-मालों के सामने अधिक महत्त्व रखती हैं; मैं उन्हें इनके ऊपर न्योछावर करने तक पर तैयार हो सकता हूँ। कारण यह है कि ब्रज के ग्वालों के साथ बन को जाना, वहाँ से फिर गौओं के साथ लौट आना और तान अलापना, मेरे लिए ये सभी उमंग एवं प्रेमोल्लास के विषय हैं। मुझे तो इसी कारण ब्रज की गोबरवाली ढेरी तक परम प्रिय जान पड़ती है। ब्रज की एक-एक प्रकार की स्मृति के साथ मेरी इतनी आत्मीयता हो गई है कि उसका अनुभव होते ही मेरे नेत्र फड़क उठते हैं और मेरा हृदय धड़कने लग जाता है।

१. 'रसखान और घनानंद' (का० ना० प्र० सभा), पृ० ३७।

रसखान ने इसी भावना को एक अपने सवैये द्वारा इस प्रकार भी व्यक्त किया है—

> या लकुटी अरु कामरिया पर राज तिहूँ पुर को तजि डारौं।
> आठहुँ सिद्धि नवोनिधि को सुख नंद की गाइ चराइ बिसारौं॥
> रसखानि कबौं इन आँखिन सों ब्रज के बन-बाग-तड़ाग निहारौं।
> कोटिन हूँ कलधौत के धाम करील के कुञ्जन ऊपर वारौं॥ २ ॥[1]

अर्थात्—अपने प्रियतम कृष्ण की 'लकुटी' और 'कामरी' के ऊपर सारे त्रैलोक्य का राज्य तक न्योछावर कर सकता हूँ। नंद बाबा की गायें चराते समय आठों सिद्धियों एवं नवों निधियों का सुख तक भुला दे सकता हूँ। और, यदि किसी प्रकार व्रज के उन करील-वनों को इन नेत्रों द्वारा देख पाऊँ, तो उनके ऊपर करोड़ों स्वर्ण-मंदिर तक अर्पित कर देने में मुझे कुछ भी संकोच न होगा—वहाँ के अन्य वनों, बागों वा तड़ागों को देखने की तो बात ही और है।

यही क्यों, उनका तो यहाँ तक कहना है कि—

> मानुस हौं तो वही रसखानि बसौं ब्रज गोकुल गाँव के ग्वारन।
> जो पसु हौं तौ कहा बस मेरो, चरौं नित नंद की धेनु मँझारन॥
> पाहन हौं तौ वही गिरि को जो धर्यो कर छत्र पुरंदर धारन।
> जो खग हौं तौ बसेरो करौं मिलि कालिंदी-कूल कदम्ब की डारन॥ १ ॥[2]

अर्थात्—यदि मर भी जाऊँ और मेरा पुनर्जन्म होनेवाला हो तो मेरी अभिलाषा है कि मानव-शरीर धारण करने पर मैं व्रजमंडल-स्थित गोकुल-गाँव के ग्वालों के ही साथ निवास करूँ; यदि पशु-योनि मिले तो नंद बाबा की गायों के साथ ही सदा चरता फिरूँ; यदि पक्षी होना मेरे लिए निश्चित हो तो यमुना के किनारे खड़े हुए कदंब-वृक्षों की डालों पर ही अपना घोंसला बनाऊँ और यदि पत्थर भी हो जाऊँ तो भी उस पवत (गोवर्द्धन-गिरि) का ही अंश वा शिलाखंड बनूँ जिसे मेरे प्रियतम श्रीकृष्ण ने कभी इन्द्र की मूसलधार वर्षा से व्रज को बचाने के लिए छाते की भाँति अपने हाथ में (वा उँगली पर) धारण किया था।

भक्त रसखान ने, अपने इष्टदेव के विषय में मीमांसा करते हुए, अपने अनुभवजन्य निर्णय का आभास नीचे लिखे सवैया-द्वारा अनोखे ढंग से ही दिया है—

> ब्रह्म मैं ढूँढ्यो पुरानन गानन, बेद रिचा सुनि चौगुने चायन।
> देख्यो सुन्यो कबहूँ न कितूँ, वह कैसे सरूप औ कैसे सुभायन॥
> टेरत हेरत हारि पर्यो रसखानि बतायो न लोग लुगायन।
> देखो दुरो वह कुञ्ज-कुटीर मैं बैठो पलोटत राधिका पायन॥२८॥[3]

अर्थात्—वैदिक ऋचाओं के आधार पर ब्रह्म का महत्त्व सुनकर मैं उसे पौराणिक गाथाओं तथा संगीत के भी सहारे कई ओर ढूँढ़ता फिरा, किन्तु कहीं पर भी मुझे उसके स्वरूप अथवा स्वभाव के विषय में कोई तथ्य अनुभव में नहीं आया। मैं खोजता व चिल्लाता

---

१. वही रस० घना०, पृ० १७। २. वही, पृ० १७। ३. वही, पृ० २२।

हुआ हारकर बैठ गया, किन्तु किसी स्त्री वा पुरुष ने मुझे उसका ठीक-ठीक परिचय नहीं दिया। अंत में अनेक प्रकार की उधेड़-बुन के पश्चात्, मैं अपने अनुभव द्वारा इसी परिणाम पर पहुँचा कि वास्तव में ब्रह्म की उपाधि धारण करनेवाला वही मेरा इष्टदेव है जिसका मैं व्रज के लता-मंडपों में छिपकर बैठे हुए एवं अपनी प्रियतमा राधिका के चरण दबाते हुए सच्चे प्रेमी के रूप में अनुभव किया करता हूँ।

रसखान की व्याख्या के अनुसार इसी कारण ब्रह्म प्रेममय तथा आनंद-स्वरूप है और वही उनका इष्टदेव भी है।

रसखान के प्रेम-संबंधी विचार बहुत ऊँचे हैं। अपने 'प्रेम-वाटिका' नामक ग्रंथ में उन्होंने प्रेम की महिमा गाते हुए लिखा है—

"प्रेम के बिना ज्ञान का गर्व करना व्यर्थ है। प्रेम ही श्रुति, स्मृति, पुराणादि सभी का सार है, यहाँ तक कि प्रेम के ही आधार पर विषयानंद एवं ब्रह्मानंद तक आश्रित हैं। प्रेम के बिना ज्ञान, कर्म, उपासनादि सभी कुछ सिवा अहंमन्यता के और कुछ भी नहीं हैं। प्रेम वह वस्तु है जिसका न जानना कुछ भी न जानने के बराबर है और जिसके जान लेने पर कोई ज्ञान शेष नहीं रह जाता। प्रेम हरि अथवा स्वयं ईश्वर का ही रूप है और इन दोनों में वही संबंध है जो धूप और सूर्य में देखा जाता है। प्रेम को पा लेने पर वैकुण्ठ क्या, स्वयं हरि तक की चाह नहीं रह जाती, क्योंकि सबको अपने अधीन रखनेवाले हरि भी प्रेम के अधीन हैं। प्रेम ही सब धर्मों से बढ़कर है और वही वास्तविक मुक्ति है। परंतु, यह सब होते हुए भी, प्रेम को विरला ही मनुष्य जानता है और इसका कारण यह है कि जगदीश एवं प्रेम— ये दोनों ही—जान लिये जाने पर भी समझ के परे और अकथनीय हैं। बहुत लोगों ने इसे रूपकों के द्वारा समझाने की चेष्टा की है और कहा है कि प्रेम, समुद्र की भाँति, अगम, अनुपम व अपरिमित है, अथवा प्रेम वह वारुणी है जिसे पीकर वरुणदेव जल के स्वामी हो गये तथा जिसके कारण विष-पान करने पर भी शिव की आज तक पूजा होती है। प्रेम वह दर्पण है जिसमें स्वयं अपना रूप भी विचित्र और अनभिज्ञ-सा ही दीख पड़ता है और यह वह फाँसी, तलवार, नेजा, भाला वा तीर है जिसकी मार की मिठास रोम-रोम में भर जाती है और जिसके कारण मरता हुआ भी प्राणी पुनर्जीवित हो जाता है, झुकता हुआ भी सँभल जाता है तथा एकदम नष्ट-भ्रष्ट हो चुकनेवाला भी पुन: उठ खड़ा हो जाता है। यह वह विचित्र खेल है जिसमें दो दिलों का मेल होता है और प्राणों तक की बाजी लगती है। यह एक विचित्र द्यूत-कर्म है।" इत्यादि।

परंतु प्रेम के तत्त्व को भली भाँति हृदयंगम करने के लिए उसकी उत्पत्ति का भी विवेचन कर लेना अत्यंत आवश्यक है। इसीलिए रसखान कहते हैं—

प्रेम श्रवण, कीर्त्तन तथा दर्शन से उत्पन्न होता है और वह शुद्ध अथवा अशुद्ध कहला-कर दो प्रकार का हुआ करता है। इन दोनों में मुख्य अंतर यह है कि अशुद्ध प्रेम स्वार्थ-

मूलक होता है और शुद्ध प्रेम निसर्गतः वा स्वाभाविक रूप से उत्पन्न होता है। शुद्ध प्रेम वही है जो—

> बिनु गुन जोबन रूप धन, बिनु स्वारथ हित जानि।
> सुद्ध, कामना तें रहित, प्रेम सकल रसखानि ॥१५॥[1]

और

> इक अंगी बिनु कारनहिं, इकरस सदा समान।
> गनै प्रियहिं सर्वस्व जो, सोई प्रेम प्रमान ॥२१॥[2]

अर्थात्—"गुण, यौवन, सौन्दर्य, धन अथवा किसी प्रकार की भी स्वार्थमयी कामना की जो अपेक्षा न करता हो और जो एकांगी, निष्कारण, एकरस वा एकरूप बना रहे; क्योंकि वस्तुतः ऐसे ही प्रेमवाला प्रेमी अपने प्रियतम को सर्वस्व समझ सकता है। शुद्ध प्रेम दंपति-सुख, विषयानुराग, निष्ठा तथा ध्यान, इन सबसे परे है। यहाँ तक कि मित्र, कलत्र, भ्राता वा पुत्र में उत्पन्न हुआ स्वाभाविक कहलानेवाला स्नेह भी पूर्ण रूप से विशुद्ध नहीं। 'प्रेम के मार्ग' की कठिनता का अनुभव कर लोग उसे कमलतंतु से पतला और अत्यंत कोमल कहते हुए भी, साथ ही, खड्ग की धार के समान तीक्ष्ण व कठोर भी ठहराया करते हैं। अतएव, इसपर सफलतापूर्वक निबहने के लिए यह आवश्यक है कि अपना निश्चित कार्य-क्रम, संदेह, लोक-लज्जा व शास्त्रोक्त विधि-निषेध आदि सभी बातों की तिलांजलि दे दी जाय।"

ऐसे प्रेमियों के उदाहरण में रसखान ने केवल प्रेमिका लैला तथा गोपियों के नाम लिये हैं और कहा है कि विशुद्ध प्रेम-रस की माधुरी को थोड़ा-बहुत उद्धव ने भी चखा था। विशुद्ध प्रेम का असली रूप उनकी दृष्टि में नितांत अलौकिक है।

## ३

रसखान ने गोपियों के प्रेम का वर्णन बड़ी तन्मयता के साथ किया है। कृष्ण किसी दिन, उनमें से किसी का भी नाम लेकर अपनी वंशी बजा देते हैं; कभी उनकी गली से चल निकलते हैं; कभी उनसे अवसर पाकर आँखें चार कर लेते हैं; कभी गोरस बेचते समय भेंट हो जाने पर थोड़ी-सी बतरस कर लेते हैं वा उन्हें देख तनिक मुस्करा-भर देते हैं, और इतने से ही वे बावली-सी हो जाती हैं और उनका प्रेम दिन-दूना रात-चौगुना, तब से बराबर, बढ़ता ही चला जाता है।

रसखान ने श्रीकृष्ण की बाल-लीला के अतिरिक्त रासलीला, होली एवं वंशी-वादन के विषय में भी अनेक पद्यों की रचना कर उनके द्वारा गोपियों का अलौकिक प्रेम दर्शाया है। उदाहरण के लिए वंशी-वादन के समय, उसके प्रभाव में आकर, अपना आवश्यक

---

१. 'रस० और घना०', पृ० १२। २. वही, पृ० १३।

काम-काज तक छोड़कर दौड़ पड़नेवाली गोपियों के विषय में, उन्हीं में से किसी के द्वारा, कहलाया है—

> दूध दुह्यो सीरो पर्‌यो, तातो न जमायो कर्‌यो;
> जामन दयो सो धर्‌यो धर्‌योई खटाइगो।
> आन हाथ आन पाइ, सब ही के तब हीं तें;
> जब ही तें रसखानि ताननि सुनाइगो॥
> ज्योंही नर त्योंही नारी, तैसी ये तरुन बारी;
> कहिये कहा री सब ब्रज बिललाइगो।
> जानिए न आली यह छोहरा जसोमति को;
> बाँसुरी बजाइगो कि बिष बगराइगो॥५३॥[१]

अर्थात्—दुहा हुआ दूध ठंडा वा बासी हो चला, औंटे हुए में जामन डालना रह गया, जामन जिसमें पड़ चुका था वह रक्खा-रक्खा खट्टा होने लगा—ये सभी काम तभी से अधूरे रह गये जब से उसने अपनी वंशी की तान छेड़ दी और प्रत्येक सुननेवाली के हाथ-पैर मानों और-के-और-से हो गये। स्त्रियों की ही कौन कहे, पुरुष तक भी, अर्थात् सारे ब्रजवासी, बिलाले बन गये। पता नहीं चलता कि इस असाधारण दशा का कारण क्या है? अनुमान तो यह है कि उस यशोदा के लड़के ने वंशी नहीं बजाई, बल्कि उसी बहाने सारे ब्रजमंडल में विष फैला दिया।

इस वंशी-वादन के द्वारा उत्पन्न हुए प्रेम के परिणाम का अनुभव, अपने विषय में, कोई इस प्रकार भी बतलाती है—

> मेरो सुभाव चितैबे को माइ री, लाल निहारि कै बंसी बजाई।
> वा दिन तें मोहि लागी ठगौरी सी, लोग कहैं कोउ बावरी आई॥
> यों रसखानि घिर्‌यो सिगरो ब्रज, जानत वे कि मेरो जियराई।
> जो कोउ चाहै भलौ अपनौ तौ, सनेह न काहू सों कीजियो माई॥८०॥[२]

अर्थात्—मेरा स्वभाव इधर-उधर देखने का ठहरा ही, उधर मुझे ही लक्ष्य कर उसने वंशी भी बजा दी, बस मुझे उसी समय से कुछ टोना वा जादू-सा लग गया और मैं सबके बीच पगली कहलाकर प्रसिद्ध हो गई। ब्रजमंडल के अंतर्गत अनेक स्त्री-पुरुष रहा करते हैं, किन्तु मेरे और उसके बीच के संबंध का रहस्य किसी को भी ज्ञात नहीं—मानों इसे वही जानता है या मेरा हृदय इससे परिचित है। मेरा तो यह कहना है कि यदि कोई अपना भला चाहता हो, तो उसे किसी के साथ कभी प्रेम नहीं करना चाहिए।

कारण यह है कि श्रीकृष्ण के प्रेम में पग जाने पर गोपियाँ उनके नितांत वंश में हो

---

१ 'रस० घना०', पृ० २६। २ वही, पृ० ३३।

जाती हैं और उनके लिए सभी कुछ करने को उद्यत हैं वे तक कह डालती हैं कि—

चेरिय तो जु गुपाल रच्यो तौ चलौ री सबै मिलि री कहावैं ॥ ॥[1]

अर्थात्—प्रियतम यदि अच्छा समझे तो चलो सब लो दासी ही ल लगें। उसके लिए कुल की प्रतिष्ठा का खो देना कौन-सी बड़ी बात है!

४

रसखान हिन्दुओं के धार्मिक ग्रन्थों से बहुत-कुछ परिचित जान पड़ते हैं और इन्होंने उनकी संस्कृति की बातों को भी भली भाँति समझा है। इन्होंने, हिन्दी के हिन्दू कवियों के समान ही, एकाध पद्य शिव तथा गंगा की स्तुति का विषय लेकर भी लिखे हैं, जो साधारणत: अच्छे हैं, परन्तु इनकी किसी भी उपलब्ध रचना पर इस्लाम धर्म का कदाचित् कोई भी प्रभाव देखने को नहीं मिलेगा। ये साहित्य-संबंधी नियमों तथा अंगों के भी जानकार जान पड़ते हैं और इनके 'सुजान रसखान' नामक पद्य-संग्रह की कई एक शृङ्गार-रस की रचनाएँ कोरे शृङ्गार-भाव से ही संबंध रखती हैं। दो-चार स्थलों पर तो उनमें अश्लीलता तक के भाव स्पष्ट दीख पड़ते हैं। परन्तु; सब कुछ होते हुए भी, रसखान एक विशुद्ध प्रेमी भक्त ही जान पड़ते हैं और इनकी प्रेमाभक्ति-भरी रचनाएँ ही वास्तव में सबसे अधिक मनोहारिणी बनकर उतरी हैं। इनके प्रेम-रस-भरे भाव अंतस्तल से, किसी प्राकृतिक झरने की धारा के समान, स्वभावत: निकलकर प्रवाहित हुए हैं—और, इनकी तन्मयता के कारण, उनमें इतनी मादकता आ गई है कि पढ़ने वा सुननेवाला उनसे प्रभावित हुए बिना रह ही नहीं सकता।

इनके सवैये तो मानों साँचे में ढले हुए-से सुगढ़ और सुन्दर बन गये हैं। इनकी भाषा मँजी हुई है और उसमें व्यर्थ प्रयोगों की अपेक्षा व्रजभाषा के चालू मुहावरों के ही अधिक आने से प्रसाद-गुण का अद्भुत चमत्कार भी दीखता है। इनकी कविता में प्रयुक्त यमकों व अनुप्रासों द्वारा कदाचित् ही कहीं कृत्रिमता की गंध आई हो। इनकी रचनाएँ, कवित्त और सवैये की पद्धति के अनुसार बनी होने पर भी, किसी के पदों से घटकर 'गाने की चीज' नहीं कहला सकतीं।

अंत में यहाँ पर इनकी पाँच और सुन्दर कविताएँ हम उद्धृत कर देते हैं—

छीर जो चाहत चीर गहैं एजू लेहु न केतक छीर अचैहौ।
चाखन के मिस माखन माँगत खाहु न माखन केतिक खैहौ॥
जानत हौ जिय की रसखानि सु काहे को एतिक बात बढ़ैहौ।
गोरस के मिस जो रस चाहत सो रस कान्ह जू नेकु न पैहौ॥८८॥[2]

---

१ 'रस० घना०', पृ० ३७।  २ वही, पृ० ३४-५

दानी भए नए माँगत दान सुनै जु पै कंस तो बाँधि के जैहौ।
रोकत हौ बन मैं रसखानि पसारत हाथ घनौ दुख पैहौ॥
टूटे छरा बछरादिक गोधन जो धन है सु सबै धन दैहौ।
जैहै अभूषन काहू सखी को तो मोल छला के लला न बिकैहौ॥६१॥[1]

मोर पखा सिर ऊपर राखि हौं गुञ्ज की माल गरें पहिरौंगी।
ओढ़ि पितंबर लै लकुटी बन गोधन ग्वारनि संग फिरौंगी॥
भावतो वोहि मेरो रसखानि सों तेरे कहे सब स्वाँग करौंगी।
या मुरली मुरलीधर की अधरान धरी अधरा न धरौंगी॥३॥[2]

कानन दै अँगुरी रहिबो जब हीं मुरली धुनि मंद बजैहै।
मोहनी तानन सों रसखान अटा चढ़ि गोधन गैहै तो गैहै॥
हेरि कहौं सिगरे ब्रजलोगनि काल्हि कोऊ कितनो समुझैहै।
माइ री वा मुख की मुसकानि सम्हारी न जैहै न जैहै न जैहै॥५६॥[3]

परिणाम-स्वरूप अपनी आँखों की दशा का वर्णन करती हुई किसी गोपी के द्वारा कवि ने कहलाया है—

उनहीं के सनेहन सानी रहैं, उनहीं के जु नेह दिवानी रहैं।
उनहीं की सुनें न औ बैन त्यों सैन सों चैन अनेकन ठानी रहैं॥
उनहीं सँग डोलन में रसखानि, सबै सुखसिन्धु अघानी रहैं।
उनहीं बिन ज्यों जलहीन ह्वै मीन-सी आँखि मेरी अँसुवानी रहैं॥३१॥[4]

अर्थात्—मेरी आँखों की विचित्र दशा हो गई है—ये उस प्रियतम के ही स्नेह में सदा सनी रहती हैं, उसीके प्रेम की पगली बनी रहती हैं, उसीकी बातों वा संकेत-मात्र के भी सहारे अनेक प्रकार का आनंद लूटा करती हैं, उसीके साथ रहने में अपने को सारे सुखों के समुद्र में निमग्न हुई समझा करती हैं, और यदि उससे किसी प्रकार का वियोग हो गया तो जल से बिछुड़ी हुई मछली की भाँति बेचैन होकर सर्वदा आँसू बहाया करती हैं।

गोपियाँ, वास्तव में, श्रीकृष्ण को अपना जीवनाधार वा सर्वस्व तक मान बैठी हैं। उस प्रियतम के अतिरिक्त उनका अन्य आश्रय कोई भी नहीं है। उनका कहना है—

प्रान वही जु रहैं रिझि वा पर रूप वही जिहि वाहि रिझायो।
सीस वही जिन वे परसे पद अंक वही जिन वा परसायो॥
दूध वही जु दुहायो री वाहि दही सु सही जु वही ढरकायो।
और कहाँ लौं कहौं रसखानि री भाव वही जु वही मन भायो॥१०२॥[5]

अर्थात्—जितनी भी अपनी वस्तुएँ हैं, उन सभी का मूल्य वा महत्त्व उस एक

---

१ 'रस० धना०', पृ० ३४-५। २ वही, पृ० १७। ३ वही, पृ० २७।
४ वही, पृ० २३। ५ वही, पृ० ३७।

प्रियतम के संबंध पर ही निर्भर है, अन्यथा वे किसी भी काम की नहीं। प्राण वे ही सच्चे हैं जो उसपर रीझना जानते हों, रूप वही वास्तविक है जिसने उसे अपनी ओर आकृष्ट कर रक्खा हो, सिर का महत्त्व इसी में है कि वह उसके चरण-कमलों का स्पर्श कर ले, अंक वही है जिसने उसको कभी आलिंगन के समय संसर्ग में लाकर अपनाने का अवसर दिया हो, दूध का असली होना इसी बात पर निर्भर है कि उसे उसीने दुहाया है और दही भी उतना ही तक मधुर और विशुद्ध है जितना उसने खेल में उँड़ेल दिया है ; और तो क्या, हमारे आंतरिक भाव तक, वहीं तक, वास्तविक कहलाने योग्य हैं जहाँ तक वे उसे पसंद हों।

गोपियाँ, इसी कारण, कृष्ण के लिए अपने कुल की मर्यादा तक का उल्लंघन करते समय तनिक भी नहीं हिचकतीं। जब सबकी दशा प्राय: एक-सी ही ठहरी, तब एक दूसरी को रोकनेवाली भी किस प्रकार हो सकती है ? सब-की-सब कृष्ण के हाथों बिकी हुई-सी बनकर उन्मत्त हो डोलती फिरती हैं। जैसे—

> जा दिन तें निरख्यो नँदनंदन कानि तजी कुल बंधन छूट्यौ।
> चारु बिलोकनि की निसि मार सम्हार गई मन मार ने लूट्यौ ॥
> सागर को सरिता जिमि धावति रोकि रहे कुल को पुल टूट्यौ।
> मत्त भयो मन संग फिरै रसखानि सरूप सुधारस घूट्यौ ॥२४॥[1]

अर्थात्—सर्व-प्रथम दिवस के दर्शन द्वारा ही प्रभावित होकर उन्होंने अपने कुल की लाज और मर्यादा का एकदम परित्याग कर दिया, उसकी सुन्दर चितवन के फेर में पड़कर उनका मन लुट गया और उसके पीछे वे वैसे ही वेग के साथ दौड़ पड़ीं जैसे कोई नदी समुद्र की ओर बह चली हो ; जैसे नदी की बाढ़ आगे का पुल तोड़ डालती है वैसे ही उन्होंने अपनी कौटुम्बिक अड़चनों की उपेक्षा कर दी और उसके सौन्दर्यमद से मत्त हो उनका मन बहक में पड़ गया।

वास्तव में श्रीकृष्ण का स्वरूप ही ऐसा है जिसपर गोपियाँ, स्वभावत:, लट्टू हो जाती हैं। रसखान ने उसकी एक झलक अपने एक सवैया में इस प्रकार देने की चेष्टा की है—एक गोपी अपनी सखी से कहती है—

> सोहत है चँदवा सिर मौर के जैसियै सुन्दर पाग कसी है।
> तैसियै गोरज भाल बिराजति जैसी हियै बनमाल लसी है ॥
> रसखानि बिलोकत बौरी भई, दृग मूँदि कै ग्वालि पुकारि हँसी है।
> खोलि री घूँघट, खोलौं कहा, वह मूरति नैनन माँझ बसी है ॥२१॥[2]

अर्थात्—श्यामसुन्दर का सौन्दर्य देखते ही प्रमिका गोपी ने अपने नेत्र बंद कर लिये और वह पगली-सी हो गई। अब उसे घूँघट उठाने की आवश्यकता नहीं। मोहिनी

---

१ 'रस० घना०', पृ० २१। २ वही, पृ० २१।

मूर्ति ने अब उसकी पलकों के भीतर घर कर लिया है—उसने श्यामसुन्दर के सिर पर लगी हुई मोर-चंद्रिका की कलँगी, सुन्दर पाग, ललाट पर दिये हुए गोरजी चंदन एवं वक्षःस्थल पर पड़ी हुई वनमाला का जीता-जागता चित्र अपनी आँखों में स्थायी रूप से अंकित कर लिया है; उसे बाहर देखने की आवश्यकता ही क्या है?

गोपियाँ इस बात को पूरी तरह से जान गई हैं कि—

माइ की अँटक चौलौं, सासु की हटक तौलौं,
देखी ना लटक मेरे दूलह कन्हैया की ॥७६॥[1]

अर्थात्—अपनी माँ की ओर से बाधा तभी तक पड़ सकती है और सास भी तभी तक रुकावट डाल सकती है जब तक किसी ने उस प्रियतम कृष्ण के त्रिभंगी स्वरूप को प्रत्यक्ष नहीं कर लिया है। उसे साक्षात् अनुभव में ला चुकने पर तो ऐसे प्रश्नों तक का उठना असंभव-सा है।

रसखान ने श्रीकृष्ण के बालस्वरूप का भी सुन्दर चित्र खींचने का प्रयत्न किया है और एकाध स्थलों पर दिखलाया है कि गोपियाँ किस प्रकार उनके इस रूप पर भी मुग्ध रहा करती थीं। बाल-गोपाल का वर्णन करती हुई कोई गोपी अपनी सखी से इस प्रकार कहती है—

धूर भरे अति सोभित स्याम जू, तैसी बनी सिर सुन्दर चोटी।
खेलत खात फिरैं अँगना पग पैजनी बाजति पीरी कछोटी॥
वा छबि को रसखानि बिलोकत, वारत काम-कला निज कोटी।
काग के भाग बड़े सजनी, हरि-हाथ सों लै गयो माखन रोटी॥१८॥[2]

अर्थात्—बाल-गोपाल के सारे अंगों में धूल लगी है, सिर पर सुन्दर चोटी गुही हुई है, पैरों में पैंजनी शब्द करती है और कटि में पीतांबर की छोटी कछनी पड़ी है। उस सौन्दर्य की सीमामयी मोहिनी मूर्त्ति के समक्ष स्वयं कामदेव तक अपनी सारी कलाएँ न्योछावर करने पर तैयार है। अतएव, धन्य भाग उस कौए का है जो उसके निकट जाकर उसके कोमल करों से माखन से चुपड़ी हुई रोटी छीन लाया है।

ऐसे ही सुन्दर बालगोविन्द को गोपियाँ, आनंद-मग्न होकर, कभी-कभी अपनी क्रीड़ा की सामग्री भी बना लिया करती हैं। और, यह न जानती हुई कि वह वास्तव में उस ब्रह्म का प्रतिरूप है जिसे शेष—गणेशादि अपने ध्यान में लाने का निरंतर प्रयत्न किया करते हैं, जिसे स्वयं वेद तक अनादि, अनंत, अखंड आदि बतलाया करते हैं तथा जिसका नारद, शुक, व्यास आदि गान करते-करते भी पार नहीं पाते हैं—

ताहि अहीर की छोहरियाँ, छछिया भरि छाछ पै नाच नचावैं ॥३२॥[3]

---

१ 'रस० घना०', पृ० ३२।   २ वही, पृ० २०।   ३ वही, पृ० २३।

अर्थात्—साधारण ग्वाल-गृहों की लड़कियाँ होती हुईं भी, उसे, केवल थोड़ी-सी छाँछ देने का लालच दिखलाकर, बहुधा कई प्रकार के नाच नचाया करती हैं।

एरी आजु काल्हि सब लोक-लाज त्यागि दोऊ,
सीखे हैं सबै विधि सनेह सरसाइबो।
यह रसखान दिना द्वै में बात फैलि जैहै :
कहाँ लौं सयानी चंदा हाथन दुराइबो ॥
आजु हौं निहार्यो बीर निपट कलिन्दी तीर ;
दोउन को दोउन सौं मुरि मुसक्याइबो।
दोऊ परैं पैयाँ दोऊ लेत हैं बलैयाँ ;
इन्हें भूलि गईं गैयाँ उन्हैं गागर उठाइबो ॥६०॥

---

# श्रीराजेन्द्रप्रसादजी के लिए सादर भेंट

डॉक्टर हीरानन्द शास्त्री, डाइरेक्टर आफ आर्कियालॉजी, बरौदा-राज्य

श्री राजेन्द्रप्रसादजी से मैं एक ही बार मिला और वह भी पंद्रह-बीस मिनट के लिए। इस थोड़े-से समय में जो बातें हुईं, उनसे मैं पर्याप्त रूप से प्रभावित हुआ। उनकी साधु-शीलता, उनका सौजन्य, उनकी बुद्धिमत्ता, उनका जाति-प्रेम, निरभिमान, सादा जीवन बात-बात में टपकता था। उनके लिए जितना आदर उस समय मेरे मन में उत्पन्न हुआ वह वैसा ही अब भी विद्यमान है, और मैं उन्हें एक पुरुष-रत्न मानता हूँ। इसी आदर के कारण मैं निम्नलिखित पंक्तियाँ उनको उपहार-रूप में प्रस्तुत कर रहा हूँ।

हम सब देशवासियों का—विशेषकर हिन्दुओं का—कर्त्तव्य है कि श्रीराजेन्द्रप्रसाद-जैसे महापुरुषों का सदा ही सत्कार करते रहें और उनके सदाचरण का अनुकरण करें।

भारतवर्ष में 'श्रेष्ठ' पुरुष को आदर देने की अथवा 'श्रेष्ठ' पुरुष को परमोच्च आसन पर स्थापित करने की प्रथा प्रचलित थी—इसका प्रमाण हमें महाभारत में स्पष्ट रूप में मिल जाता है। युधिष्ठिर ने जब राजसूय-यज्ञ किया, तो प्रश्न उठा कि उस समय सबमें 'अर्हत्तम' (पूजनीय) कौन है और कौन उत्तम अर्घ्य के योग्य है—

कस्मै भवान् मन्यतेऽर्घ्यमेकस्मै कुरुनन्दन
उपनीयमानं युक्तम्.................

युधिष्ठिर के ऐसा पूछने पर भीष्मपितामह ने कहा—

एष ह्येषां समस्तानां तेजोबलपराक्रमैः ।
मध्ये तपन्निवाभाति...............
भासितं ह्लादितं चैव कृष्णेनेदं......

अर्थात् श्रीकृष्ण ही इस समय सत्कार के योग्य हैं । और, उनके ( भीष्म के ) आदेश से सहदेव ने श्रीकृष्ण को उत्तम अर्घ्य भेंट किया ।

तस्मै भीष्माभ्यनुज्ञातः सहदेवः प्रतापवान् ।
उपजह्रेऽथ विधिवद्वार्ष्णेयायार्घ्यमुत्तमम् ॥ ( सभापर्व, अ० ३६ )

इस समय भी प्रायः इसी प्रकार का प्रश्न उपस्थित हुआ है । आजकल राष्ट्रीय हलचल के रूप में राजसूय-यज्ञ ही तो चल रहा है, और मैं साहस करके कह रहा हूँ कि देशरत्न बाबू राजेन्द्रप्रसाद इस अर्घ्य के सर्वथा योग्य हैं । मेरा यह कथन नहीं कि अन्य महापुरुष इसके योग्य नहीं । मैं तो केवल इस प्रस्तुत समय को सम्मुख रखके ऐसा कह रहा हूँ । मेरा 'एकस्मै' शब्द पर ध्यान है । अन्यान्य महात्मा अपने-अपने स्थान में सब ही पूजनीय हैं । मेरा यह भी कथन नहीं कि श्रीराजेन्द्रप्रसादजी श्रीकृष्ण के बराबर हैं । दृष्टान्त का एक ही अङ्ग लिया जाता है । उत्तम अर्घ्य के स्थान की ही तुलना है—एतदर्थ ही मैं यह भेंट अर्पित कर रहा हूँ ।

श्रीराजेन्द्रप्रसादजी को मैं एक वीर पुरुष मान रहा हूँ । साधारण रूप से वीर चार प्रकार के होते हैं—( १ ) दानवीर, ( २ ) धर्मवीर, ( ३ ) युद्धवीर और ( ४ ) दयावीर—'वीरः दानधर्मयुद्धैर्दयया च समन्वितश्चतुर्धा स्यात् ।' 'युद्ध' को छोड़कर इनमें शेष सब गुण हैं—युद्ध का तो समय ही नहीं है ।

'कारलाइल' ने ऐसे वीरों को और रूप से उपस्थित किया है—

( १ ) हीरो ऐज डिविनिटी ( Hero as Divinity ), ( २ ) हीरो ऐज प्रौफेट् ( Hero as Prophet ), ( ३ ) हीरो ऐज पोयट ( Hero as Poet ), ( ४ ) हीरो ऐज प्रिस्ट ( Hero as Priest ), ( ५ ) हीरो ऐज मैन आव लेटर्स ( Hero as man of letters ) , ( ६ ) हीरो ऐज किंग ( Hero as King ) ।

उसके विचार से छः प्रकार के वीर होते हैं, जो पूजनीय होते हैं । हम यदि श्रीराजेन्द्रप्रसादजी की जीवनी पर दृष्टि डालें तो बीज-रूप में बहुत-से गुण इन भेदों के भी उनमें विद्यमान मिलेंगे । हमारा यह कर्त्तव्य है, धर्म है, कि इसी कारण उनकी पूजा की जाय । जिस जाति में अपने वीरों की पूजा नहीं होती, वह जाति उन्नत नहीं रह सकती—'वीरपूजन' ( Hero Worship ) से वह बढ़ेगी और अपने धर्म का पालन करेगी—अन्यथा उसपर कृतघ्नता का कलंक लग जायगा ।

इन्हीं शब्दों के रूप में श्री देशरत्न राजेन्द्रप्रसादजी को मैं 'उत्तम अर्घ्य' भेंट करता हूँ, और यही इस समय 'गामर्घ्यं मधुपर्कम्' समझना चाहिए ।

बरौदा ; १४-११-४१ ]

# व्यावहारिक जीवन में मानस-शास्त्र

डॉक्टर दुर्गाशंकर नागर, 'कल्पवृक्ष'—संपादक, उज्जैन ( मालवा )

मानस-शास्त्र मन के विविध व्यतिकर और मन के स्वरूप के निर्णय करने का शास्त्र है। मन के विविध व्यापार, विविध नियम, क्रिया-शक्ति इत्यादि का शास्त्रीय पद्धति से विचार करना मानस-शास्त्र का उद्देश्य है। मन के बाहर और अंतर-प्रदेश की विविध मानसिक अवस्था का—इच्छा, आवेश, भाव, तर्क, ज्ञान, निश्चय, संकल्प; इसी प्रकार के अन्य मानस-व्यतिकरों का—विचार करना ही मानस-शास्त्र है।

मानस-शास्त्र की अबतक कल्पनामय प्रदेश में सैद्धांतिक चर्चा थी ; किन्तु इस बीसवीं शताब्दी में विचार-बल को व्यवहार और उपयोग में लाने का जो प्रयत्न किया गया है, उससे मानस-शास्त्र के सिद्धान्तों को मनुष्य नित्य-जीवन में आचरण में लाकर अपना और दूसरों का हित और कल्याण कर सकता है। हम यहाँ मानस-शास्त्र की सैद्धांतिक (Theoretical) चर्चा का विवेचन कर अर्वाचीन मानस-शास्त्र की व्यवहारोपयोगिता पर ही विचार करेंगे। अर्वाचीन मानस-शास्त्र के सिद्धांत हमारे जीवन को उत्कृष्ट और उच्च बनाने में किस प्रकार सहायक हैं ; और किस प्रकार हम उसको उपयोग में ला सकते हैं, यह बतलाना ही इस लेख का आशय है।

हम बिना विचार या कर्म के एक क्षण भी स्थिर नहीं रहते। कभी दुःख का, कभी सुख का और कभी आनंद का भान करते हैं। मानव-जीवन में प्रतिक्षण अनेकानेक विचार, घटना और कर्म होते रहते हैं। ये सब बातें जिस कारण से पैदा होती हैं, उसे चित्त या चेतना कहते हैं। स्मृति, कल्पना, विचार, सुख-दुःख, प्रेम, भय आदि को चित्त-विकार या चित्त-वृत्ति कहते हैं।

मन एक गुप्त वस्तु है; मन की वृत्तियों का अध्ययन करना ही मानस-शास्त्र का उद्देश्य है। 'मन एव मनुष्याणां कारणं बन्धमोक्षयोः'—मन ही मनुष्य के बंधन और मोक्ष का कारण है। चित्त-वृत्ति के तीन व्यापार हैं—ज्ञान, विकार और संकल्प। मानस-शास्त्र का अध्ययन करने के लिए मनन, निरीक्षण और परीक्षा—इन तीन साधनों का उपयोग आवश्यक है।

( १ ) स्पर्शेन्द्रिय, ( २ ) दृष्टि, ( ३ ) घ्राणेन्द्रिय, ( ४ ) स्वादेन्द्रिय ( जिह्वा ), ( ५ ) श्रवणेन्द्रिय—ये पाँचों ज्ञानेन्द्रियाँ, ज्ञान-तंतु द्वारा, बाह्य जगत् का ज्ञान मन को पहुँचाती हैं। इन पंच ज्ञानेन्द्रियों पर ही मन का अस्तित्व है। इन्द्रियों के द्वारा ही मन को प्रत्यक्ष

ज्ञान होता है। मन के विकास का आधार, बाह्य जगत् से इन्द्रियों द्वारा जो संस्कार अंकित होते हैं उनपर, निर्भर है।

'हैल्म होल्टज' नामक मानस-शास्त्री कहता है कि इन्द्रियाँ संस्कार ग्रहण कर प्रत्यक्ष अथवा परोक्ष रीति से मनुष्य के ज्ञान में वृद्धि करती हैं और मानसिक शक्तियों के विकास में उत्तेजना देती हैं।

'के' नामक मानस-शास्त्री का कथन है कि इन्द्रियाँ मन को बाहरी जगत् का ज्ञान कराने के लिए साधन हैं। बाहरी जगत् के संस्कार ग्रहण करने के द्वार-रूप पंच ज्ञानेन्द्रियाँ ही हैं—(१) स्पर्शेन्द्रिय, (२) नेत्रेन्द्रिय, (३) श्रोत्रेन्द्रिय, (४) घ्राणेन्द्रिय, (५) रसेन्द्रिय।

पाश्चात्य विद्वान् स्पर्शेन्द्रिय के दो स्वरूप मानते हैं। कई तो भान करनेवाली इन्द्रिय (Feeling) नामकरण कर स्पर्शेन्द्रिय के समान ही इसकी गणना करते हैं। और, अन्य कई इन्हें स्पर्शेन्द्रिय (Sense of Touch) के नाम से संबोधित करते हैं।

आरम्भ में, सर्वप्रथम, स्पर्श का ज्ञान करानेवाली इन्द्रिय प्रकट हुई; तत्पश्चात् अन्य इन्द्रियों का उससे विकास हुआ है। बाहरी जगत् के पदार्थों के द्रव्यात्मक अणु गतिमान् होते हैं। हमारी ज्ञानेन्द्रिय का जो भाग संस्कार-ग्रहण-शील होता है, उस भाग से संबंध होने पर, उस स्थान के ज्ञान-तंतु व्यापार करने लगते हैं और मस्तिष्क में जाकर उसका प्रभाव उत्पन्न करते हैं। बाहरी जगत् पर, हमारे ज्ञान-तंतु-व्यूह पर असर करने का साधन-मात्र गति (Motion) ही है। प्रकाश गति है, ध्वनि गति है, उष्णा गति है, स्पर्श भी गति है। स्वाद, सुगंध आदि सब गति ही हैं। इन्द्रियों को जगत् का भान-ज्ञान, संसार के अणुओं की विविध प्रकार की गति के कारण, उस गति के परिमाण में ही, होता है। इन विविध गतियों को हमारे ज्ञान-तंतु-व्यूह ही समझ सकते हैं, और उस गति को ग्रहण कर मन में अनुभव पैदा करते हैं।

मस्तिष्क में ही भान का अनुभव होता है। इसे ही विज्ञान-वृत्ति का प्रदेश अथवा 'बाह्य मन' कहते हैं। 'बाह्य मन' बाह्य-जगत् का अवलंबन कर समग्र व्यवहार करता है।* बाह्य इन्द्रियों की जब सहायता मिलती है, तब ही बाह्य मन अपना व्यापार कर सकता है। मृदु, कठिन, उष्ण, शीत, चिकना, रुखड़ा आदि स्पर्श-ज्ञान के लिए त्वगेन्द्रिय की अपेक्षा रहती है। मधुर, तिक्त आदि स्वाद के लिए रसनेन्द्रिय की आवश्यकता है। शब्द के अनुभव के लिए श्रोत्र की, गंध के अनुभव के लिए घ्राणेन्द्रिय की अपेक्षा है। बाह्य मन का खास व्यापार तर्क, अनुमान आदि है। मन की बहिर्मुख दशा ही बाह्य मन है। बाह्य मन का स्थान मस्तिष्क है।

अर्वाचीन मानस-शास्त्री, विज्ञान-वृत्ति-प्रदेश के सिवा मन के और भी भाग बतलाते हैं। अर्वाचीन मानस-शास्त्र की दृष्टि से अचेतन मन (अन्तर्मन) की एक भूमिका अथवा प्रदेश है। वहाँ प्रत्येक व्यक्ति के भूतकाल के संस्कार तथा समग्र मनुष्य-जाति के असंख्य

---

* बाह्य मन इन्द्रियों के द्वारा ही बाह्य जगत् का अनुभव करता है। ले०

प्रकार के संस्कार एक हुए हैं। और, ये परिपक्व संस्कार प्रेरणा-बुद्धि ( Instinct ) या स्वाभाविक भान के रूप में प्रकट होते हैं। शरीर के बहुत-से व्यापार, जो हमारी इच्छा के बिना ही होते रहते हैं, अंतर्मन के द्वारा ही होते हैं। हृदय की धड़कन, श्वास-प्रश्वास की क्रिया, पाचनक्रिया, रुधिराभिसरण एवं अन्य हजारों शारीरिक क्रियाएँ—सब अचेतन मन की प्रेरणा से ही होती हैं। आवेश, भावोद्वेग, स्मृति, अन्तस्फुरण और प्रतिभा—ये सब अन्तर्मन के आश्रित हैं।

दूसरा भाग बाह्य मन अथवा चेतन मन है। चेतन मन पुरुषार्थ करनेवाला है। पुरुषार्थ-रूप बीज के उत्पन्न होने की और फल-रूप में प्रकट होने की भूमि अन्तर्मन है। चेतन मन की प्रत्येक क्रिया अचेतन मन ( अन्तर्मन ) में पड़ती है और फलरूप होकर बाहर प्रकट होती है। चेतन मन आम बोता है, तो अचेतन मन आम प्रकट करता है। चेतन मन बबूल बोता है, तो अचेतन मन काँटे उत्पन्न करता है। चेतन मन जैसी क्रिया करता है, वैसी ही प्रतिक्रिया अचेतन मन करता है। अचेतन मन असंख्य क्रियाओं के संस्कारों का कोष है। चेतन मन प्रतिक्षण क्रिया करता है और उनके संस्कारों को अचेतन मन पर अङ्कित करता है।

जीवन में क्या करना चाहिए, इसका निर्णय चेतन मन करता है और अचेतन मन क्रिया में आवश्यक शारीरिक बल तथा मानसिक बल देता है।

अचेतन मन अथवा अन्तर्मन, जिसका हमें जाग्रत अवस्था में स्पष्ट भान नहीं होता, हमारे भीतर रहनेवाली एक अगम्य महान् सत्ता है। यह सत्ता सूक्ष्म और अदृष्ट है।

मनुष्य शारीरिक, मानसिक या आध्यात्मिक—कोई भी— सामर्थ्य जो बाहर प्रकट करता है उन सबका संस्कार चेतन मन प्रथम अचेतन मन पर अंकित करता है। चेतन मन, अचेतन मन में, चाहे जो भी संस्कार डालने में समर्थ है।

आरोग्य, बुद्धि, बल, प्रतिभा, आनंद, उत्साह, महत्ता आदि विचारों के यथार्थ संस्कार अन्तर्मन पर अंकित कराने से अल्प समय में ही मनुष्य अपने जीवन में उनको प्रकट कर सकता है।

इस विश्व में मनुष्य के लिए कोई भी बात असम्भव नहीं है। उसका मानसिक अन्तर-प्रदेश अमर्यादित है। सर्वोत्तम अभ्युदय की अखूट सामग्री उसमें विद्यमान है। इसलिए मनुष्य जैसा बनना चाहता है, वैसा ही बन सकता है। और, यह उसकी कुंजी 'अन्तर्मन' को अपनी इच्छा के अनुकूल चलाने—और अपनी इच्छा के संस्कारों को उस पर दृढ़ता से अंकित करने—पर निर्भर है।

हमलोगों के भीतर ही एक केन्द्र है, जहाँ पूर्ण रूप से सत्य विद्यमान है। अन्तःकरण के द्वार को खोलने की आवश्यकता है। अपने बाहर दूसरी जगह प्रकाश और ज्ञान खोजने की आवश्यकता नहीं है। सर्वोत्तम अभ्युदय प्राप्त करने की कला अपने भीतर ही प्रवेश करना है। यही बतलाना इस लेख का लक्ष्य है।

उज्जैन, २२—११—४१ ]

# संस्मरण

### डॉक्टर भगवान् दास, काशी

श्रीराजेन्द्रप्रसादजी से मिलने का और वार्त्तालाप करने का सौभाग्य मुझे कम ही बेर प्राप्त हुआ। दो-तीन बार तो स्वयं मेरे निवासस्थान पर, काशी में, दया करके पधारे थे—एक बेर नवम्बर सन् १६३२ में, जब अछूतोद्धार की लहर देश भर में उठी थी, तब स्वयं मुझे छपरा नगर लिवा ले गये थे, जिस छपरा जनपद में आपका जन्म-ग्राम 'जीरादेई' है। उस अवसर पर आपने महाजन-समागम में सभापति का आसन ग्रहण किया था, और यद्यपि मैं दो घंटे तक कुछ बोलता रहा ( जिसपर मुझे स्वयं बहुत आश्चर्य हो रहा था, क्योंकि मुझे ऐसी सार्वजनिक सभाओं में, बिना लिखे पत्र के, बोलने का अभ्यास तनिक भी नहीं था ), ध्यान से सुनते रहे। उसी अवसर पर इनके बड़े भाई महेन्द्रप्रसादजी का, और इनके परम मित्र और राजनीतिक कार्यों में पुनः-पुनः सत्याग्रह के हेतु कारावासों में साथी श्रीमथुराप्रसादजी का भी दर्शन हुआ। श्रीमहेन्द्रप्रसादजी का, अभी थोड़े ही वर्ष हुए, देहान्त हो गया—इन्हीं के नाम पर छपरा में 'महेन्द्रमन्दिर' नामक नाट्यशाला है।

इस बात का मुझे बहुत सन्तोष है कि उक्त मेरे भाषण से महात्माजी बहुत प्रसन्न हुए और उसके दो-दो संस्करण, कई सहस्र प्रतियों के, छपवाकर सब बड़े नगरों और ग्रामों में बँटवाये।

इधर तो प्रायः दो-तीन वर्षों से श्रीराजेन्द्रप्रसादजी का दर्शन नहीं हुआ। आपने जेल में बड़े परिश्रम से 'इण्डिया डिवाइडेड' नाम की बहुत उत्तम पुस्तक लिखी और उसकी एक प्रति, प्रीति के शब्दों सहित,मुझे दी। पर दुःख है कि उस महापरिश्रम को पाकिस्तानी गवर्नर-जनरल के अहंकारोन्माद ने व्यर्थ कर दिया और समग्र भारत को रक्त की नदी में डुबा दिया—चारों ओर घोर नरक मचवा दिया और मचवा रहा है।

आप बड़े उत्तम पुरुष हैं—नितान्त सौम्य, शान्त, सचमुच अहिंसावादी हैं ( यद्यपि इस विषय में आपसे तथा गान्धीजी से भी सदा मेरा वैमत्य रहा; क्योंकि भगवान् मनु और श्रीकृष्णावतार तथा परम विद्वद्वर श्री लोकमान्य तिलकजी का अनुयायी हूँ—'शठं प्रति शठं कुर्यात् , सादरं प्रति सादरं')।

राजेन्द्रप्रसादजी, 'महात्मा' के ऐसे ही, जिनके ये नितान्त भक्त रहे, 'अजातशत्रु' हैं। आपसे राजनीतिक विषयों में विरोध करनेवाले भी, भीतर से, हृदय में, आपको मित्र ही जानते हैं।

परमात्मा इनको दीर्घायु करें।

शान्तिसदन, सिगरा, बनारस कैण्ट; १४—४—१९४८ ]



बायें से दायें—महात्मा गांधी, देशरत्न डॉ॰ राजेन्द्रप्रसाद, श्रीमहादेव भाई देसाई

# जनदेव जनक

श्री चन्द्रबली पांडे, एम० ए०, काशी

जनता-जनार्दन के युग में 'जनदेव जनक' पर ध्यान न जाता, भला यह कब संभव था ? फलतः गया, और यहाँ तक गया कि आज उसका रहस्य ही कुछ और हो गया। कहते हैं कि 'जनदेव' नाम था। हमारा कहना है, ऐसा हो नहीं सकता। देखिए महाभारत का वचन है—

युधिष्ठिर उवाच—

केन वृत्तेन वृत्तज्ञ जनको मिथिलाधिपः।
जगाम मोक्षं मोक्षज्ञो भोगानुत्सृज्य मानुषान् ॥ १ ॥

भीष्म उवाच—

अत्राप्युदाहरन्तीमितिहासं पुरातनम्।
येन वृत्तेन धर्मज्ञः स जगाम महत्सुखम् ॥ २ ॥

जनको जनदेवस्तु मिथिलायां जनाधिपः।
और्ध्वदेहिकधर्माणामासीद्युक्तो विचिन्तने ॥ ३ ॥

तस्य स्म शतमाचार्या वसन्ति सततं गृहे।
दर्शयन्तः पृथग्धर्मान्नानाश्रमनिवासिनः ॥ ४ ॥

स तेषां प्रेत्य भावे च प्रेत्यजातौ विनिश्चये।
आगमस्थः स भूयिष्ठमात्मतत्त्वे न तुष्यति ॥ ५ ॥

( शान्तिपर्व, मोक्षधर्म, अध्याय २१८ )

इसका अनुवाद किया गया है इस रूप में—

युधिष्ठिर बोले—

हे व्यवहारदर्शिन् ! मिथिलापति जनकवंशीय मोक्षवित् जनदेव ने किस प्रकार के व्यवहारों के जरिये मनुष्यों के भोगने योग्य भोगों को परित्याग करके मुक्ति लाभ की थी ? (१)

भीष्म बोले—

व्यवहारदर्शी जनदेव ने जिस प्रकार व्यवहार के सहारे मोक्षलाभ की थी, उस विषय में प्राचीन लोग यह पुराना इतिहास कहा करते हैं। ( २ )

मिथिला नगरी में प्रजानाथ जनदेव शरीर त्यागने के अनन्तर जिस प्रकार निर्गुण-ब्रह्म-प्राप्ति होती है उस ही प्रकार धर्म-विषयों की चिन्ता में तत्पर थे। (३)

उनके स्थान में अनेक प्रकार के उपासनामार्ग-प्रदर्शक और लोकायत पाखंडियों के तिरस्कार करनेवाले सैकड़ों आचार्य थे। (४)

उन सब पाखंडियों के बीच कोई-कोई देहनाशनिबन्धन से आत्मा का नाश स्वीकार करते थे, कोई शरीर को ही अविनाशी कहके स्थिर करते थे, इस ही प्रकार विविध विषयों में ऐक्यमत न रहने तथा परलोक, पुनर्जन्म और आत्मतत्त्व विषय में विवेक निश्चय न होने से वह शास्त्रदर्शी राजा उन लोगों के विषयों में विशेष रूप से सन्तुष्ट नहीं था। (५)

श्री श्रीपाद् दामोदर सातवलेकरजी के इस अनुवाद में प्रत्यक्ष ही 'जनदेव' नाम के रूप में आया है और उन्हीं की भाँति सभी अनुवादकों ने 'जनदेव' को नाम ही माना है। श्री नीलकंठ की 'भारतभावदीपा' टीका में भी 'जनको जनकवंश्यः नाम्ना जनदेवः' ही कहा गया है। परन्तु अभी तक 'जनकवंश' में किसी 'जनदेव' का पता नहीं चला। निदान देखना चाहिए की वास्तव में इसका रहस्य क्या है। सौभाग्य की बात है कि महाभारत में ही इसके पुष्ट प्रमाण प्रस्तुत हैं कि वस्तुतः नाम 'जनक' है, कुछ 'जनदेव' नहीं। 'जनदेव' तो अल्ल वा उपाधि है जो विशेषण के रूप में प्रयुक्त है। 'जनको मिथिलाधिपः' का व्यवहार प्रथम श्लोक में हुआ है तो इसी अध्याय के १८वें और १६वें श्लोक में क्रमशः 'सामान्यं जनकं ज्ञात्वा' तथा 'जनकस्त्वभिसंरक्तः' का। कारण यही कि नाम के रूप में 'जनक' ही ख्यात है, कुछ 'जनदेव' नहीं। 'जनदेव' जहाँ आता है 'जनक' के साथ। एक दूसरा उदाहरण लीजिए। अगले अध्याय का पहला ही श्लोक है—

भीष्म उवाच—

जनको जनदेवस्तु ज्ञपितः परमर्षिणा।
पुनरेवानुपप्रच्छ साम्पराये भवाभवौ ॥ १ ॥

परन्तु इसका भी अनुवाद किया गया है—

भीष्म बोले—

जनकवंशीय जनदेव ने पंचशिखा का वचन सुन के मरने के अनन्तर फिर जन्म और मोक्ष होती है वा नहीं, फिर उस विषय में प्रश्न किया। (१)

किन्तु नाम 'जनक' ही है, 'जनदेव' नहीं, यह इस अवतरण से स्पष्ट हो जाता है—

भीष्म उवाच—

अत्राप्युदाहरन्तीमितिहासं पुरातनम्।
गीतं विदेहराजेन जनकेन प्रशाम्यता ॥ १ ॥
अनन्तमिव मे वित्तं यस्य मे नास्ति किंचन।
मिथिलायां प्रदीप्तायां न मे दह्यति किंचन ॥ २ ॥ १७८ ॥

अनुवाद है—

भीष्म बोले—

हे धर्मराज ! विदेहराज जनक ने सब कर्मों से मुक्त होकर जो कुछ कहा था, पुराने लोग इस विषय में उस ही प्राचीन इतिहास का प्रमाण दिया करते हैं। उन्होंने कहा था—

"हमारे विभव का अन्त नहीं है, तौ भी मेरा कुछ भी नहीं है, सारी मिथिला नगरी के भस्म होने पर भी मेरा कुछ न जलेगा।"

स्पष्ट ही यहाँ 'विदेहराज' 'जनक' ही कहे गये हैं, कुछ 'जनदेव' नहीं। जनक का नाम इतना विख्यात है कि कोई भी मनुष्य उसकी उपेक्षा नहीं कर सकता। किन्तु तो भी यह नहीं कहा जा सकता कि 'जनक' अल्ल नहीं, केवल नाम है। नहीं, ऐसी बात नहीं। वास्तव में 'जनक' भी उपाधि ही है, जो इस वंश के लिए बराबर व्यवहृत होती है। पर सामान्यत: इसका प्रयोग होता है 'सीता' के पिता 'सीरध्वज' के लिए ही। सीरध्वज के द्वारा ही इस वंश का नाम उजागर हुआ और इसी से 'जनक' उनका पर्याय हो गया। परन्तु इससे अभी 'जनदेव' का रहस्य नहीं खुला ! 'भारत' में जनक को 'जनदेव' क्यों कहा गया, इसका कुछ कारण तो होना ही चाहिए और बताना चाहिए 'जनदेव' का अर्थ भी।

अच्छा तो 'जनदेव' और 'सीरध्वज' का रहस्य जानने के लिए इतना जान लेना चाहिए कि इसी राजर्षि के लिए श्री जयदेव ने 'प्रसन्नराघव' में लिखा है—

> अवनिमवनिपालाः संघशः पालयन्ता-
> मवनिपतियशस्तु त्वां विना नापरस्य।
> जनक कनकगौरीं यत्प्रसूता तनूजां
> जगति दुहितृमन्तं भूर्भवन्तं वितेने ॥१३॥ ३ ॥

और इसी का हिन्दी-कवि केशवदास का भाषान्तर है—

> आपने आपने ठौरनि तो भुवपाल सबै भुव पालैं सदाई।
> केवल नामहिं के भुवपाल कहावत हैं भुव पालि न जाई॥
> भूपन की तुम ही धरि देह बिदेहन में कल कीरति गाई।
> केसव भूषन की भुविभूषन भू-तन ते तनया उपजाई ॥२५॥ ५ ॥

'भूतनया' सीता से 'सीरध्वज' का कितना लगाव है, इसे श्रीमद्भागवतकार के मुँह से सुनिए और परिस्थिति पर ध्यान दे 'सीरध्वज' का मूल्य आँकिए। कहते हैं—

> ततः सीरध्वजो जज्ञे यज्ञार्थं कर्षतो महीम्।
> सीता सीराग्रतो जाता तस्मात्सीरध्वजः स्मृतः ॥१८॥१३।९ ॥

अर्थ है—"तिन से सीरध्वज उत्पन्न हुए। यज्ञ के अर्थ पृथिवी का कर्षण करते रहे, इतने में सीर ( हल ) के अग्र से सीता जो उत्पन्न हुई इससे सीरध्वज कहाये।"

'तस्मात्सीरध्वजः स्मृतः' का 'तस्मात्' विचारणीय है। इसमें 'सीता' को महत्त्व दिया गया है, 'सीर' को नहीं। यही कारण है कि इसके टीकाकारों को इसकी व्याख्या भी कुछ विलक्षण ढंग से करनी पड़ी है। श्री वीरराघवाचार्य ने अपनी 'भागवतचन्द्रचन्द्रिका' में 'सीर एव ध्वजवत् ख्यातिहेतुर्यस्य स सीरध्वजः' कहा है, तो श्री विजयध्वजतीर्थ ने अपनी 'पदरत्नावली' में 'सीरं ध्वजं नामकं गमकं ज्ञापकं यस्य स सीरध्वजः' लिखा है, और श्री विश्वनाथचक्रवर्त्ती ने अपनी 'सारार्थदर्शिनी' में इसे यों दरसाया है—'सीरमेव ध्वजः कोर्ति-व्यंजको यस्य सः।' किन्तु इधर के लोगों ने इसे ठीक वैसा ही यौगिक शब्द समझा है जैसा वृषभध्वज, गरुडध्वज और कपिध्वज को। उनकी दृष्टि में जिसकी ध्वजा पर 'सीर' का चिह्न है वही सीरध्वज है। श्री काले महोदय ने तो 'उत्तर-रामचरित' की टीका में इतना कह दिया है कि जनक-वंश की ध्वजा पर 'सीर' ही अंकित रहता था; किन्तु उन्होंने इसका प्रमाण नहीं दिया है, अतः इसकी साधुता संदिग्ध है।

पहले ही लिखा जा चुका है कि यह नाम नहीं, विशेषण है। 'जनदेव' उसी प्रकार जनक की विशेषता व्यक्त करता है जिस प्रकार 'जनाधिप।' अस्तु, इसकी निरुक्ति भी दो प्रकार से की जा सकती है—(१) जन का देव, और (२) जन ही है देव जिसका। हमारी समझ में दूसरी ही निरुक्ति प्रसंगानुकूल है। कारण कि 'जनाधिपः' में पहला भाव भरा है। किन्तु जो हमारी बात ठीक नहीं, तो भी उससे कुछ हानि नहीं। जन का कल्याण तो पहली निरुक्ति में भी है ही। पर जब राजा मात्र देवरूप माना जाता है तब उसका जनक के विषय में ही व्यवहार क्यों? अस्तु, हमारा मत दूसरी के पक्ष में ही अधिक है। जो हो, हमारा कहना यही है कि अपनी प्रजा-वत्सलता और साधु शासन के कारण ही 'जनाधिप' जनक 'जनदेव' बने। भवभूति ने 'महावीरचरित' में एक पते की बात यह कही है कि जिस राष्ट्र के रक्षक और पुरोहित शतानन्द-जैसे विद्वान् ब्राह्मण हैं उसमें व्यथा, हिंसा और शिथिलता को स्थान कहाँ मिल सकता है। विश्वामित्र का कहना है इसी शतानन्द से—

न तस्य राष्ट्रं व्यथते न रिष्यति न जीर्यति।
त्वं विद्वान्ब्राह्मणो यस्य राष्ट्रगोपः पुरोहितः॥१८॥ १॥

'राष्ट्रगोप पुरोहित' की प्रशंसा चाहे जितनी हो, पर सत्य तो यह है कि जनदेव जनक का जनपद सदा सुखी था। और था व्यथा, हिंसा तथा जीर्णता से सदा मुक्त। इसी से यही विश्वामित्र 'अनर्घराघव' में कहते हैं—

सखे सीरध्वज! चिरस्य शान्तः पुष्टश्च तवायं जनपदः।

और क्यों न होता? यहीं तो 'ब्रह्ममीमांसातत्त्वज्ञ दंडधारक' है! जनदेव जनक के योग, क्षेम और भोग को कौन नहीं जानता? गुरु याज्ञवल्क्य की शिक्षा ही कुछ ऐसी थी। उनका एक दृष्टान्त है—

तद्यथा राजानमायान्तमुग्राः प्रत्येनसः सूतग्रामण्योऽन्नैः पानैरावसथैः प्रतिकल्पन्तेऽय-मायात्ययमागच्छतीत्येवं हैवंविदं सर्वाणि भूतानि प्रतिकल्पन्त इदं ब्रह्मायातीदमागच्छतीति॥

"सो जिस प्रकार आते हुए राजा की, उग्रकर्मा एवं पापकर्म में नियुक्त सूत और गाँव के नेता लोग अन्न, पान और निवासस्थान तैयार रखकर, 'ये आये, ये आये' इस प्रकार कहते हुए प्रतीक्षा करते हैं, उसी प्रकार इस कर्मफलवेत्ता की, सम्पूर्ण भूत 'यह ब्रह्म आता है, यह आता है' इस प्रकार कहते हुए, प्रतीक्षा करते हैं ॥३७॥" ( बृहदारण्यक, अध्याय ३, ब्राह्मण ३ ) ।

इस दृष्टान्त में जो 'उग्राः प्रत्येनसः' आया है वह किस व्यवहार-बुद्धि का परिचायक है, इसके कहने की आवश्यकता नहीं। जनदेव जनक इनके उग्र और पापकर्म से परिचित थे और कदाचित् इसी हेतु 'सीरध्वज' बने थे। सीरध्वज, जनदेव जनक की जनाधिपता किस कोटि की थी और क्यों थी, इसका आभास कुछ मिल गया। अब थोड़ा यह देख लीजिए कि इनका अभिमत क्या था। कहते हैं—

"विदेहराज जनक के पास याज्ञवल्क्य गये। उनका विचार था, मैं कुछ उपदेश नहीं करूँगा। किन्तु पहले कभी विदेहराज जनक और याज्ञवल्क्य ने अग्निहोत्र के विषय में परस्पर संवाद किया था, उस समय याज्ञवल्क्य ने उसे वर दिया था और उसने इच्छानुसार प्रश्न करना ही माँगा था। यह वर याज्ञवल्क्य ने उसे दे दिया था ; अतः उनसे पहले राजा ने ही प्रश्न किया ॥ १ ॥" ( वही )

राजा जनक की जिज्ञासा कितनी प्रबल थी और किस प्रकार ब्रह्ममीमांसा में उनको रस आता था, इसका पता हो गया तो देखिए यह कि उनके यहाँ जो शत आचार्य थे उनका मत क्या था और क्या आज भी कोई उनका पक्ष ले रहा है। तनिक ध्यान से सुनिए। कोई 'लोकायत' आज क्या कहता है और यह कहाँ तक इस प्रवचन के साथ है—

"लोकायत नास्तिकों का यह मत है कि सर्वलोकसाक्षी देहरूपी आत्मा का नाश प्रत्यक्ष दीखने पर भी शास्त्रप्रमाण के कारण 'देह से पृथक् आत्मा है', ऐसा जो वादी कहा करता है, वह पराजित होता है। आत्मा का मृत्यु-स्वरूप नाश और दुःख, जरा, रोग आदि से आंशिक नाश है ; जैसे गृह के निर्बल अवयवों के धीरे-धीरे नष्ट होने पर गृह नष्ट होता है, वैसे ही इन्द्रिय आदि के विनाश के जरिये शरीर का ही नाश हुआ करता है, ऐसा होने पर भी जो लोग मोह के वश में होकर आत्मा को देह से पृथक् अन्य पदार्थ समझते हैं, उन लोगों का मत समीचीन नहीं है। 'लोक में जो नहीं है' यह यदि सिद्ध हो, तो बन्दीगण जो राजा को अजर-अमर करके स्तुति किया करते हैं, वह भी सिद्ध हो सकता है। असत् पदार्थ है वा नहीं, ऐसा संशय उपस्थित होने पर मनुष्य कौन-सा कारण अवलंबन करके लोक-यात्रा का निश्चय करेगा ? अनुमान और शास्त्र-प्रमाण का मूल प्रत्यक्ष है, उस प्रत्यक्ष के जरिये शास्त्र बाधित हुआ करता है और अनुमान तुच्छ प्रमाण है ; देह से पृथक् स्वतन्त्र आत्मा नहीं है, इस विषय की चिन्ता करनी वृथा है। नास्तिकों के मत में जीव शरीर से स्वतन्त्र नहीं है। ( २३-२८ )

पृथ्वी, जल, अग्नि और वायु, इन चारों भूतों का संयोग होने से जैसे बट-बीज के क्षुद्र भाग के बीच पत्ते, फूल, फल, छाल, रूप और रस आदि अन्तर्हित रहते हैं, वैसे ही

२१

रेत 'वीर्य' के बीच मन, बुद्धि, अहंकार, चित्त, शरीर का रूप और गुण आदि अन्तर्हित रहके उत्पन्न होते हैं, अथवा जैसे एकमात्र गोभुक्त तृणोदक से विभिन्न-स्वभाव दूध और घी उत्पन्न होता है, अथवा अनेक वस्तुओं से मिला हुआ कल्क के दो तीन रात्रि पकने पर जैसे उसमें से मदशक्ति उत्पन्न हुआ करती है, वैसे ही पहले कहे हुए चारों तत्त्वों के संयोग से रेत से चैतन्य उत्पन्न होता है। जैसे दो काष्ठों के घिसने से अग्नि प्रकट होती है, वैसे ही चारों भूतों के संयोग से उसका प्रकाशक चैतन्य जन्म ग्रहण किया करता है। जड़ पदार्थों से चैतन्य की उत्पत्ति असंभव नहीं है, तार्किक मत से आत्मा और मन जड़ होने पर भी दोनों के संयोग के कारण जैसे स्मरणादि उपज्ञान उत्पन्न होता है, इस विषय में भी वही प्रमाण है, जैसे अयस्कान्तमणि लोहे को आकर्षण करती है, वैसे ही उक्त रूप से उत्पन्न हुआ चैतन्य इन्द्रियों को चलाया करता है। जैसे सूर्यकान्त के संयोगद्वारा सूर्यकिरण से अग्नि प्रकट होती है, वैसे ही भोक्तृत्व और अग्नि का जलशोषकत्व संघात के जरिये ही सिद्ध होता है; इसलिए देह से पृथक् जीव नहीं है, यह युक्तिसंगत है।" ( २६ )

इस लोकायत नास्तिक मत का जैसा कुछ समादर आज विश्व में हो रहा है, उसके विचार का यह अवसर नहीं। हाँ, 'जनदेव' के प्रसंग में इतना जता देना अवश्य है कि यह उनको मान्य नहीं। कदाचित् इसी से हम उनको 'सीरध्वज' के रूप में पाते हैं, कुछ 'सीर' और 'कँगनी' अथवा 'हँसिया' और 'हथौड़ा' के ध्वज के रूप में नहीं। 'जनता-जनार्दन' के उपासक जनदेव बनना चाहते हैं या 'लोकायत', इसे कौन कहे? पर इतना तो विदित ही है कि लोग 'लोकायत' की ओर ढल चले हैं और 'निर्द्वन्द्व' की अपेक्षा 'द्वन्द्व' ही को अपना रहे हैं। आशा है, ऐसे अवसर पर लोग कुछ इधर भी ध्यान देंगे और 'जनदेव' जनक के मर्म को समझेंगे। 'सीता' और 'सीरध्वज' के रहस्य को भी समझकर ही किसी लोकायत को अपनी लोकयात्रा का मेठ बनाना चाहिए और यह बराबर ध्यान रखना चाहिए कि कहीं 'विनायक' की चिन्ता में 'वानर' न बन जाये। हाँ, तो 'जनदेव जनक' में जनदेव का अर्थ है 'जन ही को देव समझकर व्यवहार करना', तुलसी की वाणी में योग को भोग में छिपाकर व्यवहार करना—'जोग भोग महँ राखेउ गोई'। अथवा, उपनिषद् की ध्वनि में 'मातृदेवोभव, पितृदेवोभव, आचार्यदेवोभव, अतिथिदेवोभव' की भाँति ही 'जनाधिप' के लिए 'जनदेवोभव'। 'जनाधिप' इसलिए कि 'जन' का उत्तरदायित्व उसी पर है। उसका निर्माण जन-हित के हेतु ही हुआ है। इसी से उसे 'जनदेव' होना है। इतर जनों के लिए 'अतिथिदेवो' पर्याप्त है। 'लोकाराधना' ही 'जनदेव' का इष्ट है। यदि सभी 'जनदेव' और 'लोकाराधना' की चाट में लगेंगे तो फिर कौन किसकी सुनेगा? सभी अपने मन के राजा बन जायँगे और फिर तो वह धूम मचेगी कि फिर किसी का कोई ठिकाना न रहेगा। निदान 'जनाधिप' को 'जनदेव' होना ही है; फिर चाहे वह चुनाव से हो वा बनाव से, इससे कोई प्रयोजन नहीं। हाँ, होना उसे 'जनदेव' ही है; जनदेव जनक ही; जनदेवः जनाधिपः।

# बिहार के बापू

श्रीश्यामनन्दनप्रसाद 'किशोर'

ओ तूफाँ के अचल तिमिर पर युग की ज्योति-निशानी !
अरे विकल पीड़ित मानवता की आँखों के पानी !
अमर शान्ति के दूत, सत्य की तुम प्रतिमा साकार !
सफल सम्मिलित दलित देश शोषित जन की हुङ्कार !

मुट्ठी-भर के जीव, नचाते इंगित पर संसार
हो जाती निस्तेज तुम्हारे सम्मुख क्यों तलवार ?
भारत माँ के आर्त्त कंठ की करुणा-भरी पुकार !
चाह रहा है देश आज अपना समस्त अधिकार

पौरुष जगा, बने कायर भी आज समर्थ अधीर
अब कितने क्षण टिक पायेगी लोहे की जंजीर ?
बदला लेने को, मरने को, आज सभी तैयार
सेनापति की देर, आ रही म्यानों से झंकार

फेंक चुका है दानवता पर मानव अपना पासा !
लगी हुई चालीस कोटि जन-मन की तुमपर आशा
शिथिल नसों में आज लहू का हुआ गर्म संचार
आह बनी तूफान, सूख आँसू हो गये अँगार

तुम बापू के पग-चिह्नों पर चलनेवाले राही
आज इस समय भी करते लड़ने की सख्त मनाही !
माँग रही मिट्टी स्वदेश की है जब खूँ की भीख
तुम महान् दे रहे आज भी सदा शान्ति की सीख !

तुम आदर्श त्याग के, तुम इस भू के सिद्ध तपस्वी
एक-एक पग फूँक-फूँक तुम धरते सदा मनस्वी
एक बिन्दु तुम सुघर कि जिसमें लेता सिन्धु हिलोर
तुम जगमग कर रहे कुहा के पार सुनहले भोर !

घृणा-द्वेष में कौन प्रेम के मंत्र फूँकने आये ?
मृतक मनुज के लिए जागरण-भरी चेतना लाये ?
बुझो न अस्थि-प्रदीप, काल की चले भले ही आँधी
स्वागत है नव युग के आँगन में बिहार के गांधी !

अरुणिमा, मुजफ्फरपुर ; १९–१०–४१ ]

# देशरत्न डाक्टर राजेन्द्रप्रसाद : एक संस्मरण

श्रीलक्ष्मीनारायण सिंह 'सुधांशु', एम० ए०, एम० एल० ए०

बचपन की बात है। मैं हाई स्कूल का एक विद्यार्थी था। काँग्रेस तथा उसके कुछ प्रमुख नेताओं के नाम से खूब परिचित था। जहाँ-कहीं छुट्टी के दिनों में मेरे गाँव के आसपास काँग्रेस के नाम पर सभाएँ होती थीं, मैं वहाँ उत्साह से जाता था। एक दिन मैंने सुना कि पटना से राजेन्द्र बाबू आ रहे हैं—बड़े नामी वकील हैं; अपनी चलती वकालत पर लात मारकर उन्होंने महात्मा गांधी का साथ दिया है।

उनके आगमन की चर्चा से ही गाँव में उत्साह की एक लहर दौड़ गई। गाँव की सड़क के किनारे-किनारे केले के थंभ गाड़े गये। गाँव के छोटे-बड़े लड़के दर्जनों घोड़ों पर सवार होकर जुलूस की तैयारी में लगे। निश्चित समय के कुछ देर बाद मोटरकार पर राजेन्द्र बाबू आये और गाँव होकर चले गये; वहाँ उनके ठहरने का कोई कार्यक्रम नहीं बनाया गया था। मैंने उन्हें देखा—एक सरसरी दृष्टि से। उस समय उनके व्यक्तित्व का कैसा प्रभाव मुझपर पड़ा, यह मुझे अब याद नहीं है।

थोड़े दिनों के बाद यह सूचना मिली कि महात्मा गांधी अपने बिहार-दौरे के सिलसिले में पूर्णिया पधार रहे हैं और मेरे गाँव—रूपसपुर—के पश्चिम विष्णुपुर में उनके लिए एक बड़ी सभा का आयोजन किया जा रहा है। यह सन् १९२६ ई० की बात है। निश्चित तिथि को महात्मा गांधी विष्णुपुर पहुँचे। राजेन्द्र बाबू का साथ रहना अनिवार्य था। जनता की अपार भीड़ थी। अतिथियों की स्वागत-व्यवस्था में मेरा थोड़ा प्रवेश था। इसी कारण, राजेन्द्र बाबू को कभी निकट से और कभी दूर से देखने के कई अवसर मिले। मैंने देखा कि राजेन्द्र बाबू एक अतिथि नेता की अपेक्षा स्वागत-समिति के एक स्वयं-मनोनीत सदस्य ही थे। उनकी वह निष्कपट सरलता, जो उन दिनों मैंने देखी थी, आज भी, कुछ विशेष महत्ता लेकर, उसी प्रकार उनके साथ है।

× × × ×

इसके बाद राजेन्द्र बाबू को देखने तथा उनके साथ व्यवहार के कई अवसर मिले। जब मैं काशी-हिन्दू-विश्वविद्यालय का विद्यार्थी था तब बिहार-छात्र-संघ में उन्हें हमलोगों



ऊपर ( बायें से दायें )—चि० शशि ; देशरत्न के पूज्याग्रज स्व० बाबू महेन्द्रप्रसाद की स्वर्गीया विधवा ( गोद में देशरत्न का पौत्र चि० अरुणोदय प्रकाश ) ; चि० सरोज ।
नीचे ( बायें से दायें )—चि० शारदा ; चि० विमला ; चि० निर्मला ;
चि० तारा ; चि० किरण । ( दिसम्बर १९४१ का चित्र )

ने बुलाया था। फिर प्रसंगानुसार बिहार से दूर-दूर—जबलपुर, वर्धा, पूना, बम्बई, दिल्ली आदि स्थानों में—उनके निकट आने के अवसर मिले। उनके हृदय में अपने प्रान्त की मर्यादा का कितना विचार है, यह हमारे लिए गर्व की बात है। पर उनमें प्रान्तीयता के संकीर्ण भाव नहीं हैं। राष्ट्रीयता की दृष्टि से वे इस सम्बन्ध में बहुत उदार हैं। किन्तु अपने प्रान्त के प्रति कुछ-न-कुछ स्वाभाविक मोह होता ही है, और यह मोह उनमें है। जबतक यह मोह दूसरे प्रान्तों पर कुछ आघात नहीं करता, तबतक राष्ट्रीय विचार से भी यह वांछनीय तथा वंदनीय है। राजेन्द्र बाबू अपने भाव-विचार-कर्म में, नीति या सिद्धान्त से बहुत ऊपर, प्रकृति से ही अहिंसक हैं। मेरी यह धारणा है कि जितना बिहार उन्हें चाहता है उससे कहीं अधिक वे बिहार को चाहते हैं।

सन् १९३७ ई० में, महात्मा गांधी के आदेशानुसार तथा उनके तत्त्वावधान में ही, एक शिक्षा-योजना के लिए, वर्धा में, राष्ट्रीय शिक्षा-पद्धति से संपर्क रखनेवालों का एक सम्मेलन हुआ था। सारे देश से कुल ८६ प्रतिनिधि बुलाये गये थे। बिहार से देशरत्न डाक्टर राजेन्द्र प्रसाद, डाक्टर सैयद महमूद (बिहार-सरकार के तत्कालीन शिक्षा-मंत्री) और श्रीमथुराप्रसाद के अतिरिक्त हिन्दी-विद्यापीठ (देवघर) की ओर से मैं भी वहाँ बुलाया गया था।

गांधीजी की अध्यक्षता में सम्मेलन हुआ। सम्मेलन समाप्त होने के पहले, शायद सेठ जमनालाल बजाज ने ही, यह अनुरोध-पूर्वक सूचना दी कि पंडाल के बगल में ही प्रतिनिधियों का ग्रूप-फोटो लिया जायगा, अतएव सब प्रतिनिधि, सम्मेलन समाप्त हो जाने के बाद, कुछ देर के लिए, वहाँ अवश्य ठहरने की कृपा करेंगे।

सम्मेलन समाप्त हुआ और प्रतिनिधि इधर-उधर चल-फिरकर ग्रूप-फोटो के आयोजित स्थान पर पहुँचने लगे। न मालूम क्यों, मुझे ग्रूप-फोटो में सम्मिलित होने की इच्छा न हुई। मैं पंडाल से बाहर एक किनारे जा खड़ा हुआ। कुछ क्षण के बाद ही राजेन्द्र बाबू स्वयं वहाँ आ पहुँचे और मुझसे कुछ बातें करने लगे। दो मिनट भी न बीता होगा कि तेज चाल से एक सज्जन हमारे निकट पहुँचे और राजेन्द्र बाबू से निवेदन किया—"बाबूजी, आपके लिए ही फोटो रुका हुआ है; जल्द चलिए।"

इतना सुनते ही राजेन्द्र बाबू उसी तेजी से तत्काल वहाँ जा पहुँचे। मैं अपनी जगह से, उसी प्रकार खड़ा-खड़ा, फोटो खींचने के दृश्य को देखने लगा। फोटो खिंचाने के बाद राजेन्द्र बाबू फिर कृपापूर्वक उसी स्थान पर आये जहाँ मैं खड़ा था। आते ही उन्होंने मुझसे कुछ आश्चर्य-चकित होकर तथा स्नेह-सिक्त—रोष-पूर्वक कहा—"आप यहाँ खड़े ही रह गये! फोटो में आपको जाना चाहिए था। इतनी दूर से आप आये, सबके फोटो छपेंगे, बाहरवालों को क्या मालूम होगा कि बिहार से कितने आदमी आये थे!"

मैं एक अपराधी की तरह खड़ा था। मैं अनुभव कर रहा था कि मुझसे गलती हो गई है। बाह्य शिष्टाचार के नाते अपनी गलती के लिए मैं क्षमा-याचना कर सकता था, किन्तु राजेन्द्र बाबू के सम्मुख ऐसे शिष्टाचार को दिखाने की हिम्मत न थी। उनके रोष को

देखकर प्रतिरोष के बदले मैं स्नेह-संभार से ही दबा जा रहा था। रोष के समय उनकी भृकुटी में तो बल आता ही है, घनी लम्बी मूँछें भी जैसे कुछ खड़ी हो जाती हैं!

रोष-स्नेह से उद्दीप्त उनका मुखमण्डल धूप-छाँह की तरह ही मालूम पड़ता था। मेरी वृत्तियों पर संकोच का बन्धन था। मैंने सहमते हुए, बड़ी विनम्रता से, कहा—'यों ही मैंने सोचा, क्यों जाऊँ!' अपने वाक्य को कुछ बड़ा बनाकर व्याख्या के साथ उत्तर देने का कुछ प्रयोजन न था। यदि कुछ प्रयोजन था भी, तो मुझमें प्रवृत्ति न थी। मेरे उत्तर को सुनकर वे बोले—'मैं समझ रहा था कि आप मेरे पीछे-पीछे आ रहे हैं।' मैंने मौन रहकर ही उत्तर दिया। मेरा मौन-भंग हुआ, किन्तु वाणी न निकली। एक क्षण में ही कल्पना बढ़ चली—इतना महान् पुरुष और इतनी क्षुद्र घटना की चिन्ता! फिर प्रसंग बदला और मेरी वृत्तियों में स्वाभाविकता आई।

× × ×

पूर्णिया जिले के राष्ट्रीय जीवन के प्राण श्रीयुत बैद्यनाथ प्रसाद चौधरी का आग्रह था कि मैं हिन्दी-विद्यापीठ (देवघर) को छोड़कर पूर्णिया को ही अपना कार्यक्षेत्र बनाऊँ। उनका यह आग्रह नया नहीं था। जब मैं कालेज का विद्यार्थी था तब से ही वे मुझसे आग्रह करते आ रहे थे। हिन्दी-विद्यापीठ की प्रबंध-समिति के अध्यक्ष राजेन्द्र बाबू थे। विद्यापीठ के संचालकों की इच्छा नहीं थी कि मैं देवघर छोड़ूँ। राजेन्द्र बाबू से यह अनुरोध किया गया कि वे विद्यापीठ छोड़ने की अनुमति मुझे न दें। मैं एक विचित्र असमंजस में था। इस सम्बन्ध में मेरी इच्छा को जानकर परामर्श देने के लिए राजेन्द्र बाबू ने मुझे पटना बुलाया।

अप्रैल का महीना था। बड़ी गर्मी थी। राजेन्द्र बाबू छपरा से पटना पहुँचे। उसी दिन शाम को, 'सदाकत आश्रम' में, बिहार-लेजिस्लेटिव-असेम्बली की कॉंग्रेस-पार्टी की बैठक थी, जिसमें कुछ आवश्यक बातों पर विचार करना था। बिहार-केसरी माननीय श्रीकृष्ण सिंह, कुछ विशेष कारणवश, उस बैठक में निश्चित समय पर नहीं पहुँच सके। बिहार-विभूति माननीय अनुग्रहनारायण सिंह आकस्मिक मोटर-दुर्घटना के शिकार होकर अस्पताल में पड़े हुए थे। ऐसी स्थिति में बैठक का काम नहीं हो सका। कुछ सदस्य, जो बैठक में सम्मिलित होने के लिए वहाँ आये थे, कुछ देर बैठकर धीरे-धीरे चले गये। राजेन्द्र बाबू छपरा से, उस बैठक में ही शामिल होने के लिए, दिन की गर्मी से परेशान होकर पटना आये थे, और उसी रात को उन्हें स्वास्थ्य-परिवर्त्तन के लिए भागलपुर होकर कुछ दिनों के लिए नासिक चला जाना था। इस कारण, बैठक न होने से उनकी व्यग्रता-चिन्ता बढ़ती जा रही थी।

मैं उनकी परेशानियों को देख रहा था। कुछ प्रसंग आ जाने पर राजेन्द्र बाबू ने मुझसे पूछा—'आप किस ट्रेन से देवघर जायँगे?' मैंने कहा—'जब आप आज्ञा दें। मुझे तो यहाँ और कुछ काम नहीं है, केवल आपसे ही बातें करनी हैं।'

कुछ क्षण ठहरकर वे बोले—"तो मेरे साथ ही चलिए। आज रात को ही, तीन

बजे की ट्रेन से, मुझे भागलपुर जाना है। वहीं मेरा परिवार है। उनलोगों से मिलकर मैं सीधे स्वास्थ्य-परिवर्त्तन के लिए नासिक चला जाऊँगा। 'क्यूल' तक आपसे बातें करता चलूँगा।"

मैंने कहा—"मुझे कोई आपत्ति नहीं है, किन्तु अपने स्वास्थ्य की इस स्थिति में रात को जागना क्या आपके लिए अच्छा होगा? तीन बजे रात की ट्रेन पकड़ने के लिए आपको दो बजे ही उठ जाना पड़ेगा। यदि विशेष बाधा न हो तो छः बजे प्रातः की ट्रेन से चलकर आप बारह बजे दिन को भागलपुर पहुँच जायँगे।"

राजेन्द्र बाबू को मेरी राय पसंद आई। उन्होंने कहा—"हाँ, छः बजे की ट्रेन से ही चलूँगा। कुछ खास प्रोग्राम तो वहाँ है नहीं।"

तीन-चार सज्जन वहाँ खड़े थे। उनमें से एक ने, जिनका नाम मुझे याद नहीं है और जो निश्चय ही छोटानागपुर के रहनेवाले थे, कहा—"आप नासिक क्यों जाते हैं? छोटानागपुर में ही आपके लिए किसी स्वास्थ्यप्रद स्थान में रहने का प्रबंध कर दिया जा सकता है।"

अनुकूल प्रसंग पाकर मैंने कहा—"नहीं-नहीं, छोटानागपुर जाने की क्या जरूरत। संथाल-परगना में ही स्वास्थ्य-परिवर्त्तन के लिए अच्छी जगह मिल जा सकती है। देवघर न सही, देहात में ही किसी एकांत स्थान में आपके लिए सारी व्यवस्था कर दी जा सकती है। दूर जाने की जरूरत न पड़ेगी।"

राजेन्द्र बाबू क्षण-भर चुप रहे। फिर बोले—"बिहार में स्वास्थ्य-परिवर्त्तन के लिए रहना ठीक नहीं होगा। लोग बराबर मिलने के लिए आते-जाते रहेंगे। शांति नहीं मिलेगी। नासिक तक पहुँचकर मिलनेवाले कम ही रहेंगे।"

देश के अन्य बड़े नेताओं के साथ बातचीत करते समय जितना सतर्क रहना पड़ता है या अपने को मर्यादा के भीतर जितना सँभाले रहना पड़ता है, उतना राजेन्द्र बाबू के साथ नहीं। अपने परिवार के बड़े-बूढ़ों के साथ बातचीत करने में जितनी सुविधा रहती है, उतनी ही यहाँ भी प्राप्त हो जाती है। मैंने कुछ विशेष स्वच्छंद होकर कहा—"पिछले दिनों आपने सुना ही होगा कि जब सम्राट् पंचम जार्ज इंग्लैण्ड में बीमार थे तब उनके पथ्य के लिए रोज हवाई जहाज से डेनमार्क से गाय का दूध लाया जाता था। ब्रिटेन की जनता ने इस बात का विरोध किया कि डेनमार्क ब्रिटिश साम्राज्य के अंतर्गत नहीं है; अतः सम्राट् के लिए वहाँ का दूध लाया जाना बंद होना चाहिए; ब्रिटिश गायों का दूध ही सम्राट् के लिए ठीक है। इसलिए मैं यह चाहता हूँ कि आप बिहार के ही किसी स्वास्थ्यप्रद स्थान में रहें—बाहर न जायँ।"

मेरी बात सुनकर राजेन्द्र बाबू एक विमर्श में पड़ गये। मुझे उस दिन की बात जब याद आती है तब मैं समझता हूँ कि मेरा विचार बहुत संकीर्ण था। ब्रिटेन के लिए जो डेनमार्क है वह बिहार के लिए नासिक नहीं हो सकता। इसी बीच में श्रीबाबू (बिहार-केसरी) वहाँ आये। राजेन्द्र बाबू, बैठक न होने के कारण, कुछ उद्विग्न-से थे। बातचीत में

थोड़ा अप्रिय प्रसंग-सा उपस्थित हुआ, किन्तु वह कोई विशेष घटना न थी। छ: बजे प्रात: पटना-जंकशन स्टेशन पर मिलने की बात कहकर मैं वहाँ से विनोदा बाबू (अब स्वायत्त-शासन-विभाग के मंत्री माननीय पं० विनोदानंद झा) के यहाँ चला आया।

ट्रेन की पहुँच के आध घंटा पहले ही मैं स्टेशन आ गया। किन्तु पता लगाने पर मालूम हुआ कि ट्रेन लगभग डेढ़ घंटे लेट है। स्टेशन पर व्यर्थ समय बिताना भी एक समस्या की तरह है। मेरी इच्छा हुई कि मैं सदाकत-आश्रम में फोन कर दूँ कि ट्रेन लेट है, इसलिए राजेन्द्र बाबू स्नान-जलपान के बाद ही स्टेशन आवें। फिर कुछ सोचकर फोन नहीं किया। कभी-कभी ऐसा होता है कि ट्रेन समय को बहुत जल्द पूरा कर लेती है। लेट के भरोसे रहने पर ट्रेन छूट जाने की आशंका हो जाती है। पंद्रह-बीस मिनट के बाद राजेन्द्र बाबू स्टेशन पहुँच गये। मैंने उनसे कहा—"आज डेढ़ घंटे ट्रेन लेट है। मैं आपको टेलीफोन से सूचित कर देना चाहता था कि स्नान-जलपान के बाद ही स्टेशन आइए; पर यह समझकर कि शायद ट्रेन जल्द ही पहुँच जाय, मैंने आपके पास फोन नहीं किया।"

राजेन्द्र बाबू बुकिंग-हॉल से बढ़कर प्लाटफार्म तक चलते हुए बोले—"आपका फोन मुझे नहीं मिलता। मैं तो खूब तड़के ही सदाकत-आश्रम से निकल गया था। श्रीबाबू से मिलना था। अनुग्रह बाबू को भी अस्पताल में एक बार देख लेना था।"

मेरी समझ में सारी बात आ गई। रातवाले अप्रिय प्रसंग ने वस्तुत: राजेन्द्र बाबू के हृदय को व्यथित-मथित कर दिया होगा, और श्रीबाबू? उनकी भावुकता तो प्रसिद्ध ही है। इतना संवेदनशील हृदय रखकर श्रीबाबू ने भी रात-भर नींद ली होगी, इसकी कल्पना मैं नहीं कर सकता। अपने कल्पना-क्षेत्र से बाहर निकलकर मैंने जिज्ञासा-भाव से पूछा—"स्नान तो आपने शायद नहीं किया होगा?"

वेटिंग रूम की ओर बढ़ते हुए उन्होंने कहा—"नहीं, उतना सबेरे स्नान कैसे करता! अब वेटिंग रूम में ही स्नान कर लेता हूँ। ट्रेन में तो देर है न?"

मैंने छूटते ही कहा—"जी हाँ, करीब डेढ़ घंटे की देर है।"

राजेन्द्र बाबू स्नानादि से निवृत्त होकर ट्रेन की प्रतीक्षा के लिए तैयार हो गये। एक घंटे के बाद ही ट्रेन आ पहुँची। एक इंटर-क्लास के कम्पार्टमेंट में हम चढ़े। राजेन्द्र बाबू के साथ, उनके कनिष्ठ पुत्र धनंजय बाबू तथा एक नौकर, ये दो ही थे। मथुरा बाबू तथा चक्रधर बाबू स्टेशन तक पहुँचाकर वापस चले गये। ट्रेन खुल जाने के बाद राजेन्द्र बाबू ने मुझसे कहा—"मैंने मृत्युञ्जय (अपने ज्येष्ठ पुत्र) को चिट्ठी लिख दी थी कि आज आठ बजे प्रात: भागलपुर-स्टेशन पर सवारी भेज दे; पर वह ट्रेन तो छोड़ ही दी गई। अब हम बारह बजे भागलपुर पहुँचेंगे। सवारी भेज देने के लिए एक तार कर दें। पटना-सिटी-स्टेशन पर जब गाड़ी रुकेगी तब एक तार का फार्म ले आइएगा।"

मैंने कहा—अच्छा।

कुछ मिनटों के बाद पटना-सिटी-स्टेशन पहुँचा। मैं ट्रेन से उतरकर ऑफिस से एक फॉर्म ले आया। डाउन ट्रेन होने के कारण वह ऑफिस के सामनेवाले प्लाटफॉर्म पर ही

रुकी थी; लेकिन इतना समय वहाँ मिलना कठिन था कि तार लिखकर टेलिग्राफ-क्लर्क के पास दे दिया जाय। विचार हुआ, अगले किसी स्टेशन से तार करा दिया जायगा।

चलती ट्रेन में राजेन्द्र बाबू ने तार के फार्म पर लिखना शुरू किया और शायद उसे पूरा भी किया। कुछ देर के बाद कुछ विचारकर मुझसे बोले—"छोड़ दीजिए, तार देने की जरूरत नहीं। आठ बजे सवारी वापस जायगी, तो संभव है, बारह बजे आ जाय। नहीं भी आवे तो हर्ज नहीं। बारह आने तार में खर्च होंगे, इससे ज्यादा तो बग्घी का किराया भी न लगेगा।"

उनकी सरलता पर मैं विस्मय-विमुग्ध हो गया। देश में ऐसे कितने राष्ट्रीय नेता हैं जो बारह आने तार-खर्च बचाकर किराये पर बग्घी लेना पसंद करेंगे! मैंने मुग्धता की स्थिति में ही कहा—"जी हाँ, वहाँ जाने पर सवारी का प्रबंध अवश्य हो जायगा। आपके वहाँ पहुँचने से पहले तार पहुँच ही जाता, इसमें भी संदेह है।"

थोड़ी देर के बाद उन्होंने कहा—"ट्रेन लेट जा रही है। पता नहीं, क्यूल में गाड़ी मिल सकेगी या नहीं!"

तीन बजे रात की ट्रेन को छोड़कर छः बजे प्रातःवाली (और वह भी संयोग से लेट) ट्रेन को पकड़ने का प्रस्ताव मेरा ही था। इस ट्रेन के चलते ही 'क्यूल' में भागलपुरवाली ट्रेन के छूट जाने की आशंका हो रही थी। मुझे इस बात से स्वभावतः चिन्ता थी। मन-ही-मन मैं भगवान से प्रार्थना कर रहा था कि भागलपुरवाली ट्रेन छूटने न पावे। हमलोगों की ट्रेन, जिसमें हमलोग बैठे हुए थे, बहुत तेज जा रही थी। कुछ समय को उसने पूरा कर लिया था। ट्रेन की तेज चाल का हवाला देते हुए मैंने कहा—"उम्मीद है, गाड़ी मिल जायगी। यह ट्रेन तो बहुत तेज जा रही है। कुछ समय भी पूरा कर लिया है।"

इसी प्रकार कुछ प्रासंगिक और अप्रासंगिक बातों के सिलसिले में राजेन्द्र बाबू ने कुछ व्यथित भाव से कहा—"मैंने रात को सोचा। स्वास्थ्य-परिवर्त्तन के लिए नासिक में ही मेरा रहना ठीक होगा। जल-वायु भी अनुकूल है। बिहार में कहीं रहने पर शांति के साथ समय बिताना मुश्किल होगा। तरह-तरह के लोग बराबर आते-जाते रहेंगे।"

मुझे याद आई। रात में मैंने उनसे कहा था कि आप बिहार में ही स्वास्थ्य-परिवर्त्तन कीजिए, बाहर कहीं मत जाइए। मैंने यह बात एक सामान्य भाव से ही कही थी, लेकिन उन्होंने इसपर गंभीरतापूर्वक विचार किया। उनकी साधुता तथा सरलता पर मेरा हृदय गद्‌गद हो गया। उनकी वाणी में याचना थी और वह यह कि मैं उनकी नासिक-यात्रा पर से अपना विरोध उठा लूँ। मेरे विरोध में कुछ खास बात न थी और यदि मैं वस्तुतः विरोध करता ही तो उनके व्यक्तिगत कार्यक्रम में मेरी यह एक अनधिकार चर्चा होती।

राजेन्द्र बाबू अपनी प्रकृति से ही जनतंत्रात्मक विचार के हैं। जनतंत्र के लिए वे एक आदर्श हैं। समय-समय पर वे, दूसरों की बात ही क्या, अपने नौकर से भी विचार-परामर्श किया करते हैं। अपने विचारों को वे दूसरों पर भर-सक ही लादते हैं। मैंने उनकी इच्छा

का सम्मान करते हुए कहा—"जी हाँ, आप नासिक ही जाइए। यहाँ कुछ लोग आपको तंग करने के लिए जरूर आया-जाया करेंगे।"

मेरी बात सुनकर उन्हें बहुत संतोष हुआ, जैसा उनकी आँखों ने बताया। फिर कुछ इधर-उधर की बातें होती रहीं। जब हमारी ट्रेन 'क्यूल' पहुँची तब हमने बड़ी व्यग्र उत्कंठा से देखा कि भागलपुरवाली ट्रेन सब प्रकार से तैयार होकर प्रतीक्षा में खड़ी है। राजेन्द्र बाबू बड़ी सुविधा से उस ट्रेन पर सवार हो गये और मैं उनका आशीर्वाद लेकर देवघर चला गया।

पटना, २७—६—४६ ]

---

# कला और सौन्दर्य

प्रोफेसर श्रीभुवनेश्वरनाथ मिश्र 'माधव', एम० ए०;
हिन्दीविभागाध्यक्ष, जैन कालेज, आरा

'नाट्यशास्त्र' की भूमिका में भरत ने एक मनोहर आख्यान का उल्लेख किया है। इन्द्रादि देवताओं ने अपने नीरस गद्यमय जीवन से ऊबकर ब्रह्मा से अभ्यर्थना की कि कुछ मनोरंजन का साधन होना चाहिए। ब्रह्मा ने कल्पना से काम लिया और ऋग्वेद से शब्द, यजुर्वेद से मुद्राएँ, सामवेद से संगीत और अथर्ववेद से रस लेकर 'नाट्यवेद' का सृजन किया, जिसने देवताओं के श्रम का परिहार कर उनका अपार मनोरंजन किया। इस प्रकार अनादिकाल से ही कलाकृतियाँ मनुष्य के निर्मल आनन्द का परमोत्तम साधन रही हैं।

सौन्दर्य आनन्द का मूलाधार है। आत्मा आनन्दस्वरूप है, चिन्मय है; इसीलिए सौन्दर्य आत्मा का भोजन है। सौन्दर्य का आनन्द पिये बिना मनुष्य असत् से सत् की ओर, तमस् से ज्योति की ओर और मृत्यु से अमरत्व की ओर प्रवृत्त हो नहीं सकता। यही कारण है कि संस्कृतियाँ कला को लेकर ही जनमती, पनपती और फूलती-फलती हैं। कला अपने निखरे रूप में सत्यं-शिवं-सुन्दरम् को पूर्णतः उद्बुद्ध करती है; क्योंकि कला की रसमयता में, रसमग्न कर लेने की क्षमता में, उसकी अजेय प्रभविष्णुता में धर्म और विज्ञान का समवेत संस्कार अन्तर्हित है। सत्य का अनुसंधान ज्ञान के द्वारा विज्ञान में; शिव का साक्षात्कार भाव के द्वारा धर्म में और सुन्दर का रसास्वादन हृदय के द्वारा कला में होता है। दूसरे शब्दों में, विज्ञान का धर्म विश्लेषण, कला का संश्लेषण और धर्म का प्रज्ञा ( Intention ) है। इसीलिए ब्लेक ने कहा था कि सौन्दर्य की रसानुभूति प्राप्त नहीं की जाती, वह जन्मजात और संस्कारगत होती है—'The knowledge of ideal beauty is not to be acquired. It is born with us'.

सौन्दर्य और आनन्द कार्य-कारण की शृङ्खला से परे सर्वथा एक अभिन्न वस्तु हैं; क्योंकि सौन्दर्य पूर्णतः रूपान्वित आनन्द है। सौन्दर्य वस्तु में होता है या द्रष्टा के हृदय में, उसकी आँखों में स्वनिष्ठ है या परनिष्ठ—इसपर पण्डितों में बड़ा शास्त्रार्थ है। यह एक ऐसा विवादग्रस्त विषय है जिसका अन्त नहीं; पर इतना सत्य है कि सौन्दर्य की गहरी रसानुभूति उस रसमय सुन्दरता में द्रष्टा को सर्वथा तन्मय कर लेती है—द्रष्टा दृश्य में और दृश्य द्रष्टा में घुल-'सा' जाता है, 'सा' क्यों, सर्वथा वह घुल ही जाता है। द्रष्टा और दृश्य की यह समरसता ही आनन्द का वह मधु-उत्स है जो अनादिकाल से मानव-जीवन को रस-सिक्त किये हुए है। अस्तु।

यह प्रकृति और उसका समस्त रूप-संसार ईश्वर की कलाकृति है और इस कला में कलाकार का जीवंत स्पर्श बना हुआ है। इस स्पर्श की गुदगुदी-भरी अनुभूति ही आनन्द की जननी है और इसीलिए अणुमय, प्राणमय, मनोमय, विज्ञानमय कोषों के अतिक्रमण कर लेने के अनन्तर ही इस आनन्दमय कोष में प्रवेश पाया जा सकता है, जहाँ रजस् और तमस् की गतियाँ मन को चंचल नहीं करने पातीं। किसी कलाकृति को देखकर आत्मा का आनन्दांश आवरण-भंग के कारण सर्वथा शुद्ध बुद्ध मुक्त रूप में अपने 'स्व'-रूप को पाकर आनन्द में झूम उठता है। और,इसी को काव्यप्रकाशकार दूसरे शब्दों में यों कहते हैं—'सकल-प्रयोजन मौलिभूतं समनन्तरमेव रसास्वादनसमुद्भूतं विगलित-वेद्यान्तरमानन्दम्।' पण्डित-राज जगन्नाथ ने इसे ही 'प्रतिबिम्बानन्द' कहा है तथा विश्वनाथ ने 'साहित्यदर्पण' में 'ब्रह्मानन्दसहोदर' कहा है। यह चारुता, यह रमणीयता, यह सौन्दर्य तथा तज्जन्य यह आनन्द 'क्षणं क्षणं नवं नवं'—क्षण-क्षण नवनवायमान होता रहता है। सौन्दर्य की वास्तविक गहरी रसानुभूति में, इसीलिए, लौकिक और अलौकिक, स्थूल और सूक्ष्म, ऐहिक और परात्पर का भेद नहीं चल सकता।

ललित कलाओं में कतिपय ऐसी हैं जिनका आस्वादन आँखों से होता है—जैसे भास्कर्य, मूर्त्ति और चित्र। संगीत का आनन्द कर्णेन्द्रिय से प्राप्त होता है और काव्य का आनन्द मन से प्राप्त किया जाता है। मन का योग तो सभी ललित कलाओं के आनन्द-विधान में अनिवार्य है ही। रस का लोभी तो मन ही है और वही भिन्न-भिन्न इन्द्रियों के माध्यम से आनन्द का उपभोग किया करता है। इसीलिए मन इन्द्रियों का राजा और इन्द्रियाँ मन की रानी हैं। नयनों के वातायन से कला की जितनी कृतियों का आस्वादन होता है उतना और इन्द्रियों के द्वारा नहीं। जगत् के रूपलावण्य की मोहकता और मधु-मयी माधुरी आँखों की खिड़की से हृदय तक पहुँचती है। कानों का विषय है केवल 'शब्द', आँखों का विषय है 'रूप'। शब्द की अपेक्षा रूप की चोट कहीं अधिक गहरी और करारी होती है। इसीलिए सभी कलाओं के साथ 'ललित' विशेषण पूरी स्वाभाविकता के साथ फिट बैठता है।

प्रत्येक राष्ट्र और उसकी संस्कृति भास्कर्यकला में अपनी निजी विशेषता लिये रहती है। शक्ति, गठन, लोच, सौन्दर्य आदि का विधान बाहर से उधार लिया जा सकता है; पर

'निजत्व' के मूलाधार पर ही—अर्थात् अपने सांस्कृतिक और राष्ट्रीय व्यक्तित्व को अक्षुण्ण बनाये रखकर ही बाह्य उपादानों से हम अपनी कलाकृतियों को सजा सकते हैं। भारतीय भास्कर्यकला में साज-सज्जा का खूब ठाठ है—उसमें एक-एक 'डीटेल' और 'फिनिश' पर पूरी सजग दृष्टि है, और चूँकि भास्कर्य या स्थापत्य कला ही अन्य समस्त कलाओं की जननी है तथा शिल्प, चित्र, नृत्य आदि कलाएँ इसी केन्द्र-बिन्दु के चारों ओर चक्कर लगाती हैं; इसीलिए हमारी समस्त कलाओं में साज-सज्जा का शृङ्गार खूब सजकर हुआ है, पाश्चात्य कलाकृतियों की भाँति उनमें वैधव्य की सादगी नहीं है; वह तो नव वधू की तरह नाना प्रसाधनों से सुसज्जित, आँखों में नशा, अधरों में राग, गति में लोच लिये जगत के मन-प्राण को अपनी मुट्ठी में किये इठलाती, रँगराती आगे बढ़ी है।

कालक्रमानुसार भारतीय भास्कर्य-कला के छः विभाग किये जा सकते हैं—(१) प्रारंभिक बौद्धकाल (ई० पू० ३००-५० ई० स०) जिसमें मथुरा के ध्वंसावशिष्ट स्तंभ और स्तूप, अमरावती के स्तूप और साँची के सिंहद्वार मुख्य हैं। (२) कुशानकला (ई० स० ५०-३२०)—गांधार-मूर्त्तियाँ तथा अजन्ता की गुफाएँ। (३) गुप्त-कला (३२०-६०० ई० स०)—सारनाथ के स्तूप तथा सिलोन की कतिपय कलाकृतियाँ। (४) क्लासिक काल (६००-८५० ई० स०)—एलोरा, एलिफेंटा, महाबलिपुरम्, अनुरुद्धपुर (सिलोन) तथा जावा की कलाकृतियाँ। (५) मध्यकालीन कला (९००-१८०० ई० स०)—राजपूताना, त्रावणकोर, तांजोर, विजयनगर तथा मदुरा की कलाकृतियाँ। इसी के अन्तर्गत मुगल-कला तथा राजपूत-कला भी हैं। (६) आधुनिक काल।

गुफाओं में मन्दिर-निर्माण से ही भारतीय वास्तुकला का श्रीगणेश होता है। वाल्मीकीय रामायण में 'देवतायन', 'सभा', 'चैत्य' और 'प्रासाद' के उल्लेख मिलते हैं। महाभारत में 'जतुगृह'—'लाह के घर' का वर्णन है। पंजाब में 'हरप्पा' और सिन्ध में 'महेंजोदाड़ो' की खुदाई से हमारी प्राचीन भास्कर्य-कला का जो आभास मिलता है उससे पता चलता है कि यह कला अत्यन्त प्राचीन काल में कितनी उन्नत और विकसित थी। बोध-गया और राजघाट की खुदाई भी इतिहासकारों की आँखें खोल देनेवाली है। इन सबसे यह स्पष्ट अनुमान किया जा सकता है कि सौन्दर्य, शृङ्गार, साज-सजावट का कितना अधिक ध्यान हमारे यहाँ भास्कर्य-कला में रखा गया है। फार्ग्युसन अपनी सुविख्यात पुस्तक 'History of Indian and Eastern Architecture' * में लिखता है—"Like all people untramelled by rules derived from incongruous objects and gifted with a feeling for the beautiful *they adorn whatever they require and convert every object however utilitarian in its purposes into an object of beauty.*" उपयोगिता और सौन्दर्य का यह दिव्य समन्वय भारतीय कला की अपनी निजी विशेषता है। साँची और सारनाथ के स्तूप; एलोरा, अजंता और एलिफेंटा की गुफाएँ; महाबलिपुरम् का विशाल मंदिर; कांजिवरम्, कुम्भकोणम्, तांजोर,

* खण्ड २, पृष्ठ १८४

त्रिचनापल्ली, श्रीरंगम्, मदुरा और रामेश्वरम् के मन्दिर तथा आबू पहाड़ पर जैन-मन्दिरों को देखकर कौन कह सकता है कि हमारा देश इस कला में अग्रणी नहीं है ? दक्षिण भारत के मन्दिरों को देखकर ऐसा प्रतीत होता है कि भास्कर्यकला के चरम गौरव और परम सौन्दर्य के ये सर्वोत्कृष्ट उदाहरण हैं। दक्षिण भारत के कतिपय विशिष्ट प्रख्यात मन्दिरों का दर्शन कर इन पंक्तियों का लेखक चकित हो गया और इस निर्णय पर पहुँचा है कि इन अति विशाल मन्दिरों के भव्य मण्डपों में—जहाँ हजार-हजार भीमकाय स्तंभ लगे हुए हैं और इतनी सुन्दर नक्काशी की हुई है—भिन्न-भिन्न मुद्राओं में ऐसी प्रस्तर-मूर्त्तियाँ खचित हैं कि वास्तुकला और मूर्त्तिकला का इनमें अपूर्व संयोग हुआ है और इस क्षेत्र में वस्तुतः भारतवर्ष शीर्ष-स्थान का अधिकारी है। मुसलमान शासकों ने मंदिरों और मूर्त्तियों का संहार तो अवश्य किया ; पर दक्षिण भारत के ये भव्य मन्दिर उनके आक्रमण के शिकार न हुए और उनकी मस्जिदों में चाहे जितना सूनेपन और सन्नाटे का भाव हो तथा वैधव्य की उदासी भरी हो ; परन्तु उन्हीं में से कुछ स्थापत्यकला के परम अनुरागी भी निकले। शाहजहाँ का दाम्पत्य-प्रेम उस ताजमहल में अजर-अमर है।

शिल्प-कला में भारत ने लौकिक और अतिलौकिक को मिला दिया है। शिल्प में यथार्थवाद की जड़ उपासना हमारा कभी भी लक्ष्य नहीं रही ; हमने सदा उसमें भी रस को ही अभिव्यक्त करने की चेष्टा की है। हमारी अधिकांश मूर्त्तियों में योग की कोई न कोई मुद्रा अभिव्यक्त हुई है ; ऐन्द्रिय के माध्यम से अतीन्द्रिय की ओर संकेत किया है। बुद्ध की ध्यान-मुद्राएँ, प्रज्ञापारमिता और अवलोकितेश्वर की मूर्त्तियाँ, मुरली—मनोहर की ललित त्रिभंगी मुद्रा, शेषशायी नारायण की अविचल शान्ति, नटराज का मधुर और भीषण नृत्य, नीलकण्ठ, दक्षिणामूर्त्ति, गंगाधर, महाकाली, महालक्ष्मी, महासरस्वती तथा राजराजेश्वरी ललिता, तपःपरायणा पार्वती, अर्धनारीश्वर, शिव की गोद में बैठी हुई पार्वती, रूठी हुई प्रिया को मनुहार देने की मुद्रा में श्रीकृष्ण—इन मूर्त्तियों में हम यथार्थ और आदर्श का अपूर्व समन्वय देखते हैं। गोरखपुर में एक अत्यन्त प्राचीन विष्णु की मूर्त्ति है—काले संगमर्मर की। उसकी मृदुल मंद-मंद मुस्कान दर्शक की दृष्टि को सहसा बाँध लेती है। काशी में चौसट्ठी घाट से ऊपर चढ़कर जब हम दशाश्वमेध की ओर मुड़ते हैं, तो शिव-पार्वती की एक प्रभावशाली, परन्तु खण्डित मूर्त्ति अवस्थित मिलती है। शिव का बायाँ हाथ पार्वती के कंधे पर है और दाहिना हाथ पार्वती के चिबुक पर। स्पष्ट मालूम होता है कि महादेव आज रूठी हुई पार्वती को मना रहे हैं। बोध-गया में भगवान बुद्ध के सामने जब-जब गया हूँ, एक अगाध अनुपमेय शान्ति में स्नान कर तृप्त हो गया हूँ। ध्यानमुद्रा में स्थिर इस तथागत की आँखों से आँखें मिलाकर देखिए—देखते ही रह जाइएगा—मूर्त्ति हँसती-बोलती दिखेगी। चिदम्बरम् और मीनाक्षी के मन्दिरों एवं मूर्त्तियों तथा एलोरा, अजंता और महाबलिपुरम् की गुफाओं को देखते हुए यह निर्भ्रान्त रूप से कहा जा सकता है कि भारतीय कलाकारों ने लोकैषणा और वित्तैषणा से प्रेरित होकर अपनी कला-कृतियों का निर्माण नहीं किया। इनका हम नाम तक नहीं जानते। ये कलाकार अपनी कला-कृतियों में खो-से गये हैं।

भारतीय शिल्पकला का चरम विकास बौद्धोत्तर काल में हुआ, जहाँ पौराणिक भावनाएँ शिल्पबद्ध हुई हैं। हिन्दू-धर्म की आध्यात्मिक प्रतिभा बौद्धोत्तर काल में एक नई अँगड़ाई लेकर जागी और इस प्रतिभा ने अपने चमत्कारी करिश्मे केवल भारतवर्ष में ही नहीं, भारत से बाहर भी दिखलाये। जावा में, कम्बोडिया में कई ऐसे मन्दिर हैं जिनकी दीवारें हजार-हजार फुट लम्बी हैं और जिनपर रामायण एवं महाभारत की कथाएँ तथा घटनाएँ प्रस्तर-प्रतिमाओं में खचित हैं।

इन मूर्तियों को कुछ विशेष ध्यानपूर्वक देखना होगा। बुद्ध की प्रायः जितनी मूर्त्तियाँ मिलती हैं, वे ध्यान-मुद्रा की हैं। चेहरे पर हल्की प्रसन्नता, शान्ति, सौम्यता और श्री की झलक स्पष्ट है। कालान्तर में महायान और वज्रयान शाखाओं ने अमिताभ, अवलोकितेश्वर, मंजुश्री तथा तारा की दिव्य मूर्त्तियाँ निर्मित कीं; परन्तु तथागत की ध्यान-मुद्रा अलौकिक और अक्षुण्ण है। जैन-कला में तीर्थङ्करों तथा देवताओं की प्रतिमाएँ हैं; परन्तु देवताओं की अपेक्षा तीर्थङ्करों का पद श्रेष्ठ है। जैन मूर्त्तियों में आजानुबाहु, श्रीवत्साङ्क, प्रशान्त मुद्रा, तारुण्य, रूप-सौकुमार्य तथा दिगम्बरता मुख्य रूप से परिलक्षित होती हैं। हिन्दू मूर्तियाँ ध्यान-जन्य हैं। ध्यान के श्लोकों पर चित्त को समाहित कर शिल्पकार प्रतिमा का निर्माण करता है। इस सम्बन्ध में चरम सिद्धान्त शास्त्रमान्यता ही है—'शास्त्रमानेन यो रम्यः स रम्यो नान्य एव हि'। शिल्पशास्त्र में इन प्रतिमाओं के निर्माण का बड़े विस्तार से वर्णन है। वहाँ हस्त और मुद्राओं तथा ध्यान की प्रक्रियाओं का विपुल विस्तार से विवरण मिलता है।

शिल्पशास्त्र का मुख्य सिद्धान्त यह है कि मुखमण्डल की लम्बाई का अठगुना मूर्त्ति का विस्तार होना चाहिए—यदि वह देव-प्रतिमा हो और सतगुना यदि देवी-प्रतिमा हो। हाथ और विशेषतः अंगुलियों की मुद्राओं पर अपेक्षाकृत विशेष ध्यान है। ये मुद्राएँ तीन प्रकार की होती हैं—वैदिक, तांत्रिक और लौकिक। कला में चौसठ मुद्राएँ हैं और तंत्र में एक सौ आठ। अभय-हस्त भय से रक्षा करता है और वरद-हस्त मंगलदान करता है। ज्ञान-मुद्रा में अँगूठे और मध्यमा के छोर को मिलाकर हृदय से स्पर्श होता है। दक्षिणामूर्त्ति की चिन्मुद्रा आत्मा-परमात्मा की अभिन्नता चरितार्थ करती है। समाधि-मुद्रा—जिसमें पद्मासन में अवस्थित होकर बायें हाथ की हथेली पर दाहिने हाथ की हथेली रखी जाती है—यौगिक ध्यान और समाधि की अवस्था है। भारतवर्ष में जहाँ भी प्रतिमाएँ हैं उनमें कोई न कोई योगमुद्रा अवश्य है।

किरीट, कुण्डल, हार, कटिसूत्र या मेखला, कांची, रशना आदि का भी विशेष विस्तार से उल्लेख भारतीय शिल्पशास्त्रों में मिलता है। देवताओं के चरणप्रान्त में स्थित पद्म, कमल, अरविन्द, सहस्रदल आदि का भी, उनके दलों की संख्या और वर्ण के साथ, विवरण मिलता है। देवियों की प्रतिमाओं में केश-प्रसाधन की विभिन्न प्रणालियाँ हैं। इन केश-प्रसाधनों का साहित्य इतना विपुल, मनोरंजक और चित्ताकर्षक है कि इसपर स्वतंत्र ग्रन्थ लिखे गये हैं। केश-प्रसाधन की विशिष्ट प्रणालियों में कुन्तल, धम्मिल्ल, अलकचूड़क आदि

मुख्य हैं। ये प्रतिमाएँ काँसा, पीतल, चाँदी, सोना, पत्थर, हाथी-दाँत और चन्दन की लकड़ी से निर्मित होती हैं। हाथी-दाँत की प्रतिमाएँ उपासना के लिए स्वीकृत नहीं हैं—यद्यपि आज भी त्रावणकोर और विजगापट्टम् में हाथी-दाँत की प्रतिमाएँ बनती हैं। शिल्पकार प्रतिमा-निर्माण में शुचिता का विशेष ध्यान रखता है और जिस दिन आँखें गढ़नी होती हैं उस दिन स्नान-ध्यान से पवित्र होकर वह उपवास करता है और रात में इष्टदेव से प्रार्थना करता है कि चक्षुनिर्माण में कहीं प्रमाद या भूल न होने पावे ; क्योंकि प्रतिमाओं में रस की अभिव्यक्ति आँखों से ही होती है।

चित्रकला अत्यन्त प्राचीन काल से संसार में आनन्दोपभोग का परम मधुर साधन रही है। इसका आस्वादन आँखों से होता है और यह सर्वमान्य सिद्धांत है कि देखी हुई वस्तु का प्रभाव सुनी हुई वस्तु से अधिक स्थायी और प्रबल होता है। रंगों की सजावट—उनकी गहरी और हल्की छाया, पार्श्वभूमि ( Back-ground ), ये सब-की-सब आँखों के द्वारा मन को मुग्ध कर लेती हैं। रंगों के गहरेपन और हल्केपन से आह्लाद होता है और पृष्ठभूमि से विस्तार का बोध होता है। चित्र की प्रत्येक रेखा सजीव-सी लगती है। चित्रकला की यह सबसे बड़ी विशेषता है कि इसमें रंगों का और प्रकाश तथा छाया ( Light and Shade ) का समुचित उपयोग किया जा सकता है—भास्कर्यकला और मूर्तिकला में इस विशेषता के सन्निवेश के लिए कोई अवकाश नहीं होता। इतनी महीन बारीकियों की सूक्ष्मता का संयोजन, महीन लकीरों से सूक्ष्मातिसूक्ष्म भावों का निदर्शन चित्रकला में ही संभव है ; क्योंकि चित्र में रेखाओं की पृथुलता तथा सूक्ष्मता के साथ-साथ प्रकाश और छाया का मृदुल-मनोहर सजीव संघटन दर्शक के मन-प्राण को भाव-मुग्ध कर देता है, और चित्रकला की यही सफलता है।

चित्रकला मानव की स्वाभाविक सहज प्रवृत्ति है। गुफाओं और कन्दराओं में रहनेवाला तथाकथित असभ्य मानव भी अपनी गुफाओं और कन्दराओं को वृक्ष-लताओं तथा पशु-पक्षियों के रंग-बिरंगे चित्रों से सजाया करता था। पर्व-त्योहारों पर, उत्सवों पर, नृत्य-संगीत-वाद्य के साथ-साथ, चित्रकला का भी विन्यास हुआ करता है। यह सच है कि मूर्ति और भास्कर्य की अपेक्षा चित्रकला में अधिक सूक्ष्मता और बारीकी अपेक्षित है तथा इसमें पारंगत होने में विशेष समय चाहिए। कागज या कैनवस के एक टुकड़े पर समस्त आकाशमण्डल, नक्षत्र, चन्द्र-ज्योत्स्ना-प्लावित वसुन्धरा, यमुना का तट, हवा के झोंके में झूमती लता-वल्लरियाँ और इस पृष्ठ-भूमि पर महारास का महा-महोत्सव ! सहस्र-सहस्र गोपियों से घिरे श्रीकृष्ण और उस गोपी-मण्डल का दिव्य उन्मादकारी लास्य नृत्य ! एक अपूर्व ताल, लय, गति, मूर्च्छना का मादक मदिर समारोह ! क्षण-भर में दर्शक महारास के इस चित्र को देखकर भावविभोर हो जा सकता है। भास्कर्य-कला और शिल्पकला में यह संभावना कहाँ है ? रंगों और रेखाओं के सहारे कलाकार अपनी कलाकृति में जादू का असर ला देता है। देखनेवाला देखता ही रह जाय—आँखों से पीता ही रह जाय। उस रूप को आप पकड़ नहीं सकेंगे, आँखों से पी भर पायेंगे—रहस्य की भाषा में कहें तो

कह सकते हैं—You will enter the light but will not touch the flame!

चित्रगत सौन्दर्य कभी बासी नहीं होता, कभी फीका नहीं पड़ता; उससे तबीयत कभी ऊबती नहीं। उसे हम पकड़ नहीं पाते; पर उसका आस्वादन खूब होता है—

She cannot fade though thou hast not thy bliss.
For ever wilt thou love and she be fair.

चित्रकला में इटली सबसे प्रख्यात है। रैफेल और लियोनार्डो का नाम चित्रकारों में बड़े आदर से लिया जाता है। वहाँ चित्रों में ईसा के जीवन की घटनाएँ मुख्य रूप से अभिव्यक्त हुई हैं। रंगों की विविधता और बारीकी में फ्लोरेंस (इटली) से एथेंस (ग्रीस) आगे बढ़ गया। मध्यकालीन कलाकारों का आदर्श था विस्तृत प्राकृतिक दृश्यों का चित्रांकन। आधुनिक पाश्चात्य चित्रकारों में प्रसिद्ध हैं करोट, करेजियो, रैम्ब्रैंट, जॉन फिलिप और बर्न। प्राकृतिक चित्रांकन में रैम्ब्रैंट प्रमुख माना जाता है।

यह स्मरण रखने की वस्तु है कि चित्रकला फोटोग्राफी नहीं है। चित्र का भाव और फिर रूप चित्रकार के हृदय में उगता और पनपता है। उसमें शरीर-विज्ञान (Anatomy) तथा उद्भिज-विज्ञान (Botany) और पशु-विज्ञान (Zoology) या विज्ञान के और-और साधनों का समर्थन रहेगा; पर कलाकार उसमें बँध नहीं जायगा। प्रत्युत् वह अपनी मौलिक कल्पना का सहारा लेकर यथार्थ की परिधि पार कर जायगा; और आदर्श के उन्मुक्त आकाश में उड़ेगा ही। कलाकार के हृदय में सौन्दर्य-भावना जितनी विशाल, उदात्त और गंभीर होगी, उतनी ही उसकी कलाकृति सुन्दर और स्थायी होगी; क्योंकि कला में कलाकार की भावना ही साकार होती है। चित्रकला यथार्थ को आदर्श और आदर्श को यथार्थ में परिणत कर देती है। भारतीय चित्रकार 'योग' का आश्रय लेकर अपनी कलाकृतियों में दिव्यता का आभास ला देता है; क्योंकि कला का धरातल जितना ही ऊँचा उठता है उतना ही वह अतिमानस का अतिक्रमण कर चैत्य-लोक की वस्तु हो जाती है। भारतीय चित्र-विज्ञान में हाथ और पैरों की नसों का दिखलाना वर्जित है; कलाई और कोहनी की हड्डियों का उभार भी नहीं दिखलाया जाता।

भारतवर्ष में चित्रकला की अपेक्षा मूर्तिकला का विकास अधिक हुआ। कारण, कागज या कैनवस की अपेक्षा पत्थर, काँसा, पीतल आदि अधिक स्थायी हैं और बाहरी आक्रमणों ने भी भारतीय चित्रकला को बहुत धक्का पहुँचाया। इसके अतिरिक्त भारतीय जलवायु में रंगों के पिघलने और फीके पड़ जाने की भी आशंका थी ही। रामायण में गृह और मन्दिरों की चारु चित्रित दीवारों का प्रसंग आया है। ऊषा और चित्रलेखा की कथा में चित्रकला, प्रेम को उद्दीप्त करने में, मुख्य सहायक मानी गई है। मृच्छकटिक, शाकुन्तल, मालविकाग्निमित्र और उत्तर-रामचरित-जैसे संस्कृत-नाटकों में राजप्रासादों के भवन चित्रित ही हैं और शाकुन्तल में तो दुष्यन्त चित्रकला में परम प्रवीण देखा जाता है। बौद्ध नाटक 'नागानन्द' में राजकुमार जीमूतवाहन राजकुमारी मलयावती का चित्र अंकित करता हुआ देखा जाता है। बौद्धों के पाली-ग्रन्थ 'विनयपिटक' में, जो ईसा के तीन-चार

सौ वर्ष पूर्व की रचना है, राजप्रासाद के आमोद-प्रमोद-भवनों में चित्रित दीवारों का उल्लेख है। वात्स्यायन के कामसूत्रों में चित्रकला के छः भेद मिलते हैं—

रूपभेदः प्रमाणानि भावलावण्ययोजना।
सादृश्यं वर्णिकाभेद इति चित्रं षडङ्गकम्॥

रूपभेद का अभिप्राय है अंग-प्रत्यंग का सुस्पष्ट ज्ञान; प्रमाण का अर्थ है युक्तियुक्तता अर्थात् 'Symmetry'; भाव का अर्थ है चित्र की व्यंजकता; लावण्य-योजना का अर्थ सौन्दर्य, माधुर्य, सौकुमार्य एवं सौष्ठव का संयोग; सादृश्य का अभिप्राय है वर्ण्य विषय की अनुरूपता; वर्णिकाभेद का भाव है रंगों की विविधता तथा सूक्ष्मता का सम्यक् ज्ञान—गहरे और हल्के रंगों का सामंजस्य—भिन्न-भिन्न प्रकार की तूलिका की उपयोगिता आदि का ज्ञान।

बौद्धकाल में भारतवर्ष में चित्रकला का विशेष विकास हुआ। यह आश्चर्य की बात है कि जो बौद्धधर्म इस संसार को 'क्षणिकं-क्षणिकं' 'दुःखं-दुःखं' मानता था, वही धर्म चित्रकला का इतना बड़ा उपासक सिद्ध हुआ। बौद्ध भिक्षुओं ने चीन, जापान, जावा, सिलोन में भारतीय चित्रकला का खूब प्रचार किया। यह बतलाना अनावश्यक है कि भारतीय चित्रकला की आधारिक प्रेरणा अजन्ता की 'फ्रेस्को' ही रही। तक्षशिला और नालन्दा के विश्वविद्यालयों में चित्रकला की विशद शिक्षा के लिए उत्तमोत्तम व्यवस्था थी। समस्त एशिया—भूखण्ड में भारतीय चित्रकला का प्रभाव सुस्पष्ट है।

मुगलकाल के चित्र प्रायः ऐतिहासिक घटनाओं और व्यक्तियों में ही परिसीमित रहे। मस्जिदों में किसी व्यक्ति या खुदावन्द-करीम अल्लाह की तस्वीर बनाई जा नहीं सकती है; क्योंकि वैसा करना धर्मतः निषिद्ध था। जहाँगीर के समय में मुगल-चित्रकला का विशेष विकास हुआ—यद्यपि जहाँगीर के पिता अकबर के समय से ही चित्रकला को राज्याश्रय प्राप्त हो चुका था। विश्वविख्यात सुप्रसिद्ध कलाविद् स्वर्गीय श्रीकुमारस्वामी ने मुगल-चित्रकला के सम्बन्ध में बड़ी ही सूक्ष्म मीमांसा की है। वे कहते हैं—"Thus Moghul painting reflects an interest that is exclusively in person and events and essentially an art of portraiture and chronicle. Moghul painting is academic, dramatic, objective and eclactic; Rajput painting is essentially an aristocratic folk art appealing to all classes alike, static, lyrical and inconceivable apart from the life it reflects." अर्थात् मुगल-चित्र-कला की रुचि एकान्ततः व्यक्तियों और घटनाओं में है; वह श्रम-साध्य, अभिनयात्मक, वस्तुपरक है और चुने हुए व्यापारों को लेकर खड़ी है। राजपूत-चित्रकला सामन्तवादी है और सबको समानतः प्रधानता प्रदान करती है, संगीतमय है और जीवन की घटनाओं से परे की सूचना देती चलती है। राजपूत-काल की चित्रकला की दो शैलियाँ हैं—राजस्थानी शैली और पहाड़ी या काँगड़ा-शैली।

राजस्थानी शैली में श्रीकृष्ण की लीलाओं का ही विशेष रूप से अंकन हुआ है और काँगड़ा-शैली में राग-रागिनियों के चित्र। मुगलकला को Aristocratic और Realistic कहा जा सकता है और राजपूत-कला को Democratic और Mystic। पहले में यथार्थवादी श्रीमन्तशाही का आभास है, दूसरे में जनतन्त्रात्मक रहस्यमयता का।

आधुनिक काल की भारतीय चित्रकला के विकास का अध्ययन करते हुए हम राजा रवि वर्मा से लेकर अवनीन्द्रनाथ ठाकुर, नन्दलाल वसु और असितकुमार हलधर तक आते हैं। राजा रवि वर्मा का जन्म सन् १८४८ ई० में त्रावणकोर स्टेट के किलमनोर कस्बे में हुआ था। भारतीय संस्कृति का उनपर बहुत ही शुभ और सुंदर प्रभाव पड़ा तथा उन्होंने सन् १८७६ ई० में अपना प्रथम चित्र 'शकुन्तला का पत्रलेखन' अंकित किया। इस चित्र को बहुत सुन्दर तो नहीं कह सकते; पर प्रथम प्रयास होते हुए भी इसमें रंगों की विविधता का सुन्दर सन्निवेश हुआ है और मुखाकृति की भावाभिव्यक्ति भी सुस्पष्ट है। दूसरा चित्र 'सीता की अग्निपरीक्षा' है। अपेक्षाकृत यह सुन्दर है, पर पृष्ठभूमि अनाकर्षक और बहुत ही साधारण है। रवि वर्मा में रंगों की गहराई विशेष रूप से परिलक्षित होती है, जो कभी-कभी आँखों में चमकती और गड़ती है। गहरे और चटकीले रंग सब स्थानों में अच्छे नहीं लगते—कभी-कभी हल्के और पतले रंग आँखों को विशेष सुहावने लगते हैं; पर रवि वर्मा को गहरे और चमकीले रंगों का ही विशेष शौक था। सम्भव है, त्रावणकोर की स्त्रियों के चटकीले पहनावे का यह प्रभाव हो। परन्तु हैं उनके सभी चित्र यथार्थवादी ही। उनके कुछ तैल-चित्र अमर हैं—यद्यपि उनमें भी कला की उड़ान और इंगिति का अभाव-सा है। जो हो, भारतीय चित्रकला के आधुनिक इतिहास में राजा रवि वर्मा का आविर्भाव एक चिरस्मरणीय घटना है।

आधुनिक चित्रकला में बंगाल का विशेष योगदान है। अवनीन्द्रनाथ ठाकुर, शारदाचरण उकील, नन्दलाल बोस, असितकुमार हलधर इस प्राच्य कला (Oriental Art) के अग्रणी हैं। वंगीय चित्रकला को प्राच्य कला या Oriental Art इसलिए कहा जाता है कि उसका मूलाधार और प्रेरणा अजन्ता और एलोरा की चित्रकला ही है। ये चित्र सर्वथा आदर्शवादी हैं और बहुत ही हल्के रंगों में, जो बीसों बार धुलते हैं—बनाये जाते हैं। इनकी अँगुलियाँ, आँखें, बैठने की शैली आदि अजन्ता की शैली पर है। वंगीय प्रभाव से मुक्त कई अन्य कलाकार चित्रकला के क्षेत्र में विशिष्ट गौरव के अधिकारी हैं। जैसे—प्रोफेसर ईश्वरीप्रसाद वर्मा, श्रीरविशंकर रावल, रामप्रसाद, उपेन्द्र महारथी, कनू देसाई, देवलालिकर, सोमलाल शाह, सुश्री सौदामिनी, शकुन्तला और इन्दुमती। इस सम्बन्ध में इतना कहना अप्रासंगिक नहीं मानना चाहिए कि प्राच्यकला को विशेष प्रोत्साहन मिलने के कारण राजपूत और मुगल चित्रकला का इन दिनों बहुत ह्रास हुआ है। स्वयं जयपुर के आर्ट-स्कूल में मुगल और राजपूत कला की छाती पर प्राच्यकला अट्टहास कर रही है।

भारतीय संगीत अपनी मधुरिमा तथा प्रभविष्णुता के लिए विश्व में बहुत ही प्राचीन

काल से प्रख्यात है। पाश्चात्य देशों में केवल जर्मनी में ही संगीत का विशेष विकास हुआ जहाँ के मोर्जेट, बिथोवन, वैग्नर, मेण्डलसन आदि के नाम संगीत के क्षेत्र में विशेष आदर से लिये जाते हैं। जर्मनी में संगीत का विकास वैसे ही उच्च स्तर पर हुआ जैसे मूर्तिकला का ग्रीस में और चित्रकला का इटली में। परन्तु संगीत का जितना विशद विस्तार भारतवर्ष में हुआ उतना कहीं भी नहीं हो पाया। वेदों में सामवेद, जो संगीत का सुमधुर वेद है, संसार के इतिहास में संगीत की प्रथम कल्पना है। गीता में श्रीकृष्ण कहते हैं—'वेदानां सामवेदोऽस्मि'—वेदों में सामवेद मैं ही हूँ। गंधर्व-वेद एक प्रमुख उपवेद माना जाता है। सरस्वती के एक हाथ में वेद है, दूसरे में वीणा—जिसका अर्थ है कला और धर्म, प्रेय और श्रेय का समन्वय। संगीत के आचार्य तुम्बरू, शिव, नारद और हनुमान हैं। स्वयं रावण सामवेद का सुन्दर गायक था और उसीके द्वारा उसने शिव को रिझा लिया था। महाभारत में 'सप्तस्वर' और 'गांधार ग्राम' की चर्चा है। मालविकाग्निमित्र में कालिदास ने संगीतनृत्यवाद्य की चर्चा विशेष विस्तार से की है—मालविका नाचना भी जानती है, गाना भी और बजाना भी। संगीत-रत्नाकर, रागमंजरी, राग-तरंगिणी, संगीत-दर्पण, संगीत-पारिजात, राग-कल्पद्रुम—ऐसे ही अनेक ग्रंथ हैं जिनमें राग-रागिनियों के भेदोपभेद का सविस्तर वर्णन मिलता है।

वाद्यों के वर्णन भी हमारे प्राचीन साहित्य में बड़े विस्तार से मिलते हैं। वेदों में मृदंग, दुन्दुभि, आडम्बर, वीणा, वंशी, डमरू आदि के उल्लेख हैं। रामायण और महाभारत में भेरी, दुन्दुभी, मृदंग, पाटह, पणव, घंटिका, डिण्डिम, मुरज, शंख, आनक, गोमुख आदि का वर्णन है। भरत के नाट्यशास्त्र में अठाईसवें से सैंतीसवें अध्याय तक संगीत का विशद और सुव्यवस्थित वर्णन मिलता है। भरत का कहना है कि भिन्न-भिन्न रसों के लिए भिन्न-भिन्न राग-स्वर अपेक्षित हैं। भरत ने फिर कहा है कि पुरुषों की अपेक्षा स्त्रियों का स्वर अधिक कोमल, लचीला, आकर्षक और मधुर होता है, इसलिए स्त्रियों को संगीत का और पुरुषों को वाद्य का अभ्यास करना चाहिए। तम्बूरा, वीणा, सितार, सारंगी, वायलिन, वंशी, जलतरंग, तबला, मृदंग आदि मुख्य वाद्ययंत्रों में हैं। 'गीतगोविन्द' पूरा-का-पूरा संगीत और नृत्य की लहरियों पर स्थित है। कहते हैं, कवि जयदेव ने अपनी प्राणप्रिया पद्मावती को गीतगोविन्द के सहारे नाचना और गाना सिखलाया था। उत्तर-भारत की संगीत-धारा मुगल-कालीन संस्कृति से कम प्रभावित नहीं हुई। कहते हैं, अमीर खुसरो स्वयं एक बहुत अच्छा गायक था और 'सितार' का जन्म उसीकी कल्पना का फल है। भक्त और प्रेमी कवियों के द्वारा भी संगीत को बहुत बल मिला—बड़ी प्रेरणा मिली। विद्यापति, चैतन्य, हरिदास, तानसेन, रामदास, मीराबाई, सूर, हित हरिवंश, परमानन्द, तुकाराम, एकनाथ आदि ने संगीत को दिव्य जीवन प्रदान किया। मराठी साहित्य की ओवी और अभंगों में नाट्य और संगीत का दिव्य समन्वय है। दक्षिण भारत में त्यागराज का नाम भक्ति-संगीत में सबसे प्रथम लिया जाता है। दक्षिण भारत में एक-एक बच्चा त्यागराज के नाम और यश से परिचित है। वहाँ पर घर-घर त्यागराज की कृतियों का खूब प्रचार है। जैसे—विद्यापति के पद मिथिला में, मीरा के मेवाड़ में, नरसी के गुजरात में, तुकाराम के

महाराष्ट्र में, वैसे ही त्यागराज के भजन दक्षिण भारत में अत्यन्त लोकप्रिय हुए हैं। आधुनिक काल में श्री विष्णु-दिगम्बर का नाम संगीत के साधकों में श्रेष्ठ है। उनका गंधर्व-महाविद्यालय अपने ढंग की एक ही संस्था है। उनके पट्टशिष्य पं० ओंकारनाथ ने भी अपने गुरुदेव की कीर्त्ति को बढ़ाया है।

उच्चारण की दृष्टि से स्वरों के चार भेद हैं—वादी ( Sonant ), संवादी ( Consonant ), विसंवादी ( Dissonant ) और अनुवादी ( Assonant )। श्रुति स्वर की माता है और लय पिता। षडज्, ऋषभ, गांधार, मध्यम, पंचम, धैवत और निषाद—स्वरों के ये सात प्रकार हैं, जिन्हें सूत्र में बाँधने के लिए 'सा रे ग म प ध नि' कहते हैं। प्रत्येक राग और रागिनी के अधिष्ठाता देवता और अधिष्ठात्री देवियाँ होती हैं, जिनका सविशेष वर्णन हमारे शास्त्रों में है। प्रातःकाल चार बजे से लेकर रात के पिछले पहर तक के भिन्न-भिन्न समयों के लिए क्रमशः भिन्न-भिन्न राग हैं—जैसे भैरवी, आसावरी, पीलू, यमन कल्याण, केदारा, बिहाग, शंकरा, जौनपुरी, जै-जैवन्ती इत्यादि। सुर, लय, राग, ताल, नृत्य, अर्थ, भाव और मुद्रादि चेष्टाओं का जब समाँ बँधता है तो साक्षात् सरस्वती मुग्ध हो जाती हैं।

सामान्यतः संगीत के पाँच प्रभेद हैं—( १ ) ध्रुपद, जिसमें वीरों की प्रशस्तियाँ गाई जाती हैं—वीर रस के संचार के लिए ध्रुपद मुख्य राग है ; ( २ ) ख्याल—करुण-शृङ्गार की कथाओं का प्रभाव इस राग में विशेषतः परिलक्षित होता है ; ( ३ ) टप्पा—आरंभ में पंजाब और राजपूताने में ऊँटों के काफले के साथ चलनेवाले, हीर और रंजा की प्रणय-कथा, इसी राग में गाया करते थे ; ( ४ ) ठुमरी—प्रणय की कोई छोटी-सी चितचोर कहानी, प्रणयिनी की बल खाई जुल्फों में प्रेमी के तड़पते प्राण ; ( ५ ) दादरा—प्रणय की कोई चलती कहानी, तेजी से तीर की तरह निकल चलनेवाली। यहाँ यह भूल न जाना चाहिए कि राग और रस का परस्पर अन्योन्याश्रय संबंध है। कामदेव के विरह में तड़पती रति के दुःख का वर्णन कालिदास ने 'वियोगिनी' छन्द में किया है। मेघदूत में विरही यक्ष के विरह का वर्णन 'मन्दाक्रान्ता' में है। रस की परिपुष्टि में राग, छन्द, स्वर, ताल, यति आदि का विशेष महत्त्व है। इसीलिए राग के आलापन के साथ हमारे यहाँ मूर्च्छना, गमक, ग्राम आदि के द्वारा गायक, श्रोता के हृदय में, भाव की लहरियाँ जगाता था—ठीक जैसे समुद्र में लहरें उठती हों, और इसीलिए भारतीय संगीत में हारमोनियम एक बहिष्कृत निषिद्ध यंत्र माना जाता है ; क्योंकि इससे संगीत का रस-प्रवाह टूटता है, उसकी भावमयता भंग होती है, पवित्रता नष्ट होती है।

नृत्यकला का पिछले दिनों 'प्युरिटनों' की कृपा से बहुत ह्रास हुआ है। आज का मानव इतना व्यस्त, बहुधंधी और साथ-ही-साथ शुष्क-हृदय हो गया है कि उसे नृत्यकला के आस्वादन के लिए अवकाश ही नहीं है। नृत्यकला भारतीय कलाओं में शिरोमणि रही है; परन्तु हमारे दुर्भाग्य से वह आज पदभ्रष्ट होकर भ्रष्ट संस्कारों में घिरी तड़प रही है, उसका दम घुट रहा है। भारतवर्ष में नृत्यकला केवल अंगसंचालन के द्वारा 'Rhythm'

या लय के प्रदर्शन का साधन कभी नहीं मानी गई। पाश्चात्य देशों में तो नृत्य एक क्षणिक भावना का कामुक प्रदर्शनमात्र 'a passionate posturing born of a passing mood' माना जाता है। परंतु भारतवर्ष में वह आत्मानन्द की अभिव्यक्ति के एक मुख्य साधन के रूप में स्वीकार किया गया है। हस्तसंचालन, पदचाप तथा भ्रूभंगिमाएँ आदि मिलकर नृत्य में भाव और रस भर देते हैं—सम्पूर्ण शरीर एक 'भाव' का प्रकाशन करने लगता है—शरीर भावमय हो जाता है।

नृत्य के संबंध में आज का उपेक्षाभाव इस कला-विशेष की अभिव्यक्ति के माध्यमों के प्रति हेयभावना के कारण है। नर्तकियों की संख्या तो बढ़ी है, पर नृत्यकला का क्रमशः ह्रास हुआ है। ग्रीस में नृत्यकला की प्रेरणा से ही शिल्पकला और नाटकों का आविर्भाव तथा विकास हुआ। वस्तुतः अन्य कलाओं की अपेक्षा नृत्यकला का मूर्त्तिकला से विशेष गहरा संबंध प्रतीत होता है। ग्रीस देश में नर्त्तकियों की संख्या प्रचुर थी और वहाँ नृत्य ने ही मूर्त्तिकला और चित्रकला को अत्यधिक प्रभावान्वित किया है।

ऋग्वेद में उषष् छन्दों में ऊषा का वर्णन अत्यन्त मनोहर वस्त्रों में सजी हुई एक नर्तकी के रूप में आया है। शिव, काली, कृष्ण, गणेश आदि देव-देवी और मेनका, उर्वशी आदि अप्सराओं के नृत्य का सविशेष विवरण हमारे साहित्य में है। अर्जुन अज्ञातवास में वृहन्नला बनकर राजा विराट् की कन्या को नृत्यकला सिखलाते हैं। इससे स्पष्ट है कि संभ्रान्त परिवारों में कन्याओं के लिए नृत्यकला की शिक्षा अनिवार्य थी। मालविकाग्निमित्र में मालविका गानविद्या और वाद्यविद्या के अतिरिक्त नृत्यकला में भी परम प्रवीण है। चिदम्बरम् के मन्दिर में नटराज की मूर्त्ति के चारों ओर गोपुर की दीवारों में एक सौ आठ प्रकार की नृत्य-भंगिमाओं की मूर्त्तियाँ खचित हैं। रागिनी देवी, जो जन्म से अमेरिकन होती हुई भी भारतीय नृत्यकला में परम प्रवीण हैं, एक स्थान पर लिखती हैं कि नृत्यकला का विकास उन्होंने दक्षिण भारत की मूर्त्तियों को देखकर किया।

भरत ने अपने नाट्यशास्त्र में नृत्य की चर्चा की है। भरत का कथन है कि संगीत के तीन भेद हैं—गीत, वाद्य और नृत्य। उन्होंने आगे कहा है कि गीत का सुमधुर स्वर में गान हो, पैरों के नूपुरों से ताल दिया जाय तथा हाथों और आँखों के इशारे से गीत के व्यंग्यार्थ की सूचना होती रहे। नृत्यशालाओं और राग-मण्डपों का भी उन्होंने विस्तार से वर्णन किया है।

शिव से ताण्डव और पार्वती से लास्य नृत्य का आविर्भाव हुआ। ताल के साथ-साथ अंग-संचालन ही नृत्य की प्रधानता है। शृङ्गार रस के लिए चुरित, वीर के लिए विकट और हास्य के लिए लघुनृत्य होता है। एक सौ आठ प्रकार के नृत्यों का वर्णन मिलता है। मालविकाग्निमित्र में कालिदास ने आदर्श नर्तकी का यों वर्णन किया है—बड़ी-बड़ी नशीली आँखें, चन्द्रमा के समान प्रसन्न मनोज्ञ मुखमण्डल, कोमल लचकीली भुजाएँ, कठोर और उभरे हुए उरोज, क्षीण कटि, पतले और मधुभरे अधर। मालविका नेत्रों और भ्रू के संचालनमात्र से 'भाव' बता देती है।

भारतीय नृत्यकला रस के आधार पर अवलम्बित है। अंग-संचालन, भ्रू-संचालन और आँखों के इशारे से 'रस' की अभिव्यक्ति होती चले—नृत्य की इसीमें चारुता है। वाणी से संगीत, हाथों से उसका अर्थ, आँखों से उसका भाव और पैरों से ताल। शिरःसंचालन के नव प्रकार हैं, दृष्टि-निक्षेप के आठ, भ्रूभंगिमा के छः और हस्त-संचालन के बारह। भाव-प्रकाशन के चार भेद हैं—सात्विक, वाचिक, आंगिक और आहार्य। सात्विक का अर्थ है भाव के अनुसार अंगों का संचालन; वाचिक का अर्थ है स्वरों का आरोह-अवरोह, चढ़ाव-उतार; आंगिक का अर्थ है आँखों के इशारे, आँखों की भाषा, मुखाकृति द्वारा भाव-प्रकाशन; और आहार्य का अर्थ है साजसिंगार, पहनावा, पेशवाज़, मेंहदी और अलक्तक से हाथ-पैरों को रँगना, अधरों को रँगना, आँखों में काजल आदि सोलहों श्रृङ्गार। इन सबके समुचित और आवश्यक मात्रा में यथासमय और यथास्थान संघटन करने से ही नृत्य के द्वारा रस का पूर्णतः परिपाक होता है। नाट्यशास्त्रों में अंगों, उपांगों और प्रत्यंगों का सविशेष विवरण मिलता है। अंगों में हैं सिर, हाथ, वक्षस्थल, पार्श्व, नितम्ब और पाद। उपांगों में हैं भौंएँ, नासिका, कपोल, चिबुक, अधर; और प्रत्यंगों में हैं—ग्रीवा, भुजाएँ, कटि-प्रदेश, जघनस्थल। नृत्य के समय मुद्राओं का अत्यधिक महत्त्व है। उनके दो भेद हैं—संयुत और असंयुत। दोनों भुजाओं से जो चेष्टाएँ की जाती हैं उनका नाम है संयुत, एक ही भुजा से जो इशारे किये जाते हैं उनका नाम है असंयुत। संयुत मुद्राएँ सत्ताईस हैं और असंयुत चालीस। विष्णु-धर्मोत्तर में संयुत मुद्राओं की संख्या तेरह है और असंयुत की बाईस।

नटराज शिव का ताण्डव और लास्य नृत्य; श्री कृष्ण का कालियनागमर्दन नृत्य, रास नृत्य, महारास नृत्य; गणेश के मधुर मूक नृत्य आदि से पता चलता है कि नृत्यविद्या हमारे यहाँ कितनी प्राचीन है। नृत्यकला का इतिहास अभी लिखना बाकी है। मुगल दरबारों में नृत्यकला को बहुत अधिक आश्रय मिला; पर वहाँ कला विशेषतः विलास का साधन ही बनकर रही। रविबाबू ने भी इस कला को विशेष प्रोत्साहन प्रदान किया। आधुनिक कलाकारों में उदयशंकर, शम्भूनाथ, माधव नायर, रामगोपाल, साधना बोस, रागिनी देवी तथा रुक्मिणी देवी ने इसे बहुत अधिक प्रेरणा प्रदान की है।

केरल का कथाकली-नृत्य अपनी निजी विशेषता रखता है। राम-नाट्य और कृष्ण-नाट्य इसके दो मुख्य भेद हैं। उपभेद तो इसके कई हैं—मोहिनी, करुणा, विकट आदि, जो रसों के आधार पर हैं। मणिपुरी नृत्य में पैरों और हाथों की गति से ही राधा और कृष्ण की प्रणय-लीलाओं की अभिव्यंजना होती है। उत्कल का चाव-नृत्य भी अपनी निजी विशेषता लिये हुए है, जिसमें नृत्यकर्त्ता अपने ऊपर झीना-सा झलमल-झलमल आवरण डाल लेता है और उसके अंदर से ही अंग-संचालन, भ्रू-नेत्रादि के संकेत से रस की धार बहाता है। इधर भिन्न-भिन्न प्रान्तों में नृत्यकला के उद्धार के लिए भरपूर प्रयत्न हो रहा है और संभ्रान्त परिवारों की लड़कियाँ इसमें आगे बढ़ रही हैं। रवि बाबू ने इस आन्दोलन को विशेष प्रगति दी। थियासफी से भी इस कला को बड़ी प्रेरणा मिली। स्वर्गीय श्रीजॉर्ज

अरण्डेल की पत्नी श्रीरुक्मिणी अरण्डेल इस कला के सांस्कृतिक और आध्यात्मिक रूप के विकास में विशेष सावधान और यत्नशील हैं। उदयशङ्कर, मेनका, रागिनी देवी ने भी भारतीय नृत्यकला को देश-देशान्तरों में सफलतापूर्वक प्रचारित कर लोकप्रिय बनाया है।

यहाँ लोक-नृत्यों ( Folk Dances ) के वर्णन का लोभ स्थानाभाव से संवरण करना पड़ता है। हमारे जीवन, हमारी संस्कृति और हमारी सभ्यता के संवर्तन में इन लोक-गीतों और लोक-नृत्यों का बहुत अधिक हाथ है। भारत के प्रत्येक प्रान्त में अपनी निजी प्रतिभा और विशेषता तथा तत्स्थानीय कथाओं को लेकर भिन्न-भिन्न प्रकार के नृत्यों का विकास हुआ है। राजपुताने में पुत्तलिका नृत्य, गुजरात में गर्वा नृत्य, दक्षिण भारत में Devil Dance, बंगाल का वसंत-नृत्य, बिहार का संथाल-नृत्य—ये सब अपनी विशेषताएँ रखते हैं। उनके साथ बजनेवाले बाजों पर भी विशेष ध्यान देने की आवश्यकता है; क्योंकि उस नृत्य-विशेष में रस-संचार करने की क्षमता उन बाजों में कम नहीं है। सच कहा जाय तो उन बाजों के योग से ही रस का पूर्णत: परिपाक हो पाता है। नृत्यकला लौकिक वासना और दिव्य प्रेमोन्माद के बीच एक सुन्दर सेतु है; मनुष्य को रस पिलाकर ऊँचा उठा ले जाने की इसमें अपूर्व क्षमता है। एक कवि ने 'नर्तकी' का एक बहुत ही सुन्दर चित्र खींचा है—

Whom dost thou see ? What moves thy lips ?
What passions, yearnings, joys are thine ?
Why tremble thy fair finger-tips ?
Why do thy eyes thus gloom and shine ?
The gems that clasp thy quivering throat
Seem human in their sympathy.
With answering light, like note for note
Thy own a kindred ecstasy.

Thine anklets sweet more vocal are—
Those tell-tale traitors round thy feet—
Disclose thy passion's peace and war
Its raptures deep so bitter-sweet
Oh ! call not this more pantomime
Or mere dissembled ecstasy
The lyric soul of Rhythmic Time
Awhile incarnate is in thee.

# श्रीराजेन्द्राष्टक

पण्डित जयनारायण झा 'विनीत'

सोने का संसार खड़ा था उधर सुखों के साज लिये।
राज-प्रतिष्ठा-परी खड़ी थी पदवी का प्रिय ताज लिये ॥१॥

इधर कराहें कंगालों की, पीर पीड़ितों की न्यारी।
कंटकमय पथ पर पद धरते जाना बोझ लिये भारी ॥२॥

फूल शूल की श्रेणी लम्बी, पद धरने भर थी देरी।
स्वार्थ परार्थ पुकार रहे थे, फूल शूल की ले ढेरी ॥३॥

सुख की सुमन-सेज पर ऐहिक उन्नति-रति थी खींच रही।
पर उससे निज फेर नयन, पकड़ा महि-मंगल-मार्ग सही ॥४॥

महावीर गौतम दोनों ही एक रूप में दीख पड़े।
जब बलिवेदी पर व्रतधारी शान्त भाव से हुए खड़े ॥५॥

शोषित-पीड़ित-दलित देश का आर्त्तनाद सुन दौड़ पड़े।
घोर दमन का चक्र चला, अगली पाँती में रहे अड़े ॥६॥

सत्य-अस्त्र अव्यर्थ, अहिंसा-कवच, सदा रण-निर्भय हैं।
सादा जीवन उच्च विचारों का शुचि सौम्य समन्वय हैं ॥७॥

देशरत्न हैं देश-पूज्य, आभारी सब नारी-नर हैं।
अजर-अमर राजेन्द्र हमारे यावच्चन्द्रदिवाकर हैं ॥८॥

समस्तीपुर ( दरभंगा ) ; २६-१-४६ ]

# श्रद्धा-पथ के झिलमिल प्रदीप

श्रीरामानन्द शर्मा, दक्षिण-भारत-हिन्दी-प्रचार-सभा, मद्रास

'श्रद्धा-पथ के झिलमिल प्रदीप।
हिलमिल आ उर के समीप॥'

## कलकत्ता—सन् १९२८ ई०

मातृभूमि के चरणों में त्याग और तपस्या का वीरोचित बलिदान चढ़ाये, उमंग की उमड़ती मादकता से ऊर्म्मिल, कोटि-कोटि कंठोत्थित जय-घोष के हर्ष-हिल्लोल पर झूलते, रोबदार सैनिक सज्जा से सुसज्जित एवं राष्ट्रीय समारोह की विशाल वाहिनी का चपल-अश्वारूढ़ सेनानी······।

ऐसे महान् सेनानी के मुख से—बिहार के प्रतिनिधियों की साधारण माँग पर—जब कशाघात से भी कठोर और घृणा-व्यंजक स्वर निकल पड़ा—"I know these Beharees"—तब···तब जनक और याज्ञवल्क्य, गौतम और कपिल-कणाद, सीता और भारती, अशोक और चन्द्रगुप्त, बुद्ध और महावीर, बाणभट्ट और विद्यापति, नालन्दा और राजगृह के अभिमानियों की आत्मा आकुल आक्रोश से भर गई। सेनानी के प्रति उनकी चिरसंचित श्रद्धा क्षणान्तर में ही आग के शोले बनकर बड़े वेग से उड़ने लगी····· "बिहार का ऐसा अपमान!" क्षोभ की प्रचंड आँधी से बिहार के प्रतिनिधियों का कैम्प अस्त-व्यस्त हो उठा·····"सेनानी हमसे क्षमा-याचना करे!" गरम खून से भरी धमनियों ने निष्ठुर दंड-विधान घोषित कर दिया······।

बागी युवकों का सरदार वह गर्वोद्धत सेनानी इस व्यंग्य से और भी अकड़ गया—"क्षमा-याचना?—असम्भव।" गर्वोन्माद की यह गूँज तुरंत प्रतिध्वनि ले आई······"तो हम अधिवेशन का वहिष्कार करेंगे।"

सभाएँ करके, गरमागरम बहस करके, आपस में खूब तू-तू-मैं-मैं करके भी बिहारी अपने निर्णय पर दृढ़ रह गये। बुजुर्गों की सारी कोशिश बेकार गई। उनके इस निश्चय से काँग्रेस-कैम्पों में एक सनसनी-सी फैल गई—काँग्रेस-अधिवेशन का वहिष्कार! रंग में भंग !!!

बावन घोड़ों के अभूत-पूर्व रथ पर विराजमान होकर जिसने अलौकिक अभ्यर्थना पाई थी, अधिवेशन का वह सिरमौर, 'आनन्द-भवन' का वह मृगराज सभा-मंच से गरज

रहा है—उसका ओजस्वी भाषण ध्वनि-क्षेपक यंत्रों की तरंगों पर चढ़कर दिशाओं क निनादित कर रहा है; लेकिन उसकी दृप्त दृष्टि एक जन-शून्य प्रतिनिधि—ब्लाक पर पड़कर क्षुब्ध हो उठती है। रंग में भंग!

बिहार के प्रतिनिधि, काँग्रेस के उस अत्यन्त आकर्षक एवं शानदार अधिवेशन के पहले दिन, अपने कैम्प में ही पड़े रह गये। बड़ी साध लेकर आये थे वे राष्ट्रीय उत्सव मनाने, आये थे जवाहरलालजी के पूर्ण स्वातन्त्र्य के प्रस्ताव पर उल्लास प्रकट करने, न जाने कितनी आकांक्षाएँ उनके साथ आई थीं। किन्तु······'जानता था कौन होना भंग इस रसरंग का।'

जोरों की खींच-तान—एक ओर काँग्रेस, दूसरी ओर मान-रक्षा। बिहारियों का हृदय कराह रहा था, कोस रहा था, छटपटा रहा था।

सहसा सुन पड़ा—आये······हाँ, सचमुच आ ही तो पहुँचे। कौन?······

सघन, काली, बेतरतीब बढ़ी मूछों के बीच अन्तर की आकुलता छिपाये और सेनापति के साथ अनभ्यस्त तेज कदम रखते, वे आये···। कुछ पहले भी वे एक बार आये थे। लेकिन, तब गरम खूनवालों को समझा-बुझाकर शान्त करने आये थे और लेकर गये थे उनका रोष, उनकी उपेक्षा और उनका उपालंभ—शायद कुछ गर्व-मिश्रित संकोच के साथ।

अबकी बार वे अकेले न थे। उनके साथ वह सेनानी भी आया था। यद्यपि उसकी भाव-भंगी में, शान-शौकत में, अकड़-ऐंठ में कुछ भी फर्क नहीं दीखता था; फिर भी क्षमा-याचना का टेढ़ा-सीधा शब्द उसे कहना ही पड़ा। क्षुब्धों का उल्लास पागल की तरह गरज उठा—बिहार की जय! राजेन्द्र बाबू की जय!

धीर, गंभीर तथा शान्त स्वर में राजेन्द्र बाबू बोले। उस स्वर में विजयोल्लास के बदले एक स्पष्ट संकोच व्यक्त हो रहा था। श्रोता सहनशील ही नहीं, प्रसन्न भी दीख पड़ने लगे। भाषण समाप्त करके उन्होंने सुस्थिर कण्ठ से कहा—'तो बोलिये—सुभाष बाबू की जय!' शत-शत कण्ठों ने अकुण्ठित भाव से दुहरा दिया—'सुभाष बाबू की जय!'

समय के साथ चलकर और समय को फिर अपने साथ चलाकर विजयी हृदय की सारी कुण्ठा उत्कण्ठा में बदलकर राजेन्द्र बाबू के चरणों में श्रद्धा-सुमनांजलि चढ़ाने को चंचल हो उठी।

## पटना—सन् १९३१ ई०

सत्याग्रह का तूफानी जमाना है। राजेन्द्र बाबू का दौरा गाँवों में भी चल रहा है। धूलि-धूसरित, थके-माँदे, अस्त-व्यस्त, वे आधी रात तक लौटते हैं। आश्रम की झोपड़ियों में बिदुर के साग, भीलनी के बेर और सुदामा के तंदुल से जो भी स्वागत हो पाता है, बड़ी प्रसन्नता से उसे ग्रहण करते हैं।

संयोग। राजेन्द्र बाबू का आदेश पाकर यह अकिंचन उत्कंठित हो 'सदाकत आश्रम' में आ पहुँचा। व्यंग्य-विनोद की तीक्ष्ण बौछार से भला कैसे अपनी रक्षा कर सकता था।

जो आसाम, बंगाल, उड़ीसा और मद्रास की तो खाक छान आया था; पर अपने पास के इस पवित्र तीर्थ का दर्शन अब तक न कर सका था। आश्रम के आँगन में आकर उसके पैर शिथिल पड़ गये। अपरिचित आँखें उठने में झिझकने लगीं, कान चौकन्ने हो रहे और हृदय की धड़कन बढ़ गई। उसे वह परिचित सौम्य मूर्ति नहीं मिल रही थी जिसके इशारे पर वह आया है। पूछने का न उसमें साहस था, न कोई उसकी ओर ध्यान ही देता था - नगण्य जो वह था!

लीडरों के आवास से, उनके आनन्द-भवन से, सेवा-उपवन या शांति-सदन या पर्ण-कुटीरों से वह भली भाँति परिचित था। इसीलिए उसके नेत्र किसी भव्य भवन की तलाश में व्यस्त थे। घूमते-घामते आखिर एक बैरक के-से बरामदे से झाँकता-झुकता, अन्यमनस्क भाव से, वह चल रहा था कि एकाएक उसकी दृष्टि एक कमरे की चौकी पर बैठी एक ऐसी मुख-मुद्रा पर जा पड़ी, जो सहसा उसे संभ्रम में डाल गई—ऐं राजेन्द्र बाबू···ऐसे श्री-हीन कमरे में!·········इसमें तो एक गरीब विद्यार्थी भी नहीं······! अनपेक्षित दृश्य से चकित-विस्मित वह हत-बुद्धि उन आराध्य चरणों में झुकना ही चाहता था कि उदार बाहुओं ने ममता से उठाकर उस अकिंचन को अपने पास ही बिठा लिया। संकोच, श्रद्धा, उल्लास तथा कृतार्थता से वह पुलकाकुल हो उठा। वसिष्ठ-निषाद-मिलन का चित्र उसके भूतल-पटल पर अंकित हो आया·····!

लीडरों के दर्शन का अनुभव उसके लिए झुँझलाहट से भरा हुआ था। तब से उसने कान पकड़े और पुरानी कहावत याद कर ली—बड़ों की आस रख, पर पास न जा। मगर यहाँ तो—सभी कुछ अनपेक्षित! अप्रत्याशित! अब तक वह मानसिक आवेग से ऊपर उठ आया था। उसने नजर दौड़ाई—अपने आश्रम की कोठरियाँ उसे अब श्री शून्य नहीं जँचती थीं, अपनी अकिंचनता भी अब उसे अनुताप में नहीं डालती थी, बड़े आदमियों का आतंक भी अब उसे असहनशील नहीं बनाता था। बड़े भी आदमी ही होते हैं, उनके भी हृदय होता है, वे भी नीचे उतरकर एक नगण्य का आदर कर सकते हैं। यह अनुभव उसे आमोद देने लग गया। भोजन का समय हुआ। बाबूजी के साथ उसे भी भोजन करने का सौभाग्य प्राप्त हुआ।

## गुंटूर (आन्ध्र)—सन् १९३५ ई०

नगर के विस्तृत मैदान में पच्चीस हजार नर-नारियों की भीड़ पाँच बजे शाम से ही उत्सुक बनी बैठी है। चुनाव की चुनौती का हलचलभरा जमाना है। बवंडर के वेग से भी तेज रफ्तार में राष्ट्रपति का दौरा हो रहा है, जो काँग्रेस के इतिहास में अभूत-पूर्व माना जाता है। आज उन्हीं का शुभागमन है। सान्ध्य गगन का रागारुण सूर्य हताश होकर सुदूर पर्वतों में जा छिपा है। मणि-दीपों से आरती सजाकर मुक्त-कुंतला श्यामा रजनी आ खड़ी हुई है। निशा के गम्भीर अंधकार को भेदती हुई अनेक गैस-बत्तियाँ सभा के अन्तर का आनन्द बिखेर रही हैं। उच्छ्वास-भरी समीर-लहरी लहालोट हो रही है। प्रतीक्षा अब अधीरता में परिणत होती जाती है। उधर एक धनी-मानी देश-भक्त के घर

में पेड़-पौधों पर फैली दीपावली-सी विद्युत्-वल्लरियाँ सम्मानित अतिथि की अभ्यर्थना में अपनी कोमल किरणें छिटका रही हैं। राष्ट्रपति के साथ भोजन करने के लिए नगर के सारे गण्य-मान्य व्यक्ति आमंत्रित हैं। विवाहोत्सव का-सा आयोजन है, नौ बज चले हैं। भीड़ अस्थिर हो चुकी है। आशा प्रायः निराशा का रूप धारण कर रही है। सहसा सुन पड़ा—आ गये......आ गये! धूल की आँधी में पड़ी हुई राष्ट्रपति की मोटर सभास्थल में आ पहुँची। 'राजेन्द्र बाबू की जय !!! शत-सहस्र कंठों से निकलकर यह पुलक-आकुल जयघोष दिशाओं को ध्वनित करने लग गया।

रंगमंच पर पहुँचते ही प्रश्न हुआ—'हिन्दी में बोलूँ या अँगरेजी में ?'...अँगरेजी... अँगरेजी......अँगरेजी......!......कुछ क्षण के लिए राष्ट्रपति चिन्ता में पड़ गये। फिर विनोद के स्वर में बोले—'अगर मैं देर से आने का अपराधी नहीं होता, तो आपकी यह सजा स्वीकार नहीं करता—सत्याग्रह करके राष्ट्रभाषा में बोलता। परन्तु......। सारी सभा खिलखिला पड़ी। राजेन्द्र बाबू अँगरेजी में व्याख्यान देने लगे।

मद्रास-प्रान्त के अँगरेजी-शिक्षा-प्राप्त विद्वानों का दावा है कि वे अँगरेजों से भी अच्छी अँगरेजी जानते हैं। उच्चारण की शुद्धता पर तो उन्हें महात्माजी भी प्रशंसा-पत्र दे चुके हैं। उत्तर-भारत का शायद ही कोई अँगरेजी पत्र हो जिसके सम्पादक-मंडल में कोई-न-कोई मद्रासी विद्वान् न पाया जाय। अतएव उत्तर-भारत की अँगरेजी की यदि वे खिल्ली उड़ाते पाये जायँ, तो इसमें किसीको क्या आश्चर्य होगा।......मद्रास के सुविस्तृत सैकत तट पर भूलाभाई का हाहाकार-भरा आंग्ल-वाग्वैभव श्रोताओं को मंत्र-मुग्ध कर चुका था। बंगाल के शार्दूल सी० आर० दास का गुरु-गंभीर गर्जन भी सुना जा चुका था। परन्तु उन्मुक्त कंठ की प्रशंसा का सौभाग्य बहुत कम को प्राप्त हुआ होगा।.......... राजेन्द्र बाबू वैसे ही बोले जैसे गोमुखी गंगा से निर्मल जलधारा की निर्झरणी अजस्र वेग से निकल पड़ती है। कठोर आलोचकों ने भी कहा—राजेन्द्र बाबू अच्छी अँगरेजी बोलते हैं।

## नागपुर—सन् १९३५ ई०

अखिल भारतीय हिन्दी-साहित्य-सम्मेलन के सभपाति के पद को सुशोभित करने राजेन्द्र बाबू पधारे हैं। कुछ साहित्यिकों को इस चुनाव से असंतोष भी है। वे यह तो मानते हैं कि राजेन्द्र बाबू हिन्दी-भाषा-भाषी हैं, पर वे साहित्यिक भी हैं, इसमें उनकी शंका थी। हिन्दी-साहित्य को राजेन्द्र बाबू से क्या प्रेरणा या स्फूर्त्ति प्राप्त हो सकती है ? कुछ लोगों को ऐसा संशय था। आधुनिक साहित्य से तो वे कदाचित् ही परिचित होंगे, ऐसी धारणा भी कुछ थी।......ऐसी स्थिति में आधुनिक साहित्य की कुछ नवीनतम समीक्षात्मक सामग्रियाँ सभापति के अवलोकनार्थ पेश की गईं। राजेन्द्र बाबू बड़े भोलेपन के साथ उन्हें देख गये। जब उनका भाषण हुआ, संशयालु समीक्षकों और समवेत साहित्यिकों ने सम्मति दी—राजेन्द्र बाबू इच्छा-मात्र से एक श्रेष्ठ साहित्यिक बन सकते हैं; उनमें सभी प्रेरणाएँ काफी मात्रा में विद्यमान हैं। उनकी अध्ययनशीलता, विवेचन-पद्धति और विद्वत्ता सर्वथा श्लाघ्य हैं।

उसी सम्मेलन में 'हिन्दी-प्रचार-समिति-वर्द्धा' की योजना बनी, जो आगे चलकर 'राष्ट्र-भाषा-प्रचार-समिति' के नाम से विख्यात हुई और जिसके सभापति-पद पर राजेन्द्र बाबू ही विराजमान हैं।

## वर्द्धा—सन् १९३८ ई०

बजाज बाड़ी का अतिथि-गृह। समय मध्याह्न। राजेन्द्र बाबू 'यरवदा-चक्र' के संचालन में संलग्न हैं। आयु के उन्नत सौध-सोपान से नीचे उतरते हुए भी वे युवकोचित उत्साह से सर्वदा ऊर्म्मिल रहते हैं। राजेन्द्र बाबू के अंतरंग-सहचर मथुरा बाबू अपने नये खरीदे चरखे पर पालिश लगवाने की फिक्र में कुछ अस्त-व्यस्त दीख रहे हैं। इतने में सूत लपेटते हुए राजेन्द्र बाबू ने, कुछ विनोद के स्वर में पूछा—'मथुरा बाबू! अब तक आपने ऐसे कितने चरखे खरीदे हैं?'

विनोद में जो व्यंग्य था, मथुरा बाबू उसको समझकर चुप रह गये। पर प्रश्न वहीं नहीं रुका। 'मूल्य की चौथाई भी सूत के रूप में आप वसूल सके हैं?' मथुरा बाबू सिटपिटा गये। इस नग्न सत्य से वे कैसे भाग सकते थे! वातावरण में एक अद्‌भुत गांभीर्य फैल गया—मानों इसी प्रश्न में भारतीय स्वतन्त्रता की समस्या उलझी हुई हो—मानों यही प्रश्न अधिकांश काँग्रेस-कर्मियों को कसौटी पर कस रहा हो—मानों यही प्रश्न गाँधी-वादियों के लिए चुनौती है—मानों इसी के उत्तर में रचनात्मक कार्य-क्रम की सफलता का दारमदार है। यह प्रश्न हमारे आत्म-निरीक्षण का प्रश्न था। वहाँ बैठे सिर्फ मथुरा बाबू के ही नहीं, बल्कि हममें से अधिकांश लोगों के मुख पर हवाइयाँ उड़ने लगीं।

वर्ष वही। वर्धा में आम का मौसम बीत चुका है। पर राजेन्द्र बाबू के पास बिहार के 'बम्बई-आम' आये हैं। लोगों के पास भेंट में भी पहुँच रहे हैं। इस अकिंचन के कानों में इसकी भनक पड़ी। मुँह में पानी भी भर आया हो तो अस्वाभाविक नहीं। माँगने पर भी वह आम न पा सकेगा इसकी कल्पना तो कर ही नहीं सकता। फिर भी, अगर वह अपना संकोचावरण न उतार सका और मन मसोसकर हरिजन-बोर्डिंग के कमरे में ही बैठा रहा, तो बिहार के अमृत-फल कैसे पा सकेगा?

दूसरे ही दिन, बड़े सबेरे, शुभ-दर्शन सीताराम (राजेन्द्र बाबू का सुभाषी सेवक और हमारी ईर्ष्या का पात्र) दोनों हाथ आम से भरे जब उसीके द्वार पर आकर खड़ा हो जाता है, तब वह नगण्य उछल पड़ता है—न जाने किस सागर में गोते खाने लग जाता है!

काँग्रेस-वर्किंग-कमिटी की बैठक की धूमधाम। आज राजेन्द्र बाबू के पास पहुँचना आसान नहीं है। बड़े-बड़े लोगों के आवागमन की रेल-पेल है। बड़ी-बड़ी बातों पर बहस छिड़ी हुई है।

राजेन्द्र बाबू आज ही मद्रास से लौटे हैं। वे वहाँ इस अकिंचन के परिवार में ही ठहरे थे। कुछ पूछने की उत्कंठा है और है व्यग्रता। पर बड़ों के बीच जाकर खड़े होने का—दाल-भात में मूसलचन्द बनने का साहस कौन करे, नक्कार-खाने में तूती की आवाज़

कौन सुनावे ? फिर भी न जाने किस आशा के भुलावे में पड़ा हुआ वह, गेस्ट-हाउस के बाहर, बहुत-से दर्शनार्थियों के बीच, खड़ा है।

राजेन्द्र बाबू बड़ी गम्भीरता से मौलाना आजाद, सुभाषचन्द्र बोस और डाक्टर पट्टाभि सीतारमैया के बीच बैठे विचार-विनिमय कर रहे हैं। सहसा राजेन्द्र बाबू की नजर इस अकिंचन पर आ पड़ी। कुर्सी छोड़कर वे आगे बढ़े। पास आकर बोले—'आपके भाई और बाल-बच्चे सकुशल हैं, आपकी पूछताछ करते थे।' मानों यह कहना भी उनके लिए उतना ही जरूरी था जितना स्वराज्य और अनुशासन के प्रश्नों पर विचार करना। ऐसी सहृदयता पर भला श्रद्धा लोट-पोट न हो ?

## ज्योति की जगमगाहट में

पूज्य बापू प्राचीन ऋषियों की कठोर साधना अपनाकर आज महान् और विश्व-वंद्य हो रहे हैं। अपनी अनंत महत्ता को अवश्य ही उन्होंने निस्सीम सरलता में छिपाने का सफल-विफल प्रयत्न किया है। बाहरी रुकावटों को पार करके जब कोई भाग्यशाली व्यक्ति उनके चरणों तक जा पहुँचता है, तब उनकी अंतर्धारा का आकर्षण उसे अपने में लीन किये बिना कदापि नहीं रहता। समस्त जगत् को भूलकर आगंतुक वहाँ अपना अस्तित्व तक खो बैठता है। कबीर के अनुभवों में—

> "लाली मेरे लाल की जित देखौं तित लाल।
> लाली देखन मैं गई मैं भी हो गइ लाल॥"

गाँधीजी की सहृदयता का सागर इतना अगाध है कि एक बार उसमें प्रवेश पा जाने पर कोई विरला ही अपनापन बचाये रख सकेगा। कवि के शब्दों में ही—

> "हेरत हेरत हे सखी, हेरत गया हेराय।
> बूँद समानी सिन्धु में, सो कत हेरी जाय॥"

राजेन्द्र बाबू अपने आश्रितों को इतना निःसत्व कभी नहीं बनाते। न बापूवाली साधना की वह अनंत कठोरता उनमें है, न वह अमर्यादित सरलता ही। इसीसे वह अनुचरों को पैरों पर खड़े रख सकते हैं। उनके सामने माँ के दाँतों के सहारे डोलनेवाला कोई बिल्ली का बच्चा नहीं बन सकता है—बंदर का बच्चा भले ही हो रहे जो अपनी सारी लघु ताकत से चिपका रहता है। त्याग और तपस्या की सरल मूर्ति बापू के पास बैठा हुआ व्यक्ति एक क्षण के लिए भी उनकी महत्ता को भुला नहीं पाता है—मानों बापू की साधनाग्नि के स्फुलिङ्ग—दबाने की लाख चेष्टा करने पर भी—अपनी उष्णता पहुँचा ही जाते हैं—घनाच्छादित सूर्य की किरणों की तरह आवरण को फाड़कर फूट पड़ना ही चाहते हैं। राजेन्द्र बाबू में ऐसा कोई स्फुलिङ्ग हमें सेंकता नहीं है। वे सामान्य मानव के सरल प्रतीक हैं। इसीसे हमारे साध्य भी हैं।

तेज और ओज से दृप्त जवाहरलालजी गरीबों की हित-कामना में गाँधी से भी ज्यादा वैज्ञानिक 'दीन-बंधु' माने जाते हैं। साहस के साथ जन-सागर में कूद पड़ना भी उनकी एक

बड़ी विशेषता बताई जाती है। चुभनेवाली पैनी दृष्टि, मुँह बंद कर देनेवाली उनकी तीक्ष्ण तर्क-पद्धति, उनकी बौद्धिक तीव्रता भी कुछ विलक्षण है।

राजेन्द्र बाबू में इन तीव्रताओं का एकदम अभाव है। मानों वे किसी सुदृढ़ चट्टान पर खड़े हों, जहाँ शांति और संतोष का साम्राज्य है। ईश्वर ने उन्हें समुद्र की मर्यादा-प्रियता, हिमालय की स्थिरता-गुरुता, चन्द्रमा की अमृतमयी दीप्ति और गंगा की शाश्वत पावनता को एकत्र मिश्रित करके बनाया है।

## आरती के थाल में

सुन्दरता, सुकुमारता और सुगन्ध के सदन सुमनों के क्षण-भंगुर जीवन की सार्थकता होती है देवता के चरणों में समर्पित हो जाने में। कदाचित् इसीलिए माली को आते देख-कर कबीर की कलियाँ पुकार उठी थीं—"फूले-फूले चुन लिये, कालि हमारी बार।"

प्रार्थना-पूर्ण हृदय की प्रेरणा से जब किसीकी भावना-प्रवण उँगलियाँ, निर्मल कपास से नीरस बत्तियाँ बाँटकर—उन्हें लघु दीपक में सजाकर और स्नेहधारा से सिक्त कर तथा युग-युग से संचित अरमानों की लहलहाती लौ से लगाकर—उन्हें प्रदीप्त कर देती हैं, और भावों के तुमुल आवेग से भरे करों द्वारा उस आभामय अर्चना-थाल को उठाकर, मुग्ध-नेत्रों से देखते और देवता के आवास को अद्भुत दीप्ति से उद्भासित करते हुए, जब पुलकाकुल पुजारी आराध्यदेव के चरणों में नत-मस्तक हो जाता है, तब थाल का वह लघु प्रदीप क्या दर्शनार्थियों के लिए वंदनीय नहीं बन जाता ? मातृ-भूमि के चरणों में चढ़ा हुआ राजेन्द्र बाबू का जीवन-प्रदीप भी क्या उसी कोटि में नहीं आता है—क्या वह वैसे ही वंदनीय नहीं है ? इस सत्य को कौन अमान्य कर सकता है ?

राजनीतिक धाराओं के घात-प्रतिघात में, उत्थान-पतन में, आवर्त्तन-परिवर्त्तन में राजेन्द्र बाबू सदा दृढ़व्रती और कृतसंकल्प बने रहे। किसी भी नवीन धारा का आकर्षण उनको अपनी ओर खींच न सका। वे देश-माता के निःस्पृह पुजारी ही बने रह गये।

कलकत्ता-विश्वविद्यालय की परीक्षाओं में सर्वोच्च स्थान पाते रहने के कारण, और बिहार के विद्यार्थी-सम्मेलन में सजीवता ले आने के कारण, विद्यार्थी राजेन्द्र प्रसाद युवक-जगत् में अपनी प्रसन्न रश्मियाँ फैलाने लग गये थे। छात्रावस्था से ही राजेन्द्र बाबू हमारे अभिमान का केन्द्र बन गये थे। फिर अपनी बढ़ती और चमकती हुई वकालत पर लात मारकर महात्मा गाँधी के साथ चम्पारन के सत्याग्रह में कूद पड़े। उनके इस त्याग और साहस ने बिहार में एक विस्मयोत्पादक प्रकाश फैला दिया। उनमें केवल उच्च कोटि की बौद्धिक क्षमता ही नहीं है, चरित्र-बल, मनोबल और आत्मबल के साथ देश की पुकार पर अपना सब कुछ निछावर कर देनेवाला अपूर्व साहस भी है। और, चम्पारन की सफलता तो उनको बिहार का सर्वमान्य नेता ही बना दिया।

तब आई गाँधीजी की—भारतव्यापी असहयोग की—आँधी। उस समय जिस उत्साह, साहस और त्याग से राजेन्द्र बाबू ने बिहार के कोने-कोने में जागरण की ज्योति

जगाई और निर्भीकता की शंखध्वनि की, उसने उन्हें बिहार का नेता ही नहीं, 'बिहार का गाँधी' भी बना दिया।

तब आया १९३४ का भयंकर भूकम्प। बिहार की इस प्रलयंकरी विपत्ति ने भारत के हृदय में पहली बार विराट संवेदना का स्पंदन जाग्रत किया—भारत की अक्षुण्ण अखंडनीयता के भाव उत्पन्न करके उत्तुंग तरंग की नाईं, उसे कैलाश से कन्याकुमारी तक बड़े आवेग के साथ फैला दिया। बंग-भंग और असहयोग के समय भी जिस विराट एकता के अनुभव का प्रदर्शन न हो सका था, बिहार के भूकम्प ने उसे बड़ी मार्मिकता के साथ व्यक्त कर दिया। 'समस्त भारत में फैले अस्पृश्यताजन्य पाप का घड़ा बिहार में जाकर प्रायश्चित्त-स्वरूप फूटा है'—महात्माजी के इस कथन पर जो क्षीण क्षोभ-रेखा कहीं-कहीं प्रकट हो रही थी, उसकी कोई परवा न करके, राजेन्द्र बाबू की पुकार पर, सारा भारत तन-मन-धन से बिहार की सहायता के लिए दौड़ पड़ा। भूकम्प के समय अस्वस्थ राजेन्द्र बाबू ने जो महान् सेवा-कार्य किया, उसके महत्त्व ने उन्हें 'देश-रत्न' की उपाधि से भूषित कर, प्रांत की सीमा से बाहर निकालकर, समस्त भारत की श्रद्धा का प्रशंसनीय पात्र बना दिया। फिर राष्ट्रपति के सिंहासन पर पहुँच जाने में तो कोई आश्चर्य ही नहीं था; क्योंकि एक अकिञ्चन और पराधीन देश अपने सपूत की सेवा का जो सर्वश्रेष्ठ पुरस्कार दे सकता है, वही तो है 'राष्ट्रपति' का पद। राष्ट्रपति के उस महान् पद से देश की जो अनुपम सेवा राजेन्द्र बाबू ने की, इतिहास के पन्नों में वह स्वर्णाक्षरों में लिखी जायगी। राजेन्द्र बाबू ने राष्ट्र से प्राप्त उस महान् पुरस्कार की पाई-पाई पुनः राष्ट्र को चुकाकर अपने को उऋण ही नहीं कर लिया, प्रत्युत् सारे देश को सदा के लिए कृतज्ञता के सूत्र में बाँध भी लिया।

## संबल और उसका स्रोत

राजेन्द्र बाबू के विचारों और विश्वासों का जहाज अवश्य ही महात्माजी के बंदरगाह से बँधा हुआ है। फिर भी उसके संचालन का संबल उनका अपना है और वह है लोक-जीवन-व्यापिनी उनकी जीवन्त श्रद्धा। श्रद्धा की वे प्रतिमूर्त्ति हैं। सेवा की वे प्राणशक्ति हैं। सेवा की संजीवनी पिलाने में उनका व्यक्तित्व अमोघ है। उनकी विचार-सरणि बिलकुल उनकी अपनी है। उनकी राजनीतिक चातुरी, उनकी ज्ञानगरिमा, उनकी मधुर वाणी, उनकी भाषाशैली, सबका नित्य लक्षण सरलता ही है। यही स्वाभाविक सरलता उनकी विभूति है।

प्रकृति द्वारा प्राप्त अन्न-जल से इस शरीर के पालित-पोषित होने पर भी जिस तरह इसके स्वामी हमी हैं, विश्व में सर्वत्र व्याप्त वायु से ही बनी हुई साँसों में जिस तरह हमारे ही प्राण प्रतिध्वनित होते रहते हैं, उसी तरह गाँधीजी से सत्य एवं अहिंसा का प्रकाश पाकर भी राजेन्द्र प्रसाद ने उसे अपने व्यक्तित्व में घुलाकर अपना लिया है। प्राणतत्त्व एक हो सकता है; परंतु शरीर, सौंदर्य, वाणी, कांति एवं भावभंगिमा—सब कुछ अपनी मौलिक हैं; जैसे पेड़ और उनके फूल, सोना और उसके आभूषण।

## भविष्य का संकेत

जो आज नूतन है, वही कल पुरातन हो जाता है, और जो आज पुरातन है, वही कल नूतन हो जाता है। गाँधीवाद को आज पुरातन कहने का फैशन हममें बढ़ता जाता है। लेकिन वह भी तो 'अहिंसा परमो धर्मः' की प्रतिमूर्ति ऋषियुग और बुद्धयुग का नवाव-तार-मात्र है। उसी भाँति नवयुग का संदेशवाहक आज का यह साम्यवाद भी तो 'आत्मौपम्येन भूतानि' वाले अति प्राचीन युग की प्रतिध्वनि मात्र प्रतीत होता है। मालूम होता है, अविराम गति से घूमता हुआ यह कालचक्र नवीन और प्राचीन से चिरमैत्री नहीं निबाह सकता है। थोड़ी देर के लिए यह मान भी लिया जाय कि नवयुग दौड़ा चला आ रहा है, तो यह भी मानना होगा कि इस नये और पुराने के बीच राजेन्द्र बाबू एक सुस्थिर आलोक-स्तम्भ की भाँति खड़े हुए अपने व्यक्तित्व से पर्याप्त प्रकाश बिखेर रहे हैं। पुरातन युग की समग्र आस्था उनके हृदय की अगाधता में आलोड़ित हो रही है, तो नवयुग की श्रद्धा-सुमनांजलि भी उनके चरणों पर अर्पित हो रही है।

राजेन्द्र बाबू एक राजनीतिक नेता हैं, और राजनीति के तीव्रगतिमय झूले पर चढ़े हुए नेता का भाग्य बड़ा ही अस्थिर होता है। उसके उत्थान-पतन के चलचित्रों का दृश्य कभी-कभी बड़ा ही दयनीय हो उठता है। इसी युग में, देखते-ही-देखते, कितने ही ऐसे दृश्य लोक-लोचन के समक्ष आये और गये। परन्तु पचीस-तीस साल से भी अधिक की लम्बी अवधि में जिसकी प्रतिष्ठा घटने की अपेक्षा समस्त देश में उत्तरोत्तर बढ़ती ही गई है, उसको अपने भाग्य पर गर्व करने का अधिकार क्यों न दिया जाय ?

## झकोरों की झिलमिलाहट में

एक सामान्य मानव अपनी मानव-सुलभ शक्तियों का विकास करके कैसा शक्ति-पुंज, कैसा स्पृहणीय, कैसा श्रद्धास्पद और कैसा कर्मठ हो सकता है—राजेन्द्र बाबू इसके उज्ज्वल उदाहरण हैं। वे सामान्य हैं, इसीसे वे महान् हैं। उनके अन्तर और आचरण का भेद मिटा हुआ है, इसीसे वे पावन और पूज्य हैं। वे सामान्य हृदय के साथ सम्वेदनात्मक सम्बन्ध रख सकते हैं, इसीसे वे सहृदय और समादरणीय हैं। वे सामान्यों की वेश-भूषा में रहते हैं—उन्हीं की वाणी में बोलते हैं—उन्हीं की बातें सोचते हैं—उन्हीं के सुख-दुख की चिन्ता करते हैं, इसीसे वे सामान्य जनों के मान्य नेता बन सके हैं। युग के बीच चलनेवाली प्रलोभनों की आँधी जिसके पैर नहीं डिगा सकती, सत्य को छोड़कर जो अर्द्ध-सत्य की सीढ़ी पर पैर नहीं रखना चाहता, जिसको न धूल की दुनिया से नफरत रही और न महलों की ममता, उसकी ज्ञान-ज्योति झकोरों में झिलमिला सकती है, पर बुझ नहीं सकती।

जो संपन्न कुल में उत्पन्न होता है, जो सुसंस्कृत समाज में पलता है, जो उच्चात्युच्च शिक्षा की सीढ़ियों पर तेजी से चढ़ता जाता है, जो अपने निर्दिष्ट कार्य-क्षेत्र में सफलता पाता चलता है, वह बहुधा बहुत जल्द असामान्य बन जाता है—उसकी गर्वानुभूति में अहं का भाव घर कर लेता है—शीघ्र ही उसपर परम्परागत संस्कार एक निराली छाप बिठा देता है—उसके मन-वचन-कर्म में सम्पन्नता और भद्रता का दर्प तथा वैभव की विलासिता

आदि धूप-छाँह की तरह झिलमिलाती रहती है। राजेन्द्र बाबू के व्यक्तित्व-वृक्ष से वे सारे पुराने पत्ते न जाने कब गिर पड़े। बिना प्रयत्न किये ही वे असामान्य योग्यता प्राप्त करके भी सामान्य ही बने रह गये हैं। फिर भी मानव के व्यक्तित्व के विकास में उसकी पारिवारिक, सामाजिक और शारीरिक संस्थिति का बड़ा ही प्रबल हाथ रहता आया है। राजेन्द्र बाबू इसके अपवाद कैसे हो सकते हैं? अगर वे संघर्ष में नहीं पड़ते तो आज अनेक संपन्नों की श्रेणी में पड़े रहकर वे भी युग के आक्रोश का भाजन ही बन पाते।

संघर्ष? हाँ, संघर्ष ही मानव के अंतर में सोई हुई शक्तियों को क्रियाशील बना सकता है। जैसे, राख से ढकी आग के कण बाहर से झोंका पाते ही चमक उठते हैं। विद्या-बुद्धि-वरेण्य बंगालियों के बीच विद्याध्ययन के लिए जाते ही 'एक बिहारी विद्यार्थी' की संस्कार-जन्य बौद्धिक तीव्रता, संघर्ष की होड़ में पड़ते ही, प्रसन्न प्रभा से प्रदीप्त हो उठी। और, वकालत तो संघर्ष की क्रीड़ा-भूमि ही कही गई है। संघर्ष की उस ललकार को भी राजेन्द्र बाबू ने सहज मस्ती से सुना और द्रुत पद से वे उन्नति की मंजिलों को तय करने लग गये। लेकिन सच तो यह है कि अदालत के आँगन में खड़े होकर सच को झूठ और झूठ को सच साबित करने के लिए ही राजेन्द्र बाबू पैदा नहीं हुए थे—सौभाग्य!

किन्तु राजनीति के मैदान में प्रतिस्पर्द्धा का साथ छूट गया, परिस्थितियों का संघर्ष पाले पड़ा। एक तो उनमें प्रतिद्वन्द्विता की प्रवृत्ति ही नहीं, दूसरे, उनमें जो मानवोचित गुणों का उत्कर्ष है उसने उनको पहुँच से ऊपर उठाये रखा। त्याग-तप और सेवा-श्रद्धा के साथ विद्वत्ता-बुद्धिमत्ता का मणिकाञ्चनसंयोग उनको स्पर्द्धा के स्तर से काफी ऊँचा उठा ले गया। और, यथा-लाभ संतोष उनके सहज स्वभाव की एक नस भी है। किन्तु परिस्थितियों के ग्रहचक्र में वे सदा ध्रुव नक्षत्र ही रहे। चिरपरिवर्त्तनशील राजनीतिक परिस्थितियाँ भी उनमें तात्त्विक परिवर्त्तन न ला सकीं।

समृद्ध परिवार, सुखी कुटुम्बी, घर में प्यार की प्रतिमा 'राजा' एवं व्यवहार-कुशल बड़े भाई की स्नेहशीतल छत्रच्छाया—राजेन्द्र बाबू के व्यक्तित्व में निश्चिन्तता आ रही। वह सहज ही संतोषी बनाकर प्रदर्शन के प्रलोभनों से उन्हें रोकती आई। इसीलिए युग के उग्र आंदोलनकारी नेताओं की महत्त्वाकांक्षाएँ वे अपना न सके। उनकी जीवनधारा में प्रखरता न रहने पाई, प्रखरता को प्रतिभा ने स्वायत्त किया, जीवनधारा शान्त-गंभीर चल रही।

और, उनका श्वास-रोग! हाँ, उनके शरीर से छाया की तरह लगी रहनेवाली उनकी यह बीमारी भी उनके व्यक्तित्व के विकास में कम असर नहीं डालती आई है। दमे की बीमारी में बड़ी व्यथा होती है, चकनाचूर करनेवाली थकान होती है, साँसों की खींच-तान खतरे की सीमा तक बढ़ जाती है, कभी-कभी जीवन के आगे गहरा अंधकार भी छा जाता है। फिर भी साधारणतया उसमें जान का खतरा नहीं रहता है। इसके दो परिणाम तो होते ही हैं। आदमी का शरीर कुछ शिथिल और कमजोर बन जाता है। परिश्रम के काम से वह सहज ही घबड़ा सकता है। दूसरा उलटा असर उसके मन पर होता है। जीने-मरने के इस निरंतर के संघर्ष में पड़ा हुआ उसका मानस-जगत् बड़ा ही मजबूत, दृढ़-प्रतिज्ञ, संवेदनशील और आग्रही बन जाता है। वह सोच-समझकर जो कुछ पकड़

लेता है, अपने अंतर से लगा लेता है, उसे भारी-से-भारी कशमकश में भी नहीं छोड़ता—अंतिम घड़ी तक भी अपना हाथ ढीला नहीं करता। कमजोर शरीर में राजेन्द्र बाबू की अपूर्व मानसिक शक्ति इसकी साखी भर रही है। गाँधीवाद के गढ़ में कई बार भूचाल के धक्के लगे हैं, कई कुन्दन कहलानेवाले सेनापति के पैर काँप उठे, कई तो वर्षों की तपस्या को अनुताप के आँसू से गीला बनाकर भाग खड़े हुए, कई इधर-उधर झाँककर पैंतरेबाजी पर उतर आये; परंतु राजेन्द्र बाबू अपने स्थान पर एक भाव से अडिग खड़े रह गये। यह शक्ति उनके हृदय ने उस बीमारी से ही पाई है।

किन्तु पारिवारिक निश्चिन्तता से निकला हुआ उनका आलस्य, संपन्नता के संस्कार से समुद्भूत रागात्मिका वृत्ति की उनकी मंथरता, रोग-जनित अशक्तता के कारण प्रतिभा के प्रांगण में उछल-कूद करने की उनकी अक्षमता, संघर्ष के अभाव से उत्पन्न उनका लघु संतोष आदि उनके स्वाभाविक गुण और उन्हें क्रांतिकारी और तूफानी नहीं बनने दे रहे हैं।

संघर्ष का प्रेमी आपत्तियों का सोल्लास स्वागत करता है।, उसकी नैया कभी तरंगों पर उछलती है, कभी थपेड़ों से जर्जर होकर सागर के तल में विलीन होने भी चल देती है। ऐसा क्रान्तिकारी नेता कदाचित् ही कंचन का किरीट पहनता है, उसके लिए तो काँटों का ताज ही विधाता ने बना रखा है। युग-धर्म के विरुद्ध-दिशागामी ऐसे नेता का उसका युग शायद ही साथ देता है। किन्तु राजेन्द्र बाबू को शायद ही इन खतरों में पड़ना पड़े।

प्रचंड उल्कापात में प्रकाश की तीव्रता सराहनीय तो होती है; पर नक्षत्रों के सुस्थिर प्रकाश के आगे उसकी क्षणभंगुरता किसे वांछनीय होती? दुर्गन्ध के आगे सुगंध का मोल अवश्य बढ़ जाता है; पर क्या उससे निर्गन्ध शुद्ध वायु की कीमत कभी घटी है? रस-गुल्ला बेशक हमारी जीभ को तर कर देता है, लेकिन इससे क्या—

"रूखा-सूखा खायके ठंढा पानी पीव।
देखि बिरानी चूपड़ी मत ललचावे जीव॥"

कबीर के इस कथन का उपहास किया जा सकता है?

राजेन्द्र बाबू का व्यक्तित्व अगर जन-जीवन का वही विशुद्ध प्राण-वायु मान लिया जाय, भूख के जागरण में रुचिकर वही रूखी-सूखी रोटी या तृषार्त्त के लिए शैल-शिखर से झरते हुए निर्झर का वही शीतल-निर्मल पेय कहा जाय, तो इसमें कुंठा के लिए स्थान ही कहाँ?

हमारा युग अगर आज अपने गुण-धर्मों के सच्चे प्रतिनिधि का, अपने ईमानदार और हमदर्द साथी का, अपने निस्पृह सेवक का, अपनी नौका के कुशल कर्णधार का, मौन अरमानों को मुखर करनेवाले अपने वक्ता और व्याख्याता का, युग के सपनों को सच बनाने के प्रयत्न में अपने अस्तित्व को भी मिटा देने पर उतारू एक रोगी शरीर का, कोटि-कोटि कृतज्ञ कंठों से, उल्लास-ऊर्म्मिल वाणी से, श्रद्धा-समन्वित सुमनांजलि से, 'अभिनंदन' करने चला है, तो उसका यह उन्नत स्वर विश्वव्यापी पवन के पंखों पर चढ़कर दिग्दिगंत को गुँजाता, उस 'नर-रत्न' के लिए दीर्घ आयु और आरोग्य की आकांक्षा करता, विस्मय-विमुग्ध वसुन्धरा के कण-कण से प्रतिध्वनित हो उठे—राजेन्द्र बाबू की जय !!!

मद्रास, ३-११-४१ ]

# कवि-स्वभाव

प्रोफेसर प्रभाकर माचवे, एम० ए०, साहित्यरत्न, 'भारतीय संस्कृति'-सम्पादक

१

कवि-प्रतिभा असाधारण होती है। कविजनों की मनोरचना ही असामान्य विशिष्टता लिये हुए है। संक्षेप में, कवि अपमानव होते हैं। वे प्रेमी और पागल, शेक्सपीयर द्वारा, एक ही कोटि में रखे गये हैं। इस अलौकिकता के कारण काव्यप्रतिभा का साधन असंभव है। वह तो मिलती है, दैवायत्त है ; पाई नहीं जाती ; या ज्यों लतीनी में कहेंगे—'पोएटा नैसिटर, नान फिट' ( कवि जन्मना होते हैं, गढ़े नहीं जाते )। यह मत आज के विवेकशील युग में, जब प्रत्येक वस्तु वैज्ञानिक कसौटी पर तौली जाती है, कुछ समझ में आने लायक विचार नहीं।

जब यह कहा जाता है कि कवि अपमानव या पागल होते हैं, तो स्वाभाविक रूप से ये प्रश्न उठते हैं कि इस पागलपन का, या मतवालेपन का क्या अर्थ है? यह उन्माद जन्म से ही होता है या यह शिक्षाप्राप्त है? या उन्माद सचमुच होता है, या केवल ओढ़ा हुआ, माना हुआ है? यदि यह जन्मजात गुण हो, तो फिर यह अनुवांशिक है या नहीं? यदि है तो वह कवि-मन के अचेतन अंशों में विद्यमान रहता है या चेतन अंशों में? 'नीत्शे'—जैसे कलाकार-दार्शनिक का मत इस संबंध में बहुत महत्त्वपूर्ण है। 'विल्ले जूर माख्ट' ( बलेच्छा ! ) नामक ग्रंथ में से पृष्ठ २३८ और ८०६ पर के कुछ सूत्र यहाँ दे रहा हूँ—

"वे कलाकार, जिनमें कुछ दम होता है, बहुधा खूब स्वस्थ ( शरीर से भी बलवान ), उत्साहमय, ओजस्वी, सामर्थ्यवान व्यक्ति होते हैं।

संगीत की निर्मिति एक प्रकार से प्रजनन के समान है। कलाकार का संयम एक प्रकार से शक्ति का मितव्यय है। सभी सृजनशील कलाकारों में यौन क्लैव्य के साथ-साथ रचना-शक्ति भी भाठे पर आ जाती है ; क्योंकि दुनिया में सबसे प्रमाथी तत्त्व तीन हैं—यौन आकर्षण, व्यसन और क्रूरता। ये तत्त्व कलाकार में भी प्रचुरता से रहते हैं।

"सज्जन, समतोल बुद्धि का व्यक्ति, श्रान्त, सूखा, नीरस, किताबी कीड़ा कभी भी कलाकार नहीं बन सकता—वह कला की कीमत भी नहीं कर सकता, क्योंकि जो कलाकार दुनिया को कुछ 'देता' है, उस दाता को भिखारी मत बनाओ; यानी उसे कुछ लेने पर मजबूर मत करो।

"समस्त कला आशावादिनी होती है। कला में सौन्दर्य और सत्य का समन्वय लोग कैसे चाहते हैं? सत्य हमेशा असुन्दर होता है। कला को नीति-नियमों से मत जकड़ो।"

नीत्शे के इन सूत्रों से 'मातिसी' नामक विख्यात फरांसीसी चित्रकार के उन वचनों की याद हो आती है—'जब कोई चित्रकार चित्र पूरा करता है, तो वह एक नवजात शिशु के समान होता है। उसे समझने के लिए थोड़ा समय चित्रकार को भी मिलना चाहिए। नीत्शे के 'कलाकार वैश्वानर या पुरुषोत्तम (सुपरमैन) होते हैं, उनकी सृजनेच्छा बलेच्छा है' इस वचन के विपरीत बर्नार्ड-शा कहेंगे कि 'नारी शिकारिन है और कलाकार पुरुष उसका शिकार; कलाकार सदा स्त्रैण, भावना-प्रधान, अत्यन्त कोमल हृदय का, अव्यावहारिक और किंचित् मूर्ख (जैसे शा के नाटक 'कैंडिडा' का उपनायक कवि मार्च बैंक्स) होता है।' हॅवेलौक-एलिस उलटे यह कहेगा कि स्त्रियों में सृजनेच्छा केंद्रित होती है और वह गतिमान रहती है—अतः कलोपासना करनेवाली श्रेष्ठ महिलाओं की नामावली उँगलियों पर गिनी जाने योग्य है। फ्राइड का मत यदि इस संबंध में स्वीकार करें तो कवि या कलाकार न तो नीत्शे की भाँति अतिवीर्यवान बलिष्ठ पुरुष है और न वादल्ड-पेटर वा शा के कथन के अनुसार स्त्रैण, नारी-प्राय है—बल्कि वह है बृहदारण्यक के हिरण्यगर्भ की भाँति, हर्मो फ्रोडाइट' या अर्धनारीनटेश्वर। वह स्त्री, पुरुष, शिशु, सब एक में है। और, ऐसा होकर भी, वह उनसे कुछ अधिक है। वह एक छुईमुई की भाँति 'सेन्सेटिव प्लैंट' है; और चट्टान की तरह धीर-गंभीर अनाहत है। वह 'वज्रादपि कठोराणि मृदूनि कुसुमादपि' है।

फ्राइड के अनुसार कवि अथवा कलाकारों में दिखाई देनेवाली इस बाह्य अपमानवता (एबनार्मैलिटी) के मूल में विरोध और निरोधजन्य प्रतिक्रियाएँ—या 'अज्ञेय' का प्रिय शब्द कहें तो 'वर्जनाएँ'—रहती हैं। फ्राइड ने उनमें प्रमुख तीन-चार प्रक्रियाएँ मानी हैं—(१) स्थानांतरीकरण (डिस्प्लेसमेंट), (२) स्वच्छंद मुक्ति (लिबरेशन), (३) इच्छा-पूर्ति (विश-फुलफिलमेंट), (४) उत्तोलन (सब्लिमेशन)। ये सब क्रियाएँ बहुत कुछ अंतर्मन, अवश्चेतन मन से संबंधित हैं। 'स्वांतः सुखाय' सूत्र में कितनी बड़ी इच्छापूर्ति और सूक्ष्म अहं-पोषण निहित है! 'टोटेम एंड टैबू' नामक आदि-मानव के भय-जादू-टोने-संबंधी संशोधनात्मक ग्रन्थ में फ्राइड ने कविता का और जादू का प्रच्छन्न संबंध स्पष्ट किया है। आज की सारी कविता मूलतः जादू से निकली होनी चाहिए, यह मार्क्सवादी आलोचक जार्ज टामसन का भी मत है। यदि हिन्दी की आधुनिक कविता के इतिहास के पुराने सूत्र खोजना हो तो वे 'हिन्दी साहित्य की भूमिका' के लेखक के अनुसार गोरख-मछिन्दर के उन्हीं मंत्रों में मिलेंगे, जिनमें 'कविता अला-जिब्रा (बीजगणित) है' यह आडेन का वाक्य सार्थक होता है।

इस प्रकार हम इस निष्कर्ष पर आये कि कविमन अनन्य साधारण तो अवश्य होता ही है; परंतु वह दैवायत्त नहीं होता, परिस्थितिजन्य होता है। कवि के बाल्य तथा यौन जीवन; गृह के वातावरण तथा लोकोपेक्षा आदि पर जितना अधिक प्रकाश पड़ेगा, काव्य की दिशा के अध्ययन में बहुत सहायता मिलेगी। कविता का मानवीय अवचेतन से गहरा संबंध है। कवि इस दृष्टि से एक प्रकार का जादूगर या कीमियागर है, जो 'नासतो विद्यते भावो नाभावो विद्यते सतः' को असंभव कर दिखाता है। वह 'असत्' में से 'सत्' की सृष्टि करता है। जैसे, अभी-अभी जो निरा प्रस्तरखंड था उसमें शिल्पी का स्पर्शमात्र साकार अहल्या का निर्माण कर देता है; अभी-अभी जो नीरव निस्तब्धता थी उसमें गायक का आलापमात्र एक नई भावसृष्टि खड़ी कर देता है; जो अनुभूति और असंवेद्य कल्पना थी, उसे कवि 'नवनवोन्मेषशालिनी' मूर्तिमत्ता प्रदान करता है।

२

कवि-मन के तल-घर में ऐसे कई अँधेरे कमरे होते हैं। वैसे तो प्रत्येक व्यक्ति के मन में भी वे होते ही हैं। परंतु काव्य, व्यक्तित्व के विकीरण (रिलैक्सेशन) का, एक बहुत सहज साधन है। इस कारण से अचेतन की कई मनोलीलाएँ काव्य में सचेतन हो उठती हैं। उदाहरणार्थ उत्तान शृङ्गार या संयोग-रति के क्षणों के चित्रण में मृत्यु के संबंध में भय-विस्मय की यह स्मृति सभी भाषाओं के और सभी कालों के कवियों ने व्यक्त की है। कीट्स के लघु-जीवन में अपनी प्रिया के मिलन का, तथा 'यूनानी अस्थिपात्र के प्रति' कविता लिखने का, वर्ष एक ही है। ब्लेक और क्रिश्चिना-रोजेटी-जैसी पवित्र रहस्यवादी कवि-कवयित्रियों में भी यौन-संकेत और प्रतीक खोजनेवाले मनोगाहन शास्त्री हैं।[१] ब्राउनिंग के काव्य में उसकी वासनोत्कटता और धार्मिक वृत्ति एकरस बन सकी, ऐसा कई आलोचकों का मत है। मैथ्यू ऑर्नल्ड ने अपनी एक कविता की अंतिम दो पंक्तियों में इसकी मार्मिक मीमांसा की है—'अनन्त वासना! अनन्त वेदना!!' (इटर्नल पैशन! इटर्नल पेन!!)। ब्राउनिंग की 'लाइफ इन ए लव' और 'लव इन ए लाइफ' कविताएँ इस दृष्टि से तौलनीय हैं, जहाँ वह कहता है—

Escape me?
Never
Beloved!
While I am I and you are you
So long as the world contains us
Me the loving and you are the loved
While the one seeks the other must pursue

---

१ इस संबंध में 'पारिजात' में प्रकाशित 'मर्मी कवियों की विरह-व्यंजना' लेख पठनीय है। मई ४७।

[मुझसे भागोगी ? प्रियतमे ! नहीं-नहीं । जब तक मैं मैं हूँ और तुम तुम । जब तक हममें यह शोधक और शोधवस्तु का सम्बन्ध है तुम कहाँ जा सकती हो ? ]

समकालीन ब्रिटिश राजकवि और एक प्रमुख शैलीकार जॉन मेसफील्ड की एक रचना में एक स्त्री का वर्णन यों मिलता है—"चाय बनाई गई और वे दोनों पीने बैठे। मेज के पास बैठी हुई वह गौर-पांडुर सौंदर्य प्रतिमा ! स्त्रियों में, हम समझते हैं, उससे अधिक मारण-मंत्र छिपा रहता है—वह मरण 'चेरी'-फलों जैसे लाल बिम्बधरों में बैठा है।"

जापानी कवि योन नागुची ने (जिनका हाल ही स्वर्गवास हुआ) अपने भारत-विषयक कविता-संग्रह 'दी गैंजेज कॉल्स मी' (गंगा मुझे बुलाती है) में एक स्त्री की लाल चूड़ियों के लिए ऐसी उत्प्रेक्षा की योजना की है कि मानों उस स्त्री ने मेरे हृदय के खत को शृङ्खलाएँ बनाकर पहन ली हैं।

कवि का यह मरण-प्रेम उर्दू-कविता में तो अत्यधिक है। 'तुम्हीं जब मौत बन बैठे, तब क्योंकर जिंदगी होगी ?' इक्षेप को छुरे और कटारियाँ; प्रेम करना यानी जिगर को चाक कर देना' वगैरह उनके प्रिय कवि-संकेत हैं। देशबंधु चित्तरंजनदास के 'तोमार ए प्रेम सखि, शानित कृपान—दिवा-निशि करिते छे हृदि रक्तपान, चंडी दास के 'मरिबो, मरिबो, अपने निश्चय मरिबो !' और रवींद्रनाथ के 'मरण रे, तुहुँ मम श्याम समान' या 'मरण जे दिन आसबे तोमार दुआरे' की दीबो उहारे !' की परंपरा में ही है। मराठी शाहीर (वीर-कवि) प्रभाकर ने एक लावनी भी लिखी है—'होतां कधीं वियोग मग झुरतो। दुःख ते सो सून सावरतो। दुजा भाव दूर करून सदोदित तव मरणीं मरतो ॥' पेशवाई के उत्तरकाल के इस कवि से लगाकर आधुनिक कवियों तक वही मरण-प्रेम-सारूप्य वर्णित है।[1] उदाहरणार्थ 'गोविन्दाग्रज' या गडकरी कहते हैं—'जीवाचे जगणें असेंच असते साक्षेप प्रेमावरी' और चंद्रशेखर कहते हैं—

> प्रेमीं वा संग्रामीं भग्नहृदय जे हताश मरतात
> ते, जगतात तयाहुनि तात ! महामान्य वीर ठरतात।

और 'माधव ज्यूलियन'—'उभे महल्लोचनी' आँसू
> कपोलीं अन तुझ्या हांसू
> नको गे जिन्दगी नासू
> असे का इश्क ही बाजी ?

तथा तांबे—'प्रीती जाइल पकून तेथुन,
> विषमय होइल जीवन त्याहुन,
> मरण बरे कि तितरी।'

आधुनिकतम कवि यथा गिरिजाकुमार माथुर या शिवमंगल सिंह 'सुमन' में यह चलते प्रेत, ममी, मरण-छाया आदि प्रतीकों की संयोजना सहजता से मिल जायगी, यद्यपि

१ 'हिन्दी कवियों के मरण-प्रेम' पर डा० रामविलास शर्मा का एक उत्तम लेख 'हंस' के 'कविता-अंक' में प्रकाशित हुआ था।

वह छायावादियों से बहुत कम है कि जहाँ—'मरण सुन्दर बन आया री। शरण मेरे मन भाया री !' ( यशोधरा ) या 'आओ सो जायें, मर जायें' ( बच्चन ) यह प्रधान स्वर था।[1]

## ३

कवि-स्वभाव में कुछ आनुवंशिक विलक्षणता अचेतन में होती ही है, और परिस्थिति-जन्य निरोध अथवा उत्तेजन उसे और भी बढ़ावा देते हैं, ऐसा देखा गया है। विशेषत: महाकवियों की रचनाओं में यह मूल निर्झर, इस प्रकार की सहायक नदियाँ मिल जाने से अधिक वेगवान होता हुआ देखा गया है। टी० एस० एलियट ने अपने 'पोएटिक इमेजरी' निबंध में कहा है—'बहुत कम कल्पनाचित्र केवल ग्रंथाध्ययन या पुस्तकावलोकन से प्राप्त होते हैं। कवि के बाल्यकाल से जितने संवेदनाक्षण जीवन में घटित होते हैं। उन संस्कारों का संपूर्ण परिपाक काव्य में व्यक्त होता है।'[2]

जब हम कवि-स्वभाव बनानेवाली परिस्थिति की चर्चा करते हैं—और वही विचारणीय भी है। आनुवंशिक कवित्व-गुण के सम्बन्ध में अभी वंश वैज्ञानिकों में ऐकमत्य नहीं–तब शब्द 'परिस्थिति' बहुत अस्पष्टार्थवाची जान पड़ता है। परिस्थिति कौन-सी ? आंतरिक या बाह्य ? वैयक्तिक कि सामाजिक ? आत्मनिष्ठ कि वस्तुनिष्ठ ? वस्तुत: कविमन की रचना में ये सभी बातें सूक्ष्मत: काम करती रहती हैं ?

बाह्य परिस्थितियों के संबंध में कहें तो 'वर्षाकाल के कारण बुद्धि में मांद्य आया है' ऐसा एक स्थल पर मराठी पंडित कवि मोरोपंत लिखते हैं। प्रतिभा प्रज्वलित करने के लिए स्काट और कालरिज और डी क्विन्सी को अफीम का अंटा चढ़ाना पड़ता था। रूसो जब धूप में बैठता तब उसे बहुत-से विचार आते। कोयले की अँगीठी जब जोर से जलती हो तभी मिल्टन की प्रतिभा भी बढ़ने लगती थी। शैली के भावसागर में ज्वार तब आता जब सामने समुद्र का दृश्य हो। शिलर नामक जर्मन-कवि की मेज की दराज में जब पके सेब रखे जाते हैं और वे बासने लगते तब उसे बहुत काव्य-स्फूर्ति होती। बर्नार्ड शॉ के संबंध में कहा जाता है कि जब मोटर घंटे में अस्सी मील की तेज गति से भागती है, तब उनके विचार भी प्रधावित होते हैं। इस प्रकार की कई बातें लोकप्रचलित हैं; जिनमें से कुछ सच भी हो सकती हैं और कुछ कपोलकल्पित भी। मनोविज्ञान की दृष्टि से ऐसी बाह्य छिटपुट बातें भी कविमन के अतरंग में पर्याप्त आंदोलन अवश्य पैदा करती हैं। 'साध्या ही विषयांत आशय कधीं मोन बहू आढके' ( केशव सुत )—साधारण विषय में भी कहीं बहुत बड़ा आशय कवि पा सकता है—यह कव्युक्ति सार्थक है। शेक्सपीयर ने कहा है—

The poet's eye in a fine frenzy rolling
Doth glance from heav'n to earth, from earth to heav'n,

---

१ 'हिन्दी कविता में 'वेदनावाद की विवृति' पर मैंने श्रीदीनानाथ व्यास के कविता-संग्रह 'अरमानों की चिता' की जो भूमिका लिखी है, वह मननीय है।

२ पाइंट्स ऑफ विउ, पृ० ५३।

And, as imagination bodies forth
The forms of things unknown, the poet's pen
Turns them to shapes and gives to a cry nothings
A local habitation and a name.

[ आशय—कविकल्पना त्रिखंड में भटकती है। अदृश्य में दृश्य-निर्माण कर कवि की लेखनी उन्हें मूर्त्त करती है। अगोचर और निराकार को वह नामरूपात्मक बनाती है। ]

वर्ड्स्वर्थ को भी 'सामान्यातिसामान्य दृश्य में दैवी आभास दिखाई देता है और दिखाई देती है एक स्वप्नवत् सुन्दरता और चेतोहरता।

...every common sight, to me did seem
Apparelled in celestial light, the glory and the
freshness of a dream.

यह सूक्ष्मनिरीक्षण-क्षमता, कल्पकता और धारणा, कवि-कौशल का प्रमुख गुण है। लोहे के स्पर्श मात्र से उसे सोना बना देनेवाली यही वह कीमिया है। इसी कारण काव्य-विषय चाहे जो कुछ हो, काव्य की महत्ता विषय में न होकर उसके व्यक्तीकरण में निहित है। साहित्य में 'क्या' कहा गया है, उसकी अपेक्षा वह 'कैसे' कहा गया है, यह अधिक महत्त्वपूर्ण बात होती है।

४

कवि-स्वभाव के निर्माण में इस प्रकार के बालसुलभ कौतूहल और जिज्ञासा-वृत्ति का बहुत बड़ा हाथ रहता है। इस चिरंतन बाल्य अथवा निरंतर जिज्ञासा को मनोवैज्ञानिक केवल शैशव-ग्रंथि (इन्फैंटाइल फिक्सेशन) कहकर चाहे हँसें; परंतु सामान्यतः सभी कवि 'बालपणाचा काल सुखाचा' (बालकवि), 'शिशु के अधरों पर की सहज-सरल मुसकान' (पन्त) आदि उक्तियों में अपने खोये हुए शैशव को पुनः प्राप्त करना चाहते हैं। बहुधा उनके बाल-जीवन में उन्हें पर्याप्त प्रेम घर या शाला के वातावरण में नहीं मिलता, फलतः वे व्याकरण और भूमिति के अध्ययनावकाश (पीरियड्स) छोड़कर प्रकृति की अनंत नीलिमा में समा जाने, उसके संग लीला-विहार करने, मुक्तपुरुष की भाँति जा पहुँचते हैं। मराठी के प्रसिद्ध कवि तांबे कहते हैं—'प्रीति ना वसे कधीहिं उंच त्या गडावरी—रुचति तिला खालच्याच मोकलया निलया दरी।' [ प्रीति उस ऊँचे किले पर नहीं बसती। उसे तो नीचे की खुली नीली घाटियाँ ही अधिक प्यारी हैं। ]

यह बालसुलभ प्रकृति-प्रेम अंग्रेजी कवियों ने बहुत अच्छी तरह व्यक्त किया है। कीट्स ने अपनी प्रिया 'फैनी ब्राउन' के प्रति लिखे 'ओड' में कहा है—

Lost in soft amaze
I gaze! I gaze!!

—[ मधुर विस्मय से अभिभूत मैं इकटक ताकता ही रहा, ताकता ही रहा । ] और बाइरन् ने 'I love not man the less, but Nature more' ( मैं मनुष्य से कम प्यार नहीं करता, परंतु प्रकृति से अधिक प्रेम करता हूँ ।) 'क्रिश्चिना रोसेटी' नामक कवयित्री कहती है—'प्रत्येक गुलाब ओस से स्नात प्रातर्वेला में कहता है, मैं सुन्दर हूँ—परन्तु मेरी वह सारी सुन्दरता कहाँ जनमी—एक काँटे पर !'

जैसे काँटे से फूल वैसे कवि-मन की उत्पत्ति भी विरोधजन्य और निरोधजन्य होती है। 'मिट्टी का गहरा अंधकार' भेद कर 'वह एक बीज, वह तुच्छ चीज' जब बाहर झाँकने लगता है, तब उसे जैसे हवा और पानी मिलता रहता है; सूर्य-किरण और ओसबिंदु की क्रीड़ा शुरू हो जाती है—वैसे ही कवि के बालपन में भी कई महत्त्वपूर्ण घटनाएँ घटित होती हैं। मराठी के ईसाई कवि रे० तिलक आजीवन फूलों के प्रेमी बने रहे, अथवा गडकरी की प्रथम कविता में व्यक्त उनकी तिक्त व्यंग्य की चाह, अथवा बालकवि की आजीवन बालसुलभ सरलता, अथवा जीवन के अन्तिम दिनों में भी प्रेमगीत लिखनेवाले वृद्ध रवि ठाकुर या तांबे अथवा 'शिशु' के बालगीत और कई ऐसे कवियों के बढ़ती हुई उम्र के साथ-साथ पुनः शिशुत्व की ओर झुकाव—यह सब बातें कवि के चिरंतन शैशव की, चिरंतन कैशोर्य की साक्षीभूत प्रमाण हैं। विश्वकवि रवीन्द्रनाथ ने तो अपनी शैशव-स्मृतियाँ 'जीवन-स्मृति' में ग्रथित की हैं। क्या ही अच्छा हो कि अन्य विख्यात कवि-जनों के बाल्य-काल के संबंध में या तो स्वयं कवियों के मुँह से अथवा उन्हीं के अन्य आत्मीय जनों से पर्याप्त जानकारी हमें मिल सके कि हिन्दी में भी हम इस प्रकार कवि-स्वभाव-विकास का इतिहास आँक सकें।

यही कारण है कि बड़े-बड़े कवि भी बालोचित भावनाओं में बहुत तन्मय हो जाया करते हैं। रवींद्रनाथ का 'शिशु'—

आमि कानाई माष्टर—
आमि बोल्चे—च, छ, ज, झ, ञ
तिनि बोलेन—म्याउँ म्याउँ !

—कहता है और मैथिलीशरण गुप्त जैसे गंभीर कवि भी अपने नवीनतम काव्य 'अजित' 'डी० एम० डैम' जैसे शाब्दिक परिहासों से मनोरंजन कर लेते हैं। बड़े-बड़े अंग्रेजी कवि भी अक्सर इस तरह की 'क्लैरिहेड' या 'लिमरिक' जैसे टेसू के गीतों में रस लेते थे, जिसके प्रमाण हैं पोप के 'डंशिएड' जैसे बड़े व्यंग्यकाव्य और राबर्ट ब्राउनिंग की, उमर खय्याम के अनुवादक एडवर्ड फिज्जेरल्ड पर, लिखी सख्त 'हजल' या वारेन हेस्टिंग के बर्क पर या चर्चिल के जानसन पर या राय कॅम्पबेल के दक्षिण-अफ्रीकी औपन्यासिकों पर लिखे बहुत ही हास्योत्पादक दोहे या द्विचरणक। स्वयं इङ्गलैंड के राजाओं पर वे व्यंग्य करने में नहीं चूकते। रोकेस्टर ने चार्ल्स द्वितीय पर और बायरन ने जार्ज तृतीय पर ऐसी रचनाएँ की हैं। मराठी में 'विक्रमादित्याची उज्जयिनी' नामक एक काफी व्यंग्यमयी लंबी कविता वासुदेव शास्त्री खरे की है। जब एक बड़ा या सुजान आदमी बच्चे-जैसा अजान बने तो

वह सौकरात्य-शैली अवश्य व्यंग्यमयी हो जाती है। हिंदी में अभी उत्तम व्यंग्य-कविताओं का या बाल-भावना-चित्रण करनेवाली रचनाओं का अभाव-सा ही है। सूरदास की बाल-भावनाएँ बस हैं। मुझे यहाँ अंग्रेजी के साम्यवादी कवि डब्ल्यू० एच० आडेन की उक्ति की याद आ रही है।

England, my England what is she now—
Once was a lady, now she's a cow!

कविस्वभाव का और एक गुण—या अवगुण कहिए—है स्वप्नशील वृत्ति। आधुनिक मनोवैज्ञानिकों का यह मत है कि स्वप्नशीलता का सृजनेच्छा से गहरा संबंध है। एफ० सी० प्रेस्कॉट के 'दि पोएटिक माइन्ड' ग्रन्थ में हवेलाक एलिस के आधार से यह अच्छी तरह व्यक्त किया है कि स्वप्नों में और स्वप्नों द्वारा मनुष्य के व्यक्तित्व का पृथक्करण और क्वचित्प्रसंग में विकृतीकरण भी होता है। 'माधव ज्यूलियन' ( मराठी कवि ) कहते हैं—'जीवित म्हणजे स्वप्नांची माला' ( स्वप्नरंजन ) और एडगर ऐलेन् पो की ही अनुभूति को जैसे दुहराते हैं—

All that we see or seem
Is but a dream within a dream

हिन्दी में श्रीगुलाब राय ने अपने 'साहित्य और अध्ययन' ग्रन्थ में 'कविता और स्वप्न' पर एक अध्याय लिखा है। मैंने भी 'साहित्य-संदेश' के पहले अंक में एक लेख में बतलाया था कि कबीर के 'सोवत ही पलका पै मैं तो पिउ पाये' और 'पलकन की चिक डारिकै पुतली पलँग बिछाय'; रवींद्र के 'सेजे पाशे आशे बेशे तबु जागिनी, की घुम तोरे पेयो छिले हतभागिनी' तथा महादेवी के 'स्वप्न में हँस पास आया' और रामकुमार के 'कौन मेरे पास आया ?' गीतों में एक सीधी स्वप्नाशा और स्वप्नभंग की कड़ी स्पष्ट ही है।

मोशिये दि क्यूरेल नाम का नाटककार निजी अनुभव देते हुए कहता है—मेरे नाटक के पात्र एक-से मेरे सामने हवा में नाचते रहते हैं; मुझपर वे हावी हो जाते हैं; वे चरित्र मानों मेरे तलस्पर्शी गूढ़ातिगूढ़ व्यक्तित्व की खुलनेवाली तहें ही हों। गोइटे नामक विख्यात जर्मन दार्शनिक कवि ने अपने आत्मचरित में और भी मजेदार बात लिखी है, जिसमें 'फाउस्ट' की कल्पना उसे आरंभ में कैसे सूझी, इसके बारे में वह लिखता है कि "एक बार मैं कठपुतलियों का नाच देखने एक पुराने उपहार-गृह में गया था। बाद में वापस आते समय वही नाच मेरे मन में एक-सा मंड़रा रहा था, गुंजित हो रहा था। मैंने भी ज्ञान-विज्ञान की एक शाखा से दूसरी शाखा पर बहुत प्रयास किया था और उस प्रकार के विज्ञान के मिथ्याभिमान के बारे में मेरा पूर्ण विश्वास हो गया था। जीवन के अनेक प्रकार के विविध रूप मैंने अनुभवे थे और अनुभव के अंत में मैं अधिकाधिक असंतुष्ट बनता गया था। और, इस प्रकार के विचार लेकर मैं घंटों एकान्त में इसी बात का विचार करता था। परंतु तबतक मैंने लिखना शुरू नहीं किया था।"

कार्लाइल का एक सुप्रसिद्ध सूत्र है कि 'प्रतिभा अचेतन होती है' ( All genius is unconscious )। मराठी संत-कवि ज्ञानेश्वर ने अपनी रहस्यवादी भाषा में इसीको 'इंद्रियेंवीण संवेदिजे' ( बिना इंद्रिय की संवेदना करना ) कहा है। यही मानसिक प्रक्रिया, आत्मौपम्य-बुद्धि, परानुभूति से तादात्म्य सभी श्रेष्ठ कलाकारों और कवियों में पाया जाता है। इसे आधुनिक मनोवैज्ञानिकों ने 'एम्पथी' अथवा 'आइन फूहलुंग' ( आत्म-प्रक्षेपण) कहा है। दंडी ने उसे 'समाधि' तथा अभिनवगुप्त ने 'तन्मयता' कहा है। बाल्जा ने अपने कथा-चरित्रों से तद्रूपता का वर्णन और भी जोरदार शब्दों में दिया है—"उन श्रमी जनों का संवाद सुनकर मुझे ऐसा लगा कि मेरे शरीर पर भी उनके जैसे चीथड़े हैं; उनके ही समान थेगर लगे हुए फटे जूतों में मेरे पैर अटके हैं ; उनकी सब इच्छा-आकांक्षाएँ मेरी आत्मा में प्रवेश कर गईं और मानों मेरी आत्मा उनके शरीर में प्रवेश पा गई। मेरी दशा किसी जागते समय सपना देखनेवाले जैसी हो गई।"

आर० एल० मेगरोज ने 'माडर्न इंग्लिश पोएट्री' नामक ग्रंथ में, छठे-सातवें अध्याय में, पृ० १०७ से १३७ तक, 'पोएट्री आफ ड्रीम' ( स्वप्न की कविता ) की चर्चा की है। उसमें उसने रहस्यवादी ब्लेक जैसों के सार्वजनीन स्वप्न और क्षणिक भाव-स्वप्नों में अंतर करने की बात समझाई है। अपूर्ण इच्छाओं की निरी स्वप्न-परिपूर्ति क्षणिक दिवा-स्वप्नों-सी होती है ; परंतु कुछ कवि-स्वप्न इस प्रकार सार्वकालिक और सार्वदेशीय महत्त्व लिये रहते हैं कि कई बार वे स्वप्न वास्तव के स्रष्टा सिद्ध होते हैं। कार्ल युंग ने 'ए माडर्न मैन इन सर्च आफ ए सोल' ग्रंथ में इस प्रकार के सब युगों में और सब स्थानों में मानव-समूहों के अवचेतन-साम्य के पीछे जो 'Presentation mystique' माना है, वह भी विचारणीय है। अचेतन मन से निर्मित होनेवाली इन स्वप्न-लहरियों का कवि-मनसा के निर्माण में अवश्य बड़ा हाथ है। तभी कविता की एक पंक्ति में परिभाषा देते हुए किसी उर्दू शायर ने क्या ही बढ़िया उक्ति कही है—'कुछ ख्वाब है, कुछ अस्ल है, कुछ तर्जे अदा है।'

कवि यों स्वप्न-प्रवण क्यों बनते हैं, इसकी कारण-मीमांसा यहाँ अप्रासंगिक होगी ; क्योंकि मनोविज्ञान की दृष्टि से इसके कई कारण हो सकते हैं। प्रत्येक कवि के जीवन में भिन्न-भिन्न प्रकार के कारण उसमें स्वप्नशीलता निर्मित कर सकते हैं। कहीं यह आनुवंशिक दुर्गुण हो ; कहीं बचपन से गृह-संस्कार इस प्रकार के हों ; कहीं मनोनुकूल परिस्थिति और वातावरण न मिला हो ; कहीं टोकनेवाले पालक-अध्यापक आदि हों ; कहीं प्रेम-भंग या प्रेम-निराशा हो ; कहीं आर्थिक दुःस्थिति हो ; कहीं राजनीतिक दासता हो और कहीं इन सबसे भिन्न केवल मित्र-प्रभाव ही हो—इस संबंध में कोई सामान्य नियम नहीं बनाया जा सकता।

इसी स्वप्न-प्रियता से जुड़ी हुई चीज है कवि की कल्पनाशीलता। हमारी समालोचनाओं में अक्सर 'कल्पना' का बहुत असावधानी से उपयोग किया जाता है। सूक्ष्म, मौलिकता आदि सब उसमें निहित मानी जाती है। परंतु जब आइ० ए० रिचर्ड्स की 'कोलरिज आन इमैजिनेशन' जैसे ग्रंथ और उसके उत्तर में डी० जी० जेम्स के 'पोएट्री एंड

स्केप्टिसिज्म' जैसे ग्रंथ हम पढ़ते हैं तब कहना पड़ता है कि बाहर, पश्चिम में, इस विषय का अधिक सूक्ष्म और मनोवैज्ञानिक अध्ययन किया गया है। 'कविता और संदेहवाद' के दूसरे भाग में, अध्याय पाँच में 'Visionary dreariness' की चर्चा है जो बहुत ही मार्मिक है। क्यों कविजन अपने-आपको निस्संग और एकाकी और अनिकेतन मानते हैं। वर्ड्स्वर्थ की कल्पना-संबंधी मतावली की उसमें चर्चा है। हिन्दी में इसी प्रकार विभिन्न कवियों की कल्पना-शक्ति को लेकर ग्रंथ लिखने की आवश्यकता है। यह कवि की कल्पना-शक्ति ही है जो उसे निरंतर नव-नव रचना के लिए प्रेरित करती रहती है। कल्पना से ही वह अपूर्ति की अनुभूति करता है। जैसे 'रश्मि' की भूमिका में महादेवी का कथन है। यह अपूर्ति पूर्त भी होती है कल्पना ही से। यों, कवि कल्पना-पिंड है; उसीमें वह जलता रहता है; उसीमें वह नव-जीवन निर्मित करता है। मैंने 'तारसप्तक' में अपने वक्तव्य में इस बात का इशारा किया था कि कैसे कल्पना और सूझ एक ही चीज नहीं। अक्सर हिंदी में Wit (सूझ) को ही कल्पना मान लिया जाता है—रीतिकाल में यह सूझ इतनी बारीकी में खो गई—कुछ उर्दू की दरबारी शायरी का भी असर था—कि उसने 'उष:सूक्त' की-सी विराट् कल्पना जैसे खो दी। रीतिकाल इसीलिए एक भी उत्तम महाकाव्य नहीं सिरज सका। वह खोई हुई विराटता पुनः प्रतिष्ठित करने का कुछ छायावाद ने प्रयत्न किया। यथा—'कामायनी'! परंतु फिर वह लुप्त हो गई। महाकाव्योचित कल्पना, वह भव्यता कैसी समाज-परिस्थितियों में से जागती है? क्या तदनुकूल परिस्थिति इस समय है? क्योंकि इस कल्पनाशक्ति का हमारे अर्द्धचेतन मन से सीधा संबंध है। ए० बी० वाक्ले 'ड्रामा एंड लाइफ' में कहता है—'Are the first beginnings of imaginative conception directed by the will? Are they, indeed, conscious at all? Do they not rather emerge unbidden from the vague limbs of subconsciousness?'

अतः इस दिशा में भी अभी हमारे कलालोचकों और सौन्दर्यशास्त्रियों का बहुत-कुछ कार्य करना आवश्यक है।

## ६

कवि-स्वभाव का अंतिम प्रधान गुण लेता हूँ—अबाध, विद्रोही, स्वतंत्र सौन्दर्य-प्रेम! आदिम प्राकृतिक भावों की ओर कवियों का बारबार प्रत्यावर्तन इसी बात का प्रमाण है। समाज की उलझी हुई प्रगति के साथ-साथ हमारी कुछ नैसर्गिक और प्रेय वृत्तियाँ कुचली जाती हैं। कवि उनके विरोध में अपना विद्रोह का शंख फूँकते हैं। कवि मानों कहते हैं 'प्रकृत की ओर लौटो'! नीतिज्ञ कहते हैं—'जो रूढ़ियाँ समाज में बद्धमूल हो गई हैं, उनमें की केवल जो उपादेय हों, रखो; शेष चाहे नष्ट करो!' कवि कहते हैं—'जो रूढ़ियाँ सुन्दर हैं उन्हें बचाये रखो; शेष चाहे नष्ट हो जायँ।' नोबेल-पुरस्कार-विजेता लुई० जी० पिरैंदेलो ने एक स्थान पर कहा है—'Art preserves the forms of life that the dynamism of life seeks to destroy' (कला उन जीवन-रूपों को सुरक्षित रखती है, जिन्हें

जीवन का गतिचक्र नष्ट करना चाहता है )। कवि की इस प्रकृति-पूजा और विद्रोही वृत्ति में से सौन्दर्यशोध की यह उच्चाकांक्षा जाग्रत होती है। पंत के गीतिनाट्य 'ज्योत्स्ना' में वह है; 'निराला' के गीतिका में है, महादेवी की रचनाओं में है।

सौन्दर्य और शिवाशिव की समस्या पुरानी है। गेटे का कथन है कि "सौन्दर्य अनिर्वचनीय है, अपरिभाषेय है। वह एक मँड़राती-सी, तैरती-सी, चमकीली छाया है, जिसकी रूपरेखा व्याख्या की पकड़ में नहीं आ सकती। सौन्दय का आदर्श है सारल्य और शांति। सुन्दर प्रकृति के गूढ़ नियमों की अभिव्यक्ति है, जो यदि यों व्यक्त न होते तो सदा के लिए अज्ञात रहते। जब एक रचना प्राकृतिक विकास की ऊँचाई पर पहुँच जाती है, तो सुन्दर बन जाती है। सौन्दर्य न छाया है न प्रकाश; वह द्राभा है, सत्य और सत्याभास के बीच की कड़ी।" सौन्दर्य वस्तुगत भी है, भोक्ता में भी है। ऑलिसन, जेफ्री आदि के अनुसार सौन्दर्य हमारी पूर्व संवेदनाओं के पुनर्प्रत्यय से उत्पन्न भाव है। उनके अनुसार सौन्दर्य का सुखानुभूति से सीधा से सीधा संबंध है। क्रोचे-जैसे दार्शनिक सौन्दर्य को रीतिगत मानते हैं, केवल अभिव्यंजना पर आश्रित भाव। यथा क्रोचे अपने ग्रंथ 'एस्थेटिक्स' में पृ० १०२-३ पर कहते हैं—'सौन्दर्यशास्त्रविषयक प्रक्रिया और व्यवहार परस्पर भिन्न हैं; क्योंकि अभिव्यंजना ही सत्य है। बॉयगार्टन नामक प्राचीन सौन्दर्य-शास्त्री ने कलाकारों को सलाह दी है कि 'उन्हें घोड़े पर दौड़ लगाकर, मर्यादा से शराब पीकर और जो चरित्र से शुद्ध हों ऐसी सुन्दर नारियों की ओर देखकर ही स्फूर्ति प्राप्त करनी चाहिए। कला का यदि विशुद्ध कलात्मक दृष्टि से विचार करें तो कला उपयोग और नैतिकता दोनों के पंजे से छूट जाती है। अर्थात् कला का मापदंड व्यावहारिक या नैतिक नहीं हो सकता।' इस सारी चर्चा का बहुत सुन्दर समवाय 'मोनिस्ट' नामक दर्शनशास्त्रविषयक त्रैमासिक में 'ऑरिस्टाटलियन सोसायटी' में पढ़े पी० लिआँ के Aesthetic knowledge' नामक प्रबंध से एक प्रदीर्घ अवतरण देकर करता हूँ। चूँकि अनुवाद असंभव है, उसे ज्यों-का-त्यों दे रहा हूँ—"The first characteristic of the aesthetic knowledge is the oneness in it of subject and object, of the knower, the knowing and the known. Aesthetic knowledge is essentially a living through.

Secondly, the aesthetic experience is knowledge in which there is not present the distinction or separation between the subject and the predicate. It is all subject or all predicate, and there is no assertion or prediction. In aesthetic experience there is no distinction or separation between truth and error; appearance and reality. Because aesthetic experience as such is merely apprehension of quality, free from every act of attribution. Being non-assertive, it in itself does not contain the assertion of the reality or unreality of its object or of itself.

Aesthetic experience is complete and self-contained, it is marked by a repose and finality."

"सौन्दर्योपासक काव्य में सत्यशोधन या सद्बोध की अपेक्षा आनंद को अधिक प्रधानता दी जाती है। सौन्दर्यप्रतीती से एक प्रकार का अलौकिक आनंद प्राप्त होता है। ऐसा आनंद कविता द्वारा प्राप्त करा देते समय वस्तुत: सत्य का संक्रमण या अपलाप नहीं करना पड़ता, और न तो असद्बोध ही करना होता है; क्योंकि ऐसी दशा में सात्विक आनंद ही निर्मित न होगा। बाह्यत: असत्य लगनेवाली बातें कला में कही जायँ तो चल सकती हैं; परंतु तत्त्वत: अनैतिक बातें रसिक को कभी भी सुन्दर नहीं लगेंगी, न रुचेंगी।" (स्व० वामन मल्हार जोशी—मराठी के एक विचारक—साहित्य-सम्मेलन के अध्यक्षीय भाषण से)

"संसार की नीति का छिन्नविच्छिन्न रूप एक ही संपूर्ण, समग्र नीति से कैसे उत्पन्न हुआ है, यह कलाकार प्रतीकों द्वारा सुझाता है···अमूर्त कल्पनामय जगत् में से प्रत्यक्ष जगत् की मूर्त वस्तु कैसे प्रकट हुई, यह रहस्य उस कलाकार की प्रतिसृष्टि में अनजाने ध्वनित होता रहता है···वास्तव के सूक्ष्म निष्काम निरीक्षण से जो भावनाएँ, जो विचार-तरंग कलाकार के मन में उद्भूत होती हैं, वे सब उसकी प्रतिसृष्टि में प्रकट होते रहते हैं··· और जो कला वास्तव की दुर्भेद्य प्रचंड दीवार तक जाकर रुक जाती है और उसे भेद नहीं सकती, एकरस सत्त्व तक पहुँचने का जिसमें बल नहीं होता, वह हीन कला है।" (स्व० भास्कर रामचंद्र तांबे—मराठी के विख्यात कवि—'कला आणि नीति' भाषण में)

इस प्रकार सुंदर और सत्य-शिव के संबंधों को लेकर कला-समीक्षकों में काफी वाद-विवाद हुआ है। निष्कर्ष यद्यपि एक नहीं निकला है, फिर भी कवि-स्वभाव के सौन्दर्य-प्रेम के अंश के अनेक रूप हैं; कभी वह चित्रोपम से आकृष्ट होता है, कभी वह भव्यता की ओर आकृष्ट होता है। Picturesque और Sublime उसी सौन्दर्य के भिन्न रूप मात्र हैं। सबके मूल में आकर्षण एक-सा है।

यह सौन्दर्यासक्ति भी स्वकेंद्रित तथा सर्वकेंद्रित ऐसी दोनों गतियों से चलती रहती है, जिसका नक्शा आसी ने अपनी शेर में दिया था—

**इश्क कहता है, आलम से जुदा हो जाओ,**
**हुस्न कहता है, जहाँ जाओ, नया आलम है!**

७

मिल्टन ने 'पैराडाइज लास्ट' नामक महाकाव्य का चालीस बार अलग-अलग तरह से आरंभ किया। 'ओड टु द वेस्ट विंड' नामक कविता शेली ने आर्नो नदी के किनारे की एक वृक्षराजि में, सूर्यास्त के समय, जब मेघगर्जन और तडित्तर्जन चल रहा था तब—लिखी। कीट्स ने 'ओड टु द नाइटिंगेल' सबेरे के कलेवे के बाद घास पर आराम-कुर्सी डालकर लिम वृक्ष के नीचे दो घंटे बैठकर लिखी। कार्लाइल जिस विभूति (हीरो) पर लिखता उसका छायाचित्र सामने रखे बिना उसे लिखने की स्फूर्ति ही नहीं होती। हालकेन शाम को अकेले

चरागाह में घूमते हुए घटनाओं की शृङ्खला मन में जोड़ते चला जाता। रोम्याँ रोलाँ रास्ते से जाते हुए जो नई कल्पनाएँ सूझतीं—अपनी हैट ( टोप ) के किनारों पर पेंसिल से लिख लेता। स्टिवेन्सन कोई भी निबंध 'Nine times nine heated in the furnace of the mind' हुए बिना नहीं लिखता। ( प्रो० बनमाली कर्वीच्या अंतरंगांत )।

राबर्ट जी, बर्कलमन् ने 'सॅटरडे रिव्यू आफ लिटरेचर' में साहित्यिकों की और भी आदतें दी हैं—शेली कवि को काव्यरचना के समय चाय और लेमन पीना पड़ता था। सॅम्युअल जानसन और विल्यम हॅजलिट चाय के कई कप पीते जाते, तब लिखते। बालजक कई कप काफी पीता, तब कहीं उसकी प्रतिभा गर्म होती। संयम-युग का टेनिसन भी शाम को थोड़ी-सी पोर्ट नामक शराब पीता और उसकी काव्य-कल्पनाएँ तमाखू के धूम्र-वलयों में से आकार ग्रहण करतीं। स्काट के जीवनीकार जान गिबन लाकहार्ट का तो सिगरेट और लिखने के बारे में नीचे लिखा कोष्टक था : आठ पाइप्स = १ औंस तमाखू; ७ औंस तमाखू = १ सप्ताह ; २ सप्ताह = १ अध्याय ; २० अध्याय = एक उपन्यास। ब्राउनिंग बहुत कम पीता और सिगरेट तो बिल्कुल नहीं पीता था। शाकाहारी शेली कवि गर्म भुने आलुओं को मक्खन लगाकर खाता, तब उसे बहुत जोर से काव्य-स्फूर्ति होती। उलटे हर्बर्ट स्पेन्सर का अनुभव यह था कि वह जब प्रयोग के लिए शाकाहार करता, तब उसके अध्याय बिल्कुल बे-असर लिखे जाते। वे उसे पुनः लिखना पड़ते। मिल्टन कई रात तक उन्निद्र पड़ा रहता और उसे एक पंक्ति भी नहीं सूझती। उलटे जब उसकी प्रतिभा प्रसन्न होती, वह ३०-४० पंक्तियाँ एकदम लिख डालता। और, उन्हें लिखने के लिए—वह स्वयं अंधा था इसलिए—अपनी बेटी को बुलाता। गेटे कभी रात में नहीं लिखता था ; सब कुछ दोपहर में। बनियन, रॅले, विलॉन, वाइल्ड, ओ० हेनरी को कारागृह की चहारदीवारी में स्फूर्ति प्राप्त हुई। यूजीन ओ० नील को नाट्य-लेखन की पहली स्फूर्ति अस्पताल में हुई। अति भावुक फ्लाबेयर, प्रूस्त, कार्लाइल को ऐसी अभ्यासिकाएँ ( अध्ययन-कक्ष ) लगतीं जिनमें जरा भी आवाज न हो। यूगो और हादार्न के लिखने की ऊँची मेज देखकर जान पड़ता है कि ये शायद खड़े-खड़े लिखा करते हों।

काश हमारे यहाँ के महाकवि, लेखक, कलाकारों की छोटी-छोटी बातें कोई लिख रखता! परन्तु अभी तो कई कवियों की जीवनियाँ तक उपलब्ध नहीं, वहाँ ये बातें तो दूर की हैं। कालिदास और तुलसीदास का पूरा जीवन ही कहाँ मिल पाया है! क्या आगे आनेवाली पीढ़ियाँ वर्तमान लेखकों के संबंध में इसी प्रकार अँधेरे में रहेंगी? यदि ये दीखने में छोटी-छोटी, परन्तु महत्त्व में बड़ी बातें मिल जायें तो कवि-स्वभाव के विश्लेषण में और भी अधिक मदद मिले।

६६ फ्री गंज, उज्जैन, २१—१२—४७ ]



देशरत्न का परिवार ( दिसम्बर, १९४१ का चित्र )

ऊपर ( बायें से )—श्रीमती विद्यावती देवी ( श्रीमृत्युञ्जयप्रसाद की स्व० पत्नी ), श्रीमती चन्द्रमुखी देवी ( श्रीजनार्दनप्रसाद की पत्नी ), श्रीमती नवाबझरी देवी ( बा० महेन्द्रप्रसाद की स्व० पत्नी ), श्रीमती राजवंशी देवी ( देशरत्न की धर्मपत्नी, गोद में श्री मृत्युञ्जयजी का पुत्र चि० अरुणोदयप्रकाश ), श्रीमती रमा देवी ( बाबू महेन्द्र प्रसाद की पुत्री ) ; बीच में बैठे – देशरत्न के ज्येष्ठ सुपुत्र श्री मृत्युञ्जय प्रसाद ( गोद में उन्हीं की पुत्री चि० तारा ) ; बैठे हुए बच्चे ( बायें )—चि० किरण (मृ० जी की पुत्री ), चि० सरोजकुमारी और शारदा ( ज० जी की पुत्रियाँ ); ( दायें )—चि० निर्मला और विमला (श्रीधनञ्जयजी की पुत्रियाँ ), चि० शशि ( श्रीमृत्युञ्जयजी की कन्या ) ।

# स्वागत-पञ्चक

श्रीरामवचन द्विवेदी 'अरविन्द' साहित्यालंकार

देश पर गिरी दमन की गाज !
सजाऊँ कैसे स्वागत-साज ?
कैसे हाय करूँ स्वागत का आज सफल उपचार !
कैसे तिलक करूँ, रोली भी मिलना है दुश्वार !
धूप - दीप - नैवेद्य कहाँ से लाऊँ हे भगवान !
फूल कहाँ है मेटूँ जिससे माला का अरमान !
नहीं मिलता है कुछ भी आज !
सजाऊँ कैसे स्वागत - साज ? ॥१॥

विविध ललित पुष्पों से मंडित मेरा यह उद्यान—
छिन्न-भिन्न हो गया, कहाँ है कोकिल का कलगान !
हरा-भरा यह बाग मनोहर बना उदास उजाड़ !
पत्र-पुष्प झड़ गये, यहाँ बस रहा झाड़ - झंखाड़ !
दमन की आँधी चलती आज !
सजाऊँ कैसे स्वागत - साज ? ॥२॥

नयन-नीर ही आज कर रहे 'पैर-पखारन'-काम !
हृदय बना मंदिर, आ बैठो इसमें मेरे राम !
श्रम-कण उज्ज्वल फूल बनेंगे, ऐक्य बनेगा सूत !
मन-माली माला गूँथेगा, श्रद्धा होगी पूत !
रहे यों भी प्राणों की लाज !
सजाऊँ कैसे स्वागत - साज ? ॥३॥

नयनों में भी नीर नहीं, हो गया शुष्क भंडार !
त्रस्त व्यस्त है देश चतुर्दिक फैला अत्याचार !
प्राण त्राण पाते हैं धरकर ध्यान तुम्हारा हाय !
घर में ही जयचन्द विभीषण ! जनता है निरुपाय !
बना है घोर अशान्त समाज !
सजाऊँ कैसे स्वागत - साज ? ॥४॥

समझ गये होंगे प्रभुवर ! मैं दीन हीन हूँ आज !
टूट रहे जनता-विहंग पर पल-पल गोरे बाज !
हुई लेखनी बन्द देश की वाणी भी निर्घोष !
केवल भक्ति-भाव पर ही अब कर लो तुम सन्तोष !
विपद्-वारिधि के तुम्हीं जहाज !
सजाऊँ कैसे स्वागत - साज ? ॥५॥

आरा ( शाहाबाद ); सितम्बर १९४२ ]

# 'देशरत्न'-संस्मरण

श्रीरघुनाथप्रसाद सिंह, मुख्तार

देशपूज्य राजेन्द्र बाबू के ज्येष्ठ भ्राता श्रीमान् बाबू महेन्द्रप्रसादजी, डुमराँव-राज-हाइ-स्कूल में, अध्यापक थे। उस समय मैं उस स्कूल का एक छात्र और वादविवाद-समिति (debating club) का मंत्री था। मास्टर साहब की कृपा मुझपर विशेष रहती थी। मैं भी उनकी सेवा में लगा रहता था। राजेन्द्र बाबू बी० ए० की परीक्षा देकर उनसे मिलने डुमराँव आये थे। आपका प्रथम दर्शन वहीं हुआ। कुछ दिनों के बाद मैंने आपसे पूर्ण परिचय प्राप्त कर लिया; साथ-साथ घूमना-फिरना और खाना-पीना भी जारी हो गया।

आपकी भेष-भूषा, रहन-सहन, बात-चीत साधारण से भी साधारण थी। आडम्बर का कहीं भी लेशमात्र नहीं। बाहरी आकार-प्रकार से आपकी असाधारण योग्यता और विद्या-बुद्धि का पता चलना कठिन था। आपके नेत्रोंद्वारा अन्तर-विकास की झलक दीख पड़ती थी। खिन्न काया, दुर्बल गढ़न, अस्थि-पंजर के अतिरिक्त शरीर में मांस का पूर्ण अभाव! व्यवहार और बोल-चाल अति सुकोमल एवं सुसभ्य। फिर भी कोई विशेष आकर्षण-शक्ति प्रतीत होती थी।

कुछ दिनों के बाद उक्त समिति का वार्षिक उत्सव हुआ। मैंने उत्सव का हाल श्री महारानी साहबा के कानों तक पहुँचाया। कुल खर्च राज से मिलने का हुक्म हुआ। उस समय बाबू शिवसरन लाल डुमराँव-राज के मैनेजर थे। उनसे भी मैंने इस उत्सव की चर्चा की और महारानी साहबा की स्वीकृति का संवाद भी दिया। उन्होंने भी सहर्ष योग-दान करने का वचन दिया। बाहर से दो-तीन व्याख्यानदाताओं को आमंत्रित करने का निश्चय हुआ। राजेन्द्र बाबू को भी निमंत्रण दिया गया। महारानी साहबा ने शाहाबाद के कलक्टर को भी निमंत्रित करने का आदेश दिया। जलसा बड़े समारोह के साथ हुआ। कलक्टर साहब ने सभापति का आसन ग्रहण किया। राजेन्द्र बाबू का व्याख्यान बहुत ही सारगर्भित एवं ओजस्वी हुआ। सब लोगों ने उनकी बड़ी प्रशंसा की। यह राजेन्द्र बाबू से द्वितीय समागम का सुअवसर था।

छात्रों में नई प्रगति लाने की भावना से सन् १६०६ ई० में राजेन्द्र बाबू ने बिहारी-छात्र-सम्मेलन ( Behari Student's Conference ) का संगठन किया। इसकी प्रथम बैठक पटना-कालेज में हुई थी। उस अवसर पर मैं भी वहाँ गया था। राजेन्द्र बाबू में संगठन-शक्ति कितनी थी और वे कितने लोकप्रिय थे, इसका ज्वलन्त प्रमाण वह सम्मेलन था। बिहार के वयोवृद्ध, प्रौढ़ तथा नवयुवक लोगों को इस सम्मेलन ने एक सूत्र में बाँधकर सबके अन्दर भ्रातृ-स्नेह, सहयोग तथा एकता का भाव जगा दिया।

राजेन्द्र बाबू के उद्योग से कलकत्ता में एक 'बिहारी-क्लब' स्थापित हुआ था, जिसमें वहाँ रहनेवाले बिहार के सभी लोग, विशेषतः छात्र, सम्मिलित थे। जो बिहारी लोग बाहर से वहाँ जाते थे उनकी यथासाध्य सहायता क्लब के द्वारा होती थी। मैं भी एक बार कलकत्ता-यात्रा में श्रीयशोदानन्दन अखौरीजी के यहाँ 'भारतमित्र'-आफिस में ठहरा था। बिहारी-क्लब में भी सम्मिलित होने का अवसर मिला था। सन्ध्या समय सब लोग वहाँ एकत्र होते और पारस्परिक बन्धुत्व की वृद्धि करते थे। उस दूर देश में स्वजनों से मिलने पर मन में एक प्रकार के बल का संचार हो जाता था और पारस्परिक मेलजोल से परदेश का भास मिट जाता था।

मैं आरा की नागरी-प्रचारिणी सभा का सदस्य तथा कार्यकर्त्ता था। उन दिनों सभा से 'नागरी-हितैषिणी पत्रिका' त्रैमासिक निकला करती थी। सभा ने 'साहित्य-पत्रिका' के नाम से एक मासिक पत्र नवीन आकार-प्रकार में निकाला। मैं कलकत्ता गया था। वहाँ राजेन्द्र बाबू से लेख के लिए आग्रह किया। उन्होंने कृपा कर लेख दिया भी, जो 'साहित्य-पत्रिका' के प्रथम दो अंकों में प्रकाशित हुआ था।

राजेन्द्र बाबू कलकत्ता-हाइकोर्ट में वकालत करते थे। सन् १६१४ में एक राज-विद्रोह का मुकदमा, जो 'टेम्पुल-मर्डर-केस' के नाम से विख्यात था, आरा में चल रहा था। सरकार की ओर से मिस्टर पी० सी० मानुक बारिस्टर थे। रायबहादुर ज्वालाप्रसाद उस समय आरा में सरकारी वकील थे। वे भी काम करते थे। मुदालह की ओर से पटनावाले मिस्टर युसुफ बारिस्टर थे। मैं भी काम करता था। जब दौरा सपुर्द हुआ, जज साहब से हमलोगों की कुछ अनबन हो गई। मुकदमा ट्रांसफर करने के लिए दर्खास्त की गई। मुझे कलकत्ता में राजेन्द्र बाबू की सहायता लेनी पड़ी। उन्होंने बिना फीस के सारा काम किया। मुदालह शोलापुर तथा मिर्जापुर के रहनेवाले थे। उनसे किसी तरह का सम्बन्ध न होते हुए भी राजेन्द्र बाबू ने जो सौजन्य तथा भाइचारा दिखाया वह सराहनीय है।

मुकदमा ट्रांसफर नहीं हुआ। अन्त में एक मुदालह को फाँसी की सजा हुई, दूसरे को दस वर्षों के लिए काला-पानी। अपील में राजेन्द्र बाबू ने अटूट परिश्रम किया। इतना ही नहीं, उन्हीं के उद्योग से कलकत्ता-हाइकोर्ट के प्रायः सभी वकीलों की सहानुभूति हमलोगों की ओर थी। श्रीदाशरथी सान्याल हाइकोर्ट के सुप्रसिद्ध तथा सीनियर वकील थे। वृद्ध होने पर भी, उन्होंने राजेन्द्र बाबू के प्रभाव से उस अपील में बहस कर देने का वचन दिया। चार-पाँच जूनियर वकील भी राजेन्द्र बाबू के साथ काम करने लगे। दाशरथी बाबू ने इक्कीस दिनों तक मुकदमे में बहस की। दिन-रात लगभग तीन मास तक वकीलों को

कठिन परिश्रम करना पड़ा। मुद्दालहों की तरफ से कुछ रुपयों का प्रबन्ध हुआ, किन्तु परिश्रम के हिसाब से वह नहीं के बराबर ही था। राजेन्द्र बाबू के कारण किसी ने कभी रुपये के लिए जबान तक न हिलाई। अन्त को अपील डिसमिस हो गई और सजा बहाल रही। तब राजेन्द्र बाबू तथा दाशरथी बाबू के उद्योग से कलकत्ता में चन्दा उठाकर प्रीवी-कौंसिल में अपील की गई।

इसी सिलसिले में मुझे करीब तीन मास तक उनके साथ रहने का सौभाग्य प्राप्त हुआ। मैंने उनको बहुत निकट से देखा। मेरी दृष्टि में, उनकी उदारता, देश-भक्ति और सज्जनता की जितनी भी सराहना की जाय, थोड़ी ही है। कपट-व्यवहार तो उनको छू तक नहीं गया है। उन्होंने रुपये का अपने जीवन में कोई मूल्य नहीं समझा। कर्त्तव्य, केवल कर्त्तव्य-परायणता ही उनके जीवन का सर्वस्व है।

मैं जब तक रहा, वे मुझे अपना छोटा भाई-जैसा मानते थे। उनका सौहार्द-सद्गुण देखकर मुझे यही लालसा होती कि मुझे भी उसका कुछ अंश प्राप्त हो जाता तो जीवन सार्थक होता। उनमें कितनी शक्ति भरी पड़ी है, इसका अन्दाजा लगाना बड़ा कठिन है। भगवान अपनी विभूतियों से जिसको परिपूर्ण करते हैं उसका ढंग ही निराला होता है। मैंने उनको उदास होते या घबराते कभी न देखा। नम्रता तो उनकी खुश-खरीद है। अपने साथियों-स्वजनों के साथ खुलकर हँसना-बोलना, आप भी प्रसन्न रहना तथा दूसरों को भी प्रसन्न रखना, यह उनका सहज स्वभाव है।

एक दिन प्रातःकाल राजेन्द्र बाबू के साथ मैं कलकत्ता के विस्तीर्ण लॉन में टहलने गया। मेरे माथे पर टोपी न थी। जब कुछ दूर हमलोग निकल गये तब राजेन्द्र बाबू ने कहा कि बिना टोपी के कलकत्ता में हम बिहारियों का बाहर निकलना अच्छा नहीं; क्योंकि बिहारी की यही खास पहचान है, कदाचित् बाबू रघुनाथ सिंह वकील ( धनुपरा-आरा-निवासी ) से साक्षात्कार हुआ तो और भी आफत आ पहुँचेगी। ज्योंही हम लोग दस-बीस कदम आगे बढ़े, बाबू रघुनाथ सिंह तथा रायबहादुर ज्वालाप्रसाद टहलते नजर आये। अब क्या था, मेरा तो खून सूख-सा गया। बाबू साहब व्यंग्य तथा नरम-गरम सुनाने ही लगे। मैंने इनसे विनीत भाव से क्षमा माँगी। राजेन्द्र बाबू ने भी मेरी ओर से वैसा ही किया। ऐसी है इनकी सहृदयता।

मुकदमे से एक दिन फुर्सत पाकर स्टार-थिएटर भी देखने हमलोग गये। वंग-रंगमंच-सम्राट् श्रीअमृत लाल बोस का उस दिन दर्शन पाने का सौभाग्य प्राप्त हुआ था। वही उनके जीवन का अन्तिम दिवस था जो रंगमंच पर पधारे थे। इसलिए बहुधा लोग उनके दर्शनार्थ ही गये थे।

राजेन्द्र बाबू के एक साथी बाबू वैद्यनाथनारायण सिंह थे, जो उनके साथ ही भवानीपुर ( कलकत्ता ) में रहा करते थे। दोनों सुजन एम० एल० की परीक्षा के लिए तैयारियाँ कर रहे थे। वैद्यनाथ बाबू को दिन-रात एक कमरे में बैठकर सिवा पढ़ने के और कोई काम न था। किन्तु राजेन्द्र बाबू को कचहरी के काम करना, हित-मित्रों से वार्त्तालाप करना, टहलना-घूमना भी था। सब कामों से फुर्सत पाकर वे एक-दो घण्टे वैद्यनाथ

बाबू के साथ बैठकर उनसे कानून तथा परीक्षा के सम्बन्ध में बातें कर लेते, किताबें उलट-पलट लेते। यही था उनका अध्ययन, फिर भी वे अपनी अपरिमित विद्या-बुद्धि का परिचय देते। एम० एल० की परीक्षा में सर्वप्रथम हुए।

कुछ ही काल के अनन्तर पटना-हाइकोर्ट का निर्माण हुआ। राजेन्द्र बाबू कलकत्ता से पटना आ गये। अब क्या था, प्रायः प्रति शनिवार की सन्ध्या की गाड़ी से मैं पटना चला जाता और उनके साथ रहा करता। उस समय की राजनीतिक तथा सामाजिक संस्थाओं से मेरा भी सम्बन्ध था। मैं बिहार-प्रान्तीय कान्फ्रेंस तथा काँग्रेस में बराबर उनके साथ जाया करता था। प्रायः उनके सभी उद्योगों में अब मैं सहकर्मी-सा बन गया।

× × × ×

महात्मा गान्धीजी की इतिहास-प्रसिद्ध चम्पारन-यात्रा आरम्भ हुई। एक सन्ध्या को राजेन्द्र बाबू, (स्वर्गीय) परमेश्वरलाल नन्दकोलियर तथा मैं, तीनों बैठे बातें कर रहे थे। इसी बीच राजेन्द्र बाबू के नाम महात्माजी का एक तार पहुँचा। उससे विदित हुआ कि महात्माजी के मोतीहारी पहुँचते ही उनपर दफा १४४ (फौजदारी) की नोटिस तामील हुई है। उनका मोतीहारी के अन्दर जाना मना हो गया। महात्माजी ने उस हुक्म को नहीं माना। उनपर कानून तोड़ने का मुकदमा चलाने के लिए दिन नियत कर दिया गया। राजेन्द्र बाबू को महात्माजी ने मोतीहारी बुलाया था। हमलोग तार पढ़कर शंकित हो गये। सरकार के हुक्म का उल्लंघन करना तो कभी किसी ने उसके पहले सुना भी न था। घण्टों उस विषय पर तर्क-वितर्क होता रहा। आधी रात के लगभग स्टीमर गंगा-पार जाता था। राजेन्द्र बाबू चम्पारन चले गये। राजेन्द्र बाबू के पूर्णतः राजनीतिक क्षेत्र में उतरने तथा त्याग के कुण्ड में आहुति देने का श्रीगणेश यहीं से हुआ।

आरा में चम्पारन के लिए कुछ चन्दा उगाहा गया। नागरीप्रचारिणी सभा के कार्यकर्त्ता शुकदेव सिंह और शिवशंकरप्रसाद गुप्त तथा नामी हिन्दी-लेखक श्रीपारसनाथ त्रिपाठी मेरे साथ मोतीहारी चले। वहाँ के कार्य्यकर्त्ताओं के साथ मैंने भी कुछ दिनों तक काम किया। पीड़ितों के बयान मैं लिखा करता। प्रायः एक मास तक वहाँ ठहरा।

बिहार के सभी अग्रगण्य सज्जन उस कैम्प में उपस्थित थे। वहाँ की शिक्षा, रहन-सहन, खान-पान एकदम निराला था। नौकर-रसोइया का वहाँ गुजर न था। अपना कुल काम आप करना था। जाति-पाँति का कोई विचार नहीं, सब एकाकार, एक भ्रातृभाव, एक समाज। सबकी रसोई एक जगह बनती। कार्य्यकर्त्ताओं में से ही किसीको खाना बनाना पड़ता। वहाँ झाड़ू-बुहारू तक आप ही करना होता था। सायबान से दस फुट के अन्दर सहन में कोई कुल्ला नहीं फेंक सकता था या पानी नहीं गिरा सकता था। जब महात्माजी नहीं रहते, तब तो लुक-छिपकर बाबू लोगों के नौकर-रसोइया आकर सब काम-काज कर देते; पर जब महात्माजी के आने का समाचार मिल जाता तब नौकर-चाकर नौ-दो-ग्यारह हो जाते। यहाँ तक कि नरम-नरम तोशक-तकिया भी इधर-उधर हटा दिया जाता था।

राजेन्द्र बाबू पर महात्माजी का अटल विश्वास हो गया। अपनी तन्मयतापूर्ण लोक-सेवा और पराये दुःख के साथ तदाकार हो जाने की सहज मनोवृत्ति द्वारा महात्माजी के

चित्त को उन्होंने अपनी ओर एकदम आकर्षित कर लिया। राजेन्द्र बाबू का निष्कपट व्यवहार, उच्च आदर्श, उन्नत विचार तथा औचित्य के पालन की प्रगाढ़ लगन देखकर ही महात्माजी कहा करते थे—"I have full faith in Behar, as people here take less spices" (मेरा बिहार पर अटल विश्वास है, क्योंकि यहाँ के लोग मसालों का कम प्रयोग करते हैं) अर्थात् बिहार-प्रान्त के लोगों में आडम्बर का पूर्णरूप से अभाव है; उनके स्वभाव और विचार-व्यवहार में नमक-मिर्च की मिलावट नहीं है।

× × × ×

सन् १९१७ में, बकरीद के समय, पीरो (शाहाबाद) में, बलवा हो गया, जो प्रचण्ड वेग से चारों ओर फैल गया। विदित होने लगा, मानों १८५७ का गदर पुनः आरम्भ हुआ। उपद्रव रोकने का प्रयास हो रहा था। मैं भी यथासाध्य प्राणपण से दंगा रोकने तथा शान्ति स्थापित करने के काम में लगा हुआ था। राजेन्द्र बाबू की पूरी सहायता थी।

उसी समय ऑल-इण्डिया-काँग्रेस-कमिटी की बैठक एलाहाबाद में थी। मैं और बाबू व्रजनन्दन सहायजी वकील ('सौन्दर्योपासक' और 'लालचीन' के नामी लेखक 'व्रजवल्लभ' जी) एलाहाबाद पहुँचे। राजेन्द्र बाबू तथा भारत के सभी नेता वहाँ एकत्र थे। महामना मालवीयजी के बँगले पर महात्मा गाँधी और लोकमान्य तिलक ठहरे थे। बहुत-से लोग पटना के 'सिनहा साहब' के साथ, उनकी विस्तीर्ण कोठी में, ठहरे थे। हमलोग—राजेन्द्र बाबू, रायबहादुर पूर्णेन्दुनारायण सिंह और रायबहादुर द्वारकानाथ—जार्ज-टाउन में, रायबहादुर हरिहर प्रसाद सिंह (हरीजी) की कोठी में, उतरे थे।

बलवे का पूरा विवरण नेताओं को सुनाया गया। इसपर पूर्ण रूप से विचार हुआ। सबकी राय से रायबहादुर पूर्णेन्दुनारायण सिंह ने ओल्दम (Oldham) साहब कमिश्नर को नेताओं का विचार तार द्वारा सूचित किया। सब नेताओं ने महात्माजी को यह काम सौंपा। राजेन्द्र बाबू ने महात्माजी से उचित सहायता का वचन ले लिया।

चम्पारन से महात्माजी पटना आये। राजेन्द्र बाबू के बँगले में ठहरे। मैं भी वहीं था। महात्माजी ने दंगे के मुकद्दमों का पूरा हाल सुना। उस साल काँग्रेस की बैठक कलकत्ता में थी। निश्चित हुआ कि बिहार के कुल प्रतिनिधि पटना से महात्माजी के साथ कलकत्ता-काँग्रेस के लिए प्रस्थान करें। सभी लोग राजेन्द्र बाबू के यहाँ एकत्र हुए। एक डब्बा रिजर्व हुआ। महात्माजी के साथ एक सौ चार प्रतिनिधि गये। आरा-निवासी श्रीअवधविहारीशरण और श्रीव्रजनंदन सहाय वकील भी चले। मैं भी उस जमात में था। दंगे के बारे में निर्णय करने-कराने का सारा भार राजेन्द्र बाबू पर रहा। उन्होंने महात्माजी का विचार बतलाया। काँग्रेस-मञ्च से महात्माजी यह प्रस्ताव पास कराना चाहते थे कि शाहाबाद के हिन्दुओं के निन्दनीय कार्य्य पर घृणा प्रकट की जाती है। महात्माजी का यह भी विचार था कि प्रस्ताव हो जाने के बाद मुहम्मदअली साहब की पूजनीया माता को आरा में ले चलकर मेल-मिलाप करा देंगे और कुल मुकदमे उठा लेने का प्रयत्न किया जायगा।

श्रीयुत सी० आर० दास तथा सिनहा साहब का विचार इसके विरुद्ध था। हमलोग भी हिन्दुओं के लिए इसे प्राणघातक समझते थे। अन्त में प्रस्ताव रोक दिया गया।

महात्माजी ने इस विषय से अपना सम्बन्ध तोड़ लिया। किन्तु राजेन्द्र बाबू इस प्रयत्न में लगे ही रहे। अन्त में उन्हीं के परिश्रम का परिणाम था कि एक-दो साल में लगभग पन्द्रह सौ कैदी जेल से मुक्त कर दिये गये।

× × × ×

कलकत्ता में एक दिन राजेन्द्र बाबू तथा हमलोग महात्माजी के निकट बैठकर बातें कर रहे थे। उसी समय सीलोन-द्वीप के दो व्यक्ति महात्माजी से मिलने आये। महात्माजी ने उनलोगों से हिन्दी में बातें करना चाहा; किन्तु वे उनकी बातें समझ न सके।

महात्माजी ने कहा—"Shall I have to speak to you in English ?" (क्या मुझे आप लोगों से अँगरेजी ही में बातें करनी पड़ेगी ?)

सीलोनी युवकों ने कहा—Yes Sir (जी हाँ)

महात्माजी—If you come again to me, next year, I shall not converse with you in English. I expect you to learn to pick up Hindi by that time. I am trying that the proceedings of the Congress do continue in Hindi in future or else I have to sever my connection with it (यदि आगामी वर्ष आपका आगमन होवे तो आप लोगों से अँगरेजी में कदापि बातें नहीं करूँगा। मैं आशा करता हूँ, उस समय तक हिन्दी का ज्ञान आप लोग कुछ प्राप्त कर लेंगे। मैं प्रयत्न कर रहा हूँ कि काँग्रेस की कार्य्यवाहियाँ भविष्य में हिन्दी में हुआ करें, नहीं तो मुझे उससे नाता तोड़ देना होगा।)

सीलोनी—Why should we read Hindi ? It will be of no use to us in Ceylon ? We carry on business there in English—(हम हिन्दी क्योंकर पढ़ें, सीलोन में तो इसका कोई प्रयोजन नहीं पड़ता। हमलोग तो अपना काम अँगरेजी द्वारा चलाते हैं।)

महात्माजी ने, कुछ अधिक गम्भीर होकर, कहा—"Why people read Hebrew ? In order to study Bible in original. Why people read Arabic and Sanskrit ? In order to study Holy Koran and Sanskrit Scriptures in original. If you have not to study Hindi for any other reason, you have to do so, in order to read Tulsi Dass's Ramayana in original. This only book is enough for the uplift of humanity, the like of which cannot be found in any literature of the world. Besides you have to study Hindi to come in a line with Indian thoughts and aspirations, as Ceylon is a part and parcel of India. (लोग हिब्रू क्यों पढ़ते हैं, जिससे मूल बाइबल का भाव ज्ञात हो सके। लोग अरबी या संस्कृत क्यों अध्ययन करते हैं, जिसमें कुरानशरीफ तथा हिन्दू-शास्त्रों का मूल भाव ज्ञात हो सके। यदि तुम्हें किसी दूसरे कारण से हिन्दी न पढ़नी हो तो तुलसी-

दास की मूल रामायण पढ़ने के लिए तो सीखना ही चाहिए। यह एक ही ग्रन्थ मानव-जाति के उत्थान के लिए यथेष्ट है, जिसकी तुलना संसार के किसी साहित्य में नहीं मिल सकती। तुमको तो हिन्दी इसलिए सीखना है कि तुम भारतीय विचारों तथा आकांक्षाओं को जान सको, क्योंकि सीलोन भारत का ही अंश या अंगमात्र है।)

सीलोनी—Where to find out a book of Hindi alphabets ? ( हिन्दी की वर्णमाला-पोथी हमें कहाँ प्राप्त होगी ? )

महात्माजी—I Can give you one, if you like. ( मैं दे सकता हूँ, यदि तुम चाहो।)

महात्माजी ने वर्णमाला की एक पोथी उनको देकर शुभ आशीर्वाद के साथ विदा किया। हमलोग महात्माजी का विचार सुनकर मुग्ध रह गये।

× × × ×

सन् १९२१ ई० में असहयोग का दौरा शुरू हुआ। राजेन्द्र बाबू तो पहले ही से महात्माजी के एक अंग बन चुके थे। अपनी वकालत को लात मारकर असहयोग के प्रवाह में कूद ही गये। कितना बड़ा धक्का उनके परिवार को लगा, अन्दाजा करना बड़ा कठिन है। उनके सगे-स्नेहियों को उनका शोचनीय स्वास्थ्य देख बड़ी शंका और चिन्ता थी। एक बार मैंने उनसे पूछा—"सफर में अब कैसे चलता है ? बाजार की चीजें तो अवश्य खानी पड़ती होंगी ?" उन्होंने उत्तर दिया—"अब तो लाल मिर्चा भी खा लेता हूँ। मेरे लिए अब वह भी अनिष्टकर नहीं है।"

बहुत-से लोगों की तो यह धारणा है कि असहयोग-बल से राजेन्द्र बाबू की आयु में वृद्धि हो गई है और उनका स्वास्थ्य भी पहले की अपेक्षा अच्छा हो गया है। सचमुच आत्म-समर्पण तथा बलिदान से राजेन्द्र बाबू ने बिहार का मुख उज्ज्वल और संसार के सम्मुख उसके प्राचीन गौरव को पुनर्जीवित कर दिया है।

बिहार-प्रान्तीय राजनीतिक सम्मेलन की बैठक आरा में होने को थी। उस समय असहयोग की लहर चारों ओर उमड़ रही थी। असहयोगी दल के लोग नागरिकों से भी असहयोग कर बैठे थे। समय निकट आ पहुँचा, पर कोई तैयारी नहीं ! मुझे जहाँ तक स्मरण है, दूसरी अक्तूबर ( १९२१ ) से कान्फरेंस थी। उसके दो-तीन दिन पहले राजेन्द्र बाबू आरा पहुँचे। यहाँ की स्थिति देखकर वे बहुत खिन्न हुए। उन्होंने शहर के रईस चौधरी करामत हुसैन साहब के यहाँ सबको इकट्ठा किया। हमलोग भी वहाँ बुलाये गये। एक कमिटी बनी। चौधरी साहब मंत्री चुने गये। आरा के लोगों ने सम्मेलन का भार ले लिया। सम्मेलन की बैठक 'बड़ी मठिया' के मैदान में हुई। सम्मेलन की सफलता राजेन्द्र बाबू की कार्य्य-कुशलता तथा दृढ़ता पर ही अवलम्बित रही।

असहयोग ही के समय में आरा में बर्मा-प्रान्तवाला मुकदमा खुला। राजेन्द्र बाबू रायबहादुर हरिहरप्रसाद सिंह के वकील थे। पंडित मोतीलाल नेहरू भी थे। डुमराँव के महाराज की ओर से सी० आर० दास थे। महात्मा गाँधी तक सिफारिश पहुँचाई गई।

राजेन्द्र बाबू के बिना काम चलना कठिन था। अन्त को यह बात तय पाई कि केवल बर्मा के मुकदमे तक वे अपनी वकालत चालू रखें। ऐसा ही हुआ। उस मुकदमे में भी मुझे उनके साथ रहने तथा काम करने का अवसर मिला।

हिन्दी के उत्थान तथा प्रसार में राजेन्द्र बाबू का योग कुछ कम नहीं है। प्रान्तीय हिन्दी-साहित्य-सम्मेलन तथा अखिल-भारतीय हिन्दी-साहित्य-सम्मेलन के वे सभापति भी हो चुके हैं। हिन्दी का प्रेम भी तो देश-सेवा के अन्तर्गत ही है। भारतवर्ष की सार्वजनिक एवं व्यावहारिक भाषा हिन्दी ही हो सकती है, यह उनका अटल विश्वास है। वे बहुत ही सुगम भाषा बोलते और लिखते हैं।

राजेन्द्र बाबू को विधाता ने योग्यता के अनुसार ही शील-स्वभाव भी दिया है। मैंने उनमें क्रोध का लेशमात्र भी नहीं पाया है। कोई उनका अनिष्ट भी कर बैठे, पर वे अपनी सहनशीलता से उसका जी कदापि नहीं दुखा सकते। वकालत के पेशे में रुपये के लोभ तथा सरगर्मी ने तो उनको कभी सताया ही नहीं। सदा शान्त रहना, घोर विपत्ति में भी मस्तिष्क शीतल रखना, कठिन परिश्रम से किसी दशा में मुख न मोड़ना तथा अपने कर्त्तव्य पर सदा आरूढ़ रहना उनका सहज स्वभाव है। अपने स्वजन-स्नेहियों से मधुर व्यवहार तथा बालकों से भी हास-विलास उनकी दैवी शक्तियों का परिचय देता है। ज्ञात होता है, देव-कोटि से भटक कर वे इस पृथ्वीतल पर आ गये हैं।

परमात्मा से यही विनीत प्रार्थना है कि राजेन्द्र बाबू युग-युग जीवें कि भारतवर्ष का मस्तक उन्नत रहे—भारत-माता की गोद भरी-पूरी रहे।

बाबू बाजार, आरा, २१-१-४२ ]

---

# अमर सृष्टि

## श्रीसुरेशचन्द्र मिश्र 'शचीश'

पूर्ण-सुधाकर राष्ट्र-गगन के, भारत-मा के लाल !
ओ बिहार के प्राण, सरस-'सारन'-सर-सौम्य-मराल !
'जीरादेई' - पुरी तुम्हें पा हुई विश्व में धन्य !
करके सृष्टि तुम्हारी विधि ने पाया सौख्य अनन्य !
राणा का धीरत्व, शिवा का तेज, पराक्रम-भीम।
टाल्सटाय की पावन महिमा, शंकर-ज्ञान-असीम ॥
शान्ति बुद्ध की, क्षमा यीशु की, विक्रम का उपकार।
उपादान लेकर स्रष्टा ने किया तुम्हें साकार ॥

अमर-वाङ्मय-साहित्य-सदन, मननपुर (मुँगेर); ४-१०-४१ ]

---

# 'देवीचन्द्रगुप्तम्' नाटक

श्रीव्रजरत्नदासजी, बी० ए०, एल०-एल० बी०; ऐडवोकेट, काशी

पंडित रामकृष्ण कवि ने पहले-पहल भोजराज-कृत 'शृङ्गार-प्रकाश' से दो उद्धरण देकर एक अप्राप्त नाटक 'देवीचन्द्रगुप्तम्' का पता साहित्य-जगत् को दिया था। इसके अनन्तर श्री ए० रङ्गस्वामी सरस्वती ने 'इण्डियन ऐण्टिक्वेरी' (जुलाई १९२३ ई०) में 'हर्षचरित' से एक उद्धरण तथा शङ्कर की उसकी टीका देकर पहले के उद्धरणों की ऐतिहासिकता का समर्थन किया और दो अन्य उद्धरण 'शृङ्गार-प्रकाश' से दिये। इसके अनन्तर उसी वर्ष के 'जर्नल एशियाटिक' के अक्टूबर-दिसम्बर के अङ्क में मिस्टर सिलवाँ लेवी ने रामचन्द्र तथा गुणचन्द्रकृत 'नाट्य-दर्पण' से, जिसकी हस्तलिखित प्रति उन्हें जैन साधु श्रीविजयधर्म सूरि से प्राप्त हुई थी, उद्धरण दिये। इसके अनन्तर डाक्टर अल्तेकर ने 'जर्नल बिहार-उड़ीसा-रिसर्च-सोसाइटी' (भाग १४, जून १९२८, पृष्ठ २२३-५३) में पहले के प्राप्त सभी उद्धरणों को लेकर इन कुल साधनों पर विस्तार से विवेचन किया है। इसी अङ्क में बाबू राखालदास बैनर्जी का भाषण भी प्रकाशित हुआ है, जिसमें उन्होंने मगध के अन्तिम सम्राटों का इतिहास दिया है। डॉक्टर अल्तेकर ने सन् १९२९ में उसी पत्रिका (भाग १५, पृष्ठ १३४—४१) में एक लेख और इसी विषय पर दिया है। इसमें एक श्लोक 'संजान सेट' से लिया गया है, जो अमोघवर्ष का सन् ८७३ ई० का है और एक 'काव्यमीमांसा' से लिया है, जिसे 'नागरी-प्रचारिणी पत्रिका' में पंडित चन्द्रधरशर्मा गुलेरी पहले प्रकाशित करा चुके थे। इसके सिवा 'मजमलुत्तवारीख' से 'रावल तथा वर्कमौरिस' का इतिवृत्त भी उद्धृत किया है, जो इलिअट-डाउसन-कृत 'हिस्ट्री आफ इंडिया एज टोल्ड बाइ इट्स ओन हिस्टोरियन्स' के प्रथम भाग में (पृष्ठ ११०—११२ पर) दिया हुआ है। उसी जर्नल के अठारहवें भाग (पृष्ठ १७—३६) में डॉक्टर काशीप्रसाद जायसवाल का एक लेख इसी विषय पर प्रकाशित हुआ है। नवीं गुजराती-साहित्य-परिषद् में पंडित के० ह० ध्रुव ने 'समुद्रगुप्तनो क्रमप्राप्त उत्तराधिकारी' शीर्षक लेख पढ़ा था, जिसमें उक्त साधनों ही पर विचार किया गया है। 'इण्डियन एण्टिक्वेरी' (नवम्बर १९३३) में प्रोफ़ेसर वी०

वी० मीराशी और 'जर्नल आफ इण्डियन हिस्ट्री' ( भाग १४, सन् १९३५ ) में पंडित दशरथ शर्मा ने भी इसपर विचार किया है। 'मालवीय-स्मारक ग्रंथ' में डाक्टर डी० आर० भाण्डारकर ने ( पृष्ठ १८९-२११ पर ) इन सबका सार दे दिया है। 'इण्डियन हिस्टोरिकल कार्टर्ली' ( भाग १०, नम्बर १, पृ० ४८—५३ ) में प्रोफेसर मीराशी का एक नोट 'चन्द्रगुप्त विक्रमादित्य और गोविन्द चतुर्थ' छपा है, जिसमें राष्ट्रकूट गोविन्द के साँगली और खंभात के लेखों से श्लोक उद्धृत किये गये हैं। 'जर्नल आफ दि बनारस-हिन्दू-युनिवर्सिटी' ( भाग २, सन् १९३७, पृ० २३-५४ ) में डॉक्टर राघव ने इस विषय पर अपने विचार प्रकट किये हैं, और उसीमें ( पृष्ठ ३०७ पर ) 'नाटक-लक्षण-रत्नकोष' से, उल्लेख के उदाहरण से, दो उद्धरण दिये हैं, जो इसी नाटक के पाँचवें अङ्क के हैं।

इस प्रकार अब तक जिन विद्वानों ने 'देवीचन्द्रगुप्त' नाटक पर तथा उसमें वर्णित ऐतिहासिक घटना पर विचार किया है, उन सबका समयानुक्रम से विवरण देकर अब वे उद्धरण अनुवाद-सहित यहाँ दे दिये जाते हैं, जिसके अनन्तर उन सब पर विचार किया जायगा। (१) देवीचन्द्रगुप्तम् नाटक से जो उद्धरण अब तक प्राप्त हुए हैं, उनमें एक भी प्रथम

---

( १ ) अथ त्रिगतम्

त्रिगतं शब्दसाम्येन भिन्नस्यार्थस्य योजनम्। भिन्नस्य प्रस्तुतादन्यस्य। त्रिगतमनेकार्थगतम् त्रिशब्दस्यानेकार्थत्वात् तेन द्व्यर्थमपि। यथा देवीचन्द्रगुप्ते द्वितीयेऽङ्के प्रकृतीनामाश्वासनाय शकस्य ध्रुवदेवी सम्प्रदाने अभ्युपगते राज्ञा रामगुप्तेन अरिवधार्थयियासु-प्रतिपन्नध्रुवदेवी नेपथ्यः कुमार चन्द्रगुप्तो विज्ञापयन्नुच्यते। यथा—नाट्यदर्पण, पृ० १४१-२।

प्रतिष्ठोतिष्ठ-न खल्वहं त्वां परित्यक्तुमुत्सहे—
प्रत्यग्रयौवनविभूषणमङ्गमेतद्
रूपश्रियं च तव यौवनयोग्यरूपम्
सक्तिं च मय्यनुपमामनुरुध्यमानो
देवीं त्यजामि बलवांस्त्वयि मेऽनुरागः॥

अन्यस्त्रीशङ्कया ध्रुवदेवी—यदि भत्ति अवेक्खसि तदो मंदभाइणि परिच्चयसि।
राजा—अपि च;—त्यजामि देवीं तृणवत्त्वदन्तरे।
ध्रुवदेवी—अहं पि जीविदं परिच्चयन्ती अज्जउत्तं पढमपरंय्येव परिच्चयिस्सम्।
राजा—त्वया विना राज्यमिदं हि निष्फलम्।
ध्रुवदेवी—ममापि सम्पदं निष्फलो जीवलोओ सुहपरिच्चयणीओ भविस्सदि।
राजा—ऊढेति देवीं प्रति मे दयालुता।
ध्रुवदेवी—इयं अज्जउत्त! ईदिसी दयालुदा। जं अणवरद्धो जणो अणुगदो एवं परिच्चईयदि।
राजा—त्वयि स्थितं स्नेहनिबन्धनं मनः।
ध्रुवदेवी—अदोय्येव मन्दभागा परिच्चइयामि।
राजा—त्वय्युपारोपितप्रेम्णा त्वदर्थं यशसा सह।
परित्यक्ता मयादेवी जनोऽयं जन एव मे॥

अङ्क का नहीं है। द्वितीय अंक से एक लम्बा उद्धरण त्रिगत के उदाहरण में 'नाट्यदर्पण' में ( पृ० १४१—२ पर ) दिया गया है। त्रिगत का अर्थ नाट्यदर्पणकार ने इस प्रकार किया है कि शब्द-साम्य से उपस्थित से भिन्न पात्र को मानकर दूसरे अर्थ की योजना करना 'त्रिगत' है। पर 'त्रि' का अर्थ तीन है और उसका ठीक भाव न बैठने पर लिख दिया है कि 'त्रि' शब्द से अनेक अर्थ मानकर यहाँ दो अर्थ काफी मानना समीचीन है। पर यह विवेचन ठीक नहीं है। 'त्रिगत' में शब्द-साम्य से दो अर्थ लेने की आवश्यकता ही कहाँ है और यह इसी उदाहरण से स्पष्ट है। त्रिगत से तात्पर्य यही है कि एक पात्र दूसरे से कुछ कहता है और तीसरा उसे अन्य कोई समझकर उन बातों को शब्द-साम्य से उसी पर घटा लेता है। स्वगत के समान, जिसमें अकेले अपने-आपका भाव है, त्रिगत में तीन की उपस्थिति का भाव है और एक ( रामगुप्त ) से दूसरे ( चन्द्रगुप्त ) को कहा गया वचन तीसरी ( ध्रुवदेवी ) उसे और कोई समझकर उसी पर घटा लेती है; पर उन दोनों के सामने उपस्थित नहीं है। 'प्रकृति' के अनेक अर्थ हैं, पर राजनीति में इसका अर्थ राज्य का सप्ताङ्ग है—जैसे राजा, मंत्री, मित्र, कोष, देश, दुर्ग तथा सेना। कभी-कभी प्रजावर्ग की संस्थाएँ आठवाँ अंग मानी गई हैं। इसीलिए इस उद्धरण में बहुवचन 'प्रकृतीनाम्' का प्रयोग है। अर्थ—

"प्रकृतियों को सान्त्वना देने के लिए शक को ध्रुवदेवी को देने को तैयार राजा रामगुप्त से शत्रुवध के लिए इच्छुक ध्रुवदेवी के छद्म में तैयार कुमार चन्द्रगुप्त इस प्रकार कहा गया कि—

राजा—उठो, उठो। तुम्हें त्याग करने में हम अशक्त हैं।

नवयौवन से अंग तुम्हारा खूब खिला है।
उस यौवन के योग्य रूप भी भले सजा है।
भक्ति तुम्हारी अनुपम है अनुराग हमारा।
प्रबल, न छोड़ें तुम्हें, देवि को दिया निकाला।

ध्रुवदेवी—( अन्य स्त्री की शङ्का से ) यदि आप भक्ति को ही चाहते हैं, तो मुझ मंदभागिनी का त्याग न कीजिए।

राजा—और भी। देवी को तुम्हारे लिए तृण के समान छोड़ देते हैं।

ध्रुवदेवी—मुझे जीवित ही आर्यपुत्र त्याग दें, इससे पहले मैं प्राणत्याग कर दूँगी।

---

ध्रुवदेवी—हंजे ! इयं सा अज्जउत्तस्स करुणादा।

सूत्रधारी—देवि ! पणइति चन्द्रमण्डलाउ ( वि ) चूडुलीओ किमेत्थ करिस्सदि।

राजा—देवीवियोगदुःखार्त्तां स्त्वमस्मान् रमयिष्यसि।

ध्रुवदेवी—वियोगदुक्खं पिदे अकरुणास्स अत्थिस्सेव।

राजा—त्वद्ःखस्यापनेतुं सा शतांशेनापि न क्षमा। इति।

एतत्स्त्रीवेषधारि चन्द्रगुप्तबोधनार्थमभिहितमपि विशेषणसाम्येन ( ध्रुव ) देव्या स्त्रीविषयं प्रतिपन्नम् इति भिन्नार्थयोजकम्।

राजा—तुम्हारे बिना यह राज्य निष्फल है।

ध्रुवदेवी—मेरे लिए संसार ही निष्फल होकर त्याज्य हो गया है।

राजा—देवी के प्रति मेरी दयालुता दृढ़ है।

ध्रुवदेवी—आर्यपुत्र, क्या यही दयालुता है जो अनपराधी अनुगत जन को इस प्रकार छोड़ रहे हैं ?

राजा—तुम्हारे प्रति जो स्नेह है उसमें मन बँधा हुआ है।

ध्रुवदेवी—इसी कारण इस मन्दभागिनी को छोड़ रहे हैं!

राजा—तुम्हारे प्रेम के कारण यश के साथ देवी को त्याग देते हैं। मेरे लिए यही लोक-लोक है।

ध्रुवदेवी—( सूत्रधारिणी से ) अरे, क्या यही आर्यपुत्र की दयालुता है ?

सूत्रधारिणी—देवि, चन्द्रमण्डल से बिजली गिरे, तो क्या कहा जाय।

राजा—देवी के वियोग से दुःखी मुझको तुम प्रसन्न करना।

ध्रुवदेवी—तुम निठुर को भी वियोग-दुःख होगा ?

राजा—पर तुम्हारे वियोग के दुःख का शतांश भी वह दुःख नहीं है।

स्त्रीवेषधारी चंद्रगुप्त के बोध के लिए कही हुई बातों को विशेषण-साम्य से ध्रुवदेवी अन्य-स्त्री-संबंधी समझकर दूसरा अर्थ लगाती है।

( २ ) 'देवीचंद्रगुप्तम्' के द्वितीय अंक ही का एक और उद्धरण 'नाट्यदर्पण' (पृष्ठ ७१) में आर्ति के उदाहरण में दिया गया है, जो पहले उद्धरण का एक अंश-मात्र है। राजा ने चन्द्रगुप्त से कहा कि तुम्हारे वियोग के दुःख का शतांश भी वह दुःख नहीं है। ध्रुवदेवी ने सूत्रधारी से कहा कि अरे, यही आर्यपुत्र की करुणता है ?

सूत्रधारी—देवि, चन्द्रमण्डल से यदि बिजली गिरे, तो क्या किया जाय।

राजा—तुम्हारे प्रेम के कारण यश के साथ देवी को त्याग देते हैं। मेरे लिए यही लोक-लोक है।

ध्रुवदेवी—मुझे जीवित ही त्याग दें, इससे पहले मैं प्राण-त्याग कर दूँगी।"

---

( २ ) आर्तिः खेदो व्यसनमिष्टाद्विरोधः। यथा देवीचन्द्रगुप्ते राजा चन्द्रगुप्तमाह ''त्वद्दुःखस्यापनेतुं सा शतांशेनापि न क्षमा।

ध्रुवदेवी सूत्रधारीमाह—

इंजे इयं सा ईदिसी अज्जउत्तस्स करुणापराहीणदा।

सूत्रधारी—देवी पडन्ति चन्द्रमण्डलाउ वि चुआलिड किं एत्तु करिम्ह।

राजा—त्वय्युपारोपित प्रेम्णा त्वदर्थे यशसा सह।

परित्यक्ता मया देवी जातोऽयं जन एव मे॥

ध्रुवदेवी—अहं पि जीविदं परिच्चयन्ती पढमपरंय्येव तुमं परिच्चयिस्सं।

अत्र स्त्रीवेषनिह्नुते चन्द्रगुप्ते प्रियवचनैः स्त्रीप्रत्ययाद्ध्रुवदेव्या गुरुमनुसन्तापरूपस्य व्यसनस्य सम्प्राप्तिः।

यहाँ स्त्रीवेषधारी चन्द्रगुप्त से कहे हुए प्रिय वचनों से ध्रुवदेवी को अत्यंत दुःख होने से व्यसन हुआ।

(३) 'नाट्यदर्पण' में (पृ० ८४ तथा ११८ पर) दो उद्धरण दिये गये हैं, जिनमें प्रथम के विषय में लिखा गया है कि चतुर्थ अङ्क का है; पर द्वितीय के विषय में कुछ नहीं लिखा है। अधिक सम्भावना है कि यह भी उसी अंक का और उसके पहले का है। नाट्य-शास्त्र पर अभिनवगुप्त-कृत 'अभिनव भारती'-टीका में भी यह उद्धृत है, जहाँ प्रकरण-भेद का विवेचन है और विनय-रहित वेश्या-नायिका का उल्लेख है। माधवसेना गणिका कुमार चन्द्रगुप्त को देखकर स्वतः मोहित हो जाती है और उसके शरीर पर आनन्दाश्रु, पुलक, स्वेद आदि स्पष्ट दिखलाई पड़ने लगते हैं। तब चन्द्रगुप्त कहता है—

> नील कमल की कांतियुक्त नेत्रों में तेरे
> किसने हैं ला दिये अश्रु आनंदपूर्ण ये!
> पुलक स्वेद प्रत्येक अंग में आये कैसे!
> कैसे हुए प्रफुल्ल तुम्हारे भरे नितँब ये।
> वरानने, कुछ तो कहो, क्यों उच्छ्वासित हो रही
> कटिग्रन्थि तुम्हारे वस्त्र की बिना स्पर्श ही किसी के!

(४) यह सुनकर स्यात् माधवसेना चुप बैठी रही, कुछ उत्तर नहीं दिया, तब चन्द्रगुप्त उससे रति की प्रार्थना करता है।

चन्द्रगुप्त—प्रिये माधवसेना, तुम इस प्रकार मुझे बाँधने की आज्ञा दो।

> किन्नरि-सी कलभाषिणी, भुजलता का पाश डालो गले।
> हाथों को कुच-बंधु हार तेरा बाँधे बलात् और भी॥
> पैरों को जघनस्थली - प्रणयिनी बाँधे तेरी मेखला।
> मेरा मन तो बँध चुका पूर्व ही तेरे गुणों से प्रिये!

यह रति की प्रार्थना हुई।

---

(३) तथा च वेश्यायां नायिकायां विनयरहितमपि चेष्टितं निबध्यते! यथा विशाखदत्तकृते देवीचन्द्रगुप्ते माधवसेनां समुद्दिश्य कुमार चन्द्रगुप्तस्योक्तिः।

> आनन्दाश्रु सितेतरोत्पलरुचो आबध्नता नेत्रयोः
> प्रत्यङ्गेषु वरानने पुलकिषु स्वेदं समातन्वता।
> कुर्वाणेन नितम्बयोरुपचयं सम्पूर्ण योरप्यसौ।
> केनाप्यस्पृशताऽप्यघोनिवसन ग्रन्थिस्तवोच्छ्वासितः। इति

(४) भावानां साध्यफलोचितानां रतिहर्षोत्सवादीनां। याचनं प्रार्थना। यथा देवीचन्द्रगुप्ते चतुर्थेऽङ्के—

चन्द्रगुप्त—विये (प्रिये) माधवसेने! त्वमिदानीं मे बन्धमाज्ञापय।

( ५ ) नाट्यदर्पण के पृष्ठ १६३-४ पर एक ही स्थान में पाँचवें अङ्क से भी दो उद्धरण दिये गये हैं, जिनमें एक आरंभ का और एक अन्त का है। ध्रुवा के उदाहरण में आरंभ का अंश है। अन्य के व्याज से पात्र के प्रवेश का प्रयोजन बतलाना 'प्रावेशिकी ध्रुवा' कहलाती है। चन्द्रोदय का वर्णन कर कुमार चन्द्रगुप्त के प्रवेश की सूचना दी जाती है—

श्वेत किरणों के समूह से शत्रुरूपी अन्धकार-समूह को नष्ट किया है और जिस चन्द्र ने ग्रहों को बाँधा है, वह अपने प्रभाव से आकाश में शोभायमान है।

यहाँ अपने अपाय की शंका से बने हुए उन्मत्त कुमार चन्द्रगुप्त का चन्द्रोदय-वर्णन से प्रवेश दिखलाया है।

( ६ ) इसी प्रकार अन्त का अंश 'नैष्क्रामिकी ध्रुवा' है अर्थात् अन्य के व्याज से पात्र के निष्क्रमण की सूचना दी जाती है। यह अंक के बीच या अन्त में किसी निमित्त से पात्र के बाहर जाने की सूचना देता है। 'कामविकार से अनेक प्रकार के महत्त्वपूर्ण कार्यों को छिपाकर शत्रुओं के भय से त्रस्त मन से क्षुब्ध होकर बाहर जाता है।'

यह शत्रु-भय से अपने को कामविकार के आवरण में गोपनीय कर राजकुल में जाने को उन्मत्त चन्द्रगुप्त के निष्क्रमण की सूचना देता है।

---

कण्ठे किन्नरकण्ठि ! बाहुलतिकापाशः समासज्ज्यताम् ।
हारस्ते स्तनबान्धवो मम बलाद्बध्नातु पाणिद्वयम् ॥
पादौ त्वज्जघनस्थलप्रणयिनी सन्दानयेन्मेखला ।
पूर्वं त्वद्गुणबद्धमेव हृदयं बन्धं पुनर्नार्हति ॥

अत्र रते प्रार्थना।

( ५-६ ) यथा देवीचन्द्रगुप्ते पञ्चमेऽङ्के।

एसो सियकरवित्थरपणासियासेसवेरितिमिरोहे।

नियविह ( हि ) वरे ( से ) ण चन्दो गयणं गहलंघिउं विसइ।

इयं स्वापायशङ्किनः कृतकोन्मत्तस्य कुमार चन्द्रगुप्तस्य चन्द्रोदयवर्णनेन प्रवेशप्रतिपादिकेति।

अङ्कान्ते अङ्कमध्ये वा सन्निमित्तं रङ्गात्पात्रस्य बहिर्निस्सरणं निष्क्रमः। तत्प्रयोजनाऽनुशक्तिका-देराकृतिगणत्वादि कण्युभयपदवृद्धौ नैष्क्रामिकी। यथा देवीचन्द्रगुप्ते पञ्चमाङ्कान्ते।

बहुविहकज्जविसेसं अइगूढं निगहवेइ मयणादो।
निक्खलइ खुद्धचित्तउ रत्ताहुत्तं मणोरिउणो।

इयमुन्मत्तस्य चन्द्रगुप्तस्य मदनविकारगोपनपरस्य मनाक् शत्रुभीतस्य राजकुलगममार्थं निष्क्रमसूचिकेति।

( ७ ) सातवाँ उद्धरण 'नाट्यदर्पण' के पृष्ठ ८५—६ पर दिया गया है, जिसमें चन्द्रगुप्त ध्रुवदेवी को देखकर उसके हृदयस्थ भाव का पता लगाता है। दूसरे के अभिप्राय को क्रमशः समझते हुए उसका निर्णय करना 'क्रम' कहलाता है। इसी के उदाहरण में ध्रुवदेवी को देखकर चन्द्रगुप्त स्वगत कहता है—

चन्द्रगुप्त—( ध्रुवदेवी को देखकर स्वगत ) यही वह देवी बैठी हुई है जो—

रम्या थी पर शोक से अब हुई कैसी अरम्या दशा।
जैसे हो शशि ग्रस्त राहु-मुख से तत्काल बाहर हुआ ॥
क्लीवों के उपयुक्त देख पति के चारित्र्य को नेत्र से।
लज्जा, कोप, विषाद, भीति सबने घर-सा बना है लिया ॥

यहाँ ध्रुवदेवी के अभिप्राय चन्द्रगुप्त द्वारा निश्चित किये गये। यह उद्धरण रामगुप्त द्वारा ध्रुवदेवी को शक को दे देने का निश्चय करने के उपरान्त का है, अतः यह नाटक के प्रथम या द्वितीय अङ्क का हो सकता है। इस प्रकार 'नाट्यदर्पण' के सात उद्धरणों का विवरण हो चुका। इन उद्धरणों में से तीसरा 'अभिनवभारती' में भी उद्धृत है, पर उसमें भूल से 'वसन्तसेनामुद्दिश्य माधवस्य उक्तिः' लिखा गया है। वसन्तसेना 'मृच्छकटिक' की नायिका है और माधव 'मालतीमाधव' का नायक है। भोज-कृत 'शृङ्गार-प्रकाश' में 'देवीचन्द्रगुप्त' नाटक के चार उद्धरण संगृहीत हैं, जो अब दिये जाते हैं।

( ८ ) पहले तीन संध्यंतरों—साहस, माया तथा ओज—के उदाहरण में दिये गये हैं। साहस, यथा ( देवी ) चंद्रगुप्त में—स्त्री के वेष में छिपकर चन्द्रगुप्त शत्रु के स्कंधावार अलिपुर में शकपति के वध के लिए गया। यह प्रयोगदर्शित है और शकपति के मारे जाने के वृत्त को सूचित करता है।

( ९ ) माया, यथा देवीचंद्रगुप्त में चंद्रगुप्त का बनावटी उन्माद है। यह माया मानवीय है।

---

( ७ ) भावस्य पराभिप्रायस्याथवा भाव्यमानस्यार्थस्योहप्रतिभाऽऽदिवशान्निर्णयो यथावस्थित रूपनिश्चयः क्रमः। बुद्धिस्तत्र क्रमते न प्रतिहन्यत इत्यर्थः। यथा देवीचन्द्रगुप्ते—चन्द्रगुप्तः ( ध्रुवदेवीं दृष्ट्वा स्वगतमाह )—"इयमपि ( सा ) देवी तिष्ठति। यैषा—

रम्यां चारतिकारिणीं च करुणां शोकेन नीतादशाम्।
तत्कालोपगतेन राहुशिरसा गुप्तेव चान्द्रीकला ॥
पत्युः क्लीवजनोचितेन चरितेनानेन पुंसः सतो।
लज्जाकोपविषादभीत्यरतिभिः क्षेत्रीकृता ताम्यति ॥
अत्र ध्रुवदेव्यभिप्रायस्य चन्द्रगुप्तेन निश्चयः।

( ८ ) साहसं यथा ( देवी ) चन्द्रगुप्ते—स्त्रीवेषनिह्नुतः चन्द्रगुप्तः शत्रोः स्कन्धावारं अलिपुरं गतिवति ( शकपति ) वधाय अगमत् इति प्रयोग दर्शितः; शकपतिमघातयदिति च वृत्तं सूचितम्।

( ९ ) माया यथा देवीचन्द्रगुप्ते—चन्द्रगुप्तस्य कृतकोन्मादः। इति इयं मानुषी माया।",

(१०) ओज यथा देवीचंद्रगुप्त में—विदूषक शकपति के शिविर में जाने को उद्यत नायक से कहता है—हे, क्या तुम इस प्रकार बहुत-से अमात्यों (अमित्रों) के बीच अकेले विचरण करोगे?

नायक—बस मूर्ख, सत्त्व को छोड़कर क्या संख्या का अधिक मान होता है? दृढ़ पीठ तथा भारी शरीर और विक्रम तथा शक्ति से अद्भुत दाँतवाले हाथियों को देखकर अकेला अपने अयाल को फैलाये हुए केसरी, जिसके गंध को पाकर मृगगण भयभीत हो भाग जाते हैं, पर्वत की गुहा से प्रसन्नता से (बिना भीत हुए) बाहर निकल आता है। वीर पुरुष के लिए संख्या क्या है?

इसमें ओज दिखलाया है। यह उद्धरण दूसरे अंक का ज्ञात होता है; क्योंकि इसीमें चंद्रगुप्त के शकपति को मारने जाने के निश्चय का वर्णन है और उसके बाद स्त्री का रूप धारण कर जाने को भी तैयार हो गया है। प्रथम उद्धरण से भी पहले का यह होगा; क्योंकि उस समय तक इसने छद्मवेश धारण नहीं किया था।

(११) पताकास्थान के उदाहरण में एक लम्बा उद्धरण दिया गया है।

---

(१०) ओजो यथा देवीचन्द्रगुप्ते—विदूषकः शकपतेः शिविरमभिप्रस्थितं नायकमाह 'भोः कहदाणिं तुमं सुबहुआणं अमच्चाणं मज्झे एआई सञ्चरिस्ससि ? (भोः कथमिदानीं त्वं सुबहूनां आमात्यानां मध्ये एकाकी सञ्चरिष्यसि ?)

नायकः—अहं (अलं) मूर्ख, सत्त्वमुत्सृज्य संख्यायां बहुमनो भवतः।
पश्य दृढ़ंशान् पृथुवर्ष्मविक्रमबलान् दृष्ट्वाद्भुतान् दन्तिनः॥
हासस्येव (हासस्मेर) गुहामुखादभिमुखं निष्क्रामतः पर्वतान् (तात्)
एकस्यापि विधूतकेसरजटाभारस्य भीताः मृगाः।
गन्धादेव हरेर्द्रवन्ति बहवो वीरस्य किं संख्यया॥

(११) के पतिना (शकपतिना) परं कृच्छ्रं आपतितं रामगुप्त स्कन्धावारं अनुजिघृक्षुः उपायान्तरागोचरे प्रतीकारे निशिवेताल-साधनमध्यवस्यन कुमार चन्द्रगुप्तः आत्रेयेण विदूषकेन उक्त (उक्तः)।
विदूषक—भो सक्कं दाणि भवदा इमाए वेलाए भाण्डागारिआणं स आसादो पदादो पदं विगतुं।
(भो शक्यमिदानीं भक्ता अस्यां वेलायां भाण्डागारिकाणं सकाशात् पदात् पदमपि गन्तुम् ?)
नायक—(स्वगतम्) अत्र उपायः चिन्तनीयः।

(प्रविश्य पटलकहस्ता चेटी)

चेटी—जअदु जअदु कुमार। कुमार कहिं अज्जुआ (आ)···अज्जु खु अज्जुआ केणापि कारणेण अहं विमना कुमारं पेक्खामित्ति भणंती राअउ लादो णिक्कन्ता। इमं च से देवीए ध्रुवदेवीए ससरीर परिमुत्तं वसाहणअं पसादीकहं गाहअ कुमारस्स समीपे अज्जुअ···मण्णा आगदत्थि अवत्ते अस्सोमि, इमं जावअज्जुअं अण्णेसामि।

(निष्क्रान्ता)

विदूषक—आ दासीए धीटे कितव अहं भांडागरिओ गच्छ वेच्छि···इति यवनिकान्तरितः

शकपति द्वारा परम कष्ट में पड़े हुए रामगुप्त के स्कंधावार में चन्द्रगुप्त अत्यंत इच्छुक होकर तथा प्रतीकार का अन्य उपाय न देखकर रात्रि में वैताल-साधना करने का जब निश्चय कर चुका था, उस समय विदूषक आत्रेय ने कहा।

विदूषक—क्या, ऐसे समय में आप इस प्रकार भांडागारिक के पास से एक पद आगे जा सकेंगे ?

नायक—( स्वगत ) उपाय सोचना पड़ेगा।

[ पटलक हाथ में लिये चेटी का प्रवेश ]

चेटी—कुमार की जय हो। कुमार, अज्जुका कहाँ है ?···अभी अज्जुका किसी कारण से 'मैं घबरा रही हूँ, कुमार को देखूँगी' कहती हुई राजकुल से निकल गई है। उसी देवी के लिए ध्रुवदेवी द्वारा प्रदत्त अपने शरीर का उतारा हुआ वस्त्र तथा आभरण लिये हुए कुमार के समीप अज्जुका ( के होने ) का विचार कर आई हूँ, ( पर वह यहाँ नहीं है अतः इन्हें इसी विदूषक के पास रखकर ) अज्जुका को खोजने जाती हूँ।

[ चेटी का जाना ]

विदूषक—अरे दासी की पुत्री, क्या मैं तेरा भांडागारिक हूँ, जा भाग।

इसमें यवनिका के भीतर स्त्री-वेश बनाकर जाता है। छुटकारे का दूसरा उपाय सोचते हुए स्त्री-वेश को साधन बनाना निश्चित किया। सामान्य लक्षण के अंतर्गत उसका भेद यह चेटी द्वारा प्रयुक्त पताकास्थान हुआ ?

यद्यपि यह उद्धरण किस अंक का है, यह नहीं दिया हुआ है ; तथापि यह प्रथम अंक का अंतिम भाग ज्ञात होता है ; क्योंकि इसी स्त्री-वेश में चन्द्रगुप्त दूसरे अंक के आरम्भ में रामगुप्त के सामने जाकर शकपति के नाश का उपाय बतलाता है। इस उद्धरण में बीच-बीच में कई स्थलों के अंश छूटे हुए हैं, उन्हें पूरा करने के लिए अनुमान लड़ाना व्यर्थ है ; केवल तात्पर्य समझ लेना ही अलं है।

(१२) 'नाटकलक्षणरत्न-कोष' नामक ग्रंथ में, जो सागरनंदिन्‌कृत है, देवीचन्द्रगुप्तम् से दो उद्धरण लिये गये हैं, जो अन्यत्र अब तक नहीं प्राप्त

---

स्त्रीवेषं कृत्वा निष्क्रान्तः। तदेवमन्यथा निर्गमनोपाये चिन्त्यमाने स्त्रीवेषसाधनमुपगतमिति सामान्य लक्षणानुगमात् तद्भेदः चेटीजनप्रयुक्तमेकं पताकास्थानकमिति।

"जयतु जयतु कुमारः। कुमार, कुत्र अज्जुका···अद्य खलु अज्जुका केनापि कारणेन 'अहं विमना कुमारं प्रेक्षे' इति भणन्ती राजकुलात् निष्क्रान्ता। इयं च तस्याः देव्याः ध्रुवदेव्याः स्वशरीर-परिमुक्तं वस्त्राभरणकं प्रसादीकृतं गृहीत्वा, कुमारस्य समीपे अज्जुकां···

यावदज्जुकां अन्वेषयामि" ( निष्क्रान्ता )

(१२) उल्लेखः कर्तव्योपदर्शनम्—यथा उन्मत्त चन्द्रगुप्ते—

'लोको लोचननन्दनस्य रतये चन्द्रोदये सोत्सुकः।'

अत्र कृतकोन्मादं चन्द्रगुप्तः परित्यज्य कर्तव्यमाह—

'भवत्यनेन जयशब्देन राजकुलगमनं साधयामि।' इति

हुए थे। ये दोनों पाँचवें अंक के ज्ञात होते हैं, जिसका नाम ही 'उन्मत्त चन्द्रगुप्त' रखा गया था।

कार्य का निर्देश करना उल्लेख है। जैसे उन्मत्त चन्द्रगुप्त में 'नेत्रों को आनन्द देनेवाले की प्रीति से चन्द्रोदय के उत्सुक लोग' कहा गया है।

यहाँ चन्द्रगुप्त, बनावटी उन्माद को छोड़कर, अपना कर्तव्य बतलाता है। 'आपके जय शब्द के साथ राजकुल में जाने का कार्य पूरा करूँगा।'

उपर्युक्त कुल उद्धरणों का मिलान कर लेने पर निश्चित होता है कि उस नाटक की कथा-वस्तु इस प्रकार रही होगी। इस नाटक का आरम्भ 'मुद्राराक्षस' के समान ही युद्ध के अन्त से होता है। किसी शकपति द्वारा रामगुप्त परास्त होकर इस प्रकार घिर गया है कि उसका तथा उसके परिकर का छुटकारा शत्रु के प्रस्तावित शर्तों के मान लेने पर ही निर्भर है। प्रथम अंक में यही स्थिति थी। जब शत्रु ने यह प्रस्ताव किया कि रामगुप्त यदि ध्रुवदेवी को उसे दे दे और अपने सरदारों की स्त्रियों को उसके सरदारों के लिए दे, तब वह घेरा उठाकर चला जायगा। रामगुप्त ने अपने मंत्रियों से राय कर ध्रुवदेवी आदि स्त्रियों को देना निश्चित किया, जिसे सुनकर ध्रुवदेवी अत्यन्त दुःखी हो गई।[1] इसी अवस्था में उसे देखकर चन्द्रगुप्त एकाकी उसके छुटकारे का उपाय सोचता है और पहले वैताल-साधना से उसे उड़ाने का विचार करता है; परन्तु विदूषक के इस कथन पर कि 'वह रात्रि के समय क्या शत्रु-शिविर के बाहर जा सकेगा', यह विचार ढीला हो जाता है। इसी समय माधव-सेना की दासी आती है और माधव-सेना के चले जाने का समाचार कहकर तथा ध्रुवदेवी के वस्त्राभूषण को वहीं रखकर उसे खोजने के लिए वह चली जाती है। इन वस्त्राभूषणों को देखकर चन्द्रगुप्त के मन में नया विचार उत्पन्न होता है और ध्रुवदेवी का छद्म धारणकर शत्रु को मारने का निश्चय करता है।[2] इस प्रकार अकेले शत्रु-शिविर में जाने को उद्यत चन्द्रगुप्त से विदूषक कहता है कि 'अकेले क्या करोगे,' तो वह एकाचारी सिंह का उदाहरण देकर अपना साहस तथा निश्चय प्रकट करता है।[3] दूसरे अंक के आरम्भ में वह ध्रुवदेवी का रूप धारणकर रामगुप्त के पास आता है और अपना विचार उससे कहता है। यह सुनकर जिस समय वह अपना मातृस्नेह प्रकट करता है, उसी समय ध्रुवदेवी आकर नेपथ्य से उसकी बात सुनती है और अन्य स्त्री की शंका करती है।[4] इसके अनन्तर अन्य कथनोपकथन के बाद चन्द्रगुप्त, शकपति को मारने के लिए, जाता है।[5] वाह्य साधन से यह भी ज्ञात होता है कि विदूषक के कथन पर 'स्त्रीवेशजन-परिवृत्तेन' चन्द्रगुप्त शत्रु के शिविर में गया था। तृतीय अंक का एक भी उद्धरण नहीं मिला है, जिससे उसकी कथा का अन्दाज किया जाय; पर चौथे अंक के दो उद्धरण मिले हैं, जिनमें नायक तथा माधव-सेना गणिका के पारस्परिक मोह का स्पष्टीकरण होता है।[6] इससे ऐसा ज्ञात होता है कि तृतीय अंक के आरम्भ में शकपति के नाश की सूचना मिलती है; क्योंकि प्राचीन नाट्यकला के नियमों के अनुसार युद्ध, रक्तपात आदि रंगस्थल

१. उद्धरण ७ देखिए  २. उद्धरण ११ देखिए  ३. उद्धरण १० देखिए
४. उद्धरण १ देखिए  ५. उद्धरण ४ देखिए  ६. उद्धरण ३, ४ देखिए

पर दिखलाना वर्ज्य है। इसके अनन्तर इस सफल साहसिक कार्य से चन्द्रगुप्त का ध्रुवदेवी, प्रजाजन आदि का अधिक प्रिय होना, रामगुप्त का उसे अपना सफल प्रतिद्वन्द्वी मानकर उससे शंकित होकर तथा मंत्रिवर्ग की सम्मति से उसे दूर करने का विचार करना आदि वर्णन होगा। चतुर्थ अंक में चन्द्रगुप्त इन बातों की सूचना पाकर पहले 'मदन-विकार' से अपनी आकांक्षा को गोपनीय रखने तथा अपने भाई द्वारा अपनी हत्या की आशंका से रक्षा पाने का उपाय सोचता है और उसी में दत्तचित्त होता है। माधव-सेना राजकुल में जाती-आती है और ध्रुवदेवी की प्रिय सखी भी है, इसलिए परिचय पहले ही से होने से उसी से प्रेम आरम्भ करता है और वह भी ऐसे वीर राजवंशोद्भूत प्रेमी को पाकर आकर्षित हो जाती है।[1] इसके द्वारा वह ध्रुवदेवी से सहायता प्राप्त करता या सम्बन्ध स्थापित रखता है। पाँचवें अंक का, आरम्भ तथा अंत का, उद्धरण दिया हुआ है। इसमें चन्द्रोदय के बहाने इस अंक का आभास दिया गया है। अन्धकार-रूपी एक शत्रु ( शक ) नष्ट हो गया है, पर दूसरे ग्रहरूपी शत्रु ( रामगुप्त ) का निवारण करना अभीष्ट है। इसलिए मदन-विकार-संयुक्त उन्मत्त बना हुआ नायक इसमें उपाय सोचता तथा करता है और अन्त में वैसा ही बना हुआ वह राजकुल में अपना कार्य पूरा करने जाता है।[2] इसके अनन्तर के किसी अंक के कोई उद्धरण नहीं प्राप्त हुए हैं; पर कथा की चाल से यही ज्ञात होता है कि इसके अनन्तर रामगुप्त मारा गया होगा और चन्द्रगुप्त की राजगद्दी हुई होगी। इसी बीच या बाद में ध्रुवदेवी का चन्द्रगुप्त से विवाह हुआ होगा और समग्र राजपरिषद् ने इसको पट्ट-महादेवी स्वीकार कर लिया होगा।

प्रकरण में नाटक के समान दश अंक होने चाहिए, पर बाद में यह नियम नहीं रह गया। विशाखदत्त के 'मुद्राराक्षस' नाटक में सात ही अंक हैं; अतः उन्हीं के रचित प्रकरण में सात अंक ही रहे हों, तो आश्चर्य की बात क्या है, और यही अधिकतर संभव है। दो अंक में बची हुई घटना सहज ही में आ सकती है।

## बाह्य साधन

महाकवि बाणभट्ट ने स्वरचित 'हर्षचरित' के छठे उच्छ्वास में लिखा है कि "अरिपुरे च परकलत्रकामुकं कामिनीवेशगुप्तः चन्द्रगुप्तः शकपतिमशातयत्।" इसपर शंकर की टीका इस प्रकार है—"शकानाम् आचार्यः शकपतिः चन्द्रगुप्तभ्रातृजायां ध्रुवदेवीं प्रार्थयमानः चन्द्रगुप्तेन ध्रुवदेवीवेषधारिणी स्त्रीवेषजनपरिवृत्तेन रहसि व्यापादितः।"

इन उद्धरणों का अर्थ क्रमशः यों हुआ—"शत्रुपुरी में परस्त्री-लोभी शकराज को स्त्री-वेश धारणकर चन्द्रगुप्त ने मार डाला।" और "शकों के आचार्य शकपति के चन्द्रगुप्त के भाई की स्त्री ध्रुवदेवी को माँगने पर चन्द्रगुप्त ने ध्रुवदेवी का वेश धारणकर तथा स्त्री-रूपधारी मनुष्यों सहित जाकर धोखे से उसे मार डाला।"

बाणभट्ट का समय छठी शताब्दी है और जिस घटना की ओर उक्त उद्धरण संकेत करता है, उसके दो शताब्दी बाद वह लिखा गया है। इस घटना की सूचना देनेवाला

१. उद्धरण ३, ४ देखिए    २. उद्धरण ५, ६, १२ देखिए

यह उद्धरण प्रायः प्राचीनतम है। इस घटना का स्थल इसमें 'अरिपुर' दिया हुआ है, जिसका साधारणतः 'शत्रुपुरी' अर्थ लिया जा सकता है या स्थल-विशेष का। 'शृंगार-प्रकाश' के एक उद्धरण में यही बात दूसरे शब्दों में पाँच शताब्दी बाद दुहराई गई है—"स्त्रीवेषनिह्नुतः चन्द्रगुप्तः शत्रोः स्कन्धावारं अलिपुरं शकपतिवधाय आगमत्।" यहाँ शत्रु का शिविर 'अलिपुर' में लिखा गया है। यदि इसे 'अरिपुर' का शुद्ध पाठ मानें तो 'शत्रु के शिविर शत्रुपुरी में' अर्थ होगा, जो सार्थक नहीं ज्ञात होता, इसलिए अलिपुर-स्थान-विशेष ही अर्थ लेना समीचीन होगा। अलिपुर[1] कहाँ है, इसका अभी तक पता भी नहीं है और इतने शताब्दियों के बाद अब भी वही नाम ऐसे साधारण स्थान का होगा, इसकी भी सम्भावना नहीं है। हाँ, इस उद्धरण तथा उसकी टीका से यह निश्चय ज्ञात होता है कि चन्द्रगुप्त ने किसी शकपति को मारकर अपनी भावज ध्रुवदेवी की रक्षा की, जिसे उस (शकराज) ने माँगा था। यह कार्य छद्मवेश धारण कर हुआ था, जिससे यह भी निश्चय होता है कि उस समय शकपति इतना प्रबल था और उसने इन लोगों को इस प्रकार से अपने वश में कर रखा था कि वह इस ध्रुवदेवी को माँगने का साहस कर सका तथा ये लोग इतने परवश थे कि धोखे के सिवा किसी प्रकार अपने सम्मान की रक्षा न कर सकते थे।

राजशेखर का समय दसवीं शताब्दी का उत्तरार्द्ध है और इसने अपने ग्रन्थ 'काव्य-मीमांसा' के नवम अध्याय में वस्तु-स्वरूप-विचार में मुक्तक के भेद 'कथोत्थ' के उदाहरण-स्वरूप निम्नलिखित श्लोक दिया है, जिसे कहाँ से लिया है या किसकी यह रचना है, इसका उल्लेख नहीं किया है। श्लोक इस प्रकार है—

दत्वा रुद्धगतिः खसाधिपतये देवीं ध्रुवस्वामिनीम्।
यस्मात् खण्डितसाहसो निवर्तते श्रीशर्मगुप्तो नृपः॥
तस्मिन्नेव हिमालये गुरुगुहाकोणक्वणित् किन्नरे।
गीयंते तव कार्तिकेय नगरस्त्रीणां गणैः कीर्त्तयः॥

इस श्लोक को पहले-पहल (स्वर्गीय) पण्डित चन्द्रधर शर्मा गुलेरी ने 'नागरी-प्रचारिणी पत्रिका' (भाग १, अंक २, पृष्ठ २३४-५) में प्रकाशित कराकर इसमें वर्णित ऐतिहासिक घटना की ओर पाठकों का ध्यान आकर्षित किया था। इस श्लोक का भावार्थ इस प्रकार है—

---

१. गुप्तवंश की राजधानी आरम्भ में 'पाटलिपुत्र' ही में थी, पर समुद्रगुप्त के समय साम्राज्य-विस्तार के कारण वह उसके केन्द्र-रूप में नहीं रह गई थी। समुद्रगुप्त विशेषकर अयोध्या में रहता था, जो राजधानी न होते हुए भी प्रधान नगरी हो गई थी। पश्चिमी प्रान्तों के शासन के लिए ऐरण प्रधान नगर बनाया गया था, जहाँ समुद्रगुप्त ने एक विष्णु-मंदिर का निर्माण कराया था। ऐरण, पाथरी के दक्षिण, बेतवा-नदी के किनारे है, जिसके पास रत्नगढ़ है। इससे उत्तर-पूर्व हटकर, ओरछा-राज्य के उत्तर, हमीरपुर-जिले में, एक स्थान अलिपुर है। यह सौराष्ट्र से उक्त राजधानियों के जाने के मार्ग में पड़ता है।—लेखक

"जिस हिमालय में गति रुक जाने के कारण, चारों ओर से घिर जाने के कारण, ध्रुवस्वामिनी देवी को खसाधिपति को देकर तथा साहस छोड़कर श्रीशर्मगुप्त राजा लौट गया था, उसी की किन्नरों द्वारा गुंजित भारी गुफाओं के गड्ढों में, हे कार्तिकेय, तुम्हारी कीर्ति को नागर स्त्रियाँ गाती हैं।"

इस श्लोक से कोई कवि अपने आश्रयदाता की चाटुकारी करते हुए उसे प्रसन्न कर रहा है। इस श्लोक में शर्मगुप्त का दूसरा पाठ सेनगुप्त मिलता है, पर अधिकतर संभावना है कि लेखक के प्रमाद से 'राम' का 'शर्म' हो गया है और उसी प्रकार 'शकाधिपति' के स्थान पर 'खसाधिपति' लिख गया है। 'हर्षचरित' के उद्धरण का यह श्लोक समर्थन ही करता है। यह श्लोक किसी कार्तिकेय ( कुमार ) को संबोधन कर कहा गया ज्ञात होता है, पर कुमार से चन्द्रगुप्त के पुत्र कुमारगुप्त का अर्थ लेना उचित ज्ञात नहीं होता है। कोई भी कवि इतना भोंड़ा न होगा कि वह पिता के भाई की बुराई कर भ्रातुष्पुत्र को प्रसन्न करने का प्रयास करे। इसमें दी हुई घटना सच्ची है, नहीं तो वह कथोत्थमुक्तक के उदाहरण में न दी जाती। इससे इतना अधिक ज्ञात होता है कि घटना का स्थल कहीं हिमालय पर्वत में या उसकी तराई में रहा है। साथ ही 'दत्वा' शब्द से भ्रम भी उत्पन्न हो जाता है। 'हर्षचरित' के उद्धरण से स्पष्ट है कि ध्रुवदेवी दी नहीं गई, प्रत्युत् माँगनेवाला ही नष्ट कर दिया गया, और इससे ज्ञात होता है कि वह दे दी गई। 'काव्यमीमांसा' का प्रकाशन एक ही दो प्रतियों के आधार पर हुआ है, इससे इस श्लोक के पाठ पर पूरा विश्वास करना उचित नहीं है। इतना अवश्य है कि उक्त घटना को यह सत्य बतला रहा है। तब भी कार्तिकेय से कुमारगुप्त तथा 'दत्वा' पाठ ठीक मानकर चलें, तो एक प्रकार से अर्थ बैठ जाता है। श्लोक की प्रथम दो पंक्तियाँ केवल रामगुप्त की कुकृति का वर्णन कर चुप हो जाती हैं, और रामगुप्त ने तो अपनी ओर से ध्रुवदेवी को दे ही दिया था ; इसलिए केवल रामगुप्त की कृति तक विचार करते हुए 'दत्वा' शब्द अशुद्ध नहीं कहा जा सकता, पर इस 'दत्वा' को शुद्ध करते ही चंद्रगुप्त की कुकृति का—अर्थात् धोखे से शत्रु को मारने का और भाई की स्त्री तथा राज्य के अपहरण करने का—उल्लेख आवश्यक हो जाता है और कवि इस विषय पर एकदम मौन रहता है। तात्पर्य यह हुआ कि वह रामगुप्त की कादरता दिखलाता है, पर चन्द्रगुप्त की अपकीर्ति नहीं सुनाता। यह तो कहा ही नहीं जा सकता कि वह उन्हें जानता न रहा हो और इसलिए उसने न कहा हो। तब ऐसा करने का यही कारण ज्ञात होता है कि वह जिसे प्रसन्न करने का प्रयास कर रहा है वह एक की अपकीर्ति सहन ही नहीं कर सकता, प्रत्युत प्रसन्नता से सुन भी सकता है, पर दूसरे की नहीं सुन सकता। ऐसी अवस्था में 'कार्तिकेय' से 'कुमारगुप्त' ही का अर्थ लेना अधिक युक्ति-संगत होगा ; क्योंकि वह अपने पिता ( चन्द्रगुप्त ) ही द्वारा मारे गये अपने क्लीव पितृव्य ( रामगुप्त ) की कुकीर्ति प्रसन्नता से सुन सकता था, जिस कथन से उसके पिता की कीर्ति का कुछ अंश में मार्जन हो जाता था ; पर अवश्य ही वह अपने पिता की अपकीर्ति का कथन नहीं सह सकता था ; क्योंकि वह पुत्र होते हुए उन्हीं कृतियों के कारण युवराज तथा सम्राट् हो सका था।

'कार्तिकेयनगरस्त्रीणां' को एक साथ पढ़ने पर 'कार्तिकेय' नगर कोई स्थान-विशेष

होना चाहिए, जिसका ठीक पता नहीं है, और तब उसके बारे में अनुमान लड़ाये जा सकते हैं। तीसरी पंक्ति में किन्नरों के बाजे का उल्लेख है, इससे कार्तिकेय नगर शिवपुत्र स्कंद कुमार की राजधानी भी मानी जा सकती है। तात्पर्य होगा कि देवांगनाएँ गान करती हैं। राजशेखर के तीन आश्रयदाताओं का पता चलता है; पर उनसे कार्तिकेय का जोड़ मिलाना अनुचित है; क्योंकि यह श्लोक राजशेखर-कृत नहीं है। राजशेखर उसी ग्रन्थ (काव्य-मीमांसा) के दशम अध्याय में लिखता है—

श्रूयते चोज्जयिन्यां काव्यकारपरीक्षा—
इह कालिदास मेण्ठावत्रामर सूर भारवयः
हरिश्चन्द्र चन्द्रगुप्तौ परीक्षिताविह विशालायाम् ॥

इसमें जिस चंद्रगुप्त का उल्लेख है, वह गुप्त-सम्राट ही है और हरिश्चन्द्र चरक-टीकाकार, काव्यकार तथा चंद्रगुप्त का सहपाठी और राजवैद्य है। इन हरिश्चन्द्र की तीन रचनाओं का पता चला है—

( १ ) स्वरनादसंहिता—वाग्भट्ट के अष्टांग-संग्रह की इन्दु-कृत टीका में लिखा है—

स्वरनादसंहितायाः प्रति संस्कारोऽपि कृते।
या च स्वरनादसंहिता भट्टारहरिचन्द्रकृता श्रूयते।

( २ ) गद्यबन्धकाव्य—'हर्षचरित' में बाण ने लिखा है—

पदबन्धोज्ज्वलोहारी कृतवर्णक्रमस्थितिः।
भट्टारहरिचन्द्रस्य गद्यबन्धो नृपायते ॥

( ३ ) चरक-टीका—इसकी टीका अत्यंत प्रसिद्ध है। कहा है—

हरिचन्द्रकृतां व्याख्यां विना चरकसम्मतम्।
यस्तनोत्युकृतप्रज्ञः पातुमीहति सोऽम्बुधिम् ॥

'भट्टार-हरिचन्द्र-वंशजः' कवि महेश्वर अपने 'विश्वप्रकाश-कोष' के आरंभ में लिखता है—

श्रीसाहसाङ्कनृपतेरनवद्यवैद्यविद्यातडङ्कपदमद्वयमेत्र विभ्रत्।
यश्चन्द्रचारुचरितो हरिचन्द्रनामा स्वव्याख्यया चरकतन्ममलञ्चकार ॥

यह चरक-टीका आज भी अपूर्ण रूप में प्राप्त है। इसी हरिचंद्र का एक श्लोक 'सदुक्तिकर्णामृत' (प्रवाह ३, ५४-४) में इसी के नाम से संगृहीत है तथा 'प्रबंध-चिन्तामणि' में भी विक्रमांक-प्रबंध तथा भोज-भीम-प्रबंध में दो स्थानों पर उद्धृत है। अन्तिम स्थल पर लिखा है कि यह श्लोक श्रीविक्रमार्क की धर्म-वहिका पर लिखा गया था।

वक्त्रे साक्षात्सरस्वत्यधिवसति सदा शोण एवाधरस्ते
बाहुः काकुत्स्थवीर्यस्मृतिकरणपटुर्दक्षिणस्ते समुद्रः ॥
वाहिन्यः पार्श्वमेताः क्षणमपि भवतो नैव मुञ्चन्ति राजन्
स्वच्छेऽतो मानसेऽस्मिन्नवतरति कथं तोयलेशाभिलाषः ॥

यह चन्द्रगुप्त की विद्वत्ता भी प्रकट करता है। राजशेखर ने कहा है—

शूरः शास्त्रविधेर्ज्ञाता साहसाङ्कः स भूपतिः।
सेव्यं सकल लोकस्य विदधे गन्धमादनम्॥

इस 'गंधमादन' ग्रंथ के सिवा इसका रचा 'संसारावर्त-कोष' भी सुना जाता है। तात्पर्य यह कि हरिचंद्र तथा चंद्रगुप्त दोनों ही विद्वान् तथा ग्रंथकार थे और चंद्रगुप्त ही विक्रमार्क तथा साहसांक है। प्रसिद्ध कोषकार क्षीर स्वामी ने लिखा है—

विक्रमादित्यः साहसाङ्कः शकान्तकः

इसी चरक-संहिता पर, विक्रमीय बारहवीं शताब्दी के पूर्वार्द्ध में चक्रपाणिदत्त की लिखी हुई आयुर्वेद-दीपिका-टीका प्राप्त हुई है और प्रकाशित भी हो चुकी है। इसी ने सुश्रुत पर भानुमती-टीका सं० १११७ वि० में लिखी है। उक्त आयुर्वेद-दीपिका में विमान-स्थान के चौथे अध्याय के दसवें सूत्र की 'उपधिमनुबन्धेन' की टीका करते हुए चक्रपाणिदत्त लिखता है—'उपेत्यधीयते इति = उपधिश्छद्म इत्यर्थः। अनुबन्धेनेत्युत्तरकालीन फलेन, उत्तर कालं हि भ्रात्रादिवधेन फलेन ज्ञायते—यदयमुन्मत्तश्छद्मप्रचारी चन्द्रगुप्त इति।' इसमें चंद्रगुप्त के भाई के वध के लिए कृतक उन्मत्त का छद्म धारण करने का उल्लेख है, जो 'देवी-चंद्रगुप्तम्' नाटक के अनुसार ही है और यह सुदृढ़ ऐतिहासिक आधार पर ही लिखा गया है; क्योंकि वैद्यक ग्रंथ में रोगादि के विवरण में काल्पनिक घटना का उल्लेख नहीं किया जा सकता। अवश्य ही उस समय यह घटना विशेष रूप से लोक-साधारण को ज्ञात थी और चक्रदत्त ने अपने पूर्ववर्ती टीकाकारों के उल्लेख से—जिनमें चन्द्रगुप्त का सहपाठी हरिचन्द्र भी था, जिसका समग्र ग्रन्थ अब अप्राप्त है—यह घटना ली है। किसी और चन्द्रगुप्त के विषय में ऐसी घटना घटने का इतिहास में पता भी नहीं है।

दक्षिण के राष्ट्रकूट-वंश के महाराज अमोघवर्ष (प्रथम) के संजान-ताम्रलेख में एक श्लोक है, जिसमें इस घटना का उल्लेख है। यह लेख शक सं० ७६५, वि० सं० ६३०, का है। (एपिग्राफिया इंडिका, जिल्द १८, पृष्ठ २४८) श्लोक इस प्रकार है—

हत्वा भ्रातरमेव राज्यमहरद्देवीञ्च दीनस्तथा
लक्षं कोटिमलेखयन् किल कलौ दाता स गुप्तान्वयः।
येनात्याजितनुस्वराज्यमसकृद्बाह्यार्थकैः का कथा
ह्रीस्तस्योन्नति राष्ट्रकूटतिलको दातेति कीर्त्यामपि।

भावार्थ—गुप्तनामधारी भाई को मारकर, राज्य और देवी का हरण कर तथा लाख को करोड़ का दान लिखाकर, कलि में दाता बना था। उसकी कीर्ति, हे राष्ट्रकूट-तिलक, आपके दान की कीर्ति के आगे लज्जित हो रही है; क्योंकि भौतिक अर्थ की कौन कहे, आपने अपना शरीर तथा राज्य ही त्याग दिया है।

यह भी भाव निकलता है कि जब वैसा मनुष्य दाता कहलाता है तब, हे राष्ट्रकुल-तिलक, आपको दाता कहने से आपकी कीर्ति लज्जित होती है। 'दीनः' के स्थान पर 'दीनां' पाठ अधिक उपयुक्त ज्ञात होता है और वह देवी का विशेषण हो जाता है।

अमोघवर्ष ( प्रथम ) ने प्राय: साठ वर्ष राज्य कर, तथा अपनी शक्ति से राज्य का विस्तार कर, वार्धक्य के कारण, उसे अपने पुत्र को दे दिया और स्वयं वानप्रस्थ ले लिया था, अत: इसकी दातव्यता उस पुरुष से बढ़कर थी, जिसने दूसरे का अपहरण कर उसी में से कुछ धन दान कर दिया था। इस श्लोक से चन्द्रगुप्त के भाई को मारने तथा ध्रुवदेवी और राज्य के हरण करने की घटना का समर्थन होता है। इसमें व्यतिरेक-अलंकार है और एक की कीर्ति का अपकर्ष दिखलाकर दूसरे की कीर्ति का उत्कर्ष स्पष्ट किया गया है।

पूर्वोक्त राष्ट्रकूट-वंश में अमोघवर्ष ( प्रथम ) का चौथा उत्तराधिकारी गोविन्दराज ( चतुर्थ ) हुआ है, जिसका एक ताम्रपत्र साँगली से मिला है। यह शक-सं० ८५५ ( वि० सं० ६६० ) का है। इसमें एक श्लोक दिया है, जो इस प्रकार है—

सामर्थ्ये सति निन्दिताप्रविहिता नैवाग्रजे क्रूरता
बन्धुस्त्रीगमनादिभि: कुचरितैरावर्जितं ना यश:।
शौचाशौचपराङ्मुखं न च भिया पैशाचमङ्गीकृतं
त्यागेनासमसाहसैश्चभुवने य: साहसाङ्कोऽभवत् ॥

भावार्थ—सामर्थ्य होते भी जिसने निन्दनीय मार्ग नहीं ग्रहण किया और न बड़े भाई के साथ क्रूरता की। बंधु की स्त्री के साथ समागम आदि कुकर्म करके जिसने यश को गंदा नहीं किया है और भय के कारण शौचाशौच का विचार छोड़कर जिसने पिशाच-वृत्ति स्वीकार नहीं की थी, उस ( गोविन्दराज ) ने केवल अपने त्याग तथा असम साहस से संसार में 'साहसाङ्क' की पदवी प्राप्त की थी।

कवि का तात्पर्य यही है कि प्रथम प्रसिद्ध साहसाङ्क ने बहुत-से कुकर्म किये थे, पर यह साहसाङ्क केवल अपने गुण से वैसा कहलाया। इस श्लोक से अग्रज को मारकर उसकी स्त्री के हरण करने के साथ-साथ 'देवी-चन्द्रगुप्त' नाटक के उन उद्धरणों का भी समर्थन होता है, जिनमें चंद्रगुप्त ने पागल बनकर परस्त्रीलोलुपता, शौच-अशौच में अविचार आदि का स्वांग बनाया था। हो सकता है कि इन श्लोकों के रचयिताओं ने 'देवीचंद्रगुप्तम्' नाटक को देखकर ही इन्हें बनाया हो, पर अधिकतर यही संभावना है कि यह वर्णन इतिहास के दृढ़ आधार पर है; क्योंकि इस प्रकार प्रसिद्ध महाराजाओं की कीर्ति का उत्कर्ष-वर्णन करते हुए कोई भी कवि किसी नाटक या कथा-कहानी में वर्णित कपोल-कल्पित विवरण लेने का साहस न करेगा।

अब एक अन्य साधन का विवरण दिया जाता है, जो भारत के बाहर लिखा गया था और जिसका आधार कोई प्राचीन संस्कृत या प्राकृत ग्रन्थ था। यद्यपि वह पूरा ग्रन्थ प्राप्त नहीं है, तथापि जो अंश मिल सका है, उसमें 'देवीचंद्रगुप्तम्' नाटक में वर्णित ऐतिहासिक घटना का पूरा वर्णन आ गया है और वह यह भी सूचित करता है कि विवरण किसी इतिहास-ग्रन्थ से लिया गया है, नाट्य-ग्रन्थ से नहीं। उक्त विवरण के पहले महाभारत-काल से इसमें घटनाएँ वर्णित हैं और अधिकतर सिन्धु देश से संबंध रखती

हैं। यह लुप्त प्राचीन ग्रन्थ अवश्य ही सिन्ध का इतिहास रहा होगा और चंद्रगुप्त-ध्रुवदेवी-विषयक घटना का उल्लेख इसी कारण हुआ है कि यहीं का शक-राजा, चंद्रगुप्त द्वारा, मारा गया था और उसका राज्य भी अन्त में ले लिया गया था।

'मजमलुत्तवारीख' का कुछ अंश इलिअट डाउसन की पुस्तक 'हिस्ट्री आव इंडिया ऐज टोल्ड बाइ इट्स ओन हिस्टोरिअन्स' (भाग १, पृ० १००-११२) में दिया गया है। इस अंश के विषय में 'मजमलुत्' ग्रन्थ का लेखक लिखता है कि उसने पहले की लिखी एक पुस्तक में इस प्रकार लिखा देखा है—"मैंने हिन्दुओं की एक प्राचीन पुस्तक देखी है जिसे जामी के पुत्र शुआयब के पुत्र अबूसालिह ने हिन्दुआनी भाषा से अरबी में अनुवाद किया था। यह ग्रन्थ अरबी से फारसी में सन् ४१७ हि० (१०२६ ई०) में अबुलहसन्-अली-बिन-मुहम्मद-अल्जीली द्वारा अनुवादित हुआ था, जो जुर्जान के एक पुस्तकालय का अध्यक्ष एक सरदार की ओर से था। जो प्रति मैंने देखी थी वह लेखक के हाथ की लिखी थी तथा उपर्युक्त तारीख उसपर दी हुई थी।" इससे अरबी से फारसी-अनुवाद का समय सं० १०८३ निश्चित ज्ञात होता है; पर हिन्दुआनी भाषा (संस्कृत या प्राकृत) से अरबी-अनुवाद का समय, जो इससे अवश्य ही पहले रहा होगा, ज्ञात नहीं हो सका। कुछ विद्वानों ने अंदाज लगाया है कि यह ईसवी सन् की आरंभिक शताब्दियाँ रही होंगी। 'मुजमलुत्तवारीख' का लिखना—उसका लेखक लिखता है—सं० ११८३ (५२० हि०) में आरंभ हो गया था। उक्त उद्धरण के कुछ अंश का नीचे अनुवाद दिया जाता है तथा बाकी का सारांश।

"राजा धृतराष्ट्र की पुत्री दुश्शला तथा जयद्रथ के पुत्र सिन्धुरथ का वंशज 'हाल' बहुत प्रसिद्ध हुआ। इसके राज्य के बने वस्त्र पर इसके चरणचिह्न बने रहते थे, जिसे कश्मीर की रानी को पहने हुए देखकर वहाँ (कश्मीर) का राजा क्रुद्ध हुआ। उसने 'हाल' पर चढ़ाई की, पर उसने ब्राह्मणों की सम्मति से मिट्टी का बड़ा हाथी बनवाकर युद्धस्थल में आगे रख दिया। जब कश्मीर-नरेश का सेनापति धावा कर उसके पास पहुँचा तब उसमें से आग निकली और बहुत-से शत्रु जल गये। तब इसने संधि कर ली और मोम के बने पुतले की टाँग काटकर नदी से लौट गया।"

यह नदी सिन्धु ही हो सकती है, जो कश्मीर से सिन्धु देश तक गई है। सिन्ध का राज्य 'हाल' के वंशजों के हाथ में कई पीढ़ियों तक रहने के बाद कफंद के अधिकार में चला गया, जिसे ब्राह्मणों ने आशीर्वाद दिया था और जो हिन्दू न था। यह सिकन्दर का सम-सामयिक था, जिससे संधि कर इसने अपनी पुत्री, एक योग्य वैद्य, एक दार्शनिक और एक शीशे का प्याला भेजा था। 'शाहनामा' में इसका नाम 'कैद हिन्दू' दिया है। 'कफंद' के भाई का नाम 'सामिद' था, जिसे फारस के राजा 'बहमन' के विरुद्ध भेजा था। इसने हिन्दुस्तान के राजा 'हाल' से सहायता ली और ईरानियों को भगा दिया। कई वर्ष बाद ये लौट आये। इसी के अनंतर सिकंदर हिन्दुस्तान आया।

कफंद की मृत्यु के बाद उसका पुत्र 'अयंद' गद्दी पर बैठा। इसका पुत्र 'रासल' था,

जिसे किसी विद्रोही ने भगा दिया। इसने दक्षिण जाकर एक राज्य स्थापित किया। इसी के पुत्र 'रावल' तथा 'बर्कमारिस' थे। रासल की मृत्यु के बाद रावल गद्दी पर बैठा। एक राजा की पुत्री अत्यंत बुद्धिमती थी और उसके संबंध में कहा जाता था कि जो इससे विवाह करेगा, वह चारों दिशाओं का सम्राट् होगा। सभी राजे उससे विवाह करना चाहते थे, पर वह बर्कमारिस पर रीझ गई; क्योंकि यह बहुत सुन्दर तथा बुद्धिमान था। जब वह उसे अपने घर लिवा लाया, तब रावल ने कहा कि जिस प्रकार उसपर तुम मोहित हुए उसी प्रकार हम भी हो गये हैं। इसके बाद रावल ने उस राजपुत्री को सखियों सहित ले लिया। बर्कमारिस ने सोचा, 'राजकन्या ने हमारी योग्यता पर रीझकर ही हमें वरण किया था, इसलिए विद्याध्ययन ही सर्वोपरि है'। वह स्वाध्याय में दत्तचित्त हो गया। कुछ समय में वह इतना योग्य हो गया कि उसके समान दूसरा कोई नहीं रह गया।

जब उस विद्रोही ने, जिसने इन दोनों के पिता रासल को राज्य से भगा दिया था, यह वृत्तांत सुना तब उसने कहा कि जो ऐसा कार्य करते हैं वे क्या ऐसा प्रभुत्व रख सकते हैं। बस, उसनेससैन्य चढ़ाई की और रावल को भगा दिया। रावल अपने भाइयों तथा सरदारों के साथ दुर्ग में जा बैठा जो पहाड़ पर था। शत्रु ने पर्वत पर अधिकार कर दुर्ग घेर लिया और उसे लेने ही को था कि रावल ने संधि की प्रार्थना की। शत्रु ने कहा—"उस राजकन्या को भेज दो और तुम्हारा हरएक सरदार भी अपनी पुत्रियों को भेजे, जिन्हें मैं अपने सरदारों को दूँगा और तब चला जाऊँगा।"

रावल दुखी हुआ और अपने अंधे मंत्री से राय की। उसने स्त्रियों को देने की सम्मति दी। इसी समय बर्कमारिस आया और सब हाल पूछकर बोला कि मैं राजा के लिए जान देने को तैयार हूँ, मैं राजकन्या बनूँगा और सरदारों के पुत्र बनेंगे उनकी पुत्रियाँ; हर-एक एक-एक छुरा तथा तुरही छिपाकर ले लें; जब शत्रु मुझे राजकन्या मानकर अपने पास रखेगा और दूसरों को सरदारों में बाँट देगा, तब वह जब मुझे एकांत में ले जायगा, उसे मारकर तुरही बजाऊँगा, जिससे काम पूरा हुआ समझकर अन्य युवक भी सरदारों को मार डालेंगे; आप लोग भी तुरंत आक्रमण कर शत्रु को नष्ट कर डालिएगा।

रावल ने यही किया और शत्रु मार डाले गये। मंत्री ने रावल को बर्कमारिस की ओर से सशंक कर दिया, जिससे उसने पागल हो जाने का स्वांग रचा।

एक दिन बर्कमारिस नगर में नंगे पैर घूम रहा था और फाटक पर रुकावट न पा महल में चला गया, जहाँ रावल राजकन्या के साथ बैठा ईख चूस रहा था। रावल ने इसे भीखमंगा समझकर—कि फाटक पर किसी के न रहने से यह भीतर चला आया है—एक टुकड़ा ईख का चूसने को दे दिया। यह वहीं बैठकर एक सीपी से ईख को छीलने का प्रयत्न करने लगा। रावल ने यह देखकर राजकन्या से उसे एक छुरी देने को कहा। उसने वैसा ही किया। बर्कमारिस अवसर देख रहा था, जिसे पाते ही वह रावल पर चढ़ बैठा और उसे मार डाला। इसके अनंतर सिंहासन पर से टाँग पकड़कर उसे खींच लिया। मंत्री तथा प्रजा को बुलाकर वह स्वयं गद्दी पर बैठ गया और रावल का संस्कार कर राजकन्या से विवाह

कर लिया। उसने 'सफर' नामक मंत्री को राज-काज करने के लिए कहा, पर उसने अस्वीकार कर दिया और स्वयं जल जाने की इच्छा प्रकट की। बर्कमारिस ने इससे राजनीति पर एक पुस्तक लिखने को कहा, जिसे इसने पूरा कर 'आदाबुलमुल्क' नाम रखा। इसके बाद वह जल मरा। बर्कमारिस की शक्ति बढ़ी और समग्र भारत ने उसकी अधीनता स्वीकार कर ली।

यह उद्धरण यहीं समाप्त हो जाता है। इसमें कफंद, अयंद, रासल, रावल, बर्कमारिस तथा सफर—ये छः नाम हैं और कफंद को सिकन्दर का समकालीन कहा गया है। पर सिकन्दर की भारत की चढ़ाई के विवरण में सिन्ध देश के किसी कफंद या इससे मिलते-जुलते नाम का पता नहीं चलता। रावल रामगुप्त का तथा बर्कमारिस विक्रमादित्य का भ्रष्ट रूप हो सकता है; पर अयंद तथा रासल किस प्रकार चंद्रगुप्त तथा समुद्रगुप्त का रूप धारण कर सकते हैं, यह नहीं कहा जा सकता।

अबूसालिह ने अंधे मंत्री सफर का उल्लेख किया है, जिसने ध्रुवदेवी तथा अन्य लड़कियों को दे देने की सम्मति दी थी, रामगुप्त को विक्रमादित्य के विरुद्ध उभाड़ा था तथा रामगुप्त के मारे जाने पर अपना प्राण दे दिया था। इसी की रचना 'आदाबुलमुल्क' थी, जो राजनीति का ग्रन्थ था। डॉक्टर काशीप्रसाद जायसवाल अपनी अँगरेजी पुस्तक 'हिन्दू-राजतन्त्र' ( भा० १, पृष्ठ २१५ ) में लिखते हैं कि 'कामंदकीय नीति' गुप्त-काल ही में लिखी गई थी और उन्होंने एक श्लोक भी दिया है—

यस्य प्रभावाद्भुवनं शाश्वेत पथि तिष्ठति।
देवः स जयति श्रीमान् दण्डधारो महीपतिः॥

इसमें 'देव' शब्द चन्द्रगुप्त के लिए आया है, ऐसा उनका कथन है; पर यह निश्चित नहीं माना जा सकता। 'आजहार नृ चन्द्राय चन्द्रगुप्तस्य मेदिनीम्' में चन्द्रगुप्त और कौटिल्य का नाम आया है, पर जायसवालजी कहते हैं कि ग्रन्थकर्त्ता प्रायः इसी प्रकार उल्लेख कर पुराने नामों को दुहरा देते हैं। परि० २५ श्लोक ७१ इस प्रकार है—

सुनियतमुपहन्यात् कूटयुद्धेन शत्रून्।
नहि तिरयति धर्मं छद्मना शत्रुघातः॥

यहाँ चंद्रगुप्त का पक्ष लेकर छद्मवेश में शत्रु को मार डालना नीतियुक्त बतलाया गया है। जायसवालजी विना समीचीन कारण दिये ही 'कामंदक' को शिखर ( सफर ) स्वामिन् का वंश-परंपरा का अल्ल बतलाते हैं। एक अरब लेखक खिआजी-इब्न-अबी-उसैबिया अपने एक ग्रन्थ में, जो ७४३ हि० में समाप्त हुआ था, लिखता है कि संफल ने सिक्कर की पुस्तक पर व्याख्या की है। जायसवालजी इस संफल से शंकरार्य का मेल मिलाते हैं, जिसने कामंदक पर आरम्भ में व्याख्या की थी।

शिखर-स्वामी अयोध्या के निवासी थे। कुमारगुप्त के समय का, 'करमडाण्डे' ( फैजाबाद जिला ) से, एक शिवलिंग मिला है, जिसपर गुप्त-संवत् ११७ (वि० सं० ४६३)

का लेख है। इसमें मंत्री पृथ्वीसेन का उल्लेख है, जो उस समय महाबलाधिकृत था। इसका पिता शिखर-स्वामी चंद्रगुप्त ( द्वितीय ) के समय मंत्री तथा कुमारामात्य था। उदयगिरि के एक लेख से स्पष्ट ज्ञात होता है कि वीरसेन वंश-परंपरा से गुप्तों का मंत्री और सांधिविग्रहिक तथा विजय-यात्रा का साथी था। यह वीरसेन पाटलिपुत्र का निवासी था और इसका उपनाम 'शाब' था।

## घटना की सत्यता

जिन लक्षणग्रन्थों में 'देवीचंद्रगुप्त' नाटक के उद्धरण दिये गये हैं उनमें 'नाट्यदर्पण' प्रमुख है; क्योंकि इसमें उक्त नाटक से सात उदाहरण लिये गये हैं। इसके रचयिता रामचन्द्र तथा गुणचंद्र दोनों हेमचंद्र के शिष्य थे और इन्हीं लोगों ने स्वयं उसपर टीका भी लिखी है। इन लोगों का समय सं० ११००-११७० के लगभग है। इसमें 'देवीचंद्रगुप्त' के सिवा विशाख-देवकृत 'मुद्राराक्षस' से भी पाँच उद्धरण लिये गये हैं; पर उनके साथ अंक या रचयिता का नाम नहीं दिया गया है। यह ग्रन्थ गायकवाड़-ओरिएंटल-सीरीज (बरोदा) में, गजानन कुशाह श्रीगोंडेकर एम० ए० और लालचंद्र भगवानदास गांधी द्वारा संपादित होकर, प्रकाशित हुआ है। इसमें कुल तिरसठ (६३) नाटकों तथा काव्यों से उद्धरण लिये गये हैं। इसके बाद भोजकृत 'शृङ्गार-प्रकाश' का नम्बर आता है, जिसमें चार उद्धरण उक्त नाटक के मिले हैं। यह ग्रन्थ मद्रास-गवर्मेण्ट-ओरिएंटल-मैनुस्क्रिप्ट्स-लाइब्रेरी में मिला है, जिसके बारहवें परिच्छेद में नाट्यकला का वर्णन है और अनेक नाटकों से उदाहरण संगृहीत हुए हैं, जिनमें कितने अब अप्राप्त हैं। भोजराज का समय ग्यारहवीं शताब्दी विक्रमीय का मध्य, निश्चित रूप से, माना जाता है। भरत मुनि के नाट्य-शास्त्र पर अभिनवगुप्त ने एक टीका लिखी है और उसका नाम 'अभिनवभारती' रखा है। इस टीका का उल्लेख राघवभट्ट ने 'शाकुन्तल' पर लिखी अपनी टीका में किया है। इसकी एक हस्त-लिखित प्रति मद्रास की गवर्मेण्ट-ओरिएंटल-मैनुस्क्रिप्ट्स-लाइब्रेरी में मिली है, जिसके अठारहवें परिच्छेद में पृष्ठ ४६६ पर संख्या ३ का उद्धरण दिया हुआ है। 'नाटकलक्षण-रत्न-कोष' के रचयिता सागरनंदिन् थे, जिन्होंने भी 'देवीचंद्रगुप्तम्' से उल्लेख का एक उदाहरण उद्धृत किया है। यह ग्रन्थ माइलस्-डिलो द्वारा संपादित होकर सन् १६३७ ई० में लंदन से प्रकाशित हुआ। इस प्रकार अबतक उक्त चार ग्रन्थों से 'देवीचंद्रगुप्तम्' नाटक के उद्धरण प्राप्त हुए हैं और इनके लेखकों ने नाटक को देखकर ही उससे उद्धरण लिये होंगे। यह कहना कि इन लोगों ने कल्पित नाम बनाकर कृत्रिम उद्धरण दे दिये हैं, मूर्खतामात्र हो सकता है।

इन उद्धरणों से जिस ऐतिहासिक घटना का पता लगता है, वह सत्य है या असत्य, यह निर्विवाद नहीं है। इस घटना पर अन्य साधनों से भी प्रकाश पड़ता है और अब उन साधनों का विवरण भी दे दिया जाता है। इनमें सर्वप्रथम बाणभट्टकृत 'हर्षचरित' है, जो सम्राट् हर्षवर्द्धन के समय में ही लिखा गया था। यह ग्रन्थ उक्त घटना के दो ही शताब्दी बाद लिखा गया था और लेखक राजदरबार का एक विद्वान् था। इन्होंने इस घटना के उल्लेख के सिवा अन्य जिन ऐतिहासिक घटनाओं पर लिखा है, सब इतिहास से ठीक उतरे

हैं। शंकरार्य की टीका का समय निश्चित नहीं है, पर उनकी टिप्पणी को एकदम निराधार मान लेना उनके ऐसे विद्वान के साथ अन्याय करना है। राजशेखर ने चार नाटक और एक लक्षण-ग्रन्थ ( काव्यमीमांसा ) लिखा है और इनका समय दसवीं विक्रमीय शताब्दी का उत्तरार्द्ध है। उक्त घटना-विषयक जो श्लोक इसमें उद्धृत है, वह इनके किसी पूर्ववर्ती कवि की रचना होने से इस काल के पहले का ही हो सकता है। सं० ६३० के संजान-ताम्रलेख में भी एक श्लोक इसी घटना के आधार से अमोघवर्ष की कीर्ति का उत्कर्ष दिखलाता है। इसके साठ वर्ष बाद के साँगली के ताम्रलेख में भी इस घटना का उल्लेख एक श्लोक में किया गया है। इनके सिवा, ग्यारहवीं शताब्दी में, अरबी-भाषा से फारसी में अनूदित एक इतिहास-ग्रन्थ में इस घटना का पूरा विवरण दिया गया है; जो स्वत: प्राचीनतर काल में संस्कृत या प्राकृत भाषा से अनुवादित हुआ है और यह संस्कृत या प्राकृत ग्रन्थ उससे बहुत प्राचीन तथा प्रसिद्ध रहा होगा, जिससे वह इतने दूर-देश जाकर अनुवादित हो सका।

उक्त विवेचन से यही निष्कर्ष निकलता है कि प्राय: ग्यारहवीं शताब्दी तक इस घटना का उल्लेख बराबर होता रहा है। इसके बाद भारत की राजनीतिक परिस्थितियों के कारण ग्रन्थ-रचना ही की कमी हो गई। इस कारण इसका विशेष विवरण अन्यत्र न मिलना विशेष आश्चर्यजनक नहीं है। परन्तु जितने विभिन्न प्रकार से प्राप्त साधनों में इसका उल्लेख मिला है, उससे इसका तथ्यपूर्ण तथा सत्य होना ही निश्चित होता है। इन सबको अकारण कृत्रिम तथा काल्पनिक मान लेना अनुचित है।

जो ऐतिहासिक साधन प्राप्त हैं और जिनके आधार पर अबतक चंद्रगुप्त ( द्वितीय ) का प्रामाणिक इतिहास लिखा गया है, उनमें से कोई भी उक्त घटना का विरोधी नहीं है। यह निश्चित रूप से ज्ञात है कि समुद्रगुप्त का सबसे बड़ा पुत्र चंद्रगुप्त-द्वितीय नहीं था, प्रत्युत सबमें योग्यतम होने के कारण राज्य का उत्तराधिकारी चुना गया था। चंद्रगुप्त-द्वितीय की एक पत्नी का नाम ध्रुवस्वामिनी था, जिससे गोविन्दगुप्त पुत्र हुए थे। इस प्रकार, सब बातों पर विचार करने से, ज्ञात होता है कि यह घटना सत्य तथा ऐतिहासिक है।

---

# अभिनन्दन

**श्रीमदनमोहन गुप्त 'मदन', विशारद, साहित्यभूषण**

मेरे गौरव ! मेरे महान !
भारत-मा के हे अमर लाल !
यह निखिल देश तुमसे निहाल
तुमसे गर्वोन्नत यह बिहार
कृतकृत्य आज तुमको निहार
जन-जन-अर्चित, जन-जन-पूजित, हे कंठ-कंठ के मृदुल गान !
मेरे गौरव ! मेरे महान !!

शिवहर ( मुजफ्फरपुर ); २१-१०-४५ ]

# देशरत्नस्याऽभिनन्दनम्

श्रीगङ्गाधर मिश्रः व्याकरणशास्त्री

कष्टं नैव कदाऽपि येन गणितन्देशोपकृत्यै महत्
स्वातन्त्र्याय च यत्प्रयत्नजनितं सन्दृश्यते सत्फलम्
त्यक्तं येन न वा, विपद्यपि निजं देशस्य सेवाव्रतम्
सोऽयं भारतभूषणो विजयतां 'राजेन्द्र' नेता चिरम्

सन्तप्त भारतजनस्य मनस्तटिन्याम्
हर्षाऽरविन्ददलवृन्दविकासनाय
देशप्रसृत्वरतमोविनिवारणाय
राजेन्द्रभास्वदुदयोऽस्तु जगद्धिताय

स्फुटद्राजेन्द्र-पद्मेन 'जीरादेइ'-सरोवरे
समस्तं भारताऽरण्यमिदानीं सौरभायते

साहित्यमन्दिरम्, दरभङ्गा ]

•

# श्रीराजेन्द्रप्रसादो विजयति

श्रीशिवनन्दन मिश्रः 'वल्लभः'

त्रिंशत्कोटिप्रसादो नृपतिनयभृतां राष्ट्रपानां प्रसादः।
शश्वद्भ्रापूप्रसादो जनदमनरतद्वेषिणां सत्प्रसादः॥
साक्षाद्धिन्दीप्रसादोह्यतिसजलदृशां गोधनानां प्रसादः।
श्रीराजेन्द्रप्रसादो विजयति नितरां मातृभूमिप्रसादः॥

अमरवाङ्मयसाहित्यसदन, मननपुर ( मुंगेर )]

# राष्ट्रभाषा की समस्या

डॉक्टर धर्मेन्द्र ब्रह्मचारी शास्त्री, एम० ए०, पी-एच० डी०, ए० सी० पी०, ए० आइ० ई०,
एफ० आर० ए० एस० ; हिन्दी-विभागाध्यक्ष, पटना-कालेज

जब से अपभ्रंश के धूमिल क्षितिज से 'देसिल बअना' का बालारुण सूर्य उदित होने लगा, अर्थात् आठवीं-नवीं शताब्दी से ही, खड़ी बोली का कौन-सा रूप साहित्य तथा जनता के लिए स्वीकृत हो—यह एक समस्या रही है। हेमचंद्र के 'शब्दानुशासन' में ही खड़ी बोली की झाँकी मिलती है, किन्तु उस समय उसपर अपभ्रंश का झीना आवरण पड़ा हुआ था। तब से आजतक हम उसके आकार-प्रकार के संबंध में विचार-विमर्श करते चले आये हैं, और आज भी वह बंद नहीं है।

सामान्य भाषा के रूप में खड़ी बोली की समस्या पर दूरदर्शिता और व्यावहारिकता की दृष्टि से सर्वप्रथम विचारक हुआ है—खुसरू। वही हमारी राष्ट्रभाषा का पिता है— दु:ख है कि आज हम उसको उतना महत्त्व नहीं देते जितना उचित है। इतना ही नहीं, हममें से बहुत कम लोग इस बात का अनुभव करते हैं कि जिस 'हिन्दी' को हम राष्ट्रभाषा के पुनीत पद पर प्रतिष्ठित कर रहे हैं, उसका नामकरण-संस्कार भी खुसरू ही ने किया। और, खुसरू मुसलमान था, हिन्दू नहीं।

फिर भी हिन्दू-मुसलमान की जटिल समस्या उसे उसी प्रकार सता रही थी जिस प्रकार आज नेहरू, राजेन्द्र और आजाद को। खुसरू के सामने यह प्रश्न नहीं था कि वह भारत की भाषा को अपनावे या फारस या अरब से उस समय की प्रचलित भाषा को उधार ले। बिलकुल विदेशीय भाषा को भारत के गले उतारना असंभव था। जिस देश में खुसरू बसा था, भाषा तो उस देश की होगी ही ; और चूँकि आगरा-मेरठ-दिल्ली ही प्रारंभ से मुसलमानी शासकों के केन्द्र-स्थान रहे हैं, अत: वहाँ की प्रचलित खड़ी बोली ही अपनाई जायगी—इसमें संदेह नहीं। पर उस खड़ी बोली का शब्द-कलेवर कैसा हो, यह विचाराधीन था। अब तक जिस भाषा का प्रयोग प्रचलित खड़ी बोली अथवा व्रजभाषा के रूप में हो रहा था, वह शासक-वर्ग, मुसलमान जनता और मुसलमान कवियों को मान्य नहीं था, इसका



देशरत्न अपने परिवारवालों के साथ

कुर्सी पर बायें से दायें — ( १ ) श्रीमती विद्यावती देवी ( देशरत्न के ज्येष्ठ सुपुत्र श्रीमृत्युञ्जय प्रसाद की पत्नी ); ( २ ) श्रीमती चन्द्रमुखी देवी ( देशरत्न के भ्रातुष्पुत्र श्री जनार्दन प्रसाद की पत्नी ); ( ३ ) भगवती देवी ( देशरत्न की बड़ी विधवा बहन ); ( ४ ) देशरत्न डा० राजेन्द्रप्रसाद जी ; ( ५ ) देशरत्न की सहधर्मिणी श्रीमती राजवंशी देवी ; ( ६ ) देशरत्न के बड़े भाई की विधवा ; ( ७ ) श्रीमती कमलावती देवी ( देशरत्न के कनिष्ठ पुत्र श्रीधनञ्जय प्रसाद की पत्नी ) ; दायें से बायें ( खड़े )—( ८ ) श्रीमृत्युञ्जयप्रसाद ; ( ९ ) श्रीजनार्दन प्रसाद, तथा देशरत्न के पोते-पोतियाँ और घर के नौकर।

कारण था उसकी नितान्त संस्कृतमयता। अतः आवश्यकता थी एक ऐसी भाषा की जो संस्कृत तथा अरबी-फारसी दोनों मानसरोवरों से मोती चुने। उस समय खड़ी बोली को क्या कहते थे, यह स्पष्ट नहीं ; पर इतना स्पष्ट है कि ब्रज और खड़ी बोली दोनों को संस्कृत अथवा अपभ्रंश की तुलना में 'भाषा' ( भाखा ), 'देशी भाषा', 'भनिति' आदि कहते थे।

खुसरू ने इसी 'भाषा' का संस्कार करना चाहा ; किन्तु जनता कुछ ऐसी परंपरापूजक होती है कि वह न तो संस्कार चाहती है, न नाम में परिवर्त्तन। अतः खुसरू को परम्परागत नामों को त्याग कर अपनी कल्पना की भाषा को दूसरा नाम देना पड़ा। संभवतः यह नाम पहले से प्रचलित था, किन्तु इसे गौरवान्वित और प्रतिष्ठापित किया खुसरू ने। यह नाम था 'हिन्दुई' 'हिन्दवी' अथवा 'हिन्दी'; और मतलब था हिन्दुओं, अथवा यों कहिए, हिन्दवासियों की भाषा। शासक-शासित, हिन्दू-मुसलमान, दोनों को, एक दूसरे के आकर-साहित्य की भाषाओं—फारसी-अरबी और संस्कृत—से परिचित कराने के उद्देश्य से उसने अपना अभूतपूर्व 'खालिकबारी' नामक कोष लिखा, जिसमें एक ही पंक्ति में फ़ारसी-अरबी के शब्द और उनके हिन्दी ( संस्कृत अथवा तद्भव ) पर्याय दिये गये। एक उदाहरण—

मुश्क काफ़ूरस्त कस्तूरी कपूर।
हिन्दवी आनन्द शादी वो सुरूर ॥

हमें याद रखना चाहिए कि यहाँ हिन्दी का वही रूप खुसरू को इष्ट था जो कालक्रम से उर्दू कहलाया। उर्दू नाम तो भाषा के क्षेत्र में प्रयुक्त ही नहीं हुआ था।

अस्तु, दूसरा मनोरंजक, किन्तु महत्त्वपूर्ण, कार्य जो भाषा की समस्या को सुलझाने में खुसरू ने किया, वह है ऐसे पद्यों की रचना जिसमें एक आधा तो फारसी या अरबी का हो और दूसरा आधा हिन्दी का। उदाहरण—

शबाने हिज्रॉं दराज चूँ जुल्फ
व रोजे वस्लत चूँ उम्र कोतह्।
सखी, पिया को जो मैं न देखूँ
तो कैसे काटूँ अँधेरी रतियाँ ॥

उद्देश्य यह था कि जो लोग पहली दो पंक्तियों को समझते हों उनमें पिछली दो के समझने की व्याकुलता बढ़े, और जो पिछली दो समझें उन्हें पहली दो का भाव हृदयंगत करने की उत्सुकता उत्पन्न हो ; और फलतः हिन्दुओं और मुसलमानों में परस्पर प्रेम, विचार-विनिमय और भाव-तादात्म्य की क्षमता बढ़े। खुसरू के इस प्रयोग के पश्चात् राष्ट्र-भाषा के दो रूप निखरने लगे—'भाषा' और 'हिन्दी'।

अभी कहा गया है कि उस समय 'उर्दू' नाम की कोई भाषा नहीं थी। 'उर्दू' का अर्थ शिविर या सैन्यागार था, जैसा कि निम्नलिखित पद्य में—

पर खोले हुए कहते थे शाहीने-तराजू।
पल्ले हों बराबर कि ये आदिल का है उर्दू ॥

आगे चलकर वह हिन्दी—जो उर्दू या राजकीय शिविरों, सैन्यागारों और बाजारों में बोली जाती थी—'उर्दुई हिन्दी' कहलाई ; और इसी को संक्षिप्त करके लोग 'उर्दू' कहने लगे। विशेषण प्रधान हो गया और विशेष्य लापता ! तात्पर्य यह कि हिन्दी और उर्दू मूलत: एक ही भाषा थीं, और अब भी एक ही हैं। ये दोनों खड़ी बोली की दो शैलियाँ हैं। 'मैं खाता हूँ' 'मैं जाता हूँ' 'मैं चलता हूँ'—आदि ६६ प्रतिशत सामान्य जीवन से संबद्ध सरल वाक्य हिन्दी और उर्दू दोनों में समान हैं। कठिनाई तो वहाँ आती है जहाँ हम उसकी रीढ़ पर या तो पंडिताऊपन का पग्गड़ लादते हैं या उर्दू-ए-मुअल्ला का गट्ठर। हमें स्मरण रहना चाहिए कि भाषा में भिन्नता का आधार है वाक्य-विन्यास और क्रियापदों का रूप, न कि शब्दों का चुनाव। कुछ लेखक तो आपको ऐसे मिलेंगे कि जो संस्कृत के शब्दों को उतना ही चाहते हैं जितना फारसी के ; और अवसर-अवसर पर अपनी रुचि के अनुसार उनका बड़ा ही प्रभावपूर्ण प्रयोग करते हैं। अत: प्रत्येक समझदार व्यक्ति को यह भ्रान्त धारणा अपने मस्तिष्क से निकाल देना चाहिए कि उर्दू और हिन्दी—ये दो विभिन्न प्रकृति की और परस्पर-विजातीय भाषाएँ हैं।

भावनाओं के आधार पर भी ये पृथक् भाषाएँ नहीं मानी जा सकतीं और न छन्दों के आधार पर। भाषा विचारों का माध्यम है—सेवक है, न कि शासक। आप संस्कृत में भी ईसा-मुहम्मद-संबंधी काव्य लिख सकते हैं और फारसी में भी राम और कृष्ण के गीत गा सकते हैं।

आप प्रश्न कर सकते हैं—'तो फिर हिन्दी और उर्दू में विरोध कैसे हो गया ?' इसके उत्तर में मैं आपसे पूछूँगा—'हिन्दू और मुसलमान सदियों से एक ही देश में रहते हुए, खाते-पीते और जीते-मरते हुए भी एक दूसरे को भिन्न क्यों समझते थे या हैं ?' वस्तुत: दोनों प्रश्नों का उत्तर एक ही है--मूर्खता ! धर्मान्धता ! संकीर्ण साम्प्रदायिकता ! भाषा का संबंध जलवायु, राजनीति, सामाजिक संपर्क आदि अनेक तत्त्वों से है, परन्तु धर्म अथवा संप्रदाय से नहीं ; वर्ना बंगाल के मुसलमान बँगला नहीं बोलते और न पंजाब के हिन्दू उर्दू।

इसके अतिरिक्त कोई भी भाषा राजनीतिक तथा सामाजिक परिस्थितियों के तकाजे को टाल नहीं सकती और वैसी दशा में विदेशी शब्दों से मुँह भी नहीं मोड़ सकती। हिन्दी ही में फारसी-अरबी तो अलग, अँगरेजी, डच, पोर्तुगीज आदि भाषाओं के शब्दों की कमी नहीं है। धार्मिक क्षेत्र में संकीर्ण होते हुए भी भाषा के क्षेत्र में उदारता का गुण 'भूषण' से सीखिए। यही नहीं कि उन्होंने सैकड़ों फारसी-अरबी के शब्दों को प्रश्रय दिया है और पचाया है, अपितु अन्तर्जातीय ग्रन्थिबन्धन भी किया है।

दो पंक्तियाँ लीजिए—

'दीन्हों कुल्वाब दिलीपति को अरु कीन्हों वजीरन को मुँह कारो'

अथवा

'मिलतहि कुरुख चकत्ता को निरखि कीन्हों'

यहाँ 'जवाब' और 'रुख' जैसे विदेशी भाषा के शब्दों के साथ संस्कृत के उपसर्ग 'कु' का योग आधुनिकों को ऐसा ही जँचेगा मानों 'बदबू' नहीं कहकर 'बदगन्ध' और 'दुर्गन्ध' नहीं कहकर 'दुर्बू' कहा जाय; किन्तु जँचना और न जँचना अलग, इतिहास की धारा किसी के रोके रुक नहीं सकती।

भूषण के उत्तरवर्त्ती युग में, अर्थात् १९वीं सदी के उत्तरार्द्ध में, राष्ट्रभाषा अथवा सामान्य भाषा के प्रश्न को लेकर आगे बढ़नेवालों में अग्रणी हैं राजा शिवप्रसाद सितारे-हिन्द। वे शब्दचयन के क्षेत्र में समन्वयवादी थे और 'आमफहम' तथा 'खासपसंद' शैली के प्रचारक थे। 'बस, यह बात पक्की ठहरी कि हमारी बोली में संस्कृत और अरबी-फारसी के चाहे सही चाहे गलत बहुत-से शब्द मिलते हैं और उनसे अब छुटकारा भी नहीं हो सकता, बल्कि वे हमारी बोली के एक अंग बन गये हैं। इसके विपरीत राजा लक्ष्मण सिंह बहुत कुछ विशुद्धतावादी थे। उनके मत में हिन्दी और उर्दू दो बोली न्यारी-न्यारी हैं।'

हिन्दी का व्यवस्थित रूप निर्धारित हुआ भारतेन्दु हरिश्चन्द्र की बहुल और बहुमुखी रचनाओं में। हिन्दी और उर्दू एक दूसरे से पूर्णतया अलग हो गईं और हिन्दी का जो रूप नये सिरे से गढ़ा जाने लगा उसमें हमने संस्कृत के तत्सम शब्दों का सहारा लेना शुरू किया। तब से आज तक ये दोनों भाषाएँ दिन-प्रतिदिन एक दूसरे से पृथक् होती गईं और उनके बीच का व्यवधान बढ़ता ही गया। इस व्यवधान को पाटकर समग्र भारत के लिए एक सामान्य भाषा के निर्माण का प्रयत्न भी होने लगा, और यह प्रयत्न पिछली दो दशाब्दियों में महात्मा गांधी, पं॰ जवाहर लाल, देशरत्न राजेन्द्र प्रसाद आदि के पृष्ठपोषकत्व में और कांग्रेस की छत्रच्छाया में फलने-फूलने भी लगा। किन्तु १९४७ की १५वीं अगस्त के बाद—भारत के जरासंध के दो टुकड़े होने के बाद—हिन्दुस्तानी के प्रति लोगों का मोह क्षीण होने लगा और राजनीतिक दृष्टि से भी इसका कोई महत्त्व नहीं दीख पड़ता।

यहाँ तक तो बहुत ही हर्ष का विषय है, क्योंकि एक ही भाषा के जहाँ तीन रूप होने जा रहे थे—हिन्दी, उर्दू, हिन्दुस्तानी; वहाँ उनमें कम-से-कम एक की तो कमी हुई! अब रहीं हिन्दी और उर्दू। इन दो भाषाओं को पृथक् माननेवालों के तर्क के मुख्य आधार निम्नलिखित हैं—

(१) दोनों भाषाएँ दो संस्कृतियों—हिन्दुत्व और इस्लाम—स्वदेशी और विदेशी—के प्रतीक हैं। उनके उपादानभूत भाव भी पृथक् हैं।

(२) दोनों की शब्दावली के स्रोत अलग-अलग हैं; एक का संस्कृत; दूसरी का अरबी-फारसी।

(३) उर्दू की लिपि अरब की है, और हिन्दी की लिपि भारतीय है—देवनागरी।

मैं स्वयं हिन्दी और उर्दू इन दोनों भाषाओं को 'भाषाएँ' नहीं मान कर 'शैलियाँ' मानता हूँ, और इसमें संदेह नहीं कि ये हैं भी शैलियाँ, न कि स्वतंत्र भाषाएँ। अतः हमारे सिद्धान्त निम्नलिखित हैं—

हिन्दी और उर्दू दोनों हिन्दी की ही दो शैलियाँ हैं।

इस वाक्य को यों भी कहा जा सकता था कि 'हिन्दी और उर्दू दोनों उर्दू की ही दो शैलियाँ हैं।' किन्तु यह इतिहास-सम्मत सत्य है कि 'हिन्दी' और 'उर्दू' दोनों में प्राचीन और खुसरू आदि फारसी-अरबी के विद्वानों द्वारा स्वीकृत नाम 'हिन्दी' ही है। अतः 'हिन्दी' को ही स्रोतभाषा होने का गौरव और अधिकार है। और अब, जब हमारी सरकारों ने हिन्दी को राजभाषा घोषित कर दिया है तब तो विचार-वितर्क की अपेक्षा ही नहीं रह जाती।

इसमें सन्देह नहीं कि शब्दावली का मुख्य स्रोत संस्कृत होगी, क्योंकि भारत की सभी भाषाएँ संस्कृत की आधार-शिला पर निर्मित और विकसित हुई हैं; किन्तु इसका अर्थ यह नहीं कि प्रचलित विदेशी शब्दों का भी त्याग किया जाय। यदि भाषा को अपच की बीमारी लगी तो आज न कल विसूचिका हो ही कर रहेगी।

लिपि के संबन्ध में तो कठिनाइयाँ अवश्य हैं, पर प्राचीन परम्परा और बहुसंख्यक जनसमुदाय में प्रचलित देवनागरी ही राजलिपि के रूप में स्वीकृत होनी चाहिए और होगी। भारत में लिपियों के संबन्ध में जितनी दुर्व्यवस्था है उतनी संभवतः विश्व में अन्यत्र कहीं नहीं। जहाँ तक मेरा अनुभव है, बहुत थोड़े-से भेद के साथ समग्र यूरप और अमेरिका में—रूस को छोड़कर—एक ही लिपि प्रचलित है। मैं तो भारत में भी चाहूँगा कि यही नहीं कि अरबी लिपि को बहिष्कृत किया जाय, अपितु बँगला, उड़िया, गुजराती आदि सभी लिपियों को हटाकर एक ही सामान्य लिपि रक्खी जाय—भले ही वह देवनागरी हो या उसका संशोधित संस्करण हो।

अब रही संस्कृति की बात। सो, मैं यह मानने को हर्गिज तैयार नहीं कि भारत में रहनेवाले हिन्दुओं और मुसलमानों, ईसाइयों, पारसियों, सिखों की अलग-अलग अपनी संस्कृतियाँ हैं। अलग-अलग मजहब हो सकते हैं; पर एक ही जमीन और एक ही आसमान में रहते हुए, एक ही हवा और एक ही पानी का उपयोग करते हुए, चौबीसों घंटे अपने राजनीतिक और सामाजिक जीवन में एकत्र रहते हुए, एक ही भारतीय संघ के सदस्य होते हुए, हम दो या तीन या अधिक संस्कृतियों के हामी नहीं हो सकते। अशोक और अकबर दोनों हमारे हैं। नेहरू और आजाद एक ही संस्कृति के पोषक हैं। मैं तो वह दिन भारत में देखना चाहता हूँ कि एक ही परिवार में पिता हिन्दू, पुत्र मुसलमान, स्त्री ईसाई, भाई बौद्ध और बहन सिख या पारसी हो। मजहब—व्यक्तिगत श्रद्धा का विषय—अलग हो, पर संस्कृति एक हो।

जिस प्रकार 'हिन्दू पानी' और 'मुसलमान पानी' मूर्खता और नादानी है, उसी प्रकार हिन्दी और उर्दू को शैलियाँ न मानकर स्वतंत्र भाषाएँ मानना, मेरी समझ में, अवैज्ञानिक और भ्रान्त है। यह हमारी संकुचित सांप्रदायिक मनोवृत्ति का विकृत परिणाम है।

---

# अजातशत्रु राजेन्द्रबाबू

श्रीयुत पंडित हरिभाऊ उपाध्याय

अक्सर मुझसे लोग सवाल कर बैठते हैं—महात्माजी का स्थान कौन-सा उनका अनुयायी ले सकता है ? मैं जवाब देता हूँ—महात्माजी के सब गुण किसी एक नेता में नहीं मिलते, वे अलग-अलग नेताओं में बँट गये हैं। जैसे—राजाजी में कुशाग्र बुद्धि; सरदार पटेल में सेनानायकत्व; राजेन्द्र बाबू में साधुता या अहिंसा; जमनालालजी में संगठन-क्षमता और व्यवहार-बुद्धि; जवाहरलालजी में जोश, उत्कटता या सरगर्मी आदि-आदि।

१६२१ में मैंने पहले-पहल राजेन्द्र बाबू को बम्बई में देखा। नागपुर-कांग्रेस के बाद बम्बई में महासमिति (आल इण्डिया कांग्रेस कमिटी) की बैठक हुई थी, जिसमें—जहाँ तक मुझे याद है—इंगलैंड के युवराज के स्वागत-बहिष्कार का प्रस्ताव पास हुआ था। उस समय श्रीमान् जमनालालजी बजाज के डेरे पर आपके दर्शन हुए थे। और नेताओं के पास जाते हुए डर-सा लगता था—उनके प्रभाव का आतंक-सा हृदय पर पड़ता था; परन्तु राजेन्द्र बाबू के निकट जाने पर यह ताज्जुब होता था कि भगवान ने कैसी सादी-भोली मूर्त्ति में इतनी विद्वत्ता और नेता की महत्ता डाल दी है। उनका सरल व्यवहार किसी को भी मोहित किये बगैर नहीं रह सकता। मैं जब झक-पक 'देशभक्तों' को देखता हूँ तो मोटी खादी के फटे-से कुरते व मोटी धोतीवाले देहाती-जैसे राजेन्द्र बाबू की सादगी पर सिर झुक जाता है। मुझे जब अपनी श्रीमतीजी बीमारी के अवसर पर काम न करने, ज्यादा मिहनत न करने का उपदेश देती हैं तब मैं अपनी सफाई में उनके सामने दो आदर्श बीमारों को खड़ा कर दिया करता हूँ—एक पूज्य किशोरलाल भाई व दूसरे राजेन्द्र बाबू। पता नहीं, श्रीमतीजी इन दोनों को मेरी इस सफाई के बदले मन में कितना आशीर्वाद देती होंगी!

राजेन्द्र बाबू का हिन्दी-अँगरेजी धारा-प्रवाह भाषण सुनकर पूज्य मालवीयजी की गंगा-जल की तरह स्वच्छ हिन्दी-वाग्धारा की याद आ जाती है। विरोधी के भी हृदय को अपनी सहज साधुता व सरलता से जीत लेने व उसका आदर प्राप्त करने में राजेन्द्र बाबू की समता कुछ-कुछ महात्माजी से की जा सकती है। हरिपुरा-कांग्रेस में बिहार के कुछेक 'लेफ्टिस्ट' राजेन्द्र बाबू की कटु आलोचना कर रहे थे। मुझे आश्चर्य हुआ कि बिहार के इस 'अजातशत्रु' की उसके घर ही में ऐसी आलोचना! मैंने उन मित्रों से पूछा—राजेन्द्र बाबू को आप कैसा आदमी समझते हैं? जवाब मिला—'साहब, वे हैं तो देवता, मगर हम तो उनका विरोध इसलिए करते हैं कि उनका व्यक्तित्व हमारी पार्टी के हित में बाधा पहुँचाता है।'

त्याग उनका महान् है। अपनी लहलहाती हुई प्रैक्टिस एक मिनट में छोड़ दी। जेलों का गौरव तो उन्होंने कई बार बढ़ाया है। हिन्दी के अनन्य सेवक हैं। कांग्रेस के 'हाइ कमाण्ड' में उनका अबाधित स्थान है। भारत की राजनीति में राजेन्द्र बाबू की वही प्रतिष्ठा है जो घर के किसी बड़े की कुटुम्ब में होती है।

इस गांधी-युग में गौतम व महावीर की भूमि से मानों प्रत्यक्ष अहिंसा राजेन्द्र बाबू का रूप लेकर आई है। इस शुभ अवसर पर इस देव-मूर्त्ति को शतशः प्रणाम।

सस्ता साहित्य-मंडल, दिल्ली, ४-११-४१ ]

# अनुभूति

पंडित हंसकुमार तिवारी

घर आये, मेहमान बने, अब निष्ठुर प्राण बने जाते हो!

अपना जो भी कुछ था, सारा
बरबस उन चरणों पर वारा
आशाओं के दीप जलाये
साध - सुमन से तुम्हें सँवारा
अभी - अभी साकार खड़े थे, अब तो ध्यान बने जाते हो!

क्षण का दर्शन विमल बन गया
युग युग की आँखों का संबल
पल का प्यार अशेष भर गया
प्राण-पुष्प में पागल परिमल
एक किरण-से आये, जीवन के दिनमान बने जाते हो!

छोड़ चले खिलते प्रसून मन
छोड़ चले जलती ही बाती
छाती कर निस्पंद, आँख को
अल्हड़ नदी बना बरसाती
आये तुम केवल, मेरा तो सकल जहान बने जाते हो!

जी में कुछ ज्वाला-से जलते
आँखों में तुम गलते-से हो
ढलते - से विश्वासों में हो
आशाओं में चलते - से हो
भाव-घटा बन आ उमड़े, अब पावस-गान बने जाते हो!

अब तुम फूलों में हँसते हो
रजत - चाँदनी में मुस्काते
निर्झर में गाते जाते हो
नीरवता - नूपुर बजाते
अबतक तो तुम ही तुम थे बस, अब भगवान बने जाते हो!

मानसरोवर, गौतमबुद्धपथ, गया ; २२-९-४८ ]

# 'प्रथम प्रभात उदय तव गगने'

प्रोफेसर जगन्नाथप्रसाद मिश्र, एम० ए०, बी० एल०; मिथिला-कालेज, दरभंगा

भारतवर्ष के इतिहास की आलोचना करने से सबसे महत्त्वपूर्ण बात जो हमारे दृष्टिगत होती है, वह है उसकी प्राचीनता। इसके साथ ही मन में यह प्रश्न भी उदित होता है कि भारतीय सभ्यता कितनी प्राचीन है, इसकी उत्पत्ति कब और कहाँ हुई थी, तथा संसार के अन्यान्य प्राचीन देशों की पुरातन सभ्यताओं की तुलना में यह सभ्यता कितनी प्राचीन है? इस प्रश्न का उत्तर अभी तक विशेषतः यूरोप के प्राच्यविद्याविशारदों की ओर से ही देने की चेष्टा की गई है और उन्हीं के कथन अबतक प्रामाणिक माने जाते रहे हैं। १९वीं शताब्दी के आरम्भ में यूरोप के कुछ विद्वानों ने विशेष परिश्रम एवं अध्यवसाय के साथ संस्कृत-विद्या का अध्ययन एवं अनुशीलन करना आरंभ किया। इस अध्ययन एवं अनुशीलन के फल-स्वरूप उन्होंने भारतवर्ष के राजनीतिक एवं साहित्यिक इतिहास के संकलन का कार्य्य अपने हाथों में लिया। ऐतिहासिक तथ्यों के अनुसन्धान-कार्य्य में उनके सामने सबसे बड़ी कठिनाई पुराण-ग्रन्थों के कारण उपस्थित हुई। ये पुराण एक साथ ही इतिहास और आख्यान भी हैं। आख्यानों के रूप में ऐतिहासिक घटनाओं एवं राजवंशों के विस्तृत विवरण इनमें दिये गये हैं। कुछ पुराण बहुत प्राचीन और कुछ अपेक्षाकृत आधुनिक हैं। इनमें पीछे से कितने ही स्थलों पर श्लोक जोड़े हुए मालूम पड़ते हैं। स्थान-स्थान पर पाठान्तर भी पाये जाते हैं। एक ही विषय अथवा घटना विभिन्न पुराणों में विभिन्न रूपों में वर्णित है। राजवंशों के जो काल दिये गये हैं वे भी असंबद्ध जान पड़ते हैं। अलौकिक एवं अस्वाभाविक घटनाओं का समावेश तो है ही। इस प्रकार की असंगतियों एवं विशृङ्खलताओं के होते हुए भी पुराणों में प्राचीन भारतीय इतिहास की अमूल्य सामग्रियाँ भरी पड़ी हैं। आख्यायिकाओं की राशि के नीचे ऐतिहासिक तथ्यरूपी जो रत्न बिखरे पड़े हैं उन्हें प्रकाश में लाने के लिए अबतक सम्यक् प्रयत्न नहीं हुए हैं। यह एक अत्यन्त कठिन कार्य्य है। पौराणिक साहित्य अत्यन्त विशाल है। वैज्ञानिक प्रणाली से इनका अध्ययन एवं अनुशीलन करके इनसे ऐतिहासिक तथ्यों का

आहरण एवं संकलन करना एक-दो विद्वानों का काम नहीं, बल्कि अनेक पारगामी पण्डितों का काम है। इसके लिए प्रचुर द्रव्य एवं सुदीर्घ काल का प्रयोजन है।

यूरोप के विद्वानों ने पुराण-ग्रन्थों का अनुशीलन करना जब आरंभ किया, तब उन्हें इस प्रकार के राशि-राशि उपादान मिले, जिनसे यह परिणाम निकलता था कि भारतीय सभ्यता का उन्मेष ईसा-मसीह के जन्म से हजार-हजार वर्ष पूर्व हुआ था। किन्तु पाश्चात्य विद्वानों के लिए यह तथ्य सहज ही ग्राह्य नहीं हुआ; क्योंकि उनके मन में अपने धर्मग्रन्थ बाइबिल की यह धारणा पहले से ही बद्धमूल थी कि ईसा के जन्म से चार सहस्र वर्ष पूर्व इस संसार की सृष्टि हुई थी। अर्थात् आज से साढ़े पाँच हजार वर्ष पूर्व की सृष्टि की कल्पना करना उनके लिए कठिन था। ऐसी स्थिति में उनके लिए पुराण के ऐसे वाक्यों को ग्रहण करना कल्पनातीत था जिनमें सृष्टि की उत्पत्ति लाखों वर्ष पूर्व बताई गई है। अपनी पूर्व-निश्चित धारणा के आधार पर ही उन्होंने भारतीय इतिहास की सामग्रियों का संकलन और इतिहास-ग्रंथों का प्रणयन करना आरम्भ किया। इसके अनुसार वेदों का रचना-काल ईसवी सन् के पूर्व १५०० से लेकर ५०० वर्ष के बीच रखा गया। आधुनिक काल में, ज्ञान-विज्ञान की उन्नति के फल-स्वरूप, सृष्टि की उत्पत्ति तथा काल आदि के संबंध में पहले-जैसा विश्वास लोगों का नहीं रह गया है। उस विश्वास की नींव अब बहुत-कुछ हिल चुकी है। अब बाइबिल के इस कथन में कोई विश्वास नहीं करता कि इस जगत् की सृष्टि किसी निर्दिष्ट काल में शून्य से हुई और किसी व्यक्ति-विशेष ईश्वर की इच्छा से प्रथम प्रकाश का आविर्भाव हुआ। अब तो बाइबिल की अपेक्षा पुराणों का यह मत ही अधिक वैज्ञानिक माना जाने लगा है कि यह सृष्टि अनादि है और सृष्टि का अर्थ जड़ से चेतन का उद्भूत होना है। सृष्टि की यह प्रक्रिया प्रतिक्षण चलती रहती है। इसलिए जब सृष्टि अनादि है तो फिर यह कौन बता सकता है कि अबतक कितनी सभ्यताएँ बनीं और फिर काल के गर्भ में विलीन हो गईं। यह मान लेने का कौन-सा युक्तियुक्त कारण हो सकता है कि कुछ हजार वर्षों के लिखित या अलिखित प्रमाणों के आधार पर हमें जिस सभ्यता की झलक देखने को मिली है उससे पूर्व अन्य किसी सभ्यता का अस्तित्व ही नहीं था। यह अनुमान करना क्या असंगत होगा कि अबतक इस पृथ्वी पर कितनी ही सभ्यताओं का उदय हुआ और अपनी उन्नति की चरम सीमा पर पहुँचकर कालान्तर में वे अस्त हो गईं? ऐसी स्थिति में इन सब सभ्यताओं का विवरण देना इतिहास के लिए साध्यातीत है। आज से पाँच हजार वर्ष बाद के इतिहास-कारों के लिए भी यह संभव नहीं होगा कि वे सृष्टि के आदिकाल से लेकर अपने समय तक के इतिहास का पूरा-पूरा ब्योरा दे सकें जबकि उनके लिए ऐतिहासिक तथ्यों का संग्रह करके उन्हें लिपिबद्ध करना पहले की अपेक्षा कहीं अधिक सहज एवं सुलभ होगा। जिस समय पुराण-ग्रन्थों का संकलन किया गया होगा उस समय उनके संकलनकर्त्ताओं के सामने पिछले हजारों वर्षों का इतिहास होगा। अतीत काल के इतिहास से स्वभावत: उन्होंने कुछ अत्यन्त महत्त्वपूर्ण घटनाओं और उनसे सम्बद्ध राजवंशों तथा उनके नृपतियों के विवरण लिपिबद्ध कर दिये होंगे। इस प्रकार पुराणग्रन्थों में राजाओं, ऋषियों और कुछ महत्त्वपूर्ण

घटनाओं के विवरण संकलित कर दिये गये। इनमें से कुछ घटनाओं का परस्पर-अन्तर हजारों वर्षों का था। पुराण-रचयिताओं का उद्देश्य आज के अर्थ में इतिहास का प्रणयन करना नहीं था, बल्कि अतीत की घटनाओं का उनकी दृष्टि में जो नैतिक, सामाजिक एवं धार्म्मिक महत्त्व था उसीके कारण उन्हें लिपिबद्ध भर कर देना था। इस दृष्टि से ही हमें पुराण-ग्रन्थों की समीक्षा-परीक्षा करनी होगी और तब उनसे ऐतिहासिक तथ्यों का संकलन करना होगा।

आधुनिक भारतीय विद्वानों ने पुराणों का आधार ऐतिहासिक माना है और उन्होंने इस संबन्ध में गवेषणा भी की है। वेद और तंत्र-ग्रन्थों के समान ही पुराण भी हमारे अति प्राचीन साहित्य हैं जो अबतक सुरक्षित दशा में हमें प्राप्त हैं। उनकी भाषा-शैली नई-सी जान पड़ती है, इसलिए हम उनकी ऐतिहासिकता को सर्वथा अमान्य नहीं कर सकते। भाषा-शैली की नवीनता का कारण यह है कि समय-समय पर उनमें नई-नई घटनाएँ जोड़ दी गई हैं जिनसे वे अपेक्षाकृत नये मालूम पड़ते हैं।

पुराणों के अनुसार यह सृष्टि अनादि है। सृष्टि का अर्थ है समय-समय पर सृष्टि का निर्माण और संहार। वर्त्तमान कल्प में, अर्थात् वर्त्तमान जगत् के पुनर्निर्माण से लेकर अबतक, १९५५८८५०४७ वर्ष बीत चुके हैं। इस प्रकार इस सृष्टि का आरम्भ हुए १ अर्ब, ९५ करोड़, ५८ लाख, ८५ हजार वर्ष व्यतीत हो चुके। आधुनिक विद्वानों की दृष्टि में भले ही इस आँकड़े की ऐतिहासिक प्रामाणिकता सिद्ध न हो, किन्तु इतना अवश्य है कि भारतीय सभ्यता जितनी प्राचीन समझी जाती है उससे वह कहीं अधिक प्राचीन है।

अबतक ऐतिहासिकों में यह बद्ध विश्वास चला आ रहा था कि मानव-सभ्यता का प्रथम विकास मिसर या मेसोपोटामिया में नील या टाइग्रिस नदी की उपत्यका में हुआ था। स्रोतस्वती केवल जलप्रवाह को ही अपने साथ नहीं लाती, बल्कि वह सभ्यता के स्रोत का भी उत्स हुआ करती है। नदी का जलप्लावन बंजर भूमि को उर्वर बनाता है और इस प्रकार सभ्यता के क्षेत्र का सृजन करता है। किन्तु इस नियम के अनुसार यह क्यों मान लिया जाय कि सभ्यता केवल मिसर की नील नदी या मेसोपोटामिया की टाइग्रिस या इउफ्रेटिस नदी के जलप्रवाह का अनुगमन करके ही आविर्भूत हुई थी, अन्य किसी देश की नदी के जलप्रवाह का अनुगमन करके नहीं। कुछ समय तक पाश्चात्य पुरातत्त्ववेत्ताओं की ऐसी ही धारणा थी। किन्तु उनकी यह धारणा अब निर्मूल सिद्ध हो चुकी है। सिन्ध-प्रदेश की मरुभूमि में, पंजाब के प्राचीन शहर 'हरप्पा' और सिन्ध के 'मोहं-जो-दड़ो' में, पृथ्वी के नीचे से, खुदाई में सभ्यता के जो निदर्शन प्राप्त हुए हैं, उनपर विचार करने के बाद देशी-विदेशी विद्वानों ने निर्भ्रान्त रूप में यह निष्कर्ष निकाला है कि सभ्यता का सर्वप्रथम अरुणोदय भारतवर्ष में ही हुआ था। इसलिए यह बात निश्चित रूप में कही जा सकती है कि भारतीय सभ्यता किसी भी अन्य देश की सभ्यता से कम प्राचीन नहीं है। ऐतिहासिकों का यह दुर्भाग्य है कि भारतीय सभ्यता के प्रतिष्ठापकों ने उसकी तिथि, काल आदि के संबंध में कुछ लिखा नहीं है। इस संबंध में कोई प्रमाण भी वे

नहीं छोड़ गये हैं। अनन्त की ओर विशेष दृष्टि होने के कारण काल की महिमा के प्रति वे उदासीन बने रहे। वेद से लेकर गीता, भागवत आदि तक जितने ग्रन्थ हैं उनमें से किसी में भी न तो काल का कोई निर्देश किया गया है और न उनके रचयिताओं ने अपने संबंध में कुछ लिखा है। यही कारण है कि भारतीय इतिहास को काल के अनुसार क्रमबद्ध करने में ऐतिहासिकों को दुर्ल्लङ्घ्य बाधाओं का सामना करना पड़ता है। यत्र-तत्र बिखरे हुए छिन्न-भिन्न सूत्रों से इतिहास की शृङ्खला जोड़नी पड़ती है।

मोहं-जो-दड़ो और हरप्पा में प्राचीन सभ्यता के जो सब चिह्न मिले हैं उनसे भारतीय इतिहास पर नूतन रूप में आलोक-संपात हुआ है। किन्तु इन सब चिह्नों के आधार पर भी इस सभ्यता का ठीक-ठीक काल-निर्णय करना पहले की तरह ही कठिन बना हुआ है। हाँ, प्राचीन काल में भारतवर्ष का संबंध जिन देशों के साथ था उन देशों में ऐसे प्रमाण अवश्य मिले हैं जिनसे भारतीय इतिहास का पुनरुद्धार अनेक स्थलों में संभव हुआ है। 'मोहं-जो-दड़ो' की खुदाई में जमीन के नीचे से जो सब उपकरण प्राप्त हुए हैं उनके संबंध में 'सर जॉन मार्शल' ने एक प्रामाणिक पुस्तक लिखी है। भारतीय इतिहास के निर्माण में इस पुस्तक से विशेष सहायता मिलती है। कुछ समय पूर्व अमेरिका से पुरातत्त्ववेत्ताओं का एक दल ईराक गया हुआ था। इस दल ने बगदाद के निकट टेल-अशमार में खुदाई का काम शुरू किया। इस खुदाई में जमीन के नीचे से बहुत-सी पुरानी चीजें मिलीं जिनमें एक मुद्रा भी थी। इस मुद्रा के ऊपर एक राजा का नाम उत्कीर्ण था जिसके समय का अनुमान ई०-पू० २५०० वर्ष किया गया है। इस मुद्रा के साथ एक और मुद्रा मिली जिसपर कई जन्तुओं के चित्र अंकित थे। ये सब जन्तु बेबिलन में नहीं पाये जाते; ये सब भारतवर्ष के ही जन्तु हैं। इससे इस मुद्रा का भारतीय होना सिद्ध होता है। मुद्रा पर हाथी और गैंड़ा के चित्र अंकित हैं। उस युग में भारतवर्ष का आदान-प्रदान प्राचीन सभ्य देशों के साथ हुआ करता था। उसी समय यह मुद्रा भारत से टेल-अशमार पहुँची होगी। इस तरह की और भी कई चीजें वहाँ खुदाई में निकली हैं। इधर मोहं-जो-दड़ो में भी खुदाई के समय मध्यवर्त्ती स्तर में इस तरह की मुद्राएँ प्राप्त हुई हैं जिनसे उस स्तर का समय ईसवी सन् से २५०० साल पूर्व असन्दिग्ध रूप में प्रमाणित होता है। मोहं-जो-दड़ो की सभ्यता का आरम्भ इससे कम-से-कम एक हजार वर्ष पूर्व हुआ होगा, ऐसा पुरातत्त्ववेत्ताओं का अनुमान है। वहाँ जमीन के अंदर चालीस फुट से भी नीचे नगर-निर्माण का पता चला है और सभ्यता के निदर्शन-स्वरूप कितनी ही वस्तुएँ प्राप्त हुई हैं। इन सब वस्तुओं का विभाजन करके पुरातत्त्व-वेत्ता इस परिणाम पर पहुँचे हैं कि वहाँ भूगर्भ के नीचे स्तर-स्तर में कुल सात नगर निर्मित हुए थे और इस प्रकार वहाँ सात सभ्यताओं के—जो भिन्न-भिन्न काल में विकसित हुई थीं—निदर्शन-चिह्न विद्यमान हैं। इससे यह सहज ही अनुमान किया जा सकता है कि भारतीय सभ्यता का आदि-काल ईसवी सन् से कितना पीछे, अर्थात् कम-से-कम चार हजार वर्ष पूर्व तो अवश्य ही, चला जाता है। अन्य क्षेत्रों में जो वैज्ञानिक अनुसंधान हुए हैं उनसे भी पुरातत्त्व-वेत्ता एवं विशेषज्ञ विद्वानों ने यह निष्कर्ष निकाला

है कि भारतवर्ष केवल सभ्यता की ही आदि-लीला-भूमि नहीं है, बल्कि मनुष्य का उद्भव भी सर्वप्रथम भारत के ही हिमाचल-प्रदेश में हुआ था।

डारविन के विकासवाद के सिद्धान्तानुसार मनुष्य का पूर्व-पुरुष वानर-जाति का ही एक जीव था। पृथ्वी के क्रमविकास की अवस्था में भारत के उत्तर-भाग में एक महासागर लहरा रहा था। उस विशाल जलराशि से ही हिमालय-पर्वत का अभ्युत्थान हुआ। उस समय वानर-जाति के जीव हिमालय-प्रदेश के वनों में वृक्षों पर वास करते थे। कुछ समय के बाद जब पृथ्वी की उष्णता कम हो गई और हिमालय का घोर शीत इन वनों के ऊपर पड़ने लगा, तब इस प्रदेश के समस्त वन, शीत के मारे ठिठुरकर, नष्ट हो गये। अब वानर-जाति के जीवों को समतल भूमि का आश्रय ग्रहण करना पड़ा। जीवन-रक्षा के लिए उनका संग्राम नये रूप में आरम्भ हुआ। वृक्ष की शाखाओं पर विचरण करने के बदले उन्हें समतल भूमि पर विचरण करना पड़ता था, जिससे कालक्रम से उनके दो पाँव दो हाथ में परिणत हो गये और इस प्रकार चतुष्पद वानर से द्विपद मनुष्य का प्रथम आविर्भाव हुआ। इस प्रकार हिमालय-प्रदेश ही सर्वप्रथम मनुष्य का वासस्थान बना और यहीं से मानव-सभ्यता का प्रकाश दिग्दिगन्त में विकीर्ण हुआ।

भारतवर्ष ही मानव-जाति की आदि-वासभूमि और मानव-सभ्यता का लीला-क्षेत्र है, इसका एक और प्रमाण एक श्रेणी के वैज्ञानिकों के अनुसन्धान द्वारा प्राप्त हुआ है। इस श्रेणी के वैज्ञानिक मानव-सभ्यता की उत्पत्ति पर विचार करते समय कई प्रकार के उद्भिदों की उत्पत्ति के जन्मस्थान का पता लगाते हैं और इस सूत्र से ही मानव-सभ्यता के स्थान एवं काल का निर्णय करते हैं। रूस के वैज्ञानिकों ने इस दिशा में विशेष गवेषणा की है। इन वैज्ञानिकों का कहना है कि अबतक जितनी प्रमुख मानव-सभ्यताएँ विकसित हुई हैं उनमें प्रत्येक के साथ कृषिकार्य और किसी विशेष उद्भिद् का संबंध है। प्रत्येक सभ्यता अपनी भूमि से प्राणरस ग्रहण करके पनपती और फूलती-फलती है। और, उसके इस प्रकार पनपने और फूलने-फलने में वहाँ के उद्भिद्-विशेष का महत्त्वपूर्ण योग होता है। यूरोप की सभ्यता का संबंध गेहूँ के साथ, अमेरिका का मक्का या भुट्टा ( Maize ) के साथ और चीन तथा दक्षिण भारत का जौ, धान आदि के साथ रहा है। इन सब अन्नों को लेकर ही एक-एक देश की सभ्यता गठित एवं विकसित हुई है। इनमें गेहूँ सबसे बढ़कर स्वास्थ्यवर्द्धक एवं बलकारक है तथा सब अन्नों में श्रेष्ठ है, यह खाद्यविज्ञान के आधुनिक विशेषज्ञों ने भी एकमत हो स्वीकार किया है। गेहूँ का उत्पत्ति-स्थान कौन-सा देश है, इसका पता भी वैज्ञानिकों ने लगाया है। उनके अनुसन्धानों का परिणाम यह निकला है कि गेहूँ की खेती सबसे पहले अफगानिस्तान और पंचनद-प्रदेश ( पंजाब ) की उच्च भूमि में की गई थी और वहीं यह पैदा हुआ था। जिस युग की यह बात है उस युग में अफगानिस्तान भारतीय साम्राज्य का ही एक अंग था। इस प्रकार मनुष्य के सर्वश्रेष्ठ खाद्य 'गेहूँ' का सर्वप्रथम आविष्कार भारतवर्ष में हुआ। इस तथ्य से भी यह प्रमाणित हो जाता है कि मानव-सभ्यता की आदि लीला-भूमि भारतवर्ष ही है।

भारतीय सभ्यता एवं संस्कृति का इतिहास वैदिक युग से लेकर अबतक पाँच हजार वर्षों के ऐतिहासिक तथ्य के रूप में पाया जाता है। आज से पाँच हजार वर्ष पूर्व हमारे पूर्वजों ने सप्त-सिन्धु के तट-प्रदेश में जिस जाति की नींव डाली थी उस जाति का संस्कृतिगत नाम 'आर्य' और देशगत नाम 'सिन्धु' था, जो आगे चलकर 'हिन्दू' नाम से अभिहित होने लगा। विदेशियों द्वारा उसका यह नामकरण हुआ। कहते हैं कि 'सिन्धु' नदी के तट-प्रदेश में अब भी 'सिन्धु' नाम की एक जाति पाई जाती है। यहाँ से आर्य लोग गंगा-गोदावरी आदि नदियों और विन्ध्य-पर्वत-श्रेणी को पार करके दक्षिण, पूर्व और पश्चिम में फैल गये तथा क्रमशः राज्य भी स्थापित किये। सिन्धु से पूर्व-सागर और हिमालय से दक्षिण-सागर तक समस्त भू-भाग को विजित करके उन्होंने अपनी सभ्यता एवं संस्कृति का विस्तार किया। इस विजयाभियान में जो सब अनार्य-जातियाँ उनके संपर्क में आईं उनका ध्वंस न करके उन्हें भी आर्य-सभ्यता एवं आर्य-संस्कृति के रंग में रँग दिया। आर्य्य एवं अनार्य्य सभ्यताओं का यह सम्मिश्रण परस्पर के आदान-प्रदान तथा समन्वय-साधन द्वारा हुआ, न कि अत्याचार किंवा बलात्कार द्वारा। समग्र जाति को एक साधारण धर्म, साधारण भाषा और साधारण संस्कृति की दीक्षा देकर, एक पवित्र महादेश के आधार पर संहत करने के लिए, केवल राजनीति ही नहीं, धर्म का भी सहारा लिया गया। देश के विभिन्न स्थानों में तीर्थस्थान, पुण्य-सलिला सरिताएँ, पर्व-त्योहार तथा भारत की चतुःसीमाओं पर अवस्थित 'चार धाम' इसके उदाहरण हैं। इस प्रकार समग्र जाति को एक सांस्कृतिक सूत्र में दृढ़तापूर्वक आबद्ध करने की जो चेष्टा की गई थी उसके फलस्वरूप शताब्दियों तक यह जाति गर्वोन्नत एवं शक्तिशाली बनी रही। पौराणिक युग के बाद ऐतिहासिक युग में भी—मौर्य्य चन्द्रगुप्त, द्वितीय चन्द्रगुप्त, विक्रमादित्य, हर्षवर्द्धन, पुलकेशी आदि सम्राटों के समय में—हम एक महाजाति गठित करने और समग्र जाति के अन्दर एक जातिगत एवं संस्कृतिगत एकत्व-बोध तथा राजनीतिक चेतना जागरित करने का प्रयास पाते हैं। अपनी इस समष्टिगत राजनीतिक चेतना के बल पर ही हिन्दू-जाति ने शक, हूण आदि विदेशी बर्बरों को परास्त करके जाति के रूप में आत्मरक्षा की थी। समग्र जाति में एक ही जाति एवं एक ही संस्कृति के आधार पर जबतक अखण्ड जातीयता की चेतना जाग्रत एवं सजीव बनी रही, तबतक जाति का बलवीर्य्य एवं पराक्रम अक्षुण्ण बना रहा और एक विराट शक्तिशाली संघबद्ध महाजाति के रूप में यह संसार की अन्यान्य जातियों की दृष्टि में दुर्द्धर्ष बनी रही। जिस दिन से जाति में यह एकत्व-बोध क्षीण होने लगा, सारा देश खण्ड-खण्ड में विभाजित हो गया और एक खण्ड के साथ दूसरे खण्ड का ममत्व-बन्धन शिथिल पड़ गया, उसी दिन से जाति हतश्री हो गई और परस्पर के ईर्ष्या-द्वेष एवं वैर-विरोध में संलग्न होकर इसने अपने विध्वंस का पथ आप प्रशस्त कर लिया।

शताब्दियों के बाद हमारी यह भारतीय जाति—जिसमें विभिन्न-धर्मावलम्बी एवं विभिन्न-भाषाभाषी सम्प्रदायों का सन्निवेश है—पराधीनता-पाश से मुक्त होकर स्वाधीन एवं आत्म-प्रतिष्ठ हुई है। प्राचीन युग की अपेक्षा आज हमें ऐसे कितने ही साधन सुलभ

हैं, जिनके द्वारा हम समग्र भारतीय जाति को एक अखण्ड राष्ट्रीयता के सूत्र में आबद्ध कर सकते हैं। तो फिर, क्यों न हम एक राष्ट्रभाषा और एक संस्कृति के आधार पर एक भारतीय महाजाति के गठन का पुण्य प्रयास आरम्भ कर दें? हमारी यह भारतीय जाति पहले की अपेक्षा भी अधिक ज्ञान-गुण-सम्पन्न एवं शक्तिशाली बने, उसकी सभ्यता-संस्कृति का देश-विदेशों में प्रचार एवं प्रसार हो, और वह विश्व-सभ्यता के निर्माण एवं विश्व-मानव के कल्याण में अपना समुचित भाग ग्रहण करे, यह महत्त्वाकांक्षा आज प्रत्येक भारतीय के हृदय में उद्दीपित होनी चाहिए। आइए, अखण्ड राष्ट्रीयता के इस महदानुष्ठान का आरम्भ हम इस वैदिक मंत्र से करें—"संगच्छध्वम् संवदध्वम् सं वो मनांसि जायत।"

---

# सरलता की मूर्त्ति

सौभाग्यवती प्रकाशवती सिन्हा 'विशारद'; प्रधानाध्यापिका,
कस्तूर-बा-गान्धी-कन्या-पाठशाला, वर्धा

'मुकदमा लड़ने से क्या फायदा, आपलोग तो आखिर भाई-भाई ही हैं, और भाई-भाई के बीच भला लड़ाई करने से क्या लाभ? कचहरी जाने से परेशानी के सिवा और क्या मिल सकता है? कचहरी को भूल जाइए, आपस में मेल से रहें; घर में ही झगड़ा निपटा लें।'—ये शब्द एक बड़े वकील ने एक ऐसे व्यक्ति से कहे, जो उन्हें अपना वकील बनाने आया था।

वह व्यक्ति एक नामी वकील के पास इस आशा से आया था कि हमारी ओर से ये वकालत करेंगे तो हम अवश्य ही मुकदमा जीत जायँगे। पर उसे बड़ी निराशा हुई। वह लौटा और राह में अपने साथियों से कहने लगा—'यह वकील तो बड़ा खराब निकला, धर्म का उपदेश देने लगा!'

कुछ साथियों ने उसकी इस बात का समर्थन किया; किन्तु एक ने कहा—'नहीं भाई, यही वकील आगे महात्मा होगा—महात्मा! अन्य वकील लोग तो कभी ऐसी बात नहीं कहेंगे, सदा रुपये ऐंठने के फेर में ही रहेंगे। लोग कचहरी न जाकर झगड़ा आपस में ही निपटा लें, यह तो कोई वकील नहीं कहेगा, और कहेगा भी तो क्यों? ऐसा करने से तो उसकी वकालत नहीं चलेगी, उसे फीस नहीं मिलेगी। रुपये के लिए ही तो सब वकील कचहरी आते हैं?'

उन्हीं में से एक दूसरा बोल उठा—'हाँ भाई, इस वकील में तो कुछ अध्यात्म-ज्ञान है, तभी तो रुपये ऐंठने के ढंग को बुरा समझता है तथा न्याय का मार्ग बतलाता है। चलो, कचहरी न जाकर हमलोग आपस में मेल करने की कोशिश करेंगे।'

यह उस समय की बात है, जब बिहार को बंगाल से अलग हुए कुछ ही दिन हुए थे। इस वकील की वकालत खूब चमकी हुई थी। शायद उस समय इस वकील की उम्र ३०-३५ वर्ष की रही होगी। आज वही वकील अपने प्रान्त का सबसे बड़ा नेता है; इतना ही क्यों,

समस्त भारत का श्रद्धास्पद जननायक है, सभी उसके आगे झुकते हैं, लोग उसका नाम न लेकर 'बाबूजी' कहने में ही अपना गौरव समझते हैं, सारे देश में उसकी ख्याति है, सर्वत्र उसका सम्मान है; उसके त्याग-तप के कारण ही राष्ट्र ने उसे दो बार राष्ट्रपति के आसन पर बिठाकर अपना सौभाग्य माना।

राजेन्द्र बाबू अपने प्रान्त के तो बे-ताज के बादशाह हैं; पर वेष है उनका अति साधारण किसान-जैसा, श्वेतवस्त्र-धारी संन्यासी-जैसा। कोई भी व्यक्ति, जिसने 'बाबू' को पहले न देखा हो, या जिसका उनसे विशेष परिचय न हो, कभी उनकी वेश-भूषा और बोलचाल तथा रहन-सहन की सरलता देख विश्वास नहीं कर सकता कि यही डॉ० राजेन्द्रप्रसादजी हैं, जिनकी प्रसिद्धि और प्रतिष्ठा समस्त भारतवर्ष में है, और नेताओं में जिनका आसन पूज्य 'बापू' के बाद है।

राजेन्द्र बाबू ने स्वर्गीय गोखले और विश्ववन्द्य 'बापू' के सम्पर्क में आकर त्याग, तपस्या और सरलता का मार्ग ही अपने लिए चुना है, और आज तक संन्यास धारण किये, भारतमाता की गुलामी को दूर करने के लिए, अपना तन-मन-धन न्योछावर कर रहे हैं। उनके विषय में यह कहना अतिशयोक्ति-पूर्ण न होगा कि उनसे देश के सभी दल प्रसन्न हैं और सब उनको अपना हितचिन्तक समझकर उनसे पूर्ण सहयोग प्राप्त करने को सदैव उत्सुक रहते हैं। पक्षपात तो उनमें नाममात्र को भी नहीं है। वे अपने प्रान्त के गान्धी कहे जाते हैं। राजा-महाराजा, जमींदार, किसान, मजदूर और सभी दलों के लोग उन्हें इज्जत की निगाह से देखते हैं तथा उनकी आज्ञा मानना अपना परम सौभाग्य समझते हैं।

आजकल वर्धा भारत के बड़े-बड़े लीडरों का केन्द्र-स्थान-सा बन गया है। यहाँ राजेन्द्र बाबू से जो व्यक्ति चाहे—वह भले ही अति साधारण व्यक्ति हो—बिना परिचय-पत्रक ( Interview Card ) दिये ही, मिल सकता है। जो व्यक्ति जिस श्रेणी या योग्यता का होता है, 'बाबू' उससे उसी ढंग की बातचीत करते हैं। 'बाबू' से बातें करते समय बालक, वृद्ध तथा युवा यही अनुभव करते हैं कि 'बाबू' हमारी ही अवस्था और विचार वाले हैं। वे अति साधारण घरेलू बातें भी परिचित लोगों से पूछना नहीं भूलते। उनसे बातें करते समय इस बात का मान भी नहीं होता कि हम किसी ऐसे व्यक्ति से बातें कर रहे हैं जो देश का एक बड़ा भारी नेता तथा प्रत्येक विषय का प्रकाण्ड विद्वान् है। मालूम यह होता है कि हम अपने किसी परम हितचिन्तक सहृदय स्वजन से बातें कर रहे हैं—न कि एक देशरत्न से। प्रायः बड़े लोग साधारण व्यक्तियों से बहुत कम परिचय रखते हैं—उनके लिए यह सम्भव भी नहीं; किन्तु 'बाबू' इसके अपवाद-स्वरूप हैं। जो एक बार भी उनसे मिला उसे वे कभी नहीं भूलते।

उनकी सहृदयता के विषय में मुझे एक घटना याद आ रही है। एक युवक, जो बिहार-चर्खा-संघ में कार्य करता था, अपने घरवालों की चिन्ता नहीं करता था। उसके परिवारवालों ने 'बाबू' को पत्र लिखा कि वह घर की फिक्र नहीं रखता। इसपर 'बाबू' ने उसे एक सभा में खोजवाया जहाँ वे खुद सभापतित्व करने गये थे और उससे कहा कि तुम्हारे भाई का पत्र आया है—तुम घर की ओर ध्यान क्यों नहीं देते, और यह भी कहा

कि युवक होकर इतना अवश्य कमाओ कि अपनी आवश्यकता की पूर्त्ति कर घर भी कुछ भेज सको। सचमुच 'बाबू' अपने छोटे-से-छोटे और साधारण परिचित व्यक्ति की भी वैसी ही चिन्ता रखते हैं, जैसी एक घनिष्ठ व्यक्ति या अपने परिवार की। मुझे एक बार ऐसा प्रसंग देखने का सौभाग्य प्राप्त हुआ है कि राष्ट्रीय कार्य में व्यस्त रहते हुए भी 'बाबू' ने अपने एक परिचित साधारण व्यक्ति का पूरा ध्यान रक्खा, जो बीमार था। न केवल ध्यान, बल्कि स्वयं प्रतिदिन उसके पास जाकर सेवा-शुश्रूषा की उचित व्यवस्था करते रहे। साधारण व्यक्तियों की चिन्ता और पीड़ा को भी अपनी चिन्ता और पीड़ा बना लेना तथा उनके लिए परेशानी उठाना 'बाबू' की प्रकृति की एक विशेषता है। तात्पर्य यह कि 'बाबू' में बड़प्पन की शान तो छूकर भी नहीं है। उनके जीवन में अति साधारण जनों के सम्पर्क की अनेक ऐसी घटनाएँ घटित हुई हैं, जो किसी महान् पुरुष के जीवन में प्रायः कम ही मिलेंगी।

बिहार-प्रान्त के गान्धी को सभी लोग अपना हितैषी समझकर दुख-दर्द सुनाने में जरा भी आगा-पीछा नहीं सोचते। उनलोगों का विश्वास रहता है कि हमारे दैनिक जीवन की साधारण बातों को भी 'बाबू' उतना ही महत्त्व देते हैं जितना देश की किसी समस्या को। 'बाबू' प्रायः साधारण पत्रों के भी समुचित उत्तर देते हैं। लोग अपने जीवन की अनेक समस्याओं को 'बाबू' के सम्मुख पत्र द्वारा या स्वयमेव उपस्थित करते हैं। 'बाबू' अन्य बड़े लोगों की भाँति गरीबों की करुण पुकार को यों ही नहीं टाल देते, अपितु प्रार्थियों के योगक्षेम का समुचित प्रबन्ध भी कर देते हैं या दूसरों से करा देते हैं।

एक बार इन पंक्तियों की लेखिका के एक परिचित सज्जन ने 'बाबू' को एक साधारण कार्य में व्यस्त देखकर कहा—"आप महत्त्वपूर्ण कार्य की ओर ही ध्यान दें, अन्यथा आपको बड़ी परेशानी होगी। इन छोटे-छोटे कार्यों में अपना अमूल्य समय नष्ट न करें।" इसपर 'बाबू' ने क्या ही हृदयस्पर्शी उत्तर दिया—"कोई मेरे पास किसी आशा से ही तो आता है, यदि मेरे दो शब्द लिख देने या कहने से उसका भला होता है तो मुझे उतना काम अवश्य ही करना चाहिए। मैं किसी को निराश करना नहीं चाहता।"

मुझे कई बार अपने परिवार की ओर से या खुद अपनी ओर से उनको पत्र लिखने का सौभाग्य प्राप्त हुआ। सबका उत्तर उन्होंने स्वयं दिया। उनके पत्र के शब्दों में अपनापन और ममत्व भरा होता है।

प्रायः देश के महान् नेता केवल राजनीतिक समस्या को ही सुलझाने में लगे रहते हैं, और सच तो यह है कि वे सब समस्याओं को सुलझा भी कैसे सकते हैं; किन्तु 'बाबू' की प्रतिभा सर्वतोमुखी है। वे राजनीतिक जगत् के प्राण तो हैं ही, सामाजिक और धार्मिक तथा साहित्यिक समस्याओं के समाधान में भी उनका काफी समय लग जाता है। ऐसी बहुमुखी कार्यक्षमता कहीं किसी में नहीं दीखती—सिवा 'बापू' के। उन्हें कांग्रेस के मंच पर जो श्रेष्ठता प्राप्त है, वही साहित्य-सम्मेलन और गोरक्षा-सम्मेलन के मंच पर भी। उनकी वाणी सबको प्रकाश देती है। भगवान उन्हें दीर्घायु करें।

**वर्धा ( मध्यप्रदेश ), १०-३-४२** ]

# खारवेल का समय

श्रीविजयकान्त मिश्र, एम० ए० ; इतिहास-विभाग, प्रयाग-विश्वविद्यालय

प्राचीन भारत के इतिवृत्त का अनुसंधान करनेवाले इतिहासकारों के सामने यह एक बड़ा जटिल प्रश्न है कि चेदि-वंश के राजा 'खारवेल' किस सदी में राज करते थे। अभी तक इस विषय में हमारे सामने दो मत हैं। पहले मत के अनुसार, जिसे अधिकांश विद्वान ठीक मानते हैं, वे ईसवी-पूर्व दूसरी शताब्दी में हुए थे। दूसरा मत है कि वे ई०-पू० पहली शताब्दी में थे।

डॉक्टर काशीप्रसाद जायसवाल ने ही सबसे पहले विद्वानों की दृष्टि राजा 'खारवेल' की ओर आकृष्ट की। हाथीगुम्फा-शिलालेख की बारहवीं पंक्ति में 'बहसतिमितं' आता है। ऐसा मालूम पड़ता है कि यह 'बृहस्पतिमित्र' का अपभ्रंश हो। 'बृहस्पति' और 'पुष्य' एक ही नक्षत्र के नाम होने के कारण, जायसवाल साहब 'पुष्यमित्र' का ही, जो शुङ्ग-वंश का पहला राजा था, दूसरा नाम 'बृहस्पतिमित्र' बतलाते हैं। ये अपने मत की पुष्टि करने के लिए लेख की सोलहवीं पंक्ति को इस प्रकार पढ़ते हैं—'पानम तरिय सठे वससते रज मूरीय काले वच्छिन्ने'। इस पंक्ति से ये सिद्ध करते हैं कि १६५ मौर्यकाल उनका समय था। यदि हम मान लें कि ३२२ ई०-पू० में मौर्य-वंश की नींव पड़ी और उसी समय से मौर्यकाल का भी आरम्भ हुआ, तो ३२२-१६५ = १५७ ई०-पू० 'खारवेल' का समय निकलता है। यदि यह गणना ठीक है, तो राजा 'खारवेल' बृहस्पतिमित्र उपनाम पुष्यमित्र के समकालीन थे।

हमें यह ज्ञात नहीं है कि चन्द्रगुप्त मौर्य ने कभी कोई संवत् स्थापित किया। उनके वंश के दूसरे राजाओं ने अपने लेखों में कभी उसका प्रयोग नहीं किया। चन्द्रगुप्त के पौत्र अशोक ने तो अपने लेखों में अपने राज्य-शासन-काल का ही प्रयोग किया है। डॉक्टर स्मिथ इस बात को स्वीकार करते हैं कि राजा 'खारवेल' ने पुष्यमित्र को हरा दिया और इसी पुष्यमित्र का दूसरा नाम 'बहसतिमित' था। ब्यूह्लर साहब का भी यही कथन है। स्टेनकोनो साहब ने भी जायसवालजी के मत का समर्थन किया है।[1]

---

१ Acta. Ori. I. 29.

सन् १९१८ ई० में जब जायसवालजी ने अपने मतों को प्रकाशित किया[1] तब उपरि-लिखित विद्वानों ने भी इनके मतों का समर्थन किया।

जिस पंक्ति के आधार पर जायसवाल साहब ने अपने मत की पुष्टि की थी उसका शुद्ध पाठ यह है—'पानतरीय—सत-सहसेहि'। इसका अर्थ लेख के पूर्व लिखे हुए शब्दों के साथ पढ़ने से स्पष्ट होता है कि खारवेल ने अर्हतों के लिए गुफाएँ आदि बनवाने में पाँच लाख मुद्राएँ खर्च कीं। यह वाक्य यहीं समाप्त हो जाता है। इस वाक्य को समझने के लिए आगे के शब्द नहीं लाये जा सकते, जैसा जायसवाल साहब ने पढ़ा है—'राजमोरिय काले वच्छिने', जो असल में 'मुखिय-कल-वोछिनं' ( मुख्यकलावच्छिनं समनीतं ) है। यह एक नये वाक्य का पहला शब्द है और खारवेल की दूसरी कीर्त्ति के विषय में बतलाता है।

उपर्युक्त बातों से यह स्पष्ट हो जाता है कि जायसवाल साहब का यह मत ठीक नहीं है कि खारवेल पुष्यमित्र-शुङ्ग के समकालीन थे। इस बात के लिए हमें अन्य प्रमाणों को देखना होगा।

**पुरातत्त्व-प्रमाण**—लिपि के अनुसार विद्वानों ने प्रायः हाथीगुम्फा-लेख को नानाघाट के लेख के बाद का कहा है। किन्तु इसमें जरा भी सन्देह नहीं कि हेलियोडरस के बेसनगर के लेख बाद का यह है। इससे यह सिद्ध होता है कि यह लेख किसी भी दशा में पहली सदी ई०-पू० से बहुत पहले का नहीं हो सकता। प्रोफेसर आर० पी० चन्द ने यह सिद्ध किया है कि नानाघाट का लेख पहली सदी के प्रथम भाग से पहले का नहीं है। इतना ही नहीं, शिल्पकला-विशारदों का भी यह मत है कि प्रसिद्ध नासिक 'हॉल' पहली सदी के अन्त में बनाया गया था। नानाघाट के लेख के व, प, द तथा च के चिह्नों से यह स्पष्ट होता है कि शुङ्ग अक्षरों का विकास उस समय हो रहा था। अक्षर त्रिकोण आकार के थे। इनसे यह प्रमाणित होता है कि नानाघाट का लेख एक शातकर्णि के समय का और दूसरा उसकी रानी नायनिका के समय का—प्रथम शती ई०-पू० के अन्त का—है। अत: खारवेल का हाथीगुम्फावाला लेख, जो लिपि-विशारदों के अनुसार प्रथम शती ई०-पू० के कुछ पहले का है या नानाघाट के लेख का समकालीन है, प्रथम शताब्दी ई०-पू० का नहीं हो सकता। अगर यह बात ठीक है, तो हाथीगुम्फा का लेख 'पुष्यमित्र' का, जो दूसरी सदी ई०-पू० में राज करता था, समकालीन नहीं हो सकता। 'बहसतिमित' कोई दूसरा व्यक्ति रहा होगा।

भारतीय कला-विशारदों का यह विश्वास है कि मंचिपुरा-गुम्फा की चित्रकला, जिस-पर खारवेल की रानी का एक लेख है, भरहुत की चित्रकला से प्राचीन है। इससे भी हमें यह ज्ञात होता है कि खारवेल दूसरी सदी ई०-पू० में नहीं हुए थे।

यदि हम हाथीगुम्फा के लेख का ध्यानपूर्वक अध्ययन करें, तो निम्नलिखित बातें हमें दीख पड़ेंगी।

लेख की चौथी पंक्ति में हमें मिलता है कि शातकर्णि नामक एक राजा पश्चिम में राज करता था, जिसके ऊपर खारवेल ने चढ़ाई की थी। यह शातकर्णि कौन है? यह वही शातकर्णि है, जो सातवाहन-राजाओं में से तीसरा राजा था तथा नानाघाट के लेखों में जो

१ जर्नल बिहार उड़ीसा रिसर्च सोसाइटी, खंड ४ ( J. B. O. R. S. Vol. IV )

पहली सदी का है। वही सातवाहन-राजाओं का पहला शातकर्णि है। हमें किसी भी ऐसे दूसरे शातकर्णि का हाल नहीं मालूम है, जिसने प्रथम शताब्दी में पश्चिम में राज्य-शासन किया हो तथा जो पुष्यमित्र का समकालीन रहा हो।

यहाँ इस बात पर भी ध्यान देना चाहिए कि साञ्ची-स्तूप नं० १ के एक लेख में यह पाया जाता है कि शातकर्णि के राज्य के समय में एक बहुत बड़ा दान किया गया। यद्यपि इस लेख में कोई तारीख नहीं दी हुई है, तथापि पुरातत्त्ववेत्ताओं का यह मत है कि यह लेख प्रथम शती ई०-पू० का है। इससे यह प्रतिपादित होता है कि पहली सदी में पूर्वी मालवा आन्ध्र-सातवाहनों के हाथ में था। किन्तु हम यह अच्छी तरह जानते हैं कि दूसरी सदी ई०-पू०—पुष्यमित्र-शुङ्ग के समय—में पूर्वी मालवा तथा उसकी राजधानी विदिशा पर शुङ्गों का आधिपत्य था। इससे हम यह कह सकते हैं कि साञ्ची का लेख प्रथम शती ई०-पू० का है।

हाथीगुम्फा-लेख की छठी लाइन में हमें मिलता है—पंचमे च दानी वसे नंद राज-ति-वस-सत-ओ [ घा ] टितं तनसुलिय-वाटा पणाडिं नगरं पवेस [ य ] ति—खारवेल अपने शासन-काल के पाँचवें साल में एक नहर, जो तीन सौ वर्ष पूर्व नन्दराजा की बनाई हुई थी, अपनी राजधानी तक ले आये।

विद्वानों में अब इस बात पर मतभेद नहीं है कि 'तिवसत' का अर्थ तीन सौ साल है। और तो और, डॉक्टर जायसवाल ने स्वयं ही इस बात को माना है; किन्तु वे नन्दराज को 'नन्दिवर्धन' कहते हैं, जिससे पुष्यमित्र और खारवेल दोनों दूसरी सदी ई०-पू० में माने जा सकें। यह विदित है कि 'नन्दिवर्धन' शैशुनाग राजा था; उसे कलिङ्ग से कोई वास्ता नहीं था।

पुराणों में हमें मिलता है कि महापद्मनन्द ने सम्पूर्ण देश को अपने अधिकार में करके सारे क्षत्रियों का नाश कर दिया। अतः हाथीगुम्फा का नन्दराज तो महापद्मनन्द था—न कि नन्दिवर्धन। इतिहास-पाठकों को मालूम है कि नन्दवंश का नाश चन्द्रगुप्त-मौर्य के द्वारा हुआ। ये ३२२ ई०-पू० में राजगद्दी पर बैठे थे। पुराण के अनुसार महापद्मनन्द के बाद उसके आठ लड़के राजगद्दी पर बैठे, जिन्होंने बारह साल राज किया। इसलिए महापद्मनन्द का राज्यकाल ३२२ + १२ = ३३४ ई०-पू० नहीं होगा।

नन्दराज की नहर को खारवेल ने तीन सौ वर्ष बाद बढ़ाया, जो ३४ ई०-पू० में हुआ होगा। राजगद्दी पर खारवेल के पाँच साल बैठने के बाद यह घटना घटी। हाथीगुम्फा के लेख से ज्ञात होता है कि सोलह साल की उम्र में वह युवराज हुआ और चौबीस वर्ष की उम्र में उसका राज्याभिषेक। नन्दराज के तीन सौ साल के बाद, जब वह २९ साल का था तब, उसने नहर को और आगे बढ़ाया। इस प्रकार, उसका जन्म ३४ + २९ = ६३ ई०-पू० में हुआ। पर उसकी मृत्यु कब हुई, यह ठीक ज्ञात नहीं।

---

# श्रद्धावान् राजेन्द्र बाबू

श्री मो० सत्यनारायण; दक्षिणभारत-हिन्दी प्रचार-सभा, मद्रास

लोग अक्सर पूछते हैं कि गांधीजी के बाद देश का नेतृत्व कौन करेंगे—उनकी अहिंसा का क्या होगा—उनके अनुयायियों में कौन-कौन ऐसे व्यक्ति हैं जिन्होंने उनके सिद्धांतों को पूर्णतया अपनाया है और जो देश को उन्हीं की तरह रास्ता दिखा सकते हैं? क्या गांधीजी-जैसे राजनीति-विशारद, सेवा-परायण, अनन्य देशभक्त और विद्वान् पुरुष उनके अनुयायियों में कोई हैं?

इन प्रश्नों के उत्तर में तीन-चार व्यक्तियों के नाम सुनने में आते हैं। उनमें एक जवाहरलालजी हैं जो विद्वान्, देशभक्त, उत्साही और अनुभवी हैं—उन्हें राष्ट्रीय तथा अंतर्राष्ट्रीय राजनीति का अच्छा ज्ञान भी है। लेकिन वे क्रान्तिकारी विचार और युवकोचित साहस रखनेवाले विद्रोही प्रकृति के नेता हैं, अतः गांधीजी के दिखाये अहिंसा-मार्ग पर देश को नहीं चला सकते। दूसरे हैं राजाजी, जो बड़े दक्ष राजनीति-तंत्रज्ञ हैं, उद्भट विद्वान् हैं, चतुर वक्ता हैं, जनता की आवश्यकताओं तथा उनकी मनोगति के मर्मज्ञ हैं, बड़े ही कुशल शासक हैं और संगठक भी, त्याग में भी किसी से कम नहीं, लोकप्रियता की भी उनमें कोई कमी नहीं, महात्माजी के निकटस्थ हैं और 'बापू' के मुख्य अनुयायियों के भी विश्वासपात्र हैं। लेकिन, क्या यह संभव है कि देश निःसंशय होकर राजनीति की बागडोर उनके हाथ में दे? इसमें सबका एकमत होना मुश्किल है। तीसरे व्यक्ति वल्लभभाई पटेल हैं, जो वीर योद्धाओं के सिरमौर हैं, साहस के पुतले हैं, संगठन-कार्य में सर्वश्रेष्ठ हैं—उनके व्यक्तित्व का इतना प्रभाव है कि उनके नाम से विरोधी काँप उठते हैं—राजनीति के दाँव-पेंचों में भी वे राजाजी की बराबरी कर सकते हैं। क्या देश राजनीति का नेतृत्व उनके हाथों में सौंपकर निश्चिन्त रह सकता है? इसमें भी कुछ लोगों को संदेह है।

हाँ, एक राजेन्द्र बाबू भी हैं, जो सीधे-सादे हैं, जिनकी वेश-भूषा और रहन-सहन ग्रामीणों के समान है। वे भोले-भाले हैं और प्रायः बीमार भी रहते हैं। अगर उनके बारे में राय ली जाय कि गांधीजी के बाद राजनीतिक नेतृत्व उनको दिया जा सकता है या नहीं,

तो प्राय: एक स्वर से सभी लोग कहेंगे—'हाँ, अवश्य !' केवल देश की जनता ही यह बात नहीं कहेगी ; बल्कि कांग्रेस तथा अन्य सभी दलों के नेता भी इस चुनाव से पूरे सहमत होंगे। इस चुनाव से सुदूर सिन्ध-प्रान्त से लेकर आसाम तक, कश्मीर से लेकर कन्या-कुमारी तक, सारे प्रांत संतुष्ट होंगे।

राजेन्द्र बाबू एक मामूली किसान-से व्यक्ति हैं। न उनके व्यक्तित्व में तड़क-भड़क है, न उनकी बोली में चिनगारियाँ हैं। न उनकी लेखनी में जोश या आग है, न उनके पास बुद्धि का कोई जादू है और न व्यवहार की कोई माया। उनका नाम न मशहूर साहित्यकारों में है, न किसी विषय के विशेषज्ञों में। उनके पिता कोई बहुत बड़े धनी या विख्यात पुरुष नहीं थे जिससे उनको अपनी नामवरी की पहली सीढ़ियाँ बिना किसी कष्ट के चढ़ने को मिलतीं। फिर भी, क्या बात है कि आज हिन्दुस्तान के इने-गिने दो-तीन नामों में उनका नाम आ गया है ?

बात यह है कि उन्होंने मामूली आदमियों के बीच में रहते हुए देवता के गुण प्राप्त कर लिये हैं। त्याग के मार्ग पर चलते-चलते वे तपस्वी हो गये हैं, आत्म-विजय प्राप्त करते-करते ऋषि बन गये हैं, अपने को एक कर्मठ व्यक्ति बनाते-बनाते आदर्श सेवक बन गये हैं। उन्होंने दृढ़ता तथा निर्दयता के साथ अपने कर्त्तव्य का पालन करते-करते देश के हृदय में स्थायी जगह प्राप्त कर ली है, अपनी बुद्धि को निश्चित सिद्धांतों की कसौटी पर कस-कसकर उसे प्रखर बना लिया है, ऊँचे दर्जे के उसूलों और आदर्शों की सीमा के अंदर अपने मन से कसरत कराकर उसे मुट्ठी में कर लिया है। उनकी निश्चल तपस्या में शारीरिक शक्ति क्षीण पड़ गई है; लेकिन उनकी आत्मा अद्भुत प्रगति कर गई है। उनकी बुद्धि की प्रखरता उनके साथियों को चकित नहीं करती, लेकिन उनमें श्रद्धा अवश्य पैदा करती है। उनके व्यवहार से लोग मुग्ध हो जाते हैं ; क्योंकि उसमें उनके स्वाभाविक तथा उदात्त गुणों की विशेषताएँ झलकती हैं। उनका ज्ञान तथा उनकी कर्मण्यता बेजोड़ है। साथ ही, उनकी विनम्रता भी अनुपम है। वे अपार परिश्रम करते हैं जिसका मूल्य भी अपार रहता है। दस आदमियों का काम वे अकेले कर लेते हैं ; लेकिन कभी थकते नहीं। उनकी सेवा का फल बेशकीमत है; लेकिन वे खुद उससे अपरिचित हैं। कोई ऐसा विषय नहीं जिससे वे अपरिचित हों—चाहे वह अंग्रेजी में हो या हिन्दी में, उर्दू में हो या फारसी में। कोई मजमून लिखने के लिए वे कलम उठाते हैं तो सुन्दर सतरें साहित्यिक भाषा में बनती चली जाती हैं। न उनके विचारों के सिलसिले में त्रुटि रहती है और न उनके शब्दों के चुनाव में सुधार की गुञ्जाइश ही।

ई० १९२७ में उनके दर्शन पहली बार बंगलोर में हुए थे। जुलाई का महीना था। कांग्रेस के सभी नेता, महात्मा गांधी के साथ, कुमार-पार्क में ठहरे हुए थे। महामना मालवीयजी महाराज भी विराजमान थे। विधान का कोई खास मामला था, जिसपर नेताओं के बीच बहस चल रही थी। मुझे भी वहाँ रहने का सौभाग्य प्राप्त था। थोड़ी देर तक बहस होने के बाद श्रीजमनालालजी ने कहा कि श्रीराजेन्द्र बाबू इसपर एक नोट

तैयार करेंगे। उसी वक्त श्रीराजेन्द्र बाबू से परिचय हुआ। उनकी सादगी और भोलापन देखकर मैं हैरान हुआ। मुझे उस समय तक मालूम नहीं था कि उनकी सादगी उनकी उच्च कोटि की संस्कृति की निचोड़ है और उनका भोलापन प्रशांत महासागर-जैसी उनकी मनः-शांति का प्रतीक। उसी समय से उनके निकट संपर्क में आने की मेरी लालसा बढ़ती गई। उनकी सहृदयता के कारण मैं भी अधिक-से-अधिक उनके निकट आकृष्ट हुआ। कुछ ऐसे भी मौके आये जब बीस-पचीस दिन उनके साथ रहकर उनके जीवन के विभिन्न पहलुओं के अध्ययन का अवसर मिला।

वे जितने सादे दीखते हैं, उनका जीवन भी उतना ही सादा है। उनकी आवश्यकताएँ बहुत कम हैं। वे फटे-पुराने कपड़े भी कभी-कभी पहन लेते हैं—इसलिए नहीं कि वे कंजूस हैं, बल्कि इसलिए कि पुराने फटे कपड़े की भी वे कीमत समझते हैं। उनके व्यवहार में एक असाधारण शिष्टता है। चाहे वे किसी विरोधी के संघर्ष में आये हों या किसी मित्र के साथ बातें कर रहे हों—उनकी वाणी में कुछ फर्क नहीं पड़ता। उनको नाराज होते या आवेश में आते विरले ही किसीने देखा हो। चाहे वे राष्ट्रपति की हैसियत से तूफानी दौरे में हों या अपने प्रांत ( बिहार ) के भूकंप-पीड़ित लोगों के बीच ; उनके नियमित जीवन में कोई अंतर नहीं पड़ता। उन्होंने जीवन में कभी किसीके प्रति न कटु वाक्य कहा होगा—न किसी से सुना होगा, या सुना भी हो तो उसका असर उनपर पड़ा न होगा।

उनका आरम्भिक जीवन भी बड़े मार्के का रहा है। जिस जमाने में वे कलकत्ता-युनिवर्सिटी में पढ़ते थे, कलकत्ता-विश्वविद्यालय में पाँच प्रान्त—बंगाल, बिहार, उड़ीसा, आसाम और बर्मा—शामिल थे। तब भी युनिवर्सिटी-भर में वे सर्वप्रथम हुए थे। कहा जाता है कि जब वे एम० ए० पास कर एम० एल० की तैयारी कर रहे थे, उनके दो-एक सहपाठी—जिनकी एम० एल० में सर्वप्रथम होने की आकांक्षा थी—उस साल परीक्षा में नहीं बैठे ; क्योंकि उनका विश्वास था कि राजेन्द्र बाबू अगर परीक्षा में बैठेंगे तो सर्वप्रथम वे ही होंगे।

विश्वविद्यालय छोड़ने के बाद उन्होंने दो-तीन साल तक प्रोफेसरी की। उसके बाद वकालत शुरू की। वकालत की दुनिया के नेता लार्ड सिन्हा, श्रीदेशबंधु चित्तरञ्जन दास, हसन इमाम साहब आदि के साथ उन्हें काम करने का अवसर मिला। उनकी वकालत बहुत कम अरसे में ही खूब चमकी। हजारों रुपये महीने कमाते थे। लेकिन जिस वक्त उन्होंने वकालत छोड़ी, उनके नाम बैंक में पन्द्रह रुपये छः आने थे ! शायद वे वकालत जारी रखते, तो उनको आज इस पेशे के लोगों में पहला स्थान मिलता। लेकिन ईश्वर की कुछ और ही इच्छा थी।

नेता के प्रधान गुणों में कुछ ये भी हैं कि वह केवल सिद्धांतों का विश्लेषण कर रास्ता दिखाना ही नहीं, उस रास्ते पर चलना भी जाने—हुकूमत करना ही नहीं, हुक्म-तामीली भी सीखे—सबके आगे ही न चले, सबको साथ भी ले चले—भाषा और व्यवहार में ही नम्रता न दिखाये, छोटे-से-छोटे लोगों के तथा अपने बीच कोई फर्क न देखे—उच्च

और शिक्षित समाज में जितना उल्लास वह महसूस करे, उतना ही गरीबों और दीन-दुखियों के बीच भी—रात-दिन परिश्रम करे, लेकिन अपने स्वार्थ के लिए फल की अभिलाषा न रखे—साथियों को इकट्ठा करे, लेकिन साथ ही उनका संग कभी न छोड़े—जिनके बीच वह रहे, उनके साथ पारिवारिक भावना निभाये—अपने तथा अपने साथियों के लिए जो सीमाएँ निश्चित करे, उनका कभी न खुद उल्लंघन करे, न साथियों को ही करने दे—जहाँ बौद्धिक प्रकाश से उसका हृदय विकसित हो, वहाँ शुद्ध हृदय के ग्रामीणों के वार्त्तालाप में भी उसे मनोविनोद का अनुभव हो। अगर ये गुण किसी नेता में पाये जाते हैं, तो श्रीराजेन्द्र बाबू में ही।

वे एक श्रद्धालु व्यक्ति हैं। देश के प्रति उनकी जो अगाध श्रद्धा है, वह भक्ति के रूप में परिणत हो गई है। विद्यार्थी-जीवन से ही उनके हृदय में देश-भक्ति का बीज अंकुरित हो गया था। सन् १९१० में महात्मा गोखलेजी के साथ उनकी मुलाकात हुई थी। श्रीगोखलेजी ने लोक-सेवक-संघ में सम्मिलित होने के लिए उनसे आग्रह किया। उन्होंने इस प्रस्ताव को अपने लिए बहुत ही कल्याणकारी माना। लोक-सेवक-संघ में सम्मिलित होने के लिए अपने बड़े भाई से अनुमति माँगी। पर अनुमति मिलने की कुछ आशा न देख उनको बड़ी व्यथा हुई। इसका वर्णन करते हुए उन्होंने एक बार कहा—"इस व्यथा में पचीस दिन मैं न दिन-रात सोया और न खाना ही खाया। सिर्फ घरवालों के डर से खाने का बहाना करता था। मेरे जीवन में यह एक कड़ी परीक्षा थी।"

महात्माजी से चम्पारन में मुलाकात होने के बाद, सन् १९१७ से, उनके जीवन में एक महान् परिवर्तन शुरू हुआ। उन्हें अपनी सेवा-निरति के लिए एक मार्ग दिखाई पड़ा और उन्होंने अपने भविष्य के कर्त्तव्य का दिशा-दर्शन किया। बस, अपने शेष जीवन का कार्य-क्रम निश्चित कर लिया। आन्ध्र-युनिवर्सिटी के विद्यार्थियों की सभा में उन्होंने एक बार भाषण किया था—'महात्मा गांधी का महत्त्व' विषय था। उसी सिलसिले में कहा था—"महात्माजी के संपर्क में आने के बाद मैंने अपने विचारों का मंथन किया है। मैंने अपनी अक्ल के फख्र में कई दफे उनके साथ बौद्धिक दंगल किये। उनके सिद्धांतों तथा विचारों के प्रत्येक अंश को मैंने जाँच-तौलकर देखा है। जहाँ पर मैं सहमत नहीं था, वहाँ मैं अपने रास्ते पर चला। अंत में जब-जब मैं अपने रास्ते पर चला, तब-तब मुझे अपना रास्ता गलत मालूम हुआ और गांधीजी का सही। इसलिए मैं गांधीजी का ही अनुसरण करता हूँ। उनके प्रति मेरी बड़ी श्रद्धा है।"

श्रद्धा सचमुच एक अद्भुत वस्तु है। जिस श्रद्धा के पीछे सतर्कता और सजगता हो, वह असंभव को भी संभव बना सकती है—असाध्य को भी साध्य; मामूली मानव को महान् बना सकती है—मनुष्यत्व से देवत्व प्राप्त करा सकती है। उससे मानसिक, आध्यात्मिक तथा बौद्धिक शक्ति ही नहीं बढ़ती, बल्कि शारीरिक ताकत भी अपने-आप बढ़ती है। श्रद्धा मनुष्य को कर्त्तव्य की ओर आतुर बनाती है—सेवा के लिए चिन्तित बनाये रखती है। यह अद्भुत वस्तु (श्रद्धा) बहुत कम नेताओं में पाई जाती है। वे ही नेता श्रद्धावान् बन सकते हैं जिन्हें प्रत्येक वस्तु में अपना स्वरूप देखने का शौक न हो—

अपने परिश्रम के परिणाम की फिक्र न हो—जो अपने निश्चित मार्ग पर यात्रा करते चले जाते हों, एकनिष्ठ हों तथा एकरत। श्रद्धा ही भक्ति की अंतिम सीढ़ी होती है। जब देशभक्त श्रद्धालु बनते हैं तो वे देश के नेताओं के सिरमौर हो जाते हैं। उन्हीं को देश एक स्वर से अपना नेता मानता है।

राजेन्द्र बाबू देश के नेताओं में सबसे ज्यादा श्रद्धावान् व्यक्ति हैं। आज अगर सारा देश उनके बारे में यह कहे कि महात्मा गांधी के बाद राजनीति की बागडोर उनके ही हाथों में निश्चिन्त होकर सौंपी जा सकती है, तो इसमें आश्चर्य ही क्या है ?

मद्रास, ३०-११-४१ ]

---

# भिखारी

**अध्यापक मदनमोहनप्रसाद वर्मा 'पूर्णेन्दु', साहित्यभूषण**

युग का वह अभिशाप, विश्व का पाप, पन्थ पर खड़ा भिखारी
मटमैले काले अक्षर में नियति-ग्रन्थ पर लिखा भिखारी
कविता का स्वर आज न जाने किन्नरियों में क्यों न बरसता
चुम्बन, वक्ष, कपोलों पर कुछ कह सकने को क्यों न तरसता

जभी चाहता लिखूँ सौध के नूपुर-नर्त्तन रुनुन्-झुनुन् को
फूल-सेज पर भुज-पाशों में बँधी प्रिया के किङ्किणिक्कण को
तभी दृष्टि गिरती, कँप जाता, देख चीखता नग्न भिखारी
कीचड़ से लथपथ दानों को पोंछ खा रहा भग्न भिखारी

भूख-प्यास से जलती काया का उभड़ा प्रतिकार भिखारी
ढोंगी सत्ता के शासन का जलता-सा अंगार भिखारी
देव-सृष्टि के महादम्भ की एक उखड़ती साँस भिखारी
भावी विप्लव की हलचल का क्षीण मात्र आभास भिखारी

आग-लगे महलों के ऊपर क्रुद्ध प्रभंजन-भार भिखारी
भावुकता के स्वप्न-राज्य का ताज-हीन सम्राट् भिखारी
महाप्रलय के ध्वंसराग की भीषण निर्मम तान भिखारी
सम्हल अरे संसार ! विश्व के वैभव का अवसान भिखारी

श्रीराजराजेश्वरी-हाइस्कूल, सूर्यपुरा ( शाहाबाद ); १-११-४३ ]

---

# हिन्दी-कवियों का 'बापू'-दर्शन

प्रोफेसर मुरलीधर श्रीवास्तव, एम० ए०, बी० एल०, साहित्यरत्न,
राजेन्द्र-कालेज, छपरा

हमारी मातृभूमि की मिट्टी ने इस युग में एक ऐसा मानव पैदा किया, जो मानव होकर भी महामानव—नर होकर भी नारायण के रूप में इस धर्मप्राण देश की कोटि-कोटि जनता का एकमात्र आराध्य बना, एवं जिसने इस भौतिकता के युग में—हिंसा, रक्तपात, पशुता और शोषण के संसार में—सत्य और अहिंसा का सन्देश अपने चिरसंघर्षमय जीवन द्वारा उपस्थित किया। वह इसी मिट्टी से उठा और इसी मिट्टी पर पशुता के प्रहार से आहत होकर गिर भी पड़ा। पर इस मिट्टी के पुतले में, मुट्ठी-भर हाड़-मांस के ढाँचे में, कुछ ऐसी दिव्य शक्ति थी कि उसके महाप्रयाण के पश्चात् सम्पूर्ण विश्व ने यह अनुभव किया कि इस मानव का जीवन ही मानवता के लिए चिरकल्याण का संदेश है।

सत्य है, बापू ने अपने जीवन-काल में जो श्रद्धा पाई, जो यश पाया, जो प्रभाव उत्पन्न किया, गत सहस्राब्दी में इस देश में किसी महापुरुष को कर्मक्षेत्र और धर्मक्षेत्र में वह सौभाग्य न हुआ। आसेतु-हिमाचल इस विशाल देश को जिसकी वाणी ने लगभग तीस वर्षों तक जागर्ति का सन्देश दिया—जिसने आत्मगौरव से हीन, तन-मन से क्षीण एवं दीन देश-वासियों में देशात्मबोध जगाया, आत्मविश्वास भरा और देशार्थ जीना सिखलाया—जिसने हमारे राष्ट्रीय जीवन में त्याग और नैतिकता को प्रमुख स्थान दिलाया, उस महान् व्यक्तित्व में यदि देवपूजा और वीरपूजा की भावना की परम्परावाली अवतारवादी हिन्दू-जाति ने देवत्व का प्रतिष्ठापन किया तो आश्चर्य ही क्या ?

'बापू' कर्मवीर के रूप में देश के जीवन में आये, उनके सर्वस्व-त्याग और पवित्र जीवन को देखकर जनता ने 'महात्मा' कहकर उनका अभिनन्दन किया, और संसार के मनीषियों एवं आध्यात्मिक चिन्तकों ने उनके जीवन, वचन और कर्म में वही दिव्य आलोक देखा जो बुद्ध और ईसा के रूप में जगतीतल पर अवतीर्ण हुआ था। धार्मिकों और दार्शनिकों ने उनकी समता बुद्धदेव और महात्मा ईसा से की; पर गांधीजी का जीवन

'कर्मक्षेत्र और धर्मक्षेत्र' एक साथ दोनों ही था। इस दृष्टि से उनके जीवन और महाभारत के कृष्ण के जीवन में बहुत अधिक साम्य है।

भगवान कृष्ण ने ही अपने जीवन में कर्म और धर्म का समन्वय किया था। वे कुशल राजनीतिज्ञ, वीर सेनानी एवं परम दार्शनिक तथा विज्ञानवेत्ता के रूप में अवतीर्ण हुए थे। नवयुग के इस 'मोहन' ने भी अपने जीवन में त्याग को सम्पृक्त कर 'मोह-न' की यथार्थता और 'कर्म'-चन्द में 'कर्म'-योगी की सार्थकता सिद्ध की। उनके जीवन में 'धर्ममय कर्म और कर्ममय धर्म' का विलक्षण मिश्रण था। अपरिग्रह का यह व्रती, निःस्व व्यक्ति, अपने दीन देश के वैभव और गौरव के लिए आमरण लड़ता रहा। देश की मुक्ति को अपनी मुक्ति, जनता को ही जनार्दन तथा दरिद्र को ही नारायण के रूप में पूजनेवाला यह वैष्णव, 'वैष्णव' एवं 'हरिजन' का नया रूप रखने के लिए नवयुग में आया था। वैष्णव वह नहीं, जो आचार-विचार की पाबन्दियों से जकड़ा हो, शुद्धाशुद्धि अथवा स्पृश्यास्पृश्य के पचड़े को महत्त्व देता हो; प्रत्युत वैष्णव वह है—"जो पीर पराई जाने रे; पर-दुःखे उपकार करे छे, मन अभिमान न आने रे।" वह स्वराज्य माँगता था—इसलिए कि उसे रामराज्य बना सके, धर्मराज्य बना सके। वह प्रार्थना भी करता था सबके बीच; क्योंकि प्रभु के आगे उसे अपने लिए कुछ भी निवेदन करना न था—'बहुजन-हिताय, बहुजन-सुखाय' ही उसका जीवन था, उसकी प्रार्थना थी। गांधीजी के मानस का दर्शन हम उनकी निम्नांकित पंक्तियों में करते हैं—

"मुझे संसार के नश्वर वैभव की चाह नहीं है। मैं तो स्वर्ग के साम्राज्य यानी आध्यात्मिक मुक्ति की प्राप्ति का यत्न कर रहा हूँ। मेरे लिए तो अपने देश और मनुष्यमात्र की निरन्तर सेवा करते रहना ही मुक्ति का मार्ग है। प्राणिमात्र को मैं आत्मवत् समझना चाहता हूँ। 'गीता' के शब्दों में, मैं 'समः शत्रौ च मित्रे च' होना चाहता हूँ। अतः मेरी देशभक्ति भी अनन्त शान्ति और स्वतंत्रता के देश की ओर मेरी यात्रा का एक पड़ाव-मात्र है। इससे प्रकट है कि मेरे लिए धर्म से रहित राजनीति की कोई सत्ता नहीं। राजनीति, धर्म का साधनमात्र है। धर्मरहित राजनीति मृत्यु का जाल है; क्योंकि उससे आत्मा का हनन होता है।"[१]

सच तो यह कि जिसके जीवन में स्वदेश के महान् मनीषियों ने—विश्वकवि रवीन्द्रनाथ, दार्शनिक-प्रवर राधाकृष्णन् और योगी अरविन्द ने—प्रकाश देखा; जिसे रोम्याँ-रोलाँ, आइन्स्टाइन, नोगूची आदि महापुरुषों ने श्रद्धाञ्जलि अर्पित की, राजनीति-क्षेत्र के नेताओं ने भी जिसका लोहा माना और लोकप्रियता की दृष्टि से जो इस युग में अभूतपूर्व यश का भागी हुआ, वह इतनी ऊँचाई पर है कि हम धरती के मानव उस उच्च स्तर तक उठने में असमर्थता अनुभव करते हैं। पर हम सामान्य जन जहाँ असमर्थ हैं, वहाँ अंतर में 'अनुभूति की विभूति' धारण करनेवाले कवि उस व्यक्तित्व का दर्शन करने में समर्थ हुए हैं। कवयः किं न पश्यन्ति? अपनी-अपनी दृष्टि-शक्ति के अनुसार कवियों ने गांधी के

१. सी॰ एफ॰ ऐण्डरूज-कृत 'महात्मा गांधी—हिज ओन स्टोरी'।

दर्शन किये हैं। हम भी आज चले हैं गांधी को कवियों की दृष्टि से देखने। अपनी दृष्टि से तो हमने गांधी को देखा ही है, आज हम अन्तर्दृष्टि रखनेवाले वाणी के वरद पुत्रों के साथ चलकर उस युग-पुरुष के दर्शन करें।

वीर पूजा की भावना हर देश, हर काल और हर जाति में पाई जाती है। वीर केवल वही नहीं है जो तोपों के गर्जन में या शस्त्रों के प्रहार के बीच निर्भय मरने की कला जानता हो। वीर वह भी है जो परार्थ जीवन धारण करता हो और समाज तथा राष्ट्र के लिए आत्मोत्सर्ग करने को उद्यत हो तथा तप-त्याग और संघर्ष के बीहड़ पथ पर निःशङ्क बढ़ता हुआ जीने की कला जानता हो।

वीरों की प्रशस्ति और उनके शौर्य-वीर्य के गान के रूप में कवियों ने युद्ध-काव्य रचे, वीर-गाथाएँ रचीं, प्रशस्ति के श्लोक रचे तथा अपनी ओजस्विनी वाणी से वीर-भाव का संचार किया। दिग्विजयी सम्राटों का यशोगान कर, चक्रवर्त्ती राजाओं के प्रताप और विभव के चित्र अंकित कर, कवियों की वाणी पवित्र हुई। पर वीर-रस का आलम्बन केवल युद्ध-वीर ही नहीं, धर्म-वीर और कर्मवीर तथा दान-वीर नायक भी हो सकता है। महान् तेजस्वी पुरुषों के चरित का गान करके ही कवियों की वाणी सफल होती है—हुई भी है। बुद्ध-चरित का गान कर 'अश्वघोष' संस्कृत-साहित्य में अमर हो गया। महाराणा प्रताप और छत्रपति शिवाजी के वीर-चरित को अनेक कवियों ने अपनी रचना का विषय बनाया। 'शिवराज-भूषण' और 'शिवा-बावनी' तथा 'हल्दीघाटी' हिन्दी-साहित्य के वीर-काव्यों में प्रसिद्ध हैं।

गांधीजी के व्यक्तित्व ने भी हिन्दी-कवियों को उसी प्रकार प्रभावित किया है, जिस प्रकार प्राचीन काल में बुद्धदेव और शंकराचार्य, प्रताप और शिवाजी आदि तेजस्वी महा-पुरुषों ने कवियों को आकर्षित किया था। 'बापू' के जीवन पर, उनके जीवन-काल में ही, हिन्दी में हजारों कविताएँ रची गईं। उनके महाप्रस्थान के बाद तो कवियों के हृदय का सोता ही फूट पड़ा। बापू को किस भावुक हृदय ने भावों की भेंट नहीं चढ़ाई? हिन्दी के मूर्द्धन्य कवियों से लेकर नये-से-नये तरुण कवियों तक ने 'बापू' का गुणगान कर अपने मन में शीतलता का अनुभव किया। वीर-पूजा और देवपूजा की भावना, जो इस धर्मप्राण अवतारवादी देश में बद्धमूल है, अपने लिए बापू के रूप में एक आदर्श आलम्बन पाकर धन्य हो गई। कुछ रचनाएँ गांधीजी के जीवन, कर्म और आदर्श को बड़े मार्मिक शब्दों में उपस्थित करती हैं—उनमें से कुछ का आस्वादन पाठकों को कराना ही अभीष्ट है। यही अपने पूज्य नेता राजेन्द्रप्रसादजी का अभिनन्दन है; क्योंकि राजेन्द्र बाबू ही इस देश में 'बापू की जिन्दा तस्वीर' हैं।

हमारी राष्ट्रभाषा 'हिन्दी'—हमारे राष्ट्र की गति, चेतना और स्पन्दन की वाणी है। हिन्दी में सहज राष्ट्रीयता है। राष्ट्रीयता और हिन्दी का अभिन्न सम्बन्ध है। अतः हिन्दी के कवियों ने हिन्द की विश्ववन्द्य विभूति के दर्शन किये, उसके सन्देश के मर्म को पहचाना तथा उसे अपनी भाव-भरी वाणी में प्रचारित भी किया। दक्षिण अफ्रिका में जब कर्मवीर गांधी हिन्दुस्तानी समाज को सरकार की विभेद-नीति के विरुद्ध संगठित कर रहे थे, तब से आज

तक उनकी विविध प्रवृत्तियों और बहुमुखी सेवाओं को काव्य-पट पर आँकने का प्रयास कवियों ने किया। इस प्रकार की सहस्रशः बापू-विषयक कविताओं पर जब मैं भाव-गाम्भीर्य, अन्तर्दृष्टि और कला की दृष्टि से विचार करता हूँ, तब श्रीसुमित्रानन्दन पंत की 'बापू'-शीर्षक प्रसिद्ध रचना ही शीर्ष-स्थानीय जान पड़ती है। पंतजी ने बापू के जीवन-दर्शन को, उनकी सेवाओं को, उनकी आध्यात्मिकता को अपनी वाणी में अत्यन्त प्रभावपूर्ण और सुन्दर रूप में उपस्थित किया है—

तुम मांसहीन, तुम रक्तहीन, हे अस्थिशेष, तुम अस्थिहीन।
तुम शुद्ध बुद्ध आत्मा केवल, हे चिर-पुराण, हे चिर-नवीन!
तुम पूर्ण इकाई जीवन की जिसमें असार भव शून्य लीन
आधार अमर, होगी जिसपर भावी की संस्कृति समासीन।

भव को शून्य एवं बापू को जीवन की पूर्ण इकाई लिखकर—इकाई और शून्य के गणित-सम्बन्ध के आधार पर—कवि ने कितनी गहरी भावना प्रकट की है!

बापू ने चर्खा से सूत कातकर हमारी नग्नता दूर की। कवि ने उसी रूपक को सांस्कृतिक जीवन पर स्थापित किया—

सदियों का दैन्य-तमिस्र-तूम धुन तुमने कात प्रकाश-सूत
हे नग्न! नग्न-पशुता ढक दी बुन नव संस्कृत मनुजत्व पूत!

... ...

उर के चरखे में कात सूक्ष्म युग-युग का विषय-जनित विषाद;
गुञ्जित कर दिया गगन जग का भर तुमने आत्मा का निनाद।
रँग-रँग खद्दर के सूत्रों में नवजीवन आशा स्पृहाऽह्लाद,
मानवी कला के सूत्रधार हर दिया यंत्र-कौशल प्रवाद।

यंत्रों की यंत्रणा में पिसते हुए मानव को नवयुग के इस 'सूत्रधार' ने 'नवजीवन' के लिए 'सूत्र' दिये। शब्दों के चयन की कला देखिए। चर्खे की ध्वनि को 'आत्मा का निनाद' कहना कवि की सूक्ष्म दृष्टि का द्योतक है।

पशु-बल की कारा से जग को दिखलाई आत्मा की विमुक्ति
विद्वेष घृणा से मनुजों को सिखलाई दुर्जय प्रेम-युक्ति।
जडता, हिंसा, स्पर्धा में भर चेतना अहिंसा नम्र ओज,
पशुता का पंकज बना दिया तुमने मानवता का सरोज।

पश्चिम के जडवाद और यंत्रवाद से प्रपीड़ित संसार आज शांत सात्विक जीवन में परित्राण खोज रहा है। ऐसे ही समय बापू का जीवन-दर्शन मानवता के लिए वरदान बनकर आया। आज की जडवादी सभ्यता का 'यंत्रनाद' वस्तुतः संस्कृति का अन्तर्नाद है, मानवता के प्राणों का चीत्कार है—

जड़वाद-जर्जरित जग में तुम अवतरित हुए आत्मा महान!
यंत्राभिभूत युग में करने मानव-जीवन का परित्राण!

बापू ने अभेद का, ऐक्य का, प्रेम का सन्देश सुनाया ; इस नाना-भेद-बहुल समाज में एकत्व स्थापित करना चाहा—वचन से ही नहीं, जीवनचर्या से, कर्म से भी। मन का पर्दा उठाकर जन-मन का उद्धार मानव ने किया—

तुम विश्वमंच पर हुए उदित, बन जग-जीवन के सूत्रधार ;
पट पर पट उठा दिये मन से, कर नर-चरित्र का नवोद्धार।
आत्मा को विषयाधार बना दिशि पल के दृश्यों को सँवार ;
गा-गा 'एकोऽहं बहुस्याम्' हर लिये भेद भव-भीतिभार !
कारा थी संस्कृति-विगत भित्ति बहु-धर्म-जाति-गत रूप-नाम।
बंदी जग-जीवन, भू-विभक्त, विज्ञान-मूढ़ जन प्रकृति-काम ;
आये तुम मुक्त पुरुष ! कहने—'मिथ्या जड़ बंधन, सत्य राम'
'नानृतं जयति, सत्य मा भैः', जय ज्ञान-ज्योति ! तुमको प्रणाम ![1]

पंतजी की वाणी में 'महात्मा' गांधी का सच्चा रूप प्रतिबिम्बित है।

राष्ट्र-भावना की अभिव्यंजना बड़ी मार्मिकता के साथ, सरल भाषा में, श्रीमती सुभद्राकुमारीजी ने बड़ी ओजस्विता से की है, जो बड़ा ही हृदय-स्पर्शी है। सुभद्राजी संकुचित हैं कि जिसका गुणगान रोम्याँ-रोलाँ और महाकवि रवीन्द्र ठाकुर ने किया उसका यश-गीत कैसे गाऊँ !—

कवि गद्गद् हो अपनी-अपनी श्रद्धाञ्जलियाँ भर-भर लाये ;
रोमा-रोलाँ रवि ठाकुर ने उल्लसित गीत यश के गाये।
इस समारोह में रजकण-सी मैं क्या गाऊँ ? कैसे गाऊँ ?
इतनी विभूतियों के सम्मुख घबराती हूँ, कैसे जाऊँ ?

लौह-युग में, जब लोहे के यंत्रों के बीच रहकर मानव लोहा-सा कठोर बन आपस में लोहा बजा रहा है, सुभद्रा गाती हैं—

यह लोहे के युग की महिमा—श्मशान बन गये ग्राम-ग्राम
यह लोहे के युग की क्षमता—मिट गये धरा के धाम-धाम।
इस लौह-यान ने क्या न किया—जीवित ग्रामों को गड़ा दिया
इस लौह-ज्ञान ने क्या न किया—गिरजे से गिरजा लड़ा दिया !

पर इस लोहे के युग का सामना उसने अहिंसा और प्रेम का शस्त्र लेकर किया—

वह कौन ? एक मुट्ठी-भर का अधनंगा-सा बूढ़ा फकीर,
जिसके माथे पर सत्य-तेज जिसकी आँखों में विश्व-पीर।
जिसकी वाणी में शक्ति, भेद जो कुलिश-कपाटों को जाती ;
जिसके अन्तर का प्रेम देख असि-धारा कुण्ठित हो जाती ॥[2]

बापू का लोकव्यापी प्रभाव वर्त्तमान युग का एक महान् आश्चर्य है। उनके जीवन-काल में ही उनका उग्र विरोध हुआ, निन्दा भी हुई ; पर उनका प्रभाव उत्तरोत्तर बढ़ता ही

१ 'बापू के प्रति' से—(पन्त) २ 'लोहे को पानी कर देना'—(सुभद्रा)

गया। महापुरुष का विरोध करनेवाले अनेक होते हैं; पर विरोधों के बीच भी उसका जीवन-रथ प्रगति-पथ पर अग्रसर होता चला जाता है। बापू के व्यापक प्रभाव को बड़े ही चित्रमय ढंग से तरुण कवि श्रीसोहनलाल द्विवेदी ने व्यक्त किया है—

हे कोटि-चरण, हे कोटि-बाहु ! हे कोटि-रूप ! हे कोटि-नाम !
तुम एक मूर्त्ति प्रतिमूर्त्ति कोटि, हे कोटि-मूर्त्ति तुमको प्रणाम !
युग बढ़ा तुम्हारी हँसी देख, युग हटा तुम्हारी भृकुटि देख;
तुम अचल मेखला बन भू की, खींचते काल पर अमिट रेख।
तुम बोल उठे, युग बोल उठा; तुम मौन बने, युग मौन बना;
कुछ कर्म तुम्हारे संचित कर युग-कर्म जगा, युगधर्म तना।

भारत की जनता ने गांधी के पदचिह्नों का अंधभक्ति के साथ अनुगमन किया—

चल पड़े जिधर दो डग मग में, चल पड़े कोटि पग उसी ओर;
पड़ गई जिधर भी एक दृष्टि, गड़ गये कोटि दृग उसी ओर !
जिसके सिर पर निज धरा हाथ, उसके शिर-रक्षक कोटि हाथ;
जिस पर निज मस्तक झुका दिया, झुक गये उसी पर कोटि माथ।

सत्य है, ऐसा ही तेजस्वी व्यक्तित्व था उस महात्मा का। सन् १६२० से सन् १६४८ का युग 'गांधी-युग' के नाम से भारतीय इतिहास में चिरस्मरणीय है। इस युग का छोर अनेक अगली सदियों को समेटेगा।

कँपता असत्य, कँपती मिथ्या, बर्बरता कँपती है थर-थर
कँपते सिंहासन, राजमुकुट कँपते, खिसके आते भू पर

ऐसे युगावतार गांधी को कवि इन शब्दों में सम्बोधित करता है—

युग-परिवर्त्तक ! युग-संस्थापक ! युग-संचालक ! हे युगाधार !
युग-निर्माता ! युग-मूर्त्ति ! तुम्हें युग-युग तक युग का नमस्कार।

श्रीरामकुमार वर्मा ने दो पंक्तियों में बापू के युग-प्रभाव को व्यक्त किया है—

बापू ! तुमको पाकर युग का धन्य हुआ इतिहास !
आज तुम्हारा वर्त्तमान ही है भविष्य की साँस !

बापू के जीवन-दर्शन को युगकवि 'दिनकर' ने भी अपनी कविता में चिरकाल के लिए जीवित कर दिया है। भारत के विभाजन के पूर्व, पाकिस्तान में जब दानवता का जघन्य अत्याचार आरम्भ हुआ, बापू को चतुर्दिक्-व्याप्त हिंसा और ज्वाला तथा रक्तपात के बीच अचल देखकर, युगकवि 'दिनकर' की भावना उमड़ पड़ी। कवि ने 'बापू'* के रूप में 'विराट के चरणों में एक वामन का दिया हुआ क्षुद्र उपहार'—एक गौरवपूर्ण रचना अर्पित की। बापू की नोआखाली-यात्रा की पृष्ठभूमि पर कवि 'दिनकर' ने बापू के जीवन का दर्शन किया। उनकी वह विजय-यात्रा—जो दानवता पर मानवता की विजय

*कविवर 'दिनकर' की प्रसिद्ध पुस्तक का नाम

थी—गांधीवाद के चरम रूप को उपस्थित करती है। कवि ने उस स्थिति का बड़े ओजस्वी शब्दों में चित्र अंकित किया है—

इतिहास आँकता है गाथा, था भरत-भूमि का एक भाग
संयोग, अकारण वहाँ कभी फुङ्कार उठे विकराल नाग
विष की ज्वाला से दह्यमान हो उठा व्यग्र सारा खगोल
मतवाले नाग अशंक चले खोले जिह्वाएँ लोल-लोल
कामार्त्त दानवों के नीचे जगदम्बा काँप उठी थर-थर!
पर, साथ आज ही खड्ग नहीं; पर, साथ आज ही नहीं जहर!
लपटों से लज्जा ढको, कहाँ हो? धधको, धधको घोर अनल!
कब तक ढक पायेंगे इसको रमणी के दो छोटे करतल!
नारी का शील गिरा खण्डित, कौमार्य गिरा लोहू-लुहान;
भगवान भानु जल उठे क्रुद्ध चिग्घार उठा यह आसमान

इस यात्रा में संबल के लिए दो वसन, एक सूखी लकड़ी और अहिंसा के प्रतीक-रूप में पीछे चलनेवाली बकरी ही बापू के पास वर्त्तमान थी। वह दृढ़-संकल्प, अभय, अहिंसा का सेनानी नोआखाली के दुर्गम पथ और सर्प-बहुल भूमि पर निर्द्वन्द्व घूम रहा था। उसकी टेक थी—

बामी बामी पर घूम-घूम मैं तबतक अलख जगाऊँगा
जबतक न हृदय की सीता को तुमसे वापस फिर पाऊँगा
या दे दूँगा मैं प्राण, खमंडल में हो चाहे जो उपाधि
मानवता की जो कब्र वही गांधी की भी होगी समाधि

कवि को बापू की ऊँचाई और अपनी तुच्छता का जब ज्ञान होता है तब वह ऐसा अनुभव करता है कि वह उनकी पूजा करने के योग्य भी नहीं है—

तू कालोदधि का महास्तम्भ, आत्मा के नभ का तुङ्ग केतु,
बापू! तू मर्त्य अमर्त्य स्वर्ग पृथ्वी भू-नभ का महासेतु
तेरा विराट यह रूप कल्पना-पट पर नहीं समाता है
जितना कुछ कहूँ, मगर कहने को शेष बहुत रह जाता है!

सत्य है, बापू के जीवन पर आनेवाले युगों में भी न जाने कितने ही काव्य रचे जायँगे। जबतक वे जीवित रहे, कवियों ने अपनी भाव-कुसुमाञ्जलि अर्पित कर उनकी पूजा की। उनके आकस्मिक निधन के वज्रपात से तो देश का हृदय ही फट गया। शोक और हाहाकार से आकाश और भूतल कम्पित हो उठा। देश की उस मनोदशा का बड़ा ही करुण चित्र कवि 'दिनकर' ने अपनी 'वज्रपात'-शीर्षक कविता में अंकित किया है। बापू की अरथी पर कवि की कल्पना फूट-फूटकर रोई है और उसके शोकोच्छ्वास का बाँध ही टूट पड़ा है—

यह लाश मनुज की नहीं, मनुजता के सौभाग्य विधाता की
बापू की अरथी नहीं, चली यह अरथी भारत-माता की

तप से पवित्र वह देह और वह हँसी अमृत देनेवाली
चालीस कोटि की नौका को वह एक मूर्त्ति खेनेवाली
बापू सचमुच ही गये, निखिल भूमण्डल का श्रृङ्गार गया
बापू सचमुच ही गये, विकल मानवता का आधार गया

कवि ने शोकाकुल होकर जिस आर्त्तता के साथ बापू को लौटने के लिए पुकारा है, वह अत्यन्त मर्मवेधी है—

चालीस कोटि के पिता चले, चालीस कोटि के प्राण चले
चालीस कोटि हतभागों की आशा, भुजबल, अभिमान चले !
यह रूह देश की चली अरे, माँ की आँखों का नूर चला,
दौड़ो, दौड़ो, तज हमें हमारा बापू हमसे दूर चला !
है बीच धार में नाव ! खबर है, प्रलय-वायु के आने की
थी यही घड़ी क्या हाय ! हमारे कर्णधार के जाने की !
दौड़ो, कोई आ कहो, नाव किस्मत की डूबी जाती है
बापू ! लौटो, अंचल पसार भारत-माता गुहराती है।
लौटो, दुखियों के प्राण ! निःस्व के धन ! लौटो, निर्बल के बल !
लौटो, वसुधा के अमृत-कोष ! लौटो, भारत के गंगा-जल !

कवि उस 'प्रेम और अहिंसा की मूर्त्ति' का दर्शन कराता है—

जिसकी विनम्रता के आगे कुण्ठित हो जाती थी कराल—
तलवार, शर्म से सकुचा कर अंगार बर्फ बन जाते थे;
लगते थे पद चाटने सिंह घर के पालतू हरिण-जैसे।

किन्तु ऐसे व्यक्ति पर भी अमानुषिक प्रहार हुआ ! कवि इस शंका का क्या समाधान करे ? जिसने हिंसा की, वह मानव-रूप में दानव है ! क्षुब्ध हृदय कवि की वज्रवाणी में—

लिखता हूँ कुम्भीपाक-नरक के पीव-कुण्ड में कलम बोर
बापू का हत्यारा पापी था कोई हिन्दू ही कठोर !
कायर, नृशंस, कुत्सित, पामर दनुजों में भी अति घृणित दनुज ;
मानव न जिसे पहचान सके, ऐसा जघन्य विकराल मनुज।[1]

बापू के निधन पर कविवर 'सुमन' की कविता ( 'बापू का महाप्रयाण' ) एक अनूठी रचना है। कवि ने बापू के जीवन की गहराई और ऊँचाई में प्रवेश कर भावी पीढ़ियों के उत्तरदायित्व और कर्त्तव्य पर भी समयोचित सुन्दर उद्‌गार व्यक्त किये हैं। 'दिनकर' ने बापू को कूटस्थ पुरुष कहकर याद किया, तो 'सुमन' ने क्षेत्रज्ञ के रूप में उन्हें देखा—

पर, तू इन सबसे भिन्न ज्योति जेताजेता से महीयान
कूटस्थ पुरुष ! तेरा आसन सबसे ऊँचा, सबसे महान !

---

१ 'बापू'—'अघटनघटना, क्या समाधान ?' —( 'दिनकर' )

क्या हार-जीत खोजे कोई उस अद्भुत पुरुष अहन्ता की ;
हो जिसकी संगर-भूमि बिछी गोदी में जगन्नियन्ता की।—('दिनकर')

तुम जो आये थे धरा-बीच युग-धर्म-रूप
श्रद्धा से संचालित काया, आभा अनूप।
क्षेत्रज्ञ, कर गये कर्म-क्षेत्र को चिर पावन
तुम जो निर्भय हँसमुख विनीत
चलते-चलते कर जोड़ सहज
दे गये मृत्यु को नवजीवन !—('सुमन')

दीनों के लिए बापू क्या थे, यह कवि के ही शब्दों में देखें—

वे कहाँ चरण !
जो जहाँ-कहीं सुनते पीडन, दुख-दैन्य-दाह
सुध-बुध खोये दौड़े जाते
विह्वल बाँहों में लिपटाते
थकते न कभी, रुकते न कभी
पी जाते मधु मुस्कानों में जन-जन की व्यथा कराह आह
फेरते हाथ घावों पर सहलाते अंतर
बस स्पर्शमात्र से नव संजीवन देते भर !—

पर बापू के लिए अब रोना क्या ? यदि हम उनके आदर्शों की छाया में चल सकें, तो मानवता के लिए बापू सदा जीवित रहेंगे। हमारा संकल्प यह होना चाहिए—

यह दीपक सत्य-अहिंसा का
पल-भर न कभी बुझने देंगे
जब तलक रक्त की एक बूँद भी
शेष हमारी काया में।

बापू !
हम लेते शपथ तुम्हारे सत्यप्रेममय जीवन की,
अंतिम आहुति के क्षण में बिखरे उष्णरक्तमय चन्दन की
हत्यारे के प्रति क्षमाशील उन्मुक्त हृदय अभिनन्दन की
हम एक आन पर कोटि-कोटि
प्राणों की भेंट चढ़ा देंगे,
सपनों को सत्य बना देंगे।
भाई-भाई न लड़ेंगे अब
बिछुड़ों को गले लगायेंगे
हम अंधकार की छाती पर
नवजीवन-ज्योति जगायेंगे।
बापू का सच्चा स्मारक इस शपथ की पूर्णता में ही है।

'बच्चन' जी ने बापू के निधन पर कई सजीव कविताएँ लिखी हैं। 'भारतीय आत्मा' की रचनाएँ भी मर्मतलस्पर्शिनी हैं। स्थानाभाव से हम अनेक कवियों के हृदयोद्‌गार की बानगी भी न दिखा सके! बापू की भस्म-विभूति का एक-एक कण पाने के लिए देश-विदेश में जो श्रद्धाजन्य उत्साह दीख पड़ा, वह बापू के विश्वबन्धुत्व का अलौकिक निदर्शन है। भारत के प्रत्येक तीर्थ में उनका भस्म-प्रवाह, असंख्य ग्राम-नगर में उनका समाधि-निर्माण आदि अनुपम दृश्य देखकर हम उस महामानव को 'पुरुषोत्तम' कहने के लिए विवश हैं—

मानव तुम नहीं, महामानव, तुम पुरुष नहीं, पुरुषोत्तम हो
बापू! तुम भारत की विभूति, तेरी विभूति पावनतम हो।
तेरी विभूति छूकर कवि की अनुभूति आज भवभूति बने
तेरी यह पावन मूर्त्ति देव! जन-जन के मन की मूर्त्ति बने!

---

# प्रणति

## श्रीतपेशचन्द्र त्रिवेदी

शत-शत प्रणाम मेरे उदार!
तुम मौन तपस्वी निर्विकार
तुम जननी के शृङ्गार-हार
तन-मन-धन-जन-यौवन निसार
तुम आये सुन माँ की पुकार
मेरे उदार! मेरे उदार!!

हे मानवता के अग्रदूत!
हे कर्मवीर! हे तपःपूत!
हे भारत के सच्चे सपूत!
तुमसे ही यह नवयुग प्रसूत
कितने उज्ज्वल उन्नत विचार!
प्रेमावतार तुम हे उदार!!

अंतर में भर अरमान विकल
नयनों में भर करुणा का जल
वाणी जिह्वा में लिये सरल
उपहार प्राण के मृदु शतदल
बस, एक ध्येय—देशोपकार
लेकर तुम आये हे उदार!

जिस ओर तुम्हारे बढ़े चरण
उस ओर चल पड़े अगणित जन
ले-लेकर अपने भाव-सुमन
करने माँ के पद पर अर्पण
बह चली एक पगली बयार
तुम थे जिसके नायक उदार!

तुमने नवजीवन दिया दान
अमृत तज विष का किया पान
भारत का जा पाये न मान
फैले दिगंत में यशोगान
मिट जाय दैन्य-दुख-शोक-भार
यह जीर्ण तरी हो जाय पार

युनाइटेड प्रेस, भागलपुर; ३-१२-४४ ]

---

# हमारे राजेन्द्र बाबू

पंडित मोहनलाल महतो 'वियोगी'

यदि समस्त बिहार का 'स्व' एक जगह एकत्र कर दिया जाय, अच्छा हो कि एक मानवाकृति-साँचे में ढाल दिया जाय, तो मेरा खयाल है कि उस साँचे से जो मानव-मूर्त्ति निकलेगी, वह हमारे राजन्द्र बाबू की ही होगी। यों तो हम पत्रों में अपने राजेन्द्र बाबू को 'देशरत्न', 'देशपूज्य', 'डॉक्टर' आदि सुहावने तथा लुभावने विशेषणों से विभूषित देखते हैं; किन्तु मुझे तो ऐसा लगता है कि 'देशरत्न' आदि उपाधियों से अलंकृत होकर हमारे राजेन्द्र बाबू हमसे दूर हो जाते हैं, उनका पूरा चित्र 'देशरत्न' की जगमगाहट में छिप जाता है—'डॉक्टर' के पांडित्यपूर्ण हुङ्कार में लुप्त हो जाता है। हम तो उस राजेन्द्र बाबू को ही 'राजेन्द्र बाबू' स्वीकार कर सकते हैं जिसे मैंने 'सदाकत-आश्रम' ( पटना ) की एक बड़ी-सी कोठरी में—जिस कोठरी में किताबों से भरी एक बड़ी-सी आलमारी थी—बैठकर चुपचाप लिखते देखा था, गया से पटना जानेवाली गाड़ी के एक डब्बे में बैठकर भोर को मुस्कराते और फल खाते देखा था, और देखा था अपने एक 'कर्नल' मित्र के यहाँ तकिये के सहारे बैठकर बहुत-से बच्चों की कापियों पर हस्ताक्षर करते। सीधा—एकदम पैने तीर की तरह, और गम्भीर—प्रलय के पूर्वाभास की तरह जिस राजेन्द्र बाबू के स्वभावगत गुण हैं, उन्हीं राजेन्द्र बाबू के विषय में कुछ लिखकर आज अपने लेखक-जन्म की सार्थकता सिद्ध करने का मुझे अवसर परमात्मा ने दिया है। जिस ऋषि-कल्प राजेन्द्र की चर्चा मैं कर रहा हूँ वह राजेन्द्र चलता-फिरता बिहार है—अब उसका 'स्व' इतना विशाल हो गया है, इतना महान् हो गया है कि करोड़-करोड़ बिहार-निवासियों से अलग करके न तो उसे देखा जा सकता है और न पहचाना ही जा सकता। जो बिहार को देखना चाहे वह हमारे राजेन्द्र बाबू को देखे; जो बिहार को समझना चाहता है वह उसके राजेन्द्र बाबू को समझने का प्रयत्न करे—बुद्धि की बेईमान आँखों से नहीं, तर्क की छलिया आँखों से नहीं, राजनीति की घातक आँखों से नहीं, साहित्य की लालची आँखों से नहीं—मानवता की पवित्र आँखों से!

राजेन्द्र बाबू के विषय में कुछ भी लिखना कठिन है। मैं जितना सोचता हूँ, जितना गौर करता हूँ, जितना दिमाग को मथता हूँ, उतना ही निराश होता हूँ। राजेन्द्र बाबू इतने साफ, सीधे और हमारे निकट हैं कि कहने-सुनने के योग्य एक भी बात नहीं रह गई। वे पारदर्शी तत्त्वों के बने हुए हैं—कोई रहस्य उनमें निहित नहीं है जिसका उद्‌घाटन लेखक करे; कोई राजनीतिक पैंतरेबाजी उनके पवित्र जीवन में नहीं है जिसका खुलासा लेखक करे और वाहवाही लूटे; कोई सनसनी पैदा करनेवाला बाँकपन उनमें नहीं है जिसका रंगीन भाषा में वर्णन करके पाठकों के शरीर में हम कँपकँपी पैदा कर दें। एक सीधे-सादे, ग्रामीण, सरल और स्नेहपूर्ण मानव के विषय में क्या लिखा जाय, यह सोचता हूँ तो बार-बार कलम रुक जाती है, निब की रोशनाई सूख जाती है—उसे बार-बार दावात में डालता हूँ और फिर सोचना आरंभ करता हूँ। जब-जब मैंने अपने राजेन्द्र बाबू के सम्बन्ध में कुछ लिखने का प्रयत्न किया, यही गम्भीर कठिनाई—जिसे एक छलाँग में पार कर जाना मेरे लिए असंभव है—मेरे सम्मुख उपस्थित हो गई, और मैं अपने-आपसे हार गया, यद्यपि हारने की आदत ही मुझमें नहीं है।

बिहार हिमालय का पड़ोसी प्रान्त है, और निश्चय ही हिमालय किसी दिन धधकते हुए ज्वालामुखी के रूप में होगा, जो आज हिम-स्तूप है। हमारे राजेन्द्र बाबू हिम से ढके हुए वह हिमालय हैं जिसके भीतर ज्वालामुखी आज भी अँगड़ाइयाँ ले रहा है, लेता रहेगा—शायद कभी फूट भी पड़े।

२

कहीं मैंने पढ़ा था—'किसी महापुरुष को उसके कार्यों से पहचानो।' यह वाक्य शायद 'सेंट पॉल' के लिए काम में लाया गया था; क्योंकि मुझे याद है कि कभी मुझे इस महापुरुष की जीवनी बहुत ही प्रभावित करती थी और मैं बार-बार उसे पढ़ा करता था। मैंने यह मान लिया था कि किसी भी महापुरुष को पहचानने के लिए उसके कार्यों को देखना चाहिए। मैं जिन-जिन महापुरुषों के दर्शन कर चुका हूँ उनके कार्यों को भी समझने का मैंने यथामति प्रयत्न किया। स्वर्गीय रामावतार शर्माजी का अगाध पांडित्य, स्वर्गीय जायसवाल साहब की मेधाशक्ति, डाक्टर गंगानाथ झा जी का बहु-विस्तृत ज्ञान तथा संत निहाल सिंह की दिमागी चतुरता से मैं प्रभावित हुआ और ललचाया भी। सामान्य से विशेष बनने की आकांक्षा किसमें नहीं होती? मैंने राजेन्द्र बाबू को भी निकट से देखा। जब मैंने कवि बनकर उन्हें देखा तो मैंने अपने भीतर थकावट का अनुभव किया, लेखक बनकर देखा तो अपने-आपको हारा हुआ पाया, व्यंग्य-चित्रकार बनकर देखा तो हँसी आई; किन्तु उन्हें पहचान न सका। हाँ, जब मैंने बिहारी बनकर देखा तो मुझे ऐसा लगा कि गौतमबुद्ध के बाद इतना सरल और स्पष्ट व्यक्ति राजेन्द्र बाबू के अतिरिक्त दूसरा कोई भी बिहार को प्राप्त नहीं हुआ। भले ही राजेन्द्र बाबू आज भारत के रत्न-कोश के एक मूल्यवान् रत्न माने जायँ, भले ही राजेन्द्र बाबू भारत के बौद्धिक सिरमौरों की अगली पाँत में गिने जायँ, भले ही राजनीति के उतार-चढ़ावों के युग में राजेन्द्र बाबू एक योग्यतम मार्ग-प्रदर्शक गिने जायँ; किन्तु बिहार का बच्चा-बच्चा इन सारे तर्कों और दलीलों की ओर ध्यान नहीं देगा—वह

तो 'अपने' राजेन्द्र बाबू को ही जानता है और युग-युग तक जानता रहेगा। वह अपने इस सुख का त्याग किसी भी मूल्य पर नहीं करेगा।

मैंने 'सदाकत-आश्रम' में देखा है—एक मरियल घोड़ावाला छोटा-सा 'एक्का' खड़ा है, चक्के में लोहे की 'हाल' लगी है जो बहुत ही बेढंगी है; एक्के पर टाट की एक बोरिया बिछी है और राजेन्द्र बाबू उसपर चढ़ने का उपक्रम कर रहे हैं। यह राजेन्द्र बाबू की सादगी नहीं है, राजेन्द्र बाबू का भोलापन नहीं है, राजेन्द्र बाबू की निरभिमानता नहीं है—यह बिहार की सादगी है, भोलापन है, निरभिमानता है। मैं कह चुका हूँ, राजेन्द्र बाबू बिहार हैं—सारा बिहार अपने 'समस्त' के साथ उनके भीतर एकाकार हो गया है। जिस तरह बिहार को समझने के लिए राजेन्द्र बाबू को समझना आवश्यक है, उसी तरह राजेन्द्र बाबू को यदि कोई समझना चाहे तो उसे पहले बिहार को मानवता की आँखों से—अपना रंगीन चश्मा उतारकर—समझना पड़ेगा।

३

'रहीम' का एक दोहा मुझे अपने इस जीवन में कितनी बार रुला चुका है, यह कह नहीं सकता। उस चिर-अमर कवि ने कहा है—

दीनहिं सबको लखत है, दीनहि लखै न कोय।
जो रहीम दीनहिं लखै, दीनबन्धु सम होय॥

सचमुच मुझे दीनता इसीलिए प्यारी है कि दीनबन्धु की दृष्टि कभी-न-कभी अवश्य मुझपर पड़ेगी ही। दीनबन्धु गगन-विचुम्बित प्रासादों को नहीं देखेंगे, वहाँ उनकी कोई जरूरत नहीं है। संसार के जितने अमीर हैं वे 'स्त्री-धन' हैं! लक्ष्मीपति ने अपनी रानी लक्ष्मी देवी को उन्हें दे डाला। अपने दान किये हुए धन की ओर वे कभी ध्यान नहीं देंगे। शेष बचे दरिद्र, दीन-दुखिया—वे ही हैं दीनबन्धु की प्रजा, सेवक, प्यारे और अपने। मैं तो ऐसा ही समझता हूँ।

हाँ, तो दीन प्रत्येक का मुँह जोहता है, किन्तु दीन की ओर कोई आँख उठाकर भी देखना पसन्द नहीं करता—जो ऐसा करता है वह दीनबन्धुवत् है।

एक बार की घटना मुझे याद है। गया में राजेन्द्र बाबू पधारे। एक सुन्दर फिटन, जिसे फूलों से पुष्पकविमान-जैसा बना दिया गया था, उनके लिए थी और वे उसी पर सवार हुए। जुलूस लम्बा था। उत्साह के वेग को न सँभाल सकने के कारण जनता हजारों की संख्या में विह्वल होकर सड़कों पर दौड़ रही थी। छज्जे भरे थे, और फुटपाथ की तो चर्चा ही व्यर्थ है। भीड़ में मैं भी खड़ा अपने राजेन्द्र बाबू की राह देख रहा था। जै-जैकार के गगनभेदी नाद के बाद सामने की मोड़ से राजेन्द्र बाबू की फिटन नजर आई। मैंने देखा, उनके साथ जो-जो बैठे थे वे मेरे सुपरिचित और अंग्रेजी सभ्यता के अनुसार 'मित्र' भी थे। उनके साथ फिटन पर बैठकर जुलूस में शामिल होना राजनीतिक सौभाग्य का चरम विकास ही कहना चाहिए। मेरे मित्रों ने भी मुझे देखा और देखकर उन्होंने अनदेखापन ही प्रकट करना उचित समझा। राजेन्द्र बाबू की दृष्टि भी मुझपर पड़ी। मैंने प्रणाम किया। वे मुस्कराये

और हाथ के इशारे से ही कुशल-समाचार भी उन्होंने पूछ लिया। 'रहीम' का वह दोहा मुझे सहसा फिर याद हो आया और मैं सच कहता हूँ, रुलाई से मेरा हृदय इतना भर गया कि मैं सीधे घर चला आया।

"जो रहीम दीनहिं लखै दीनबन्धु सम होय"—राजेन्द्र बाबू 'दीनबन्धु-सम' हैं। उन्होंने हजारों मनुष्यों की कतार में खड़े हुए मुझ दीन को देखा और देखकर यह प्रमाणित कर दिया कि 'रहीम' का दोहा अपनी सम्पूर्णता के कारण कितना सार्थक है। मेरे जो मित्र फिटन पर बैठे थे, वे अपने सौभाग्य का एक छोटा-सा टुकड़ा भी दान नहीं कर सके—वे यह नहीं चाहते थे कि एक और व्यक्ति उनके गौरव का हिस्सेदार हो। किन्तु राजेन्द्र बाबू के सामने गौरव-अगौरव का प्रश्न ही कहाँ है? वे सत्य और मिथ्या दोनों के घेरे से ऊपर—बहुत ऊपर उठकर शुद्ध मानव या मानवोत्तम के रूप में आज हमारे सामने हैं। उनकी झुँझलाहट, उनकी हँसी, उनका मिलना, उनका बिछुड़ना—सभी विकार-रहित हैं, सभी अपने शुद्ध रूप में हैं।

४

महात्माजी को न केवल भारत ने, बल्कि समझदार दुनिया ने गुणों का प्रतीक मान लिया है। गांधीजी सद्गुणों की चरम सीमा माने गये हैं, और यही कारण है कि हमलोग राजेन्द्र बाबू को 'बिहार का गांधी' कहते हैं। इस युग में किसी के बड़प्पन की अन्तिम सीमा है उसे 'गांधी' कह देना; किन्तु मुझे तो ऐसा लगता है कि सूर्य को यदि विशेष महत्त्वशाली बनाने के लिए उसे एकाध करोड़ मील और ऊपर उठा दिया जाय, तो भुवनभास्कर तारा बन जायगा और उसे पार्थिव सूर्यत्व से अलग ही कर देना होगा। महात्माजी इस युग के पुरुषोत्तम हैं, और शायद आनेवाले हजारों लम्बे-लम्बे वर्षों को फिर 'गांधी-युग' कहलाने का गौरव प्राप्त हो; किन्तु हम असीम को ग्रहण करने में असमर्थ ही रहे हैं। हमारी बुद्धि-प्रवृत्ति ससीम है और ससीम साधनों से असीम की उपलब्धि तर्कातीत मानी गई है। अवतारों और मूर्त्तियों की कल्पना का यही रहस्य है। निर्गुण ब्रह्म राम, कृष्ण, बुद्ध के रूप में हमारी साधनामूलक भावनाओं को प्रकाशमान् कर रहा है और राम, कृष्ण, बुद्ध आदि को ध्यान का धन हमने मूर्त्तियों के द्वारा बनाया है—साक्षात्कार करके ही प्रवृत्ति का आधार बनाया है। 'कृष्णस्तु भगवान् स्वयम्' कहकर हम उस बहस को समाप्त करते हैं जिसके द्वारा कृष्ण को भगवान् स्वीकार करने में हमारी तर्कमयी बुद्धि आनाकानी करती है। कस्तूरी को कसमें खाकर प्रमाणित करने की आवश्यकता जहाँ पड़ती है, वहाँ एक पक्ष की निर्बलता ही प्रमाणित होती है। वह कस्तूरी कस्तूरी नहीं है जिसकी सिद्धि के लिए हम शपथों का आश्रय ग्रहण करते हैं। ऐसा करते समय कस्तूरी का व्यक्तित्व पीछे पड़ जाता है और हमारा व्यक्तित्व आगे बढ़ जाता है। कस्तूरी अपनी अपूर्णता के कारण अपने को जब वास्तविक प्रमाणित करने में अक्षम होती है तभी हम कसमें खाकर—अपना व्यक्तित्व उसकी अपूर्णता के पूरक के रूप में उपस्थित करके—यह सिद्ध करते हैं कि 'यह कस्तूरी है'। एक पक्ष यह हुआ और दूसरा पक्ष यह है कि खरीदने वाला इतना अज्ञानी है कि वह कस्तूरी को उसके सद्गुणों का आधार मानकर नहीं

पहचानता; अतएव हम कसमों का आश्रय ग्रहण करके उस अज्ञानी खरीदार के भीतर यह विश्वास उत्पन्न कराने का प्रयत्न करते हैं कि 'यह वस्तु कस्तूरी ही है'। राजेन्द्र बाबू को 'बिहार का गांधी' कहना कुछ इसी तरह का है। या तो हम असीम-अनन्त ब्रह्म का इस रूप में 'मूर्त्तिकरण' करते हैं या कसमें खाकर कस्तूरी बेचते हैं—राजेन्द्र बाबू के 'स्व' के आगे अपने 'स्व' को स्थापित करके हम उनके महत्त्व को एक प्रकार से कम ही करते हैं। मुझे तो ऐसा लगता है कि राजेन्द्र बाबू स्वयं महाप्राण हैं। उन्हें न तो 'देशरत्न' बनने की आवश्यकता है और न 'बिहार का गांधी'। वे बिना 'रत्न' और 'गांधी' बने भी अपनी महत्ता की उच्च चूड़ा पर स्थित हैं—आवश्यकता है उन आँखों की जो उन्हें देख सकें, देखकर भी पहचान सकें।

साधारण विवेचकों में यह मूर्खता पाई जाती है कि वे 'असाधारणता' को ही अपनी विवेचना के लिए स्वीकार करने में सुखानुभव करते हैं। यह 'असाधारणता' का रोग न केवल भारत में ही पाया जाता है, बल्कि संसार के सभी समझदार मानव-समुदाय तक को इस रोग ने कुंठित कर रखा है। इसी रोग के चलते हमारे पुराणों में विविध चमत्कारों की कहानियाँ गढ़ी गई हैं। 'गीता' के कृष्ण 'विराट्' रूप दिखलाकर यदि अपनी 'असाधारणता' सिद्ध नहीं करते, तो उनकी परम कल्याणमयी वाणी से शायद 'असाधारणता' के रोगी अर्जुन को सम्यक् बोध और प्रकाश की उपलब्धि नहीं होती। हम 'असाधारणता' के पीछे पल्ला झाड़कर पड़ गये हैं और इसका परिणाम यह हुआ है कि सच्चे साधकों के बदले में इन्द्रजाल दिखलानेवालों की ओर ही हमारी बाल-बुद्धि विशेष रूप से आकर्षित हुई है। सीधा-सादा और उद्वेगरहित जीवन-यापन करनेवाला पुरुष हमारे लिए 'महापुरुष' नहीं है, बल्कि हम उस व्यक्ति को महापुरुष मानते हैं, जो अपने मुँह से सौ गज कपड़े निगलकर नाक से उसे निकाल सकता हो। ऐसा करनेवाला व्यक्ति असाधारण है और 'असाधारणता' का रोगी हमारा मन इस व्यक्ति को बिना तर्क के असाधारण रूप में स्वीकार कर लेता है। राजेन्द्र बाबू को भी 'रत्न' और 'गांधी' कहकर 'असाधारणता' का रूप दिया जा रहा है, जो एक गलत काम है। हम व्यक्ति को व्यक्ति के ही रूप में ग्रहण कर सकते हैं और रत्न को रत्न के रूप में। 'रत्न' का पार्थिव मूल्य उसकी महत्ता का द्योतक नहीं है, बल्कि हमारी चमत्कार-लोलुपता का ही प्रमाण इससे मिलता है। हम राजेन्द्र बाबू को उस समय अस्वीकार कर देते हैं जब उन्हें 'रत्न' या 'गांधी' कह देते हैं। इस तरह तो हम 'रत्न' और 'गांधी' के लोलुप दिखलाई पड़ते हैं। और, यदि राजेन्द्र बाबू को स्वीकार भी करते हैं तो उन्हें 'रत्न' और 'गांधी' बनाकर ही—यों नहीं! इस घोर अज्ञता का अन्त तो होना ही चाहिए। हमारे भीतर सत्य को उसके मौलिक रूप में स्वीकार करने का बल होना चाहिए, प्रवृत्ति होनी चाहिए।

एक बात और है जिसपर मैं विचार करता हूँ तो मुझे बड़ा आश्चर्य होता है। इतिहास के पृष्ठों में जितने भी लोकनायक अंकित हैं, उनमें से प्रायः सभी ने अपनी 'अनिवार्यता' सिद्ध करने का ही प्रयत्न किया है, और यह भी सिद्ध किया है कि जनता के लिए उनका अस्तित्व आवश्यक है—साथ ही, जनता के सामने ऐसे तर्क उन्होंने किसी-न-

किसी रूप में उपस्थित कर दिये हैं कि वे उसके लिए ( जनता के लिए ) अनिवार्य हो गये हैं। इस तरह उन लोकनायकों ने अपने-आपको जनता के लिए 'अत्यन्तावश्यक' प्रमाणित करके अपने नेतृत्व को कायम रखा है। किन्तु राजेन्द्र बाबू के विषय में यह बात नहीं कही जा सकती—मैं चुनौती देता हूँ, कोई भी व्यक्ति यह प्रमाणित कर दे कि हमारे राजेन्द्र बाबू ने देश या बिहार के लिए अपने नेतृत्व या व्यक्तित्व को 'अनिवार्यता' का रूप दिया है।

अनुद्वेगमयी स्थिति, उद्वेगरहित वाणी के द्वारा आत्म-संवरण और अनासक्तिपूर्ण सेवा के बेजोड़ उदाहरण हैं—हमारे राजेन्द्र बाबू !

राजेन्द्र बाबू की जय !!!

ऊपरडीह, गया ; ५-१-४६ ]

---

# भोजपुरी-ग्रामगीत में वात्सल्य

श्रीदुर्गाशंकरप्रसाद सिंह; दलीपपुर, शाहाबाद

हिन्दी के कुछ ही विख्यात कवियों ने वात्सल्य-स्नेह पर थोड़ा-बहुत लिखा है, जिनमें सूरदास सर्वश्रेष्ठ माने जाते हैं। गोस्वामी तुलसीदासजी, भारतेन्दुजी और महाकवि मैथिलीशरणजी तथा 'हरिऔध' जी ने भी वात्सल्य-रस को अपनी प्रतिभा का थोड़ा-सा प्रसाद दिया है। सूरदासजी ने बाललीला का बड़ा स्वाभाविक वर्णन किया है। बालक्रीड़ा, बाल-मनोवृत्ति, बाल-प्रकृति, मातृ-हृदय, मातृ-स्नेह आदि के वर्णन में 'सूर' ने दर्शनीय काव्यकौशल प्रदर्शित किया है। किन्तु भोजपुरी-ग्रामगीतों में हमारी मूर्खा कवयित्रियों ने भी सहृदयता की पराकाष्ठा दिखा दी है। पुत्र-वत्सला माता के हृदय की मीठी टीस के व्यक्त करने में उन्होंने अपनी अनुभूति की गहराई बड़ी मार्मिकता से दिखाई है।

वात्सल्य-स्नेह को जिस खूबी और स्वाभाविकता से हमारी अपढ़, गँवार और ठेठ देहाती कवयित्रियों ने अपने सुगम पदों में झलकाया है, उस खूबी और स्वाभाविकता तथा भावुकता को हमारे सुशिक्षित एवं सभ्य कवि शायद नहीं पहुँच सकते। कारण, कवियों को तो सरस पदमैत्री, ललित शब्द-योजना, अभिनव अलंकार, छटाधारी छन्द आदि की चिन्ता रहती है। बिना दिमागी कलाबाजियों के उन्हें सन्तोष ही नहीं होता। किन्तु ग्रामगीतों में तो किसी प्रकार के आडम्बर की आवश्यकता नहीं रहती। हृदय की अनुभूति हृदय की ही भाषा में स्वच्छन्द गति से निकलती है। मात्रा अथवा यति का विचार उस अखण्ड रसधारा के सामने नहीं टिकता। वहाँ केवल हृद्गत भावों और अनुभूतियों की सुषमा का ताँता-सा बँध जाता है। इन गीतों में मानों हृदय ही तरल होकर बह चलता है। करुणा और ममता, लगन और तन्मयता इनकी जान है। मीठा

सुर-लय, मीठा भाव-अर्थ, मीठा दर्द-दिल, एक-एक कड़ी में जन्म-जन्मान्तर के नारी-हृदय का इतिहास, वेदना, विभोरता, जहाँ तक हार्दिकता देखनी हो, ग्रामगीतों में देख सकते हैं।

ग्रामगीतों की खूबियों का—बारीकियों का—जितना ही मनन कीजिए, उतना ही उनसे रस निकलता जायगा। इन्हीं विशेषताओं से आकृष्ट होकर विद्वद्वर डॉक्टर भगवान दास जी ने ग्रामगीतोद्धारक पण्डित रामनरेश त्रिपाठी को लिखा था—"जो दो-चार ऐसे गीत मैंने सुने हैं, उनमें मुझे तो रस की मात्रा व्यास, वाल्मीकि, कालिदास और भवभूति से भी तथा तुलसीदास और सूरदास से भी अधिक जान पड़ी। संस्कृतज्ञों को और परिष्कृत हिन्दी-काव्यज्ञों को यह बात मेरी अच्छी न जान पड़ेगी और स्यात् अत्युक्ति होगी। पर इस विषय में आपका उत्साह देखकर मेरा भी ऐसा कहने का उत्साह हुआ। औरों से कहने की हिम्मत नहीं थी।"

मोटे तौर पर वात्सल्य-स्नेह-सम्बन्धी भोजपुरी-ग्रामगीतों को हम पाँच शीर्षकों में क्रमशः बाँट सकते हैं—

(१) संतान-कामना की उग्रता तथा बाँझ के कलंक की हेयता।
(२) गर्भाधान के समय की उत्कण्ठा।
(३) संतानोत्पत्ति के समय के हर्षोल्लास आदि।
(४) बाल-क्रीड़ा और सन्तान-लालन।
(५) संतान-वियोग।

अब क्रमशः देखिए। सीता के हृदय की पुत्र-कामना—

सोलहो सिंगार सीता कइलीं, अटरिया चढ़ि गइलिनि।
रघुनन्दन के डासल सेज सिरहाने ठाढ़ी भइलिनि॥
पलक उघारि राम चितवहिं, अभरन देखि भरमइँ।
सीता, कवन जरूर तोहरे लागल एतनी राति अइलिउ॥
काहे लागि कइलिउ सिंगार, काहे रे लागि अभरन।
सीता, काहें लागि चढ़लिउ अटरिया, देखत डर लागइ॥
रउरे लागि कइलीं सिंगार राउर लागि अभरन।
राजा, रौरे तीन लोक क ठाकुर भेंट करे आइउँ॥
तुहूँ तउ तीन लोक के ठाकुर तोहें देखि जग डरे।
राजा, तिरिया अलप सुकुमार सेजरिया देखि भरमइ॥
नइहरे न बाटे बीरन भइया, ससुरे न देवर।
राजा, मोरे गोदिया न जनमल बलकवा अइक कइसे पुजिहइँ॥
लाल पियर न पहिरलीं, चउक ना बइठलीं।
सीता के ढुरेला नयनवन नीर पटुका राम पोछइँ॥
लाल पियर पहिरइबइ चउकन बइठइबइ।
रानी, तोहइँ रखबइ पगड़िया के पेंच नयनवाँ के भीतर॥

अर्थात् सीता ने सोलहो शृङ्गार किया, और अटारी पर चढ़ गईं। वहाँ रामचन्द्रजी की सेज बिछी थी। उसके सिरहाने वे खड़ी हो गईं। राम ने पलक उघारकर देखा और उनके आभरण (भूषण) देखकर चकित हो गये। पूछा—"हे सीता, तुम्हें क्या जरूरत पड़ी कि इतनी रात में यहाँ आई हो? किस लिए तुमने शृङ्गार किया? किस हेतु ये आभूषण पहने? तुम किस कारण अटारी पर चढ़ आई हो? तुम्हें देखकर मुझे आशंका होती है।" सीता ने कहा—"हे नाथ! आपके ही लिए मैंने शृङ्गार किया है और आप ही के लिए ये गहने भी पहने हैं। हे स्वामी! आप तीनों लोक के मालिक हैं। मैं आप ही से मिलने आई हूँ। आप ही तीनों लोक के ठाकुर ठहरे। आपको देखकर तो सारा संसार डरता है। (फिर आपके पास पहुँचने पर डर कहाँ?) मैं तो अबला, अल्पवयस्का, सुकुमार हूँ। सेज (अकेली) देखकर मुझे उदासी होती है। न तो मेरे मायके में कोई भाई है और न ससुराल में कोई देवर ही। (तात्पर्य, लक्ष्मणादि माता समझते थे) हे नाथ, मेरी गोद में कोई बालक भी नहीं जन्मा, मेरी लालसा कैसे पूर्ण हो? न मैंने कभी लाल-पीली साड़ी पहनी, न चौके पर ही बैठी। (पुत्रवती को लाल-पीली पहना चौके पर बैठाते हैं)।"

इतना कहते-कहते सीता के नेत्रों से आँसू बहने लगे; राम दुपट्टे से पोंछने लगे। राम ने कहा—"हे प्यारी! मैं तुमको लाल-पीली साड़ी पहनाऊँगा, चौके पर बैठाऊँगा। मैं तुमको अपनी पगड़ी में सरपेंच की भाँति शीर्ष-स्थान दूँगा—तुम्हें आँखों के भीतर रखूँगा (सिर-आँखों पर रखूँगा)।"

इस गीत में पुत्र-कामना कितनी सादगी से जाहिर की गई है। कामना प्रकट करने में कैसा भोलापन है! कोई ऐसी बनावटी बात भी नहीं जिससे चतुराई झलके। मगर मन की कसक कहने में कितनी मिठास है। स्त्री के आत्मनिवेदन और पुरुष के आश्वासन में दाम्पत्य-प्रेम का रस भरा हुआ है जिसकी माधुरी है वात्सल्य-भावना। पति-पत्नी की आपसी बातचीत में जो मधुरिमा है, वह तो बस मन-ही-मन गुनने योग्य है।

अब देखिए, एक बाँझ कवयित्री अपने दुःख की घड़ियों में बैठी-बैठी मन की भावना के अनुकूल कैसी कल्पना करती है। कितना मनोहर चित्रण है—

खिड़की हो बइठेली रानी त राजा पुकारइँ हो।
रानी, एक संतति बिना कुलहीन,हम होइबि जोगी हो॥
जो तुहूँ ए राजा जोगी होइब हमहूँ जोगिनिया होखबि हो।
राजनगर पइठि भीखि मँगबइ दूनो जने खाइब हो॥
एकल पेड़ कदम कइ मोतियन फरहइ हो।
अब तेहितर ठाढ़ भगवान त बालक उरेहइँ हो॥
रामहिं राम पुकारीला राम नाहिं बोलइँ हो।
राम, हमरी कवन त कसुरिया त मुखऊ न बोलइ हो॥
केहू के दीहलऽ राम दुइ-चार केहू के दस-पाँच हो।
राम, हमरी नगरिया काहे भूलल त हमरी कवन गति होई हो॥

रजवा त हउए बहेलिया त रनियाँ बहेलिन हो।
राजा केतनेउ चिरिया बझवलें संतति नाहीं पइहइँ हो ॥
सास ससुर नाहीं मनलू त ननदी तुकरलेउ हो।
रानी भसुरक परछाँहीं न बरवलू त भुलले नरायन हो ॥
सास-ससुर हम मानबि ननदी दुलारबि हो।
राम ! भसुरक परछहियाँ बराइबि समुझबि परमेसर हो ॥
मोरे पिछुअरवा बढ़इया भैया बेगि चलि आवहु हो।
बढ़ई, गढ़ि देहु काठे के बलकवा मैं जिअरा बुझावउँ मन समुझावउँ हो ॥
बढ़ई काठ क बलकवा गढ़ि दीहले अँगने धरि दिहलइँ हो।
बाबुल, मोरे अँगना में रोइ सुनावउँ मैं बाँझिनि न कहावउँ हो ॥
दैव गढ़ल जो मैं होतेउँ त रोइ सुनवतेउँ हो।
रानी, बढ़ई क गढ़ल होरिलवा रोवन नाहीं जानइ हो ॥

अर्थात्—झरोखे पर पत्नी बैठी थी, पति ने उसे पुकारकर कहा—ऐ प्यारी, सन्तान के बिना वंश-नाश हो रहा है, मैं जोगी हो जाना चाहता हूँ। पत्नी बोली—तब मैं भी जोगिन बन साथ चलूँगी, राजा के नगर में पैठकर हमलोग भीख माँगेंगे और मिल-जुल खायेंगे; कदम्ब का एक अकेला पेड़ है जिसमें मोतियों के फल फले हैं, उसी के नीचे खड़े होकर भगवान बच्चा सिरजते हैं। इसपर पति कहता है—रामजी को पुकारता तो हूँ, पर वे बोलते नहीं, न जाने हमलोगों से कौन-सा कसूर हो गया है, किसीको तो दो-चार और किसी-किसीको दस-पाँच तक बेटा-बेटी दे देते हैं; पर न जाने क्यों हमलोगों का घर भूल गये हैं, भला हमलोगों (निस्सन्तानों) की क्या गति होगी ! तब भगवान कहते हैं—(पूर्व जन्म में) तुम बहेलिया (व्याध) थे, कितनी ही चिड़ियों को फँसाकर मारा है, अतः सन्तान नहीं होगी; तुम्हारी पत्नी ने सास, ससुर और ननद का आदर नहीं किया है, जेठ की छाया छूने से अपने को नहीं बचाया है; तुम लोगों ने ईश्वर तक को भुला दिया था। बाँझ कहती है—अब मैं सास-ससुर का आदर और ननद का लाड़-प्यार करूँगी, जेठ की छाया न छुऊँगी; हमलोग परमेश्वर को भी सुमिरेंगे। फिर, पिछवाड़े रहनेवाले पड़ोसी बढ़ई को बुलाकर कहती है—काठ का एक बच्चा बना दो कि मैं अपने जी को तसल्ली दूँ। बढ़ई ने कठबच्चा गढ़कर रख दिया आँगन में। तब उसीसे कहती है—ऐ बेटा, तुम रोओ कि लोग सुनें और मेरा बाँझ नाम मिटे। इसपर वह कठपुतला कहता है—यदि मैं भगवान का सिरजा होता तो रोकर लोगों को सुनाता, बढ़ई का गढ़ा बच्चा भला रोना क्या जाने ?

इस गीत में बाँझ के मन की पीर बड़े प्रभावशाली ढंग से व्यक्त हुई है। बाँझ के दिल की टीस सहसा करुणा का संचार कर देती है। साथ ही, निःसंतान होने के जो कारण दिये गये हैं, वे विशेष रूप से ध्यान में लाने योग्य हैं। सदाचार, सद्व्यवहार, सद्भाव, सद्गुण आदि से जो विमुख हो जाता है, वह अपना जन्म-जमान्तर बिगाड़ डालता है। 'स्त्री को अपने जेठ की छाया भी न छूनी चाहिए'—इस सामाजिक प्रतिबंध या नियंत्रण

का आधार नैतिक है। संयम-नियम की कठोरता केवल चारित्रिक पवित्रता के लिए ही है। उस सामाजिक मर्यादा का उल्लंघन करने से बेचारी निपूती हो गई। सास-ससुर का आदर, गुरुजनों का सेवा-सत्कार, ननद को प्यार करना, बड़ों में श्रद्धा और छोटों पर स्नेह रखना, भगवान को न भूलना, जीव-हिंसा न करना—ये सारे काम मनुष्य के विशुद्ध आचरण से सम्बद्ध हैं। मनुष्य का भला-बुरा आचरण ही उसके इहजन्म और परजन्म के सुख-दुख का कारण होता है। पूर्वजन्म में स्त्री-पुरुष व्याध थे, इस जन्म में सन्तान-सुख से वंचित हैं! आजकल ऐसी धारणाएँ भले ही अन्धविश्वास-मूलक मानी जायँ; पर भारतीय संस्कृति की यही घोषणा है—'जो जस करे सो तस फल चाखा।' इस तरह, गीत में वन्ध्या वधू की मानसिक यंत्रणा तो व्यंजित है ही, पारिवारिक एवं सामाजिक शान्ति के लिए लोकोपकारी लोकाचार और शिष्टाचार के पालन का आदेश तथा आध्यात्मिक उन्नति के लिए जीवदया और भगवद्भजन करने की प्रेरणा भी है। आज भी निस्सन्तान स्त्री-पुरुषों को इस गीत से कुछ सबक सीखना चाहिए।

इस तीसरे गीत में एक पुत्राकांक्षिणी माता श्रीदेवीजी से पुत्र के निमित्त प्रार्थना करती है—

चारों ओरि जल थल अगम गँभीर मैया ताहि बीचे मंदिल हो तोहार।
माघहिं पूसवा के परेला टुसरवा मैया भरलों जमुनवा जी के नीर॥
पनिया भरत मोरा केस उधिअइले मैया थरथर काँपिला सरीर।
देवघर बहरइत मोरा अँचरा धुमिल भइले लिपत खिअइले मोरा हाथ॥
एक बलकवा के कारन ए गोदभरनि मैया धइलों सरनिया तोहार।
बरहो बरिस हम सेवा रउरी कइलों मैया तबहूँ ना पूजल मन के आस॥

अर्थात्—हे मा! चारों ओर अगम और गंभीर जल-थल है, उसके बीच में तुम्हारा मंदिर। जब माघ-पूस का टुसार (तुषार, पाला, जाड़ा) पड़ता रहा है तब भी मैं यमुनाजी का जल (तुम्हारी सेवा-पूजा के लिए) भर लाती रही। पानी भरते समय (तीखी हवा से) मेरे केश उड़ते (फहराते) थे और शरीर थरथर काँपता था। और, हे मा! तुम्हारा देवघर (मन्दिर) बुहारते-बुहारते मेरा अंचल धूमिल पड़ गया और लीपते-लीपते हाथ घिस गया। हे गोद भरनेवाली (सन्तान देनेवाली) मा! एक बालक के लिए मैंने तुम्हारी शरण पकड़ी थी। मगर बारह वर्ष-पर्य्यन्त मैंने तुम्हारी सेवा की, तब भी मेरे मन की आशा पूर्ण नहीं हुई!

कितनी आजिजी और बेबसी के साथ उसने भगवती जगदम्बा से विनती की और अपनी सारी कठिन तपस्या का स्मरण कराया। देवाराधन की लगन इस गीत के पदों में स्पष्ट ही है। किन्तु निराश होने का कोई कारण नहीं। जगज्जननी तो सेवा की लगन ही देखती हैं। अग्निपरीक्षा में भी उत्तीर्ण हो जाने पर अवश्य ही निहाल कर देती हैं। देखिए, एक माता के सात लाल चल बसे हैं, आठवें की दशा भी अत्यन्त शोचनीय है। वह जगन्माता के सामने जाकर अरज-गरज सुनाती है। आखिर देवीजी द्रवती हैं और उसकी

आठवीं सन्तान की रक्षा करती हैं। सेवा-साधना के आग्रह से उसकी कोख आबाद रही। गीत का भाव सुगम है—

झिलमिल-झिलमिल रउरो मँदिलवा ए मैया हीरा-मोती लागल बा केवार।
ओही रे मँदिलवा में सूतेली जगतारनि मैया, दुअरा तिवइया भइली ठाढ़॥
जागल बाड़ू कि सूतल ए गोदभरनि मैया, दुअरा तिवइया बाड़ी ठाढ़॥
कवना सँकट तोरा परेला तिवइया मोरी कि बारे निँदिया दिहलू जगाइ॥
सात बलकवा रउरा देलीं ए जगतारनि मैया, सातो बलकवा के निदान।
अठवें गरभ अवतरले ए गोदभरनि मैया, सेकरो भरोसा नाहिं बा॥
चुप होखु चुप होखु तिरिया अभागत, मैया अबकी करबि रछपाल॥

२

गर्भाधान-समय के दो-एक वर्णन—

मचियहिं बैठीं त सासु बहुआ से पूछइँ हो।
बहुआ, काहे तोर मुँह पियरान, गोड़ घहरावहिं हो॥
लाज-शरम कर बतिया मैं सासु जी से कइसे कहउँ हो।
सासु, तोर पूत छयल-छबिल वाअँचरवा बिचडारइहो।
ए अलबेली बहुरिया लछन ना लगावहु हो।
दुलहिन, आजु के नवयें महिनवा होरिल तोरे होइहहिं हो।
अरे सासुजी के होइबि चेरिया, ननद मन हरबइ हो।
अपने राजा के प्रान-पियारी होरिल मोरे होइहहिं हो॥

अर्थात्—सास मचिया पर बैठी है, बहू से पूछ रही है—ऐ बहू! तुम्हारा मुँह पीला क्यों पड़ गया है? पैर भारी (घहराते, शिथिल) क्यों हैं? बहू मन में सोचती है—भला लाज-शर्म की बात सास से कैसे कहूँ? फिर कहती है, ऐ सास जी, तुम्हारा बेटा बड़ा छैल-चिकनिया है, उसने मेरा आँचल मसल दिया है। सास ने कहा—ऐ मनचली बहू! अरे मेरे बेटे को लाञ्छन न लगाओ दुलहिन! आज के नवें महीने तुम्हारे पुत्र होगा। बहू (मन में ही प्रसन्न हो) कहती है—(यदि ऐसा हुआ तो) मैं सासजी की चेरी होऊँगी, ननदजी का मन (उचित बधाई देकर) हर लूँगी और (पुत्रवती होने से) अपने राजा (पति) की प्राण-प्यारी बनूँगी।

इस गीत में गर्भाधान के लक्षण के साथ ही गर्भवती की मनोहर अभिलाषा और उसकी मधुर लज्जा तथा सास की मीठी चुटकी कैसे स्वाभाविक ढंग से अंकित हैं। कहीं कृत्रिमता का नाम नहीं। सरस विनोद का आनन्द छलका पड़ता है।

गर्भाधान के पूर्व गर्भवती का प्रथम स्वप्न इस गीत में देखें—

पहिल सपन एक देखेउँ अपने मँदिलवा में हो।
सासु, सपने क करहु बिचार, सपन सुभ पावउँ हो॥

सपने ससुर राजा दसरथ बगिया लगावइँ हो।
सासु, बगिया में फूलइ गुलाब भँवर रस बिलसइ हो॥
सपने कोसिल्ला अस सासु त हमरे महलवा आई हो।
सासु सोने के दहेंड़िया लिये ठाढ़ि पुछइँ बहुअरि कहाँ धरउँ हो॥
सपने लखन अस देवर रुमलिया पीठि झारइँ, बिहँसि बतिया बोलइँ हो।
भउजी, जो तोरा होइहैं होरिलवा बछेड़वा हम लेबइ हो॥
सपने सुभद्रा अस ननदी त हमरे महल आई हो, बिहँसि बतिया बोलइँ हो।
भउजी, जो तोरा होइहैं होरिलवा कँगन हम लेबइ हो॥
सपने पुरुष राजा राम-अस हमरे महल आये हो।
सामी हँसत कमल दूनो नयन सेजरिया पगु धारइँ हो॥

स्त्री-समाज में गर्भिणी के स्वप्न पर विशेष विचार होता है, उसपर भी पहले स्वप्न का। सो उसी स्वप्न की इस गीत में चर्चा है। सभी शुभ शकुन भावी सन्तान की सूचना दे रहे हैं—"दशरथजी नया बाग लगाते हैं, बाग में खिले गुलाबों पर भौंरे क्रीड़ा करते हैं, कौसल्या माता सोने की दहेंड़ी में जमाये दही का दोहद ( सधोर ) लाई हैं, देवर लखन-लालजी पीठ पर रूमाल झाड़ने के संकेत से हँसकर कहते हैं कि बेटे की बधाई घोड़ा लेंगे, ननद भी हँसकर कँगना माँगती है, और पतिदेव रामजी के ऐसे एक पुरुष का भी महल में सेज पर पदार्पण हुआ है जिसकी कमल-सी दोनों आँखें हँस रही थीं।"

ऐसा कहा-सुना जाता है और बहुलांश में सत्य भी है कि गर्भिणी स्त्री बढ़िया स्वाद की चीजें खाना चाहती है। एक गीत में नीचे देखिए—"हरिणी अपने प्रिय हरिण से कहती है कि गर्भवती सीताजी के हेतु हिरन का मांस लाने के लिए राजा दशरथ ने व्याध को आदेश दिया है। इसके बाद वह कौसल्याजी के पास जाकर विनय करती है कि सीताजी को पुत्र होगा तो आप हमें क्या बधाई देंगी। तब वे कहती हैं कि तेरे दोनों सींग सोने से मढ़ाकर तिल-चावल खाने को दूँगी।" हरिण-हरिणी के परस्पर-संवाद में प्राणों की ममता और भावी बिछोह की आशंका तथा दया-भिक्षा की सफलता तो प्रत्यक्ष ही है, पर गर्भिणी की लालसा का वर्णन बड़े मोहक ढंग से किया गया है—

छोटे-मोटे पेड़वा ढेकुलिया त पतवन लहालहि हो।
ललना ताहि तरे ठाढ़ि हरिनिया हरिन बाट जोहइ हो॥
बन में से निकलेला हरिना त हरिनी से पूछेला हो।
हरिनी, काहे तोरे बदन मलीन काहे मुँह पीअर हो॥
गइलों मैं राजा दुअरिया त बतिया सुनि आएउँ हो।
ललना आजु छूटे राजा के बहेलिया हरिन मरवइहइँ हो॥
केई जे बगिया लगवले केई जे आइ ढूँढ़ेले हो।
हरिनी केकर धनिया गरभ से हरिनवा मरवावेले हो॥
दसरथ बगिया लगवले लखन आइ ढूँढ़ेले हो।

पिया रघुबर-धनिया गरभ से हरिन मरवावेली हो ॥
करजोरि हरिनि अरज करे, सुनहु कोशिला-रानी हो ।
रानी, सीता के होइँहैं नँदलाल हमहिं किछु दीहबि हो ॥
सोनवा मढ़इबो दूनो सिंघवा भोजनवा तिल-चाउर हो ॥

३

सन्तानोत्पत्ति के समय अनेक सोहर सर्वत्र गाये जाते हैं। मंगलमयी ध्वनि में सरस राग बड़ा सुहावना लगता है। 'श्रीमद्भागवत' या 'सुखसागर' के वर्णन से मिलाकर पढ़िए—

भादव-निसि अँधिअरिया रयनि जोग रोहिनि ।
ए ललना प्रगट भये दीनदयाल अनाथ के पालन हो ।
चक्र सुदरसन पद्म चित्र उरेहल ।
ए ललना जगमग-जोति मसाल कन्हइया जी के जन्म भयो ॥
कर जोरि बिनवेली देवकि दूनो कर जोरेली हो ।
ए ललना, होइ जा सिसु के सरूप त सुपवा में पउँढ़ब हो ।
गिरि परे हाथ के हथकड़िया त गोड़ के जँजिरिया हो ।
ए ललना खुलि गइले बज्र केवार दानव सब सोइ गइले हो ॥
भादव-निसि अँधिअरिया त पथ नाहीं सूझेला हो ।
ललना गोदिया लिये घनसामहिं भये पुर-बाहर हो ॥
जमुना के अगम गँभीर जल फेन लेइ दउरेला हो ।
ललना ठाढ़े झँखेले बसुदेव त पार कइसे उतरबि हो ॥
भइ गइले हुँहुँ-हुँहुकार त फेन लेइ दउरेला हो ।
ललना नाभि चढ़ि आइल नीर चरन छुइ हटि गइले हो ॥
जे यह मंगल गावेला गाइ सुनावेला हो ।
ललना से बैकुण्ठे जाइ सदा सुख पावेला हो ॥

उक्त सोहर में कृष्ण-जन्म के समय की घटनाओं के चित्र हैं। निम्नलिखित सोहर में राम-जन्म का दृश्य-वर्णन है। साथ ही, पुत्र-प्राप्ति के लिए माता द्वारा की गई पुण्य-साधना का भी उल्लेख है। सन्तान-लाभ के लिए पुण्याचरण कितना आवश्यक है, यह इस सोहर में देखने ही योग्य है। जो माता विशेष रूप से धर्म-कर्म और दान-पुण्य पर ध्यान देती है, वही सुन्दर भाग्यशाली सन्तान प्राप्त करती है। माता-पिता के शुभाशुभ आचरण पर ही सन्तान का उत्कृष्ट-निकृष्ट होना निर्भर है। राम-जननी कौसल्या के श्रीमुख से संतान-कामना की सिद्धि का साधन सुनिए—

कहँवहिं के रघुनन्दन कहवाँ हेराइ गइले हो ।
आहो कवना नगरे जनमले कवनि रानी कोखिया हो ॥

गोखुलहिं के रघुनन्दन मथुरा हेराइ गइले हो।
आहो नगर अजोधेया राम जनमले कोसिला-रानी-कोखिया हो॥
मचियहिं बइठेली कोसिला-रानी कोरवहिं[1] रमइया लेले हो।
आहो अवध के सखिया पूछन लागे, रमइया बड़ा सुन्नर हो॥
हम तोहि पूछीले कोसिला-रानी कोरवहिं रमइया लेले हो।
आहो कवन बरत रउरा कइलीं, रमइया फल पाईले हो।
कातिक हमहीं नहइलीं सुरुज गोड़ लागीले हो।
बिधि-बिधि कइलीं अतवरवा रमइया-फल पाईले हो॥
एकादसी के कइलीं एकदसिया दुआदसी के पारन हो।
भूखल बिप्र जेंवँवलीं रमइया-फल पाईले हो॥
कातिक हमहीं नहइलीं अगिन नाहीं तापीले हो।
भूखल भएने[2] जेंवाईले रमइया-फल पाईले हो॥
जे यह मंगल गावेला गाइके सुनावेला हो।
से बैकुण्ठे जाला सदा सुख पावेला हो॥

४

बाल-छवि-वर्णन का एक उदाहरण—

चैते के तिथि सुभ नौमी कि नउबत बाजेला हो।
राजा राम लिहिन अवतार अजोध्या के ठाकुर हो॥
दसरथ पटवा लुटावें कोसिला-रानी अभरन हो।
रानी कैकई लुटावें गजमोति सुमित्रा-रानी सुबरन हो॥
राम के मथवा झलरिया[3] बहुत निक[4] लागे, अधिक छबि पावेला हो।
मानों कदम कर फूल भँवर सिर झूम करे हो॥
राम के पाँव पैजनियाँ बहुत निक लागे, अधिक छबि पावेला हो।
आहो चलत मधुरियन चाल त रुनिझुनि बाजेला हो॥
राम के कमर करधनिया बहुत निक लागे, अधिक छबि पावेला हो।
सँवरे बदन पर झिंगुलिया दामिनि चित चोरेइ हो॥
राम के नयन कजरवा अधिक निक लागे, बहुत छबि पावेले हो।
अबे दीन्ह फूफू सहोद्रा अँगुरिया[5] नहिं डोलइ हो॥
अइसन सूरति जो पइतीं हिरिदया बसइतीं हो।
पीत-पितम्बर ओढ़इतिउँ ललन कहि बोलइतिउँ हो॥

---

१ कोरा = क्रोड़, गोद। २ भैने = भगिनीपुत्र, भागिनेय। ३ झालर = लटकन, केश में गुँथे हीरा-मोती। ४ निक = नीक = अच्छा, सुन्दर। ५ शिशु-रूप रामजी के नेत्रों में फूआ सुभद्रा ने इतने हल्के हाथ से काजल दिया कि जरा भी उँगली न हिली।

## ५

सन्तान के बिछोह के समय के गीतों में करुणा की बिलखती हुई धारा दीख पड़ती है। निम्नाङ्कित गीत में मातृ-हृदय की सुकुमार वात्सल्य-भावना का शब्दचित्र बड़ी भावुकता से अंकित किया गया है। राम-वनवास के समय कौसल्याजी की मनोदशा देखिए—

सोने के खरउआँ राजा राम कउसिला से अरज करइँ हो।
हुकुम न देउ मोरी मैया मैं बन के सिधारउँ हो॥
जौने राम दुधवा पिआयउँ घीउँ से [1]अबटेउँ हो।
अरे मोरा भीतरा से बिहरे[2] करेजवा मैं कैसे बन [3]भाखउँ हो॥
राम त मोर करेजवा, लखन मोरी पुतरिया हो।
अरे राम! सीता-रानी हाथे कर चुरिया[4] मैं कइसे बन भाखउँ हो॥
राम गये दुपहरिया, लखन तिजहरिया[5] हो।
सीता मोरी गईं सँझलौके[6] मैं कइसे जियरा बोधउँ[7] हो॥
पोयउँ मैं घीव के पुरिया दूधे कर जाउरि[8] हो।
अरे राम! अतना जेंवन मोरा बिख भइले राम मोरे बन गइले हो॥
चारि मँदिल चारि दीप बरइ हमरा अकेल बरइ हो।
रामा मोरे लेखे जग अँधियार राम मोरा बन गइले हो॥
भीतरा से निकसीं कोसिला नयनवन नीर बहइ हो।
राम - लखन - सीता जोड़िया कवने बन होइहें हो॥
घर - घर फिरइँ कोसिला त लरिका बटोरहिं हो।
लरिका, छन एक रचहु धमारि राम बिसरावहुँ हो॥
राम बिनु सूनी अजोध्या लखन बिनु मंदिल हो।
मोरी सीता बिनु सूनी रसोइया कइसे जियरा बोधिबि हो॥
मंदिल दीप बरइबे ओ सेजिया लगइबे हो।
आधी रात होरिला दुलरबइ जनु राम घरहीं हो॥
सवना-भदौआ कर दिनवा घुमरि घन बरसइ हो।
राम लखन दूनो भइया कतहुँ होइहें भींजत हो॥
रिमिक-झिमिक दैब[9] बरसइ मोरे नाहिं भावइ हो।
दैबा ओही बन जाइ जनि बरिसहु जहाँ मोरे लरिकन हो॥

---

१ घी से उबटने का भाव घी पिलाकर पालना है। २ बिहरना = फटना, विदीर्ण होना। ३ वन जाने को कहना। ४ जसे राम हैं कलेजा और लक्ष्मण आँख की पुतली, वैसे ही सीता हाथ की चूड़ियाँ (सोहाग) हैं; क्योंकि सीता-राम ही दशरथजी के प्राण हैं। ५ तीसरे पहर। ६ संध्या होते-होते। ७ मन को तोष-बोध देना। ८ खीर। ९ दैब या दैबा = देव = ईश्वर, आकाश, मेघ।

रामक भींजे मटुकवा लखन सिर-पटुका हो।
मोरी सीताक भींजे सेंदुरवा लवटि घरवा आवहु हो ।।

यहाँ 'सोने की खड़ाऊँ पर राजा राम' कहकर ही कवयित्री ने पहले की घटनाओं का सांकेतिक स्मरण करा दिया है। राम एकाएक वनवास की बात माता से नहीं कहते, शायद माता के हार्दिक शोक का बाँध टूट पड़े। उनकी वाक्चातुरी और विदग्धता इस पद में देखिए—"हुकुम न दो मेरी मैया मैं वन क सिधारउँ हो।" राम को यह भय है—कहीं ऐसा न हो कि माता समझें—'वन जाने के लिए राम उतावला है, मेरी चिन्ता नहीं करता'। किसी प्रकार की उपमा आदि की आड़ न लेकर कवयित्री ने केवल वही बातें माता से कहलाई हैं जो राम के प्रश्न को सुनकर सहसा माता के हृदय में उत्पन्न हुई। कौसल्या के हृदय में सचमुच यही बातें उस समय उठी होंगी—"जिस राम को मैंने अपना दूध पिला कर पोसा, जिस राम को घी से उबटा ( बड़े लाड़-प्यार से पाला ), उस राम के वन जाने की बात अपने ही मुख से मैं कैसे 'भाखूँ' (कहूँ); मेरा भीतर से कलेजा बिहर ( फट ) रहा है।" वे फिर कहती हैं—"राम तो मेरा हृदय है, लक्ष्मण मेरी आँखों की पुतली है और सीता मेरे हाथों की चूड़ियाँ हैं ; मैं उन्हें कैसे वन जाने को भाखूँ ?" चूड़ी अहिवात (सोहाग) का चिह्न है। जैसे अहिवात पर नारी-जीवन का सारा सुख निर्भर है वैसे ही सीता पर भी कौसल्या के जीवन का सारा सुख निर्भर है। और 'भाखूँ' शब्द का पूर्ण अर्थ 'कहूँ' में नहीं आता। भोजपुरी में 'भाखना' प्राय: अशुभ कथन के प्रसंग में आता है। भोजपुरी में एक प्रचलित मुहावरा है—"का कुभाखर (कुभाखा) भखले बाडऽ"—तात्पर्य,क्या बुरी बातों को मुँह पर ला रहे हो। यही अर्थ 'भाखूँ' में है। स्त्रियाँ प्राय: सहसा अशुभ बातों का उच्चारण नहीं करतीं। यही भाव इसमें है। हाँ, गीत का वह चरण भी ध्यान देने योग्य है जिसमें तीनों मूर्त्तियों के वन-प्रस्थान का अलग-अलग समय दिया हुआ है। राम-लखन-सीता—तीनों ने एक साथ ही माता को नहीं छोड़ा ; ऐसा करने से कौसल्या के हृदय पर बड़ा आघात होता। इसीलिए माता से ही यह बात कहला दी गई है कि राम दोपहर को गये, लक्ष्मण तीसरे पहर गये और सीता सन्ध्या होते-होते गई—भला अब हम (माता) किस तरह हृदय को बोध दें ! इसके बाद, वात्सल्य-जन्य ममता से माता आगे कहती है—"मैंने घी में पूरी बनाई थी और दूध की खीर पकाई थी—इतना भोजन मेरा विष हो गया ; हाय ! हमारे राम वन को चले गये !" फिर तीनों प्रिय जनों के वन-गमन के बाद शोकविह्वला माता एक-एक करके जब उनके घर की ओर देखती है तब उनमें दीप जलते देखकर उसके कलेजे में कसक उठती है कि चारों ओर दीपक जलते हैं सही, मगर मेरे घर में तो राम के लौटने की आशा का एक-मात्र दीप टिमटिमा रहा है ! आखिर शोकावेग से अभिभूत होकर माता उन्मादिनी-सी हो गई। वह घर-घर फिरने लगी और पगली की तरह लड़कों को इकट्ठा कर-करके कहने लगी—"अरे बच्चो, तुम हिलमिलकर खूब खेलो-कूदो, खूब धमार ( धौलधप्पा ) मचाओ, जिससे मैं तुमलोगों की क्रीड़ा में राम की क्रीड़ा का आभास पाकर अपना मन बहला सकूँ।" इससे शोकोन्माद ने पुन: जोर पकड़ा। भावावेश में कहने लगी—"रात्रि में दीपक जलाऊँगी, सेज बिछाऊँगी और आधी रात को ( कल्पना में ) पुत्र को प्यार करूँगी ;

मानों राम मेरे घर ही में हैं।" फिर वर्षा के उमड़े मेघ देख कहती है—"हे दैव ! तू वहाँ वन में जाकर मत बरसना जहाँ मेरे लड़के हैं।" अहा ! कितनी तड़प और ममता है ! अपने बच्चों के क्लेश की कल्पना करके माता अधीर होकर सोचती है कि बच्चे वर्षा में भींग रहे होंगे। वह अनायास पुकार उठती है—'तुम तीनों अब लौटकर घर चले आओ।' खासकर सीता के सौभाग्य-सिन्दूर का भींगना माता के लिए असह्य हो उठता है; उसका व्यग्र हृदय गुहराने लगता है—'लवटि घरवा आवहु हो !'

---

# धन्य बाबू राजेन्द्र प्रसाद !

ठाकुर श्रीनाथसिंहजी, 'बालसखा'-सम्पादक

धन्य बाबू राजेन्द्र प्रसाद
क्रान्ति के दूत, शान्ति की मूर्त्ति।
जिसे कहते हम गांधीवाद
हुई उसकी तुमसे ही पूर्त्ति॥

सहज अति सरल तुम्हारा वेश
स्व-निर्मित खादी का परिधान।
देश-हित सहते हो सब क्लेश
अधर पर धरे मधुर मुस्कान॥

देश का दुख, बिहार की व्यथा
दूर हो निशि-दिन यह धुन रही।
एक ही लगन, एक ही कथा
मुक्त - बन्धन हो भारत - मही॥

धनी या दीन, शत्रु या मित्र
सभी को देते हो उपहार।
किसी को त्याग, किसी को धैर्य
किसी को क्षमा, किसी को प्यार॥

जिधर ही तुमने फेरी दृष्टि
उठी भावों की घटा अपार।
हुई साहस संयम की वृष्टि
और बह चली स्नेह की धार॥

देश के मन, बिहार के प्राण
सरलता, स्नेह, सत्य की याद !
निहित तुममें स्वदेश-कल्याण
धन्य बाबू राजेन्द्र प्रसाद॥

इण्डियन प्रेस, इलाहाबाद; १-१२-४१ ]

---

# प्रणाम

**श्रीसियारामशरण गुप्त**

महापर्व कुम्भ के अवसर पर अपने कमरे में मैं दूर के उन असंख्य पुण्यार्थियों की बात सोच रहा था, जो उस समय त्रिवेणी की पुनीत धारा में दरस-परस और मज्जन-पान का लाभ ले रहे थे। उस समय जो बात सहसा मेरे जी में उठी, वह यह थी कि राजेन्द्र बाबू के प्रति आज मैं अपनी श्रद्धा का निवेदन करूँगा। इस विचार के साथ उस महापर्व का प्रकृत लाभ जैसे मेरे लिए सुलभ हो उठा। सचमुच, इसमें सन्देह नहीं है कि राजेन्द्र बाबू का उदय हमारे राष्ट्रीय जीवन में एक महान् पर्व की भाँति हुआ है।

बहुधा महत् की उपेक्षा कर दी जाती है, निकट से उसे पहचाना नहीं जाता। देखनेवाले की स्थिति प्रायः हिमालय के उस यात्री-जैसी होती है, जिसे चोटी पर से चोटी की ऊँचाई का बोध नहीं होता। वहाँ भी दूर-दूर तक भूमितल ही दीख पड़ता है। राजेन्द्र बाबू को भी ऊपर से देखकर हम समझ नहीं पाते। वहाँ उनमें किसी सामान्य भारतीय से अधिक कुछ नहीं दिखाई देता। उनका बाह्य हमारे लिए चेतावनी है कि हम सामान्य की उपेक्षा न कर जायँ; हम जान लें कि साधारण में असाधारण की व्याप्ति, लौकिक में अलौकिक का पुण्य और नर में नारायण का निवास है। राजेन्द्र बाबू ने अपने जीवनाचार के द्वारा इसी सत्य का उद्घाटन किया है।

कपिलवस्तु के राजकुमार के जीवन का वह समय संस्कृति के इतिहास में अमर है, जिसमें राजभोग से मुँह मोड़कर उन्होंने महाभिनिष्क्रमण किया था। राजेन्द्र बाबू के जीवन में भी ऐसा महान् अवसर आया है, चाहते तो आसानी से उस समय वे प्रचुर राजकीय सम्मान पा सकते थे। वैभव की ऊँची डाल अपने फल के साथ उनके हाथ की पहुँच तक आ झुकी थी। उन्हें उसका लोभ नहीं हुआ। वैभव की सुख-सेज पर पौढ़ने की अपेक्षा त्याग की शूल-शय्या को उन्होंने अपने लिए चुना।

यही भारतवर्ष की परम्परा है। इस भूमि में त्याग और प्रेम की धारा का क्रम किसी काल में कभी खंडित नहीं हुआ। उसकी गति अविच्छिन्न रहती आई है। किन्तु आज हम यह

देखते हैं कि संसार की परिस्थिति में प्रचंड उलट-फेर हो चुका है। हम ऐसी भूमि पर आ उतरे हैं, जहाँ हिंसा और नर-संहार को ही मानवीय उन्नति का श्रेष्ठ साधन माना जाता है। मनुष्य के लोभ की आज सीमा नहीं है। व्यक्ति के घेरे से बढ़कर अब वह राष्ट्रगत है। राष्ट्रतंत्र के इस युग में ऐसे राष्ट्र विश्व के युद्ध-मंच पर दीख पड़ते हैं, जिनके प्रायः प्रत्येक जन में राजदंड सँभाल लेने की रक्त-पिपासा है और जो चाहते यह हैं कि प्रत्येक दूसरे राष्ट्र को अपने दोहन की पशुशाला बना लिया जाय। उनका मंत्र है हिंसा, हिंसा और हिंसा! हिंसा की यह व्याधि छूत की बीमारी की भाँति फैल चुकी है। स्वस्थ से स्वस्थ पुरुष के हृदय भी इसके कीटाणुओं से बचने नहीं पाते।

और, ऐसे में जब हम देखते हैं कि संस्कृति की शाश्वत और चिरन्तन धारा को आज के इस भीषण दुष्काल के समय में भी राजेन्द्र बाबू ने अपने घाट पर क्षीण नहीं होने दिया—आत्मा के अतल उत्स में से उसे निर्मल प्रवाह प्रदान किया है, तब उनके प्रति हमारी श्रद्धा और भी बढ़ जाती है। आज के दिन अविश्वास और लोलुपता का अन्धड़ अपने पूरे वेग से चारों ओर का सब-कुछ तोड़-फोड़ देने पर तुल पड़ा है। ऐसे में भी अहिंसा और प्रेम के उज्ज्वल दीपक को उन्होंने अपने में बुझने नहीं दिया। उसके द्वारा निरन्तर जो प्रकाश वे हमें दे रहे हैं, उसमें मानव-जाति के निष्कंटक भविष्य का आभास है। उनकी सेवा में मैं अपना विनम्र प्रणाम आदर और श्रद्धा के साथ अर्पित करता हूँ।

साहित्यसदन, चिरगाँव, झाँसी ; १५-८-४१ ]

---

# एक श्रद्धा-सुमन

श्रीव्रजविहारी तिवारी ; छत्तीसगढ़-कालेज

हर घड़ी राजेन्द्र! तेरे शब्द हमको याद होंगे—
'हम गुलामी के कफस में कैद हैं, आजाद होंगे'
शब्द में तेरे तड़ित्-तूफान लहरें ले रहे हैं
कण्ठ में उठ क्रान्ति के नव मंत्र जीवन दे रहे हैं

शान है तेरी कि हम निज सिर उठाकर गा सके हैं
राष्ट्र का जयगान जगती को सगर्व सुना सके हैं
शान है हमको कि तुझ-सा दिव्य नेता पा सके हैं
क्योंकि तेरी प्रेरणा पा सुप्त देश जगा सके हैं

रायपुर (मध्यप्रदेश) ; २९-१०-४५ ]

---

# तुलसी की काव्य-परिभाषा

प्रोफेसर वेणीमाधव मिश्र, एम० ए०; बी० एन० कालेज, पटना

"महामना गोस्वामी तुलसीदासजी-जैसे रससिद्ध कवीश्वर काव्य की परिभाषा के सम्बन्ध में अपनी क्या धारणा रखते होंगे"—इस प्रकार की जिज्ञासा मन में प्रायः उठा करती है। तुलसीदासजी ने अपूर्व कवि-चातुरी का प्रयोग कर हमें धीरे से बहलाकर कह दिया—"कबित बिबेकु एकु नहिं मोरे, सत्य कहहुँ लिखि कागद कोरे !" यदि 'मानस' और 'विनय-पत्रिका' का रचयिता ऐसा कहे, तो उसकी उक्ति पर उसी प्रकार विश्वास करने का जी नहीं चाहता जिस प्रकार किसी प्रख्यात नगर-सेठ की इस उक्ति पर कि 'मैं सत्य कहता हूँ, मेरे पास एक कौड़ी नहीं है।' नगर-सेठ अर्थलोलुपतावश झूठ कह भी सकता है; किन्तु परम वैष्णव महात्मा तुलसी जब सत्य की दोहाई देते हुए 'कबित बिबेकु एकु नहिं मोरे' कह रहे हों, तब उनपर अविश्वास कैसे किया जा सकता है? साथ हो, उनकी अमर रचनाओं को क्या कहा जाय? हिन्दी-साहित्य में उनसे अधिक सफल दूसरा कवि हुआ ही कौन?

अतएव, इस विषय में अधिक गंभीरतापूर्वक विचार करने पर, मेरी सीमित बुद्धि में यही विचार आता है कि गोस्वामीजी ने कविता को जिस उच्च सिंहासन पर बैठाकर देखा होगा, उसकी उस ऊँचाई और गरिमा को अपरिमेय मानकर ही ऊपर की उक्ति अंकित की होगी। 'कवि' शब्द से गोसाईंजी का अभिप्राय 'कौति शब्दायते इति कविः' नहीं हो सकता था; उनकी दृष्टि 'क्रान्तदर्शी' शब्द पर रही होगी, जिसका प्रयोग कवि के पर्याय में प्राचीन साहित्य में उपलब्ध है। अथवा, फिर यह भावना भी रही हो कि 'वस्तुतः कवि वही व्यक्ति हो सकता है जो मनोगत अपनी सम्पूर्ण भावनाओं को पूर्णतया अभिव्यक्त करने की क्षमता रखता हो, अभिव्यक्ति के बाद जिसके हृदय का परिष्कार हो जाता हो—यह अनुभूति होती हो कि अब और कुछ कहने की बात इस सम्बन्ध में नहीं रह गई।' मेरी समझ से, इसी दृष्टि से, महाकवि ने ऊपर की चौपाई में सत्य की उक्ति की है। उनका हृदय राम-भावना से इतना ओतप्रोत था कि उन्हें यह विश्वास ही न हो पाता था कि रामचरित का वर्णन वे काव्यमय, कवित्वमय शब्दों में कर भी सकेंगे। यह उनकी वैष्णवी नम्रता थी।

मालूम होता है कि तुलसी की मानस-धारा जब कुछ दूर तक निर्बाध रूप से बह चुकी और उसके बाद उत्कर्ष के उस चरम विन्दु पर वे पहुँचे, जहाँ पहुँचकर उनकी महीयसी शक्ति भी भावाभिव्यक्ति में उनका साथ न दे सकी, तब, वहीं पर, जैसे खीझकर उन्होंने कतिपय शब्दों में कवि-कौशल की सीमा-रेखा दिखाकर अपनी लाचारी प्रगट कर दी। वैसे स्थल अयोध्याकाण्ड में एकाधिक हैं। अयोध्याकाण्ड में भी भावना का ज्वार चित्रकूट-प्रसङ्ग में और भी प्रबल हो पड़ा। और, वहीं पर, कवि ने कह दिया—'कबिहिं अरथ आखर बल साँचा।' तुलसी की इसी उक्ति में कविता की सर्वोत्तम परिभाषा का बीज निहित है।

विभिन्न आचार्यों ने समय-समय पर जो काव्य की परिभाषा बताई है, उन परिभाषाओं के साथ गोसाईंजी की इस उक्ति की तुलना करने पर भाव स्पष्ट हो जायगा। संस्कृत-साहित्य में आचार्य मम्मट, पण्डितराज जगन्नाथ और विश्वनाथ की परिभाषाएँ काव्य-मर्मज्ञों को स्वीकार्य हैं। आचार्य मम्मट ने लिखा है कि 'तद्दोषौ शब्दार्थौ सगुणावनलंकृती पुनः क्वापि।' अर्थात्—'ऐसे शब्द और अर्थ को कविता कहते हैं जिसमें दोष न हों, गुण हों, अलङ्कार हों और कभी-कभी अलङ्कार न भी रहें।' विश्वनाथ ने शब्द और अर्थ को महत्त्वपूर्ण न मानकर वाक्य पर अधिक बल देते हुए कहा—'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्।' अर्थात् 'कलात्मक आनन्दानुभूति से पूर्ण वाक्य को काव्य कहते हैं।' पण्डितराज जगन्नाथ ने कहा—'रमणीयार्थप्रतिपादक शब्दः काव्यम्।'—'रमणीय अर्थ के प्रतिपादन करनेवाले शब्द को काव्य कहते हैं।' इस प्रकार स्पष्ट हो जा रहा है कि आचार्य मम्मट ने शब्द और अर्थ को काव्य माना, विश्वनाथ ने वाक्य को और जगन्नाथ ने केवल शब्द को। अच्छा हो, हम यहीं पर निर्णय कर लें कि तीनों में कौन सत्य के अधिक समीप है।

मम्मट और जगन्नाथ में कोई विशेष अन्तर नहीं है। मम्मट ने शब्द और अर्थ—दोनों को समान महत्त्व दिया है और जगन्नाथ ने केवल वैसे शब्दों को महत्त्व दिया है जो रमणीय अर्थों के प्रतिपादक हों। भारतीय दृष्टिकोण से यह तो निर्विवाद स्वीकृत ही है कि 'काव्य की आत्मा रस है' और वह रस व्यंजनाश्रित होता है; व्यंजित होने पर ही पूर्ण चमत्कृत होता है। इस प्रकार, शब्दों के सामान्य अर्थ या अभिधार्थ से किसी भी कवि का तात्पर्य नहीं। पण्डितराज जगन्नाथ का रमणीयता पर अधिक बल देना इस विषय का परिपोषक हो जाता है कि उनके युग की काव्य-धारा गंभीर की अपेक्षा 'रोमान्स'-प्रिय अधिक थी; इसलिए उनका रमणीयता पर आग्रह था। इस सूक्ष्म अन्तर को छोड़कर उनमें और मम्मट में कोई तात्विक अन्तर नहीं दिखाई देता। बचे विश्वनाथ; इन्होंने 'वाक्य' शब्द पर जैसे व्यर्थ ही आग्रह किया; क्योंकि रस-निष्पत्ति में वाक्य नहीं—शब्द सहायक होते हैं। रस-निष्पत्ति हमारे हृदय में तभी होती है जब एक विशेष भावना हमारे मनःप्राण को आच्छन्न करती हुई हमें आत्म-विस्मृत-सा करके एक प्रकार की 'मधुमती भूमिका' में पहुँचा देती है, जहाँ पहुँचकर हमें वही तन्मयता, तल्लीनता एवं अखण्ड आनन्द की अनुभूति होती है जो योगियों को समाधि में प्राप्त हुआ करती है। भावना का क्रमिक अतिरेक ही इसका मूल कारण है। यह भावना चित्रमय हुआ

करती है। रामकथा का आश्रय लेकर उच्चरित प्रत्येक शब्द केवल कथा को ही आगे नहीं बढ़ाता है, वरन् प्रत्येक घटना का एक चित्र भी क्रमश: हमारे मानस-पटल पर अङ्कित करता जाता है। वह चित्र जैसे-जैसे पूर्णता की ओर बढ़ता चलता है, वैसे ही वैसे हमारी तन्मयता बढ़ती जाती है और अन्ततः उसकी पूर्णता प्राप्त होने पर तल्लीन मन सुध-बुध खो बैठता है। यही रस की अनुभूति हुई। यही काव्य का चरम लक्ष्य होता है। इस कार्य को शब्द कर सकता है, वाक्य नहीं। चित्रवत्ता की क्षमता वस्तुतः शब्द में होती है, न कि वाक्य में। उदाहरण-स्वरूप, यदि हम कहें—'सागर!' तो इस शब्द के उच्चारण मात्र से बे-ओर-छोर की फैली अनन्त जलराशि, उसकी उत्ताल तरंगें, उसका गंभीर घोष, उसकी परिव्याप्त नीलिमा आँखों के सामने स्वयं एक चित्र की भाँति आ जाती है, जो अनेक वाक्यों में पूर्ण हुआ करती है। अथवा, हम सूनी रात में निर्जन पथ पर चले जा रहे हों, संसार निस्तब्ध पड़ा हो, वैसे क्षण में यदि एक 'आह!' की स्वगतोक्ति हमारे कानों में पड़ जाय तो किसी दुखिया की वेदना के अनन्त चित्र—चित्रपट की भाँति—आँखों के सामने सर-सर दौड़ने लग जाते हैं। और, ये ही चित्र हमें तल्लीन करते चले जाते हैं। भावना की तीव्रता आ जाने पर हम आपत्-विपत् की चिन्ता न करते हुए विपद्ग्रस्त की सहायता के लिए उत्सुक हो पड़ते हैं। 'महात्मा' कहते ही एक सौम्य, स्निग्ध, पवित्र, दीप्त आकृति सामने आ जाती है। 'चाण्डाल' शब्द के उच्चारणमात्र से एक कर्कश, भयानक, विरूप आकृति का चित्र आगे आ जाता है। यह क्षमता शब्द में है। वाक्य में संगठित होने पर वह चित्र अधिक पूर्ण होता है, इसमें सन्देह नहीं; क्योंकि वाक्य विभिन्न टुकड़े-टुकड़े चित्रों को एक 'फ्रेम' में 'फिट' कर देता है। इस प्रकार, काव्य का मूलाधार शब्द है। मम्मट के अनुसार वह शब्द अदोष रहना चाहिए। अदोष से उनका तात्पर्य यह है कि उच्चरित शब्द में सम्पूर्ण चित्र उपस्थित करने की क्षमता होनी चाहिए, धुँधलापन न हो। जैसे, महात्मा के चित्र को व्यंजित करनेवाले 'महात्मा' शब्द का प्रयोग न कर यदि हम कहें कि एक व्यक्ति जो जटाजूट धारण किये था, कषाय वस्त्र पहने था, गले में उसके माला थी—इत्यादि, तो चित्र विकृत हो जाता है; अतः यह शब्द सदोष हो गया। अदोष वह तभी होगा जब हमारा अभिप्रेत अर्थ शब्द के उच्चारणमात्र से हमारी आँखों के सामने चित्रवत् आ जाय। ऐसे अदोष शब्दों की सहायता से यदि हम भावना का एक चित्र खड़ा कर सकें, तो उसमें गुण और अलंकार स्वयमेव प्रस्फुटित हो पड़ेंगे, उनके लिए अलग से चेष्टा नहीं करनी पड़ेगी। चित्र में व्यञ्जनात्मिका शक्ति जितनी ही अधिक होगी, उसी अनुपात में उसमें अलङ्कारों का प्राचुर्य स्वयमेव होगा।

कहने का तात्पर्य यही हुआ कि कविता शब्दों से बनती है। यही कारण है कि कविता का अनुवाद दूसरी भाषा में सफलतापूर्वक नहीं किया जा सकता। कितना भी कुशल अनुवादक हो, सत्कवि की रचना का मूलस्वरूप इतर भाषा में कभी उपस्थित नहीं कर सकता। कारण, जो शब्द कवि द्वारा प्रयुक्त होकर एक चित्र सामने उपस्थित कर रहा है, वह चित्र दूसरे किसी शब्द द्वारा सामने नहीं लाया जा सकता। यह कठिनाई कथा-साहित्य

या निबन्धों के अनुवाद में नहीं उठानी पड़ती ; क्योंकि वहाँ भावना की प्रधानता होती है, चित्रवत्ता गौण हो जाती है। इस प्रकार यह स्थापना हो जाती है कि भारतीय दृष्टिकोण से काव्य का मूलाधार अदोष शब्द और उसका अर्थ है।

अब हम देखें, गोसाईंजी ने क्या कहा है। उनकी उक्ति में भी अर्थ और अक्षर का आधार कवि को मिला है। तात्पर्य, तुलसी की सूक्ष्म दृष्टि आचार्य मम्मट से भी सूक्ष्मतर हो गई है और वह अर्थ-व्यंजक अक्षर तक उतर गई है! तुलसी का तात्पर्य है कि यदि एक अक्षर में भी सार्थकता हो—मन के भाव को व्यंजित करने की शक्ति हो, तो वह भी काव्य का वास्तविक मूलाधार माना जा सकता है। 'अर्थ' शब्द से यहाँ केवल वाच्यार्थ ही अभिप्रेत नहीं, लक्ष्यार्थ, व्यंग्यार्थ तक स्वीकृत है। अर्थ की शक्ति सबसे अधिक प्रबल 'व्यंजना' में ही होती है और रस व्यंजनाश्रित होता है। स्पष्ट है कि कवि को शब्द के सहारे चलना होता है। जबतक उपयुक्त शब्द नहीं मिलते तबतक भावना, बिना डैने के पंछी की तरह उड़ने की लालसा मात्र लेकर अपनी अशक्तता के कारण, शिथिल हो जाती है। इसे ही शब्द-दारिद्र्य कहते हैं। यों भाषा और शब्द किसी भी देश या जाति के विकास के साथ-साथ विकसित होते जाते हैं और जो जाति जितनी समुन्नत होती है उसी अनुपात में उसकी भाषा भी उन्नत और व्यंजक होती जाती है। फिर भी एक सीमा-रेखा बन ही जाती है जिसके परे कोई भी भाषा सम्पूर्ण भाव को ज्यों-की-त्यों व्यक्त नहीं कर सकती। उस अपूर्णता को एक सहृदय अपनी अनुभूति द्वारा पूर्ण कर लेता है। इसीलिए सहृदयों को ही काव्यानुशीलन का अधिकारी माना गया है। तुलसी को भी विरासत में यद्यपि संसार की एक समृद्ध भाषा मिली थी तथापि वह उनके भावातिरेक के साथ दौड़ नहीं लगा पाती थी—यद्यपि तुलसी 'शब्द' को छोड़ 'अक्षर' तक उतर गये थे।

अब रहा प्रश्न अलंकारों का। रस-निष्पत्ति का विवेचन तो ऊपर हो ही चुका। अलंकारों में अर्थालंकार की महिमा अधिक मानी गई है और शब्दालंकार की अपेक्षाकृत कम। स्पष्ट है, अलंकार की श्रेष्ठता अर्थ पर आधारित है। 'अर्थ' शब्द द्वारा व्यंजित चित्र है। जब चित्र मर्मभेदी होगा तो उसमें चमत्कार स्वयमेव होगा ही। ऐसी स्थिति में अलंकार तो वहाँ अनायास आ ही जायँगे। तुलसी में भावप्रवणता प्रचंड थी। उनकी सूक्ष्म दृष्टि अक्षरों तक की परख करती थी ; तब उनकी रचनाओं में अलंकार तो स्वयमेव कर-बाधे खड़े मिलेंगे ही, उनकी चर्चा करने की आवश्यकता ही क्या—उनको निमंत्रण देकर आसनासीन करने की जरूरत ही क्या ? इस लौकिक शिष्टाचार का निर्वाह तो केशवदास महाराज को करना था। रहे शब्दालंकार ; इनकी झंकृति पायल की रुनझुन की तरह दृश्य-जगत् के आधार पर व्यक्त किये गये भावों में ही मुखरित होती है, और वहीं फबती भी है। यों तो, 'कूलन में केलि में कछारन में' बहुत कसरत अनेक कवियों ने की ही है ; पर उसकी वास्तविक महिमा वस्तुनिष्ठ वर्णन में तब होती है जब वर्णन भावानुगत भी हो। जैसे—

'घन घमण्ड नभ गरजत घोरा। डरपत पिया-हीन मन मोरा॥'

लेकिन, इसमें सन्देह नहीं कि ये सौन्दर्य काव्य के प्रवाह में स्वयमेव आते जाते हैं,

उसके लिए प्रयास नहीं करना होता। नदी हहराती, कूल-कगारों को तोड़ती, कलकल करती अपनी गति से प्रवाहित होती है। उसमें कोमल-प्रबल तरंगें या उर्म्मियाँ अथवा आवर्त्त, प्रवाह और जल की गंभीरता के अनुपात में, स्वयं आ जाते हैं—नदी यह चेष्टा नहीं करती कि अमुक नगर के सामने बहते समय इतनी उर्म्मियाँ हों अथवा अमुक वनमार्ग को पार करते समय इतने आवर्त्त हों। ये तो नदी के प्रवाह के धर्म हैं जिनका पालन प्रवहमान जलराशि स्वयं करती है। ठीक वही बात कवि की भावना के प्रवाह के सम्बन्ध में भी है। सहज कवि कभी चेष्टा नहीं करता कि अयोध्या का वर्णन अमुक अलंकार में होना चाहिए और चित्रकूट का वर्णन अमुक अलंकार में। केशवदास ने यदि ऐसा किया तो इससे वे तुलसी की ही महिमा को सिद्ध कर सके; लोक-दृष्टि में उनकी महिमा नहीं बढ़ी। उनके हाथ पड़कर पावन रामचरित लोकप्रिय न हो सका। कारण, काव्य का प्राण-प्रवाह उनमें न था। प्रवाह के लिए अनन्त सलिल-कण का एक-रूप होकर प्रबल वेग से बढ़ने की क्षमता रखना आवश्यक है। काव्य में भी अनन्त भावों को शब्दों में गूँथकर उन्हें गतिशील कर देने पर ही प्रवाह आता है।

गोसाईंजी कविता के सम्बन्ध की इन बारीकियों से भलीभाँति परिचित थे। परिचय ही नहीं, इन बारीकियों का जितना सुन्दर निर्वाह उन्होंने 'रामचरितमानस' में आद्यन्त किया उतना हिन्दी का और दूसरा कोई कवि नहीं कर सका। आज भी तुलसी किसी भी महाकवि के लिए आराध्य हो सकते हैं। इसीलिए मानना पड़ता है कि तुलसी रससिद्ध कवीश्वर थे। रससिद्ध थे, इसीलिए गिने-तुले अक्षरों में उन्होंने कविता की परिभाषा और उसकी सीमित शक्ति का परिचय देते हुए कहा—'कबिहिं अरथ आखर बल साँचा।'

---

# मानवेन्द्र राजेन्द्र

**श्रीरामधारी सिंह 'दिनकर'**

मृत्युभीत शत-लक्ष मानवों की करुणार्द्र पुकार
ढह पड़ना था तुम्हें अरी ओ पत्थर की दीवार
निष्फल लौट रही थी जब मरनेवालों की चाह
दे देनी थी तुम्हें अभागिनि! एक मनुज को राह

एक मनुज! चालीस कोटि मनुजों का जो है प्यारा
एक मनुज! भारत-रानी की आँखों का ध्रुवतारा
एक मनुज! जिसके इंगित पर कोटि लोग चलते हैं
आगे-पीछे नहीं देखते, खुशी-खुशी जलते हैं

एक मनुज ! जिसका शरीर ही बंदी है पाशों में
लेकिन जो जी रहा मुक्त हो जनता की साँसों में
जिसका ज्वलित विचार देश की छाती में बलता है
और दीप्त आदर्श पवन में भी निश्चल जलता है

कोटि प्राण जिस यशःकाय ऋषि की महिमा गाते हैं
इतिहासों में स्वयं चरण के चिह्न बने जाते हैं
वह मनुष्य जो आज तुम्हारा बंदी केवल तन से
लेकिन व्याप रहा है जो सारे भारत को मन से

मुट्ठी-भर हड्डियाँ निगलकर पापिनि ! इतराती हो
मुक्त विराट पुरुष की माया समझ नहीं पाती हो
तुम्हें ज्ञात ? उर-उर में किसकी पीड़ा बोल रही है ?
धर्म-शिखा किसकी प्रदीप्त गृह-गृह में डोल रही है ?

किसके लिए असंख्य लोचनों से झरने हैं जारी ?
किसके लिए दबी आहों से छिटक रही चिनगारी ?

धुँधुआती भट्ठियाँ एक दिन फूटेंगी—फूटेंगी,
ये जड़ पत्थर की दीवारें टूटेंगी—टूटेंगी !
जंजीरों से बड़ा न कोई बना जगत में गहना
'जय हो' उस बल-पुञ्ज सिंह की, जिसने इनको पहना

आँखों पर पहरा बिठलाकर हँसें न किरिचोंवाले
फटने ही वाले हैं युग के बादल काले-काले
मिली न जिनको राह वेग वे विद्युत् बन आते हैं
बहे नहीं जो अश्रु वही अंगारे बन जाते हैं !

मानवेन्द्र राजेन्द्र हमारा अहंकार है, बल है
तपःपूत आलोक, देश-माता का खड्ग प्रबल है
जिस दिन होगी खड़ी तानकर भृकुटी भारत-रानी
खड्ग उगल देना होगा ओ पिशाचिनी दीवानी !

तूफानों में दीप हमारा भी निर्भीक जलेगा
ऊँची गर्दन किये मुक्त माता का सिंह चलेगा
घड़ी मुक्ति की नहीं टलेगी कभी किसी के टाले
शाप दे गये तुम्हें किन्तु मिथिला के मरनेवाले !

पटना ; ३-१२-४४ ]

# पूज्य श्रीराजेन्द्र बाबू

श्रीलक्ष्मीनारायण; मंत्री, चर्खा-संघ, बिहार-शाखा

सन् १९०८ की बात है। मेरी उम्र दस वर्ष की थी। उस वक्त पूज्य राजेन्द्र बाबू मुजफ्फरपुर के बी० बी० कालेज में प्रोफेसर होकर गये थे। हमारे बड़े भाई उन दिनों कालेज में पढ़ते थे। आप उन दिनों एक घंटा उन्हें अंग्रेजी पढ़ाने हमारे घर आया करते थे। आपके परिचय का श्रीगणेश उसी वक्त हुआ।

१९०८ के बाद फिर कोई खास सम्पर्क नहीं हुआ। पर सन् १९१६ में, पटना-कालेज में, हड़तालियों में शामिल रहने के कारण, अपने अन्य साथियों के साथ आपसे सम्पर्क जरूर रहा। पटना के नेताओं का प्रभाव विद्यार्थियों पर न पड़ा। कालेज के ज्यादा विद्यार्थी, कई तरह की धमकियाँ मिलने और डर दिखलाने पर भी, कालेज में जाने को तैयार नहीं हुए। आपकी सीधी-सादी मूर्त्ति को देखकर ही विद्यार्थी, कालेज में जाने को, राजी हुए। हड़ताल खत्म होने के दिन आपने अपनी जुबान से एक शब्द नहीं निकाला, पर कालेज के फाटक पर आप आ गये। विद्यार्थियों को विश्वास हो गया, अब अपनी बात पर अड़ना बेकार है—जहाँ पूज्य राजेन्द्र बाबू हैं वहाँ तो हमें न्याय मिलेगा ही।

पाँच वर्षों के बाद, १९२१ में, असहयोग का जमाना आया। कलकत्ता का साइन्स-कालेज छोड़कर, बिहार-विद्यापीठ में काम करने की गरज से, आपसे मिला। ग्यारह वर्षों के बाद आपने हठात् पहचाना नहीं, पर बड़े भाई साहब का परिचय देते ही आपने तुरत विद्यापीठ में रहने की मंजूरी दे दी—यद्यपि आगे चलकर मैं विद्यापीठ में नहीं रह सका।

मैं काँग्रेस-दफ्तर में काम करने को मुजफ्फरपुर भेज दिया गया। वहाँ पूज्य राजेन्द्र बाबू के बराबर दर्शन होते रहे; पर आपके साथ काम का सीधा ताल्लुक न रहा। सन् १९२३ में खादी-विभाग के बिहार-प्रांतीय काँग्रेस-दफ्तर में मंत्री की आवश्यकता पड़ी। कई बार कई लोगों ने मुझे इस भार को उठाने के लिए कहा। छोटे दायरे में मुजफ्फरपुर में मैं काम करता था। सहसा प्रांत भर में काम करने की बात कबूल करने की हिम्मत नहीं

हो रही थी। पर आपने सब परिस्थितियों को देखकर संक्षेप में हुक्म दे दिया कि तुम इस जवाबदेही को ले लो। इस संक्षेप आदेश के बाद आगा-पीछा छूट गया और आपके आदेशानुसार मैं कार्य करने लगा। तब से आपके बहुत निकट रहकर काम करने का मौका मिला। सन् १९२४ में दिलखुशा ( पटना ) में आपने खादी-प्रदर्शनी की व्यवस्था की और खादी से पटना के सरकारी और गैर-सरकारी लोगों का खासा परिचय कराया।

सन् १९२५ के सितम्बर में चर्खा-संघ की स्थापना के बाद बिहार के लिए पूज्य राजेन्द्र बाबू एजेण्ट बनाये गये और अब तक एजेण्ट हैं। चर्खा-संघ की स्थापना के बाद आपने खादी के काम को संगठित करने में बहुत समय दिया। १९२५ से लगातार १९२ तक आप एक-एक ब्योरे की बात देखते, बजट बनाते, समय-समय पर खादी-केन्द्रों में जाते तथा हर तरह खादी के काम का संचालन करते। खादी-प्रचार के लिए आपने प्रांत में कई खादी-प्रदर्शनियाँ चलाईं। खुद खादी बेचने को बैठ जाते, 'कैश-मेमो' काटते और सरकारी-गैर-सरकारी सब तरह के लोगों को खादी का संदेश सुनाते। आपके शामिल भ्रमण में आपके भूतकालिक जीवन के, आपके विद्यार्थी-जीवन के, कितने ही वृत्तान्त सुनने के मौके मिलते रहते थे। आपके जीवन का शुरू से ही एक ही रास्ता रहा है; वह यह कि जो काम सामने पड़ जावे उसे यथाशक्ति अच्छे-से-अच्छे ढंग से करें। आपकी विचार-शक्ति इतनी जबरदस्त है कि हम नौजवान उस समय और अब भी दाँतों उँगली काटते हैं। घंटे-दो-घंटे में गंभीर विषय पर सुन्दर-से-सुन्दर ढंग से लेख लिखना या व्याख्यान देना आपके बायें हाथ का खेल रहा है। मुजफ्फरपुर में एक बार आपके परिचित श्रीकूपर साहब प्रिन्सपल थे। खादी के काम के बारे में उनसे आपकी बातें हुईं और निश्चय हुआ कि मुजफ्फरपुर-कालेज में आपका खादी के अर्थ-शास्त्र पर भाषण हो। शायद १९२७ या १९२८ की बात है। आपने फौरन् एक सुन्दर भाषण का ढाँचा ठीक कर लिया। आगे चलकर उसी आधार पर 'खादी का अर्थ-शास्त्र' नामक पुस्तक अंग्रेजी में लिखी गई, जिसके विषय में गांधीजी ने उस वक्त 'यंग-इण्डिया' में लिखा था कि 'खादी के सिद्धान्त को आर्थिक पहलू से सुन्दर ढंग से रखने का यह प्रथम प्रयास है'।

१९२९ के बाद काँग्रेस के काम में आपने अपनी जरूरत ज्यादा देखी। इसलिए आपने उस ओर ज्यादा ध्यान देना शुरू किया। खादी के काम से आप बिलकुल अलग हो गये, ऐसी बात न तब हुई और न अब है। सूत-कताई तो आपकी नियमित चल ही रही है; गांधी-सेवा-संघ-सम्मेलन के अवसर पर आपकी कताई का वेग अक्सर २७५ गज आध घंटे में हुआ करता था, और अब भी आप सुन्दर वेग से कातते हैं—यद्यपि आपकी कताई को देखकर कोई यह नहीं कहेगा कि आप हड़बड़ाकर कात रहे हैं या जल्दी कर रहे हैं। ऐसा कहा जा सकता है कि आपकी कताई-विधि ही आपके चरित्र का द्योतक है, अर्थात् बाहरी दुनिया को ऐसा मालूम तो होता है कि आप बहुत देर कर निर्णय देते हैं, लोगों का बहुत मुलाहजा करते हैं—इत्यादि; पर एक जाग्रत राष्ट्र में तो विचारों का संघर्ष होता है, खींचतान होती है, उसमें आपकी सहिष्णुता से ही शीघ्र-से-शीघ्र मामला सुलझता है। ऐसा सुलझना भी स्थायी और मधुर होता है।

श्रीराजेन्द्र बाबू बीमार तो बहुत पड़ते हैं, तो भी आप बीमारी से परेशान नहीं होते और घबराते भी नहीं। १०५ डिग्री बुखार रहने पर भी आप विकलता नहीं जतलाते, बल्कि इतना ही बतलाते हैं कि मस्तिष्क पर बोझ-जैसा मालूम होता है। इतनी पुरानी बीमारी, करीब ५७ वर्ष की उम्र और इतनी बड़ी जिम्मेवारी सँभालना—यह आपकी अथाह धीरता का ही परिचायक है। सन् १९३८ में बम्बई में और आगे चलकर वर्धा में आपकी बीमारी में थोड़ी सेवा-टहल करने का मौका मिला था। उसी में यह अनुभव आया। बम्बई में आप बीमार हुए, गांधीजी देखने आये; कहा—समुद्री हवा लगते रहने पर अच्छे नहीं हो सकते, वर्धा की सूखी हवा में चलो। इस आदेश से आपके चिकित्सक 'डाक्टर गिल्डर' घबराये; पर गांधीजी के सामने उन्हें चुप ही रहना पड़ा। पीछे डाक्टर गिल्डर ने और भी घबराहट प्रकट की। आपने वर्धा न जाने की मंजूरी देकर डाक्टर गिल्डर को शान्त किया। पर बीमारी चलती ही रही। एकाध रोज के बाद सेठ जमनालालजी ने, अपने कतिपय मित्रों के साथ और डाक्टर गिल्डर के साथ भी, यह तय किया कि आप वर्धा जायँ। पाँच बजे शाम की 'मेल' से बम्बई से प्रस्थान करना था। दस बजे दिन में यह तय पाया कि बम्बई से जाना है। उसी वक्त से बुखार चढ़ना शुरू हुआ। एक बजे दिन तक १०४ डिग्री बुखार हो गया। हमलोग तो घबराहट में पड़े; पर आपने कहा—घबराना नहीं, हमारा बुखार ठीक समय से उतर जायगा। ईश्वर की कृपा से कुछ देर के बाद बुखार घटना शुरू हुआ और चार बजे तक शाम को बुखार १०० डिग्री हो गया! इस अवसर पर 'मृषा न होंहि देव-ऋषि-बानी' का प्रत्यक्ष अनुभव हुआ।

जब से पूज्य राजेन्द्र बाबू ने बिहार-प्रान्त के अंदर खादी का काम हमें सौंपा तब से आपके शामिल बहुत नजदीक रहने का कितनी बार मौका मिला है। एक छोटे-से लेख के दायरे में अनेक प्रसंगों को लिपिबद्ध करना असम्भव है। पर इतना ही लिखना बस है कि बिहार-प्रान्त के शायद ही कोई ऐसे राष्ट्रकर्म्मी होंगे जिनपर आपकी कुशाग्र बुद्धि, सादगी, नैतिकता और मृदुलता की अमिट छाप न पड़ी हो।

बिहार-चर्खा-संघ, मधुबनी ( दरभंगा ); २ । १० । ४१ ]

---

# मेरी चाह

**श्रीगजाननप्रसाद वर्मा; रतनगढ़ ( बीकानेर-राज्य )**

चाह यह मेरी अकिञ्चन!

अंजली-भर पुष्प मेरे
कर समर्पित आज तेरे
चरण का होऊँ पुजारी
बाँट दूँ निज भक्ति जन-जन
चाह यह मेरी अकिञ्चन!

प्रिय यही बस चाह मेरी
छाँह में ही बैठ तेरी
प्रेम का जादू जगा दूँ
देश का हो सजग कन-कन
चाह यह मेरी अकिञ्चन!

# राजेन्द्र बाबू के आर्थिक विचार

प्रोफेसर दयाशंकर नाग, एम० ए०, बी० कॉम; कॉमर्स-कालेज, वर्धा

डॉक्टर राजेन्द्रप्रसाद स्वयं अर्थशास्त्री नहीं हैं। उन्होंने अपनी 'आत्मकथा' में लिखा है कि बी० ए० ( ऑनर्स ) की परीक्षा के लिए अर्थशास्त्र के प्रारम्भिक सिद्धान्तों की शिक्षा पाई थी। प्रचलित अर्थ में वे अर्थशास्त्री माने भी नहीं जाते। पर देश के स्वतन्त्रता-आन्दोलन तथा राष्ट्र के पुनर्निर्माण में उनका बड़ा हाथ रहा है। गांधीजी के सम्पर्क से चम्पारन के सत्याग्रह, खादी-प्रचार-कार्य, बाढ़ एवं भूकम्प से पीड़ितों की सहायता, ग्रामोद्योग-आन्दोलन, खाद्य के संकट-काल में मंत्री-कार्य आदि घटनाओं ने अदृश्य रूप से उनके आर्थिक दृष्टिकोण को पुष्ट एवं परिष्कृत किया है। फलतः उनके आर्थिक विचार वास्तविकताओं द्वारा मँजे हुए हैं। व्यावहारिक समस्याओं ने समय-समय पर उनमें काट-छाँट की है और देश की आर्थिक वस्तुस्थितियों ने उनका परिमार्जन किया है। बहुत सम्भव है, यदि वे अर्थशास्त्र का अध्ययन केवल ग्रन्थों के द्वारा करते तो उनका दृष्टिकोण इतना व्यावहारिक न होता। वे किसी आर्थिक आदर्श-विशेष को अपना लेते, परन्तु आज राष्ट्र-निर्माण में चोटी के प्रणेता होते हुए भी वे किसी 'आर्थिक-वाद'-विशेष के पक्षपाती नहीं हैं। उनके आर्थिक विचार विवाद-रहित एवं अत्यन्त व्यावहारिक हैं। उन्हें 'यथार्थवादी अर्थशास्त्री' कहना उपयुक्त होगा। समाज-कल्याण ही उनके आर्थिक दृष्टिकोण की कसौटी रही है। वास्तव में अर्थशास्त्र की परिभाषा जब शास्त्रीय ढंग से की जाती है तब उस अर्थ में वे सच्चे अर्थशास्त्री हैं।

सुविख्यात अर्थशास्त्री 'पीगू' ने अर्थशास्त्र की परिभाषा इस प्रकार की है—"Economic welfare is the subject-matter of economic science"[१] जैसा आगे चलकर हम देखेंगे कि मनुष्य-समाज का बहुमुखी कल्याण ही राजेन्द्र बाबू के आर्थिक विचार का आधार रहा है। इसी के कारण उनकी विचार-शैली में अद्वितीय संतुलन तथा व्यावहारिकता मिलती है।

---

१ A. C. Pigou: 'Economics of Welfare', Chapter I,

## गांधीजी का प्रभाव

समाज-सेवा का अंकुर राजेन्द्र बाबू में विद्यार्थी-जीवन से ही विद्यमान था। पूज्य 'बापू' के सम्पर्क से उसे अनुकूल एवं जीवनवर्द्धक वातावरण मिला। परन्तु ग्राम्य जीवन से भली भाँति परिचित राजेन्द्र बाबू को बापू ने जो दिशा दिखाई, वह उन्हें प्रारम्भ में कुछ अटपटी लगी। कारण स्पष्ट था—कॉलेज के विद्यार्थी-जीवन, शहर के रहन-सहन और वकालत के पेशे ने अवश्य ही उन्हें ग्राम-जीवन से कुछ दूर कर दिया था। गांधीजी से अपनी प्रथम भेंट के सम्बन्ध में उन्होंने जो वाक्य लिखा है उससे स्पष्ट है कि प्रारम्भ में बापू के आदर्श के प्रति उनके मन में तुरन्त श्रद्धा उत्पन्न हो गई थी—"गांधीजी को पहले-पहल देखकर मेरे ऊपर कोई खास असर नहीं पड़ा। सोचा था, जो कुछ काम होगा, वह कर दिया जावेगा।"[1] परन्तु ज्यों-ज्यों वे गांधीजी के निकट सम्पर्क में आये, उन्हें राजनीतिक क्षेत्र में मार्ग-दर्शन तो मिला ही, साथ ही, देश की आर्थिक वास्तविकताओं का निकट से अवलोकन एवं अध्ययन करने का अवसर भी प्राप्त हुआ। चम्पारन के सत्याग्रह के दौरान में उन्हें किसानों के आर्थिक शोषण का नंगा चित्र देखने का मौका मिला और साथ ही किसान-संगठग की शक्ति का सफल प्रयोग भी देखने को मिला। उन्हें यह विश्वास हो गया कि किसान ही भारत के आर्थिक शरीर की रीढ़ हैं और जब तक उसे हानि पहुँचानेवाले कारणों को दूर करके उसे सुदृढ़ नहीं बनाया जायगा, तब तक देश का आर्थिक पुनरुत्थान असम्भव ही रहेगा। भारत के भावी आर्थिक पुनरुत्थान का चित्र भी उन्हें गांधीजी ने दिखाया। खादी के रूप में बापू ने उनके जीवन में एक ऐसे महान क्रान्तिकारी आदर्श की प्रेरणा दी, जो समय व्यतीत होने के साथ-ही-साथ उनकी आर्थिक विचार-धारा की बुनियाद बन गया। सन् १६२१ में प्रथम बार बिहार में खादी-कार्य प्रारम्भ हुआ। उसके सम्बन्ध में स्वयं उन्होंने लिखा है—"बिहार के कुछ भागों में चर्खे का चलना कभी एक बार भी बन्द नहीं हुआ था······इस आन्दोलन से उसको नवजीवन मिला।···जब मैं गांधीजी के उस कथन पर अब विचार करता हूँ, जिसको उन्होंने आन्दोलन के आरम्भ में ही कहा था, तो मुझे उनकी दूरदर्शिता और कार्य-कौशल का एक और भी ज्वलंत दृष्टान्त मिल जाता है। उन्होंने कहा था कि चर्खा द्वारा ही हम नवयुवकों को सहस्रों की संख्या में काम दे सकेंगे और जनता की धन-वृद्धि में सहायक हो सकेंगे।" खादी का यह मूल मंत्र ही उनके आर्थिक विचारों की आधार-शिला है। इसी दिशा में धीरे-धीरे उनके विचार परिपक्व होते गये। आगे चलकर गांधीजी के विधायक कार्यक्रम में वे भी पूरी तरह रँग गये। ज्यों-ज्यों काँग्रेस का विधायक कार्यक्रम बापू के नेतृत्व में कार्यान्वित होता गया, वे उसके समर्थक से कर्णधार बनते चले गये, और बापू के देहावसान के पश्चात् वे ही उसके सर्वोत्कृष्ट मार्ग-दर्शक हैं।

---

१ 'आत्मकथा'—पृष्ठ ८७

## आर्थिक विषमता

आधुनिक काल की आर्थिक समस्याओं में आर्थिक विषमता ही सबसे जटिल समस्या है। एक ओर आर्थिक शक्ति का कुछ इने-गिने मनुष्यों के हाथों में एकीकरण हो रहा है और दूसरी ओर किसान तथा मजदूरों का जीवन-स्तर शोषण के कारण नीचे गिरता जा रहा है। यंत्रीकरण तथा पूँजीवादी संगठन से इस क्रिया को और भी अधिक प्रोत्साहन तथा प्रगति प्राप्त हो रही है। राजेन्द्र बाबू का, इस समस्या के सम्बन्ध में, सुनिश्चित मत तथा सुझाव या उपाय है—"इस बात से किसी को इनकार नहीं हो सकता कि आज के समाज में घोर आर्थिक विषमता विराज रही है। कुछ देश तो दूसरे देशों से अधिक धनवान हैं ही, एक ही देश के आदमी-आदमी और वर्ग-वर्ग की आर्थिक स्थिति में भी आकाश-पाताल का अन्तर है।"[1]

सभी युद्धों और हिंसात्मक वैमनस्य में यह आर्थिक विषमता-जनित आर्थिक प्रतिस्पर्द्धा ही अन्तर्हित है। अत: जबतक आर्थिक विषमता और उससे उत्पन्न हिंसात्मक प्रतिस्पर्द्धा मनुष्य-रचना के आधार हैं, तबतक हिंसात्मक संघर्ष बंद नहीं हो सकता। "अगर भूमण्डल पर सुख-शांति का राज्य स्थापित करना है तो वर्त्तमान विषमताओं को बिदा करना ही होगा।" विषमताओं को दूर करने के लिए सारे संसार के समस्त समाज-शास्त्रियों और अर्थशास्त्रियों में मतैक्य है। परन्तु ये विषमताएँ किन तरीकों से और किस रफ्तार से मिटाई जायँ, इस विषय में मतभेद है। कुछ देशों में, विशेषकर रूस में, हिंसात्मक तरीकों से आर्थिक विषमताओं का उन्मूलन करने का प्रयत्न किया गया है। रूस में समाजवादी व्यवस्था स्थापित करने के लिए कितनी हिंसा की गई—इसका ज्ञान निम्नांकित उद्धरण से पाठकों को हो जायगा—

"यदि एक क्षण के लिए साधन की पवित्रता को भुला भी दिया जाय, तो प्रश्न उठता है कि हिंसात्मक साधनों से स्थापित आर्थिक व्यवस्था में स्थायित्व कितना है। क्या वह स्वरक्षित है अथवा उसकी रक्षा के लिए निरन्तर हिंसा का उपयोग करना होगा। अभी तक समाजवादी देशों में यह साबित नहीं किया गया कि उनकी अर्थ-व्यवस्था स्वरक्षित है और उसे पूँजीवादी देशों की तरह सैनिक रक्षा की आवश्यकता नहीं है—अर्थात् हिंसात्मक साधनों द्वारा स्थापित की हुई सामाजिक व्यवस्था का स्थायित्व अभी संदिग्ध है।"

इसी संदेह को राजेन्द्र बाबू ने इन शब्दों में व्यक्त किया है—"इस (हिंसात्मक) रास्ते से चलकर जो कुछ हासिल किया गया है वह उसकी उत्पादक हिंसा-शक्ति के न रहने पर भी कायम रहता है या नहीं, यह देखना अभी बाकी है।"

ऐसी अवस्था में, विषमता-रहित अर्थ-व्यवस्था कायम करने के लिए, हमें ऐसा मार्ग अपनाना होगा जिससे व्यवस्था स्थायी, सुदृढ़ और स्वरक्षित हो। इसके लक्ष्य की प्राप्ति के लिए व्यक्ति के चरित्र, आचरण और मनोवृत्ति में आध्यात्मिक एवं मनोवैज्ञानिक परिवर्त्तन

---

१. 'रचनात्मक कार्यक्रम—कुछ सुझाव' (राजेन्द्रप्रसाद); पृष्ठ ३२

करना आवश्यक होगा। परिग्रह-प्रवृत्ति का स्वेच्छा से नियमन करना उसका आधार होगा। "पर इस तरह की मनोवृत्ति उसी समाज में उत्पन्न हो सकती है जिसकी नींव अहिंसा पर हो।" इसीलिए राजेन्द्र बाबू ने लिखा है—"The conflict between individual and unindividual and between individual and factory has to be reconciled. The individual has to subserve the interest of society, but his personality has also to be preserved and developed."[1]

यह स्पष्ट है कि राजेन्द्र बाबू समाज से आर्थिक विषमताएँ हटाने के लिए उतने ही उत्सुक हैं जितना कोई समाजवादी हो सकता है। परन्तु उनका दृढ़ विश्वास है कि इस प्रकार की विषमता-रहित अर्थ-व्यवस्था तभी स्थायी और दृढ़ हो सकती है जब उसका आधार सत्य और अहिंसा हो—"India as ever before needs to follow the middle course and indeed the world must needs accept the same course if it is not to be over-whelmed by the giant of its own creation. The middle course is the course of Truth and Ahimsa and that is what we have to adopt and thus pave the way for its acceptance by the world in the economic field as we have tried in our own humble way in the political field with no mean success."

## औद्योगीकरण का प्रश्न

ऊपर लिखा जा चुका है, यंत्रीकरण और वर्त्तमान आर्थिक संगठन के कारण पूँजी कुछ इने-गिने मनुष्यों के हाथों में संचित होती जा रही है। 'यंत्रीकरण और आर्थिक शक्ति का एकीकरण—आधुनिक पश्चिमी अर्थ-व्यवस्था के दो मुख्य लक्षण हैं।' पहला दूसरे का पोषक है। जबतक दोनों का समाज पर साम्राज्य है तबतक आर्थिक विषमताएँ दूर नहीं हो सकतीं—एक व्यक्ति द्वारा दूसरे व्यक्ति का, एक जाति द्वारा दूसरी जाति का शोषण चलता ही रहेगा—आर्थिक क्षेत्र में प्रतिस्पर्द्धा, वैमनस्य और संघर्षों का अन्त नहीं होगा। आर्थिक शक्ति जबतक विकेन्द्रित नहीं की जायगी तबतक मानव-समाज में आर्थिक शान्ति स्थापित नहीं हो सकती। यह दो प्रकार से विकेन्द्रित की जा सकती है—उत्पादन की शैली को बदलकर अथवा उत्पादित वस्तुओं के उचित वितरण द्वारा। दूसरी रीति अधिक कठिन है और पेचीदा भी है। केन्द्रित उत्पादन-व्यवस्था का फल स्वतः लाभ का केन्द्रीकरण होता है। यदि लाभ को विकेन्द्रित किया भी जाय, तो उसमें हिंसात्मक तरीके प्रयोग में लाने ही पड़ते हैं और इस प्रकार नागरिक स्वतन्त्रता का अपहरण होता है। अतः आर्थिक शक्ति को विकेन्द्रित करने की अच्छी रीति है—

1. In the Foreword to S. N. Agarwal's "Gandhian Plan Re-affirmed".

उत्पादन के साधनों के स्वामित्व को विकेन्द्रित करना; अर्थात् ऐसी उत्पादन-व्यवस्था कायम करना जिससे मजदूर अपने श्रम के प्रतिफल का स्वयं मालिक हो। यह तब सम्भव है जब उत्पादन के साधनों पर उसका निजी अथवा सहकारी स्वामित्व हो। जबतक उत्पादन के साधन केन्द्रित ( Centralised ) हैं और उनको छोटे-छोटे उद्योग-धन्धों में परिवर्त्तित नहीं किया जाता, तबतक श्रमिक का उनपर स्वामित्व नहीं हो सकता। यदि हमें आर्थिक शक्ति—जिसके एकीकरण का सबसे बड़ा साधन यंत्रीकरण है—विकेन्द्रित करनी है, तो यंत्रीकरण का नियमन अवश्य करना होगा। यही कारण है कि राजेन्द्र बाबू ने बापू के खादी-सिद्धान्तों को अपनाया है, और ग्रामोद्योगों को पुनरुज्जीवित एवं समृद्धिशाली बनाने पर सदैव इतना जोर देते रहते हैं। परन्तु इस विश्वास का केवल सैद्धान्तिक आधार ही नहीं है, भारत की आर्थिक परिस्थिति का भी इससे सीधा सम्बन्ध है। "हाथ की कताई और बुनाई और उनके सहायक धन्धों को फिर सजीव करने के आन्दोलन का आधार भारतीय जीवन के दो मौलिक तत्त्व हैं। हिन्दुस्तान की आबादी का सैकड़े ८० भाग खेती में लगा हुआ है या उसकी आमदनी से ही गुजर-बसर करता है। पर चूँकि खेती करनेवाले का पूरा समय इस काम में नहीं लगता, इसलिए उसके पास बहुत-सा वक्त फाजिल बच जाता है जिससे वह सहायक धन्धों में लग सकता है। कताई-बुनाई या चरखे का काम, करघे का काम इस आवश्यकता की पूर्त्ति और ग्राम-जनता के तन ढकने के मसले को तो हल करता ही है, उसकी छोटी-सी आमदनी में भी अच्छी वृद्धि कर देता है।" हिन्दुस्तान-जैसे प्रचुर साधन-सामग्री और विशाल जन-संख्यावाले देश में श्रम बचानेवाले कल-कारखानों की आवश्यकता नहीं, वरन् ऐसी उत्पादन-व्यवस्था की अपेक्षा है जो सबको पूरा काम ( full employment ) दे सके। "जहाँ करोड़ों आदमी सदा बेकार रहते हैं, सबको काम मिलने का उपाय करना होगा और किया जा सकता है। हमारी कुछ आवश्यकताओं के लिए बड़े कारखानों की जरूरत हो सकती है। पर हमारे घरों में होनेवाले धन्धों का लगभग नष्ट हो जाना ही हमारे ग्राम-जीवन, हमारी संस्कृति और कला-कौशल के ह्रास का कारण है। गाँवों में बसनेवाले भारत को अगर फिर से जिन्दा करना है तो इन धन्धों की सूखी जड़ों को फिर सींचना होगा।"[१]

ऊपर के उद्धरणों से बिल्कुल स्पष्ट है कि राजेन्द्र बाबू ग्रामोद्योगों को ही भारत के औद्योगीकरण का आधार मानते हैं और उनका विश्वास है कि देश की फाजिल जन-शक्ति तथा साधनों का सर्वोत्तम उपयोग ग्रामोद्योग द्वारा ही हो सकता है। वे बड़े कारखानों के सर्वथा विरुद्ध नहीं हैं। निस्संदेह देश की कुछ विशेष आवश्यकताओं की पूर्त्ति बड़े कारखानों के विना नहीं हो सकती। परन्तु छोटे उद्योग-धन्धों और बड़े कारखानों में संतुलन होना आवश्यक है; वे एक दूसरे की प्रतिस्पर्द्धा न करके एक दूसरे के पूरक होने चाहिए। देश में ऐसी अर्थ-व्यवस्था कायम करने की जरूरत है जिसके अन्तर्गत ग्रामोद्योगों और कारखानों के निर्दिष्ट क्षेत्र हों और दोनों भारत की मृतप्राय ग्रामीण अर्थ-व्यवस्था को

---

१ 'रचनात्मक कार्यक्रम—कुछ सुझाव' ( राजेन्द्रप्रसाद ) पृष्ठ २२ ;

पुनर्जीवित करने में सहायक हो सकें। ग्रामोद्योगों की उन्नति से केवल दस्तकारी में लगे हुए मनुष्यों को ही लाभ न होगा, वरन् उसका कृषि पर भी बहुत गहरा प्रभाव पड़ेगा। "दस्तकारी का नाश ही हमारे गाँवों की तबाही कर सकता है। उसीने खेती को नीरस और अलाभकारी धन्धा बना दिया है; क्योंकि किसान को साल में कम-से-कम छः महीने तो बेकार ही रहना पड़ता है।" दस्तकारी किसानों को उनके फाजिल वक्त में काम तो देगी ही, साथ ही, इस समय भारतीय कृषि पर जो जन-संख्या का भार है उसको भी कम करने में सहायक होगी। ग्रामीण जनता की सामाजिक, राजनीतिक और शारीरिक संपन्नता की दृष्टि से भी ग्रामोद्योगों को पुनर्जीवित करना अत्यंत आवश्यक है।

## कृषि और खाद्य-समस्या

केन्द्रीय सरकार के कृषि एवं खाद्य विभागों के मंत्री की हैसियत से डाक्टर राजेन्द्र प्रसाद ने जो कार्य किया, उसकी सारे देश में प्रशंसा हुई है। जिस बुद्धिमत्ता और तेजी से उन्होंने स्थिति को सँभाला वह उनकी कृषि-संबंधी नीति की सफलता का व्यावहारिक सबूत है। भारत की अर्थ-व्यवस्था में, उन्हीं का मत है, कृषि सबसे महत्त्वपूर्ण उद्योग है और इसके द्वारा बहुसंख्यक व्यक्तियों को काम और समस्त जनता को भी योगक्षेम मिलता है; अतः कृषि और खाद्य की ओर सबसे अधिक ध्यान दिया जाना चाहिए[1]। "हमारे सम्मुख सबसे बड़ा काम खाद्य-पदार्थ की उपज बढ़ाना है जिससे देश के सभी लोगों को सुबह-शाम का भोजन मिल सके…हम पहले से बढ़िया किस्म का और अधिक खाद्य उत्पादन करके वर्त्तमान अस्वास्थ्यकर संतुलन को ठीक करें।" परन्तु कृषि की उन्नति की योजनाएँ बनाते समय दो मुख्य बातों की ओर ध्यान देने की आवश्यकता है। देश की जन-शक्ति तथा विशाल भौतिक साधनों का अधिकतम उपयोग ही हमारी कृषि-योजनाओं का मुख्य उद्देश्य होना चाहिए। वैज्ञानिक साधनों के बिना यह सम्भव नहीं है; क्योंकि "समन्वित विकास में ही हमारे देश का कल्याण निहित है। परन्तु वैज्ञानिक अनुसन्धान और उनके उपयोग की दौड़ में हमें अपने गाँवों की वस्तु-स्थिति को नहीं भूल जाना चाहिए। हमारे यहाँ करोड़ों आदमी सदा बेकार रहते हैं और किसानों को भी पूरा काम नहीं मिलता है।"[2]

यदि कृषि का यंत्रीकरण किया गया तो गाँवों में बेकारी और भी बढ़ जायगी। राजेन्द्र बाबू के, कृषि के यंत्रीकरण के सम्बन्ध में, विचार स्पष्ट हैं। कृषि-अनुसन्धान-परिषद् की सोलहवीं बैठक में भाषण करते हुए उन्होंने कहा था—"हमें स्मरण रखना चाहिए कि भारत में कृषि सदा बैलों पर ही निर्भर रही है और निकट भविष्य में इसकी यही स्थिति रहेगी…हमारे सूखे खेतों को पानी पहुँचाने और कृषि के उद्योग के लिए सस्ती बिजली की व्यवस्था करने के उद्देश्य से बहुविध उपयोगी सिंचाई के बाँधों की ओर अपना ध्यान आकृष्ट करते हुए हमें कुँओं, नालों और तालाबों के सुधार की उपेक्षा न

१. कृषि-अनुसन्धान-परिषद् की १६वीं बैठक में डा० राजेन्द्रप्रसाद का भाषण।

२. 'विधायक कार्यक्रम—कुछ सुझाव' ( राजेन्द्रप्रसाद ); पृष्ठ २२

करनी चाहिए और ऐसे साधनों का भी पता लगाना चाहिए जो सुलभ हों और जिनका उपयोग भारत के गरीब किसान भी कर सकते हों, जैसे कि सस्ते और अच्छा काम देनेवाले पम्प जो जन-शक्ति और पशु-शक्ति से भी चलाये जा सकते हैं।"

कृषि-क्षेत्र में राजेन्द्र बाबू जन-शक्ति और यंत्र-शक्ति में ऐसा संतुलन रखना चाहते हैं जिससे देश के कृषि-साधनों का अधिकतम उपयोग भी हो सके और बेकारी भी न रहे।

उपर्युक्त बातों से यह सर्वथा सिद्ध है कि प्रचलित अर्थ में अर्थशास्त्री न होते हुए भी श्रीराजेन्द्र बाबू उच्च कोटि के यथार्थवादी अर्थ-शास्त्री हैं। भारत के आर्थिक निर्माण में उनका व्यक्तिगत एवं उनकी विचार-शैली का बहुत बड़ा हाथ रहा है और रहेगा। किसी आर्थिक 'वाद' से परे रहते हुए भी वे अहिंसात्मक साम्यवाद में विश्वास रखते हैं और इस समय पूज्य बापू के पश्चात् वे ही उसके सबसे बड़े पोषक हैं। यंत्रीकरण तथा राष्ट्रीयकरण के सम्बन्ध में उनका दृष्टिकोण संतुलित है। वितरण की समस्या को उत्पादन-शैली के पुनर्सङ्गठन के द्वारा हल करने में वे विश्वास रखते हैं। उनके आर्थिक विचारों की पृष्ठभूमि बापू के सत्य और अहिंसा के सिद्धान्त हैं। अतः केन्द्रित आर्थिक शक्ति की प्रतीक मशीनों और कारखानों का नियमन वे उचित ही नहीं, आवश्यक भी समझते हैं। परन्तु, यह तो उनके विचारों का निषेधात्मक पक्ष है। वास्तव में वे गाँवों के उद्योग-धन्धों और दस्तकारियों—कुटीर-शिल्प अथवा गृह-शिल्प—को ही फिर से सजीव एवं उन्नत करके गाँवों को 'पूर्ण स्वावलम्बी' तथा ग्रामीण जनता को शारीरिक, आर्थिक और नैतिक दृष्टि से सम्पन्न देखना चाहते हैं।

---

# गौरव-गिरि राजेन्द्र

**श्रीविजयबहादुर 'मतवाला'**

गौरव-गिरि राजेन्द्र ! दीन भारत-जन के भयत्राता
भारतीय संस्कृति के पोषक, नवयुग के निर्माता
करुणा, क्षमा, शान्ति,संयम,प्रतिभा की तुम हो प्रतिमा
अमित युगों तक गायेंगे कवि विमल तुम्हारी महिमा

मूर्तिमान जो गुण तुममें हैं वे अनुरूप तुम्हारे
निज पावनता के कारण तुम सबके बने दुलारे
भारत के आबाल-वृद्ध हैं तुमसे बहुत उपकृत
तुमसे यह संसार वस्तुतः आज विशेष अलंकृत

छपरा ( सारन ); २९-३-४५ ]

# बिहार के आर्थिक विकास की सम्भावनाएँ

प्रोफेसर हृषीकेशनारायण, एम० कॉम०; राजेन्द्र-कालेज, छपरा

भौतिक उन्नति के सभी साधनों से बिहार-प्रान्त सब प्रकार सम्पन्न है। किन्तु यहाँ विषमता के दृश्य भी आश्चर्य-जनक हैं। एक तरफ तो बड़ी-बड़ी खानें हैं और दूसरी तरफ लोग खाने के बिना तरस रहे हैं। खानों से दूसरी जगहों के लोग काफी व्यापारिक लाभ उठाते हैं, पर यहाँ के लोग उस प्रचुर लाभ से प्रायः वंचित हैं। जहाँ खनिज सम्पत्ति का बाहुल्य हो वहाँ के लोग बेकारी और गरीबी के दुख भोगें, यह विचित्र विधिविधान है। घरेलू उद्योगधंधों का उद्धार और विकास न होने से भी बेकारी और गरीबी ने पैर जमा लिये हैं। इसी लिए, जहाँ हरे-भरे खेत हैं वहाँ भी लोग भूखे और नंगे हैं। जगह-जगह बड़ी-बड़ी फैक्टरियाँ और मिलें हैं, फिर भी अधिकांश लोग निर्धन और अभावग्रस्त हैं। कारण, कारखानों के अधिकतर स्वामी और संचालक अन्य प्रान्तों के हैं। अन्य प्रान्तों में यहाँ के लोगों की गुञ्जाइश बहुत कम है, लेकिन यहाँ तो और-और जगहों के लोग सर्वत्र छाये हुए हैं। कृषि और वाणिज्य के अनेक साधनों के रहते हुए भी यहाँ के लोगों को उन साधनों के उपयोग का सुअवसर ही न मिला। अच्छी सड़कों के अभाव से भी उत्पादन-केन्द्रों और उद्योगकेन्द्रों में सहयोग स्थापित न हो सका। समस्त प्रान्त में दो-चार ही लम्बी-लम्बी सड़कें अच्छी दशा में हैं। गाँवों और शहरों का यातायात-सम्बन्ध जोड़नेवाली अधिकतर सड़कें उपेक्षित एवं शोचनीय स्थिति में हैं। व्यापार-पथों के भ्रष्ट होने से जनता अपनी उपज को व्यापार-केन्द्रों तक सुविधा से नहीं पहुँचा पाती। विशेषतः शहरों और कस्बों में ही मनुष्यों और पशुओं के लिए अस्पताल तथा उच्च शिक्षण-संस्थाएँ हैं; इसलिए सर्वसाधारण जनता और उनके पशु-धन का शारीरिक और मानसिक विकास यथेष्ट नहीं हो पाता। फल-स्वरूप अन्य उन्नत प्रान्तों के शिक्षित और व्यवसाय-कुशल लोग यहाँ के अभ्युदय-साधनों पर बहुलांश में स्वत्वाधिकार जमाये हुए हैं। यहाँ की जनता उनसे होड़ करने में अक्षम हो गई है।

बिहार सन् १९१२ ई० में बंगाल से अलग हुआ। तब इसने अपना स्वतंत्र अस्तित्व पाया। पर तब भी उड़ीसा-प्रान्त इसके साथ लगा हुआ था। सन् १९३६ ई० में उड़ीसा भी अलग हो गया। इसके दो परिणाम हुए—(१) बंगाली भाइयों ने यहाँ के हर आर्थिक विभाग या संस्था में अपना सिक्का जमा लिया, जिससे बिहारियों में भी कर्मण्यता आने लगी। (२) बंगाली भाइयों से हमें बहुत लाभ भी हुआ। वे हमसे शिक्षा और शासन-व्यवस्था में बहुत आगे बढ़े हुए थे। उन्होंने बिहार की आर्थिक उन्नति में योग-दान किया; लेकिन उनके पास निजी पूँजी सिर्फ दिमाग ही था। उसे उन्होंने दिया और पूँजी पंजाबियों, मारवाड़ियों, गुजरातियों और पारसियों से मिली। इस प्रकार आर्थिक उन्नति तो हुई; पर बड़े-बड़े वेतन दिमागदारों ने पाये, ब्याज और नफा उक्त व्यापारियों ने। बिहारियों को

मिलीं दो चीजें जागृति और मजदूरी ! जागृति के बारे में अपना तो यह विचार है कि आज भी बिहारियों में पूरी जागृति नहीं है ; क्योंकि वे देखादेखी भी कर्मशील और उद्योगी बनना नहीं जानते हैं, आगे बढ़कर काम करने से हिचकते हैं। उनमें अध्यवसाय और साहस ( Enterprise ) की बहुत कमी है। इसका मतलब कदापि यह नहीं कि ऐसे लोग यहाँ हैं ही नहीं। हैं जरूर, लेकिन उन्हें हम अँगुलियों पर ही गिन सकते हैं—अनुपात में बहुत ही कम हैं। पर इसका भी कारण है। काम करना वही जानता है जिसे मिहनत किये बिना खाना न मिले। यहाँ की जमीन बहुत उपजाऊ है। बिहार को यदि कृषिप्रधान भारत का अन्नपूर्णा-भंडार कहा जाय तो अतिशयोक्ति न होगी। थोड़ा काम करके भी मजदूर अपनी रोजी कमा लेता है। एक ने काम किया तो कितने ही बिना काम के बैठे खा सकते हैं। देखिए, ये आँकड़े क्या कहते हैं—

| जिला | प्रति १००० कितने व्यक्ति कमाते हैं | खेती में प्रति सैकड़े | प्रति १००० कितने व्यक्ति दूसरों की कमाई खाते हैं | उद्योगधंधों में प्रति सैकड़े | व्यापार में प्रति सैकड़े |
|---|---|---|---|---|---|
| ( उत्तर-बिहार ) | | | | | |
| १. सारन | ४४५ | ८५ | ५५५ | ६ | ३ |
| २. चम्पारन | ४५१ | ९१ | ५४९ | २ | १½ |
| ३. मुजफ्फरपुर | ३९५ | ८६ | ६०५ | ४½ | ३ |
| ४. दरभंगा | ३६१ | ८० | ६३९ | ४ | ३ |
| ५. पूर्णिया | ३५७ | ८६ | ६४३ | ६ | ५ |
| ६. भागलपुर | ४२० | ८० | ५८० | ५ | ३½ |
| दक्षिण-बिहार | | | | | |
| ७. मुँगेर | ४६० | ६३ | ५४० | ६½ | ४½ |
| ८. शाहाबाद | ४६० | ७५ | ५४० | १०½ | ५ |
| ९. पटना | ४४६ | ६१ | ५५६ | ८½ | ५½ |
| १०. गया | ४४३ | ६५ | ५५७ | ९ | ३½ |
| ११. संतालपरगना | ५२६ | ९१ | ४७४ | ३ | २ |
| १२. हजारीबाग | ३९४ | ८२ | ६०६ | ६½ | २ |
| १३. पलामू | ४६५ | ८४ | ५३५ | ५ | ३ |
| १४. मानभूम | ३६० | ६८ | ६३० | ५ | ४½ |
| १५. राँची | ३२६ | ८४ | ६७४ | ६ | २½ |
| १६. सिंहभूम | ३३६ | ६८ | ६६४ | १३½ | ३½ |
| औसत प्रान्त-भर का— | ४१५ | ७८ | ५८५ | ६½ | ३½ |

इन आँकड़ों से यह बात साफ विदित है कि सौ में ४१—४२ आदमी काम करके कमाते हैं और बाकी ५८—५९ प्रति सैकड़े दूसरों की ही कमाई खाते हैं। आबादी के आधे

से भी अधिक व्यक्ति किसी भी देश में इस प्रकार बेकारी में दिन नहीं काटते। यदि इतने लोग काम करने लग जायँ तो आमदनी हर परिवार की बहुत बढ़ सकती है। इन आँकड़ों से एक और भी विशेष बात मालूम होती है कि तीन-चौथाई लोगों की कमाई केवल खेती ही से है, अर्थात् इन तीन-चौथाई लोगों और इनके सहारे जीनेवालों के लिए एकमात्र साधन है—खेती। कुल साढ़े छः सैकड़े लोग ही उद्योगधन्धों से अपनी जीविका उपार्जित करते हैं। यह भी एक बड़ी ग्लानि की बात है कि जो प्रान्त कोयला, लाह, चपरा, अबरक, लोहा, ताँबा इत्यादि अमूल्य खनिजों का केन्द्र हो; जहाँ भारतवर्ष में (युक्तप्रान्त को छोड़कर) सब से अधिक चीनी की मिलें हों; सीमेंट, कागज, शराब, सिगरेट, चमड़ा इत्यादि की बड़ी-बड़ी फैक्टरियाँ—जैसे डालमियानगर(शाहाबाद) में सीमेंट-फैक्टरी और मुँगेर की सिगरेट-फैक्टरी—हों; और जहाँ एशिया की सबसे बड़ी टाटा-फैक्टरी (तातानगर या जमशेदपुर में) हो; वहाँ के सिर्फ साढ़े छः सैकड़े लोग ही इन उद्योगधन्धों में लगे हों। पर इन बातों के वास्तविक तथ्य को जानने के लिए हमें बिहार के आर्थिक धन की ओर भी एक दृष्टि डालनी चाहिए। बिहार को हम दो टुकड़ों में बाँट सकते हैं—(१) उत्तर-बिहार, जो गंगा-नदी के उत्तर है और जिसमें क्रमशः (पच्छिम से पूरब) सारन, चम्पारन, मुजफ्फरपुर, दरभंगा, उत्तरी मुँगेर, उत्तरी भागलपुर और पूर्णिया के जिले हैं; (२) दक्षिण-बिहार, जो गंगा-नदी के दक्षिण है और जिसमें शाहाबाद, पलामू और राँची उत्तर से दक्षिण-पश्चिमी किनारे पर हैं तथा उनके पूरब पटना, गया, हजारीबाग, सिंहभूम, दक्षिणी मुँगेर, दक्षिणी भागलपुर, संतालपरगना एवं मानभूम जिले हैं।

उत्तर-बिहार के उत्तर में नैपाल, दक्षिण में गंगा-नदी, पूरब में पश्चिमी बंगाल और पश्चिम में युक्तप्रान्त है। यह जमीन एकदम समतल और अनेक नदियों से भरी पड़ी है। उत्तर में हिमालय होने से यहाँ पर वर्षा भी अधिक होती है। ऐसा मालूम होता है कि भगवान ने खेती करने के लिए ही यह सरस जमीन बनाई है। यहाँ का मुख्य उद्योग गन्ने की काश्त है और इन इलाकों में बहुत-सी चीनी की मिलें हैं। यहाँ की खास पैदावार चावल, मकई, दलहन, तेलहन, कपास, जूट और गन्ना हैं। दरभंगा में आम और मुजफ्फरपुर में लीची तथा हाजीपुर (मुजफ्फरपुर) में केले की फसल भी अच्छी होती है। इन मधुर फलों का व्यवसाय भी यहाँ खूब होता है। यदि वह संगठित रूप से किया जाय तो विशेष लाभदायक सिद्ध हो सकता है। दरभंगा, मुजफ्फरपुर आदि में खादी के व्यापार का भी बड़ा उर्व्वर क्षेत्र है।

दक्षिण-बिहार में बहुत-सी जमीन पहाड़ी और जंगली भी है। लगभग हर जिले में कोई-न-कोई पहाड़ी है। इस इलाके में बहुतेरी पहाड़ी नदियाँ, झील, जंगल और सुन्दर-सुन्दर प्राकृतिक दृश्यावली भी हैं। इन पहाड़ों पर शेर, चीते, भालू, हिरन, नीलगाय इत्यादि जंगली जानवर भी जहाँ-तहाँ पाये जाते हैं। यहाँ के छोटा-नागपुर-खण्ड के जिलों में बहुत-से लोग (आदिवासी, सन्ताल आदि) जंगली-जाति के भी हैं जिनके खान-पान, रहन-सहन, भाषा-भेष, बोलचाल, नृत्य-गान आदि उत्तर-बिहार के लोगों से भिन्न हैं। इस इलाके में भी खेती होती है और चावल, गेहूँ, जौ, चना, मकई, दलहन, तेलहन, ज्वार, मसाला,

कपास, तम्बाकू आदि की पैदावार काफी अच्छी होती है। इसी इलाके में खानें बहुलता से हैं जिनमें अनेक प्रकार के बहुमूल्य खनिज द्रव्य पाये जाते हैं—मैंगानीज, टिन, निकेल, क्रोमियम, बॉक्साइट, चूना, चीनी मिट्टी, ऐसबेस्टस इत्यादि भी इफ़रात हैं। इस भू-भाग में जंगलों की बहुतायत होने से काष्ठोषधि, जड़ी-बूटी, टिम्बर, लकड़ी, खुशबूदार तेल, रंग, गोंद, मोम, शहद इत्यादि चीजों की तिजारत मजे में चलाई जा सकती है। इसी इलाके में रेशम के कीड़े भी पाये जाते हैं जिससे भागलपुर में रेशम और तसर के कपड़ों का खासा रोजगार होता है। सहसराम (शाहाबाद) में पत्थर की चीजें भी बनती हैं।

उत्तर-बिहार के पूर्वोत्तर खण्ड को मिथिला या तिरहुत कहते हैं और दक्षिण-बिहार के पूर्वोत्तर भाग को मगह या मगध। मिथिला और मगध, दोनों ही, बड़े उपजाऊ प्रदेश हैं। दोनों ही हरे-भरे और धान्य-सम्पन्न हैं।

इन उत्तरी और दक्षिणी इलाकों की पैदावारों को देखते हुए एक बात साफ विदित होती है कि इस प्रान्त में कृषि और उद्योग-धन्धे, दोनों ही, हाथ-में-हाथ मिलाकर निर्द्वन्द्व आगे बढ़ सकते हैं। यह एक ऐसी विशेषता है जो अन्य प्रान्तों को नहीं नसीब है। अब, हम बिहारियों का यह काम है कि इस ईश्वरदत्त प्राकृतिक वैभव से लाभ उठाने का प्रयत्न करें। स्वावलम्बन, सहयोग, परिश्रम और अध्यवसाय से ही यह साध्य है।

यहाँ कृषि करनेवालों को साल में कुछ ही दिनों काम करना होता है। साल में करीब छः महीनों को काश्तकार फालतू बातचीत या सैर-सपाटे में काट देते हैं। उनके सहारे जीनेवालों को तो कोई काम ही नहीं रहता। यदि काश्तकार अपनी फुर्सत के वक्त और उसके आश्रित लोग पूरे साल-भर किसी-न-किसी उद्योग में लगे रहते, तो उनकी आमदनी तिगुनी नहीं तो दुगुनी अवश्य हो जाती। कुछ उद्योग-धन्धे ऐसे हैं जिनकी वृद्धि खेती पर ही अवलंबित है। जैसे—चीनी, कपड़े इत्यादि। इसलिए ईख, कपास आदि की खेती पर विशेष बलपूर्वक ध्यान दिया जाना चाहिए। यहाँ एक बात गम्भीरता से विचारणीय है। आधुनिक वैज्ञानिक युग की वेगवती गति के प्रत्यक्ष प्रभाव को देखते हुए यदि नई मशीनों द्वारा काम हो, तो खेती करने के लिए कुछ ही लोगों की आवश्यकता होगी, बाकी लोग अन्यान्य उद्योग-धन्धों में लग सकते हैं—खानों और मिलों में काम करने जा सकते हैं। इससे फी आदमी आमदनी अधिक हो सकती है।

अब पहले बिहार के आर्थिक धन का विस्तृत वर्णन करना आवश्यक है। उसके बाद ही विकास की सम्भावनाओं पर दृष्टि डाली जा सकेगी।

कृषि-प्रधान बिहार में सबसे अधिक काश्त चावल की होती है। बढ़िया-से-बढ़िया चावल यहाँ पैदा होता है। धान सैकड़ों तरह के उपजते हैं जिनमें बहुतों के नाम बड़े ही सुन्दर हैं जैसे आम के। कुछ उम्दा धानों की तो खेत में खड़ी फसल ही गमकती है, फिर चावल के सौरभ का तो कहना ही क्या! यहाँ के सिद्ध चावल की स्निग्धता भी शाह-पसंद होती है। धान की तीन फसलें होती हैं—(१) जून-अगस्त (असाढ़-भादो) में बोया जाता है, जिसकी फसल नवम्बर-दिसम्बर (कातिक-अगहन) में तैयार होती है; (२) मई-जुलाई (जेठ-सावन) में बोया जाता है, अगस्त से अक्तूबर (भादो-कातिक)

तक काटा जाता है; ( ३ ) सितम्बर से नवम्बर ( आसिन-अगहन ) तक बोया जाता है, फरवरी से मार्च ( माघ-फागुन ) तक काटा जाता है। अन्य फसलों के बोने-काटने का समय इस प्रकार है—

| फसल | बोने का समय | काटने का समय |
|---|---|---|
| गेहूँ | अक्तूबर-नवम्बर ( कातिक-अगहन ) | मार्च-अप्रैल ( फागुन-चैत ) |
| जौ | ,, ,, | ,, ,, |
| ज्वार | मई-जुलाई ( जेठ-सावन ) | अक्तूबर-नवम्बर |
| बाजरा | ,, ,, | ,, ,, |
| मकई | ,, ,, | सितम्बर-अक्तूबर ( आसिन-कातिक ) |
| चना ( बूँट ) | अक्तूबर-नवम्बर | मार्च-अप्रैल |
| अरहर | मई-जुलाई | फरवरी-मार्च ( माघ-फागुन ) |

यह समय प्रान्त के भिन्न-भिन्न भागों में बोई-काटी जानेवाली फसलों का है। नीचे पैदावार का परिमाण दिया जा रहा है।

## बिहार में खेती का रकबा और उसकी उपज ( १९४३ )—

| फसल | रकबा (एकड़) | प्रान्त के कुल रकबे का शतक | कुल उपज (टन) | प्रति एकड़ उपज |
|---|---|---|---|---|
| धान | ९९,८३,००० | २२ | २९,८२,००० | ३९३ सेर |
| गेहूँ | १२,२१,००० | ३ | ४,०७,००० | ५०९ ,, |
| ज्वार | ७३,००० | १६ | १८,००० | २७६ ,, |
| बाजरा | ९१,००० | १४ | २०,००० | ४११ ,, |
| मकई | १५,१३,००० | ३·४ | ४,३५,००० | ३२२ ,, |
| जौ | १२,७९,००० | ३ | ४,११,००० | ३६० ,, |
| चना | १४,६०,००० | ३·३ | ४,५२,००० | ३९७ ,, |
| दूसरे दलहन | १६,२९,००० | ३·५ | ५,१९,००० | × |

## इतनी उपज होने पर भी बिहार को इस प्रकार अन्न बाहर से मँगाना पड़ता है!
## ( सन् १९४३ ई० )—

| अन्न | बिहार से बाहर जाता है | | बाहर से आता है | |
|---|---|---|---|---|
| चावल | २०,१०० | टन | २,०४,२०० | टन |
| गेहूँ | १८०० | ,, | ७२,००० | ,, |
| आटा | २०,१०० | ,, | १२,४०० | ,, |
| ज्वार-बाजरा | ४०० | ,, | ६,२०० | ,, |
| चना | १८,३०० | ,, | १६,५०० | ,, |
| दूसरे अन्न और दाल | ११६,००० | ,, | १,०६,००० | ,, |
| मूँगफली | ४०० | ,, | ६,२०० | ,, |
| तेलहन | २१,४०० | ,, | ४२,१०० | ,, |
| रेंड़ी | ९,००० | ,, | ४०० | ,, |
| घी | ४,४०० | ,, | ६०० | ,, |
| चीनी | १,६४,६०० | ,, | ५,८०० | ,, |
| गुड़ | १२,५०० | ,, | ७५,७०० | ,, |
| चाय | ६०० | ,, | १०० | ,, |
| नमक | २,१२,७०० | ,, | १,६०० | ,, |

इन आँकड़ों से यह प्रगट होता है कि हमारी पैदावार हमारे लिए कम पड़ती है। हम जितना अन्न बाहर भेजते हैं उससे कहीं ज्यादा बाहर से मँगाते हैं। अब यहाँ आँकड़े हर जिले के दिये जाते हैं, जिनसे यह पता चलता है कि किस जिले में कितनी जमीन है और उसके कितने हिस्से पर किस प्रकार खेती होती है—[ देखिए, विवरण-पत्र, सं० १ ]

विवरण-पत्र-संख्या १ के आँकड़ों से यह मालूम होता है कि उत्तर-बिहार में केवल चम्पारन-जिले को छोड़कर कहीं भी सिंचाई के लिए सरकारी नहरें नहीं हैं, और जो दूसरे जरिये से सिंचाई होती है वह भी दक्षिण-बिहार के मुकाबले बहुत कम है। फिर भी, समस्त बिहार की फी सदी दस एकड़ जमीन की ही सिंचाई होती है; बाकी नब्बे फी सदी जमीन यों ही प्रकृति की दया पर अवलम्बित है—जिस साल अच्छी वर्षा हुई, फसल अच्छी होती है, नहीं तो सूख जाती है। असामयिक वर्षा से भी खेती को बहुत नुकसान उठाना पड़ता है। बाढ़ और कीड़ों से भी हानि होती है।

बिहार में हाथ से कपड़ा बनाने का काम कई जगहों में होता है। छोटा-नागपुर-खंड के आदिवासी लोग प्रायः अपने ही हाथ का बना कपड़ा पहनते हैं। इसलिए उनके घर-घर में यह काम होता है। लेकिन वह कपड़ा बहुत मोटा और रुखड़ा होता है। मधुबनी (दरभंगा) में भारतीय चर्खा-संघ की बिहार-शाखा का मुख्य केन्द्र है। उसके आसपास के कई स्थानों में शुद्ध खादी के उत्पादन-केन्द्र हैं। इस तरह उत्तर-बिहार में बहुत सुन्दर खद्दर तैयार होता है। कुछ जिलों में जुलाहों के केन्द्र भी गाढ़ा कपड़ा बनाते हैं।

दूसरा मुख्य उद्योग लाह और चपरा तैयार करना है। इसके लिए लाह के कीड़े पीपल और पलास के पेड़ों पर पाले जाते हैं। इसके तैयार होने में छः महीने लगते हैं। शरद (नवम्बर) और ग्रीष्म (मई) में यह तैयार होता है। यह काम कई जगह होता है—डुमरिया और दाऊदनगर (गया) में; राँची जिले में करीब-करीब हर जगह—मुख्यतः खूँटी और राँची में; सारे सिंहभूम जिले में; दुमका और पाकुर (सन्ताल-परगना) में; गोला, हंटरगंज और सिमरिया (हजारीबाग) में; मानभूम जिले का यह खास पेशा है; पलामू जिले में भी।

तम्बाकू, जर्दा, मसालेदार तम्बाकू इत्यादि तैयार करने के लिए गुरुआ और पैंबीघा (गया) प्रसिद्ध हैं। दरभंगा और मुँगेर में भी यह काम होता है। मुंगेर की सिगरेट फैक्टरी मशहूर है।

शोरा निकालने के लिए सारन, चम्पारन, दरभंगा, मुजफ्फरपुर, मुँगेर और जहानाबाद (गया) प्रसिद्ध हैं।

रेशम, तसर और बाफ्ता के कपड़े भी कई जगह बनते हैं। इसमें भागलपुर (चम्पानगर महल्ला) बहुत प्रसिद्ध है। सिंहभूम तसर का मुख्य केन्द्र है। पटना-सिटी में रेशमी कपड़े पर जरदोजी का काम अच्छा होता है; इसके लिए वह विशेष रूप से विख्यात है। यह उद्योग बिहारशरीफ (पटना) में, तमार और खूँटी (राँची) में, संताल-परगना में और मानभूम में भी होता है। इन जगहों में रेशम के कीड़े भी पाले जाते हैं।

कम्बल बनाने के ढंग सिखाने के लिए गया में एक सरकारी संस्था है। कम्बल बनाने का उद्योग नासरीगंज (शाहाबाद) में, मसौढ़ी (पटना) में, मुँगेर में और कटिहार (पूर्णिया) में होता है। भारतवर्ष में बिहार की भेड़ों की नस्ल सबसे अच्छी है। लेकिन फिर भी यह काम यथेष्ट नहीं होता!

दरी और कालीन बनाने के लिए विशेष रूप से पटना-सिटी ही मशहूर है। यों तो सहसराम आदि में भी थोड़ा-बहुत यह काम होता है।

सोना-चाँदी के काम के लिए भी पटना-सिटी ही ज्यादा मशहूर है। पानदान, गुलाबपाश, तरह-तरह के बर्तन, गहने आदि यहाँ बहुत बनते हैं और अच्छे भी। खड़गपुर (मुँगेर) भी प्रसिद्ध है। ऐसे तो यह काम हर जगह होता है।

शीशे और काँच के उद्योग के लिए पटना-सिटी और संताल-परगना मुख्य हैं। यहाँ शीशी-बोतलें बनती हैं। पटना-सिटी में गिलास, गुलदान, झाड़-फानूस आदि भी बनते हैं।

संताल-परगना में गंगा-नदी की बालू से शीशा बन सकता है। यहाँ शीशा बनाने योग्य मिट्टी मंगलहाट, पीरपहाड़, हूरा और चपरभीठी के पास मिलती है। भागलपुर में चूड़ियाँ पहले बहुत बनती थीं, लेकिन अब नहीं।

चूना बनाने के लिए शाहाबाद में कर्मनाशा नदी और सोन नदी के पास; सिंहभूम में लोटापहाड़ी के पास ; मानभूम में पंचकोट, गौरांगडीह और दामोदर नदी के पास ; पलामू में और हजारीबाग में कंकड़-पत्थर मिलता है। इन जिलों में चूने के कई कारखाने भी हैं।

स्लेट बनाने का पत्थर मुँगेर जिले में कई स्थानों पर मिलता है।

कत्थ ( खैर ) के पेड़ हजारीबाग और पलामू जिलों में हैं जिनसे लोग कत्थ तैयार करते हैं। यह पान का मसाला है। इसकी खपत भी अच्छी है।

पत्थर की तश्तरी, प्याली, मूर्त्ति, चक्की इत्यादि बनाने का काम गया जिले के पत्थलकट्टी, धनमहुआ, सपनेरी और मंगलागौरी स्थानों में; पटना-सिटी में; सहसराम ( शाहाबाद ) में ; मुँगेर में धरहरा के पास ; सिंहभूम में लोटा-पहाड़ी के पास ; संताल-परगना में महाराजपुर, उधुआनाला और पाकुर के पास ; मानभूम में और पूरे हजारीबाग जिले में होता है।

ताँबे के बर्त्तन बनाने का उद्योग अधिकतर गया जिले के मारूफगंज, गयावालबीघा, बुनियादगंज, केनार, हसुआ, कौनाकोल, दाऊदनगर, नबीनगर आदि स्थानों में होता है। पटना-सिटी में और सिवान ( सारन ) में भी।

ताँबे की खानें पुद्रा और कल्याणपुर ( मानभूम ) में, बारगन्द ( हजारीबाग ) में और सिंहभूम में हैं। सिंहभूम की खान सबसे बड़ी है जो अभी पूरी खोदी भी नहीं गई है।

अबरक की खानें हजारीबाग की बहुत प्रसिद्ध हैं—यहाँ कोडरमा, दोरंद, खड़गडीहा, सतगाँवा आदि स्थानों में अबरक बहुत अधिक पाया जाता है। सिंहभूम में भी काफी मिलता है। गया और मुँगेर जिले के कुछ स्थानों में भी अबरक होता है।

लोहे से छोटी-छोटी चीजें, हथियार आदि बनाने का उद्योग पचम्बा ( गया ) में होता है। राँची, सहसराम, मुँगेर, संताल-परगना, मानभूम, पलामू, हजारीबाग और सिंहभूम के तुरमडीह, तलसा, कुदहा तथा हकगारा स्थानों में भी होता है। इन सभी स्थानों में कच्चा लोहा कुछ-कुछ मिलता भी है। लेकिन लोहे की प्रसिद्ध खानें सिंहभूम की ही हैं जिनसे बड़ी-बड़ी फैक्टरियाँ चलती हैं और जहाँ ( जमशेदपुर में ) एशिया की सबसे बड़ी फैक्टरी ताता-कम्पनी की स्थापित है।

कोयले के लिए भारत में बिहार सब प्रान्तों से धनी है। कोयले की खानें मानभूम में सबसे अधिक और बड़ी हैं। यहाँ झरिया और रानीगंज का कुछ हिस्सा भी—जो इस जिले में है ( बाकी बंगाल में है )—विश्व-विख्यात है। इस जिले में २८१ खानें हैं। पलामू जिले में डालटेनगंज, हुतार, औरंगा और करनपुर के क्षेत्र मुख्य हैं। हजारीबाग में ७ बड़े-बड़े क्षेत्र हैं, जिनमें बोकारो, रामगढ़, उत्तर-दक्षिण करनपुरा, चोपे, इटखोरी और गिरिडीह प्रसिद्ध हैं। सन्ताल-परगना में भी राजमहल और ब्राह्मणी नदी के पास तथा अन्य कई क्षेत्रों में कोयला पाया जाता है।

बिहार की खानों में कोयले का अनुमान इस प्रकार है—

गिरिडीह—६०० लाख टन
झरिया—२०५,००० " "
बोकारो—१०,००० " "
करनपुरा—८६,७५० " "
औरंगा—२०० " "
हुतार और डालटेनगंज—१८० लाख टन
राजमहल— २,००० " "

(टोटल) ३०७,७३० लाख टन

इनके अलावा बिहार में अन्य खनिज पदार्थ भी हैं। मैंगानीज (एक प्रकार का लोहा) धातु सिंहभूम में बहुत अधिक पाई जाती है। क्रोमाइट (एक प्रकार का लोहा) धातु भी सिंहभूम में पाई जाती है। चीनी मिट्टी संताल-परगना की राजमहल-पहाड़ियों में, भागलपुर के पत्थरघाट में, सिंहभूम के हटगमरिया में और सरायकेला-राज्य में पाई जाती है, जिसका आधा केवल सिंहभूम से ही आता है। टिन की भी कुछ खानें हजारीबाग में हैं। सीमेंट पलामू जिले में जालपा के पास होता है। निकेल नामक धातु भी सिंहभूम में मिलती है। बहुत-से खनिज पदार्थ अभी व्यापारोपयोगी नहीं हो सके हैं; क्योंकि अनेक स्थानों में खानों की खोज एवं खुदाई नहीं हुई है। पटना, मुँगेर, हजारीबाग और सन्ताल-परगना जिलों में कई पहाड़ी झरनों से खनिज जल भी मिलता है।

बिहार में पन्द्रह प्रतिशत भूमि पर जंगल है। ये जंगल चम्पारन, संताल-परगना, हजारीबाग,पलामू,मानभूम,राँची और सिंहभूम जिलों में हैं। इन स्थानों में नाव और जहाज बनाने के काम हो सकते हैं। बाँस से डोलची, डलिया, टोकरी आदि भी। कई तरह की लकड़ियों के कुछ व्यापार भी होते हैं। नीम, महुआ, देवदार आदि के बीजों से तेल भी पेरे जाते हैं। घासों में 'साबे' घास मुख्य है जिससे मजबूत रस्सी बनती है, यह कागज बनाने के भी काम आ सकती है। 'रूसा' घास से खुशबू निकलती है, इससे 'सेण्ट' बनता है; यह राजमहल से सिंहभूम तक मिलती है। ऐसी और घासें भी हैं। वैज्ञानिक अनुसंधान से और भी व्यवसायोपयोगी पदार्थों के मिलने की संभावना है।

हर जिले में वहाँ की पैदावार और खनिज वस्तुओं के अनुकूल फैक्टरियाँ हैं। लेकिन धान कूटने, तेल पेरने और आटा पीसने की फैक्टरियाँ लगभग हर जिले में हैं।

## व्यापार-मार्ग

बिहार में यातायात के सुगम मार्ग कम हैं। आर्थिक अथवा व्यावसायिक विकास के लिए व्यापार-पथों की सुविधा अत्यावश्यक है। बहुत-सी जगहों में तो, खासकर दक्षिण-बिहार में, बड़े बीहड़ रास्ते हैं—न रेलें हैं न सड़कें। प्रान्त की सब तरह की सड़कों का ब्योरा इस प्रकार है—

| | |
|---|---|
| पक्की सड़कें ( अलकतरा या सीमेंट वाली )— | १२६७ मील |
| दूसरी पक्की सड़कें— | २७१६ ,, |
| कुल पक्की सड़कें— | ३६८६ ,, |
| कंकड़ बिछाई हुई सड़कें— | २८४५ ,, |
| पक्की मिट्टी की सड़कें (अच्छे मौसम में मोटर चलने योग्य) | १५४१६ ,, |
| मिट्टी की सड़कें, जिनपर मोटर नहीं निबह सकती— | ६२४६ ,, |
| | टोटल २७५१० मील |

| | |
|---|---|
| पी० डबल्यू० डी० आदि की सड़कें— | १२८३ मील |
| कुल लोकल बडीज की सड़कें— | ३०,२१३ ,, |
| गाँवों की सड़कें— | १०,००० ,, |

पक्की-कच्ची सड़कों की दशा बिहार में सन्तोषजनक नहीं है। इससे प्रान्त की हर तरह की उन्नति में बड़ी बाधा और कठिनाई हो रही है। शिक्षा-प्रचार, समाज-सुधार, व्यापारोन्नति और राजनीतिक जागृति के आन्दोलन व्यापक रूप से नहीं हो पाते। खेती, सिंचाई, स्वास्थ्य, चिकित्सा, शिक्षा आदि लोकहितकर विभागों के अफसर या कर्मचारी सुविधा और आसानी के साथ प्रान्त के भीतरी भागों में नहीं पहुँच पाते। व्यवसायी लोग भी शहरों और कस्बों तक ही रह जाते हैं। किसानों को भी अपने खेतों की पैदावार खास-खास मंडियों तक पहुँचाने में बड़ी दिक्कत होती है। 'अधिक अन्न उपजाओ' का आन्दोलन तबतक व्यर्थ ही होगा जबतक यहाँ की सड़कें सुगम न होंगी। यदि किसान तरकारियों और फलों की खेती भी करें तो वे अपना माल खपाकर पैसे नहीं पैदा कर सकते; क्योंकि साग-सब्जी और फल की खपत शहरों तथा व्यापार की मंडियों में ही हो सकती है। इस प्रकार सड़कें सिर्फ व्यापार-मार्ग का ही काम न देंगी, बल्कि प्रान्त के चौमुखी सुधार एवं विकास में भी सहायक होंगी।

सड़कों के सिवा रेलवे-लाइनें भी व्यापार-पथ का काम करती हैं—यात्रा-पथ की सुविधा तो वे हैं ही। उत्तर-बिहार में दो ही रेलवे-लाइनों का प्रसार है—अवध-तिरहुत ( ओ० टी० ) और पूर्व-बंगाल ( ई० बी० )। इन दोनों रेलवे की प्रमुख और शाखा-प्रशाखा लाइनों का विस्तार उत्तर-बिहार के नगरों तथा उद्योग-केन्द्रों को परस्पर-सम्बद्ध तो करता है; पर औद्योगिक विकास की भावी योजनाओं तथा संभावनाओं को पूर्णतः सफल करने के लिए उस विस्तार को और भी बढ़ाना पड़ेगा। दक्षिण-बिहार में तो रेल-पथ को विशेष विस्तृत करना होगा। इसमें इष्ट-इण्डियन ( ई० आइ० ) और बंगाल-नागपुर ( बी० एन० ) नामक दो बड़ी रेलवे-लाइनें प्रमुख हैं, जिनकी शाखा-प्रशाखाओं का जाल जैसा चाहिए वैसा अभी नहीं बिछा है; पर ई० आइ० आर० की शाखा के रूप में चार-पाँच छोटी रेलवे-लाइनें भी हैं, जिनसे कुछ स्थानों के विकास-पथ पर आरूढ़ होने की संभावना दीख पड़ती है। यदि इस तरह की छोटी लाइनों से भी सम्भाव्य उद्योग-केन्द्र शृङ्खलाबद्ध कर दिये जायँ तो प्रान्त का व्यावसायिक विकास-क्रम अग्रसर होता रहेगा।

गंगा, सरयू, गण्डक, सोन, कोशी, नारायणी आदि नदियों का जलमार्ग भी व्यापार-वृद्धि में सहायक होने योग्य है। इन नदियों में कहीं-कहीं स्थायी अथवा अस्थायी पुल की भी जरूरत है जिससे व्यापारिक सुविधा बढ़ सके। कोशी-क्षेत्र और दामोदर-क्षेत्र में सरकारी योजनाओं के कार्यान्वित हो जाने पर, तथा गंगा में पुल बँध जाने से प्रान्त के उत्तर-दक्षिण-खण्ड के परस्पर-सम्बद्ध हो जाने पर, आशा है कि औद्योगिक विकास अथवा आर्थिक अभ्युदय की संभावनाएँ विशेष प्रगति के साथ सफलता-पथ पर आगे बढ़ेंगी। आर्थिक विकास के प्रभूत साधनों को देखते हुए यह आशा करना असंगत नहीं है कि जनता और सरकार के सहयोग से कुछ ही बरसों में यह प्रान्त समृद्ध हो सकता है।

## विकास की सम्भावनाएँ*

प्रान्त की आर्थिक उन्नति की आवश्यकता इसलिए है कि जनता की आमदनी बढ़ जाय, ताकि सब लोगों को यथेष्ट अन्न-वस्त्र उपलब्ध हों और हर श्रेणी के लोग आराम से रह सकें। इसके लिए जरूरी है कि खेती में जितने लोग लगे हैं उतने लोगों में से कुछ लोग उद्योग-धन्धे में भी लगें। पहले के लोग बहुत-से घरेलू उद्योग-धन्धों में लगे रहते थे। लेकिन जब से अंग्रेजी राज शुरू हुआ तब से देशी उद्योग-धन्धे धीरे-धीरे लुप्त होते गये। विदेशी सस्ते माल से बाजार पट गया। मशीनों के सामने कारीगरों के हाथ न टिक सके। बस हस्तशिल्प की ओर से उदासीन होकर लोग खेती करने लगे। परिणाम यह हुआ कि जिस खेत से पहले कम लोग खाते थे, उसी पर ज्यादा लोग अवलम्बित हो गये। पर अब ईश्वर की दया से वैसी कोई अड़चन नहीं है। हमारा अपना राज्य है। हमें फिर अपने घरेलू कारबार को बढ़ाना चाहिए।

खेतों में, गरीबी और अज्ञान के कारण, खाद की कमी हो जाने से फी एकड़ पैदावार कम हो गई है। जिस पुराने हल और पुराने तरीके से पचास या सौ वर्ष पहले खेती होती थी, उसी से आज भी होती है। जिस कृषि-कर्म में तीन-चौथाई लोग लगे हैं उसमें कोई भी शिक्षित नहीं है। ऐसा संसार के किसी भी देश में नहीं है। स्वयं भारत में भी इस एक उद्योग (कृषि) को छोड़कर दूसरा कोई बड़ा उद्योग अशिक्षित व्यक्तियों के हाथ में नहीं है। कुछ लोग काश्तकारों की मलामत करते हैं कि ये लकीर के फकीर हैं और उसी पुराने ढंग से आज भी खेती कर रहे हैं—वे किसी नये ढंग या नये बीज या नये औजार को अपनाने के लिए, पुरानी रूढ़ियों की वजह से, तैयार नहीं हैं। लेकिन बात ऐसी नहीं है। एक अशिक्षित व्यक्ति को नया ढंग सिखाने की कोशिश ज्यादा कामयाब नहीं हो सकती—ज्यादातर बेकार ही साबित होगी। बेचारा अपढ़ गरीब किसान यह सोचता है कि ये नये ढंग शायद उपज बढ़ावेंगे या नहीं, कहीं ये कारगर न हुए तो दुर्दशा हो जायगी, मगर पुराने ढंग से कुछ तो उपजेगा ही। अतएव, नये ढंग को चालू करके उसे लोकप्रिय बनाने के लिए सरकार को गारण्टी देनी चाहिए कि तुम इस नये ढंग से खेती करो; अगर पैदावार कम होगी तो

---

* यहाँ मैंने केवल अपने ही विचार दिये हैं, स्थानाभाव से विस्तृत विचार करना असंभव है।—ले०

सरकार क्षतिपूर्त्ति करेगी। इसके अलावा, थोड़ी-थोड़ी दूर पर, सरकारी 'फार्म' (कृषि-शालाएँ) हों, जिनमें आसपास के लोगों के सहयोग से नये ढंग की खेती कराई जाय, ताकि लोग अपनी आँखों देखें कि सचमुच नये ढंग से ज्यादा उपज होती है; तब वे भी उस ढंग को अपनावेंगे। सामने सबूत भी है। नये किस्म के गन्ने, गेहूँ, खाद आदि को लोगों ने खूब अपनाया है।

दूसरी कठिनाई नये ढंग के अपनाने में यह हो सकती है कि नये औजार, बीज, हल इत्यादि खरीदने के लिए काश्तकारों के पास रुपये नहीं हैं। जबतक सरकार इन नई चीजों को किराये पर या किश्त पर किसानों को नहीं देगी तबतक खेती की उन्नति नहीं हो सकती। सरकार ने ऊख और तेल पेरने के कोल्हू किश्त पर दिये, तो उन्हें बहुत लोगों ने खरीदा भी।

तीसरी कठिनाई यह है कि खेतों के बहुत छोटे-छोटे टुकड़े हो गये हैं। ये छोटे टुकड़े भी कई जगहों में फैले हुए हैं। इसलिए भी उपज फी एकड़ बहुत कम होती है। इसके लिए जबतक कोई जबरदस्त सरकारी कानून नहीं बनेगा, यह कठिनाई दूर नहीं हो सकती। अगर जमीन्दारी न रही, तो सब जमीन सरकार की होगी। यदि सरकार सब जमीन फिर से ऐसे लोगों के हाथ बन्दोबस्त कर दे, जो अपने हाथों खेती करते हैं, और जो लोग अपने हाथों नहीं करते उनसे जमीन लेकर बड़े-बड़े टुकड़ों में उन्हीं को (अगर वे मिहनत करने पर खुद राजी हों) बाँट दे, तो बेकार लोग भी कामकाजू बन जायँ। कानून ऐसा भी हो कि वह जमीन फिर टुकड़ों में नहीं बाँटी जा सकती और न उस जमीन का कोई टुकड़ा बेचा ही जा सकता। फिर सदा के लिए यह कठिनाई दूर हो जाती। हाँ, इसमें बलवे का डर जरूर है; लेकिन इसका लाभ लोगों को समझाया जा सकता है। इसके लिए प्रान्तव्यापी आन्दोलन की आवश्यकता है। प्रान्त के विकास या उत्थान के नाम पर लोगों का सहयोग प्राप्त किया जाय। प्रोपगण्डा इस बात का खूब हो कि देशहित के लिए लोग इस काम में योग दें। आवश्यकता इस बात की भी होगी कि जितने लोगों से जमीन ली जाय, उनको नये उद्योग-धंधों में लगा दिया जाय। यह काम जितना ही कठिन उतना ही आवश्यक भी है; क्योंकि जबतक जमीन के बड़े टुकड़े नहीं होंगे, तबतक नये ढंग से खेती नहीं हो सकती। जो लोग वैज्ञानिक रीति से खेती करने के लिए नये औजारों और बीजों में काफी पैसे लगा सकते हों, उन्हें अपने बिखरे खेतों के रकबे से कुछ कम जमीन भी एक जगह लेकर आजमाइश करनी चाहिए, और यह तय है कि वे कभी घाटे में नहीं रहेंगे। ऐसा प्रयत्न तो गाँववालों के पारस्परिक सद्भाव-सहयोग से भी हो सकता है। परन्तु ऐसे सद्भाव-सहयोग का वातावरण भी सरकार के तत्पर होने पर ही तैयार हो सकता है।

यदि हर गाँव का खेती करने योग्य रकबा नाप लिया जाय, फिर हर आदमी का अलग-अलग रकबा भी नाप लिया जाय, और सब खेत एक साथ नये ढंग से खूब खाद डालकर जोते जायँ, तो सामूहिक खेती का लाभ कुछ कम न होगा। जितनी पैदावार हो उसमें से खाद का, बीज का, खेतिहर मजदूरों का, मशीनों और औजारों की घिसाई का दाम या खर्च काटकर, बाकी अनाज सब लोगों में उनके खेत के अनुपात से बाँट दिया

जाय। इससे निश्चय ही सबको पहले की अपेक्षा अधिक लाभ जरूर मिलेगा। ज्यादा नफा देखकर लोग सन्तुष्ट हो जायँगे और यह तरीका चालू हो जायगा। ऐसे संगठन में सभी लोग तो खेती का काम करेंगे नहीं, इसलिए बाकी लोगों को दूसरे धन्धे में लगाने का अवसर मिल जायगा। कपड़ा, खिलौना, दरी, कालीन, बाँस और बेंत तथा लकड़ी की चीजें आदि बनाने का व्यवसाय उसी गाँव में स्थापित कर देने से अधिक आमदनी होने लगेगी। धीरे-धीरे उसी आमदनी के कुछ हिस्से से एक पक्का गोदाम बन जायगा। यदि संगठन ठीक रहे और सहयोग भी कायम रहे, तो क्रमशः कुछ दिनों में एक 'ट्रक' भी खरीदा जा सकता है, जो गाँव की उपज और तैयारी माल को शहर के बाजार में ले जाकर बेच सके। इस प्रकार जितनी मशीनें, हथियार या और औजार होंगे उनका दाम सरकार को वापस किया जा सकता है। क्रमशः बढ़ती हुई आमदनी से उसी गाँव में एक स्कूल और पुस्तकालय भी चलाया जा सकता है। गाँव के उपकार के और भी कितने ही काम हो सकते हैं। सड़क, पुल, कुँआ, तालाब, बाँध, घाट, अस्पताल, गोशाला, दुग्धशाला आदि के निर्माण एवं संचालन का प्रबन्ध भी किया जा सकता है। सब कुछ सामूहिक सहयोग और समष्टिगत सद्भाव तथा सरकारी प्रचार-कार्य पर निर्भर है। किन्तु यह केवल मनमोदक नहीं है। उन्नत देशों में ऐसे काम बहुतेरे हुए हैं और होते हैं। अमेरिका में बिना सरकारी सहायता के ही जनता ने संघबद्ध होकर सड़क, नहर, पुल, बाँध आदि बना डाले हैं। हम भी यदि संघशक्ति की महिमा समझ लें तो हमारे आर्थिक सपने निश्चय ही सच हो सकते हैं।

कोशी ( उत्तर-बिहार ) और दामोदर ( दक्षिण-बिहार ) की बाढ़ से हर साल बहुत-से गाँव बह जाते हैं। कोशी से दरभंगा, पूर्णिया और मुजफ्फरपुर में बहुत हानि होती है। अतः हमारी राष्ट्रीय सरकार कोशी से दो बड़ी नहरें बनावेगी—एक नैपाल में और दूसरी बिहार में। नदी की धारा को रोककर एक बाँध बनाया जायगा जिससे जल-विद्युत् तैयार होगी। इस बिजली से कितने ही बड़े-बड़े काम चालू होंगे। बहुत सस्ते दाम पर गाँव-गाँव में बिजली पहुँचाई जा सकेगी। उस बिजली से छोटे-मोटे कारखाने चल सकेंगे। और भी तरह-तरह के लाभप्रद काम हो सकते हैं।

दामोदर नदी छोटानागपुर से निकलती है। बिहार में यह १८० मील बहकर बंगाल में चली जाती है। इस विशाल नदी की भयंकर बाढ़ के कारण हजारों-लाखों घरों की तबाही हर साल होती है। इसकी तराई का रकबा ८५०० वर्गमील है। यह तराई की जमीन बड़ी उपजाऊ है। यहाँ जंगल और खानों की सम्पत्ति बहुत अधिक है। यह हजारीबाग, पलामू, राँची, मानभूम और सन्ताल-परगना होकर बहती है। यह इलाका कितना खनिज-सम्पन्न है और यहाँ आर्थिक विकास की कैसी आशावर्द्धक सम्भावनाएँ हैं, यह हम पहले देख चुके हैं। इस इलाके की कुल मिट्टी बह-बहकर इस नदी में आती है जिससे जमीन की उपज बहुत खराब होती जा रही है। इस इलाके में लगभग २५,००,००० लोग बड़ी गरीबी से रहते हैं। किन्तु भविष्य में बाँध के बनने से बंगाल-बिहार दोनों को बहुत लाभ होगा। बाढ़ का आतंक एकदम मिट जायगा। बाढ़ के समय का पानी रोककर

जमा रखा जायगा और थोड़ा-थोड़ा करके साल-भर उसे समान भाव से बहाव का अवकाश दिया जायगा। इसमें सात 'डाम' ( बाँध ) बनाये जायँगे और एक 'बैरेज' ( नहर-बाँध ) दुर्गापुर में बनेगा, जो रानीगंज ( पश्चिम-बंगाल ) से १५ मील पर है। ये सात बाँध बिहार में पड़ेंगे; पर सिंचाई का ज्यादातर फायदा बंगाल को होगा! इसकी नहरों से १०,००० वर्गमील रकबे को फायदा होगा। बाँध इत्यादि बनाने में १७५ वर्गमील जमीन लेनी पड़ेगी। लेकिन इस काम से इतना फायदा है कि यह थोड़ा नुकसान कुछ नहीं के बराबर है। गाँव-गाँव में बिजली हो जायगी, पानी की कलें होंगी, मछलियाँ पकड़ी जायँगी, नये-नये पेड़ लगाये जायँगे, सिंचाई होगी, नये उद्योग-धंधे कायम होंगे।

उद्योग-धन्धों के भविष्य के बारे में चिन्ता यह है कि घरेलू उद्योग-धन्धों के सामने कुछ विशेष कठिनाइयाँ हैं। उनकी व्यवस्था पारस्परिक सहयोग के आधार पर संगठित नहीं है, इसलिए उनसे जितना नफा होना चाहिए उतना नहीं होता; वे बिना पूँजी के चलते हैं; उनके लिए कच्चा माल ऋणदाता महाजनों से मिलता है; हथियार और औजार भी उन्हीं महाजनों से मिलते हैं; उनसे बने माल प्रायः इन्हीं महाजनों के हाथ सस्ते दाम पर बिकते हैं; उनमें लगे हुए लोगों को बाजार-भाव भी नहीं मालूम होता। इसी से पूरा मुनाफा नहीं मिलने पाता। किन्तु सहयोग-प्रथा और संगठन-शक्ति से पूरा लाभ संभव है।

इस कठिनाई से बचने के लिए केवल एक उपाय है—सहकारी संस्थाओं का संगठन। सहकारी संस्थाओं से माल खरीदा जाय, औजार दिये जायँ और तैयारी माल भी बेचे जायँ। तभी लाभ हो सकता है। दूसरी बात यह कि इन धन्धों के सिखाने के लिए केन्द्र-स्थानों में सरकारी संस्थाएँ खोली जायँ। कम-से-कम हर दस-पाँच गाँव में एक ऐसी संस्था हो। ऐसी सरकारी संस्थाएँ पहले से भी प्रान्त के कुछ मुख्य स्थानों में हैं—भागलपुर में रेशम का काम सिखाने के लिए, गया में कम्बल बनाना सिखाने के लिए, पटना ( गुलजारबाग ) में कपड़े बुनना-रँगना सिखाने के लिए ( गवर्मेण्ट-कॉटेज-इण्डस्ट्री ) इत्यादि।

बड़े उद्योग-धन्धों की उन्नति दो बातों पर निर्भर है, बाहरी और भीतरी कारण। बाहरी कारण में ऐसी बातें हैं जिनपर उद्योग का कोई अधिकार न हो—जैसे बाजार ( मार्केट ) जहाँ माल बिके और 'प्रोटेक्शन' अर्थात् दूसरे देशों के सस्ते माल को अपने देश में टैक्स लगाकर महँगा बनाना ताकि अपने देश का माल बिके और विदेशी माल न बिक सके। भीतरी कारण में ऐसी बातें हैं जिनपर स्वयं उद्योग का अपना अधिकार हो—जैसे पूँजी, कच्चा माल और मजदूर।

बिहार के मुख्य उद्योग लोहे, कोयले, लाह, चीनी और अबरक के हैं। लोहे और चीनी पर 'प्रोटेक्शन' है, इसलिए इनको विदेशी माल से कोई डर नहीं है। भारत में संसार की $\frac{१}{५}$ आबादी है, इसलिए इसका अपना एक बहुत बड़ा मार्केट भी है। बिहार लोहे पैदा करने में अव्वल और चीनी में दूजे नम्बर का प्रान्त है। अबरक सिवा बिहार के कहीं होता ही नहीं; लाह की भी वही हालत है; इसलिए इन उद्योगों को वाह्य कारणों का पूरा-पूरा सहयोग प्राप्त है। कोयले के मामले में भी बिहार ऐसा ही भाग्यवान् है। हाँ, भीतरी कारणों में बिहार को कुछ कठिनाइयाँ हैं—उसके पास अपनी पूँजी इतनी नहीं है कि वह इन सब

उद्योगों को कर सके; इसीलिए उसको अन्य प्रान्तों से मदद लेनी पड़ती है। प्रायः दूसरे प्रान्तों की पूँजी से ही अभी ये सभी उद्योग चल रहे हैं। यदि इन सभी उद्योगों को सरकार खरीद ले—जैसी आजकल सरकार की विचार-धारा है—तो ये उद्योग बिहार के ही हो जायँ और इनके बड़े नफे से सरकार मजे में गाँवों की उन्नति कर सकती है।

बिहार में कच्चे माल की कमी नहीं है। लोहे के लिए कोयला, चूना इत्यादि चाहिए जो सभी यहाँ काफी मिलते हैं। अतएव कच्चे माल के लिए बिहार को दूसरे प्रान्त या देश का मुँह नही जोहना है। हाँ, मजदूरों के बारे में बिहार भाग्यवान् भी है और नहीं भी है। मजदूर दो प्रकार के होते हैं—शिक्षित और अशिक्षित। शिक्षित का अर्थ यहाँ यह है कि उद्योग-कला में उच्च-शिक्षा-प्राप्त—ऐसे मजदूरों की यहाँ बड़ी कमी है और यहाँ पहले इस बात पर विशेष ध्यान भी नहीं दिया गया था; पर अब देशी सरकार कुछ चुने लोगों को हर साल उच्च शिक्षा के लिए विदेश भेज रही है। इसलिए अभी तो कुछ दिनों तक हमें अन्य प्रान्तों और विदेशों का मुँह ताकना ही पड़ेगा। किन्तु अशिक्षित मजदूरों की संख्या यहाँ बहुत है, ये लोग इन उद्योग-धन्धों में अच्छी तरह मजदूरी कर सकते हैं।

१९४१ ई० की मनुष्य-गणना के अनुसार बिहार की आबादी इस प्रकार है—

| | | |
|---|---|---|
| पटना—२१६२००० | मुजफ्फरपुर—३२४४००० | हजारीबाग—१७५१००० |
| गया—२७७५००० | दरभंगा —३४५७००० | राँची—१६७५००० |
| शाहाबाद—२३२२००० | मुँगेर—२५६४००० | पलामू— ९१२००० |
| सारन—२८६०००० | भागलपुर—२४०८००० | मानभूम—२०३२००० |
| सिंहभूम—११४५००० | पूर्णिया—२३९०००० | ३६०००००० |
| चम्पारन—२३९७००० | संतालपरगना—२२३४००० | |

इस जनसंख्या में से तीन-चौथाई (अर्थात् २७,०००,०००) लोग खेती में लगे हैं और केवल २२ लाख लोग (सब प्रकार के) उद्योग-धन्धों में। इससे स्पष्ट है कि कुछ मजदूरों को बुलाने की आवश्यकता पड़ेगी। यदि खेती में नई मशीनों से काम लिया जाय तो फी सदी बीस या पचीस लोगों की ही आवश्यकता खेती के लिए पड़ेगी; ऐसी हालत में हम अधिक मजदूर पा सकेंगे।

आर्थिक उन्नति अथवा उद्योगवृद्धि के निमित्त, जहाँ तक हो, सड़कों को बढ़ाने के लिए ऐसी कोशिश होनी चाहिए कि वे रेल के समानान्तर न हों। अच्छी पक्की सड़कों से ही प्रान्त को हर तरह से ज्यादा लाभ हो सकता है। खास-खास लम्बी सड़कों को इतना पुख्ता और सुगम बनाना होगा कि मोटर-लारी आदि आसानी से चल सकें। तभी औद्योगिक उन्नति के सपने सच्चे हो सकते हैं जब गाँवों को भी अच्छी सड़कें नसीब होंगी। गाँवों को अपने साथ लेकर चलने में ही शहरों और उद्योग-केन्द्रों का कल्याण है। गाँवों तक जिस दिन अच्छी सड़कें पहुँच जायँगी उस दिन प्रान्त का आर्थिक विकास ही नहीं—मानसिक विकास भी तेजी से होने लग जायगा; सांस्कृतिक विकास में भी सहायता मिलेगी। दक्षिण-बिहार और उत्तर-बिहार में भी सड़क या रेल द्वारा सम्बन्ध स्थापित होना

चाहिए। इससे आर्थिक लाभ तो होंगे ही, सामाजिक प्रगति भी होगी। पटना और सारन तथा सारन और आरा को भी सड़क या रेल द्वारा मिलाना होगा, जिससे इन जिलों में बड़े पैमाने पर परस्पर आर्थिक विनिमय हो सके, जो इस समय केवल नावों द्वारा बहुत छोटे पैमाने पर बड़े कष्ट से होता है।

इस प्रकार, बिहार की आर्थिक उन्नति की सम्भावनाएँ बड़ी अच्छी हैं। केवल अनुकूल समय की अपेक्षा है। अब अपना राज है, इससे हमारी बड़ी उम्मीदें हैं। इसी दिन के लिए हम अनेक वर्षों से आस लगाये बैठे थे और हमेशा हर दुख को यही कहकर टाल जाते थे कि—"कभी वह दिन भी आयेगा जब अपना राज देखेंगे, जब अपनी ही जमीं होगी वो अपना आसमाँ होगा।" आज अपनी जमीन भी है और अपना आसमान भी। अब अपनी उन्नति अपने हाथ में ही है; किसी का सहारा नहीं ढूँढ़ना है। स्वयं बोना है और स्वयं काटना है। हम जैसा बोयेंगे वैसा ही काटेंगे।

---

# 'राजेन्द्र'-अभिनन्दन

श्रीनरेशचन्द्र वर्मा 'नरेश', विशारद

धन्य बिहार हुआ पाकर तुम-सा नर-रत्न परम उज्ज्वल
हर्षित तुमसे बल पाकर पीड़ित मानव का अन्तस्तल
त्याग-तपस्या-व्रती बने भारत-मा का दुख देख प्रबल
गांधी के सिद्धान्त समझ जन-सेवा बना लिया संबल

युग-युग जीओ देव! हृदय से जयजयकार मनाते हैं
युगस्रष्टा! तुम बढ़े चलो, हम पदचिह्नों पर आते हैं

अन्धकार के पथ को हँस आलोक-प्रदान किया तुमने
अधिकारों के लिए वीर-सा मरना सिखा दिया तुमने
'विना त्याग-बलिदान गुलामी दूर नहीं हो सकती है'—
यह निर्भयता-पाठ पढ़ाकर भय को भगा दिया तुमने

सभी गुणों से भूषित हे श्रद्धेय! तुम्हें हम पाते हैं
क्या गुण गाऊँ! भू के कण-कण भी गुण-गरिमा गाते हैं

'साहित्यमण्डल', भारती-भवन, चौक, मुङ्गेर; १७-११-४५ ]

---

# मार्क्स और कपिल के दर्शनों का आलोचनात्मक सामंजस्य

श्रीहवलदार त्रिपाठी 'सहृदय'

दर्शन की जितनी भी परिभाषाएँ विद्वानों ने की हैं उनमें यह परिभाषा—"जगत् के सभी ( वाह्य एवं आभ्यंतरिक ) रहस्यों को ठीक-ठीक ( विश्लेषण-पूर्वक ) प्रत्यक्ष[1] करा देनेवाला ज्ञान या शास्त्र 'दर्शन' है"—किसी तरह भी उपेक्षणीय नहीं हो सकती। दर्शन की उत्पत्ति भी सभ्यता, संगीत, नृत्य, वाद्य, काव्य, चित्रकला और अन्यान्य ललित कलाओं की तरह तभी हुई जब मानव को अपनी उदरपूर्त्ति की अहर्निश चिन्ताओं से मुक्ति मिली; अर्थात् जब बहुत थोड़े परिश्रम से ही अधिक-से-अधिक दिनों के लिए भोज्य-सामग्री जुटने लगी, तब मानव-मस्तिष्क को अवकाश पाकर अनेक बातों के सोचने का अवसर मिला, और इस तरह धीरे-धीरे मस्तिष्क का विकास होने लगा। अवकाश के समय जिस तरह वाह्येन्द्रियों की सुख-सुविधाएँ मस्तिष्क में जोर मारने लगीं—अथवा इनकी किञ्चित् प्राप्य आनन्दानुभूतियों ने धक्का देकर मानव को इतना आगे की ओर आकृष्ट किया, उसी तरह अवकाश-प्राप्त मस्तिष्क ने लहराते समुद्र, हवा में उड़ते बादलों, गगनस्पर्शी शैलशृङ्गों, दमकते-दहकते ग्रह-नक्षत्रों तथा जगत् की अनेक अनुपम सौन्दर्य-विभूतियों के बारे में सोचने-समझने एवं विश्लेषण करने की तीव्र उत्कण्ठा उसके मन में जाग्रत कर दी, जिसके परिणाम-स्वरूप आज संसार को विविध कलाएँ, दर्शन, आधुनिक विज्ञान आदि उपलब्ध हुए हैं।

संसार के आज तक के प्रायः सभी दार्शनिक मुख्यतः दो श्रेणियों में बँटे हैं। एक ने 'अवाङ्मनसाऽगोचर' ब्रह्म को जगत् का आदि-कारण माना—इनके मत में एक ब्रह्म ही सत्य और नित्य है—जगत् मिथ्या, भ्रम तथा मायामात्र है। किन्तु दूसरे ने बतलाया कि विश्व का कारण पकृति ( पदार्थ ) है जो बुद्धिगम्य है—जगत् मिथ्या नहीं, सत्य है—

१ 'इन्द्रियसन्निकर्षजन्यं ज्ञानं प्रत्यक्षम्'।

जड पदार्थ का ही विकसित रूप चेतन है—'अवाङ्मनसाऽगोचर' ब्रह्म कोई चीज नहीं है। सच पूछिए तो जो लोग पंच महाभूतों—चन्द्रमा, सूर्य, नक्षत्र-राशि, गुरु-गंभीर सागर, दूर-दूर तक फैली पर्वत-माला आदि—की विशालता एवं विचित्रता देखकर मूक हो गये, भय के मारे इन्हें देवता मानकर पूजा करने लगे ; उनलोगों ने सोचा, इनका स्रष्टा कभी देखा, समझा या सोचा नहीं जा सकता—वह विभु है, नित्य है, सत्य है, सब कुछ है, कुछ नहीं है, और 'नेति-नेति' कहकर घुटने टेक दिये। किन्तु जिन दार्शनिकों ने अपने जीवन को विश्व-विश्लेषण में ही खपा दिया, जिनकी बुद्धि कुशाग्र थी, तत्त्वान्वेषण में जो हिमालय की तरह अडिग और अटल थे ; उन्होंने हजारों वर्षों तक बारीकी के साथ विश्व-रहस्यों का विश्लेषण किया और समझा तथा संसार को समझाया भी।

यहाँ मेरा मतलब ऐसे ही दो दार्शनिकों ( कपिल और मार्क्स ) से है जो मूलतः 'प्रधानवादी' हैं—ये भौतिकवादी भी कहलाते हैं। दोनों के काल-क्रम, देश, समाज आदि अनेक परिस्थितियों में बहुत बड़ा अन्तर है। लेकिन आश्चर्य है कि आज जिस 'हेगेल' के दर्शन पर यूरोप को बड़ा नाज है, वह उन्नीसवीं शताब्दी का दार्शनिक अपने से अनेक शती पूर्व के सांख्यकार 'कपिल' के दर्शन से थोड़ी दूर भी आगे न जा सका ! उसने जिस द्वन्द्वात्मक प्रणाली का प्रतिपादन किया, उस प्रणाली ने उसके विश्व-विकास-सिद्धान्त के गले में अतिव्याप्ति-रूप 'घेघ' बनकर उसे विद्रूप बना दिया, जिसका चीर-फाड़ (ऑपरेशन) 'मार्क्स' और 'एंगेल्स' ने आगे चलकर किया।

'हेगेल' का नाम तो यहाँ इसलिए लेना पड़ा कि उसके दर्शन का सार-भाग ही मार्क्स के दर्शन का भी केन्द्र-बिन्दु है। इसके लिए स्वयं मार्क्स ने हेगेल का आभार-ग्रहण किया है। किन्तु इससे आप यह न समझें कि मार्क्स तथा हेगेल के दर्शन अभिन्न हैं तथा मार्क्स उसीके सिद्धान्त को अपनाकर दार्शनिक बन गये। उसके सम्बन्ध में मार्क्स खुद कहते हैं—"मेरी द्वन्द्वात्मक प्रणाली हेगेल की प्रणाली से मूलतः भिन्न ही नहीं है, बल्कि बिलकुल उसके विपरीत भी है। उसके लिए वास्तविक जगत् का स्रष्टा चिन्तन का विषय है, जिसे वह कल्पना ( Idea ) के नाम से सर्वोपरि—पूर्ण स्वतंत्र—अस्तित्व दे देता है और वास्तविक जगत् को वह कल्पना का केवल बाह्य व्यक्त स्वरूप बतलाता है। ठीक इसके विपरीत, मेरे लिए, 'कल्पना' मानव-मस्तिष्क में वास्तविक जगत् के प्रतिबिम्ब और उसके विचार-रूप को छोड़कर कुछ है ही नहीं।"

जहाँ कपिल और मार्क्स 'प्रधानवादी'—भौतिकवादी—कहे गये हैं वहाँ 'भूत' का अर्थ 'स्थूल पंच महाभूत' नहीं लेना चाहिए, बल्कि वहाँ कपिल का 'प्रधान' तथा मार्क्स का 'मैटर' ( matter ) अभिप्रेत है। दोनों एक ही तत्त्व है। 'प्रधान' मूल प्रकृति तथा अव्यक्त के नाम से भी प्रसिद्ध है। इन दोनों दार्शनिकों ने विश्व का विकास इसी एक तत्त्व से माना है। विश्व के विकास में किसी भी अलौकिक सत्ता का हाथ नहीं माना या न अदृश्य, अगम्य अथवा अबूझ पहेली-जैसी सत्ता ही स्वीकृत की। फिर भी मार्क्स वेदान्तवादियों की तरह बिलकुल अद्वैतवादी हैं—विश्व का मूल कारण एक ही तत्त्व को मानते हैं ;

लेकिन कपिल ने 'प्रधान' के अलावा 'चेतन निष्क्रिय पुरुष' को भी माना है, अतः कपिल द्वैतवादी कहलाते हैं।

कपिल का मूल तत्त्व 'प्रकृति[1]' है। यह विश्व-जनयित्री, प्रसवधर्मिणी एवं अचेतन है। यह पहले ही कहा गया है कि इसका नाम प्रधान तथा अव्यक्त भी है। कपिल की प्रकृति त्रिगुणात्मिका—सत्त्वरजस्तमोमयी है। इन परस्पर-विरोधी तीन गुणों की साम्यावस्था ही प्रकृति है। लेकिन सांख्य का कहना है कि इन परस्पर-विरोधी गुणों का सतत मात्राभेदवाला सन्निकर्ष ही प्रकृति में क्षोभ ( गति ) पैदा करता है, जिससे सृष्टिकर्म का आरंभ होता है, इसका आदि और अन्त नहीं है, यह नित्य और सत्य है; अतः प्रकृति चिरन्तन प्रसव-धर्मिणी, विकासमयी तथा ह्रासमयी है। 'विश्व की उत्पत्ति, विकास तथा ह्रास—तीनों प्रकृति के उक्त तीन गुणों के ही परिणाम हैं। सत्त्व निरन्तर अवदातरूप तथा प्रकाशमय है; रजस् रागमय, चिरन्तन गतिशील एवं कर्मपरायण है और तमस् अंधकार-रूप, गत्य-वरोधी तथा विध्वंसक है।'[2]

सांख्य का दूसरा तत्त्व 'पुरुष' है। यह चेतन, नित्य, निष्क्रिय एवं उदासीन है। सांख्यकार कपिल ने अपने 'सत्कार्यवाद'-सिद्धान्त के चलते, जड प्रकृति से चेतन विश्व का विकास असंभव जानकर, चेतन पुरुष का निर्माण किया। चेतनत्व के अलावा उस पुरुष का दूसरा कोई प्रयोजन न था, इसलिए उसे निष्क्रिय तथा उदासीन बतलाया; अन्यथा जब सर्वशक्तिमान् परमेश्वर को मानने से इनकार कर दिया तब इस निष्क्रिय पुरुष की क्या आवश्यकता थी? सांख्य का पुरुष एक नहीं, अनेक है—इसका स्वरूप काँच के टुकड़े की तरह स्वच्छ है, जिसमें प्रकृति अपना रूप निहारा करती है, जिसको अपनी विविध रंगीनियों से प्रतिभासित करती रहती है और स्वयं उसको रिझाने की कोशिश करती है।

जगत् के विकास-क्रम को बतलाते हुए सांख्यकार का कहना है कि अचेतन त्रिगुणा-त्मिका प्रकृति चेतन पुरुष के सान्निध्य से प्रसवधर्मिणी—सृष्टिनिर्मात्री—बन जाती है। यह सान्निध्य भी चिरन्तन है, अतः उसके त्रिगुणात्मक कार्य भी नित्य हैं। पारस्परिक सान्निध्य से ही जड प्रकृति चेतनवत् भासित होती है और निष्क्रिय पुरुष सक्रिय। 'सांख्यकारिका' उदाहरण देकर बतलाती है कि जिस तरह स्वच्छ शीशे के कटोरे में रखी हुई लाल मणि की कान्ति से मणि, दूध और कटोरा—सब-के-सब लाल दीख पड़ते हैं, उसी तरह प्रकृति-पुरुष के सान्निध्य में एक के प्रभाव से दूसरा तद्वत् भासित होता है। यों तो सांख्य का पुरुष सुख, दुख, इच्छा, काम, क्रोध, मद, मोह, मात्सर्य, कर्तृत्व, भोक्तृत्व आदि धर्मों से रहित है। भोक्तृत्व-धर्म तो उसमें प्रकृति-सान्निध्य से ही उपस्थित होता है।

सांख्य-सिद्धान्त के अनुसार उपर्युक्त दो तत्त्वों के अलावा और भी तेईस तत्त्व हैं,

---

१. प्रकर्षेण निरन्तरं करोतीति प्रकृतिः।

२. अजामेकां लोहितशुक्लकृष्णां बह्वीः प्रजाः सृजमानां स्वरूपाः।—'श्वेताश्वतरोपनिषद्'

जो प्रकृति के ही विकसित रूप हैं और ये पच्चीस तत्त्व ही विश्व के मूल कारण हैं। इनका विकास-क्रम इस प्रकार है—




कुछ सांख्य-दार्शनिक अहंकार से उत्पन्न केवल पंच तन्मात्राओं को ही मानते हैं; एकादश इन्द्रियों की उत्पत्ति ( पंच महाभूतों की तरह ) पंच तन्मात्राओं से ही बतलाते हैं। यहाँ इतना जान लेना चाहिए कि शब्द, स्पर्श, रूप, रस और गन्ध 'पंच तन्मात्रा' तथा आकाश, वायु, अग्नि, जल और पृथ्वी 'पंच महाभूत' कहलाते हैं।

इन पच्चीस तत्त्वों को कपिल ने चार भागों में विभक्त किया है—( १ ) मूल प्रकृति, ( २ ) प्रकृति-विकृति, ( ३ ) विकृति, ( ४ ) न प्रकृति-विकृति।* मूल प्रकृति केवल प्रधान है; क्योंकि यह सिर्फ उत्पन्न करती है, स्वयं किसी की संतति नहीं है। महत्, अहंकार और पंच-तन्मात्राएँ प्रकृति और विकृति दोनों हैं; क्योंकि ये खुद भी दूसरे के कार्य हैं—साथ ही, सन्तानोत्पत्ति में भी संलग्न हैं। इनके अलावा पंचमहाभूत और एकादश इन्द्रियाँ सिर्फ विकार हैं; क्योंकि ये किसी के कारण नहीं हैं। लेकिन पुरुष न तो किसी की सृष्टि करता है या न स्वयं किसी की सृष्टि है। अतः यह न तो प्रकृति ही है या न विकृति ही। यहाँ ध्यान देने योग्य बात यह है कि सांख्य का पुरुष प्रकृति ( सृष्टि-कारक ) नहीं है, अतः विकास-कार्य में कपिल भी मार्क्स ही की तरह पूर्ण अद्वैतवादी हैं।

इसके अलावा सांख्य के 'अनीश्वरवाद, विरोधी तत्त्वों की कारणता, सत्कार्यवाद, जगत् की नित्यता' आदि सिद्धान्त भी हैं, जिनका समन्वय मार्क्स के सिद्धान्तों के साथ आगे किया जायगा। समन्वय का अर्थ मार्क्स और कपिल के दर्शनों की एकरूपता साबित करना नहीं, बल्कि यह समझना चाहिए कि एक-रूपता होने पर भी इनमें कहाँ तक भिन्नता है।

---

* मूलप्रकृतिरविकृतिर्महदाद्याः प्रकृतिविकृतयः सप्त। षोडकस्तु विकारो न प्रकृतिर्न विकृतिः पुरुषः॥—( सांख्यतत्त्वकौमुदी )

## प्रयोजन

यद्यपि मार्क्स के दर्शन की तरह सांख्य-दर्शन का प्रयोजन भी विश्व की व्याख्या—मूल तत्त्वों के वाह्य और अभ्यंतर का विश्लेषण—कर ठीक-ठीक ज्ञान प्राप्त करना है, तथापि उद्देश्य दोनों के बिलकुल भिन्न हैं। लेकिन उद्देश्य भिन्न होते हुए भी दोनों के दर्शन सप्रयोजन हैं—एक का विश्व-विकास के लिए सिद्धान्तों का क्रियात्मक प्रयोग, और दूसरे का ( परम-पुरुषार्थ-प्रयोजन ) प्रकृति का बन्धन-विच्छेद। यद्यपि कपिल ने बड़ा ही साहस कर तात्कालिक दर्शन-धारा को बिलकुल दूसरी दिशा में मोड़ दिया, तथापि अपने पूर्वकालिक दार्शनिक उपनिषद्कारों तथा वैदिक संस्कारों की छाप से अछूता न रह सके। नहीं तो, जब उन्होंने सर्वव्यापी विश्व-विधायक ईश्वर को 'अजागलस्तन' कहकर मानने से इनकार कर दिया—अपने चेतन और अनेक-पुरुष को निष्क्रिय तथा पंगु माना जिसका काम सिर्फ प्रकृति का सान्निध्य-स्थापन ही है, उसको भी सुख-दुःख एवं इच्छा आदि से रहित बतलाया—तब भला किस तरह वे अपने दर्शन का मुख्य प्रयोजन प्रकृति के बन्धन से मुक्त होना बतलाते ? मगर एक बार जब उन्होंने निष्क्रिय,चेतन पुरुष का निर्माण कर ही डाला, तब फिर उसका दृढ़ अस्तित्व कायम करने के लिए यह मुक्तावस्था का सिद्धान्त उन्हें लाचारी मानना पड़ा। मगर अपनी विकास-पद्धति के सिद्धान्त के अनुसार उनके दर्शन का प्रयोजन क्रियात्मक रूप—अर्थात् कर्म-मार्ग भी है। 'गीता' की सृष्टि सांख्य के इसी कर्म-मार्ग को लेकर हुई है और लोकमान्य तिलक ने इस कर्म-मार्ग का विस्तृत विवेचन 'गीता-रहस्य' नामक अपने ग्रन्थ में किया है।

लेकिन वैज्ञानिक भौतिकवादी महापंडित मार्क्स का लक्ष्य तथा रास्ता बिलकुल साफ था। उन्होंने डंके की चोट—स्पष्ट रीति से—अपने दर्शन का मुख्य और एकमात्र प्रयोजन प्रयोगात्मक स्वरूप बतलाया। उनके विचार में, विश्व की व्याख्या मार्क्सवादी इसलिए करते हैं कि उसकी बाहरी तथा भीतरी कमजोरियों को ठीक-ठीक जानकर जगत् को परिवर्तित करने में समर्थ हों। ये लोग विश्व के बदलने या बनने-बिगड़ने को ईश्वर या नियति के भरोसे नहीं छोड़ना चाहते। प्रसिद्ध समाजवादी श्रीसम्पूर्णानन्दजी का कहना है—"जिस प्रकार विज्ञान-वेत्ता प्राकृतिक नियमों को समझकर तदनुसार काम करता और लाभ उठाता है, उसी प्रकार द्वन्द्वमान प्रधानवाद का विद्यार्थी परिस्थिति का अध्ययन करके देखता है कि परिस्थिति स्वयं किधर झुकनेवाली है—उसी दिशा में वह प्रयत्न करता है—जो शक्तियाँ दबनेवाली हैं उनको दबाकर, प्रदीप्त होनेवाली शक्तियों के जागरण में सहायता करता है; अतः जो प्रतिवाद प्रकृत्या देर में आता उसे जल्दी स्थापित करा देता है।" स्वयं मार्क्स भी कहते हैं—"दार्शनिकों ने जगत् को अनेक प्रकार से समझने की चेष्टा की है, पर प्रश्न तो यह है कि उसको परिवर्तित कैसे किया जाय?" इसीलिए मार्क्सवादी दर्शन का प्रतिशब्द 'वैज्ञानिक भौतिकवाद' भी है।

सांख्य का कर्म-मार्ग भी परिस्थितियों के साथ संघर्ष ही है, जिसका परिणाम-रूप नूतन परिस्थिति का सृजन है, और इसीका उपदेश भगवान कृष्ण ने अर्जुन से किया भी

है। मगर मार्क्स ने जिस क्रान्तिकारी तरीके से अपने दर्शन की कर्म-पद्धति बतलाई, उसके देदीप्यमान प्रकाश में कपिल का कर्म-मार्गवाला प्रयोजन दीपक की भाँति एक कोने में टिमटिमाता नजर आता है, यह बिलकुल स्पष्ट है।

## विकास-प्रणाली

मार्क्सवादी दर्शन भी, ठीक सांख्य की तरह, एक ही तत्त्व 'द्वन्द्वमान प्रधान' (अर्थात् 'मैटर' ) को जगत् का मूल कारण मानता है। सांख्य की त्रिगुणात्मिका प्रकृति की तरह ही मार्क्स का 'मैटर' भी बिलकुल जड है—उसमें वही गति, विकास और परिवर्तित-रूप ह्रास का त्रिगुणात्मक धर्म वर्त्तमान है। मगर जहाँ प्रकृति को जड मानकर तज्जन्य चेतन जगत् के विरोध-परिहार के लिए कपिल ने एक अलग चेतन और निष्क्रिय पुरुष को गढ़ा, वहाँ यदि वे सत्त्व को चेतनधर्मा, रजस् को विकासमय तथा तमस् को जडात्मक मान लेते तो अनेक निष्क्रिय (निरर्थक ) पुरुष से उनका पिण्ड छुट जाता। और, जब उन्होंने सत्त्व को आलोक-मय, रज को गतिमय तथा तम को अंधकार-मय ( विध्वंसक ) मान लिया था, तब वैसा मान लेना बहुत ही आसान और वैज्ञानिक होता। जब उन्होंने अपने पूर्ववर्त्ती सभी दार्शनिकों के सर्वशक्तिमान 'ब्रह्म' को उखाड़ फेंका और दर्शन की बे-तरतीब बहती उच्छृङ्खल धारा को मोड़कर एक नये तथा क्रान्तिकारी विचार द्वारा दर्शन-क्षेत्र में तहलका मचा दिया, तब पता नहीं कि कैसे फिर यह निष्क्रिय पुरुष का ढोल उनके गले पड़ गया। यदि उपर्युक्त रीति से सांख्य की त्रिगुणात्मिका प्रकृति के दायरे को परिष्कृत तथा विस्तृत कर दिया जाय, तो मार्क्स के 'मैटर' और सांख्य की 'प्रकृति' में कोई अन्तर नहीं रह जायगा।

## द्वन्द्वात्मक भौतिकवाद

मार्क्स के वैज्ञानिक भौतिकवाद की विकास-प्रणाली को 'द्वन्द्वात्मक भौतिकवाद' भी कहते हैं। द्वन्द्ववाद मूलतः मार्क्स का अपना सिद्धान्त नहीं है। यह 'हेगेल' की विकास-पद्धति का सिद्धान्त है और इसी सिद्धान्त के लिए मार्क्स ने उसका आभार-ग्रहण किया है। मगर, सच पूछा जाय तो, हेगेल का यह सिद्धान्त सांख्यकार कपिल की विकास-प्रणाली की नकल है। इसका यह आशय नहीं कि कपिल ने स्पष्ट तौर पर इसका नाम लेकर व्यवहार किया था; लेकिन उनकी विकास-पद्धति का जो सिद्धान्त था वह कम-से-कम हेगेल के द्वन्द्ववाद से कहीं अधिक परिष्कृत और वैज्ञानिक था। दो विरोधी तत्त्वों की परिणाम-मूलक संघर्ष-प्रणाली का नाम 'द्वन्द्ववाद' अथवा 'द्वन्द्वात्मक भौतिकवाद' है और 'द्वन्द्वात्मक भौतिकवाद' की विकास-प्रणाली को 'विपरिणाम का विपरिणाम, नकार का नकार और वाद, प्रतिवाद तथा युक्तवाद' भी कहते हैं।

वाद, प्रतिवाद और युक्तवाद को समझने के लिए निम्नलिखित उदाहरण उपयोगी होगा—"जगत् अनित्य है; क्योंकि जो कुछ पैदा होता है वह नष्ट हो जाता है, इसलिए नाशवान् पदार्थ नित्य नहीं है। जिस वस्तु को जिस रूप में हम देखते हैं वह वास्तविक नहीं, वह तो हमारा भ्रम है—क्षणिक ज्ञान है, जैसे रज्जु में सर्प का भ्रम, वैसे ही रज्जु भी भ्रम ही है। अतः सारा संसार भ्रम और मायामात्र है, नित्य और सत्य नहीं।" ऐसा

तर्क 'वाद' हुआ। इस तर्क में सचाई का अंश अवश्य है; मगर इस 'वाद' से उत्पन्न (विकसित) 'प्रतिवाद' कहता है—"तब तो बन्दूक की गोली अथवा भूख बिलकुल सत्य नहीं, और उससे डरकर कायरता का कलंक लेना या थाली की ओर दौड़ना तो और भी बड़ी मूर्खता है।" इस प्रतिवाद में भी सचाई का अंश है, और इन दो विरोधी युक्तियों के संघर्ष से जो तीसरा अधिक सच्चा परिणाम निकला वही 'युक्तवाद' कहलाया। यह 'युक्तवाद' कहता है—"नहीं, भूख और गोली न तो बिलकुल नित्य हैं या न अनित्य हीं; क्योंकि भूख लगने पर हम भोजन करते हैं, अत: भूख सत्य है और भोजन कर लेने पर वह मिट जाती है, अत: वह अनित्य भी है—यदि बिलकुल सत्य होती, तब तो खा लेने पर भी नहीं मिटती। उसी तरह गोली की सत्यता के कारण हम डरते हैं तथा उसकी चोट से मरते हैं; लेकिन छुट जाने पर अपनी अनित्यता के कारण वह भी नष्ट हो जाती है। इसलिए जगत् नित्य, सत्य और क्षण-क्षण परिवर्त्तनशील, नाशवान् एवं अनित्य है—अर्थात् जगत् का अणु-अणु विरोधात्मक शक्तियों का समन्वय है। यही प्रणाली 'द्वन्द्ववाद' की विकास-प्रणाली है।

अब यहाँ यह देखना है कि यह द्वन्द्वात्मक पद्धति किस तरह हेगेल के विकास-सिद्धान्त के गले का 'घेघ' बन गई जिसकी शल्यचिकित्सा करके चिन्तक-प्रवर मार्क्स ने द्वन्द्वात्मक विकास-सिद्धान्त को प्रियदर्शी बनाया।

हेगेल कहता है कि जगत् यद्यपि विकास-रूप प्रवाह-मय है, फिर भी वह शुद्ध चेतन 'कल्पना' (Idea) का रूप है। विज्ञान और भौतिक तत्त्व—दोनों—उसी विश्वव्याप्त परम तत्त्व (Idea) के अंग हैं। विश्व के विकास का उद्देश्य है—उस परम तत्त्व की ओर बढ़ना, अर्थात् विश्व उसी परम तत्त्व (विश्वव्याप्त कल्पना) से प्रादुर्भूत हुआ है और फिर उसी की ओर बढ़ रहा है। जिस हेगेल ने प्रसिद्ध पाश्चात्य दार्शनिक 'कांट' के उस सिद्धान्त का खण्डन किया था जिसमें कहा गया है कि वस्तु-तत्त्व (परम तत्त्व) बुद्धिगम्य नहीं है, और बतलाया था कि विश्व के सभी तत्त्व बोध्य हैं; वही हेगेल पुन: उसी अबोध्य अगोचर 'विश्वव्याप्त कल्पना' (अर्थात् ईश्वर) के फेर में पड़ गया, और भारतीय वेदान्तियों की तरह यह मानने लगा कि 'एक ब्रह्म ही सत्य है'—उसीका विवर्त्त-रूप और मायामात्र विश्व है।

उसने तो यहाँ तक कह डाला—"जगत् के विकास का चरम उत्कर्ष उस भ्रान्ति के निर्मूल करने में है जिस (घने अंधकार) से परमतत्त्व का ज्ञान ढका रहता है। इससे हेगेल का दर्शन-प्रयोजन स्पष्ट है—अर्थात् जगत् मायामात्र है। असल तत्त्व 'विश्वव्याप्त परमतत्त्व' (Idea) ही एकमात्र सत्य है, तथा उसको ज्ञेय बनाना ही मानव का एकमात्र उद्देश्य। इससे यह प्रत्यक्ष है कि दर्शन के प्रयोजन के बारे में यूरोप का अर्वाचीन दार्शनिक (हेगेल) किस तरह हजारों वर्ष पहले के एक भारतीय दार्शनिक (कपिल) से ज्यादा रूढ़िवादी साबित हो जाता है। इसी तरह 'द्वन्द्ववाद' की विकास-प्रणाली भी उसके सिद्धान्त के अनुसार अवैज्ञानिक सिद्ध होती है। उससे कहीं ज्यादा कपिल का सिद्धान्त युक्ति-संगत और तर्क-पूर्ण है।

हेगेल के द्वन्द्ववाद के अनुसार विकास के तीन नियम आवश्यक माने गये हैं—( १ ) विपरिणाम का विपरिणाम, ( २ ) मात्रा-भेद से गुण-भेद, ( ३ ) असंगतियों की इकाई। ध्यान से देखने पर पता चलेगा कि जिस तरह गेहूँ का विपरिणाम उसका ज्वलित क्षार नहीं, बल्कि अंकुर है—अर्थात् वस्तु का विकसित रूप ही, उसी तरह 'शुद्ध चेतन विश्वव्याप्त असीम परमतत्त्व' का विकास 'ससीम विज्ञान और स्थूल भौतिक तत्त्व' कदापि नहीं हो सकता। हेगेल के इस अतिव्याप्ति-दोष-दूषित सिद्धान्त से सांख्यकार कपिल का अलग शुद्ध चेतन ( न प्रकृति, न विकृति ) पुरुषवाला सिद्धान्त कहीं अच्छा है, जिसका जगत् के विकास में कोई हाथ नहीं है—पूर्ण निष्क्रिय है, और उसकी प्रकृति तो बिलकुल जड है जो विकास की ओर सतत उन्मुख रहती है। फिर, दूसरा सिद्धान्त—मात्राभेद से गुणभेदवाला—भी उसी तरह है। जब हेगेल का असीम तत्त्व पूर्ण शुद्ध चेतन है—विज्ञानमय है, तब तो मात्रा-भेद की कतई गुञ्जाइश ही नहीं; और तब उससे गुणभेदवाली विकसित पद्धति किसी तरह भी सिद्ध नहीं हो सकती। किन्तु कपिल की प्रकृति में द्वन्द्ववादी विकास के 'नियम-त्रय' पूर्णरूपेण विद्यमान हैं और मार्क्स के सिद्धान्तों से बिलकुल नहीं तो बहुत ज्यादा उनका सामञ्जस्य है। हेगेल और वेदान्त के सिद्धान्त से कपिल का सिद्धान्त बहुत ज्यादा द्वन्द्ववाद के नजदीक पड़ता है। किन्तु बौद्धों और वेदान्तियों का सिद्धान्त द्वन्द्ववाद के बिलकुल उलटा है। बौद्ध कहते हैं—'असत् से सत् की उत्पत्ति होती है' और वेदान्ती कहते हैं—'सत् से असत् की उत्पत्ति होती है'। और, ठीक इन 'वाद-प्रतिवाद'-रूप सिद्धान्तों का 'युक्तवाद' है सांख्य का सिद्धान्त, जिसकी सत्यता आज वैज्ञानिकों के अनेक प्रयोगों द्वारा सिद्ध हो रही है। गीता ने तो बहुत पहले ही इस सिद्धान्त की पुष्टि कर दी है।[1] हाँ, मात्रा-भेद से गुण-भेद को एक पुराने उदाहरण से समझिए। साधारण जल का तापमान जब अत्यन्त अधिक हो जाता है तब वह वाष्प बनकर उड़ जाता है, किन्तु जब उसी जल का तापमान बिलकुल कम हो जाता है तब वह बर्फ ( चट्टान ) बन जाता है। केवल ताप-मान की मात्राओं में कमी-बेशी होने से ही जल अपने से भिन्न गुणवाले कार्य-रूप में परिवर्त्तित हो जाता है। मार्क्स ने विकास के इस नियम को इतिहास, समाज, विज्ञान—अर्थात् जगत् के अणु-अणु में माना है। समाज, जाति, प्राणी, सभ्यता, इतिहास, कला आदि सभी इसी नियम के अनुसार दूसरे रूप में परिणत हो जाते हैं। इसी नियम के अनुसार फूल, पौधे, जीव आदि की नस्लें बदली जा सकती हैं और बदली जा रही हैं। सांख्य की प्रकृति में भी जननधर्म तभी आता है जब उसके सत्त्व, रज और तम की मात्राओं में न्यूनाधिक्य होता है। भिन्न-भिन्न गुणवाले कार्य, मात्रा-भेद के ही कारण, उत्पन्न होते हैं। हरएक विकसित कार्य-तत्त्व अपने पूर्व-कालीन कारण-तत्त्व को लेकर ही उससे भिन्न होता जाता है। इसी प्रकार, 'अनेक असंगतियों की इकाई' के संबंध में मार्क्स का कहना है कि प्रत्येक पदार्थ अनेक विरोधी तत्त्वों का विकसित रूप एक तत्त्व है। विरोधी तत्त्वों का एका ही उस पदार्थ का जीवन—उसका वास्तविक अस्तित्व है।

१ "नासतो विद्यते भावो नाभावो विद्यते सतः।"—गीता

मार्क्स ने कहा है—"इन विरोधी तत्त्वों के कारण ही भूत में गति है। ये विरोधी तत्त्व ही संघर्ष के कारण हैं जिससे संसार का अणु-अणु, अपने 'विपरिणाम के विपरिणाम' वाले सिद्धान्त के अनुसार, विकासशील तथा ह्रासमय है—निरन्तर अवाधरूप से। ये ही असंगतियाँ उनकी वास्तविक गति और वास्तविक तत्त्व हैं।

इन असंगतियों की इकाई के लिए मार्क्स के यहाँ अनेक उदाहरण हैं, जिनमें से एक यहाँ देखिए—"बिजली के तार में ऋणात्मक और धनात्मक दोनों विद्युत्-धाराएँ वर्त्तमान रहती हैं। इन परस्पर-विरोधी विद्युत्-धाराओं में से किसी एक के भी अभाव में विद्युत् का अस्तित्व नहीं रह सकता।" मार्क्स ने बतलाया, जिस तरह दो विरोधी धाराओं से विद्युत् फूट निकलती है उसी तरह दो विरोधी—शोषक और शोषित—वर्गों के सतत संघर्ष से क्रान्ति फूट निकलेगी जिससे संसार का तो कल्याण होगा, मगर शोषक-वर्ग नेस्त-नाबूद हो जायगा। अस्तु। प्रत्येक पदार्थ असंततियों का ही परिणाम-रूप है, यह तो 'कपिल' का भी सर्वप्रधान सिद्धान्त है। उनकी 'प्रकृति' तो सिर्फ सत्त्व, रज और तम—परस्पर-विरोधी धर्मों—की ही साम्यावस्थावाली है; और इन्हीं परस्पर-विरोधी तत्त्वों का विकास 'सारा विश्व' असंगतियों का लहराता सागर है। सांख्य की प्रकृति में जिस दिन असंगतियों की धारा नहीं रहेगी, उसी दिन उसकी गति रुक जायगी—उसकी सारी विकास-पद्धति ही चौपट हो जायगी। इस प्रकार, यह प्रत्यक्ष है कि हजारों वर्ष पहले के सांख्यकार कपिल का सिद्धान्त मार्क्स के द्वन्द्ववाद-सिद्धान्त के कितना नजदीक पड़ता है। यह आश्चर्यजनक होते हुए भी भारतीयों के लिए गौरव की चीज है।

जगत् के आदि-कारणों में कपिल ने २५ तत्त्वों को माना है। किन्तु आज मार्क्स के दर्शन के आधार पर वैज्ञानिकों ने ६२ तत्त्वों को स्वीकार कर लिया है। जिन सूक्ष्म तत्त्वों का ज्ञान हमारे प्राचीन दार्शनिक न प्राप्त कर सके, उनका ज्ञान आधुनिक वैज्ञानिकों ने अपने अति सूक्ष्म यंत्रों से प्राप्त कर लिया! इन ६२ तत्त्वों में जिस मूल तत्त्व का पता लगा है उसे वैज्ञानिकों ने 'एलक्ट्रन' नाम दिया है, जो अब 'निगोट्रन' नाम से भी व्यवहृत होता है। किन्तु हमारे दोनों आलोच्य दार्शनिकों का मूल तत्त्व कोई एक ही है—'प्रधान' अथवा 'मैटर'।

## उपसंहार

अनीश्वरवाद, सृष्टि-विकास में जड का प्राधान्य, विश्व की नित्यता, असंगतियों की इकाई, मात्रा-भेद के कारण गुण-भेद आदि सैद्धान्तिक तत्त्व दोनों दार्शनिकों के कितने अधिक सामंजस्यपूर्ण हैं, इसका दिग्दर्शन और संक्षिप्त प्रतिपादन हो चुका।

हमने पहले लिखा है कि कपिल के सांख्य की विकास-प्रणाली मार्क्सवादी विकास-पद्धति के 'बहुत नजदीक' पड़ती है। 'बहुत नजदीक' का प्रयोग एक से दूसरे के तादात्म्य-वर्जन के लिए ही किया गया है। दोनों में बहुत ज्यादा सादृश्य होने पर भी भिन्नत्व है, जो अविकसित काल-क्रम के अनुसार वैज्ञानिक और उचित है। मार्क्स चेतन को जडीभूत 'मैटर' की पूर्ण विकसित—आखिरी—अवस्था मानते हैं, अलग चेतन कोई चीज नहीं।

किन्तु सांख्य 'चेतन' का अस्तित्व अलग स्वीकार करता है और 'जड प्रकृति' का पहला ही विकास 'महत्' ( चेतन ) को मानता है। मार्क्स ने सिद्ध करके दिखलाया है कि ऐसी पद्धति अवैज्ञानिक है। मार्क्स ने जिस सिद्धान्त से ( वास्तविक जगत् का उदाहरण देकर ) ऐसा सिद्ध किया है उसे 'ऐतिहासिक भौतिकवाद' कहते हैं और उसने सांख्य तथा हेगेल की उलटी विकास-प्रणाली को सीधा करके खड़ा कर दिया है। मार्क्स ने सांख्य के निष्क्रिय, सुखदु:खेच्छा-रहित, चेतन, अनेक पुरुष को भी ईश्वर की तरह ही व्यर्थ साबित किया है। सांख्य के आखिरी तत्त्वों में से एक जो आकाश है उसे मार्क्स ने सर्वथा शून्य और अनादि बतलाया है। आधुनिक वैज्ञानिकों ने भी यह साबित कर दिया है कि 'शब्द आकाश का गुण नहीं है, बल्कि यह भी वायु-स्पन्दन का ही कार्य है'। मार्क्स का 'मैटर' जिस भूत का द्योतक है वह शायद कपिल का 'स्थूल भौतिक तत्त्व' है, जो भारतीय वैशेषिकों का परमाणु है। कपिल का सूक्ष्म तात्त्विक विवेचन उस 'मैटर' की काफी ऊँची सतह तक पहुँचा जान पड़ता है जो शायद संसार के मूल तत्त्व 'निगोट्रन' में काम करता है।

भागलपुर-सेण्ट्रल-जेल, दिसम्बर १९४५ ]

---

# राजेन्द्र-वन्दना

### श्रीलक्ष्मीनारायण शर्मा 'मुकुर'

ओ निष्काम कर्मयोगी ! तुम लो मेरी शत बार वन्दना !
जग में रहकर दूर जगत से, जगासक्त तुम अनासक्त हे !
लोभ-मोह-मद-मत्सरादि से दूर, अहिंसा-सत्यभक्त हे !
शंकर-सा कर भस्म जला दी तुमने जग की काम-वासना !
पैशाचिकता-अन्धगुहा से मुक्त कर दिया मानवता को
दुर्बल-तन, तुमने जीता है मानवीय मन-दुर्बलता को
पाया है तुमने सुरत्व को, करता जग प्रति बार अर्चना !
सुख आता, तुम चुप रहते हो ; मुस्काते जब दुख आता है
चरण-चिह्न जो छोड़ चले हो, उस पथ पर ही जग जाता है
इतिहासों के निर्माता तुम, करता है इतिहास वन्दना !

दुर्गाहपुर, बछवारा, मुङ्गेर ; ३०-९-४५ ]

# राजेन्द्र बाबू की सादगी और विनोद-प्रियता

श्रीसाँवलियाबिहारीलाल वर्मा, एम० ए०, एल-एल० बी०

राजेन्द्र बाबू का यह स्वभाव है कि जिस कार्य का भार उन्हें सौंपा जाता है उसमें संलग्न हो जाते हैं। आज यह निर्विवाद है कि अस्थायी सरकार के विभिन्न विभागों में सबसे महत्त्वपूर्ण और साथ ही अधिकाधिक काम खाद्य-विभाग में है, जिसके अन्तर्गत कृषि-विभाग भी है। किन्तु दमा से क्लान्त होने पर भी जिस मुस्तैदी और अध्यवसाय के साथ वे काय-संचालन कर रहे हैं, उसे देखकर आश्चर्य होता है। मुस्लिम-लीगी सदस्य डॉक्टर जियाउद्दीन ने तो उस दिन केन्द्रीय असेम्बली में स्पष्ट कह दिया कि 'जैसा भाषण भारत की खाद्य-परिस्थिति पर डॉक्टर राजेन्द्रप्रसाद का हुआ, वैसा पहले कभी सरकारी सदस्य के मुख से सुनने का अवसर नहीं मिला।'

जब राजेन्द्र बाबू अखिलभारतीय हिन्दी-साहित्य-सम्मेलन के—नागपुर-अधिवेशन के—सभापति हुए, तब नियमानुसार सम्मेलन की बागडोर वर्ष-भर के लिए उनके हाथों में आई। सम्मेलन के प्राण श्रद्धेय टण्डनजी के अतिरिक्त विरले ही किसी सभापति ने स्थायी समिति की कार्यवाही में समुचित दिलचस्पी ली होगी। किन्तु राजेन्द्र बाबू राजनीतिक कार्यों में पूर्ण रूप से व्यस्त होने पर भी सम्मेलन-सभापति के कर्त्तव्य को न भूले। जब-जब उनसे भेंट होती, सम्मेलन के सम्बन्ध में मुझसे पूछताछ करते। उसी समय एक बार स्थायी समिति का एक आवश्यक अधिवेशन होनेवाला था। संयोगवश उनसे भेंट हो गई। उन्होंने स्थायी समिति के उस अधिवेशन में उपस्थित होने के लिए कहा, जिसकी अवहेलना मैं नहीं कर सका। सीतामढ़ी से छोटी लाइन द्वारा जाने में मुझे सुविधा थी और पैसों की बचत भी; किन्तु उनके साथ जाने में उनके सत्संग का लाभ बड़ा आकर्षक था। अतएव, उनके साथ जाने के उद्देश्य से मैं पटना गया। वहाँ से रात की गाड़ी से वे चले। मथुरा बाबू भी थे। राजेन्द्र बाबू के इच्छानुसार तीसरे दर्जे के टिकट लिये गये। किन्तु गाड़ी में इतनी भीड़ थी कि उनके कहे बिना ही हमलोगों ने उनका भी टिकट इण्टर में बदलवा दिया। मेरी धारणा थी कि प्रयाग पहुँचने पर वे या तो आनन्द-भवन

में ठहरेंगे अथवा टण्डनजी के साथ; किन्तु जब गाड़ी भोर में प्रयाग पहुँची तब हमारे बहुत अनुरोध करने पर भी वे आनन्द-भवन अथवा और कहीं जाने को राजी न हुए। फोन द्वारा किसी को सूचना देने की अनुमति भी नहीं दी। हमलोग स्टेशन के बाहर इण्टर-क्लास के मुसाफिरखाने में ठहरे। स्नानादि से निवृत्त हो 'कैलास-होटल' में भोजन किया। बाद एक्के से सीधे सम्मेलन-कार्यालय पहुँचे। टण्डनजी अथवा सम्मेलन के किसी अधिकारी को उस अधिवेशन में राजेन्द्र बाबू के सम्मिलित होने की सूचना न थी। उनको एक्के से उतरते देखकर उनलोगों को बड़ा कौतूहल हुआ। कुछ ने तो मुझसे खुले शब्दों में कहा—"हमारे यहाँ के दूसरे दर्जे के नेता भी एक्के पर नहीं चलेंगे, राजेन्द्र बाबू-जैसे भारतीय नेता की तो बात ही अलग है।" मैंने तो स्टेशन से चलते समय उनसे ताँगे पर चलने का अनुरोध किया ही था; किन्तु यह कहते हुए कि 'यही ठीक है', वे एक एक्के पर बैठ ही गये। विवश हो, उन्हें एक्के पर ही सम्मेलन में ले जाना पड़ा। उस समय वे केवल सम्मेलन के ही नहीं, काँग्रेस के भी सभापति हो चुके थे। उनके आगमन की सूचना मिलने पर प्रयाग की जनता अवश्य स्वागत करती, स्वयं जवाहरलालजी और टण्डनजी भी स्वागत करके साथ ले जाते। किन्तु उनको तो बस सादगी में ही आनन्द आता है!

२

राजेन्द्र बाबू मीठा व्यंग्य करने में पटु हैं। उनका व्यंग्य हृदय के अन्तस्तल तक पहुँच जाने पर भी हृदय को चोट नहीं पहुँचाता। सन् १९३१ की बात है। मुझे एक मुकदमे में सीतामढ़ी से मुजफ्फरपुर जाना पड़ा। मैंने हाल ही में एक नया काला 'सूट' कचहरी के काम के लिए बनवाया था। इस अवसर पर उसे ही पहना। मुजफ्फरपुर में पता लगा कि राजेन्द्र बाबू दोपहर की गाड़ी से आ रहे हैं। मैं भी उनसे मिलने स्टेशन गया। वहाँ दर्शनार्थियों की भीड़ थी। मुझे कोट-पैण्ट और टाइ-टोप से सुसज्जित देख उन्हें विशेष कौतूहल हुआ; क्योंकि मुझे उस वेश-भूषा में पहले कभी देखने का उन्हें मौका न मिला था। उन्होंने मेरे निकट आकर पूछा, इस भेष-भूषा में क्यों? मैंने उत्तर दिया—एक मुकद्दमे में यहाँ आया था, आपका शुभागमन सुन दर्शनार्थ चला आया। इसपर हँसते हुए, मेरे कन्धे पर सस्नेह हाथ रख, कहा कि 'गया बाबू तो ऐसा नहीं पहनते।' इस मधुर व्यंग्य का भाव समझ मैं मुग्ध हो गया। बाबू गयाप्रसाद मुजफ्फरपुर के एक प्रमुख वकील थे; मेरे ही सदृश वे भी कांग्रेस-मैन और हाइकोर्ट के ऐडवोकेट थे, किन्तु अंग्रेज जज के इजलास पर भी धोती और लम्बा कोट पहनकर ही जाते थे, अंग्रेजी वेश-भूषा को कभी न अपनाया। यद्यपि मेरा सूट और हैट भी खादी का ही था, तथापि वह मेरा वेश शायद राजेन्द्र बाबू को खटका। उनके व्यंग्य से हृदय को चोट तो नहीं पहुँची; किन्तु मैं लज्जित-सा हो गया।

३

राजेन्द्र बाबू के पास मलय-चन्दन की एक अति सुगन्धित एवं चित्ताकर्षक वस्तु देखकर मैंने पूछा, कहाँ और कितने में यह खरीदी गई? उत्तर में उन्होंने हँसते हुए कहा, 'यह मुझे उपहार में दिलाई गई है!'

घटना इस प्रकार थी—हुडली ( बेलगाम ) में गांधी-सेवा-संघ का अधिवेशन था, साथ-साथ स्वदेशी-प्रदर्शनी भी थी। एक दिन संध्या समय राजेन्द्र बाबू को कुछ अवकाश मिला, अकेले ही चुपचाप प्रदर्शनी देखने निकल पड़े। जगह-जगह अपनी पसन्द के मुताबिक छोटा-मोटा सामान भी खरीदा। किसी ने शायद पहचाना, किसी ने नहीं भी पहचाना। स्वतंत्र रूप से विचरण करते हुए मैसूर के चन्दन की एक दूकान पर पहुँच गये। उन्हें एक चीज पसन्द आई। दाम पूछकर कीमत दे ही रहे थे कि मथुरा बाबू टपक पड़े। मोल-तोल की बात जान लेने पर, दूकानदार से, भूतपूर्व कांग्रेस-प्रेसिडेण्ट से उचित मूल्य लेने के लिए, अनुरोध किया। इससे मुख्य दूकानदार का ध्यान राजेन्द्र बाबू की ओर आकर्षित हुआ। वह उनसे उस चीज को उपहार-स्वरूप स्वीकार करने के लिए अनुनय-विनय करने लगा। पर वे स्वभावत: उपहार लेने के लिए राजी न हुए, बगैर खरीदे वापस आये। किन्तु दूकानदार उस चीज पर उपहार की चिट लगाकर उनकी अनुपस्थिति में उनके डेरे पर पहुँचा आया।

इस मधुर व्यंग्य के लक्ष्य मथुरा बाबू थे।

४

यूरोप से लौटने पर राजेन्द्र बाबू जब पहली बार छपरा पहुँचे तो मैं भी उनसे मिलने बिहार-बंक में गया। उनके अग्रज लोक-सेवक महेन्द्रप्रसादजी बंक के मैनेजर थे, जिनका मैं विशेष कृपापात्र था और उसी नाते सदा उनका भी स्नेह-भाजन रहा हूँ। उनसे यूरोप-संबंधी बहुत-सी बातें हुईं। फ्रांस के विश्वविख्यात विद्वान रोम्याँ-रोलाँ ने जो घड़ी उनको उपहार में दी थी उसे भी मैंने सगर्व देखा। ऑस्ट्रिया की राजधानी 'वियना' में लिया गया अपना एक फोटो भी मुझे उपहार-स्वरूप दिया। फोटो में वे पैण्ट, बन्द गले का लम्बा कोट और गांधी-कैप पहने हुए थे।

मैंने प्रसंगवश उनसे पूछा कि विदेश में कहीं टोप ( हैट ) का कभी व्यवहार आपने किया या नहीं। उत्तर में, हँसते हुए, अपने नौकर 'गोवर्धन' की ओर संकेत करते हुए उन्होंने कहा—'यही कोट-पैण्ट-हैट पहनता था'। फिर गोवर्धन के बहुत अनिच्छा प्रगट करने पर भी उसका वह फोटो मँगवाकर मुझे दिखलाया। उसमें गोवर्धन, कोट-पैण्ट-हैट से सुसज्जित, हाथ में छड़ी लिये हुए था। अन्त में हँसते हुए बोले—'यूरोप में तो नहीं; किन्तु भारतवर्ष में दोनों फोटो एक साथ देखकर लोग बरबस हमें ही नौकर और गोवर्धन को मालिक समझ बैठेंगे।'

इसपर हमलोग खूब हँसे। इसके भीतर कैसा मधुर व्यंग्य है!

सीतामढ़ी (मुजफ्फरपुर); ३०। ११। ४६ ]

# महाकवि 'भारवि' की राजनीति

पंडित त्रिगुणानन्द शुक्ल, एम० ए०, काव्यतीर्थ; छपरा

साहित्य देश, काल और समाज का दर्पण हुआ करता है। जो कवि या लेखक जिस युग में होता है उसके राजनीतिक विचार उसके देश की तत्कालीन परिस्थिति से प्रभावित होते हैं।

प्राचीन इतिहास के अन्वेषकों ने सिद्ध किया है कि महाकवि 'भारवि' का समय छठी शताब्दी के लगभग हो सकता है। कुछ विद्वान् उन्हें एक सौ वर्ष और पहले ले जाना चाहते हैं। अन्वेषकों का अनुमान चाहे जो कुछ हो, पर उन्हीं के कथनानुसार यह निर्विवाद सिद्ध होता है कि 'भारवि' का प्रादुर्भाव उस समय हुआ होगा जिस समय गुप्तवंश का शासन पतनोन्मुख था। गुप्तवंश का राज्यकाल भारत के इतिहास में स्वर्णयुग कहा गया है। उस समय देश का सर्वतोमुखी विकास हुआ था और भारत ने विदेशों में अपने उपनिवेश भी स्थापित कर लिये थे। पर इस वंश के अन्तिम शासकों के हाथ में पड़कर उत्तर-भारत अपनी अवनति का आह्वान कर रहा था। अतः यदि हम यह कहें कि भारवि ने अपना 'किरातार्जुनीय' महाकाव्य लिखकर उस समय के शासकों को राजनीति का उपदेश दिया, और भारत की भावी सन्तानों को गौरवमय अतीत का स्मरण दिलाकर अपना भविष्य सुधारने की प्रेरणा दी, तो इसमें कोई अत्युक्ति नहीं होगी।

## शासन-व्यवस्था

राजनीति का प्रधान सम्बन्ध शासन से रहता है और शासन का शासक से। न्याय-युक्त लोकप्रिय शासन के लिए योग्य शासक का होना नितान्त आवश्यक है। भारवि के विचार से शासकों का सर्वप्रथम कर्त्तव्य होता है—काम-क्रोध-लोभ-मोह-मद-मत्सरादि शत्रुओं पर विजय प्राप्त करना। यदि वे इन षट्विकारों में किसी की भी अवहेलना करेंगे तो वे स्वयं पराजित और पदच्युत हो जायँगे। लोकापवाद और शत्रु की उपेक्षा—शासकों के दो बड़े अवगुण हैं। शक्तिहीन होकर नम्र होना, सारहीन होकर लघुता प्राप्त करना और

अपमानित होकर जीवन-धारण करना—शासकों को कौन कहे, साधारण व्यक्ति के लिए भी कलंक के विषय हैं। अहंकार और कपट से रहित होकर सर्वदा भृत्यों के साथ मित्रभाव, मित्रों के साथ बन्धुभाव और बन्धुओं के साथ स्वयं अधिपति-सा व्यवहार रखनेवाला शासक ही राज्य का सम्यक् सञ्चालन कर सकता है। शासकों के लिए दुष्टों की संगति सर्वथा त्याज्य है; क्योंकि ऐसे व्यक्तियों का साथ भ्रष्टप्राय नदी-तट के समान अनर्थकारी होता है। शासकों को क्षमा का अवलम्बन कर क्रोध का त्याग करना चाहिए; पर इनके लिए —क्षमा और क्रोध के लिए—भी परिस्थिति की अपेक्षा होती है। यदि कोई सतत क्षमा को ही सुख का साधन समझे तो उसके लिए राजनीति से सम्बन्ध-विच्छेद कर जटाधारी तपस्वी बन अग्नि में हवन करना ही उत्तम है; ऐसे पुरुषों के लिए राजनीति में कोई स्थान नहीं। समयानुसार दोष होते हुए भी क्रोध कभी-कभी गुण में भी परिणत हो जाता है। मानापमान का प्रश्न उपस्थित होने पर क्रोध की भी आवश्यकता प्रतीत होती है; क्योंकि मानियों के लिए मानहानि ही दुःसह है, विपत्ति नहीं। "व्रजन्ति शत्रूनवधूय निष्पृहाः शमेन सिद्धं मुनयो न भूभृतः।" तात्पर्य यह कि कैवल्यप्राप्ति ही शान्ति से साध्य है, शासन नहीं। शत्रुओं से पराभव प्राप्त कर भी यदि यशस्वी पुरुष सन्तोष करें तो कहा जायगा कि 'मनस्विता' शब्द का अपमान हुआ।

## शासक का न्याय

जो शासक उदार होगा उसका यश संसार में फैलेगा और उसके राज्य से उपद्रव का नाश होगा—देश में शान्ति रहेगी—राजनीतिक क्रान्ति अथवा गृहयुद्ध की सम्भावना नहीं होगी, जिसके लिए उसे बल-प्रयोग करने की आवश्यकता पड़े। इस प्रकार देश का उत्कर्ष चाहनेवाले शासक को द्रव्याभाव भी नहीं हो सकता। अत्याचार अथवा बल-प्रयोग द्वारा धन-संचय का अवसर ही उसके समक्ष नहीं आवेगा। जिस प्रकार गाय स्वतः दूध देती है उसी प्रकार पृथ्वी स्वयं ही उसे धन देगी। शासक का कर्त्तव्य है कि वह गुरुजनों के उचित उपदेश ग्रहण कर मित्र और शत्रु दोनों के साथ समानरूप से न्यायपूर्वक दण्डनीति का अनुसरण करे। स्त्रियों और बालकों की भी बात, यदि वह न्यायसंगत है तो, अवश्य माने। दण्डनीति का अनुसरण धन के लोभ से अथवा क्रोध के आवेश में आकर नहीं, वरन् अपना कर्त्तव्य समझकर करे।

## प्रजा-रंजन

भारवि सेना अथवा बल-प्रयोग से शान्ति-स्थापन के विरोधी थे। उनका कहना है कि शासक अपने राज्य में अनवरत शान्ति रखे। इसके लिए दान का प्रयोग भी आवश्यक है। दान के साथ-साथ मान भी अवश्य चाहिए। पर सत्कार करते समय यह भी ध्यान में रखना चाहिए कि गुण और गुणी का ही सत्कार हो। कूटनीति से शत्रुओं को वश में लानेवाले रक्षकों को सब ओर नियुक्त कर उनके प्रति प्रेमभाव प्रदर्शित करना अत्यावश्यक है। ऐसा करने पर वे अपने को कृतज्ञ मानते हैं और स्वामी का काम मन लगाकर करते हैं। इस नीति के चन्द्रगुप्त और चाणक्य आचार्य थे। प्रबल शत्रु का भय रहने पर शासन

के कार्य में और न्याय में थोड़ी भी ढिलाई नहीं होनी चाहिए। उस समय प्रजा-रञ्जन की नीति का पूर्ण अवलम्बन आवश्यक है। ऐसा करने पर अन्याय और धोखे से विजित पृथ्वी भी वश में हो जाती है। इस नीति के अवलम्बन से असत्-अधिकार-प्राप्त व्यक्ति भी बड़े-बड़े शत्रुओं को अपने गुण द्वारा प्राप्त यश के प्रभाव से पराजित कर देता है। जो राजा सूर्य के समान ठीक समय पर शान्ति का अवलम्बन करता है और समय पर ही प्रचण्डता को प्राप्त होता है, वही पृथ्वी का अधिष्ठाता होता है। भाग्य के विपरीत रहने पर पाण्डवों ने शान्ति का अवलम्बन किया और समय आने पर बल-प्रयोग द्वारा दुर्योधन-जैसे प्रबल प्रतापी राजा का वध कर उसकी सारी पृथ्वी छीन ली। इसके विपरीत, जो राजा सर्वदा क्रोध के आवेश में रहता है और अपने दोष दूर नहीं करता, वह बली होते हुए भी कृष्णपक्ष के चन्द्रमा के समान अन्त में सर्वनाश को प्राप्त होता है।

## कृषि का प्रबन्ध

शासकों को कृषि की उन्नति का विशेष ध्यान रखना चाहिए; क्योंकि इसी पर प्राणि-मात्र का जीवन निर्भर करता है। जल का प्रबन्ध ऐसा हो कि दैव के विपरीत होने पर यदि वर्षा न हो, तो भी कृषि-कार्य में किसी प्रकार की बाधा न पड़े।

## गुप्तचर-विभाग और मंत्रिमंडल

शासन-सञ्चालन के लिए शासकों को गुप्तचर आदि अनेक सहायकों की आवश्यकता पड़ती है और शासक तथा सहायकों के विचार परस्पर-अनुकूल होने से ही राष्ट्र की उन्नति सम्भव है। जो मंत्री शासक को उचित परामर्श न दे वह दुष्ट मंत्री है और जो स्वामी हितैषी मंत्री का उचित परामर्श न सुने वह अयोग्य शासक है। शासक को चाटुकारिता-प्रिय नहीं होना चाहिए। मंत्री के लिए भी यही उचित है कि वह अपने स्वामी को भलाई की ही सलाह दे, भले ही वह कड़वी हो। "हितं मनोहारि च दुर्लभं वचः" अर्थात् ऐसी बातें, जो भलाई की हों और मनोहर भी हों, दुर्लभ हैं। राजा लोग 'चारचक्षु' कहलाते हैं, वे सेवकों के द्वारा ही सब-कुछ देखनेवाले होते हैं। कहा भी जाता है कि राजाओं के आँखें नहीं होतीं, कान होते हैं। अतः सहायकों को चाहिए कि वे राजा को घटनाओं का सच्चा विवरण दें और निष्पक्ष होकर उन्हें परामर्श दें, क्योंकि वे ( सहायक ) ही शासकों के और राष्ट्र के हितैषी हैं। हितैषियों को असत्य-भाषण कभी न करना चाहिए। शासक चूँकि गुप्तचरों द्वारा ही किसी विषय का ज्ञान प्राप्त करते हैं, इसलिए साधारण होने पर भी बुद्धिमान व्यक्ति को ही गुप्तचर होना चाहिए। गंभीरता ही गुप्तचर का प्रधान गुण है। शासकों को चाहिए कि उनसे एकान्त में बातें करें। गुप्तचर मितभाषी हों, क्योंकि उनके अधिक बोलने से रहस्योद्घाटन का भय रहता है।

## शासन-संस्थाओं का विभाजन

सम्यक् शासन के लिए कर्त्तव्य-विभाजन अत्यावश्यक है। इस बात का उल्लेख करते हुए महाकवि ने 'विनियोग' शब्द का प्रयोग किया है। इससे सिद्ध होता है कि उनके

समय में न्याय-विभाग, व्यवस्थापन-विभाग तथा शासन-विभाग अवश्य ही अलग-अलग विभक्त होंगे। गुण और योग्यता के अनुसार सहायकों ( गुप्तचरों ) में भी कर्त्तव्य-विभाजन होना चाहिए। कार्यविभाग से सबमें परस्पर सद्भाव-सहयोग बढ़ता है और राज्य में सब प्रेम रखते हैं।

## सैन्य-संघटन

भारवि का विचार है कि ऐसे कुल के व्यक्तियों को सैनिक बनाना अच्छा होता है जो अपनी मर्यादा का उल्लंघन न करें—अर्थात् प्रतिष्ठित कुलवाले ही सैनिक होने योग्य हैं। ऐसे लोग अपने बल के अभिमान से दुर्बलों को सताते नहीं। सैनिकों में बल का अभाव होना राष्ट्ररक्षा की दृष्टि से घातक है; क्योंकि ऐसे लोग दुर्बलों का उपकार नहीं कर सकते। सैनिकों का वेतन कम नहीं होना चाहिए, नहीं तो वे लोभी हो जायँगे और देश तथा प्रजा का अहित करेंगे। यदि राज-कर्मचारियों को पर्याप्त वेतन मिलेगा और उनका सत्कार होगा तो वे शासक की प्राणरक्षा एवं देशरक्षा में अपने प्राणों की बाजी लगा देंगे। वेतन-भोगी भृत्यमात्र सैनिक कभी शासकों के पूर्ण सहायक नहीं हो सकते; क्योंकि क्रीत दास होने से उनमें शासकों के प्रति ईर्ष्या की मात्रा बहुत अधिक होती है। जिस प्रकार बादल का गर्जन सुनकर सिंह स्वयं व्याकुल हो उठता है उसी प्रकार महत्त्वाकांक्षी लोगों को दूसरों की उन्नति देखकर ईर्ष्या होती है। देवराज इन्द्र भी किसी की उन्नति नहीं देख सकते, उन्हें सदा इन्द्रासन से च्युत होने का भय लगा रहता है। ऐसी दशा में किसी भी शासन के लिए स्वावलम्बी आत्माभिमानी सैनिकों की आवश्यकता है। नहीं तो प्रबल शत्रु पर विजय प्राप्त करना कठिन हो जायगा। उसकी अवहेलना भी नहीं कर सकते; क्योंकि अत्यन्त ऊँचा पहाड़ भी मनुष्य प्रयत्नों द्वारा पार कर जाता है, पर उसके लिए मानोन्नत मनुष्य की अवहेलना करना कठिन हो जाता है।

## सीमा की रक्षा-व्यवस्था

राज्य की सीमा की रक्षा का अधिकारी विश्वासी मित्रों को बनाना चाहिए। ऐसा करने से निःशङ्क होकर शासक राज कर सकता है। विभिन्न भूखण्डों के शासन का अधिकार अधीनस्थों के अधिकार में छोड़ देना चाहिए। अपने अधिकार के अधीन पृथ्वी होने से सभी भृत्य उदार शासक की कृतज्ञता का प्रचार करते हैं और उसकी रक्षा भी करते हैं। इससे सिद्ध होता है कि भारवि राज्य के—प्रान्तों में—विभाजन के पक्ष में थे।

## परराष्ट्र-नीति और राजदूत

राजा के लिए उचित है कि दूसरे देशों में राजदूत भेजकर वहाँ के प्रबंध का सम्यक् ज्ञान रखे। दूतों के द्वारा ही वह दूसरे राज्यों की शक्ति, आचरण और विचार का ज्ञान प्राप्त कर सकता है। "अहो दुरन्ता बलवद्विरोधिता"—अर्थात् अपने से अधिक बली से शत्रुता करने से हानि होती है। अतः जहाँ तक हो सके, दूसरे राज्यों की शक्ति का पूर्ण ज्ञान प्राप्त कर उन राज्यों से वैर-भाव रखना राजा के लिए उचित नहीं। यथासम्भव सभी राष्ट्रों से

शान्तिपूर्ण बर्ताव रखना ही उत्तम है। राजदूतों का कर्त्तव्य है कि पथप्रदर्शन के विचार से, शासक को दूसरे राज्य की वस्तुस्थिति का ज्ञान कराने के लिए, व्याख्या-रूप में अपनी ओर से कुछ आलोचना भी कर दें। राजदूत शांत स्वभाववाला और स्पष्टवक्ता होना चाहिए। गंभीर बातें कहने में शीघ्रता करना उसके लिए उचित नहीं। सबको प्रसन्न करनेवाली वाणी तो दुर्लभ है, तो भी यथासाध्य कटु बातें कहना उचित नहीं। अपने स्वामी को सत्परामर्श देना ही राजदूत का प्रधान कर्त्तव्य है। पर यह परामर्श, प्रसंग समझकर, परिस्थिति और वातावरण के अनुकूल देना चाहिए; क्योंकि प्रसंग समझे विना वाचस्पतिद्वारा दिया गया परामर्श भी नीतिविरोधी के उद्योग के समान निष्फल होता है। राजदूत को कार्यसाधन में युक्ति और तर्क का आश्रय लेना चाहिए। स्वकार्यसिद्धि के लिए उसे चाहिए कि पहले प्रलोभन देकर शान्ति से अपना काम निकाल ले, इसमें असफल होने पर भय दिखाकर बुद्धि विचलित कर दे, फिर इसमें भी असफल होने पर यथायोग्य अभियोग लगावे। इन बातों से सिद्ध होता है कि भारवि के समय के राजदूत राजा से पूर्ण अधिकार लेकर किसी देश में जाया करते थे।

## कूटनीति और शत्रु से सम्बन्ध

राजनीति-विशारद को शत्रु का अभ्युदय, यदि वह अपने लिए घातक हो, नहीं सहना चाहिए। अपने क्षय की उपेक्षा करना उचित नहीं, उसका यथोचित प्रतिकार करना ही प्रधान कर्त्तव्य है। जो प्रतिकार नहीं करेगा, वह शासक उपेक्षित समझा जायगा और उपेक्षित शासक का प्रभाव लोकापवाद के भय से शीघ्र अधोगति को प्राप्त होता है। शत्रु से बदला लेने के लिए सन्धि की अवधि की समाप्ति की प्रतीक्षा करना राजनीति से अनभिज्ञता का द्योतक है। शत्रु पर विजय चाहनेवाले राजनीतिज्ञ समय आने पर चूकते नहीं और दुष्टतापूर्ण सन्धि किसी प्रकार भङ्ग कर अपना कार्यसाधन करते हैं। मायावियों के प्रति जो मायावी नहीं होता वह पराजित होता है और सफलता प्राप्त नहीं कर सकता। मायावी लोग बाणों के समान आत्मीय ( चोखे ) बनकर शरीर में प्रवेश करते हैं और सर्वनाश के कारण होते हैं। दुष्ट शत्रु विश्वासपात्र बनकर विश्वासघात करते हैं, प्रिय होकर अप्रिय करते हैं और परित्याग कर चले जाने पर भी दुस्त्याज्य होते हैं। बुद्धिमान व्यक्ति अविनीत शत्रु की उपेक्षा करता है; क्योंकि वह समझता है कि ऐसे शत्रु की राज्यश्री तो अवश्य ही नष्ट हो जायगी और अन्त में वह विपत्ति में फँस जायगा। भारवि के ये विचार बड़े दूरदर्शितापूर्ण हैं।

## राष्ट्रीय भावना

भारवि ने राष्ट्रीय भावना-भरे उपदेश भी दिये हैं। उनका कहना है कि बिना शत्रु-विजय के ही जिसका क्रोध शान्त हो जाय, उसकी गणना पुरुषों में किस प्रकार हो सकती है? शत्रुओं का विनाश कर स्वाधिकार प्राप्त किये बिना मोक्षप्राप्ति भी श्रेयस्कर नहीं है। अपना नष्ट हुआ यश शत्रुओं से जो बाणों द्वारा नहीं प्राप्त कर लेता वह या तो अजन्मा है या मृत-प्राय अथवा तृण-तुल्य। कविवर मैथिलीशरण गुप्त ने भी लिखा है 'अधिकार खोकर बैठ

रहना, यह महादुष्कर्म है'। अधिकारी शासक के यहाँ जीवन-निर्वाह के लिए उसके प्रतिपक्षियों के मित्र, सम्बन्धी आदि भी आ जाते हैं; पर उनका हृदय अपने मित्र एवं बन्धुओं से अलग नहीं होता और समय पाकर वे उनके साथ मिलकर अपनी राष्ट्रीयता का परिचय देते हैं।

## शासक के दोष से राज्यक्रान्ति

कितने ही शासक अहंकारवश प्रतिष्ठित व्यक्तियों तथा प्रजा के प्रति उद्दण्डता दिखलाते हैं। ऐसी दशा में यदि उनका राज्य सुदृढ़ नहीं रहा, तो उद्दण्डता का परिणाम होता है राज्यक्रान्ति। भारवि की उक्ति है कि अहंकारी राजा को मूर्खता नहीं छोड़ती। मूर्खतावश वह न्याय के मार्ग से विचलित हो जाता है और उसकी न्याय-विमुखता देख जनता उससे असन्तुष्ट हो जाती है। इस प्रकार द्वेष-रूपी प्रवात से प्रेरित अथवा उन्मूलित होकर महान् वृक्ष के समान उसका पतन होता है और उसका समूल नाश हो जाता है। बाहर से प्रजा एवं शत्रु-रूप राजन्य-वर्ग तथा भीतर से अमात्यादि का असन्तोष राज्य की जड़ उसी प्रकार खोदकर उसका नाश करा देता है जिस प्रकार नदी भीतर-भीतर किनारे की मिट्टी काट-काटकर उसे गिरा देती है। संसार के इतिहास की घटनाएँ भारवि के सिद्धान्त का पूर्णतः प्रतिपादन करती हैं।

## स्वतन्त्रताप्राप्ति और विजय

हमारे महाकवि की उक्ति है कि कोई व्यक्ति यदि किसी राज्य के सुख का बहुत दिनों तक स्वाद ले चुका हो, तो वह सुगमता से उसे छोड़ नहीं सकता। ऐसे पर-पद-दलित राज्य को प्राप्त करने के लिए अत्यधिक त्याग और पुरुषार्थ की आवश्यकता है। इस दशा में युद्ध अवश्यम्भावी है। अपने पुरुषार्थ से युद्ध द्वारा राज्य-ग्रहण करना ही वीरों के लिए शोभाप्रद है। राजा का काम है अपने प्रभुत्व से विजित देशों पर शासनाधिकार प्राप्त करना, उपहार-स्वरूप दूसरों के दिये गये देश पर नहीं। तेजस्वी पुरुष उसी प्रकार दूसरों द्वारा वृद्धि पाने की अपेक्षा नहीं करता जिस प्रकार सिंह अपने बल से बड़े-बड़े हाथियों पर भी विजय प्राप्त कर पशुओं से ही अपना जीवन-निर्वाह करता है। प्राण-त्याग द्वारा यश की इच्छा रखनेवाले मानियों के पास लक्ष्मी स्वयं आती है। तेजस्वी पुरुष प्राणत्याग कर देते हैं; पर मानहानि नहीं सह सकते।

भारवि राजनीति में साहस को प्रमुख स्थान देते हैं; पर साथ-साथ यह भी बतलाते हैं कि यदि साहस ही केवल हो और विवेक न हो, तो कार्यसिद्धि में सन्देह रहता है। साहसी पुरुष की सफलता नहीं भी हो सकती है; पर विवेक से काम लेनेवाला व्यक्ति अवश्य ही सफल होता है। अतः राजनीति में पग-पग पर विवेक की आवश्यकता है। भारवि की उक्ति है—"सहसा विदधीत न क्रियाम्"—अर्थात् पूर्ण विचार किये बिना कोई काम हड़बड़ी में नहीं करना चाहिए। अविवेक आपत्तियों का घर है। विचार कर चलनेवालों के पास, गुण की लोभिनी होने के कारण, सभी सम्पत्तियाँ स्वयं जाती हैं। भ्रष्ट-

-प्रतिज्ञ प्रबल शत्रु पर, समय पर, लगाया गया अभियोग सफल होता है; क्योंकि उसे प्रतिज्ञा-भङ्ग करते देखकर उसके बड़े-बड़े समर्थक भी उसका विरोध करने लगते हैं।

भारवि का यह भी कहना है कि स्वतंत्रता और अभ्युदय चाहनेवाले राजनीतिज्ञों के लिए शास्त्रज्ञान अत्यावश्यक वस्तु है। शास्त्रों का ज्ञान शरीर को विभूषित करता है; क्योंकि शास्त्र-ज्ञान से गम्भीरता और शान्ति प्राप्त होती है तथा अवसर प्राप्त होने पर पराक्रम का प्रदर्शन ही शान्ति का आभूषण बन जाता है। वह पराक्रम नीति-सम्पादित सफलता देनेवाला होता है। मतभेद-रूपी अन्धकार से आच्छन्न गहन कार्यानुष्ठान में मनुष्यों का अभ्यस्त शास्त्रज्ञान ही प्रदीप बनकर मार्ग प्रदर्शित करता है।

खोये हुए राज्य और स्वतंत्रता की प्राप्ति का उपदेश देते हुए भारवि ने लिखा है कि साधारण मनुष्य भी अपमान नहीं सह सकता, वह उसका बदला लेने के लिए तैयार रहता है, फिर बड़े-बड़े राजाओं और प्रभावशाली व्यक्तियों की तो बात ही कुछ और है। जिस प्रकार दो वृक्षों के घर्षण से उत्पन्न हुई अग्नि सम्पूर्ण वन को भस्म कर देती है, उसी प्रकार प्राकृतिक क्रोध से उत्पन्न अणुमात्र भी विग्रह बड़े-बड़े शक्तिशाली शासकों अथवा व्यक्तियों का नाश करने में समर्थ होता है। युद्ध-क्षेत्र में काल से भी न डरना और गुरु भी विपक्षी हों तो उनका सामना करना—स्वतंत्रता चाहनेवालों का कर्त्तव्य होता है। राज्यश्री की प्राप्ति के लिए आत्मीय जनों का प्रेम भी सिद्धि-पथ में भूल जाना होता है। (श्रीमती सुभद्राकुमारी चौहान ने भारवि के इस सिद्धान्त का प्रतिपादन करते हुए 'वीरों का कैसा हो वसंत'-शीर्षक कविता की रचना की है।) न्यायशील भाग्यशाली पुरुष ही गुप्त निधियाँ प्राप्त कर सकता है और जीवों की हिंसा द्वारा चञ्चला लक्ष्मी का उपार्जन करनेवाला व्यक्ति आपत्तियों का भाण्डार हो जाता है। (महात्मा गांधी ने भी सोच-विचार कर ही अहिंसा-व्रत का अवलम्बन किया था।) इस तरह स्वतंत्रता और विजय प्राप्त करने के उपर्युक्त उपाय बतलाकर भारवि कहते हैं कि अधिकारच्युत राजा भी यदि पुनः अपना अधिकार पा जाता है, तो स्वभावतः तेजस्वी होने के कारण प्रजा पुनः परिवर्द्धमान उस राजा को द्वितीया के चन्द्र के समान प्रणाम करती है अर्थात् नतमस्तक हो उसका शासन शिरोधार्य करती है। जैसा हैदराबाद (दक्षिण) में हुआ। भारत के देशी राज्यों के जो संघ बने हैं उनसे भी यह बात ठीक प्रमाणित होती है। इतिहास अनेक ऐसे प्रमाणों से भरा है।

## राज्य के अभ्युदय के उपाय

अभ्युदय चाहनेवाले को अपनी बुद्धि के प्रकाश द्वारा दोष-रूपी अन्धकार दूर कर देना चाहिए। सूर्य भी उदित होने के पूर्व अपनी प्रभा से रात्रिकृत अन्धकार दूर कर देता है। विजय अथवा अभ्युदय चाहनेवाले, क्रोध का वेग रोककर, पहले ही सफलता का विचार कर लेते हैं और तदनुकूल पुरुषार्थ-युक्त उपाय करते हैं।[1] पञ्चांग-निर्णय-युक्त तथा कोष और दण्ड का कारणभूत न्याय कार्यवस्तु में उत्साहवर्द्धन कराता है। भाग्य के भरोसे बैठे रहने से कुछ होनेवाला नहीं। यदि शासक मानी, मनस्वी और उच्चाकांक्षी है

१ सहायाः साधनोपायाः विभागो देशकालयोः। विनिपातप्रतीकारः सिद्धिः पञ्चाङ्ग इष्यते॥

तथा उसमें पुरुषार्थ है, तो वह विना अन्य साधनों के ही विनिपातों ( अनर्थों ) का समाधान कर सकता है। पौरुषहीन पुरुष को विपत्तियाँ धर दबाती हैं और विपन्न को उत्तरकाल छोड़ देता है—अर्थात् उसका अभ्युदय नहीं होता, संसार में उसे तिरस्कार ही सहना पड़ता है। लघुता राज्यश्री के योग्य नहीं; समृद्धि का आश्रय पराक्रम है—अत: यह अनुत्साहियों के पास न रहकर पुरुषार्थियों के पास ही जाती है।

## राज्यश्री की रक्षा

दुष्टेन्द्रिय-रूपी घोड़ों को वश में रखकर चिरकाल तक राज्यश्री का उपभोग करना बहुत कठिन व्रत है। अनेक उपायों से प्राप्त राज्यश्री की सुरक्षा, शरत्कालीन बादलों के समान चञ्चल इन्द्रियों द्वारा, अत्यन्त कठिन है—अर्थात् राज्यश्री की रक्षा के लिए अत्यधिक पुरुषार्थ तथा इन्द्रिय-निग्रह की आवश्यकता है। जो शास्त्रज्ञान प्राप्त करके भी कामक्रोधादि षड्रिपुओं को नहीं दबा सकते, उनका अयश होता है और वे चञ्चला लक्ष्मी का अन्यत्र-गमन रोक नहीं सकते। जबतक लक्ष्मी रहती है तबतक यश भी रहता है और जबतक आदर-मान रहता है तभी तक मनुष्य 'मनुष्य' रहता है। ( बाबर और अकबर द्वारा संस्थापित एवं सुव्यवस्थित मुगल-साम्राज्य उनके विलासी उत्तराधिकारियों की इन्द्रियलोलुपता से नष्ट-भ्रष्ट हो गया। )

## उत्तराधिकार

भारवि के विचार से राजा के सुयोग्य पुत्र को ही राज्याधिकार प्राप्त होना चाहिए। यदि राजा का पुत्र अयोग्य हो तो राज-परिवार का कोई योग्य पुरुष ही उत्तराधिकारी हो सकता है। आर्य-परम्परा के अनुसार राजा का सबसे बड़ा पुत्र ही राज्य का अधिकारी होता है। पर भारवि किसी परम्परा का अनुसरण नहीं करते। वे उत्तराधिकार के लिए योग्यता को ही विशेष महत्त्व देते हैं।

## उपसंहार

भारवि के उपर्युक्त विचार राजनीति-सम्बन्धी उनके सर्वतोमुखी ज्ञान के परिचायक हैं। संसार और भारत की ऐतिहासिक घटनाएँ उनके राजनीतिक विचारों एवं सिद्धान्तों की सत्यता स्पष्ट सिद्ध करती हैं। 'किरातार्जुनीय' के अध्ययन से पता चलता है कि राजनीति का कोई ऐसा विषय नहीं है जिसपर भारवि ने अपने विचार व्यक्त न किये हों। कहने को तो वे कवि थे; पर उनमें कवित्वशक्ति के साथ ही राष्ट्रीयता और राजनीतिज्ञता भी पूरी मात्रा में थी। किरात के मुख से युधिष्ठिर-जैसे प्रबल प्रतापी और राजनीति-विशारद राजा को उपदेश दिलाना उनकी नीति-कुशलता प्रकट करता है। संस्कृत-साहित्य के विद्वान आलोचकों के कथन 'भारवेरर्थगौरवम्' के साथ-साथ 'भारवेर्नीतिगौरवम्' भी जोड़ दिया जाय तो अधिक उपयुक्त होगा। अभाग्यवश संसार को भारवि का पूर्वोक्त एक ही ग्रन्थ उपलब्ध है। यदि उनके और ग्रन्थ भी मिलते, तो उनकी प्रतिभा का और अधिक आलोक हमें प्राप्त होता।

# राजर्षि राजेन्द्र

श्रीकपिलदेवनारायण सिंह 'सुहृद'

'जय तपोधन महामानव !'
व्योम से सुर ने पुकारा
'गूँजता सब ओर है राजर्षि !
यश-कीर्त्तन तुम्हारा'

❀

भूमि का वासी मनुज
कहता कि देव ! महान हो तुम
देवता कहते—धरा पर
स्वर्ग के सोपान हो तुम
है समय कहता—नये युग
की विभा तुम हो प्रखरतम
और कवि कहता कि भारत
के हृदय के गान हो तुम
देश चलता है उधर जिस
ओर कर दो तुम इशारा
गूँजता सब ओर है ऋषिराज
यश-कीर्त्तन तुम्हारा

❀

तिमिर में फैला दिया
बलिदान का आलोक तुमने
हर लिया सबको जगाकर
देश-मा का शोक तुमने
देश के अगणित जवानों
को जगा सेना सजा दी
भीरुता सुविलासिता की धार
दी है रोक तुमने
देख जादू को तुम्हारे
है चकित संसार सारा
गूँजता सब ओर है ऋषिराज
यश-कीर्त्तन तुम्हारा

❀

टूटकर गिर जायगी
निश्चय गुलामी की कड़ी यह
शीघ्र ही लग जायगी
उस पार भारत की तरी यह
खूँ शहीदों का नहीं
बेकार जायेगा कभी
शोषकों की वाटिका जल
जायगी कुसुमित हरी यह
शीश पर होगा तुम्हारे
मुकुट गौरवपूर्ण प्यारा
गूँजता सब ओर है राजर्षि !
यश-कीर्त्तन तुम्हारा

सिताब-दियारा ( सारन ); ३-१२-४४ ]

# देश के अनमोल रत्न राजेन्द्र बाबू

**पंडित बनारसीप्रसाद शर्मा, व्यवस्थापक—अ० भा० ग्रा० उ० सं० ( बि० शा० )**

बिहार के राष्ट्रीय जागरण का मुख्य श्रेय पूज्य राजेन्द्र बाबूको दिया जाना चाहिए, इसमें दो मत नहीं हो सकते। उन्होंने ही बिहार की उगती पीढ़ी के लोगों में स्वार्थत्याग और निष्काम देशसेवा की भावना जगाई। बिहार से बाहर जाने पर उनकी महत्ता, व्यापकता और कीर्त्ति के विपुल विस्तार का पता लगता है। हमलोग उनका जितना सम्मान करते हैं और उनका नेतृत्व मानते हैं उससे कहीं अधिक अन्य प्रान्तों के लोग उनके प्रति श्रद्धा-भक्ति प्रदर्शित करते हैं।

जिस समय मैं ग्राम-सेवक-विद्यालय ( मगनबाड़ी, वर्धा ) में था, उस समय देश के प्राय: सभी प्रान्तों के लगभग साठ शिक्षार्थी वहाँ थे। बहुधा सभी विद्यार्थी मुझे ही 'राजेन्द्र बाबू' उपनाम दिये हुए थे ! वहीं मुझे उनके शुभ नाम की महिमा का पता लगा। उनका नाम समस्त बिहार की आत्मा है। वे स्वयं बिहार के मूर्त्त रूप हैं। वे बिहार की मुख्य विशेषताओं का प्रतिनिधित्व करते हैं। सारा बिहार उन्हीं में अन्तर्भुक्त है। यद्यपि अब वे केवल बिहार के ही नहीं हैं, निखिल भारत की पूँजी बन गये हैं, विश्व-मानव-जाति के सेवक हो गये हैं, तथापि उनके इस विराट गौरव का गुरु गर्व विशेषत: बिहार को ही है। इसमें रञ्चमात्र प्रान्तीयता नहीं, विशुद्ध स्वाभाविक ममता है।

एक बार योरप से एक पोलैंड-निवासी सज्जन सेवाग्राम में आये। वे विश्ववन्द्य 'बापू' के भक्त थे। उन्हें सब लोग श्रीभारतानन्दजी के नाम से सम्बोधित करते थे। वे सिविल-इञ्जीनियर थे। गान्धी-भक्त के नाते आश्रम में आ बसे थे। वे एक-एक करके हम शिक्षार्थियों के परिचय प्राप्त करने लगे। ज्योंही उन्होंने मेरे बारे में बिहार का नाम सुना, त्योंही कौतूहलपूर्वक बोल उठे—"ओ ! राजेन्द्र बाबू हैं !" वे बड़ी श्रद्धा से राजेन्द्र बाबू का नामोल्लेख करते थे।

यद्यपि पूज्य राजेन्द्र बाबू के दर्शन एवं भाषण-श्रवण का सुयोग कई बार मिला है तथापि सर्वप्रथम उनसे साक्षात्कार और वार्त्तालाप करने तथा उनके सौजन्यपूर्ण व्यवहार

का परिचय पाने का सुअवसर मुझे 'वर्धा' में ही मिला। १९३९ में वे वर्धा गये थे। उस समय राष्ट्रपति श्रीसुभाषचन्द्रजी के त्यागपत्र देने पर वे ही राष्ट्रपति चुने गये थे। मानव-जाति का मस्तक ऊँचा करनेवाला उनका आदर्श सद्व्यवहार वहीं देखने को मिला। ९-१० अगस्त ( १९३९ ) को बजाजबाड़ी में कांग्रेस-वर्किङ्ग-कमिटी की मीटिङ्ग हो रही थी। उनका स्वास्थ्य अच्छा नहीं था ; फिर भी वे उस बैठक में शामिल हुए थे। आजादी की लड़ाई में उन्होंने कभी पीछे कदम नहीं हटाया।

हमलोग नित्य बैठक के समय बजाजबाड़ी जाया करते थे—नेताओं के दर्शन और राजनीतिक हलचलों की जानकारी पाने के लिए। हम सभी छात्रों ने उनसे मुलाकात करना चाहा। नागपुर से भी बहुत-से कालेज के छात्र आये थे। बैठक समाप्त होने पर ज्योंही छात्रों की ओर से पुर्जा भेजा गया, वे तुरत बाहर निकल पड़े। सबसे अलग-अलग परिचय पूछने लगे। सबके प्रश्नों के उत्तर भी देते जाते थे। छात्रों की उत्सुकता देख बोले—आपलोग सरदार वल्लभभाई से भी मिल सकते हैं। इतना कहकर सरदार साहब को भी बुला लिया। मालूम होता था कि स्वजनों से ही बातें कर रहे हैं। जो छात्र सुभाष बाबू के त्यागपत्र से क्षुब्ध होकर उनसे कड़े प्रश्न पूछने की हिम्मत बाँधे हुए थे, वे उनके व्यक्तित्व की माधुरी से मुग्ध और उनकी स्नेहस्निग्ध सरलता से चकित होकर स्तब्ध रह गये! सब-के-सब उनकी निस्पृहता के कायल हो गये और उनके हृदय की विशालता का बखान करते हुए लौट पड़े।

पुनः जब वे मगनबाड़ी के छात्रों से परिचय पूछने लगे तब सीमाप्रान्त के एक भाई ने मेरा हाथ पकड़ उनके आगे करते हुए कहा—'बिहार के भी तो एक शिक्षार्थी आये हैं।' परिचय पाते ही पूछा—'मन लग रहा है न ?'। मैंने 'जी हाँ' कहते हुए निवेदन किया—'एक रोज मगनबाड़ी चलते तो बड़ी कृपा होती'। स्वभावतः मुस्कराते हुए बोले—'अवश्य, यहाँ एक मास रहना है, एक रोज आऊँगा'।

विद्यालय के अधिकारियों ने राष्ट्रपति को निमंत्रित किया। १८ अगस्त को भाषण कराने का निश्चय हुआ। एकाएक उस दिन मौसम खराब हो गया। वृष्टि की गति देख सब निराश हो गये। किन्तु राष्ट्रपति निर्धारित समय पर ही आ पहुँचे। हताश हृदयों में उत्साह की बिजली दौड़ गई। समय की पाबन्दी और वचन पर दृढ़ता देख सब एक स्वर से उनकी कर्त्तव्य-परायणता की प्रशंसा करने लगे। ग्रामोद्योग पर उनका प्रवचन बड़ा प्रभावशाली हुआ। उसका मुख्यांश यहाँ दे रहा हूँ—"ग्रामोद्योग-संघ काँग्रेस के प्रस्ताव के अनुसार पूज्य बापू द्वारा सञ्चालित है। इसका उद्देश्य व्यापक और महान् है। यह भारत की गरीब जनता से अधिकाधिक सम्पर्क बढ़ाना चाहता है। जनता की शारीरिक, मानसिक, नैतिक तथा आर्थिक शक्तियों को विकसित कर यह देश में समता और स्वतंत्रता की भावना पैदा करना चाहता है। आपलोग जब यहाँ से काम सीखकर घर जायँ तब स्वावलम्बी बन देश में नवजागरण का भाव भरकर ठोस काम करें। अन्यथा आपका प्रयास विफल हो जायगा। आज हिन्दुस्तान की गरीबी और बेकारी बहुत विकराल रूप धारण किये हुए है। उससे आपको लोहा लेना है। पुराने समय में यहाँ गृहउद्योग उन्नति के शिखर पर था। आज मशीन-युग ने उसे दबोच दिया है। भारत की आबादी के लिहाज से यहाँ मशीन अनावश्यक

है। जहाँ आबादी और पैदावार कम है वहीं मशीन अनिवार्य है। अपना माल खपाने के लिए दूसरे देशों के बाजारों पर कब्जा करना मशीनवाले देशों का उद्देश्य है। यही वर्त्तमान अशान्ति और अनर्थ का मूल कारण है। यह मशीन-युग हमारे स्वास्थ्य, सुख और सभ्यता का नाश कर रहा है। यदि हमें देश की बढ़ती हुई गरीबी को रोकना है तो हमें गृह-उद्योगों का पुनरुद्धार करना होगा। हम इसी के द्वारा जनता की भावना बदलकर अहिंसक समाज की रचना कर सकेंगे।"

जब कभी वे वर्धा में रहते, मैं प्राय: उनके निकट जाया करता था। देश की गंभीर समस्याओं के चिन्तन में लीन रहने पर भी वे मुलाकातियों से प्रेमपूर्वक मिलते थे। उनके प्राइवेट सेक्रेटरी श्रीचक्रधरशरणजी रोकते रहते थे, तब भी वे किसीको विमुख नहीं करते थे। इतने पर भी अपना सारा काम समय पर ही कर डालते थे।

वर्धा में ही फिर ६ सितम्बर (१६३६)को कॉंग्रेस-वर्किङ्ग-कमिटी की बैठक हुई। इसमें अन्तर्राष्ट्रीय परिस्थिति और भारत का रुख निश्चित करने पर विचार हुआ था। सुभाष बाबू भी आमंत्रित होकर वर्धा आये थे। अग्रगामी दल के लोग कमिटी के सामने सत्याग्रह का प्रदर्शन करने पहुँचे थे। बजाजबाड़ी के अहाते में जाने की मनाही थी। प्रदर्शनकारी भाई, सड़क पर डटे, नारे लगा रहे थे। बैठक हो जाने पर पूज्य बापू और सीमान्त-गान्धी उन लोगों के बीच से होकर सेवाग्राम चले गये। प्रदर्शनकारी अब राष्ट्रपति ( राजेन्द्र बाबू ) से मिलना चाहते थे। उन्हें इसकी खबर लगी। वे कुछ देर भी खड़े होने योग्य नहीं थे। किन्तु अस्वस्थ होने पर भी बाहर आकर प्रदर्शनकारियों से मिले। श्रीबजाजजी के अग्रज उनके साथ थे।

प्रदर्शनकारियों के नेता श्रीदाण्डेकरजी ने एक प्रस्ताव राष्ट्रपति के हाथ में दिया। उन्होंने बड़ी गंभीरता और कोमलता से कहा—"आपलोगों का ध्येय समझ मैं प्रसन्न हुआ। बैठक में भारत के अन्तिम रुख के हर पहलू पर विचार किया जा रहा है। आप शान्ति के साथ कमिटी के निर्णय की प्रतीक्षा करें।" किन्तु आवेशोन्मादवश प्रदर्शनकारी प्रश्न पर प्रश्न करते गये। श्रीबजाजजी के अग्रज उनलोगों पर बिगड़े भी; पर राष्ट्रपति अचल धैर्य के साथ उनलोगों को शान्त करते रहे। खड़े-खड़े एक छोटा-सा भाषण भी किया, जिसमें विरोधियों के प्रति भी उनका प्रेम छलक रहा था। क्रोध पर कितना जबरदस्त उनका अंकुश है! ऐसा निरभिमान नेता कहीं नजर नहीं आता। सचमुच 'देशरत्न' शब्द ने अपनी सार्थकता के लिए ही उनके नाम की छत्रच्छाया में शरण ली है।

अखिलभारतीयग्रामोद्योगसंघ ( बिहारशाखा ), मुजफ्फरपुर ; ९-८-४५ ]

# बिहार के दो प्राचीन हिन्दी-पत्र

**पण्डित रामजी मिश्र 'मनोहर' ; पटना-सिटी**

आधुनिक युग में हिन्दी-पत्र-पत्रिकाओं का महत्त्व सर्वोपरि है। आजकल सुबह होते ही लोग समाचारपत्र पर टूट पड़ते हैं। नितनूतन समाचार की जिज्ञासा मनुष्य की स्वाभाविक प्रवृत्ति है। अब केवल पढ़े-लिखे लोग ही नहीं, साधारण श्रेणी के लोग भी अखबार पढ़ने के आदी हो गये हैं। किसान, मजदूर, दूकानदार, सब-के-सब आज अखबार पढ़ते देखे जाते हैं। महात्मा गांधी के राष्ट्रीय आन्दोलन के प्रभाव से भी समाचारपत्रों की ओर लोगों का आकर्षण और अनुराग बढ़ा है—स्वतंत्रता के आन्दोलन के सिवा महायुद्धों से भी विशेष प्रगति हुई है। आज तो देहाती लोग भी समाचारपत्र पढ़ने और देश-विदेश के संवाद सुनने को उत्सुक रहते हैं। जो अपढ़ हैं वे भी दूसरों से अखबार पढ़वाकर सुनते और समझते हैं। आज के मानव के जीवन में अन्नजल की तरह पत्र-पत्रिका का भी अनिवार्य स्थान बनता जा रहा है। देश स्वाधीन हो गया है, अतः शिक्षा-प्रचार के बढ़ते ही जाने की आशा और संभावना है। ज्यों-ज्यों जनता शिक्षित और जाग्रत होती जायगी, पत्र-पत्रिकाओं का प्रचार बढ़ता जायगा। वर्त्तमान स्थिति में भी सभी श्रेणी के लोग पत्र-पत्रिकाएँ पढ़ने के इतने अभ्यस्त हो गये हैं कि उनके न मिलने पर असुविधा का अनुभव करने लगते हैं—उदास हो जाते हैं। छोटे-बड़े शहरों में तो अब गली-गली अखबार बिकने लगे हैं। देहात तक दैनिक पत्र जाने लगे हैं। रेलवे-बुक-स्टालों पर असंख्य पत्र-पत्रिकाओं की भरमार है—सफर में भी लोग पढ़ते चलते हैं। हाटबाट में हर जगह अखबार की खोज-खपत है। कहाँ इसकी माँग-चाह नहीं है?

किन्तु आधुनिक पत्र-पत्रिकाओं के लिए ऐसा विस्तृत और उर्वर क्षेत्र तैयार करने में हमारे प्राचीन पत्रों ने उल्लेखनीय परिश्रम किया है, इसमें कोई सन्देह नहीं। उनमें से अधिकांश इस समय समाधिस्थ हो गये हैं, पर उनकी लगन-भरी [illegible]वा का मधुर फल आज के नये पत्र खूब चख रहे हैं। हमारे कई प्राचीन पत्रकारों के विषय [illegible] ऐसा कहा-सुना जाता है कि वे स्वयं ही पाठकों के पास नित्य जा-जाकर उनलोगों के [illegible]न [illegible] पत्र पढ़ने का अनुराग

उत्पन्न किया करते थे। कलकत्ता में पंडित छोटूलाल मिश्र ( 'भारतमित्र'-सम्पादक ), पंडित दुर्गाप्रसाद मिश्र ( 'उचितवक्ता'-सम्पादक ), पंडित सदानंद मिश्र ('सारसुधानिधि'-सम्पादक ), बाबू कार्तिकप्रसाद खत्री ( 'हिन्दी-दीप्तिप्रकाश'-सम्पादक )[1] आदि ने घर-घर घूमकर पत्र-पाठक तैयार किये थे। बगहा ( चम्पारन ) के पंडित चंद्रशेखरधर मिश्र तो भारतेन्दु-युग में 'विद्याधर्मदीपिका' नामक मासिक पत्रिका निकालकर मुफ्त ही बाँटा करते थे। इस प्रकार हमारे प्राचीन पत्रों और पत्रकारों ने हिन्दी का प्रचार और पत्र-पाठकों की संख्या बढ़ाने में अथक-अटूट परिश्रम किया है। उन्हीं के तैयार किये हुए क्षेत्र में आज हर तरफ हरियाली दीखती है।

हिन्दी का सबसे पहला पत्र 'उदन्तमार्त्तण्ड', विक्रम-संवत् १८८३ ( सन् १८२६ ई० ) में, कानपुर-निवासी पंडित युगलकिशोर ने कलकत्ता से ३० मई को निकाला था। उसके बाद फिर उन्नीसवीं शताब्दी के उत्तरार्द्ध के अन्तिम प्रहर में हिन्दी-पत्रों की खासी धूम और चहलपहल रही। प्रायः सभी प्रमुख प्रान्तों और नगरों से एक-दो पत्र प्रकाशित होने लगे। नीचे कुछ प्रधान पत्रों की सूची दी जाती है—मुख्य-मुख्य के सम्पादक अथवा सञ्चालक का नाम भी, जिससे उस समय की स्थिति का आभास मिल जायगा—

बंगदूत ( कलकत्ता )—१८२९ ई० ( राजा राममोहन राय )
बनारस-अखबार ( काशी )—१८४५ ई० ( राजा शिवप्रसाद 'सितारेहिन्द' )
सुधाकर ( काशी )—१८५० ई० ( तारामोहन मित्र आदि )
बुद्धिप्रकाश ( आगरा )—१८५२ ( मुन्शी सदासुखलाल )
प्रजाहितैषी ( आगरा )—१८६१ ( राजा लक्ष्मण सिंह )
लोकमित्र ( आगरा )—१८६३ ( ईसाई मिशनरियों का पत्र )
ज्ञानप्रदायिनी पत्रिका ( लाहौर )—१८६७ ( नवीनचन्द्र राय )
अलमोड़ा-अखबार ( अलमोड़ा )—१८७१ ई०
हिन्दी-दीप्ति-प्रकाश ( कलकत्ता )—१८७२ ( कार्तिकप्रसाद खत्री )
बिहारबन्धु ( कलकत्ता )—१८७२
हरिश्चन्द्र-मैगजिन ( काशी )—१८७३ ( भारतेन्दु )
सदादर्श ( दिल्ली )—१८७४ ( लाला श्रीनिवासदास )
भारतबन्धु ( अलीगढ़ )—१८७६
काशी-पत्रिका ( काशी )—१८७६ ( मासिक )
मित्रविलास ( लाहौर )—१८७७ ( पंडित गोपीनाथ )

---

१ "बाबू कार्त्तिकप्रसाद खत्री ने हिन्दी–संवादपत्रों के प्रचार के लिए बहुत उद्योग किया था। उन्होंने संवत् १९२८ में 'हिन्दी-दीप्ति-प्रकाश' नाम का एक संवादपत्र और 'प्रेमविलासिनी' नाम की एक पत्रिका निकाली थी। उस समय हिन्दी-संवादपत्र पढ़नेवाले थे ही नहीं। पाठक उत्पन्न करने के लिए बाबू कार्तिकप्रासाद ने बहुत दौड़धूप की थी। लोगों के घर जा-जाकर वे पत्र सुना तक आते थे।"–[ हिन्दी-साहित्य का इतिहास (आचार्य रामचन्द्र शुक्ल),संवत् १९९७ संस्करण, पृष्ठ ५४४ ]

हिन्दूबान्धव ( लाहौर )—१८७७ ई०
आर्यदर्पण ( शाहजहाँपुर )—१८७७
हिन्दीप्रदीप ( प्रयाग )—१८७७ ( पंडित बालकृष्ण भट्ट )
शुभचिन्तक ( कानपुर )—१८७७
भारतमित्र ( कलकत्ता )— ,,
सार-सुधानिधि ( कलकत्ता )—१८७८ ( सदानंद मिश्र )
उचितवक्ता ( कलकत्ता )—१८७८ ( दुर्गाप्रसाद मिश्र )
सज्जनकीर्त्तिसुधाकर ( उदयपुर, मेवाड़ )—१८७६
भारत-सुदशा-प्रवर्त्तक ( फरुखाबाद )—१८७६
आनन्दकादम्बिनी ( मासिक, मिर्जापुर )—१८८१ ( 'प्रेमघन' )
देश-हितैषी ( अजमेर )—१८८२
प्रयाग-समाचार ( प्रयाग )—१८८३ ( देवकीनंदन त्रिपाठी )
ब्राह्मण ( कानपुर )—१८८३ ( प्रतापनारायण मिश्र )
धर्मदिवाकर ( कलकत्ता )—१८८३
दिनकरप्रकाश ( लखनऊ )—१८८३
सदाचार-मार्त्तण्ड ( जयपुर, राजस्थान )—१८८३
शुभचिन्तक ( जबलपुर )—१८८३
पीयूषप्रवाह ( मासिक, काशी )—१८८४ ( अम्बिकादत्त व्यास )
भारतजीवन ( काशी )—१८८४ ( रामकृष्ण वर्मा )
भारतेन्दु ( वृन्दावन )—१८८४ ( राधाचरण गोस्वामी )
कविकुलकञ्जदिवाकर ( बस्ती, युक्तप्रान्त )—१८८४
हिन्दोस्थान ( दैनिक ; कालाकाँकर, अवध )—१८८५ ( राजा रामपाल सिंह )
राजस्थान-समाचार ( अजमेर )—१८८६
हिन्दीवङ्गवासी ( कलकत्ता )—१८६०
वेङ्कटेश्वर-समाचार ( बम्बई )—१८६४
नागरी-नीरद ( साप्ताहिक; मिर्जापुर )—१८६४ ( 'प्रेमघन' )

इस प्रकार हम देखते हैं कि हिन्दी-पत्रकारकला के इतिहास में, हिन्दीप्रधान स्थानों के अतिरिक्त, बंगाल की राजधानी 'कलकत्ता' का बहुत ही महत्त्वपूर्ण स्थान रहा है—यद्यपि वह उस समय केवल बंगाल की ही नहीं, समस्त भारत की राजधानी था। बिहार का सबसे पहला पत्र साप्ताहिक 'बिहार-बन्धु' भी लगातार दो साल तक वहीं छपता रहा; बाद जब वहाँ से खरीदकर प्रेस पटना लाया गया तब बाँकीपुर से उसका प्रकाशन होने लगा। उसी समय से बिहार में पहली बार टाइप ढालने और प्रेस चलाने की प्रथा चली।

जिन दिनों भारतवर्ष में हिन्दी के समाचारपत्रों की संख्या उँगलियों पर भी गिनने लायक नहीं थी, उन्हीं दिनों बिहार-प्रान्त के 'बिहार' ही नामक (अब 'बिहार-शरीफ)' शहर के निवासी पंडित मदनमोहन भट्ट नामक एक ब्राह्मण ने 'बिहार-बन्धु' निकालना शुरू किया

था। वे पहले कौड़ी-कौड़ी के मुहताज थे, पर पीछे अपने ही अध्यवसाय से उन्नति कर उन्होंने अच्छी सम्पत्ति पैदा कर ली। बिहार की सरकारी कचहरियों में हिन्दी-नागरी-प्रचार करने के मुख्य उद्देश्य से उन्होंने यह पत्र निकाला था। अपने ४४-४५ वर्ष के जीवन-काल में यह पत्र इस देश की क्या सेवा कर सका और अपने उद्देश्य में कहाँ तक सफल हो सका, यह हिन्दी-संसार से छिपा नहीं है। जैसे स्वनामधन्य बाबू महेशनारायण 'आधुनिक बिहार के निर्माता' ( Maker of Modern Bihar ) कहे जाते हैं वैसे ही यदि हम 'बिहार-बन्धु' को भी 'आज के बिहार का स्रष्टा' कहें और इसे ही प्रथम स्थान दें तो कोई अन्याय न होगा। इसका इतिहास केवल एक समाचारपत्र का ही इतिहास नहीं, वरन् हिन्दी और हिन्दुस्तान का अर्द्ध शताब्दी का इतिहास है। अदालतों में हिन्दी-भाषा और नागरी-लिपि को स्थान दिलाने तथा बिहारियों को सजग करने के विचार से, सन् १८७२-७३ ई० के बीच, इसका जन्म हुआ था। वह शुभ विचार कहाँ तक कार्य-रूप में परिणत हुआ, यह बिहार में—उन्नीसवीं शताब्दी की अन्तिम दशाब्दियों में—हिन्दी की प्रगति देखने से ही प्रकट होगा।

बहुत-सी हिन्दी-पुस्तकों में ऐसा देखने और अनेक विद्वानों से ऐसा सुनने में आता है कि इस पत्र के जन्मदाता पंडित केशवराम भट्ट थे तथा इसका जन्म बिहार में ही हुआ था; किन्तु जाँच-पड़ताल करने और इसके पुराने अंकों के देखने से पता चलता है कि उक्त भट्टजी के अग्रज मदनमोहनजी ही इसके जन्मदाता थे तथा कलकत्ता में ही इसका जन्म हुआ था। उस समय बिहार में कोई प्रेस नहीं था, इसलिए यह वहीं के 'श्रीपूरनप्रकाश प्रेस' ( ७६ मानिकतल्ला स्ट्रीट ) में छपता था। जब कई तरह की असुविधाएँ होने लगीं और अहिन्दी-भाषा-भाषियों द्वारा प्रूफ देखे जाने के कारण पत्र में अशुद्धियों की भरमार दीख पड़ने लगी,[1] तब निजी स्वतंत्र प्रेस पटना में ही खोला गया। यही बिहार का पहला प्रेस था। आज जहाँ पर पटना-कॉलेज का विशाल भवन खड़ा है, उसी के पूरबी छोर पर एक छोटा कच्चा खपड़ापोश मकान था। उसी में 'बिहार-बन्धु' छापाखाना और कार्यालय दोनों था। यहीं से यह श्रीयदुनाथ राय की देखरेख में छपकर निकलने लगा। सन् १९१२ ई० में जब कालेज की इमारतों का विस्तार होने लगा, तब सरकार ने उक्त खपरैल मकान और आसपास की जमीन को अधिकृत कर लिया; अतः इसका कार्यालय वहाँ से उठकर श्रीकुनकुनसिंह-लेन में कहीं चला गया।

इसके जन्म की कोई निश्चित तिथि नहीं बतलाई जा सकती; क्योंकि इसके प्रथम वर्ष के अंक अप्राप्य हैं। सन् १९०९ ई० की १६ जनवरी के ( ३८वें भाग के तीसरे ) अंक में, सम्पादकीय स्तम्भ में, इसके सम्पादक ने लिखा है—"बिहारबन्धु की जन्म-तिथि का पता नहीं लगता। सन् १८७४ ईस्वी की फाईल देखने से इतना तो अवश्य ज्ञात होता है

---

१. "यह पटना का अखबार कलकत्ते में छपता बंगला जाननेवाले इसका शोधन करते देश भाषा भी यहाँ की ठीक नहीं तो भाषा और व्याकर्ण की शुद्धि में हमलोग आप दूषित हैं तो किसका ऐब देख सकते हैं।"—( 'बिहारबन्धु'—१४ जुलाई, सन् १८७४ ई० )

है कि बिहारबन्धु का जन्म सन् १८७२-७३ में हुआ होगा क्योंकि उक्त फाईल के अंकों पर दूसरी जिल्द लिखा हुआ है। सन् १८७४ ई० से पूर्व की बिहारबन्धु की फाईल नहीं मिलती [1]।"

हिन्दी के पुराने पत्रकार पण्डित अम्बिकाप्रसाद वाजपेयी का भी मत है कि 'बन्धु' का जन्म निश्चित रूप से १८७२ में ही हुआ था। इसके उद्देश्य की पुष्टि इस बात से होती है कि दसवें वर्ष में, जब पत्र की स्थिति कुछ डावाँडोल हो गई, इसके संचालक पण्डित केशवराम भट्ट की ओर से निम्न-लिखित सूचना छपी थी—"...इसने जन्म लेते समय प्रतिज्ञा की थी कि बिहार की कचहरियों में हिन्दी जारी करायगें, सो धन्य है वह ईश्वर जिसने इसकी यह प्रतिज्ञा पूरी की। इसकी पहली संख्या में लिखा गया था कि इस दफे हिन्दी जारी कराना बिहारबन्धु का मुख्य उद्देश्य है, सो ईश्वर की कृपा से इसका मुख्य उद्देश्य अच्छी तरह पूरा हुआ...।" कलकत्ता के 'भारतमित्र' में एक बार बाबू बालमुकुन्द गुप्त ने 'हिन्दी-पत्रों का इतिहास' लिखा था, जिसमें उन्होंने 'बिहारबन्धु' का जन्मदाता-सम्पादक पण्डित दामोदर शास्त्री को माना है। शास्त्रीजी उस समय के, संस्कृत-हिन्दी के, अच्छे विद्वान् थे। वे पूना ( महाराष्ट्र ) के निवासी थे। कई साल खड्ग-विलास प्रेस में रहकर उन्होंने संस्कृत और हिन्दी की कई पुस्तकें लिखी थीं। महाराज-कुमार बाबू रामदीन सिंह उनका बड़ा आदर करते थे। कुछ दिनों तक वे 'बिहारबन्धु' के सम्पादक थे सही; पर जन्मदाता-सम्पादक वे नहीं माने जा सकते। वे पहले बिहारशरीफ के हाइस्कूल में संस्कृत के अध्यापक थे और काव्यमर्मज्ञ साहित्यानुरागी तो थे ही, इसलिए संभव है कि आरम्भ में पत्रप्रकाशन की परामर्शसमिति में वे रहे हों। सन् १८७६ में, पंडित मदनमोहन भट्ट के अनुरोध करने पर, वे सम्पादक हुए थे। हाँ, सन् १८८६ के अंकों के देखने से विदित होता है कि इस समय शास्त्रीजी ही सम्पादक और व्यवस्थापक थे। किन्तु १८७४ ई० की फाइल देखने से पता चलता है कि उस समय इसके सम्पादक 'मुन्शी हसन अली' नामक कोई मुसलमान सज्जन थे; क्योंकि उक्त वर्ष के कई अंकों पर यह छपा हुआ है—"All remittacnes, letters regarding subscription, advertisement etc. to be addressed to the Manager Babu Rajendra Nath Mukherji and literary communications to the editor—Munshi Hasan Ali, Behar-Bandhu office, No. 79, Manictalla Street, Calcutta." बाद में यही मुन्शी हसन अली पटना-नार्मल-स्कूल के अध्यापक होकर पटना चले आये। उन्होंने यहीं से 'मोतीचूर' नामक मासिक पत्र भी निकाला था। फिर बाद में 'बिहारबन्धु'-कार्यालय उपर्युक्त स्थान से उठकर 'नं० १३ कॉटन स्ट्रीट' में चला गया था। पहले 'बन्धु' दूसरे प्रेस में छपता था, परन्तु कुछ ही दिनों बाद इसने निजी प्रेस खरीद लिया था, और इसका

---

१. सन् १८७४ ई० की पूरी फाइल की एक ही प्रति 'बिहारबन्धु' के अन्तिम प्रकाशक-सम्पादक पण्डित प्रमोदशरण पाठक ने कहीं से ऊपर की थी। वह भी १९४२ के आन्दोलन में उनकी जेलयात्रा तथा अन्य झंझटों के कारण देखरेख का अभाव हो जाने से दीमकों द्वारा चट कर डाली गई!—लेखक

कार्यालय भी 'मानिकतल्ला' से उठकर 'तुलापट्टी नं० ७' में चला आया था। इस बात की पुष्टि इसमें छपे एक विज्ञापन से होती है जिसमें 'भोजन-विचार' नामक पुस्तक के मिलने का पता है—"मुन्शी देवी प्रसाद, सबएडिटर, बिहारबन्धु-आफिस, तुलापट्टी नं० ७, कलकत्ता।"

सन् १८७४ में जब 'बन्धु' का प्रकाशनारम्भ पटना से किया गया था, बिहार में हिन्दी-लेखकों का अभाव-सा था। यही समय बिहार के लिए पत्रकारिता का प्रभात-काल था। 'बन्धु' के जन्मदिन से ही बिहार की पत्रकारिता का श्रीगणेश होता है। अतः 'बन्धु' के लिए सम्पादक और व्यवस्थापक को ही स्वयं सामग्री जुटानी पड़ती थी। लेखकों के समान ही पाठकों का भी बहुत अभाव था। ग्राहक-संख्या इतनी सीमित होती थी कि ग्राहकों की नामावली भी पत्र में छाप दी जाती थी। सन् १८७४ की फाइल में, दीमकों द्वारा खाया हुआ, एक कागज मिला है, जो सम्भवतः पण्डित केशवराम भट्ट के हाथ का लिखा जान पड़ता है। कौन क्या लिखता था, इसी की सूची है वह। उसीके आधार पर यह पता चलता है कि मुन्शी हसन अली, श्रीमदनमोहन भट्ट, पण्डित बद्रीनाथ भट्ट (आगरा), श्रीकेशवराम भट्ट, श्रीत्रिलोकचन्द्र, श्रीबिहारी (दरभंगा), मुन्शी देवी प्रसाद आदि नियमित रूप से नियत विषयों पर लिखा करते थे।

पहले 'बन्धु' का आकार रॉयल चौ-पेजी था। इसके स्तम्भ इस प्रकार थे—'मन-बहलाव', 'डिवीजन बिहार,' 'नागरी-हर्फ,' 'नजीर,' 'जैनधर्म,' 'देसी सौदागरी,' 'अंग्रेजी पढ़ने की बुराइयाँ' आदि। इसकी भाषा प्रायः हिन्दी-उर्दू-मिश्रित थी। यह आधा हिन्दी और आधा उर्दू में प्रकाशित होता था। सन् १८७४ की एक संख्या में 'विद्या-विनोद' नामक पत्र की आलोचना छपी है। यह पत्र खड्गविलास प्रेस (पटना) से निकलता था, बालोपयोगी था; प्रेस के प्राणस्वरूप प्रबन्धक बाबू साहबप्रसाद सिंह के सहोदर भाई बाबू चंडीप्रसाद सिंह सम्पादक थे। उक्त आलोचना में यों लिखा गया है—"भाषा इसकी सरल और शुद्ध है, कहीं-कहीं संस्कृत के श्लोक और वाक्य आ गये हैं। इसका क्या काम था? ऊपर भाषा के बहुत शब्द और वाक्यों के लादने से भाषा का सौन्दर्य जाता रहता है। यद्यपि 'संस्कृत हिन्दी की माँ है' जैसा कि 'विद्याविनोद' के दूसरे विषय में कहा गया है तो भी इसका अर्थ यह नहीं कि हिन्दी में संस्कृत के वाक्य मिलेजुले रहें।" किन्तु सन् १८७८ की फाइलों से पता चलता है कि उस समय 'बन्धु' ने अच्छी उन्नति की थी। सन् १८७४ से ७८ तक के अंकों से यह स्पष्ट होता है कि क्रमशः इसकी खासी उन्नति होती गई थी। १८७८ तक लेखनशैली में भी काफी परिवर्तन हो गया था। १८७४ के अंकों में संस्कृत-फारसी-मिश्रित हिन्दी है; क्योंकि जब फरवरी १८७४ से बिहारबन्धु-यंत्रालय द्वारा यह चौहट्टा-बाँकीपुर से निकलने लगा तब केशवरामजी भट्ट ही सम्पादक थे, जो मिश्रित भाषा के हिमायती थे। परन्तु १८७८ की भाषा 'मुन्शी-स्टाइल' की कही जा सकती है।

१८७८ में इसने खूब जोशीले, सामाजिक कुरीतियों को दूर करनेवाले एवं शिक्षा-प्रचार-सम्बन्धी लेख प्रकाशित किये; गवर्मेण्ट की नीति की भी कड़ी आलोचना की। सन् १८७९ में हिन्दी-उर्दू के सम्बन्ध में काफी महत्त्वपूर्ण लेख प्रकाशित हुए। १८७९ में पण्डित केशव

राम भट्ट ने इससे कुछ दिनों के लिए अपना सम्बन्ध-विच्छेद कर लिया था। १८७७ से ८० तक यह काफी लोकप्रिय हो चुका था। श्रीराधाचरण गोस्वामी, श्रीसखालाल गोस्वामी आदि विशिष्ट साहित्यिकों के कई पत्र इसमें छपे हैं, जिनमें उनलोगों ने इसके अधिकारियों से इसे अर्द्ध-साप्ताहिक बनाने का अनुरोध किया था। किन्तु सन् १८८२ में इसकी स्थिति बहुत ही चिन्तनीय हो गई। इसके संचालक-सम्पादक केशवरामजी भट्ट को वाध्य होकर यह घोषणा करनी पड़ी—"आज हम बिहारबन्धु के पढ़नेवालों को बहुत ही दुखद समाचार सुनाते हैं। अर्थात् अब इसका अन्तकाल अत्यन्त निकट आ पहुँचा। इस साल के अन्त होते होते इसका प्राणान्त होनेवाला है। बात तो यह बड़े दुख की है, पर अब इसमें चारा ही क्या है ? हाय बाल्यावस्था में ही, हाय ऐन सुख ही के समय में, यह पृथ्वी छोड़नी पड़ी। यह काल की बड़ी कुटिल गति है। कुछ ऐसे ही संयोग आ गये हैं कि अब हम इस समाचारपत्र को नहीं चला सकते। इस देश में कोई ऐसा नहीं दिखाई देता जो इसके चलाने का भार उठा ले। निदान करने के सिवा जीते रहने का और कौन भरोसा है ? बिहारबन्धु आप तो मरता ही है, पर अपने सैकड़ों मित्रों को शोक की एक एक मोटरी भेंट दिये जाता है। बिहारबन्धु का भी मरते समय शोक ही साथी हुआ। इसकी कोई मनोकामना पूरी न होने पाई। यह अपनी बहुतेरी बहनों को मूर्ख ही छोड़कर मरता है। हाय इसने जो जो बातें ठानी थीं, सब बिना पूरा किये भूमण्डल से बिदा होता है। किसी ने सच कहा है कि 'अपनी चेती होत नहीं, हरि चेती तत्काल'। यह कौन जानता था कि बिहारबन्धु अपना दसवाँ वर्ष पूरा करके चल बसेगा...।"

उक्त सूचना पढ़ते ही हिन्दी-संसार में खलबली मच गई। हिन्दी-प्रदीप, प्रयाग-समाचार, भारत-बन्धु तथा बिहार-हेरल्ड (अंग्रेजी) पत्रों ने बिहार की जनता का ध्यान इस ओर आकृष्ट किया। कुछ हिन्दी-प्रेमियों के उद्योग से एक प्रबन्धकारिणी समिति संघटित हुई, जिसके मंत्री पण्डित आनन्दीप्रसाद मिश्र चुने गये। सन् १८८३ से, इसी समिति की देखरेख में, 'बन्धु' का पुनः प्रकाशन होने लगा। पहले वार्षिक मूल्य ६) था—उस समय यह एक बड़ी रकम समझी जाती थी—यही कारण था कि अधिक लोग इसके ग्राहक नहीं बनते थे। अतः 'बन्धु' का दाम भी घटाकर ३) कर दिया गया। दाम कम होने पर पत्र की खपत पहले की अपेक्षा अधिक होने लगी। १८८३ से ही ३) में यह पीले डिमाई कागज के चार पृष्ठों पर छपकर निकलने लगा। यद्यपि यह सनातनधर्मियों का पत्र था, तथापि यह किसी सम्प्रदाय से ईर्ष्या नहीं रखता था। १८८३ के एक अंक ( ८ नवम्बर ) में एक स्थान पर छपा है—"आर्यसमाज और वेद की उन्नति की सीढ़ी आज टूट गयी। अजमेर आर्य-समाज के तार में खबर आयी है कि स्वामी दयानन्द सरस्वती ने तारीख ३० वीं अक्तूबर को ६ बजे सन्ध्या में परलोकयात्रा की। बहुत अफसोस की जगह है कि स्वामी दयानन्द के मरने से बेशक यहाँ के लिए चन्द तरह से बुरा हुआ। चाहे स्वामीजी मूर्त्तिपूजा के विरुद्ध थे या पक्ष में यह दूसरी बात है पर वाजिब कहना है कि आर्यधर्म के प्रचार और वेदपाठ की वृद्धि के लिए दयानन्दजी किसी तरह पर मुस्तैद थे। सच्चे दिल और नेकनियती के साथ भारतवर्ष की भलाई का चाहनेवाला दयानन्द के समान दूसरा कौन है ? पर मौत के

सामने सब बराबर हैं।" इस टिप्पणी से नीति स्पष्ट है। धार्मिक मतभेद होने पर भी यह आर्यसमाज से द्वेष नहीं रखता था।

आगे चलकर उपर्युक्त प्रबन्धकारिणी समिति में कुछ शिथिलता आ गई। फलस्वरूप सन् १८८५ में इसका कार्यभार पुनः पूर्वाध्यक्ष के हाथों में चला आया। १८६० से पुनः छोटे आकार में निकलने लगा। इसी समय हिन्दुस्तान में खड़ी बोली के प्रचार का आन्दोलन उठ रहा था। मुजफ्फरपुर के बाबू अयोध्याप्रसाद खत्री आदि ने खूब लेख लिखे; हिन्दी में विराम-चिह्न आदि के व्यवहार पर भी इन्होंने कई लेख लिखे। इसी समय, १८६० में, 'हिन्दी-बंगवासी' का जन्म हुआ। अतः १८६१ में 'बन्धु' पुनः बड़े आकार में निकला। इस समय समसामयिक घटनाओं की कड़ी आलोचनाएँ इसमें की गईं। 'सहवास-सम्मति' के सम्बन्ध में सरकार जो कानून बनाने जा रही थी उसके विरुद्ध 'बन्धु' और 'बंगवासी' ने भीषण आन्दोलन खड़ा किया और उसका कड़ा प्रतिवाद भी किया। 'हिन्दी-बंगवासी' पर राजद्रोह का मुकदमा चला; पर 'बन्धु' इस कानूनी संकट से बाल-बाल बच गया। इसी समय इसने खुलकर काँग्रेस का समर्थन भी किया। १८६२ में भी यह उसी आकार में निकलता रहा। उस समय पण्डित सखाराम गणेश देउस्कर ने विभक्ति-विषयक भारी आन्दोलन खड़ा कर रखा था। 'हिन्दीबंगवासी' का सम्पादन पण्डित अमृतलाल चक्रवर्ती और पण्डित रुद्रदत्त शर्मा कर रहे थे। ये दोनों व्यक्ति विभक्तियों को मिलाकर लिखने के कट्टर समर्थक थे। इधर 'बिहारबन्धु' के पीछे पण्डित अम्बिकादत्त व्यास तथा श्रीगोपाल राम गहमरी का हाथ था। ये दोनों ही विभक्ति को शब्द से न मिलाकर लिखने के पक्ष में थे। अतः 'बन्धु' ने इनका समर्थन किया और अपना निर्णय देते हुए लिखा—"सर्वनाम के साथ जो विभक्ति आवे वह साथ लिखी जावे।" इस विषय पर 'बन्धु' में गहमरीजी के कई करारे लेख छपे हैं।

सन् १८६२ तक जैसे-तैसे 'बन्धु' साप्ताहिक रूप में चलता रहा। १८६३ में इसकी स्थिति पुनः चिन्ताजनक हो गई। अर्थाभाव के कारण इसे अत्यन्त कृश रूप में मासिक का कलेवर धारण करना पड़ा। अब इसमें साहित्यिक, सांस्कृतिक और राजनीतिक लेख प्रकाशित होने लगे। उस समय इसके प्रधान सम्पादक कौन थे, पता नहीं। हाँ, सहकारी सम्पादक थे गाजीपुर-निवासी पण्डित श्यामविहारी मिश्र। इसके पुराने अंकों के दुर्लभ होने से कोई निश्चित बात कहना कठिन है। १८६० से ६६ तक की फाइल अप्राप्य है, इसलिए इतने समय के 'बन्धु' के इतिहास पर कोई प्रकाश नहीं पड़ता। १८६७ से ६६ तक पुनः दो-पेजी डिमाई-साइज में यह मासिक ही निकला। १६०० ई० में तो इसकी अवस्था अत्यन्त चिन्तनीय हो उठी। कलेवर तो अत्यन्त क्षीण हो ही गया, तीन-तीन मास के अंक एक साथ संयुक्तांक निकलने लगे। १६०२ में यह किसी प्रकार पाक्षिक हुआ, जो १६०४ तक चलता रहा। १६०५ में पुनः विपत्ति के बादल घिर आये। पहली जनवरी को एक अंक निकला, नगर में प्लेग के भीषण प्रकोप से फिर कई महीनों तक बन्द रहा। इसके तत्कालीन व्यवस्थापक, केशवरामजी के भतीजे, श्रीलक्ष्मीनाथ भट्ट उसके शिकार हो गये। 'बन्धु' का अस्तित्व संकट में देख केशवरामजी सँभालने आये,

पर वे भी चल बसे ! 'बन्धु' पर अनभ्र वज्रपात होते देख पटना के अँगरेजी पत्र 'बिहार-टाइम्स' ने एक मार्मिक अपील निकालकर इसका प्रकाशन जारी रखने के लिए एक कोष खोलने का अनुरोध लोगों से किया। इसी आपत्तिकाल में पण्डित शिवनन्दन त्रिपाठी ने अवैतनिक सम्पादक होकर 'बन्धु' के साथ सच्चे बन्धुत्व का निर्वाह किया। वे सुविख्यात साहित्यसेवी पण्डित विजयानन्द त्रिपाठी के छोटे भाई थे। उक्त अपील देख काशी के नामी हिन्दी-सेवी बाबू गंगाप्रसाद गुप्त ने पचीस रुपये 'बन्धु' के सहायतार्थ भेजे थे। फण्ड या कोष की चर्चा बस चर्चामात्र रह गई। विवश हो, सन् १९०५ में १० अक्तूबर को पत्र-प्रकाशन तथा प्रेस-संचालन का भार श्रीअकलू लाल को सौंप देना पड़ा। श्रीरामकिशोर सिंह तथा श्रीपारसनाथ त्रिपाठी इसके सम्पादक हुए। फिर १९०७ में श्रीगोपालरामजी गहमरी इसके सम्पादक हुए। १९०९ तक गहमरीजी ने सफलता-पूर्वक चलाया। इस समय 'बन्धु' बहुत बड़े आकार का निकलता था—लम्बाई २९ इञ्च और चौड़ाई २२ इञ्च थी। छपाई-सफाई भी अच्छी ही थी। किन्तु १९१०-११ में इसकी स्थिति क्या थी, इस वर्ष की फाइल के अभाव में, कुछ पता नहीं लगता। १९१२ में बिहार के पुराने कवि और लेखक श्रीकमलाप्रसाद वर्मा मुख्तार ( पटना-सिटी ) इसका सम्पादन करने लगे। ईश-कृपा से आप हमलोगों के बीच विद्यमान हैं। आप दिन में पटना-सिटी-कोर्ट में मुख्तारी करते, रात में बाँकीपुर जाकर पत्र-सम्पादन। आपको ५०) मासिक वेतन और १०) भत्ता मिला करता था—जलपान और मार्गव्यय भी। किन्तु पत्र की आर्थिक स्थिति सुदृढ़ न थी। इसी समय वृन्दावन से गोस्वामी श्रीगोवर्द्धनलालजी आये हुए थे। उन्होंने अवैतनिक सम्पादक रहना स्वीकार कर लिया। सञ्चालक ने सोचा, भारत-भर में गोस्वामीजी के हजारों चेले हैं, यदि पचीस-पचास हजार भी ग्राहक हो जायँगे, तो पैसे की समस्या हल हो जायगी। मुख्तार साहब के सम्मुख यह योजना रखी गई। वे राजी हो गये। गोस्वामीजी वल्लभ-सम्प्रदायी थे। अब पत्र भी मुख्यतः उसी रंग में रँग गया। जनता के दृष्टिकोण और पत्र की नीति में काफी अन्तर पड़ने लगा। पत्र की ग्राहक-संख्या बढ़ने की अपेक्षा बहुत घट गई। इसी बीच अंग्रेज-महिलाओं के सम्बन्ध में कुछ अपमानजनक समाचार छप गया। ओल्डहम साहब कमिश्नर आगबबूला हो गये। सम्पादक की बुलाहट हुई। गोस्वामी जी चम्पत हो गये। अतएव फिर अनुरोध-वश मुख्तार साहब को ही सम्पादन-भार स्वीकार करना पड़ा। मुख्तार साहब के बाद प्रयाग-निवासी सुप्रसिद्ध कथाकार श्रीगिरिजा-कुमार घोष बुलाये गये। इनके समय में पत्र की नीति अच्छी हो गई थी। इनके बाद शिवहर-( मुजफ्फरपुर )-निवासी कोई भूमिहार-ब्राह्मण सज्जन इसके सम्पादक हुए। इसी समय, अनुमानतः १९१३ में, यह प्रायः सात-आठ वर्षों के लिए समाधिस्थ हो गया।

इसके सम्पादकों और व्यवस्थापकों की नामावली लम्बी है—श्रीमदनमोहन भट्ट, मुन्शी हसन अली, श्रीकेशवराम भट्ट, श्रीदामोदर शास्त्री सप्रे, बाबू महेशनारायणजी, पण्डित दामोदर शर्मा ( सुपरिचित विद्वान पं० रुद्रदत्त शर्मा के कनिष्ठ भ्राता ), श्रीलक्ष्मीनाथ भट्ट, पण्डित शिवनन्दन त्रिपाठी, श्रीनन्दकुमारदेव शर्मा, श्रीगोपालराम गहमरी, श्रीरामकिशोर सिंह, श्रीगोकुलानन्दप्रसाद वर्मा, पण्डित श्यामविहारी मिश्र, श्रीकमलाप्रसाद वर्मा, गोस्वामी

गोवर्द्धनलालजी, श्रीगिरिजाकुमार घोष आदि। इसके मुद्रक और प्रकाशक भी कई सज्जन हुए—श्रीगोपालचन्द्र डे, श्रीराजेन्द्रनाथ मुकर्जी, श्रीयदुनाथ राय, श्रीअकलूलाल, श्रीकेशवराम भट्ट, श्रीमदनमोहन भट्ट, श्रीसाधोराम भट्ट, श्रीमाधोराम भट्ट, श्रीलक्ष्मीनाथ भट्ट आदि। समय-समय पर सम्पादक, व्यवस्थापक, मुद्रक, प्रकाशक आदि में जो परिवर्त्तन होते रहे उसके कारण 'बन्धु' की आर्थिक स्थिति दृढ़ न हो सकी और यह अपनी नीति पर स्थिर भी न रह सका—सम्पादकों के हाथ का खिलौना बन गया। इन्हीं कारणों से स्टैण्डर्ड भी नीचे गिरता गया। इसकी नीति बराबर परिवर्तित होते देख सन् १९१३ में 'तिरहुत-समाचार' (मुजफ्फरपुर) ने इसको अपनी निश्चित नीति पर स्थिर रहने की सम्मति देते हुए लिखा था—"यह पत्र किसी एक सिद्धान्त और नीति के ऊपर स्थिर नहीं रहता। भिन्न-भिन्न सम्पादकों के हाथ में पड़कर उसका मत बराबर बदलता रहता है—कभी आर्यसमाजी तो कभी वैष्णव! कुछ दिनों तक वह सरयूपारीण ब्राह्मणों का, फिर कोईरियों का मुखपत्र-सा हो गया था। इस प्रकार बराबर रूप बदलते रहने से उसके संचालकों की असावधानता प्रकट होती है। यही कारण है कि उसकी प्रतिष्ठा जमकर भी फिर तुरत उखड़ जाती है।" इसीलिए 'बन्धु' काफी कर्ज छोड़कर मरा। इसकी सारी सामग्री नीलाम कर दी गई। प्रेस, पुस्तकें तथा पत्रों की फाइलें धर्मशाला-घाट-( पटना-सिटी )-निवासी 'खत्रीहितैषी'-सम्पादक श्री राय पूरनचन्दजी ने कुछ ही सौ रुपयों में सब सामान खरीद लिया।

आठ वर्ष बीत गये। दिन बदला। परिस्थितियाँ बदलीं। हिन्दी की रूप-रेखा बदल गई। लोगों का दृष्टिकोण भी बदल गया। देश में एक नई जागृति का संचार हुआ। इसी समय बिहार के युवक पत्रकार 'पाठक प्रमोदशरण शर्मा' ने इसे पुनः प्राणदान दिया। १९२२ में ३० अप्रैल ( अक्षय-तृतीया ) से बूढ़ा 'बन्धु' नई भावनाओं, नये जोश और नई तैयारी के साथ नई दुनिया में आया। 'सत्यसुधाकर प्रेस' से छपकर, 'प्रजाबन्धु' के व्यवस्थापक डॉक्टर विश्वेश्वरदत्त मिश्र के यहाँ से, प्रकाशित होने लगा—यह साध लेकर—"मरण-उपरान्त यदि जन्मूँ, तो जन्मूँ देश भारत में; कि सच्ची देश-सेवा हो, नये तन से नये मन से।" प्रायः तीन मास तक पटना-सिटी से निकलने के पश्चात् यह फतुहा ( बाढ़, पटना ) के 'कल्पलता प्रेस' में छपकर निकलने लगा। यह प्रेस उक्त पाठकजी का ही था। निवासस्थान भी उनका फतुहा था। अभी उनके संचालन-सम्पादन में 'बन्धु' को चलते तीन ही साल हुए थे; पर वह अपना खर्च और प्रेस का खर्च निकाल लेता था—स्वावलम्बी हो चला था। किन्तु दैवयोगवश पाठकजी के पिता ने अर्से की बीमारी के बाद महायात्रा की। बस, गुरुगम्भीर पारिवारिक बोझ उनके सिर आ पड़ा। मजबूर हो उनको इसका प्रकाशन रोककर अपने पैतृक व्यवसाय ( चिकित्सावृत्ति ) में लगना पड़ा। इस बार 'बन्धु' इस संसार से सदा के लिए बिदा हो गया। यही उसकी संक्षिप्त कथा है। विस्तृत विवरण तो विशेष अनुसन्धान से ही प्राप्त हो सकता है। हाँ, उसके लेखकों की नामावली यहाँ दी जाती है—पं० रामदहिन मिश्र, बैकुण्ठनाथ शर्मा, श्रीभवानीसहाय वकील, श्रीअनुग्रहनारायण सिंह ( वर्त्तमान अर्थमंत्री ), पं० पारसनाथ त्रिपाठी, श्रीजयनारायणलाल ( शाहपुरपट्टी—आरा ), पं० अम्बिकादत्त व्यास, पं० अक्षयवट मिश्र 'विप्रचन्द' ( डुमराँव—आरा ), बाबू बालमुकुन्द

गुप्त, श्रीबलदेव सहाय, पं० देवशरण शर्मा (जहानाबाद—गया), पं० दिगम्बर ओझा (बक्सर—आरा), श्रीरामप्रीतिलाल (बाँकीपुर), मिश्र लक्ष्मीनारायण शर्मा वैद्य (मँझौली—पटना), श्रीबालकराम नागर, श्रीयुगलकिशोर अखौरी बी० ए०, पं० सकलनारायण पाण्डेय (आरा), श्रीयशोदानन्दन अखौरी, डाक्टर विश्वेश्वरदत्त मिश्र (पटना-सिटी) आदि। कवियों में श्रीरघुवीरनारायण (छपरा), पं० रामनन्दन मिश्र (डेढ़गाँव—आरा), श्रीशुकदेवनारायण (मधुबनी—दरभंगा), पं० रामकेर मिश्र (शाहपुर—आरा), पं० गंगादीन शर्मा, श्रीचन्द्रदीप प्रसाद गुप्त (छपरा), पं० धनुर्द्धर शर्मा (जहानाबाद—गया), श्रीराधाकृष्ण, राष्ट्रीय पथिक, पाठक विपिनविहारी शर्मा, कविवर पत्तनलाल, श्रीमदनेश आदि का नाम विशेष उल्लेखनीय है। इसमें पण्डित रामदहिन मिश्र 'दशकुमारचरित' आदि संस्कृत-ग्रन्थों का भाषानुवाद प्रकाशित कराया करते थे; श्रीविपिनविहारी पाठक 'खोंता-महल, शराफत-गली से श्रीचपण्डुक के नाम से चपण्डुक की चेंचें' लिखा करते थे; श्रीचन्द्रदीप प्रसाद गुप्त 'बेतुका' के नाम से 'बेतुकी बातें' और डाक्टर विश्वेश्वरदत्त मिश्र 'स्वास्थ्य-संबंधी' लेख नियमित रूप से लिखा करते थे।

## २

बिहार का दूसरा चिरस्मरणीय पुराना पत्र है 'पाटलिपुत्र'। 'बिहारबन्धु' के बाद इसीका स्थान है, यों तो इसके बाद 'देश', 'प्रजाबन्धु', 'महावीर' आदि का नाम भी लिया जा सकता है; क्योंकि क्षेत्र और पाठक तैयार करने के उद्योग में इनका भी कुछ सहयोग था।

दरभंगा-राजभवन (पटना) जानेवाली सड़क की मोड़ पर, जहाँ आज पटना-कॉलेज का (कला-विभागवाला) नया विशाल भवन खड़ा है, कभी एक बड़ा-सा खपड़ापोश बँगलानुमा मकान खड़ा था। उसकी स्वत्वाधिकारिणी थीं सुश्री लक्ष्मीदासी नामक एक बंगाली महिला। उसका भाड़ा था १०५) मासिक। उसी में हथुआ-नरेश महाराज श्रीमहादेवाश्रमप्रसाद साही का 'एक्सप्रेस प्रेस' था, जहाँ से रायबहादुर श्रीरामगोपालसिंह चौधरी के सम्पादकत्व में 'एक्सप्रेस' नाम का ही अंग्रेजी साप्ताहिक निकलता था। हथुआ-नरेश ने चौधरी-टोला (पटना-सिटी) के रईस श्रीकृष्णप्रसाद सिंह चौधरी को ठीके पर प्रेस दे रखा था। इसी प्रेस से, सन् १९१४ ई० के मध्य में, पटना के नामी बैरिस्टर और सुप्रसिद्ध पुरातत्त्ववेत्ता श्रीकाशीप्रसाद जायसवाल के सम्पादकत्व में,'पाटलिपुत्र' निकला। जायसवाल जी को २५०) मासिक वेतन मिलता था। शाहपुरपट्टी (शाहाबाद) के पण्डित पारसनाथ त्रिपाठी ३५) मासिक पर प्रूफ-संशोधक थे। गहमर (गाजीपुर) के श्रीमहावीरप्रसाद गहमरी ७५) मासिक पर सहकारी सम्पादक थे। उस समय तक जनता की मनोवृत्ति बहुत-कुछ बदल चुकी थी। लोग जोशीले लेखों की प्रतीक्षा किया करते। लेकिन जायसवालजी इसे गम्भीर लेखों से युक्त सुसम्पादित मासिक पत्र के रूप में निकालते थे। अन्ततः लोगों के अनुरोध करने पर उन्होंने अपना रुख बदला। श्रीकृष्ण-जन्माष्टमी के अंक में 'स्वतंत्रता'-शीर्षक अग्रलेख ओजपूर्ण शैली में लिख मारा। सर्वत्र हलचल मच गई। जमाना बड़ा नाजुक था। एक राजा का पत्र होने से इसपर अंग्रेजों की कड़ी निगाह और निगरानी थी। योरप

के आकाश में युद्ध के मेघ गरजने लग गये थे। इस समय जनता की मनोवृत्ति के अनुकूल कुछ लिखना खतरा मोल लेना था। फिर क्या था, खतरे की घंटी बज उठी। जायसवालजी दूसरे ही दिन से अलग हो गये। उन्होंने प्रायः एक वर्ष तक सम्पादन किया था। उनके बाद आये पूर्वोक्त चौधरी-बन्धु के ही भाई श्रीसोना सिंह चौधरी। इन्हीं के अधीन अन्त तक (जुलाई सन् १६२१ तक) यह निरन्तर निकलता रहा। इनका मासिक वेतन २००) था। इनके सहकारी थे—मिश्रटोला-आरा-निवासी 'मनोरंजन'-सम्पादक पण्डित ईश्वरीप्रसाद शर्मा तथा सीखर-मिर्जापुर-निवासी 'वीर-भारत'-(कलकत्ता)-सम्पादक पण्डित रामानन्द द्विवेदी। ये दोनों १००) मासिक पाते थे। करीब दो साल यहाँ रहकर शर्माजी कलकत्ता चले गये। द्विवेदीजी १६१६ तक यहीं रहे। भानपुरा-(इन्दौर)-निवासी श्रीसुखसम्पत राय भंडारी भी प्रायः छः महीने तक इसके सहायक सम्पादक रहे। जब उक्त द्विवेदीजी की मृत्यु हो गई तब पूर्वोक्त त्रिपाठीजी प्रमुख सहकारी हुए। ये सन् १६२१ तक रहे और ६०) पाने लगे। इनको प्रूफ-रीडर, सम्पादक और किरानी तक का काम करना पड़ता।

'पाटलिपुत्र' के अन्तिम दिनों में महात्मा गान्धी का असहयोग-आन्दोलन छिड़ा। चौधरीजी और त्रिपाठीजी उसके समर्थक हो गये। प्रथम महायुद्ध का प्रभाव देश पर था। १६१८ में, हथुआ-नरेश के सभापतित्व में, छपरा में एक सभा हुई थी। उसमें सरकार की मदद करने का निश्चय किया गया था। वह संवाद प्रकाशनार्थ आया। सम्पादक-मण्डल उसके प्रकाशन के पक्ष में न था। किन्तु उसका छपना भी अनिवार्य ही था। अतः दुरंगी नीति बर्ती गई थी। केवल बारह प्रतियाँ विशेष रूप से छापी गईं। इन्हीं में वह छपा। सात भेजी गईं महाराज के पास, पाँच सरकारी हुक्काम को। जनता में वितरित होनेवाली प्रतियाँ निश्चित सिद्धान्त के अनुकूल ही निकलीं। पत्र यह बहुत सुन्दर निकलता था। इसका 'पाटलिपुत्र-अंक' (विशेषांक) ऐसा सुन्दर निकला था कि आज तक वैसा विशेषांक किसी साप्ताहिक का न देखा गया। अस्तु। 'पुत्र' की बदलती नीति देख संचालक बड़े चिन्तित हुए। सम्पादक-मण्डल नई भावनाओं का पुजारी था। उससे राष्ट्रीय नीति बदलने का अनुरोध किया गया; परन्तु स्वाभिमानी पत्रकार धार पर डटे रहे। उन्हें किसी तरह न डिगते देख पत्र बन्द कर देने के निश्चय पर विचार होने लगा। सन् १६२१ में ३ मई को अचानक एक तार आया—'Cease publication' (प्रकाशन बन्द करो)। तार पाते ही पत्र बन्द कर दिया गया। वही 'पाटलिपुत्र', जिसने बिहारी जन-जीवन के अभ्युत्थान के लिए कुछ उठा न रखा, असमय में ही अस्त हो गया! यह डबल-क्राउन के आठ बड़े पृष्ठों में बहुत स्वच्छ-सुन्दर छपता रहा। वार्षिक मूल्य था केवल ३)!

प्रायः १६१७ की बात है। मध्यप्रदेश के सुप्रसिद्ध हिन्दी-भक्त पण्डित विष्णुदत्त शुक्ल, बी० ए०, एम० एल० ए० की अध्यक्षता में अखिलभारतवर्षीय हिन्दी-साहित्य-सम्मेलन का संभवतः दसवाँ वार्षिक अधिवेशन पटना में हुआ था। उसी अवसर पर तीन-चार दिनों के लिए इसका दैनिक संस्करण भी निकला था। उस समय श्रीमुरलीमनोहरप्रसाद (भूत-पूर्व 'सर्चलाइट'-सम्पादक, वर्त्तमान एम० एल० ए०) तथा श्रीअशेषकुमार बनर्जी 'एक्सप्रेस' के नगर-संवाददाता थे। आप ही दोनों व्यक्ति 'पाटलिपुत्र' के लिए भी संवाद-संकलन किया

करते। इस प्रकार पत्र का दृष्टिकोण शुद्ध राष्ट्रीय था। अतः इसे अनेक बार सरकार के कानूनी फंदे का शिकार बनना पड़ा। फिर भी यह जनप्रिय ही बना रहा। उस समय छपरा-निवासी कविवर श्रीरघुवीरनारायणजी का 'बटोहिया' गीत बड़ी प्रसिद्धि प्राप्त कर चुका था। आप अंग्रेजी के भी बहुत अच्छे कवि हैं, इङ्गलैण्ड के राजकवि ने भी आपकी कविता की प्रशंसा की है। आपकी रची अंग्रेजी की राष्ट्रीय कविताएँ 'एक्सप्रेस' में छपी थीं। 'पाटलिपुत्र' में राष्ट्रीय भावनाओं से ओतप्रोत 'बटोहिया' गीत ने इतनी लोकप्रियता पाई कि नगर के डगर-डगर में जन-जन के कंठ से यह सुना जाने लगा। कविवर मनोरंजन ने भी, जो उस समय कॉलेज के विद्यार्थी थे और अब राजेन्द्र-कालेज (छपरा) के प्रिन्सिपल हैं, 'फिरंगिया'-शीर्षक एक ऐसा लोकरंजक गीत लिख डाला कि प्रान्त-भर में तूफान मच गया। इन कारणों से नौकरशाही की शनि-दृष्टि पत्र पर पड़ी। इसका अस्तित्व संकट में पड़ गया। लेकिन यह जिया भी शान से और जूझा भी शान से।

इसके प्रमुख कवियों और लेखकों में पं० शिवप्रसाद पाण्डेय 'सुमति' (महेन्द्रू-पटना), श्रीशोभाराम 'धेनु-सेवक' (भागलपुर), पाण्डेय जगन्नाथ एम० ए० (शिकारपुर-चम्पारन), प्रोफेसर अक्षयवट मिश्र 'विप्रचन्द', डाक्टर विश्वेश्वरदत्त मिश्र, श्रीशिवपूजनसहाय आदि का नाम विशेष उल्लेखनीय है। इसका कार्यालय प्रान्त तथा बाहर के साहित्यिकों का अड्डा था। कोई भी साहित्यिक, जो किसी कारण बिहार आया, कम-से-कम एक बार इसके कार्यालय में आने का लोभ तो संवरण नहीं कर सकता था।

इसके पुराने अंकों की पूरी फाइल चौधरी-बन्धुओं के घराने में अभी हाल तक थी। परन्तु असावधानता और देखरेख के अभाव में बिहार की यह अमूल्य निधि बहुलांश में नष्ट हो गई। अभी कुछ वर्ष हुए, बिहार-प्रादेशिक हिन्दी-साहित्य-सम्मेलन के प्रधान मंत्री श्रीरामवृक्ष बेनीपुरी के अनुरोध से, चौधरीजी की संगृहीत सारी पुस्तकें तथा 'पाटलिपुत्र' एवं अन्य पत्रों की फाइलें 'सम्मेलन' को दे दी गईं। आशा है, 'सम्मेलन' उनकी रक्षा-व्यवस्था में तत्पर रहेगा।

उपर्युक्त पण्डित पारसनाथ त्रिपाठी ने इसकी स्मृति कायम रखने के लिए सन् १९३७ में पुनः आरा से इसे निकाला। इसकी पुरानी प्रतिष्ठा पुनः जमने लगी। परन्तु अभी एक वर्ष भी पूरा न हो पाया होगा कि त्रिपाठीजी मोटर-दुर्घटना के शिकार हुए। बिहार का यह जाज्वल्यमान नक्षत्र असमय में ही अस्त हो गया! साथ ही, 'पाटलिपुत्र' भी अस्तंगत हो गया। आरा से पुनः इसका प्रकाशनारम्भ करते समय त्रिपाठीजी भी इसके आदि-सम्पादक श्रीसोना सिंह चौधरी के सुपुत्र श्रीरेवतीरमण सिंह चौधरी 'विशारद' 'साहित्याचार्य' से इसकी कुछ फुटकर प्रतियाँ और अन्य आवश्यक सामग्रियाँ ले गये थे। पता नहीं, उनके वंशधरों के यहाँ अब वे सुरक्षित हैं या नहीं। आरा की नागरी-प्रचारिणी सभा द्वारा उनकी रक्षा का समुचित प्रबन्ध होना चाहिए। 'बिहार-बन्धु' की फाइलें तो बहुत-कुछ नष्ट-भ्रष्ट हो गईं, पर जो कुछ बची हैं वे अभी इसके भूतपूर्व सम्पादक श्रीकमला-प्रसाद वर्मा मुख्तार, पाठक प्रमोदशरण शर्मा (फतुहा) तथा हमारी अखिलभारतीय

हिन्दी-पत्र-पत्रिका-प्रदर्शिनी ( पटना-सिटी ) में सुरक्षित हैं। पाठकजी अपनी सारी सामग्री हमारी 'प्रदर्शिनी' को दे देने के लिए वचनबद्ध हो चुके हैं। खेद है कि उपेक्षित दिशाओं की ओर जो संस्थाएँ कदम बढ़ाती हैं उन्हें सरकार अथवा जनता की सहानुभूति नसीब नहीं होती। हिन्दी-हितैषिणी संस्थाओं को अपने जिम्मे यह उत्तरदायित्वपूर्ण काम लेना चाहिए। उन्हें अपने आसपास से निकलनेवाले प्राचीन-अर्वाचीन पत्रों-पुस्तकों के अतिरिक्त मृत एवं जीवित सभी साहित्यकारों, कलाकारों, कवियों और लेखकों के चित्रों तथा उनके जीवन से सम्बन्ध रखनेवाली आवश्यक वस्तुओं का संग्रह करना चाहिए। इसीसे हमारी लुप्त सभ्यता और संस्कृति का उद्धार हो सकता है, यही इस युग का सबसे ठोस काम होगा, जिसके लिए अगली पीढ़ी हमें साधुवाद देगी।

अखिलभारतीय हिन्दी-पत्र-पत्रिका-प्रदर्शिनी<br>
पटना-सिटी ( बिहार ); शरत्पूर्णिमा, संवत् २००५ }

---

# बिहारगौरवाभिनन्दन

**श्रीनरेशचन्द्र मिश्र 'भञ्जन'**

आर्यावर्त्त - बिहारप्रान्त - 'सारन' - अन्तर्गत<br>
'जीरादेई'-ग्राम धन्य भारत - जन - सम्मत<br>
राष्ट्र-गगन-मार्त्तण्ड दासता - रजनी - भंजन<br>
श्रीराजेन्द्रप्रसाद हुए जन - नीरज - रंजन<br>
सत्य-अहिंसा - त्याग - मनोबल - शक्ति - प्रकाशक<br>
भारतीय - संस्कृति-प्राची के विभा-विकासक<br>
'बापू' - दक्षिणबाहु, तप्त - चम्पारण - चन्दन<br>
निविड़-तिमिर-घन - 'नील'-कृषक-गौरांग-निकन्दन<br>
विध्वंसक साम्राज्यवाद की अमा-निशा के<br>
मार्ग - प्रदर्शक कुहाच्छन्न स्वातंत्र्य-दिशा के<br>
लोकलोचनानन्द - विधायक प्रियतम पूषण<br>
रुचिर - रश्मिमय भारत - भाग्याकाश-विभूषण<br>
जय बिहार-उदयाचल-तिलक मनोहर द्युतिधर<br>
राजनीति - नभ - मण्डल - दीपक परम उजागर<br>
जयति भारती - पुत्र - प्रवर राजेन्द्र हमारे<br>
धन्य - विधाता - हाथ जिन्होंने तुम्हें सँवारे

साहित्य-सदन, मननपुर, मुङ्गेर; ३-१२-४१ ]

---

# पाटलिपुत्र-पुरोत्पत्तिः

आचार्य बदरीनाथ झा

हंसानुसारि शारद-चन्द्रोज्ज्वलमिन्दिराप्रतिद्वन्द्वि ।
वीणाप्रवीणमतुलं वैधसमन्तःपुरं जयति ॥ १ ॥
आसीदसीमतपसां राशिर्दासीकृतस्वान्तः ।
कनखल-तीर्थ-निवासी विपश्चिदग्र्यो द्विजः कश्चित् ॥ २ ॥
अत्रेरिवानसूया शुचिरनसूया समं तपस्यन्ती ।
तस्मादवाप पत्नी समये तनयत्रयं क्रमशः ॥ ३ ॥
अनुभूय बाललीला-प्रमोदभरमद्भुतं पितरौ ।
मेना-हिमाचलाविव मेनाते स्वं तपः सफलम् ॥ ४ ॥
विगमय्य वीतरागावपि क्षणाद्वत्सरान् क्षणवत् ।
द्विज-दम्पती स्वपुण्य-प्रभवं लोके प्रपेदाते ॥ ५ ॥
जननी-तात-विहीनं कृतसंस्कारं द्विजात्मजत्रितयम् ।
अध्येतु काममगमद्राजगृहं ब्रह्मवर्चस्वि ॥ ६ ॥
त्वरितं गुरोः करुणया सकलाः संप्राप्य विद्यास्ते ।
द्रष्टुं कुमारमारात्स्वाभिजनं दक्षिणापथं जग्मुः ॥ ७ ॥
तत्राम्भोनिधि-रोधसि सञ्चलदेलानिले विमले ।
अधिचिञ्चिनी नगरि तें भोजिक-विप्रस्य वेश्मनि न्यवसन् ॥ ८ ॥
कुलशीलरूपविद्यावयांसि शश्वत्समीक्ष्य भव्यानि ।
तनुजात्रयेण साकं समान्यसौ स्वापतेयानि ॥ ९ ॥
तावत्प्रजो व्यतार्षीद् द्विजतनुजेभ्योऽथ भोजिकस्तपसे ।
भूषित भवोत्तमाङ्गां विषय-विरक्तोऽगमद् गङ्गाम् ॥१०॥
चिरवर्ष-प्रतिबन्धज-दुर्भिक्षं वीक्ष्य तत्रामी ।
जाया विहाय साध्वीरप्युदरम्भरयः क्वचिन्निरीयुः ॥ ११ ॥

शुचितेव कामुकानां स्थूलधियां तर्क-विद्येव ।
सम्भवति क्रूराणां न कदाचिद् बन्धुता ममता ॥ १२ ॥
तावच्च मध्यमायास्तासु भगिन्या बभूव सुव्यक्तम् ।
दोहदमैन्दवमण्डलमिव नव राकामुखे प्राच्याः ॥ १३ ॥
तासामसहायानां दुर्भिक्षक्षीणवृत्तीनाम् ।
शरणं बभूव शरणं पितृसुहृदो यज्ञदत्तस्य ॥ १४ ॥
प्रतिपल-पतिपद-चिन्ता-यापित-समयाः भ्रमादपि ताः ।
धर्मपथान्न विचेलुर्मनः सतीनां सदैव कूटस्थम् ॥ १५ ॥
भोजिकमध्यमतनुजा मनुजाकारं स्मरं गुणागारम् ।
कुलयुगलैकाधारं भूमिरमाऽसूत सत्तमा सूनुम् ॥ १६ ॥
दुर्लभमवाप्य पोतं विपत्पयोधौ निमज्जन्त्यः ।
भोजिकसुतानन्दजांप्रति दुःखे सुखादरो भूयान् ॥ १७ ॥
नन्दपशुपमन्दिरमिव दशरथ-नरनाथ-सद्मेव ।
द्विज-यज्ञदत्त-भवनं शिशु-भव-नन्दज्जनान्वितं शुशुभे ॥ १८ ॥
धनिनामिव प्रभावस्तप-दिवसानामिवायामः ।
ववृधे स लोलुपानामिवाभिलाषः शिशुस्त्वरितम् ॥ १९ ॥
जातु भवानी व्योमनि विहरन्ती वीक्ष्य तं बालम् ।
स दया सदयाधानं तत्रार्थयतोत्सुका शम्भुम् ॥ २० ॥
दयितानुरोधबद्धो देवो दीनानुकम्पन-व्यसनः ।
शृण्वत्यां गुहमातरि जगाद विप्रात्मजाः स्वप्ने ॥ २१ ॥
"पुत्रक नामाऽयं वः पुत्रो भविता नृपः समुद्धर्ता ।
भूपति-महेन्द्र-तनयां परिणेता पाटलीं प्रणयात् ॥ २२ ॥
शयनीयशीर्षदेशे प्रतिदिनमुद्बुद्ध्यमानेऽस्मिन् ।
प्राप्स्यथ सुवर्णलक्षं क्षपयिष्यथ येन दुर्भिक्षम्" ॥ २३ ॥
शङ्कर-गवी-नवीनामृतधाराप्यायिताः स्वप्ने ।
अधिगत-दीनारास्ता नारात्प्रातर्व्यधुः कमामोदम् ॥ २४ ॥
प्रचुरसुवर्णप्रचितः कोशस्तं वासरैः कतिपयैरेव ।
उद्भाव्य दण्डमकरोद् द्विजपुत्रं पुत्रकं भूपम् ॥ २५ ॥
पुरुहूतार्ह-विभूतिं समीक्ष्य मातामह-प्रेयान् ।
अचकथत यज्ञदत्तो रहसि हितं पुत्रकं जातु ॥ २६ ॥
"नृप ! पूर्वं दुर्भिक्षे पितापितृव्यौ च ते सहसा ।
क्वापि पलायामासुर्वसुतृष्णान्दोलित-स्वान्ताः ॥ २७ ॥
तान् प्रत्यावर्तयितुं यतमानस्त्वं द्विजन्मभ्यः ।
प्रत्यहमुपस्थितेभ्यो देहि महीभृन्सहद्वित्तम् ॥ २८ ॥

धनलिप्सातरलास्ते ध्रुवमचिरा त्वामुपेष्यन्ति।
पुत्रेणोद्धरणीयान् स्मृतयः शतशः पितॄनाहुः ॥ २९ ॥
व्यर्थमितरथा सकलं प्रभूतमैश्वर्यमेतत्ते ।
भिक्षावृत्तिषु बन्धुषु सम्पत्तेः किं नु साफल्यम्" ॥ ३० ॥
इत्यभिहितो हितं स व्यधान् मनस्वी नृपः सकलम्।
दैवानुकूल्यमकरोत्सद्यस्तस्योद्यमं सफलम् ॥ ३१ ॥
सोदरयुगलसमेतस्तस्य समेतो धनाशया तातः ।
पुत्र-कलत्र-समृद्धीः प्राप्य परं सम्मदं यातः ॥ ३२ ॥
किन्त्वचिरादेवासौ तस्य पिता लोभ-लङ्घित-प्रकृतिः।
भ्रात्रोर्दुर्मन्त्रणया राज्यं निष्कण्टकं लिप्सुः ॥ ३३ ॥
निभृतं नियुज्य घातुक-कदम्बमधिविन्ध्यकाननं क्रूरः।
पुत्रकमभिसन्धाय प्रजिघाय द्रष्टुमम्बिकामेकम् ॥ ३४ ॥
उपकृतवति विस्रब्धे निरागसि स्वात्मजे द्रोहः।
चित्रं न, लोभमाहुर्निदानमखिलां हसां सुधियः॥ ३५ ॥
जनकवचनविस्रब्धो देवीभक्तो महीभृदेकाकी।
गच्छन् विन्ध्याटव्यामाचस्कन्दे नृशंसपटलेन ॥ ३६ ॥
स्ववधाय राज्यलुभ्यज्जनकनियुक्तानवेत्य तान् नृपतिः।
समतोषयन् महार्घ्यैः रुचिरालङ्कारवासोभिः ॥ ३७ ॥
वितथं स्वघातमभितः ख्यापयितुं चोपदिश्य तान् विसृजन्।
बन्धुदुरभिसन्धेरति - विरज्य - विन्ध्याटवीमविशत् ॥ ३८ ॥
आरादटन्नटव्यां बीक्ष्यावोचत्कृताहवावसुरौ।
"वीरौ! युवां युवानौ कौ युद्धे वाञ्च किं बीजम्?" ॥ ३९ ॥
इति पृष्टौ तावूचतु - 'रावां मयरक्षसस्तनुजौ।
बलवत्तरलभ्यैतत्-पित्र्यधनाप्त्यै रणं कुर्वः' ॥ ४० ॥
पात्रं सपादुकाद्वय-यष्टिं चावेक्ष्य तद्वसु क्षितिपः।
"तुच्छतरायास्मै वामुचितं योद्धुं न चेत्याख्यत्" ॥ ४१ ॥
अथ तौ पुनर्न्यगदतां "शृणु गुणनिकरं त्वमेतेषाम्।
स्वयमेवावगमिष्यसि युद्धस्यात्यर्थमौचित्यम् ॥ ४२ ॥
पात्रादितो यथेच्छं सुलभं पीयूषकल्पमशनीयम्।
यष्ट्यानया तु लिखितं सत्यमशेषं भवेदेव ॥ ४३ ॥
आरुह्य पादुके पुनरिमे धरित्रीचरः कश्चित्।
गगनावगाह-पटुतां सुपर्णवत् प्राप्नुयान्नूनम्" ॥ ४४ ॥
इत्थं निशम्य राजा तद्वस्तून्यभिलषन्नवदत्।
"दूरात्प्रधाव्य पूर्वं प्राप्तो गृह्णातु तद्यकः" ॥ ४५ ॥

धावितयोरथ दूरं तयोर्गृहीत्वा सयष्टिकं पात्रम् ।
आरुह्य पादुके क्षिति-पतिदुत्पतन्नभस्त्वरितम् ॥ ४६ ॥
अभ्रे भ्रमन्निरभ्रे चित्रं पत्रीव पुत्रकः परितः ।
आकर्षिकां महेन्द्र - क्षोणिपनगरीमथोऽद्राक्षीत् ॥ ४७ ॥
तस्यां वर्षीयस्या-विजन - कुटीरेऽवतीर्यासौ ।
सन्तोष्य तामवात्सीत् स्वजन-विरक्तः कियन्ति दिवसानि ॥ ४८ ॥
अथ विस्रम्भालापे, कदाचिदुक्ता तयाऽद्रिवेश्मस्था ।
तन्नगरराजकन्या धन्यारूपेण तद्योग्या ॥ ४६ ॥
चित्तं प्रविश्य नृपतेः श्रवणद्वारेण मन्मथोत्कलिकाः ।
पल्लवयन्ती नितरामाशु दिदृक्षां तु सा व्यतनोत् ॥ ५० ॥
कथमपि नीत्वा दिवसं निशीथ-समये स पादुकारूढः ।
आसाद्य कन्यकालयमद्राक्षीत्तां रहः शयिताम् ॥ ५१ ॥
साफल्यं दृग्जनुषस्तदीक्षणान्मन्यमानोऽसौ ।
आलिङ्गनेन मृदुना प्रबोधयामास शनकैस्ताम् ॥ ५२ ॥
अमृतस्यन्दिस्पर्शं पूर्वाननुभूतमुपलभ्य ।
सहसोन्मील्य दृशौ सा रतिरिवमदनं ददर्श तल्पेतम् ॥ ५३ ॥
संकुचित - साचिवदना मदनाधीना हृदाऽऽमन्त्र्य ।
वरमवृणोत्तं गुणिनां प्रवरं गान्धर्वविधिनाऽसौ ॥ ५४ ॥
विस्रम्भ्य विविध-निधुवन-लीलाः स्वैरं विधाय रजनीं सः ।
विरहासहिष्णुमपितामुषसि विहाय स्ववासभुवमायात् ॥ ५५ ॥
क्षणदा या क्षणदा प्राक्, सैव क्षणदाऽभवन्नित्यम् ।
निभृत-समागत - वल्लभ-विलास - विस्तारतस्तस्याः ॥ ५६ ॥
रक्षक - लक्षित - कन्या-दूषणमाकर्ण्य रोषेण ।
चरसूचितं महेन्द्रः पुत्रकमानाय यत्स्वभटैः ॥ ५७ ॥
तद्वैशसं स यावत् समादिशत् तावदेवासौ ।
आदाय पाटलीमपि खमासदत् पादुकारूढः ॥ ५८ ॥
स्थलमालोक्य स विमलं गगनादवतीर्य जाह्नवीकूले ।
यष्ट्या विलिख्य निरमात् पाटलिपुत्रं नवं नगरम् ॥ ५६ ॥
आख्यानमेतदुदितं हरेण गिरिनन्दिनी-विनोदाय ।
मुञ्चति न प्रामाण्यं पुराणवत् पण्डितप्रेयः ॥ ६० ॥
'बदरीनाथ'-प्रथिता सद्यः पद्यप्रसूनमालेयम् ।
कण्ठेस्थिता सहृदयान् [निष्प्रतिबन्धं प्रसादयतु ॥ ६१ ॥

गवर्मेण्ट-संस्कृत-कालेज, मुजफ्फरपुर ; ३-११-४१ ]

# राजेन्द्र बाबू की साधुता

श्रीनगेन्द्रनारायण सिंह ; मंत्री—बिहारप्रान्तीय हरिजन-सेवक-संघ

भारत-कोकिला श्रीमती सरोजिनी नायडू ने एक बार रामगढ़ में कहा था कि राजेन्द्र बाबू की प्रशंसा लिखने के लिए लोटा-भर रोशनाई चाहिए ! रामगढ़ में ही पंडित जवाहरलालजी ने भी कहा था—'मेरे तो जगह-जगह पर पाँव फिसल जाते हैं और जबान बंद हो जाती है, लेकिन एक राजेन्द्र बाबू हैं कि न तो कभी इनके पाँव फिसलते हैं और न जबान ही बंद होती है !' पंडित मोतीलालजी, देशबंधु और विट्ठल-भाई पटेल को एक समय गांधीवाद के पक्ष में अगर कोई कारण नजर आता था तो—राजेन्द्रप्रसाद !

राजेन्द्र बाबू ने जैसे इन्द्रियों पर विजय पा ली है । संयम ने उनको महान बना दिया है। लेकिन, महान् राजेन्द्रप्रसाद को शायद हनूमान की तरह इसका भान भी नहीं है कि वे महान् हैं ! सात भाषाओं के जानकार होकर भी लोगों को इस भ्रम में डाल देते हैं कि यह सीधा-सादा पुरुष इतना बड़ा विद्वान् और एक साथ ही इतने गुणों की खान कैसे हो सकता है !

राजेन्द्र बाबू की सबसे श्रेष्ठ विभूति उनकी साधुता ही है। हिन्दुस्तान की नेता-मण्डली में उनके इस गुण का सानी नहीं है। पूज्य 'बापू' के सिवा कोई और भी है, जिसने सच्चे अर्थ में राजेन्द्र बाबू की तरह आध्यात्मिक महत्ता प्राप्त की हो, मैं नहीं जानता ।

राजेन्द्र बाबू की यह साधुता जंगल-पहाड़ में रहनेवाले साधुओं की साधुता नहीं है। उनकी साधुता लौकिक व्यवहार में है—घर में, समाज में, सभी जगह उनकी साधुता प्रकट होती रहती है। वे क्षमाशील हैं, लेकिन अनुशासन का पालन करने-कराने में कठोर भी। उनकी तपस्या इहलोक या परलोक में निजी सुख की साधना या प्राप्ति के लिए नहीं है। उनका सर्वस्व राष्ट्र का है, उनका सब-कुछ देशवासियों का है—दूसरों के लिए है जिन्हें वे अपना बना चुके हैं।

पटना ; २-१०-४६ ]

---

# सामाजिक दूरी

श्रीप्रमोदकुमार, बी० ए० ; बाकरगंज, पटना

पाठकों ने, आपमें से बहुतों ने, अथवा कम-से-कम कुछ ने तो अवश्य, एक चित्र देखा होगा ; इन पंक्तियों के लेखक ने तो देखा है। चित्र दो व्यक्तियों का है, जो चित्र में एक दूसरे की ओर पीठ किये, अपनी दोनों बाँहों से घुटने को घेरे हुए, एक दूसरे के सहारे पीठ से पीठ सटाये उठँगकर बैठे हुए, सामने एक-टक शून्य की ओर देख रहे हैं। यह चित्र पति-पत्नी का है। उसके नीचे लिखा हुआ है—'पास बैठे हैं, मगर दूर नजर आते हैं !'

तो, इस चित्र का क्या अर्थ है ?

यह एक व्यंग्य-चित्र है। इसमें चित्रकार ने यह व्यक्त किया है कि आपस में वैवाहिक संबंध हो जाने से ही यह कोई जरूरी नहीं है कि दोनों के दिल मिल जायँ। पति-पत्नी अथवा एकदम निकट का सम्बन्ध होने पर भी दो व्यक्ति आपस में मनोवैज्ञानिक दृष्टि से दूर—अति दूर हो सकते हैं। इसी प्रकार, समाज में दो व्यक्ति अथवा दो दल एक दूसरे के अति समीप रहते हुए भी एक दूसरे से दूर—अति दूर हो सकते हैं। यही 'मनोवैज्ञानिक दूरी' समाज-विज्ञान में 'सामाजिक दूरी' कहलाती है।

'सामाजिक दूरी' भौगोलिक दूरी नहीं है ; यह भौगोलिक दूरी से भिन्न है। देश और काल में दो व्यक्ति अथवा दो समुदाय एक दूसरे के सन्निकट रहते हुए भी, मनोवैज्ञानिक दृष्टि से, एक दूसरे से दूर हो सकते हैं, और होते हैं। किन्तु इसका यह अर्थ नहीं कि उनमें किसी प्रकार का सम्बन्ध एवं आदान-प्रदान नहीं हो सकता। दो व्यक्तियों अथवा दो सम्प्रदायों के, देश और काल में, सन्निकट रहने के कारण उनमें किसी-न-किसी प्रकार का सम्बन्ध एवं आदान-प्रदान होना नितांत आवश्यक है। मनुष्य सामाजिक प्राणी है; समाज में पारस्परिक सम्बन्ध एवं आदान-प्रदान के बिना उसका अस्तित्व ही संभव नहीं। किन्तु इसका यह भी अर्थ नहीं कि मनुष्य चूँकि सामाजिक प्राणी है, इसलिए समाज के प्रत्येक व्यक्ति एवं संप्रदाय में, जीवन के प्रत्येक क्षेत्र में, पारस्परिक सम्बन्ध एवं आदान-प्रदान हो ही। किसी एक क्षेत्र में वे एक दूसरे के अति निकट एवं दूसरे में उतने ही दूर हो सकते हैं। उदाहरणार्थ—पति-पत्नी

अथवा माता-पिता एवं संतान का सम्बन्ध। जहाँ तक स्नेह एवं भावना का सम्बन्ध है वे एक दूसरे के अति निकट हो सकते हैं, किन्तु ज्ञान अथवा मस्तिष्क के क्षेत्र में एक दूसरे से दूर—अति दूर। इसी प्रकार, दो व्यक्ति, अथवा दो संप्रदायों के व्यक्ति, जीवन के किसी क्षेत्र में एक दूसरे के अति निकट एवं अन्य क्षेत्रों में अति दूर हो सकते हैं।

इस शब्द का प्रथम प्रयोग अमेरिका के समाजशास्त्री आर० ई० पार्क ने किया था। उसके बाद काट्ज, शिडलर एवं बोगार्ड्स आदि ने इसकी धारणा में परिष्कार किया और अब इसका प्रयोग अनेक प्रकार से होता है। इससे सामाजिक वैमनस्य एवं संघर्ष की सफल व्याख्या होती है। ई० एस० बोगार्ड्स के अनुसार इसके बिना किसी सामाजिक समस्या का समाधान हो ही नहीं सकता। वस्तुत: सामाजिक दूरी का सिद्धांत इसी मान्यता पर निर्धारित है कि जबतक समाज के व्यक्तियों एवं संप्रदायों में परस्पर पूर्णत: मतैक्य है तबतक किसी भी सामाजिक समस्या—आर्थिक, धार्मिक, राजनीतिक अथवा अन्यान्य—का आविर्भाव ही नहीं हो सकता। जब जीवन के किसी क्षेत्र में, समाज के दो व्यक्तियों अथवा सम्प्रदायों में मतैक्य नहीं होता एवं उनके स्वार्थों में संघर्ष होता है, तभी तज्जनित समस्या का प्रादुर्भाव होता है। 'सामाजिक दूरी' इसी पारस्परिक विभिन्नता की भावना है। हम उनसे भिन्न हैं—यही मनोवैज्ञानिक दूरी 'सामाजिक दूरी' है। इसे 'मनोवैज्ञानिक दूरी' न कहकर 'सामाजिक दूरी' इसलिए कहते हैं कि मनुष्य समाज में रहता है और जब यह भावना एक नहीं, अनेक व्यक्ति—एक दल—तक फ़ैल जाती है, तो इसके अनुसार उन दलों के पारस्परिक सम्बन्ध में अन्तर आ जाता है, एवं यह अन्तर व्यक्तिगत न होकर सामूहिक हो जाता है। व्यक्ति के किसी आचरण का प्रभाव जब केवल उस व्यक्ति तक ही सीमित न रहकर दूसरों पर भी होता है, तो व्यक्ति का आचरण सामाजिक कहलाता है। इसी कारण यह 'मनोवैज्ञानिक दूरी' समाज-विज्ञान में 'सामाजिक दूरी' के नाम से अभिहित है; किन्तु है यह 'मनोवैज्ञानिक दूरी' ही।

दो व्यक्तियों अथवा दो संप्रदायों के व्यक्तियों में सामाजिक दूरी की भावना आती कैसे है? कारण, यह दो-एक व्यक्ति तक ही सीमित न रहकर अनेक व्यक्ति—एक दल—तक फैल जाती है। तो इसके लिए हमें दल-निर्माण के कारणों का विश्लेषण करना होगा। विभिन्न दलों का आविर्भाव क्यों और कैसे होता है? यहाँ दल का अर्थ यह होता है कि कुछ व्यक्ति, जिनके उद्देश्य समान होते हैं, उस उद्देश्य की पूर्ति के लिए आपस में मिल जाते हैं और इस प्रकार उद्देश्य की पूर्ति के लिए उनका संगठित प्रयास होता है। यहाँ यह बात याद रखने की है कि समाज में कभी एक दल नहीं होता, विभिन्न दल होते हैं। ( यहाँ 'समाज' का प्रयोग व्यापक अर्थ—संपूर्ण मानव-समाज के अर्थ—में किया गया है; और दल, राष्ट्र, जाति, धर्म आदि किसी विशेष व्यक्तिसमूह के अर्थ में )। यह एक दल का निर्माण दूसरे दल के विरोध में होता है। जब कुछ व्यक्ति एक दल का निर्माण करते हैं, तो दूसरे व्यक्ति दूसरे दल का। दल-निर्माण के मूल में सामूहिक स्वार्थ है—हम कैसे ( मिलकर ) अपना अभिप्राय सिद्ध करें? तो जब एक से अधिक दलों का निर्माण हो गया तब यह भी आवश्यक नहीं है कि दोनों में तुरत ही और खुला संघर्ष हो ही। बहुधा

दो छोटे-छोटे दल आपस में मिल जाते हैं; किन्तु वह भी किसी तीसरे बड़े एक शक्तिशाली दल के विरोध में। आशय यह कि दल के निर्माण के मूल में अथवा इसका अंतिम रूप विरोध एवं संघर्ष है—दल के भीतर आपस में संगठन, किन्तु दल के बाहर दूसरे से विरोध। इस प्रकार, 'अपने' और 'पराये' का आविर्भाव होता है। जो अपने दल का है अथवा किसी प्रकार हमारी स्वार्थ-सिद्धि में सहायक होता है वह अपना है, अच्छा है और निकट है; एवं जो ऐसे नहीं हैं वे पराये, बुरे तथा दूर हैं। इसी प्रकार सामाजिक दूरी की भावना का विकास होता है। तो इस भावना ( सामाजिक दूरी ) के मूल में स्वार्थ-सिद्धि है। और, स्वार्थ-सिद्धि के लिए हम प्रायः केवल न्यायोचित मार्ग का ही अवलम्बन नहीं करते। जब स्वार्थ-सिद्धि ही लक्ष्य होता है तब उसके लिए उचित-अनुचित या न्याय-अन्याय का विचार प्रायः नहीं होता। फलतः सामाजिक दूरी तर्क एवं युक्ति पर नहीं, ( उपर्युक्त प्रकार की ) भावना पर अवलंबित है।

कम्युनिष्ट, हिन्दू, मुसलमान या जाति-दल-विशेष का व्यक्ति किसी भी देश या कितनी भी दूर से क्यों न आया हो और हम उससे एवं उसके अच्छे-बुरे चरित्र से कुछ भी परिचित भले ही न हों; किन्तु वह चूँकि हमारे दल-विशेष का है, इसलिए अपना है, निकट है तथा अच्छा है। और, हमारा पड़ोसी, जिससे हम अच्छी तरह परिचित हैं और वह बहुत ही भला व्यक्ति है; किन्तु हमारे दल-विशेष का नहीं है—उसका संबंध किसी दूसरे दल-विशेष से है, इसलिए वह उस अपरिचित, गुण्डा, धूर्त, दुष्ट ( कौन जानता है, वह ऐसा नहीं है ? ) के समान अपना नहीं है—निकट एवं अच्छा नहीं है।

तो इस जातीयता अथवा एक दल के होने के भाव में जहाँ एक ओर अपने में संगठन एवं शक्ति का बोध है, वहीं दूसरी ओर दूसरे दल के प्रति विरोध के साथ ही आशंका एवं भय के भाव भी निहित हैं। यह जातीय अहंता को जन्म देता है। जातीय अहंता इस सामाजिक दूरी को और बढ़ाती है।

अहंता के विषय में एक रोचक बात यह है कि दुर्बलता, आशंका एवं भय के साथ-साथ इसमें वृद्धि होती जाती है। जब एक दल को अपनी दुर्बलता का बोध होता है, अथवा दूसरे दल की अपेक्षा वह दुर्बल हो जाता है, तो उसमें—उसके अवचेतन में—उस अधिक शक्तिशाली दल के प्रति आशंका, भय एवं विरोध की भावना बढ़ती है। कारण, जैसा पूर्व की पंक्तियों में कह चुके हैं, दल का निर्माण ही विरोध—दूसरे दल के विरोध—में होता है। और, ऐसी स्थिति में—दुर्बलता, घबराहट, आशंका एवं भय की स्थिति में—हम बहुधा अपना विवेक खो देते हैं, और कुछ ऐसा कर बैठते हैं जो प्रायः लाभदायक न होकर घातक ही सिद्ध होता है। तो ऐसी स्थिति में पहली बात यह होती है कि हम यह स्वीकार ही नहीं करते कि हममें दुर्बलता आ गई है और हम सचमुच दुर्बल हो गये हैं। चेतन-अवचेतन के मनोविज्ञान से परिचित लोग इसे भली भाँति जानते हैं। प्राणिविज्ञान हमें बतलाता है कि दुख और पीड़ा से जीव भागता है, यह उसकी स्वाभाविक प्रकृति है। और, मनुष्य जब ऐसा नहीं कर पाता तो प्राणिविज्ञान ने उसे एक अमूल्य निधि 'मस्तिष्क' प्रदान किया है; वह इस दुख एवं पीड़ा से—जिससे वह अपना बचाव नहीं कर पाता—त्राण

पाने के लिए अपनी इस अमूल्य निधि 'मस्तिष्क' का प्रयोग करता है। पहले तो वह इसे स्वीकार ही नहीं करता। इस बात को वह भूल जाना चाहता है। इसलिए वह इसकी स्मृति को अपने चेतन से हटाकर अवचेतन में धकेल देता है और उसे सदा वहीं दबाये रहता है। वह पीड़ा-जनक दबाई हुई स्मृति भी वहाँ, चेतन से हटकर अवचेतन में, चुपचाप शांत नहीं बैठी रहती, अपितु सतत इसी प्रयत्न में रहती है कि कब इस परिदमन को पराजित कर अथवा धोखा देकर मस्तिष्क के अवचेतन-स्तर से ऊपर उठ चेतन में प्रवेश करे। यहाँ यह बात और ध्यान देने की है कि मस्तिष्क के परिदमन की यह समस्त प्रक्रिया भी अवचेतन है अथवा हमारे चेतन को इसका कुछ पता नहीं।

दूसरी बात यह होती है कि हमारा मस्तिष्क—अचेतन—पीड़ाजनक स्मृति को केवल अवचेतन में धकेलकर ही बस नहीं करता। कारण, इसमें उसे सदा भय है कि न मालूम कब वह परिदमित स्मृति किस रूप में बाहर प्रगट हो जाय। इसलिए यह आवश्यक हो जाता है कि और कुछ किया जाय, और वह होता है अहंता की वृद्धि में। यह तो हम भूल ही जाते हैं कि हम दुर्बल हैं, बल्कि—नहीं, हम समझते हैं कि हम शक्तिशाली—अधिक शक्तिशाली—हैं या श्रेष्ठ हैं। वास्तव में जो दल जितना ही अधिक दुर्बल होता है, उसके अहंकार की मात्रा में उतनी ही अधिक वृद्धि होती है, और वह जोर से ऊँची आवाज में बड़ी-बड़ी बातें करता है—हम ऐसे हैं, ऐसे थे···यह कर सकते हैं, वह कर सकते हैं··· इत्यादि। इससे हम सब भली भाँति परिचित हैं। किन्तु इसके भीतर, मूल में, कुछ दूसरा ही होता है, वही जो पूर्व की पंक्तियों में अभी लिखा गया है—अपनी दुर्बलता को भुलाने-छिपाने का साधन। अन्यथा, आपको इतना परेशान होने की, जोर-शोर से डंका पीटने की, क्या आवश्यकता थी? जादू तो सिर पर चढ़कर बोलता है। आप यदि शक्तिशाली एवं श्रेष्ठ हैं तो क्या यह छिपा रहेगा? क्या कभी कोई बात (अधिक दिनों तक) छिपी रहती है? उपर्युक्त कथन की पुष्टि के लिए एक बच्चे के जीवन से एक उदाहरण देना अच्छा होगा। एक छोटा बच्चा पुलिस से, उसकी लाल पगड़ी से, बहुत डरता था। किन्तु इसे वह दूसरों—अपने भाई-बहन एवं माता-पिता—के सामने प्रगट नहीं होने देना चाहता था। किन्तु उनकी उपस्थिति में भी जब वह किसी पुलिस को देख लेता तो डर जाता। अतः वह इसे छिपाने के लिए उस समय जोर-जोर से बातें करने लगता। हम सभी जानते हैं कि जोर से बोलना दुर्बलता का सूचक है। यह तुतलाहट या किसी अन्य कमजोरी को छिपाने के लिए एक क्षतिपूर्ति का साधन है। तो, हैं दुर्बल, किन्तु इसे मानते नहीं, एवं दम्भ बढ़ता जा रहा है; तब तो इसका यही फल होता है कि हम अपना अधिकार भी जताना चाहते हैं और बढ़चढ़कर माँगें पेश करने लगते हैं तथा कुछ काल बाद उन्हें पूरी करने के लिए दूसरे दल पर आक्रमण कर देते हैं। आखिर हमें यह सिद्ध न करना है कि हम दुर्बल नहीं हैं, ऐसे हैं—वैसे हैं, हमारे ये अधिकार हैं और हम यह कर सकते हैं, तो करते ही हैं; अपनी माँग पूरी करनी या दूसरों से पूरी करवानी ही है तो बिना इसके कैसे होगा? किन्तु इसके मूल में अपनी दुर्बलता को छिपाना होता है। दुर्बलता को छिपाने के लिए, भय-विह्वलता से घबराकर, बहुधा हम अपना विवेक खो देते हैं और झट दूसरे दल पर आक्रमण कर

देते हैं, जिसका अनिवार्य परिणाम बहुधा अपनी पराजय ही होता है। यहाँ यह याद रखना है कि यह कोई नितांत आवश्यक नहीं है कि दो दलों में तुरत खुला एवं हिंसात्मक संघर्ष हो ही। यह नहीं भी हो सकता है, कुछ दिनों के लिए रुक सकता है; किन्तु अधिक दिनों तक नहीं। बकरी की मा कब तक खैर मनायेगी? दो दलों की सामाजिक दूरी का अन्तिम परिणाम संघर्ष ही है, यदि इसे दूर करने का कोई उपाय नहीं हुआ तो। संघर्ष आज हो या कल अथवा परसों। यह बहुत-कुछ दूसरे दल पर निर्भर है। उपर्युक्त स्थिति केवल दुर्बलता से ही नहीं, जब नीयत खराब रहती है या कोई दल स्वयं दूसरे पर आक्रमण की तैयारी करने लगता है, तभी उत्पन्न होती है।

उपर्युक्त संघर्ष में एक अत्यंत रोचक बात परिप्रेक्षण या मनोवैज्ञानिक भ्रांति है—यथा, उपर्युक्त प्रथम दल को, जो दूसरे दल पर आक्रमण की तैयारी करने लगता है, दूसरे दल की प्रत्येक गतिविधि में अपना विरोध एवं प्रत्याक्रमण की तैयारी ही दिखलाई पड़ने लगती है, भले ही बात ऐसी न भी हो। दूसरा दल उस समय कुछ भी क्यों न करे, जिसका प्रथम दल से कोई संबंध भी न हो—उससे विरोध एवं उसपर प्रत्याक्रमण की बात तो दूर; किन्तु उसे ऐसा ही प्रतीत होगा। और, यही स्वाभाविक है। बात तो होती यह है कि प्रथम दल स्वयं ऐसी तैयारी में लगा रहता है, तो फिर उसे दूसरा सूझेगा क्या? बदमाश को सभी लोग बदमाश ही नजर आते हैं! यह परिप्रेक्षण 'पैरोनोआ' नामक मानसिक रोग का एक लक्षण है। इस रोग से पीड़ित रोगी को जो कुछ दिखलाई पड़ता है, सब-कुछ का संबंध उसीसे है—उसे ऐसा ही प्रतीत होता है। यदि दो व्यक्ति आपस में बातें कर रहे हैं और उक्त रोग का रोगी उन्हें देख लेगा, तो बस वह यही समझेगा कि वे उसके विषय में ही चर्चा कर रहे हैं—उसे तंग करने के लिए, फँसाने के लिए, जान मारने के लिए। दुनिया में जितनी पुलिस, जेल या फौज है, बस उसीके लिए, उसे ही पकड़ने एवं उसे जेल में डालने या फाँसी देने के लिए। सब मिलकर बस एक यही—उसीके विरोध में—जाल रच रहे हैं! ऐसी स्थिति में वह राह-चलते व्यक्ति की हत्या भी कर बैठता है। जो नपुंसक होते हैं अथवा वेश्यागामी, वे सदा अपनी पत्नी के आचरण में संदेह करते हैं। यदि उनकी पत्नी का वैसा आचरण न भी हो, तो भी उन्हें यही प्रतीत होता है कि वह जो कुछ करती है, जहाँ-कहीं भी जाती है, जिस-किसीसे भी बातें करती है, उसका संबंध—सबका सम्बन्ध—बस एक ही बात से है! एक ऐसा ही रोगी दीवार के एक अति सूक्ष्म छिद्र को कागज से बंद कर रहा था। जब उससे पूछा गया कि वह क्या कर रहा है तो उसने झट उत्तर दिया कि यह छिद्र है और इसी मार्ग से उसकी पत्नी का प्रेमी आता है! यहाँ सबसे रोचक बात याद रखने की यह है कि रोगी अस्पताल में था, जहाँ उसकी पत्नी नहीं थी! जरा सोचने की बात है, उस सूक्ष्म छिद्र से होकर कोई व्यक्ति आ ही कैसे सकता है? आ भी सकता है तो अस्पताल में उस स्थान पर क्यों, जहाँ उसकी पत्नी नहीं है? किन्तु 'पैरोनोआ' के रोगी में यही इतना सोचने-विचारने की क्षमता नहीं रहती। यह विकृत परिप्रेक्षण का अन्तिम रूप है।

भावावेश की स्थिति में हम सभी की ऐसी स्थिति हो जाती है; किन्तु यह क्षणिक

होती है, भावावेश के उपरांत हम स्वस्थ हो जाते हैं। किन्तु जब ऐसी स्थिति बार-बार, शीघ्र-शीघ्र एवं अधिक काल के लिए होने लगे, तो इसकी जाँच करवानी चाहिए। हाँ, तो दल-विशेष की मानसिक स्थिति भी बहुत-कुछ 'पैरोनोआ' के रोगी की-सी हो जाती है। इसीलिए उसे 'ग्रूप-पैरोनोआ' या सामूहिक पैरोनोआ की संज्ञा दी गई है। अस्तु। जब ऐसी स्थिति हो जाती है तो उसका अनिवार्य परिणाम स्पष्ट है—संघर्ष। दूसरा दल कब तक बचाव कर सकता है? और, फिर दूसरे दल के निर्माण के मूल में भी तो वही है जो पहले में है! अर्थ, धर्म, राजनीति, चाहे जिस स्वार्थ की पूर्ति के लिए हम दल का निर्माण करते हैं,दूसरे दल से हमारी सामाजिक दूरी,जीवन के उसी क्षेत्र तक,सीमित रहती है। किन्तु उपर्युक्त सभी एक ही जीवन के अंग हैं। जीवन में हम इनको सदा के लिए एकदम पृथक्-पृथक् नहीं रख सकते। फलतः कालान्तर में दो दलों की सामाजिक दूरी जीवन के केवल एक अंग तक ही सीमित न रहकर सर्वव्यापिनी—सर्व-ग्रासिनी—हो जाती है। और तब, उसका वही अनिवार्य परिणाम होता है—ऊपर कह आये हैं—संघर्ष! किन्तु सभी दलों में सामाजिक दूरी उनके जीवन के संपूर्ण अंगों में व्याप्त न होकर दो-एक अंगों तक ही सीमित रह सकती है। यह स्वार्थ-सीमा पर निर्भर है। जहाँ तक उनके स्वार्थों में संघर्ष नहीं है वहाँ तक ठीक है; वहाँ तक जीवन के उस (स्वार्थ-संघर्ष-शून्य) क्षेत्र में उनमें सामाजिक दूरी का अभाव भी होता है।

इस सामाजिक दूरी को मापने के लिए 'बोगार्ड्स' ने एक प्रश्नावली का तरीका अपनाया है। उस प्रश्नावली में निम्नलिखित प्रश्न हैं, जो विभिन्न जाति (या दल) के व्यक्तियों के सम्बन्ध में किये जाते हैं। लोगों को प्रश्नावली एवं जाति के नाम दे दिये जाते हैं। उत्तर देनेवाले व्यक्ति को लिखना (प्रश्न मौखिक हुआ तो बोलना) पड़ता है कि उनमें वह किनको (या किनसे)—

१. वैवाहिक सम्बन्ध स्थापित कर सकता है,
२. गोष्ठी में व्यक्तिगत मित्रता का सम्बन्ध स्थापित कर सकता है,
३. अपने पड़ोस में बसने की अनुमति दे सकता है,
४. अपने व्यवसाय में शरीक होने की अनुमति दे सकता है,
५. अपने देश में बसने की अनुमति दे सकता है,
६. अपने देश में भ्रमण की अनुमति दे सकता है,
७. देश से निकाल-बाहर करेगा।

इस प्रश्नावली में बहुधा प्रथम प्रश्न से न आरंभ कर अंतिम से भी आरंभ किया जाता है। दूसरों के द्वारा इसी प्रकार की अन्य प्रश्नावलियों का भी प्रयोग हुआ है। किन्तु सभी में क्रम यही रहता है—क्षेत्र क्रमशः छोटा से बड़ा या बड़ा से छोटा। उदाहरण के लिए वैवाहिक सम्बन्ध सबसे निकटतम सम्बन्ध है और देश में भ्रमण की अनुमति देना सबसे दूर का, जिससे हमारा उतना कुछ नहीं बनता-बिगड़ता। किन्तु कुछ व्यक्ति या जाति के प्रति हमारा इतना कटुभाव एवं विरोध का सम्बन्ध रहता है कि हम उसे देश-निवासन देकर ही शांत हो सकते हैं। बीच के प्रश्न, इसी प्रकार, सम्बन्ध की निकटता के अनुसार, अपने

क्रम में हैं। शेष विधियाँ लोकमत-संग्रह के सिद्धांत के अनुसार होती हैं। यह बहुत ही लाभदायक है। 'बोगार्ड्स' ने इससे १७२५ अमेरिकनों की, जिनको यह प्रश्नावली दी गई थी, विभिन्न जाति या देश के लोगों के प्रति मनोभावना की माप की थी। उसने पाया कि सभी प्रश्नों में अमेरिकनों की, अंग्रेजों के प्रति, अच्छी मनोभावना या सबसे कम सामाजिक दूरी थी। उसके बाद कैनाडियन और अंत में जापानी, तुर्क एवं हिन्दू का क्रम था। फ्रेञ्चों का क्रम (या अमेरिकनों से उनकी सामाजिक दूरी) जर्मनों से पहले और स्कॉट-निवासियों का फ्रेञ्चों से भी पहले था। ठीक ही है, वास्तव में वे ऐसे ही हैं भी।

यह तो विभिन्न जाति के प्रति सामाजिक दूरी की भावना की माप के लिए है। किन्तु एक जाति-विशेष या दल-विशेष से जीवन के किन-किन क्षेत्रों में कितनी दूरी का भाव है, यह मापने के लिए शिडलर ने सामाजिक दूरी हासिशा का प्रयोग किया है। हम कह चुके हैं कि जीवन के किसी एक क्षेत्र में दो व्यक्ति या दल या जाति निकट एवं अन्य क्षेत्र में दूर हो सकते हैं। तो किसमें कितना निकट और किसमें कितनी दूर हैं, यदि यह मापा जा सके तो उसे दूर करने का तदनुसार उपाय किया जाता। उदाहरण के लिए एक अमेरिकन किसी निग्रो को अपना नौकर तो रख सकता है, लेकिन अपना हिस्सादार नहीं। भारत में ब्राह्मण एवं कायस्थ पड़ोस में तो रह सकते हैं, एक दूसरे से सभी क्षेत्रों में उनका निकट का सम्बन्ध तो हो सकता है; किन्तु रोटी-बेटी में नहीं। और, दूसरे के साथ तो इतना भी संभव नहीं! उनसे इनका सम्बन्ध एकदम देश-निकाला का ही हो सकता है! तो, मान लीजिए, इनका परस्पर-सम्बन्ध ६५ है। दूसरे शब्दों में, इनकी सामाजिक दूरी ३५ है। तो अब, यह केवल ३५ ही शेष रह जाता है जिसे कम करना है, ६५ तो पहले से है। शिडलर ने बतलाया है कि तीन स्थितियों में सामाजिक दूरी 'हासिया' का अभाव संभव है—

(१) जब दो दलों में आपस में कोई सामाजिक दूरी न हो, जैसे अमेरिकनों और अंग्रेजों में। इस स्थिति में हासिया का अभाव दोनों जातियों के आपस के घनिष्ठतम संबंध के कारण होता है।

(२) जब आपस में अनन्त दूरी हो। जब किसी का किसी से कोई सम्बन्ध ही नहीं तो हासिया का प्रश्न ही नहीं उठता। जैसे हममें और 'टोडा' या 'एस्कीमो' जाति में।

(३) जब दोनों का मनोभाव न एकदम कटु और न स्नेह का हो, तब भी हासिया का अभाव हो सकता है। इस स्थिति में एक दूसरे से सहयोग संभव है।

सामाजिक दूरी के विषय में सबसे मुख्य प्रश्न होता है—इसे कम कैसे किया जाय? कारण, इसमें वृद्धि होने पर जो परिणाम होता है उससे हम सभी भली भाँति परिचित हैं—एक ब्राह्मण प्यास से मर जायगा, यदि वह कट्टर हुआ तो, किन्तु चमार के हाथों पानी नहीं पीयेगा। एक बार एक ईसाई ने यहूदी के विषय में कहा कि वह यहूदी से अपना इलाज करवाकर नरक जाने की अपेक्षा बिना इलाज के ही मरना ज्यादा अच्छा समझता है! इसका अनिवार्य परिणाम आपस में विद्वेष, घृणा, विरोध के विकास एवं संघर्ष के अतिरिक्त और क्या हो सकता है? यहाँ एक बात याद रखने की है कि सामाजिक दूरी का

अस्तित्वमात्र ही एक दल से दूसरे दल के संघर्ष का कारण नहीं होता। उन दो दलों में किसी-न-किसी प्रकार का परस्पर सामाजिक आदान-प्रदान, अथवा दूसरे शब्दों में भोगौलिक निकटता, होने पर ही संघर्ष का अवसर मिलेगा। यदि हममें एवं 'टोडा' या 'स्कीमो' जाति में सामाजिक दूरी है, तो हम उनसे इतनी दूर हैं कि परस्पर सामाजिक क्रिया-प्रतिक्रिया का अवसर ही नहीं मिलता और इस प्रकार उनसे हमारा कभी संघर्ष नहीं हो सकता। यह तभी संभव है, जब उस जाति के कुछ व्यक्ति हमारे देश में आवें और परस्पर सामाजिक क्रिया-प्रतिक्रिया हो तथा स्वार्थों में संघर्ष हो अथवा सामाजिक दूरी का विकास हो, अन्यथा नहीं। हाँ, भौगोलिक दूरी में परिवर्त्तन कर—कभी घटा कभी बढ़ाकर, सामाजिक दूरी को कम कर—हम संघर्ष को रोक सकते हैं। 'बोगार्ड्स' ने भोगौलिक दूरी एवं सामाजिक दूरी के सम्बन्ध में चार सिद्धांत बताये हैं—

(१) यदि भौगोलिक एवं सामाजिक दूरी, दोनों, अधिक हैं तो संघर्ष की संभावना कम है।

(२) यदि सामाजिक दूरी एवं भौगोलिक दूरी, दोनों कम हैं तो उस स्थिति में भी संघर्ष की संभावना कम है।

(३) यदि सामाजिक दूरी कम एवं भोगौलिक दूरी अधिक है, तब भी संघर्ष की संभावना कम है। किन्तु—

(४) यदि सामाजिक दूरी अधिक और भौगोलिक दूरी कम है, तो संघर्ष की संभावना अधिक है। रोज ही काम पड़ता है, अतः किसी प्रकार सामाजिक क्रिया-प्रतिक्रिया नहीं रोकी जा सकती, तब तो संघर्ष की संभावना अधिक होगी ही; बल्कि संघर्ष अनिवार्य है, केवल संभाव्य ही नहीं। कभी-न-कभी दोनों में संघर्ष अवश्य होगा, चाहे जब हो—आज, कल या परसों; किन्तु बिना हुए रुक नहीं सकता।

तो, यदि दो दलों में सामाजिक दूरी अधिक है तो अच्छा है कि उनमें भौगोलिक दूरी भी अधिक कर दी जाय। अर्थात् उन्हें एक देश में न रहने देकर, अलग ही कर देना चाहिए। यदि यह समय रहते नहीं हुआ अथवा जहाँ यह असंभव है, वहाँ सामाजिक दूरी को ही हटाना होगा, अन्यथा संघर्ष अवश्यंभावी है। हम भारत का ही उदाहरण लें। जो साम्प्रदायिक दंगे हुए वे तो अनिवार्य थे। मुसलमान हमारे पड़ोसी हैं, मित्र हैं। व्यवसाय में; खेल-कूद में, सर्वत्र साथ ही हैं; किन्तु जब हम भोजन करने बैठते हैं, वे अलग हैं। उस समय क्या उन्हें इसका बोध नहीं होता कि वे दूसरे दल के हैं? हिन्दू-मुसलिम एकता की बात लोग बहुत करते हैं। किन्तु मेल-मिलाप कब संभव है जब आप जीवन के किसी भी क्षेत्र में दूरी का बर्ताव रखते हैं? जबतक दो दलों में किसी भी प्रकार की दूरी है, जीवन का कोई भी ऐसा क्षेत्र रह जाता है जहाँ दोनों एक दूसरे को दूर रखते हैं—अपने में मिलने नहीं देते, तबतक मेल संभव नहीं; बल्कि वह दूरी समय पाकर बढ़ जाती है एवं फिर संघर्ष अवश्यंभावी हो जाता है। दो दलों के आपस में मिलने में किसी भी प्रकार की—रोटी-बेटी के व्यवहार की भी—कोई बाधा नहीं होनी चाहिए, अन्यथा दूरी रह ही जायगी। आज जो भारत में मुसलमान रह गये हैं उनके साथ भी यदि हम किसी भी प्रकार की दूरी रखते हैं, तो यह

निश्चय जानिए, हम और वे कभी एक नहीं हो सकते। वे होना भी चाहेंगे, तो हम अपनी इस दूरी से उन्हें एक नहीं होने देंगे, और उनके अचेतन में यह रह ही जायगा कि 'हम एक नहीं, दो हैं'। और, समय पाकर पुनः कोई उनकी इस भावना को कुरेद-कुरेदकर जगा सकता है। भूत में यही हुआ और भविष्य में भी यही होगा, इसे ध्रुव-अचल—सर्वथा निश्चित समझिए। यह केवल हिन्दू-मुसलमान तक ही नहीं लागू होता, अपितु हिन्दुओं में भी—सवर्ण-अवर्ण, ब्राह्मण-क्षत्रिय-वैश्य-शूद्र आदि के पारस्परिक संबंध में भी—लागू है। बहुत-से स्थानों में, अनेक बार, सवर्ण-अवर्ण में खुला संघर्ष हो भी चुका है—भविष्य में भी होगा; केवल इस दूरी की भावना के जगने भर की देर है। बीज पहले ही से वर्त्तमान है, रोपा हुआ है, कुछ नया नहीं रोपना है, केवल उसे उगाना-पनपाना और बढ़ाना है। उभाड़नेवालों की क्या कमी है? क्या सीमित क्षेत्र में ऐसा नहीं हो रहा है? यदि हाँ, तो क्या उसका रूप उग्र नहीं हो सकता—उसकी सीमा में विस्तार नहीं हो सकता? तब, यदि ऐसा है तो, एकमात्र अन्तिम उपाय है रोटी-बेटी का व्यवहार। केवल बीच में पेवँद लगाने से काम नहीं चलने का। कहीं भी, कोई भी, रुकावट रही तो वह रोड़े अटकाती ही जायगी।

प्रश्न हो सकता है—तो आज तक एकता कैसे निभी? आजतक बिना रोटी-बेटी के व्यवहार के ही सभी लोग—कम-से-कम भारत की सभी जातियाँ—एक साथ मिलकर रहे और उनमें कभी कोई दूरत्व अथवा पार्थक्य की भावना नहीं आई, फिर आज क्यों आ जायगी या कल क्यों ऐसा हो जायगा?

तो, इसके लिए हमें भूतकाल और वर्त्तमान को समझना होगा। संक्षेप में, भूत में हमारे जीवन एवं समाज-व्यवस्था का आधार एवं मूल्यांकन की कसौटी थी—आध्यात्मिकता—त्याग-परमार्थ, आज भौतिकवादिता एवं स्वार्थ है। आज हम पूर्व-जन्म के कर्म-फल के सिद्धान्त को नहीं स्वीकार करते, जिसके अनुसार एक शूद्र को तप करने का भी अधिकार नहीं है—जिसके तप के कारण ही राम-राज्य में अधर्म फैलने लगा और ब्राह्मण-देवता का पुत्र अल्पायु में ही स्वर्ग सिधार गया! यह तो केवल एक उदाहरण हुआ। जीवन के प्रत्येक क्षेत्र में, सर्वत्र, यही बात है। तो संक्षेप में, विज्ञान के इस युग में, हमें यह सब, कुछ भी, मान्य नहीं है।

आज हम यही मानते हैं कि जात-पाँत का यह भेद स्वार्थ-सिद्धि के लिए है। और, बात भी ठीक है। इसे हम सभी जानते हैं कि आरंभ में जाति केवल जन्म से नहीं—कर्म से मानी जाती थी। एक ही माता-पिता की चार संतान चार कर्म कर चार जाति की कहलाती थीं। किन्तु कालान्तर में एक परिवार के चार व्यक्ति एक ही व्यवसाय या कर्म को इसलिए करने लगे कि व्यवसाय में अधिक व्यक्तियों की आवश्यकता हुई एवं उसमें जटिलता बढ़ने लगी, जिसे सीखने के लिए कुछ अधिक श्रम और समय देना पड़ता था। कोई दूसरे को क्यों सिखाता जो उसे सीखकर दूसरी जगह चला जाता। लोग उसीको सिखाने लगे जिससे उन्हें स्वयं लाभ होता और वह व्यक्ति उस व्यवसाय या कला को सीखकर दूसरी जगह न चला जाता, वहीं रहता। तो ऐसे व्यक्ति अपनी संतान अथवा परिवार के सदस्य ही हो सकते थे। इस प्रकार, कर्म कालान्तर में पैतृक हो गया और

जाति बन गई। किन्तु फिर भी आरंभ में ऐसा कुछ जटिल नियम या निषेध नहीं था कि कोई दूसरा कर्म कर ही नहीं सकता, सीख ही नहीं सकता था—यदि उसे इसकी सुविधा भी हो। यह हुआ इस प्रकार कि किसी व्यवसाय या कर्म में कम परिश्रम अथवा अधिक लाभ हुआ, तो उस कर्म या जाति के सदस्यों ने उसे एकदम निजी बनाना चाहा। जैसे आज भी व्यवसाय में, व्यवसाय-विशेष में, एकमात्र अपने ही एकाधिकार की कोशिश होती है। सर्वत्र, सभी देश और काल में, सभी यही कोशिश करते हैं; उनकी यही कामना रहती है कि हमारा ही एकाधिपत्य रहे—दूसरे को कुछ हिस्सा न मिले। इसी उद्देश्य के आधार पर जाति और पाँति का निर्माण हुआ एवं जाति के बाहर रोटी-बेटी का निषेध भी। कुछ लोग तो जान-बूझकर भी और कुछ लोग अज्ञान-वश इसको मानने लगे, बस यह अब तक वर्त्तमान है। आरंभ में चाहे जो हो, किन्तु वर्त्तमान में तो हिन्दू-समाज-व्यवस्था फासिस्टवादी है।

आशय यह कि जब हम यह सब जान गये, तो फिर किस तरह चुप बैठे रह सकते हैं? जबतक हम मूर्ख थे, अज्ञान थे, अपना अधिकार नहीं जानते थे, धर्म और परलोक के नाम पर अथवा नरक के मिथ्या भय एवं स्वर्ग के झूठे लोभ के वश होकर, आँखें मूँद कर, तर्क और विवेक को तिलांजलि देकर, मस्तिष्क को किसी दूसरे के यहाँ बंधक रखकर, अत्यंत भक्ति-भावपूर्वक उसपर विश्वास कर सकते थे, तबतक हमने सब किया—पण्डे-पुजारी पूजे, जो हमारे लहू और पसीने की गाढ़ी कमाई का सदुपयोग (?) भाँग और व्यभिचार में करते हैं, जिन्हें गाँठ के पैसे देकर हम समझते थे कि हमने बड़ा पुण्य किया, धर्म किया; भले ही जीवन के अन्य क्षेत्रों में हम एक नंबर के बेईमान-शैतान और नफाखोर-घूसखोर तथा दूसरों के गला घोटनेवाले रक्तचूषक हों। किन्तु, अब नहीं, विज्ञान के इस युग में यह संभव नहीं···। आज तो सामाजिक दूरी कम करने का—संघर्ष की संभावना एवं उसकी अनिवार्यता दूर करने का—एकमात्र उपाय दलबंदी को तोड़कर अपने सीमित स्वार्थ को किसी बड़े (सार्वदेशिक) स्वार्थ में विलीन कर देना है; दल चाहे जाति, धर्म, देश या राष्ट्र का ही क्यों न हो। इसके लिए अनिवार्य दीख पड़ता है—परस्पर रोटी-बेटी का व्यवहार। आखिर क्यों कोई अपनेको दूसरे से श्रेष्ठ अथवा दूसरे को अपने से हीन, अस्पृश्य, त्याज्य या और ही कुछ समझता है?

किन्तु, अब तो वह समय रहा नहीं कि पुराने विरोध को कुरेदकर हम भविष्य के मार्ग को अवरुद्ध करें। अब तो राज्य और धर्म दोनों के विरोध में जनता—सभी जातियों के गरीब लोगों—का संयुक्त मोर्चा है। समाजवाद के इस युग में एक जाति और दूसरे धर्म का कोई प्रश्न ही नहीं उठता; बल्कि आज तो गरीब जनता को आपस के सभी भेद-भाव दूर कर—आपस की सामाजिक दूरी का नाश कर—एक में मिलकर समृद्धि और विकास की ओर अग्रसर होना चाहिए। और, इसके लिए, आपस में रोटी-बेटी या किसी भी प्रकार के संबंध की रुकावट नहीं होनी चाहिए। हमारा धर्म चला जायगा, हमारी जाति मिट जायगी, अब इसका युग लद गया। धर्म और जाति आदि दलों के आविर्भाव एवं विकास के मूल में क्या है, यह अब प्रगट हो गया। फिर जाति अथवा धम के नाश का भय एवं अपनी

सभ्यता-संस्कृति का मोह कैसा ? सभ्यता, संस्कृति अथवा अच्छी चीजों का कभी नाश हुआ है ? यदि आपके धर्म, समाज एवं सभ्यता-संस्कृति में कुछ भी अच्छा है, तो वह तो किसी-न-किसी रूप में रहेगा ही ; उसे कोई नष्ट नहीं कर सकता—उसके रूप एवं नाम में भले ही जो परिवर्त्तन हो । तो रूप एवं नाम के लिए इतना मोह क्यों ? अरे कभी हम आर्य कहलाते थे ; कभी भारतीय, हिन्दुस्तानी और इण्डियन भी कहलाने लगे । इससे हममें कौन-सा अन्तर आ गया है ?

तर्क हो सकता है, दूसरे धर्मवाले आचार-विचार-हीन हैं । पर आप क्यों दूसरों को सुधारने का ठेका लिये अपनेको पैगम्बर मान बैठे हैं ? दुनिया में सारी बुराइयों की जड़ है दूसरों को जबरदस्ती सुधारने और दूसरों पर अपना विचार लादने की प्रवृत्ति । एक यही सही है, दूसरे सब गलत हैं—'पैरोनोआ' नामक मानसिक रोग का ही लक्षण है । 'पैरोनोआ'-अनेक प्रकार का होता है । उसमें मजहबी पैरोनोआ भी एक है । धर्म और जाति के नाम पर समाज में एक दूसरे के प्रति घृणा-विद्वेष फैलानेवाले—सामाजिक दूरी पैदा करनेवाले—विभिन्न धर्म-संप्रदायों के नेता और अनुयायी इसी 'मजहबी पैरोनोआ' के रोगी थे, जिनकी धार्मिक करतूतों से प्रत्येक देश और जाति के इतिहास के पृष्ठ शोषण, अत्याचार, एवं हिंसा की लोमहर्षक करुण कथाओं से भरे पड़े हैं । उस युग में उन्हें धार्मिक नेता, समाजसुधारक एवं पैगंबर की उपाधि दी गई; किन्तु आज के युग में वे मानसिक रोगियों के अस्पताल में रखे जाने योग्य हैं । इसलिए, समय की गति देखकर, परिस्थिति का तकाजा समझकर, कम-से-कम आप स्वयं तो 'पैरोनोआ' से अपनी रक्षा कीजिए । और, स्मरण रहे, ताली दोनों हाथों से बजती है । तर्क हो सकता है—होता है—कि हिन्दुओं ने आजतक कभी कोई अनिष्टकर या अवांछनीय काम नहीं किया, जो कुछ हुआ भी वह दूसरे पक्ष के कारण ही हुआ; किन्तु आप मनोवैज्ञानिक पृष्ठिभूमि भूल जाते हैं । उधर से जो कुछ हुआ, आपकी सामाजिक दूरी का ही नतीजा है । आपसे आपकी घृणा का बदला जो लेना था ! इसलिए सामाजिक दूरी और घृणा को दिल-दिमाग से दूर करना होगा । घबराने की कोई जरूरत नहीं । आप स्वतंत्रतापूर्वक एकादशी, गंगा-स्नान, गोरक्षा अथवा अन्य कर्म कर सकते हैं । न कोई बाधा देगा, न जबरदस्ती करेगा, बल्कि इन कामों की अच्छाई और उपयोगिता आप औरों को समझा सकेंगे—इनसे लाभ होता दीखेगा, तो अन्य सभी आपका अनुकरण करेंगे, इन्हें सहर्ष अपनावेंगे । क्या मुसलमान रोजा (उपवास) नहीं करते ? सभी की अच्छी चीजें रहेंगी, उनका प्रचार होगा, उन्हें सभी अपनावेंगे । आजतक ऐसा न होकर दूसरा ही कुछ इसलिए होता आया है कि उनमें आपसी विरोध था—सामाजिक दूरी थी । इसे दूर कीजिए और देश को शान्तिपूर्वक अभ्युदय-पथ पर आगे बढ़ाइए । सामाजिक संकीर्णता का मूलोच्छेद हुए विना विश्व के राष्ट्रों के समकक्ष हो सकना कठिन है । हमारे देश और समाज के कर्णधार इसपर गंभीरता और दूरदर्शिता के साथ विचार करें, जिससे आज की अनेक सामाजिक दूरियों और तज्जनित सम्भाव्य एवं अनिवार्य संघर्षों का अन्त हो । तभी देश, जाति, समाज, धर्म, सभ्यता एवं संस्कृति का उत्थान और विकास होगा ।

---

# गन्धराज !

अध्यापक श्रीरामगोपाल शर्मा 'रुद्र'; पटना-कालेजिएट

ओ गन्धराज !
ओ सरस्वती-स्मित के प्रतीक
पंकिल पृथ्वी पर निर्व्यलीक
नैसर्गिकता के पूत अंक में पले
स्वर्ग से ढले
पोंछने शाप-ताप के नयन
शान्ति के अयन
—निःस्व-मुखराज !!

× × ×

मानव क्या जाने मान !
—वासना-प्राण—
स्वार्थ-साधन ही जिसका ध्यान
चपल सन्धान;
तोड़ लेता आकुल-अविचार
सहज शृङ्गार
—आह !—वनदेवी का हियहार
प्रकृति का प्यार ;
किन्तु तुम अविकल क्षमावतार
नष्ट जिसका प्राकृत आधार
नये कृत्रिम प्राङ्गण में गड़े
जगी जड़ता के जग में बड़े
आज भी सरल
आज भी उज्ज्वल स्मित से तरल
आज भी वही तुम्हारा साज !!

× × ×

सत्य-शिव-सुन्दर की ओ शरण !
दिव्य-बहिरङ्ग-अन्तरावरण
वृक्ष के विकच वृन्त से छुटे
आप अपनी शोभा से लुटे
हँस रहे परमहंस अम्लान
भूलकर अपनी गति का ध्यान
प्रेय परित्राण, विश्व-कल्याण
चाहते सदा तृप्त हों प्राण—
विश्व के प्राण—
श्रेय सर्वदा—लोक के अर्थ
स्वार्थ-बलिदान ।
जानते तुम्हीं सृष्टि के भेद
जानते व्यर्थ नाश का खेद
जानते नाशवान है देह
नाश के रूप-नाम के गेह
पंचभूतों का त्रिगुण-विकार
काल का दिन-दिन का आहार ।
× × × इसलिए, बाय
नित्य हित में अनित्य यह काय ।
एक मन को भी सत्यानन्द
दे सके पल-भर जो दल-छंद
—धन्य निर्माल्य !
धन्य शिव आज !!

शाहपुर, दाउदपुर ( पटना ) ; देवोत्थान ११, संवत् २००५ ]

# राजेन्द्र बाबू की उदारता

श्रीरघुवीरनारायण ; छपरा

पञ्जाब-प्रान्त के सदृश 'सारन' जिले की पावन भूमि भी पाँच पवित्र नदियों के जल से अभिषिक्त है—गंगा, सरयू, सोन, बड़ी गण्डक तथा मही (गण्डकी)। इन पञ्च सरिताओं के निर्मल नीर से निमज्जित होकर यह भूमि अपनी पवित्रता को अमर बना रही है। अतः यहाँ के निवासी भी पञ्जाबियों के सदृश डीलडौलवाले, हट्टे-कट्टे, तगड़े और निडर तथा बहादुर होते हैं। इस जिले के अतीत और वर्त्तमान का उज्ज्वल इतिहास इसकी भूमि को उन महापुरुषों की जननी सिद्ध करता है जिन्होंने संसार को ज्ञान की ज्योति दी है। प्रसिद्ध है कि राजर्षि दधीचि का आश्रम छपरा-नगर के दहिआवाँ-मुहल्ले में था। गौतम ऋषि का भी आश्रम 'गोदना-सेमरिया' ( सरयू-तट पर ) इतना प्रसिद्ध है कि वहाँ प्रतिवर्ष एक बहुत बड़ा मेला भी लगता है। भगवान रामचन्द्र भी विश्वामित्र मुनि के साथ, मिथिला जाते समय, 'सिद्धाश्रम' ( चरित्र-वन, बक्सर, शाहाबाद ) से गंगा पार करके अपने चरण-स्पर्श से इस भूमि को पवित्र करते गये थे। बौद्धकाल में इसका पूर्वीय भाग वैशाली के प्रजातन्त्र राज्य का प्रधान अंग था। यहाँ भगवान बुद्ध का भी निवास-स्थान रहा। मुसलमानी शासन-काल में इसी जिले के निवासी विद्वान कायस्थ मुन्शी धौंसीराम ने गंडक का बाँध बँधवाया जो आज भी 'धौंसिया-बाँध' के नाम से प्रसिद्ध है। अंग्रेजी शासन-काल में भी महान् सन्तों ने इसकी पुण्य भूमि पर जन्म-ग्रहण किया। कायस्थ-कुल-भास्कर महात्मा धरणीदासजी तथा भक्तवर श्रीरामाजी; विप्रवंशावतंस सन्त गंगा बाबा, कौलेश्वर बाबा और हंसकलाजी ( जो श्रीसीतारामशरण भगवानप्रसादजी 'रूपकला' के सद्गुरु थे ) आदि का जन्म भी इसी जिले में हुआ। उन्नीसवीं शताब्दी में इसकी पुण्य गोद में तीन महान् व्यक्तियों का प्रादुर्भाव हुआ, जिनकी कीर्त्ति-कौमुदी थोड़े ही समय में भारत के कोने-कोने में फैल गई—रामभक्त श्रीसीतारामशरण भगवानप्रसादजी 'रूपकला', महामहोपाध्याय पण्डित रामावतार शर्म्मा तथा देशरत्न डाक्टर राजेन्द्रप्रसादजी। 'रूपकला' जी पहुँचे हुए सन्त थे, शर्माजी जगत्प्रसिद्ध विद्वान। दोनों को दुनिया जानती

है। हमारे पूज्य नेता राजेन्द्र बाबू तो हमारे बीच विद्यमान हैं; पर उक्त दोनों सज्जन हमें अनाथ कर गये। दृढ़ विश्वास है कि आखिरी मंजिल तक हमें बिना पहुँचाये राजेन्द्र बाबू कदापि हमें त्याग नहीं सकते। आप भारत की स्वतन्त्रता-प्राप्ति के श्रेय का सेहरा बिहार के मस्तक पर भी बाँधकर ही दम लेंगे।

आप एक प्रकार से मेरे स्कूली साथी हैं। हम दोनों का विद्यार्थी-जीवन समसामयिक था। आपसे मैं दो या तीन वर्ग आगे था। जिस समय हमलोग छपरा-जिला-स्कूल के विद्यार्थी थे उस समय दो महान् व्यक्ति उसी स्कूल में अध्यापक थे—रायसाहब राजेन्द्रप्रसादजी, जिनकी विद्वत्ता और साधुता की छाप आज भी बिहार में बहुतों पर पाई जाती है; और बाबू रसिकलालरायजी, जिनको अपने शिष्य (राजेन्द्र बाबू) पर बड़ा गर्व था और जो आपके सयाना होने तक भी जहाँ-कहीं भेंट होती तो आपको अवश्य शिक्षा एवं मंत्रणा देते थे। ये उन अध्यापकों में थे जो अपने छात्रों से उस्तादी का पूरा हक वसूल करते हैं। और, जो लोग स्वर्गीय रायसाहब को देख चुके हैं और उनके स्वभाव से परिचित हैं, वे यह कहे बिना नहीं रह सकते कि राजेन्द्र बाबू भी उन्हीं के समान मधुर-भाषी, त्यागमूर्त्ति और साधु हैं। आपपर साधुता की पहली छाप स्वर्गीय रायसाहब की ही पड़ी, गांधीजी की उसके बाद। रायसाहब की गढ़ी हुई साधुता-प्रतिमा की प्राणप्रतिष्ठा गांधीजी ने की।

स्कूल में आपके पढ़ते समय स्कूल के सभी छात्र आपकी सुशीलता से परिचित थे। स्कूल के छात्रों में यह चर्चा सुन पड़ती थी कि 'आपके बड़े भाई महेन्द्र बाबू कहा करते हैं कि राजाजी (राजेन्द्र बाबू) के इण्ट्रेन्स पास करते ही मैं इन्हें आगे पढ़ने के लिए विलायत भेज दूँगा।' स्कूल के तत्कालीन विद्यार्थियों के लिए यह कोई मामूली या छोटी बात न थी। उस समय देहात के स्कूली लड़के का विलायत जाना दुर्लभ-सा जान पड़ता था। पर आप अपने वर्ग में बराबर प्रथम होते थे। आप वाद-विवाद-समितियों में भी आकर्षक भाषण करते थे। मुझे यह पूरी तरह याद है कि ऐसी एक समिति की बैठक बाबू ताराप्रसाद वर्म्मा (स्वर्गीय) के मकान पर दहियावाँ-मुहल्ले में नियमित रूप से हुआ करती थी, जिसमें आप बराबर जाते थे। मैं भी जब कभी पटना-कालेज से आता तो वहाँ अवश्य जाता। ताराप्रसादजी आपकी बड़ी प्रशंसा किया करते थे। सभी शिक्षकों तथा छात्रों को आपपर गर्व था। आपके इण्ट्रेन्स-पास करते ही जिला-स्कूल के ड्राइङ्ग-मास्टर श्रीगोपाल बाबू ने आपका नाम सुन्दर अक्षरों में अंकित कर फूल-पत्तों से सज्जित दीवार पर टाँग दिया। यह देखने में बहुत सुन्दर लगता था। ऐसा सौभाग्य स्कूल के शायद ही किसी छात्र को प्राप्त हुआ होगा।

आगे कालेज में पढ़ने के लिए आपके कलकत्ता चले जाने पर बिहार के विद्यार्थी बराबर आपका समाचार जानने को उत्सुक रहा करते थे। मुझे याद है कि मेरे एक मित्र बाबू सूर्यबलप्रसाद, जो इन दिनों मोतीहारी के बड़े वकीलों में से हैं, एक बार दो-चार दिनों के लिए पटना से कलकत्ता गये थे। जब वे आपके विषय में शुभ संवाद लेकर लौटे तो उसे सुनने के लिए मैं और मेरे मित्र डाक्टर वली अहमद (स्वर्गीय) तथा अन्य

छात्र एकत्र हो गये—हमलोगों ने बड़े ध्यान से सुना। सूर्यबलप्रसादजी के कथनानुसार आप कलकत्ता के कॉलेज में परोपकार के कामों में हमेशा आगे रहते थे—टहलने के समय आप छात्रों के होस्टलों में जाते और जो कोई अस्वस्थ या बीमार रहता उसकी देखभाल करते तथा हताशों को उत्साह देते जाते।

उस समय तक आपके साथ मेरी कोई विशेष घनिष्ठता न थी। परन्तु जब मेरी अंग्रेजी की पहली रचना 'ए टेल अफ बिहार' ('A Tale of Bihar') प्रकाशित हुई, मैंने आपके पास उसकी एक प्रति भेज दी। आपने तुरत उसकी पहुँच का पत्र मेरे पास भेजा, जिसमें मुझे पूरी तरह उत्साहित और उत्तेजित भी किया था। तभी से हमारे बीच पत्र-व्यवहार प्रारम्भ हुआ।

मुझे जहाँ तक याद है, सन् १९०६ ई० में, आपने अपने कुछ अंतरंग मित्रों की सम्मति से 'बिहार-एस्टूडेण्ट्स-कान्फरेन्स' की स्थापना की। उन मित्रों में विशेष रूप से उल्लेखनीय बाबू सुखदेव प्रसाद वर्मा हैं—जो आगे चलकर पटना-हाइकोर्ट के जज हुए और अब तक हैं। जिस समय भारतवर्ष के अन्य प्रान्त चुपचाप बैठे हुए थे उस समय आपके द्वारा स्थापित यही एक परिषद् नवयुवकों में जागृति की लहर उत्पन्न कर रही थी। पीछे इसीका अनुकरण दूसरे प्रान्त के छात्रों ने भी किया। आज तो छात्रों की कई अखिल-भारतीय संस्थाएँ भी हैं। किन्तु छात्रों में आन्दोलन करने का भाव आपने ही जगाना शुरू किया था। आपके सतत संलग्न रहने से छात्रों में काफी जागरण हुआ। आप ही उस आन्दोलन के आरम्भकर्त्ता हैं, जो आज के नवयुवकों का भी आन्दोलन है और जिससे आज के बहुतेरे नेता विकसित होकर देश तथा समाज की सेवा कर रहे हैं। यों तो जैसे-जैसे आन्दोलन आगे बढ़ता गया, नये-नये पुष्प खिलते गये और नये-नये बागवान भी सामने आये; लेकिन उगते पौधों का बीजारोपण आपने ही किया।

स्कूल के बाद आपसे मेरी पहली भेंट पटना में ही हुई। मैं बहुत बीमार था। लेकिन तो भी अपने मित्र उक्त ताराप्रसाद वर्मा के साथ पटना गया, और आपसे मिलने का सौभाग्य प्राप्त हुआ। इसी अवसर पर बाबू कालीकुमार सिंह से भी भेंट हुई जो अंग्रेजी के अच्छे उपन्यासकार थे। उन्होंने मुझे अपने छोटे भाई की तरह प्रोत्साहित किया। उसके बाद जब सन् १९१२ ई० में 'बिहार-स्टूडेण्ट्स-कान्फरेन्स' की बैठक मोतीहारी में हुई तो उसमें मेरी 'बटोहिया' नामक भोजपुरी कविता गाई गई। आपने कलकत्ता से तुरत मेरे पास एक पत्र भेजा, जिसमें बंग-भाषा की 'आमार जन्मभूमि' कविता के साथ 'बटोहिया' की तुलना करते हुए उसी भाव की शुद्ध हिन्दी-कविता रचने की सम्मति दी। तदनुसार मैंने 'श्रीभारत-भवानी' नामक कविता लिखी। जब 'अखिलभारतीय राष्ट्रीय कॉंग्रेस' की बैठक भी सन् १९१२ ई० में ही पटना में हुई, तब उसमें भी गाये जाने के लिए 'भारत-भवानी' को स्वागत-समिति के मंत्री बाबू कुँवरनन्दन सहाय, बी० ए० ने चुना था। परन्तु उर्दू और हिन्दी का प्रश्न उठ पड़ा! एक कॉंग्रेसी नेता ने उसका गाया जाना अनुचित बतलाया! किन्तु बाबू श्रीकृष्णसिंहजी के छोटे भाई श्रीगोपीकृष्णजी (स्वर्गीय) उसे अपने मधुर एवं

मनोहर स्वर में गाने के लिए तत्पर थे। काँग्रेस की बैठक होने के पूर्व सभी प्रमुख व्यक्ति तथा काँग्रेसी नेता भी पण्डाल में जाकर गोपीकृष्णजी के मुख से उसे सुनते थे।

पश्चात् सन् १६१३ ई० में बनैली-राज्य के राजा कीर्त्यानन्द सिंह बहादुर (स्वर्गीय) के प्राइवेट सेक्रेटरी के पद पर मेरी नियुक्ति हुई। सन् १६१४ ई० में मुझे अपनी जमीन्दारी के मुकदमे की पैरवी करने कलकत्ता जाना पड़ा। वहाँ भवानीपुर में आपके डेरे पर ही ठहरा। उस समय आपके ज्येष्ठ भ्राता श्रीमहेन्द्रप्रसाद भी वहीं थे। मैंने आपको ही अपना वकील रखा। आपने मेरे मुकदमे को सुना। बहुत जल्द उसे पूरी तरह समझ गये। उसमें बहुत परिश्रम भी किया। मेरे साथ मेरे पिताजी के बूढ़े मुन्शीजी भी गये थे। उन्होंने वहाँ एक ऐसा कार्य किया जिसको सुनकर मुझे बहुत लज्जित होना पड़ा। परन्तु आप-जैसे महान् व्यक्ति ने उसे हँसी में ही उड़ा दिया। इस घटना से आपकी महत्ता का परिचय मिलता है। मेरे बूढ़े मुन्शी बाबू कृष्णदेव सहाय पुराने दिमाग के आदमी थे। एक दिन, रात में, उन्होंने मुझसे कहा कि राजेन्द्र बाबू बड़े ही साधु स्वभाव के आदमी हैं; इनसे हाइकोट में जोरों की बहस नहीं हो सकती, अतः कोई एक नया वकील नियुक्त कर लेना चाहिए। इसपर मैंने उनसे कड़े शब्दों में कहा—"आप राजेन्द्र बाबू की योग्यता क्या जानें?—इनकी बराबरी के बहुत कम आदमी भारतवर्ष के अन्दर हैं—ये अपने घर के आदमी हैं—अपने हजार कामों को छोड़कर बिना एक पैसा फीस लिये मेरा मुकदमा देख रहे हैं—दूसरा वकील मेरे मुकदमे की देखभाल क्या इस लगन से कर सकता है?" लेकिन उस पुराने दिमाग के आदमी पर मेरे शब्दों का कुछ भी प्रभाव न पड़ा। वे उस समय तो चुप रह गये, मगर दूसरे दिन सवेरे ही उठ मुझे सोया ही छोड़कर राजेन्द्र बाबू के पास गये तथा उनसे वही बात कह बैठे। सुनकर राजेन्द्र बाबू हँसे; उनसे कहा कि आप बिलकुल ठीक कह रहे हैं, मैं आज ही एक बड़े वकील को नियुक्त कर देता हूँ। जब मैं उठा तो मुन्शीजी मुझसे मुस्कराकर उक्त बातें कहने लगे। उस समय जो मुझे हार्दिक दुःख हुआ वह शब्दों में व्यक्त नहीं हो सकता। लेकिन बूढ़े मुन्शी जी को मैं क्या कहता! मैं तुरत उठा, और राजेन्द्र बाबू के पास जाकर अपनी मानसिक वेदना प्रकट की; बूढ़े की भूल के लिए क्षमा भी माँगी। विशाल-हृदय राजेन्द्र बाबू मेरी प्रार्थना को सुनकर हँस पड़े, सहज स्वभाव से बोले—"नहीं, नहीं, आप चिन्ता न करें। मुन्शीजी का विचार बहुत ठीक है। अपने घर के काम को अपना आदमी उस बारीकी से नहीं कर सकता, जितना दूसरा। किसी डाक्टर के घर में कोई बीमार पड़ता है तो वह स्वयं उसकी दवा नहीं करता, किसी दूसरे डाक्टर को ही बुलाता है। आप तो मेरे अपने हैं। इसलिए इसमें एक किसी और बड़े वकील की नियुक्ति अत्यावश्यक है। मुकदमे का सब काम मैं ही करूँगा, वे केवल बहस करेंगे।" यह सुनकर मैं चुप हो गया। बूढ़े मुन्शीजी की मूर्खता और आपकी उदारता पर कुछ देर तक सोचता रहा। हाइकोर्ट जाकर आपने श्रीश्यामा बाबू सीनियर वकील को बहस करने के लिए नियुक्त कर दिया। सभी कागजों को आपने ही देखा और श्यामा बाबू को पूर्ण रूप से समझाकर उनसे बहस करवाई। पटना-हाइकोर्ट के स्थापित हो जाने पर, कुछ दिनों के बाद, वही मुकदमा सुनवाई के लिए पटना चला आया। इस बार भी आपने अत्यन्त परिश्रम करके सब कागज तयार किया—

डाक्टर सच्चिदानन्द सिन्हा से कहकर उन्हें बहस करने के लिए रखा। सिन्हा साहब ने भी बड़ी मिहनत की। लाख कहने पर भी आपने फीस नहीं ली। ऐसी है आपकी उदारता।

सन् १९२० ई० की बात है। मैं पटना से छपरा जा रहा था। गंगा में स्टीमर पर महेन्द्र बाबू से भेंट हुई। उन्होंने कहा कि 'राजाजी' (राजेन्द्र बाबू) वकालत छोड़कर असहयोग-आन्दोलन में सम्मिलित होने जा रहे हैं। लगभग उसी समय आपके हाइकोर्ट के साथी वकील बाबू कुलवंत सहायजी पटना-हाइकोर्ट में जज हो चुके थे। सारे प्रान्त में इस बात की गरम चर्चा थी कि आप भी हाइकोर्ट के जज बनाये जायँगे। लेकिन आप तो देश-दशा पर एकान्त में आँसू बहानेवाले भावुक देशभक्त थे, भला जजी आपको कैसे लुभाती? त्याग और परोपकार की ही घुट्टी आपने बचपन से पी थी। आपकी नस-नस में बस लोकसेवा की भावना रमी हुई थी। सौभाग्यवश आन्दोलन के समय ही आपसे छपरा में भेंट हुई। बिहार-बैंक में अपने बड़े भाई महेन्द्र बाबू के यहाँ आप बड़ी गंभीर मुद्रा में बैठे थे। मेरे पूछने पर कहा कि कितने दिनों तक मैं जेल के बाहर हूँ, नहीं कह सकता; जेल जाने की इन्तजारी में बैठा हुआ हूँ। उस समय आपके दृढ़ संकल्प से चेहरे पर जो तेज नजर आया उसको मेरी आँखों ने बड़े ध्यान से देखा और अपनेको धन्य माना; क्योंकि मेरी इन आँखों ने किशोरावस्था से ही इस त्यागमूर्ति को परखा था। मन-ही-मन सोचा कि ऐसे सत्यसन्ध महापुरुष के संसर्ग से 'सारन' तो कृतकृत्य हुआ ही, भारत भी लक्ष्यवेध में सफल होकर रहेगा।

छपरा; ९-८-४६ ]

---

# महाराणा-महिमा

### पंडित अक्षयकीर्त्ति व्यास 'अखय', एम० ए०

छाँड़ि राजधानी कहा कानन फिरै की लाज
साँचे राजपूत कौं तौ लाज इक बानी की।
'अखय' बखानै छानि-बीनि जौन ठानी ताकैं
तर सरसानी है तरस कुरबानी की।
साह! तैं प्रताप मानी की न बानि जानी तन—
छुटत तृषानि हूँ न लैहै घूँट पानी की।
मार पै कृपानी की न बारि कुल-कानि देहै
बारि प्रान देहै भलैं धार पै कृपानी की॥

तेरी नेह-सानी नय-बानी कौ न मान किये
अवसि सयानी दुनी मेरी ओर थूकैगी।
'अखय' बखानै त्यौं रिसानी सान तेरी साह!
मेरी प्रानहानि हूँ मैं रंचक न चूकैगी।
कहत प्रताप पै मुएँ हूँ बिलगानी नाहिं
चाह जिन्दगानी की जौ आनि हिय हूकैगी।
समर-मुहानी की कृपानी सौं लहू मैं लिखी
अमर कहानी ये मुए मैं बान फूँकैगी॥

उदयपुर (मेवाड़), राजस्थान; २१-११-४१ ]

# 'सूर' की यशोदा की मनोवैज्ञानिकता

श्रीप्रताप, साहित्यालंकार ; लक्ष्मीपुर, बिहारीगंज ( पूर्णिया )

मानव-हृदय जटिल रहस्यों का केन्द्र है। आदिकाल से मानवीय प्रवृत्तियों का उद्घाटन होता आ रहा है, किन्तु अब तक वह पहेली ही बना है। कवियों ने शब्द-साधना तथा संगीत-साधना के द्वारा, चित्रकारों ने अपनी कमनीय तूलिका के द्वारा, शिल्पियों ने अपनी छेनी के द्वारा उन तत्त्वों की अभिव्यक्ति का प्रयत्न किया ; लेकिन उस पथ की अंतिम सीमा की क्षीण झलक भी नहीं मिल सकी। हृदयतत्त्व की उद्घाटना मानव की चिरकालीन साधना है। मानव के निगूढ़तम हृदय की जटिलताओं और उलझनों का संपूर्ण ज्ञान विरले व्यक्ति को ही रहता है। कलाकार को मानसिक क्रियाओं की प्रत्येक गति से परिचित रहना आवश्यक है। मानव-हृदय के ज्ञान की मात्रा पर ही कवि की सफलता और असफलता अवलंबित है। बाह्य सौन्दर्य पर सभी मुग्ध हो सकते हैं, किन्तु अंतःसौन्दर्य के आकर्षण का परिचय कम ही लोगों को रहता है। मुरली के मधुर स्वर सुनकर मृग विह्वल हो उठता है, परन्तु उसमें निनादित संगीत की भावमाला उसके लिए अबूझ पहेली बनी रहती है। वह इतना भी नहीं समझ सकता कि वह भाव-माला उसके लिए पहेली है।

अन्तःसौन्दर्य से ओतप्रोत कविता ही मानव-हृदय की काम्य वस्तु है, लेकिन इसका तात्पर्य बाह्य सौन्दर्य की उपेक्षा नहीं है। बाह्य सौन्दर्य अंतःसौन्दर्य की आधारभूमि है। सूर तथा तुलसी ने भी अपनी यथार्थ अनुभूति तथा अपने विस्तृत ज्ञान के द्वारा मानवीय भावनाओं, आकांक्षाओं, प्रवृत्तियों, द्वन्द्वों आदि का चित्रण किया है और उन्हें सफलता भी मिली है। तुलसी कथाकाव्यकार थे और सूर गीतिकाव्यकार। तुलसी ने गीतिकाव्यों का भी प्रणयन किया है, किन्तु हमारा अभिप्राय उनकी मूल प्रवृत्ति से है। तुलसी का काव्यक्षेत्र विस्तृत था और सूर का संकुचित। तुलसी ने मानव-जीवन की व्यापकता को काव्य में स्थान दिया है, किन्तु सूर के मनोविज्ञान का क्षेत्र मानव-जीवन की प्रेम-प्रवृत्तिमात्र है ; अतएव उन्हें उसके भिन्न-भिन्न अवयवों के पूर्णरूप से विश्लेषणात्मक चित्रण का अधिक अवसर मिला।

सूर के पात्रों में देवत्व तथा व्यक्तित्व की प्रधानता का अभाव है। उनमें मानवीय भावनाओं की उपेक्षा नहीं हुई है और चरित्र की स्वाभाविक विशेषताओं का समन्वय भी है। सूर की प्रवृत्ति कथा कहने अथवा उपदेश देने की ओर नहीं, बल्कि पात्रों के मनोवेगों के साथ उलझते चलने की थी। मानवीय भावनाओं के विश्लेषण होनेवाले अभिनयात्मक चित्रण से भी वे परिचित थे। अतएव उनकी अभिज्ञता के द्वारा मानव-हृदय के द्वन्द्व की व्यंजना सरलता-पूर्वक हो सकी है। अंध-कवि (सूर) का मानस-चक्षु बाह्य जगत् की अपेक्षा अन्तर्जगत् के पर्यवेक्षण में अधिक व्यस्त रहा है। उनके प्रत्येक पद में प्राणों का द्वन्द्व परिलक्षित होता है। उन्होंने मानव-मस्तिष्क की स्थिति के अनुकूल भावनाओं का, उनके घात-प्रतिघातों का, सार्वजनिक रूप में, स्वाभाविक और सजीव चित्रण किया है। आज काव्य-जगत् में 'सूर' इसीलिए श्रेष्ठ माने जाते हैं कि उन्होंने मानव-हृदय को अच्छी तरह पहचाना है और अपने संगीत के स्वरों में उसकी सरस अभिव्यंजना की है।

'सूर-सागर' में प्रेम के भिन्न-भिन्न तत्त्वों का विश्लेषण है—कृष्ण के प्रति राधिका का प्रेम, बाल-सखा का प्रेम, गोपी-गोपिका का प्रेम, पिता नंद का प्रेम, माता यशोदा का प्रेम आदि। सबका चित्रण सूर के कवि-हृदय ने कुशलता के साथ किया है। 'सूरसागर' में प्रेम का विकसित रूप राधिका तथा यशोदा के चरित्र में उपलब्ध होता है। इतनी पूर्णता अन्य पात्रों के प्रेम में नहीं मिलती। यशोदा का पुत्र-प्रेम स्वाभाविक तथा अत्युत्तम बन पड़ा है। उसमें परिस्थिति की विभिन्नता के अनुकूल मातृ-हृदय की भिन्न-भिन्न संचरणशील भावनाओं के और उसकी विशालता, पुनीतता आदि के दर्शन होते हैं। यशोदा-जैसा मातृ-हृदय का जीता-जागता रूप अन्यत्र कहीं नहीं मिलेगा।

साधारणत: प्रेम के तीन भेद किये जा सकते हैं—बड़े के प्रति छोटे का, छोटे के प्रति बड़े का और समवयस्क के प्रति समवयस्क का। वात्सल्य प्रेम अथवा मातृ-स्नेह दूसरे विभेद के अन्दर आयगा। प्रेम में प्रिय की मंगल-कामना सतत सन्निविष्ट रहती है। अपत्य-स्नेह का ऐसा प्रभाव है कि उसके द्वारा मानव,नीरस जीवन में भी,सरसता का अनुभव करता है। माता का अपना असुन्दर अथवा उद्धत पुत्र भी पसंद आता है; क्योंकि वह उसकी आत्मा का विकसित रूप है। दूसरे की दृष्टि और माता की दृष्टि में आकाश-पाताल का अंतर है। यह प्रेम का ही प्रभाव है कि कुरूप भी प्रेमी को सुन्दर प्रतीत होता है। प्रेमी के हृदय की भावना का आवरण प्रिय व्यक्ति के अभावों को पूर्ण कर देता है। भक्त टेढ़े-मेढ़े अनगढ़ पत्थर में अपने आराध्यदेव का भावारोप कर असीम सौन्दर्य का अनुभव करता है। वही पत्थर दूसरे व्यक्ति के सम्मुख कुछ भी महत्त्व नहीं रखता। जब भक्त कोई कामना लेकर ईश्वर की आराधना करता है और उसकी पूर्त्ति नहीं हो पाती, तब वह उस पत्थर को—जिसे पहले वह देवता समझता था—दूर फेंक देता है। उसके हृदय में वह पत्थर अलौकिक तथा दिव्य सौन्दर्य की सृष्टि नहीं कर सकता। भाव-परिवर्तन के साथ ही पूर्णता के स्थान पर अभाव, सौन्दर्य के बदले असौन्दर्य दृष्टिगत होता है। लैला की कुरूपता मजनूँ के प्रेम की प्रबलता में न्यूनता नहीं ला सकी। माता अपने पुत्र की उद्धतता और उसके

अवगुणों का खयाल तो करती है, किन्तु बुरे होने के कारण ही वह उसका परित्याग नहीं कर सकती ; क्योंकि उसके हृदय में अगाध प्रेम सुरक्षित रहता है।

'सूर-सागर' में यशोदा का चित्रण दो रूपों में किया गया है—सान्निध्य-प्राप्त आनन्द-विह्वल माता का और पुत्र-वियोग की वेदना से कातर-आतुर माता का। पुत्र के क्रिया-कलाप से प्रसन्न होनेवाली यशोदा अधिक मुखर तथा स्पष्ट है—और वियोगिनी यशोदा मूक, गंभीर, मितभाषिणी तथा कुछ अस्पष्ट। प्रिय का सान्निध्य प्रेमी के हृदय में सतत आनंद की धारा प्रवाहित करता रहता है। यशोदा भी श्रीकृष्ण का सान्निध्य पाकर आनन्द-मग्न हो जाती है और उसे वियोग की थोड़ी भी आशंका नहीं रह जाती। वह श्रीकृष्ण के प्रेम में सदैव सुख की अनुभूति करती हुई सांसारिक कार्यों में व्यस्त रहती है। उसके हृदय में हमेशा यह अभिलाषा बनी रहती है—कब उसका 'नन्हा-सा छौना' बड़ा होगा, कब डग देकर दौड़ेगा, कब तुतली वाणी में माँ कहकर पुकारेगा ? बालक का 'माँ' शब्द कितना प्रिय होता है—उसे मातृ-हृदय ही जान सकता है ! जब माता दुःख से विह्वल रहती है, उसके सिर पर आपत्तियों का पहाड़ टूटा पड़ता है, हृदय व्यथा के डंक से आहत रहता है, तब अपने सरल शिशु के टूटे-फूटे शब्दों को सुनकर वह आनंद के मधुर स्रोत में डुबकी लगाने लगती है। माता के दिल में पुत्र की उन्नति की चाहना रहती है। कुछ समय के उपरांत यशोदा श्रीकृष्ण की अँगुली पकड़कर उन्हें चलना सिखाती है। गिरने पर उन्हें उठाकर पुनः चलाने की कोशिश करती है। जब वे डग-डग करके चलने लगते हैं तब उसके आनंद की सीमा नहीं रहती। वह दौड़कर नंद को बुला लाती है, और उस आनंद का उपभोग दोनों मिलकर करते हैं। 'तनक-तनक-सी दूध की दँतियाँ' देखकर यशोदा प्रेम की मग्नता में अपने तन-मन की सुधि भूल जाती है। श्रीकृष्ण माँ से झगड़ते हैं, बिगड़ते हैं और यशोदा भी उनसे तंग आ जाती है ; परंतु उसे इस परेशानी में भी, अपने लाल की इस हरकत में भी, आनंद ही आता है। अपने हठीले बालक का प्रत्येक कार्य उसके प्यार की वस्तु है। इसीलिए वह कामना करती है—

"कब मेरो अँचरा गहि मोहन,
जोइ-सोई कहि मोसों झगरै।"

रोते हुए कृष्ण को शांत करने के लिए वह चाँद को यह कहकर बुलाती है—"ऐ चाँद ! तुम्हें मेरा लाल बुला रहा है। जल्द आओ। वह मेवा, पकवान, मिठाई आदि स्वयं न खाकर तुम्हें ही खिलावेगा और हाथ पर से नीचे नहीं उतारेगा।" बस, कृष्ण चुप हो जाते हैं और चाँद लेने के लिए हठ करने लगते हैं। तब वह थाली के पानी में चाँद दिखाकर उन्हें फुसलाने की चेष्टा करती है।

वस्तुतः माता हमेशा पुत्र को प्रसन्न देखना चाहती है। यहाँ तक कि पुत्र के अल्प अनिष्ट की भी आशंका उसे विह्वल बनाती रहती है। कृष्ण गो-चारण के निमित्त गोप-बालकों के साथ सन्निकट के वन में जाते थे और शाम को लौट आते थे ; लेकिन यशोदा उन्हें वहाँ नहीं जाने देना चाहती और भय दिखाकर रोकना चाहती है। खेलने के लिए

भी जब वे दूर निकल जाते हैं, अथवा घर आने में कुछ विलंब हो जाता है, तब वह व्याकुल हो उठती है और आने पर उन्हें गोद में उठाकर चूमती हुई कहती है—

(१) दूरि खेलन जनि जाहु लला रे आयो है बन हाऊ !
(२) दूरि खेलन जनि जाहु लला रे मारैगी काहू की गैया।
(३) आवहु कान्ह साँझ की बिरियाँ ।—इत्यादि

माता की एकमात्र संपत्ति बालक है। वह अनेक प्रकार के दुःख सह सकती है, सब कुछ त्याग सकती है ; लेकिन उसे अपने प्रिय पुत्र का थोड़ा-सा भी कष्ट असह्य हो उठता है। यशोदा के हृदय में सदा शंका बनी रहती है—कहीं उसके लाड़ले को दुख न सहना पड़े। अतएव वह हमेशा कृष्ण को खेलाते समय, उन्हें चलना सिखाते समय, पलने पर सुलाते समय, ईश्वर से उनकी कल्याण-कामना करती पाई जाती है। उसकी यह अमंगल आशंका बुरी नहीं कही जा सकती, क्योंकि उसके मूल में मंगल की भावना सन्निहित है। अतिशय प्रिय व्यक्ति के लिए अनिष्ट-चिन्ता अथवा आशंका होना सर्वथा स्वाभाविक है। मानव के हृदय एवं स्वभाव की ऐसी सहज प्रवृत्ति देखी जाती है। इसके अतिरिक्त यह भी नहीं कहा जा सकता कि यशोदा सदैव अमंगल-आशंका से व्याकुल तथा वास्तविक आनंद प्राप्त करने से वंचित रहती है। कृष्ण के निकट रहने के समय उसके हृदय में वियोग की भावना तक नहीं उठती—वह मिलन के आनंद में तन्मय रहती है। उसका हृदय तो उस समय आशंका से अधिक विकल हो उठता है जब कृष्ण उससे अलग होकर कहीं दूसरी जगह खेलने-कूदने चले जाते हैं ; क्योंकि वह अपनी आँखों के सम्मुख उनकी रक्षा अपनी जान तक देकर कर सकती है, किन्तु परोक्ष में उसकी विवशता है। इसीलिए, उसके मानस में इस प्रकार की चिन्ता उत्पन्न होती है।

मानव आनंद-बोध की अभिव्यक्ति प्रायः संगीत के द्वारा किया करता है। जब आनंदातिरेक से हृदय विह्वल हो उठता है तब मर्म की भाव-धारा कंठ-स्वर के रूप में फूट निकलती है। बालक भी आनंद की अवस्था में गुनगुना उठता है। कभी-कभी कृष्ण खुश होकर माँ के सामने कुछ गा उठते हैं और नाचने लगते हैं। यशोदा उस संगीत और नृत्य का श्रवण-दर्शन नंद को भी कराकर आह्लादित होना चाहती है। हम अपने भाई अथवा पुत्र की विद्वत्ता, वीरता आदि की जानकारी से ही खुश होकर नहीं रह जाते, प्रत्युत उन गुणों का प्रकाश अधिकाधिक लोगों में करके संतुष्ट होना चाहते हैं। यह मानवीय प्रवृत्ति है, जिसकी उपेक्षा कोई नहीं कर सकता। यही बात यशोदा के साथ भी है। देखिए—

"बलि-बलि जाउँ मधुर सुर गावहु।
अबकी बार मेरे कुँवर-कन्हैया नंदहिं नाचि देखावहु।
तारी देहु आपने कर की परम प्रीति उपजावहु॥"

जब कृष्ण दूध नहीं पीते हैं तब यशोदा प्रतिस्पर्द्धा का भाव जगाकर दूध पिलाने की कोशिश करती है—"कजरी गाय के दूध पीने से अन्य बच्चों की अपेक्षा तुम्हारी चोटी अधिक बढ़ेगी।" इस तरह बच्चे को फुसलाकर वांछित काम लेने की पद्धति से मातृ-हृदय

खूब परिचित रहता है। यशोदा में आदर्श माता के सभी गुण परिलक्षित होते हैं। कृष्ण की बड़ी उम्र तक दूध पीते रहने पर वह उसे छुड़ाने के लिए कितना सुन्दर उपदेश देती है, जिसका अभीष्ट प्रभाव पड़े बिना नहीं रह सकता—

"जसुमति कान्हैं यहै सिखावति।
सुनहु स्याम अब बड़े भये तुम अस्तनपान छुड़ावति ॥
ब्रज-लरिका तोहिं पीवत देखैं हँसत, लाज नहिं आवति।
जैहैं बिगरि दाँत हैं आछे, ताते कहि समुझावति ॥"

बलभद्र के बहुत खिझाने पर कृष्ण अपनी माँ के पास शिकायत करने पहुँचते हैं। उनकी शिकायत में झुँझलाहट है, आवेग है और क्रोध भी। उनके यह कहने पर—'तुम मुझे ही पीटती हो, दाऊ पर कभी खीझती तक नहीं', यशोदा के हृदय में आनंद का उत्स फूट पड़ता है। पुत्र की खिजलाहट भी माता को आत्म-संतोष प्रदान करती है। उसकी खिजलाहट का आलंबन परिवार का ही व्यक्ति है। यदि परिवारेतर व्यक्ति रहता तो उसके हृदय में क्रोध का संचार होता। यहाँ खिझानेवाला दूसरा नहीं, बलभद्र है। अतएव वह प्रसन्न ही होती है; क्योंकि दोनों उसकी आत्मा के मनोहर प्रतिबिम्ब हैं। चोरी करते पकड़े जाने पर वह छड़ी लेकर मारने को प्रस्तुत होती है। उसमें दंड देने की भावना नहीं, भय दिखाकर सुधारने की आकांक्षा है। किन्तु कृष्ण की, अपने को निर्दोष सिद्ध करने की, चतुरता-पूर्ण अखंड्य युक्ति—'नन्हें हाथों से ऊँचे घर में ( या छीके पर ) लटकाया हुआ भाजन कैसे लिया जा सकता है'—सुनकर वह पुलकित हो उठती है और छड़ी को दूर फेंककर उन्हें कंठ से लगा लेती है। इसके अतिरिक्त उस समय कोई दूसरा चारा भी नहीं था। देखिए—

"देखि तुही सींके पर भाजन ऊँचे धर लटकायो।
तुही निरखि नान्हें कर अपने मैं कैसे करि पायो।
×
डारि साँटि मुसुकाइ तबहिं गहि सुत को कंठ लगायो।"

अपनी हानि करनेवाले तथा प्रिय को दुख पहुँचानेवाले के प्रति हमारे हृदय में क्रोध का आविर्भाव होता है। हम अपनी हानि चुप रहकर सह भी सकते हैं, किन्तु प्रिय का थोड़ा-सा भी दुख असह्य हो उठता है। अपनी हानि से उत्पन्न क्रोध की अपेक्षा प्रियतम के दुख से उद्भूत क्रोध में अत्यधिक उग्रता रहती है। कृष्ण प्रतिदिन गो-चारण को जाते हैं। यद्यपि यशोदा यह पसंद नहीं करती तथापि यह सोचकर कि वहाँ जाकर मन बहला आवेगा, रोकती नहीं। जब कृष्ण के द्वारा यह बात मालूम होती है कि ग्वाल-बाल उनसे गाय घिरवाते रहते हैं तब वह आग-बबूला हो उठती है। केवल गाय घिराने से कोई अधिक अमंगल नहीं हो सकता, लेकिन पुत्र का थोड़ा-सा दुख भी माता को बहुत बड़ा मालूम होने लगता है। अतएव, ग्वाल-बाल पर उसका क्रुद्ध होना स्वाभाविक ही है। विरोधी अथवा प्रतिपक्षी की थोड़ी-सी हानि भी हमारे हृदय में उल्लास पैदा करती है। यद्यपि गाली से

किसी प्रकार का अनिष्ट नहीं होता तथापि उसके द्वारा प्रतिपक्षी के हृदय में दुख उत्पन्न होता है। दुश्मन का यह थोड़ा-सा दुख भी हमें सुखद प्रतीत होता है। इसीलिए यशोदा सोचती है कि ग्वालों को गाली देने से उसके लाड़ले का दुख तो शमित नहीं होगा, लेकिन उसे थोड़ी देर के लिए तसल्ली अवश्य होगी, क्योंकि माता जैसे हो वैसे अपने पुत्र को उल्लसित देखना चाहती है—

"मैया मैं न चरैहौं गाइ।
सिगरे ग्वाल घिरावत मो सों मेरे पाइँ पिराइ।
जौ न पत्याहि पूछि बलदाउहि अपनी सौंह दिवाइ।
यह सुनि-सुनि जसुमति ग्वालिनि कौं गारी देति रिसाइ।
मैं पठवति अपनो लरिका कौं आवै मन बहराइ।
सूर स्याम मेरो अति बालक मारत ताहि रिंगाइ।"

'अति बालक' के द्वारा माता के हृदय की, अपने पुत्र के प्रति माता के हृदय में रहनेवाली सुकुमार भावना की, कितनी अच्छी व्यंजना होती है !

प्रेमी प्रियतम के सान्निध्य का अभिलाषी होता है। वह अपने प्रिय को थोड़ी देर के लिए भी आँखों की ओट होने देना नहीं चाहता। वह प्रिय के अभाव में वियोग-जनित वेदना से सदा प्रताड़ित होता रहता है। उसे प्रकृति की वस्तुओं में आनन्द का अभाव दिखलाई पड़ता है तथा संसार भी निस्सार और निष्प्रयोजन प्रतीत होता है। उसके हृदय से आनन्द, उल्लास, उमंग आदि मिट-से जाते हैं और उनके स्थान पर विषाद का एकाधिपत्य संस्थापित रहता है। प्रिय व्यक्ति की तुलना में संसार की बहुमूल्य वस्तु भी तुच्छ प्रतीत होती है, अर्थात् उसकी दृष्टि में प्रिय ही सबसे अधिक महत्त्व रखता है। श्रीकृष्ण को बुलाने के लिए अक्रूर आते हैं। वियोग की बात सुनते ही यशोदा विह्वल हो उठती है। वह अपनी सारी सम्पत्ति देकर भी कृष्ण को जाने देना नहीं चाहती। वह बन्दिनी बनकर भी सुख का अनुभव कर सकती है—यदि उसकी आँखों के सम्मुख उसका लाल खेलता रहे, मचलता रहे। दुःख सहकर भी सान्निध्य-जन्य आनन्द के लिए वह प्रस्तुत रहती है—

जसोदा बार-बार यों भाखै।
है ब्रज में कोउ हितू हमारो, चलत गोपालहि राखै ?
× × ×
बरु ये गोधन हरौ कंस सब, मोहि बंदि लै मेलो।
इतनोई सुख कमल-नयन मेरी अँखियन आगे खेलो ॥"

इस कथन में पुत्र के महत्त्व-प्रकाश का तथा अपने दुःख की बाह्य अभिव्यक्ति का भाव सन्निहित है। जब हम अपने हृदय के भावों को दूसरे के सम्मुख रखते हैं तब उन्हें सत्य के अनुरोध से कुछ बढ़ा कर देते हैं। हम सुख-दुःख का अनुभव करके ही नहीं रह जाते, बल्कि लोगों को दिखाकर उनकी सत्यता का प्रतिपादन भी करना चाहते हैं।

व्यक्तिगत सत्य को समष्टिगत सत्य बनाने की कामना ही हमारा उद्देश्य होता है। जब हमारे घर में विवाह होता है तब हम केवल आह्लादित होकर ही नहीं रह जाते, प्रत्युत सभी को अपना आनन्द दिखाना चाहते हैं। उस आनन्द की अभिव्यक्ति हम अपने क्रिया-कलापों द्वारा करते हैं। अगर वैसे समय में कोई भिखमंगा आ जाता है तो हम उसे पूर्वापेक्षा अधिक मात्रा में भिक्षान्न देकर विदा करते हैं। पुरोहित आदि याचक-वर्ग की मुराद भी ऐसे ही अवसर पर पूरी होती है। शादी के अवसर पर हम जो बाजे-गाजे, नाच-तमाशे आदि का आयोजन करते हैं वह भी हमारे आनन्द की विशद अभिव्यक्ति का ही एक रूप है। यही बात अन्य भावों के साथ भी है। अतएव, यशोदा अपने पुत्र की महत्ता तथा अपनी हृद्गत व्यथा को बतलाने के लिए अपने को—अपनी सम्पूर्ण सम्पत्ति का परित्याग करने के लिए—प्रस्तुत बतलाती है। सम्पत्ति-द्वारा प्राप्त आनन्द को वह कृष्ण के साहचर्य-जन्य आनन्द के सम्मुख तुच्छ समझती है। उसके लिए संपत्ति के अभाव में होनेवाला दुख गोपाल के वियोग के सम्मुख अधिक महत्त्व नहीं रखता। इतना ही नहीं, बन्दिनी बनकर रहने का दुःख भी 'कमलनयन' के वियोग-जनित दुःख से बहुत कम है।

वियोग की विह्वलता में यशोदा अपने को भूल-सी जाती है। उसे इस बात का भी स्मरण नहीं रह जाता कि कृष्ण का सम्पर्क क्यों छूटा। वह कृष्ण को गाय चराने के लिए भेजती थी, मक्खन की चोरी करने पर धमकाती थी, रोकती थी; इसीलिए वह रूठकर चला गया है और आ नहीं रहा है। यही सोचकर वह सन्देश भिजवाती है कि उन्हें अब वह किसी प्रकार के काम करने से नहीं रोकेगी और उन्हें उन्हीं की इच्छा के अनुकूल काम करने देगी। विह्वल मातृ-हृदय का कितना सुन्दर चित्र नीचे की पंक्तियों में है—

"मेरे कान्ह कमल-दल-लोचन !
अब की बार बहुरि फिरि आवहु कहाँ लहै जिय सोचन।
यह लालसा होति जिय मेरे बैठी देखत रैहौं।
गाइ चरावन्ह कान्ह कुँवर सों कबहूँ भूलि न कैहौं।
करत अन्याय न बरजौं कबहूँ अरु माखन की चोरी।
अपने जियत नैन भरि देखौं हरि हलधर की जोरी।"

साहचर्य-जन्य प्रेम वियोग के समय विशेष रूप से हृदय को आप्लावित कर लेता है। हम अपने भाई के साथ खाते-खेलते हैं, उठते-बैठते हैं, दुःख के आने पर उसका सामना मिलकर करते हैं, सुख के समय भी सभी मिलकर आनन्दित होते हैं। उसके दुख में हम दुखी होते हैं और हमारे दुख में वह। उसके सुख में हम नाच उठते हैं और हमारे सुख में वह। एक दूसरे के सुख-दुख का अधिकारी होता है। अतः उसके अभाव में हमारा हृदय गंभीर वेदना का अनुभव करता है। उस समय न तो हमारे आनन्द में कोई सहयोग देनेवाला रहता है और न दुख में समव्यथित होनेवाला। अतएव इष्टमित्र तथा परिचित व्यक्ति के दूर चले जाने पर हमारे हृदय में प्रेम की धारा उमड़ पड़ती है, हम उसकी याद कर-कर रोते हैं। कृष्ण के मथुरा चले जाने के बाद यशोदा सदा अनमनी-

सी रहती है। पहले वह सभी कामों में रुचि के साथ लगी रहती थी, किन्तु अब तो उसके जीवन का प्रकाश ही छिन गया है। जो वस्तु प्रिय की उपस्थिति में आनन्द-प्रद मालूम होती है वही वियोग में विषाद की सहचरी बन जाती है। यशोदा बड़े प्यार के साथ कृष्ण को मक्खन खिलाती थी। सबेरे उठकर वह बहुत प्रेम तथा उत्साह के साथ 'मथानी' लेकर मक्खन निकालने बैठ जाती थी और उसे उसमें विशेष आनन्द का अनुभव होता था। मक्खन खाकर कृष्ण के हृदय में आनन्द का संचार होता था। उन्हें प्रफुल्लित देखकर यशोदा बहुत खुश होती थी। वस्तुत: कृष्ण के आनन्द को यशोदा अपना ही आनन्द समझती थी, किन्तु अब वह मक्खन के द्वारा अपने प्रिय को आनन्द-विह्वल नहीं कर पाती है। अब मक्खन देखते ही कृष्ण की स्मृति हो आती है और उनके अभाव में उसका हृदय मर्मान्तक पीड़ा से एकबारगी सिहर उठता है। अब महल का कोना-कोना उसे काटने दौड़ता है। पहले प्रातः होते ही कृष्ण मथानी ले लेते थे और स्वयं मक्खन निकालने की कोशिश करते थे। कृष्ण की शरारतों के लिए उलाहना देने ग्वालिन आती थीं, लेकिन आज वह इनमें से एक भी बात नहीं पाती है। यह सोचकर उसका हृदय संतप्त होता रहता है। यद्यपि वह जानती है—उसका लाल अब लौटकर आनेवाला नहीं है, तथापि वह उसके विरह में घुल-घुलकर मरती है। आशा की अवस्थिति में रोना सार्थक भी कहा जा सकता है, किन्तु निराशा में उससे कुछ भी प्रयोजन सिद्ध नहीं होता। फिर भी उसे संतोष नहीं होता है। मन को समझाने पर भी उसे शान्ति नहीं मिलती, वह सदा विकल ही बनी रहती है; क्योंकि वह अपनी आशा को कभी नहीं खोती है। उसे उम्मीद है कि उसका दुख सुनकर कृष्ण एक बार अवश्य आवेंगे।

प्रेमी के हृदय में इस बात की आकांक्षा रहती है कि प्रिय के हृदय में उसके प्रति सदा प्रेम वर्त्तमान रहे। यदि प्रेमी प्रिय के हृदय में अपने प्रति प्रेम का भाव अपने प्रेम के द्वारा उत्पन्न नहीं कर सकता है तो वह प्रिय के अभ्यंतर की करुणा को जगाना चाहता है। प्रेम रहने पर भी उसको स्थायित्व प्रदान करने के लिए प्रिय की करुणा को संवेदित करना अनिवार्य हो जाता है। करुणा ऐसी भावना है जो अपने-पराये की चिन्ता नहीं करती। एक अपरिचित दीन-हीन अबला को मार खाते देखकर उसी तरह दया आती है जिस तरह अपने परिवार के किसी व्यक्ति को आपत्ति में फँसा देखकर। माता के हृदय में भी पुत्र का प्रेम पाने की लालसा रहती है। यदि कभी उसका पुत्र कहीं खेलने में मग्न हो जाता है तो वह उसकी खोज में, उसे गोद में लाने को, दौड़ पड़ती है। इस क्रिया के मूल में अपनी ओर आकर्षित करने की भावना तथा मंगल-कामना समाविष्ट रहती है। साधारणत: तुल्यानुराग की स्थापना न होने पर प्रिय के प्रति प्रेमी के हृदय में ईर्ष्या, क्रोध आदि भाव जाग्रत होते हैं। किन्तु प्रेम की एक उच्च भूमि भी है जिसमें प्रेमी अपनी ओर से प्रेम तो करता है, लेकिन उसके हृदय में प्रिय के प्रेम की अप्राप्ति के लिए तनिक भी क्षोभ नहीं होता। ऐसे प्रेम की उपलब्धि मातृ-हृदय के अतिरिक्त अन्य हृदयों में कम होती है। जब कोई उद्धत तथा मूर्ख पुत्र अपनी माँ को पीटता है, गाली देता है, उसके साथ बुरे ढंग से पेश आता है, तब वह रोती है, चिल्लाती है, दुख का अनुभव करती है; किन्तु उसके हृदय से प्रेम

विदा नहीं हो जाता। वह अपने पुत्र से पूर्ववत् ही प्रेम करती रहती है। उसके बुरे आचरण के लिए वह दुखी अवश्य होती है, लेकिन उसके ममत्व में थोड़ी-सी भी कमी नहीं आती। वह उसकी मंगल-कामना के लिए उसी तरह मरती है, उसकी वाणी से उसी तरह प्रसन्न होती है और उसके साहचर्य के लिए उसी तरह लालायित रहती है। सच्चा प्रेमी प्रिय की उपेक्षा और अपमान सहकर भी पूर्ववत् प्रेम करता है।

श्रीकृष्ण के मथुरा चले जाने पर यशोदा, उनके सान्निध्य की आशा छोड़कर, केवल उनके सुखी रहने की कामना करती है। वह यह नहीं चाहती कि कृष्ण उसके प्रेम को भुला दें। अतएव उसके हृदय में जो मातृ-प्रेम है उसे बनाये रखने के लिए वह स्वयं करुणा का आलंबन बनती है और पथिक तथा अन्य लोगों के द्वारा अपनी दुःखपूर्ण अवस्था का समाचार उनके कानों तक पहुँचाना चाहती है—

"कहियो पथिक जाइ, घर आवहु राम कृष्ण दोऊ भैया।
सूर स्याम कत होत दुखारी जिनके मोंसी मैया।"

जब प्रिय के संपर्क की कामना असफल हो जाती है तब प्रेमी के हृदय में प्रिय की सकुशलता की इच्छा जाग्रत होती है। वह चाहता है, उसका प्रियतम कहीं भी रहे, लेकिन आनंद के साथ रहे। यशोदा अंत में स्वनिरपेक्ष रक्षा की कामना कर ही संतुष्ट होती है। वह नहीं चाहती कि उसके हृदय का रत्न कृष्ण व्रज को लौट आवे। उसके हृदय में गोपियों के समान ही कृष्ण के लिए 'न्हात खसै जनि बार' की आकांक्षा है। इस अवस्था में भी कभी-कभी यशोदा की मंगल-कामना सशंक हो उठती है—

"प्रातकाल उठि माखन-रोटी को बिन माँगे देहै।
अब उहि मेरे कुँवर कान्ह को छिन-छिन अंकम लैहैं।"

यशोदा जानती है कि कृष्ण देवकी की प्रेम-पूर्ण परिचर्या में सुखमय जीवन व्यतीत करते हैं। फिर भी उसके हृदय में अपने लाल के सुख के लिए चिन्ता बनी रहती है। वह सोचती है, न मालूम मेरा लाड़ला कैसे खाता-पीता होगा, कैसे रहता होगा, कहीं उसे तकलीफ तो नहीं होती होगी? इतना ही नहीं, वह कृष्ण की रुचि-अभिरुचि के लिए भी चिन्तित है—उसे माखन-रोटी अच्छी लगती थी—न जाने उसे देवकी क्या देती होगी—वह संकोचवश भर-पेट खाता भी न होगा! इन सभी बातों की चिन्ताएँ उसे व्याकुल बना देती हैं और व्यथातुर होकर वह देवकी के पास संदेश भेजने लगती है—

"संदेसौ देवकी सौं कहियौ।
हौं तौ धाइ तिहारे सुत की मया करत ही रहियौ।
जदपि टेव तुम जानति उनकी तऊ मोहिं कहि आवै।
प्रात उठत मेरे लाल लड़ैतेहि माखन-रोटी भावै।
उबटन तेल और तातौ जल देखत ही भजि जाते।
जोइ-जोइ माँगत सोइ-सोइ देती क्रम-क्रम करिकै न्हाते।
सूर पथिक सुनि मोहिं रैनि-दिन बढ़यौ रहत उर सोच।
मेरो अलक लड़ैतौ मोहन ह्वै है करत सँकोच।"

सूरदास मानव-प्रकृति से पूर्ण परिचित थे। मनुष्य की भावनाओं का उन्होंने गंभीर अध्ययन—मनन किया था। इसीलिए उन्हें मातृ-हृदय के चित्रण में अत्यधिक सफलता मिली। यशोदा के चरित्र में मातृ-हृदय के सार्वजनीन आवेगों का पूर्ण विकास हुआ है। उसमें चिरंतन सत्य का सन्निवेश है। यशोदा माता और मातृत्व की सजीव एवं सवाक् प्रतिमा है। हिन्दी के किसी कवि ने मातृ-हृदय का इतना सुन्दर तथा विस्तृत चित्रण नहीं किया है। विश्व के अन्य साहित्यों में भी इस प्रकार के चित्रण का अभाव है।

---

# राजेन्द्र बाबू की झाँकी

**श्रीकमलाप्रसाद वर्मा, मुख्तार**

बिहार का भविष्य उन दिनों बिहार में नहीं, कलकत्ता में बन रहा था, जब राजेन्द्र बाबू वहाँ के विश्वविद्यालय में अपनी प्रतिभा का जौहर दिखाकर विद्याधनी बंगाली भाइयों को चकित-स्तम्भित कर रहे थे। विद्याबुद्धि की प्रतिद्वन्द्विता में दुर्गा और सरस्वती के आराधक-उपासक बंगाली भाई किसी का भी लोहा नहीं मानते, मगर राजेन्द्र बाबू की मेधाशक्ति का सिक्का उन्हें इसलिए मानना पड़ा कि आप प्रतिस्पर्द्धा की उग्र भावना से सर्वथा शून्य होकर दूसरे की लम्बी लकीर बिना मिटाये ही अपनी लकीर को बड़ी कर दिखाने में निस्पृह भाव से तल्लीन रहा करते थे। आपके निष्कलंक चरित्र से वे मंत्रमुग्ध हो रहे। आप स्वाभाविक ढंग से शुद्ध बँगला तो बोलते ही थे, आपके शिष्ट व्यवहार और निरीह स्वभाव ने भी जादू का असर पैदा कर दिया था। आपकी कोमल-मधुर प्रकृति के सामने कटुता की पटुता परास्त हुई।

आपकी पहली झाँकी छपरा में मिली थी। सन् १९०४ ई० में वहाँ विदेश से लौटे हुए डाक्टर गणेशप्रसाद के जाति-बहिष्कार के सम्बन्ध में एक सभा हुई थी। बिहार के सभी स्थानों से वहाँ कायस्थ इकट्ठे हुए थे। सभा 'पंचमन्दिर' में थी। इस मंदिर की बनावट अत्यन्त कलापूर्ण है और ग्रियर्सन साहब ने भी इसकी प्रशंसा लिखी है। यह एक कायस्थ जमीन्दार की ही कीर्ति है। यहाँ कायस्थ-समाज की दलबन्दी और उसकी सरगर्मी देखने योग्य थी। पंडित शिवकुमार शास्त्री बहिष्कार की व्यवस्था लेकर काशी से पधारे थे। छपरा-जिले के लड़ाके लठैत जग-जाहिर हैं। बड़े-बड़े लठधर वहाँ भी जुटे हुए थे। पर जनता बहिष्कार का विरोध करती थी। सभा-मंच पर उत्साही लोग चले गये और सभा के लिए अपना सभापति चुनकर सभा पर कब्जा कर लिया। विरोधियों के छक्के छूट गये। बाहरी दृश्य में तो इस आन्दोलन के कर्णधार और ही लोग देख पड़ते थे; पर सच पूछिए तो इस आन्दोलन के जीवन-प्राण राजेन्द्र बाबू ही थे; एक दुबला-पतला युवक जिसको अधिकांश लोग मौन ही धारण किये देखते थे! कम बोलना, शान्त भाव से चलना, उग्रता-व्यग्रता का नाम नहीं, यही आपका प्रत्यक्ष लक्षण था। पर भीतर आपके जो आग जलती थी, युवकों



कुर्सी पर बैठे देशरत्न डॉक्टर राजेन्द्रप्रसाद, उनकी बगल में उनका प्यारा पोता चि० अरुणोदयप्रकाश। खड़े (बायें से)—देशरत्न के भ्रातुष्पुत्र श्रीजनार्दनप्रसाद, ज्येष्ठपुत्र श्रीमृत्युञ्जयप्रसाद और कनिष्ठपुत्र श्रीधनञ्जयप्रसाद।
[देशरत्न के जन्मग्राम 'जीरादेई' में लिया गया चित्र, जनवरी १९५०; 'सर्चलाइट' (पटना) के सौजन्य से प्राप्त]

के उत्साह की वही 'स्टीम' थी, वहिष्कार--विरोधियों की असली शक्ति थी, जिसके द्वारा उन दिनों के दिग्गजों का कलेजा दहल रहा था।

दूसरा अनुभव आपके विचार-बल का सन् १९१२ ई० में हुआ। बिहार की उन दिनों की गंगा-जमुनी गोष्ठी, मुसलमानों के लिए, पृथक् चुनाव के पक्ष में थी। बिहार का अँगरेजी मुखपत्र 'बिहारी' इसी गोष्ठी का भाव प्रकट करता था। देश के अधिकांश पढ़े-लिखे लोग इस फौलादी पंजे को मखमली दस्ताने के अन्दर देख नहीं सके थे; इसलिए शिष्टता के नाते लिखते थे कि मुसलमानों के पृथक् चुनाव के विरोधी कोई हिन्दू नहीं हैं। श्रीब्रजकिशोर-प्रसाद, बाबू राजेन्द्रप्रसाद और श्रीपरमेश्वरलाल बैरिस्टर इसका घोर विरोध करते थे। पर उन दिनों इन देशभक्त प्रवासी नवयुवकों के अन्दर छिपी अमोघ शक्ति को देख सकने की आँख किसी खोपड़ी में नहीं थी। मैं उन दिनों 'बिहारबन्धु' का सम्पादक था। मैं भी अलग चुनाव के इस विचार का विरोध करता था। परन्तु पृथक् चुनाव होकर ही रहा। तभी से 'दो-जाति' की सर्वनाशकारिणी धारणा पक्की होती गई। उसका दुखदायी परिणाम आज हमारे सामने है। यदि राजेन्द्र बाबू की बातों पर उन दिनों के उदार-नामधारी लोग ध्यान देते, तो हाल ही बीती हुई और अब भी बीत रही भयंकर परिस्थिति का सामना आज नहीं करना पड़ता।

तीसरा अनुभव, राजेन्द्र बाबू की महत्ता का, सन् १९१८ ई० में हुआ—जब आपने लोक-सेवा के भाव से बिहार में सेवा-समितियों की बुनियाद डाली। सारे प्रान्त की समितियों को एक सूत्र में बाँधकर उन्हें एक प्रान्तीय समिति के निरीक्षण में रख दिया। फिर उन्हें अपने ज्येष्ठ सहोदर श्रीमहेन्द्रप्रसादजी के हवाले किया। सोनपुर के मशहूर मेले के समय, महेन्द्रप्रसादजी, नौजवानों की तरह बुढ़ापे में भी, जाँघिया और कमीज की वर्दी में, नंगे पैर, हरिहरनाथ-महादेव की कठिन जलढरी में, लगातार घंटों कादो-कीचड़ में दौड़ते रहते थे। उनकी फुर्तीबाजी, मिलनसारी, हिम्मत और दरियादिली उन्हीं के साथ चली गई! सेवासमिति से मेरा भी बराबर सम्बन्ध रहता आया है, इसलिए मैंने अनेक अवसरों पर इसमें आपकी दिलचस्पी के दृश्य देखे हैं। बिहार का कोई सार्वजनिक कार्य आपके सहयोग, साहाय्य और प्रोत्साहन से वंचित नहीं है।

चौथा अनुभव, आपकी कार्यतत्परता और कार्यक्षमता का, उन दिनों हुआ—जब चेयरमैन बनकर आपने पटना-सिटी-म्युनिसिपलिटी की बागडोर अपने हाथों में ली थी। उस समय बिहार के वर्त्तमान अर्थसचिव श्रीअनुग्रहनारायण सिंह इस म्युनिसिपलिटी के वाइस-चेयरमैन थे। इन दोनों सज्जनों ने, अपने कर्त्तव्य-पालन द्वारा, दुखी-दरिद्रों के भी विश्वास को शीघ्र ही जीत लिया। संस्था की तो यथोचित सेवा की ही, किसी कर्मचारी या नागरिक को भी कष्ट पाने का मौका न दिया! मेहतर और डोम भी सुखी थे। किसी को कोई लूट या सता नहीं सकता था। दाखिल-खारिज का काम खुद करते थे। बिना किसी वकील-मुखतार के, न्याय का इतना जबरदस्त पल्ला पकड़कर फैसला देते थे कि सभी लोग प्रशंसा करने लग जाते थे। अपनी चेयरमैनी में आपने, गंगा के प्रवाह-क्रम को देखकर, समझ लिया था कि पटना के घाटों से गंगा जब दूर चली जायगी तब नगरवासियों को

जलकष्ट होगा; क्योंकि पटना के कुँओं में खारा पानी होता है, जिसको कोई पी नहीं सकता। नागरिकों के इस भावी कष्ट पर विचार कर आपने पटना में पानी-कल बैठाना चाहा। जहाँ तक मुझे याद है, सरकार अपनी बचत से पचीस लाख रुपये इस कार्य के लिए देने को तैयार थी; वह केवल यह चाहती थी कि पानी-कल के परिचालन का खर्च इस नगर की जनता दे। पटना-म्युनिसिपलिटी के पास इतने रुपये नहीं थे, इसलिए आपने यह प्रस्ताव रखा कि पटना में आनेवाले माल—व्यापार की वस्तुओं—पर फी रुपया एक आना चुङ्गी चढ़ाई जाय, इससे यहाँ की जनता को वर्त्तमान टिकस से छुटकारा मिल जायगा और चुङ्गी से इतनी आमदनी होगी कि पानी-कल के साथ-साथ नगर को अनेक हितकर सुविधाओं के साधन प्राप्त होंगे। पर उन दिनों के स्वार्थियों ने, केवल अपना उल्लू सीधा करने के अभिप्राय से, इसका घोर विरोध कर दिया; आप-जैसे महान् व्यक्ति के विरुद्ध जनता को झूठमूठ भड़का दिया कि चेयरमैन तो शहर पर चुङ्गी का बोझ लाद देना चाहते हैं। अदूरदर्शियों ने यहाँ तक कह डाला कि पटना में जब स्वयं गंगाजी विराजती हैं, तो पीने के पानी के लिए इसको 'कल' की क्या आवश्यकता है? मगर पीछे जो पानी का कष्ट हुआ, वह नागरिकों को याद ही होगा। दूर-दूर से लोग, सुन्दरवन के सरकारी कल से, पानी की भीख माँगने लगे थे। पते की बात यह थी कि आपके प्रस्ताव का घोर विरोध स्वार्थी लोग इसलिए करते थे कि आप खिन्न होकर पद-त्याग कर दें और फिर पूर्ववत् स्वार्थियों की चाँदी कटे। आखिर स्वार्थियों की बन आई! वही हुआ जो होना बदा था! आप और अनुग्रह बाबू, अपने अन्य साथियों के साथ, अलग हो गये। पटना को अपने इस पाप का प्रायश्चित्त करना पड़ा। थोड़े ही दिनों में सरकार ने यहाँ के कमिश्नरों को अयोग्य प्रमाणित कर उनके हाथ से म्युनिसिपलिटी को छीन लिया। सरकारी अफसरों का दौरदौरा हुआ। नगर की दशा शोचनीय हो गई। बिना किसी उपकार के ही कई तरह के गला-घोंटू टिकस रोज जनता पर घहराने लगे। कारण? एक अनुभवी नेता के परामर्श की अवहेलना की गई! तुलसीदासजी ने ठीक लिखा है—"साधु-अवज्ञा कर फल ऐसा, जरे नगर अनाथ कर जैसा।" किन्तु यह बिलकुल सच है कि ईश्वर जो कुछ करता है, अच्छा ही करता है; क्योंकि आपको तो और भी ऊँचे काम में जाना था, म्युनिसिपलिटी की चेयरमैनी में आप कबतक उलझे रहते? आप आगे बढ़े और पटना के सुधार में ही संकुचित न रहकर सारे देश के उद्धारक हुए।

## कुछ फुटकर अनुभव

आपके सामने जाते ही एक विलक्षण आकर्षण का अनुभव होता है। आपकी आँखों से कुछ निकलकर सीधे हृदय में प्रवेश कर भावों का कुछ ऐसा भूचाल पैदा कर देता है कि मनुष्य अपनी वक्रनीति को भूलकर सीधी राह पर चला आता है। सब काम बिना कुछ वार्त्तालाप के ही स्वयं हो जाता है। इसका तमाशा मैंने आपको सेवा-समिति और स्काउट-एसोसिएशन के झगड़ों को सुलझाते समय देखा।

आप मूक हृदय की मूक पुकार सुन लेते हैं और सबकी साधु अभिलाषा पूरी कर

देना चाहते हैं। दुष्टों, दुराचारियों को भूकते कुत्तों की तरह उपेक्षित छोड़कर निर्द्वन्द्व गजराज-सा आगे बढ़ जाना आप पसन्द करते हैं।

तिलक और दहेज के जुर्म से सताये बेटी के बाप को आप सदा सहायता देते रहते हैं, चाहे बेटे का बाप आपकी चिट्ठी का अनादर ही क्यों न कर दे; आप अपनी परोपकार की टेक से विचलित नहीं होते; अपने पार्श्ववर्त्तियों के अड़चन डालने पर भी आप सिफारिशी चिट्ठी देने में नहीं हिचकते।

आपके प्रति मेरे हृदयोद्गार इस प्रकार पद्यबद्ध हुए हैं—

यह कौन बटोही आता है! पथ पर जो दीप दिखाता है!
मुख पर मीठी मुस्कान लिये, संकट में सुन्दर गान लिये
जग के हित नित कल्यान लिये, हाथों पर अपनी जान लिये
बलिदानों पर बलिदान दिये, आगे ही आगे जाता है! यह कौन—
दुखियों का जीवन-भार लिये, कष्टों पर कष्ट हजार लिये
विघ्नों के पारावारों में, झंझा में भी पतवार लिये
उत्ताल तरंगों पर चढ़ता, हँस-हँसकर बढ़ता जाता है! यह कौन—

कमलाकुञ्ज, गुलजारबाग, पटना-सिटी; ५।१०।४५ ]

---

# श्रीराजेन्द्रप्रसादजी शतायु हों

महाध्यापक श्रीगोपाल शास्त्री, दर्शनकेशरी; श्रीकाशी-विद्यापीठ

**श्री** राजेन्द्रप्रसादजी, वसुधा के हिय-हार
**रा**ष्ट्र-सभा के सूत्रधर हुए पूर्व बहु बार
**जे**ता इन्द्रिय-वृन्द के, नेता धीर महा—
**न्द्र**वीभूत होते सदा देख दरिद्र किसान
**प्र**लय हुआ भूकम्प से, लिया उबार बिहार
**सा**दा वेश सदा रखें दीनों से अति प्यार
**द**शा देख निज देश की, त्यागा सुख का साज
**जी**ते हिन्दी-हिन्द-हित, करते जग-हित काज
**श**त सहस्र युग तक रहे कीर्त्ति लोक में व्याप्त
**ता**प-पाप से पूर्ण यह शासन करें समाप्त
**यु**क्त पुत्र-पौत्रादि से सुखी रहें भरपूर
**हों** भारत की गोद से कभी न क्षणभर दूर

बनारस; २-१०-४१ ]

# संस्कृत में दिगम्बर-जैन-पूजा-साहित्य

पंडित नेमिचन्द्र जैन शास्त्री, ज्योतिषाचार्य, साहित्यरत्न, न्यायतीर्थ; आरा

प्रकृति की नाट्यशाला में अहर्निश अभिनय होता रहता है। इस विराट् अभिनय के अभिनेता कीट-पतंग से लेकर मानव तक सब-के-सब हैं। मानवता के स्तर से निम्न कोटि के प्राणी सजग और सुबोध अभिनेता नहीं हैं; अतः इस रंगशाला की कटुता या मधुरता के रसास्वादन का अनुभव उन्हें पूरा-पूरा नहीं हो पाता। वे सुखाभास या दुखाभास से इस तरह लुब्ध या क्षुब्ध हो जाते हैं कि मस्ती या कातरता की दासता में ही उनकी जीवनलीला समाप्त हो जाती है। इसके प्रतिकूल, मानव-कलेवर में अन्तःकरण की स्थापना है जिसके सहारे वह जगन्नाटक में अपना पार्ट अदा करते समय भी अपने निरासक्त मानस-मंच पर बैठकर, चतुर्दिक् घटित होनेवाली घटनाओं एवं क्रियाकलापों के भीतर प्रविष्ट होकर, अन्तःकरण की प्रयोगशाला में, उनके तथ्यातथ्य का विवेचन करता है। भूलना न होगा कि मानव-काया में पशुता एवं मानवता—ये दोनों ही प्रवृत्तियाँ—वर्त्तमान हैं; पर जो सज्ञान मानव है वह विरोधी प्रवृत्तियों में भी अपनी मानवता कायम रखता है।

मानव की आत्मा नाना प्रकार के सुख-दुःखों और अनेक आवर्तन-विवर्तनों के बीच होकर अपने को प्रकाशित करती है। वह प्रकृति-पाठशाला के शृङ्खलाबद्ध एवं संघर्षमय जीवन-मार्ग में जड़ एवं चेतन जगत् के प्रतिभा-सौन्दर्य से कभी लुब्ध और क्षुब्ध होती है, तो कभी हर्षित एवं पुलकित भी। सारांश यह कि विविध वस्तुओं से विभिन्न प्रकार की निकटता होने के कारण उसके अन्तर्जगत् में नाना प्रकार की तरंगमयी गतिशीलता तरंगित होती रहती है। इसी हार्दिक समवेदना से भक्ति-भावना का उदय होता है। संसार-यात्रा से क्लान्त-विश्रान्त मानव, गुणों से आकृष्ट हो, अपने आराध्यदेव के निकट जाकर, शान्ति चाहता है। वह उस शान्ति की प्राप्ति के लिए अपने हृदय की भक्ति-धारा को उनके चरणों में उड़ेलने का प्रयास करता है। इस प्रकार, साहित्य-जगत् में भक्ति-साहित्य या पूजा-साहित्य का आविर्भाव होता है।

जैन-मत में आराध्यदेव को सर्वज्ञ, वीतराग और हितोपदेशी बतलाया है। वीतराग प्रभु की भक्ति, स्तुति और निन्दा समान कोटि की हैं। फिर भी उनके पुण्य गुणों का स्मरण, दर्शन एवं कीर्त्तन स्थायी भावात्मक आनन्द का उद्रेक करता है जिससे मानव पशुलोक से परे शुद्ध लोकोत्तर मानव-लोक में पहुँच जाता है। स्वामी समन्तभद्र ने अपने 'स्वयम्भूस्तोत्र' में इसी बात को स्पष्ट किया है—

न पूजयार्थस्त्वयि वीतरागे न निन्दया नाथविवान्तवैरे।
तथापि ते पुण्यगुणस्मृतिर्नः पुनातु चित्तं दुरिताञ्जनेभ्यः॥

साहित्यिक दृष्टिकोण से विश्लेषण करने पर हम इसी नतीजे पर पहुँचते हैं कि जो भक्ति के अतल तल में जितनी ही गहराई तक डुबकियाँ लगाने में समर्थ है, वह उतने ही उत्कृष्ट पूजा-साहित्य या भक्ति-साहित्य की सृष्टि कर सकता है। बुद्धिमान व्यक्ति अपने साध्य को प्राप्त करने के लिए नाना प्रकार के साधनों को जुटाता है तथा उसके अन्वेषण एवं प्राप्त करने में जरा भी प्रमाद नहीं करता। अपनी आकांक्षाओं को और निज को भी तद्रूप करने के लिए वह साध्य को एक सुनिश्चित आकार में देखता है तथा अपने अन्तस्तल में उसकी स्थिति की अनुभूति प्राप्त करने की चेष्टा करता है। अतः यह कहा जा सकता है कि मनुष्य से भावात्मक सम्बन्ध रखनेवाले अनुभवों की आनन्द-प्रदायिनी सुन्दर शब्दमयी अभिव्यक्ति ही पूजा-साहित्य है। इसके द्वारा मानव-जाति को शान्ति और सुख मिलता है—वह भौतिकता को त्याग आध्यात्मिकता की ओर अग्रसर होती है। संसार में संतप्त व्यक्ति के लिए उपासना ही एक कल्याणकारी आश्रय है। इससे उसका हृदयरूपी दोना भक्ति-भाव-रूपी कोमल सुमनों से भर जाता है। वह जीवन-संग्राम में सक्रिय योग देता हुआ भी आध्यात्मिक क्षेत्र को प्राप्त करने में सफल होता है। वह निरासक्त और निरपेक्ष हो अपनी अन्तरात्मा के साथ मंत्रणा करता है, उसका सामीप्य प्राप्त करता है तथा अन्त में उसी विशुद्ध, निर्विकार, अखण्ड, चैतन्य आत्मा को प्राप्त करने का प्रयत्न करता है।

यद्यपि 'भक्ति' राग का अंश है; क्योंकि श्रद्धा और प्रेम के योग का मिश्रण 'भक्ति' कहलाता है; जब पूज्य भाव की वृद्धि के साथ श्रद्धा-भाजन के सामीप्य-लाभ की प्रवृत्ति हो, उसके साक्षात्कार की इच्छा हो, तब हृदय में भक्ति का प्रादुर्भाव होता है; तथापि यह राग भी वीतरागता की प्राप्ति का सहायक है। जिस प्रकार रेखागणित के सिद्धान्तों की शिक्षा देते समय ऐसी रेखा की कल्पना करने के लिए जो अनादि, अनन्त और बिना लम्बाई-चौड़ाई की है, किसी कल्पित लम्बाई-चौड़ाई वाली रेखा द्वारा साध्य समझाया जाता है, उसी प्रकार ऐसे प्रभु की भक्ति द्वारा जो अनन्त-ज्ञान, अनन्त-दशन, अनन्त-सुख आदि गुणों का धारी वीतरागी है, उसके उक्त गुणों की प्राप्ति के निमित्त प्रयास किया जाता है। प्रारम्भिक आत्मशुद्धि के विकास में रागरूप भक्ति या पूजन बहुत सहायक है।

## पूजा-साहित्य की विशेषता

यों तो सभी धर्म-सम्प्रदायों में पूजा-साहित्य पर्याप्त मात्रा में विद्यमान है तथा सभी में अपने-अपने आराध्यदेव की महत्ता स्वीकार करते हुए उसके चरणों में आत्म-समर्पण किया गया है; लेकिन दिगम्बर-जैन-पूजा-साहित्य में आराध्यदेव के गुणों का केवल स्मरण एवं मनन ही किया गया है—किसी देव-विशेष की पूजा नहीं की गई है, बल्कि आत्मिक गुणों की पूजा की गई है। यहाँ पूजा से आत्मनिर्मलता की प्राप्ति अभिप्रेत है। अत: जैन-पूजा की विशेषता परमात्म के गुणों की प्राप्ति अथवा अपने आत्मीय गुणों की प्राप्ति की भावना है। यह भावना जितनी अधिक दृढ़, प्रकर्ष एवं विशुद्ध होगी, सिद्धि भी उतनी ही अधिक निकट होती जायगी।

आत्मा स्वभाव से अनन्त-दर्शन, अनन्त-ज्ञान, अनन्त-सुख एवं अनन्तवीर्यादि शक्तियों की धारक है; पर अनादि कर्म-मल से मलिन होने के कारण उसकी वे समस्त शक्तियाँ आच्छादित हैं। यह आत्मा सांसारिक मोहजाल में इतनी लिप्त है कि उन शक्तियों के विकास का इसे भान नहीं होता। ज्ञानावरणीय और वीर्यान्तराय कर्म के क्षयोपशम से जो थोड़ा-सा ज्ञान प्राप्त होता है उसमें यह जीव मस्त रहता है। लेकिन जो संसारी जीव आत्मज्ञान का इच्छुक होकर प्रबल ध्यान के बल से समस्त कर्म-मल को दूर कर देता है, उसमें आत्मा की सम्पूर्ण अनन्त-ज्ञानादि स्वाभाविक शक्तियाँ सर्वतोभाव से विकसित हो जाती हैं और तब वह आत्मा स्वच्छ तथा निर्मल होकर परमात्म-पद को प्राप्त होती है। श्रीकुमुदचन्द्राचार्य ने 'कल्याण-मन्दिर-स्त्रोत्र' में कहा भी है—

ध्यानाज्जिनेश भवतो भवित: क्षणेन,<br>
देहं विहाय परमात्मदशां व्रजन्ति।<br>
तीव्रानलादुपलभावमपास्य लोके<br>
चामीकरत्वमीचिरादिव धातुभेदा: ॥

यह उक्त परमात्म-स्वरूप, सभी आत्माओं के लिए अभीष्ट है। अत: परमात्म-स्वरूप या आत्म-स्वरूप की प्राप्ति के लिए परमात्मा की पूजा, भक्ति और उपासना करना प्रत्येक व्यक्ति का परम कर्त्तव्य है। परमात्मा का ध्यान एवं उनकी भक्ति निजात्मा की याद दिलाती है। पूजन, स्तवन एवं ध्यान द्वारा व्यक्ति यह समझने में समर्थ होता है कि मैं कौन हूँ—मेरी शक्ति क्या है—जड कर्म किस प्रकार मुझसे आबद्ध है—मैं इनसे कैसे मुक्त हो सकता हूँ। तात्पर्य यह कि जैन मान्यता में परमात्मा को प्रसन्न करने या उनसे कुछ वरदान पाने अथवा सांसारिक विषय-कषायों को पुष्ट करने के लिए पूजा नहीं की जाती, केवल आत्मस्वरूप की प्राप्ति एवं परमात्मा के उपकार का स्मरण करने के लिए ही की जाती है।

## पूजा-साहित्य का विकास-क्रम

उपलब्ध पूजा-साहित्य में सबसे प्राचीन ग्रन्थ चौथी शताब्दी के आचार्य यशोनन्दी के हैं। आपने पञ्चपरमेष्ठी-पूजा, धर्मचक्र-पूजा आदि ग्रन्थ लिखे हैं। इस काल में और भी

कई पूजा-ग्रन्थ लिखे गये हैं, पर उनमें से आज बहुत थोड़े उपलब्ध हैं। यों तो पूजा-साहित्य का आरम्भ विक्रम-संवत् की पहली शताब्दी में ही हो चुका था। स्वामी समन्त-भद्र-जैसे दार्शनिकों ने भी पूजा की महत्ता बताई है तथा गृहस्थ के लिए उसे दैनिक कर्त्तव्य का प्रधान अंग कहा है। अतएव यह कहना अनुचित न होगा कि जिस प्रकार दर्शन, काव्य, व्याकरण आदि विषयों का साहित्य प्राचीन है उसी प्रकार पूजा-साहित्य भी। छठी, सातवीं और आठवीं शताब्दी में अभयनन्दी, ललितकीर्ति, पद्मनन्दी आदि आचार्यों ने अनेक पूजा-ग्रन्थों की रचना की है। इन शताब्दियों में व्रत-पूजा-विषयक और व्रतो-द्यापन-सम्बधी रचनाएँ भी तैयार हुई हैं। पर इस काल तक प्रतिष्ठा-आराधना-सम्बन्धी रचनाएँ बहुत कम मिलती हैं। विक्रम-संवत् १२४१ में हुए अय्पयार्य ने अपने 'विद्यानुवादाङ्ग' ग्रन्थ में वीराचार्य, पूज्यपाद, जिनसेन, गुणभद्र, वसुनन्दी, इन्द्रनन्दी, आशाधर, हस्तिमल्ल और एकसन्धि नामक नौ प्रतिष्ठा-ग्रन्थकारों का उल्लेख किया है। आपने बताया है कि उपर्युक्त नौ आचार्यों के प्रतिष्ठाग्रन्थों का सार लेकर ग्रन्थ-रचना की जा रही है—

वीराचार्यसुपूज्यपादजिनसेनाचार्यसम्भाषितो यःपूर्वं गुणभद्रसूरिवसुनन्दीन्द्रादिनन्द्यूर्जितः।
यश्चाशाधरहस्तिमल्लभणितो यश्चैकसन्धीरितः तेभ्यस्स्वाहृतसारमार्यरचितः स्याज्जैनपूजाक्रमः॥

इससे स्पष्ट है कि तेरहवीं शताब्दी के पूर्व प्रतिष्ठा-ग्रन्थों की रचना पर्याप्त मात्रा में हो चुकी थी। १५ वीं, १६ वीं और १७ वीं शताब्दी में तो संस्कृत-भाषा में पूजा-साहित्य का निर्माण विपुल परिमाण में हुआ। इस काल के प्रायः सभी भट्टारकों ने पूजा-साहित्य का सृजन किया, क्योंकि इस काल की भट्टारक-परम्परा प्रकाण्ड विद्वान् होने के साथ-साथ जैन-शासन की रक्षिका थी। भारत के इतिहास में यह समय धर्मसंकट का माना गया है। इसमें मुसलमान इतर धर्मवालों पर अत्याचार करते थे। अतः लोग भगवान् की शरण को ही सर्वोपरि आश्रय मानते थे। इसीसे इस समय में पूजा-भक्ति-साहित्य का निर्माण विशेष रूप से हुआ। जैन-परम्परा की दृष्टि से विचार करने पर अवगत होगा कि इस भट्टारक-युग में असाता के उदय से आगन्तुक उपद्रवों की शान्ति के लिए आराधना-ग्रन्थ तथा यक्ष-यक्षिणियों के पूजा-ग्रन्थ भी लिखे जाने लगे थे, क्योंकि उस समय की उपासना-पद्धति का हेतु आत्मा की निर्मलता के साथ-साथ असाताजन्य दुर्घटनाओं की शान्ति करना भी था। इस समय आर्षग्रन्थों की पूजा के ग्रन्थ भी रचे गये थे। त्रिलोकसार-पूजा, समयसारपूजा, गोम्मटसारपूजा आदि पूजा-ग्रन्थों से स्पष्ट है कि उस समय भक्ति-भावना या श्रद्धा-बुद्धि का बड़ा भारी प्राबल्य था। जो व्यक्ति इतर धर्मों के चमत्कार से प्रभावित होकर उधर की उपासना-पद्धति एवं क्रियाकाण्ड की ओर झुक रहे थे, भट्टारक-परम्परा ने उनकी बड़ी रक्षा की और जैन-साहित्य में भी वैसे ग्रन्थों की रचना कर उन्हें इस ओर आकृष्ट किया। अतएव स्पष्ट है कि १५वीं शताब्दी से लेकर १६ वीं शताब्दी तक प्रचुर परिमाण में पूजा-ग्रन्थ रचे गये। संस्कृत में हमारे पूजा-साहित्य के अबतक के उपलब्ध ग्रन्थों की संख्या ५६० के लगभग है, जिनमें २०० ग्रन्थ अपने रचयिताओं के नाम-सहित मिलते हैं। ऐसे भी कई ग्रन्थ हैं जिनमें एक ही ( ग्रन्थ ) के रचयिता कई आचार्य हैं।

## पूजा-साहित्य की सूची

१. अकलंक-संहिता ( प्रतिष्ठापाठ )—अकलंकदेव भट्टारक ( पौरवाड़-जातीय, विक्रम-संवत् १२५६ )
२. अंकुरारोपणविधान—इन्द्रनन्दि ( नन्दिसंघीय, वि० सं० ६६० ) ।
३. अनन्तनाथपूजा—व्रती शान्तिदास ।
४. अनन्तव्रतपूजा—ब्र० जिनदास ( वि० सं० १५१० ), श्रीभूषण भट्टारक, ब्र० शान्तिदास ।
५. अनन्तव्रतपूजा व उद्यापन—गुणचन्द्राचार्य ( वि० सं० १६०० ), श्रीभूषण भट्टारक, ब्र० शान्तिदास ।
६. अनन्तव्रतोद्यापन—रत्नचन्द्र भट्टारक ( वि० सं० १६०० ), धर्मचन्द्र भट्टारक, गुणचन्द्र भट्टारक ( वि० सं० १६०० ), ब्र० जिनदास ( वि० सं० १५१० ) ।
७. अन्तरीक्षपार्श्वनाथपूजा—नेमिदत्त यति ( नेमिनाथ पुराण के रचयिता, वि० सं० १५७५ ) ।
८. अभिषेकपूजन—केशवनन्दन ।
९. अर्हत्प्रतिष्ठासार—कौमारसेन ( वि० सं० ७७० ) ।
१०. अर्हद्क्षाराक्षरपूजा—( अज्ञात ) ।
११. अष्टाह्निका-सर्वतोभद्र-पूजा—कनककीर्त्ति भट्टारक ।
१२. अष्टाह्निका-सिद्धचक्र-व्रतोद्यापन—महाचन्द्र सूरि ( वि० सं० ६७४ ) ।
१३. अष्टाह्निकोद्यापन—कनककीर्त्ति भट्टारक, धर्मकीर्त्ति भट्टारक ( धनञ्जय-कृत 'द्विसन्धान' काव्य की टीका के रचयिता ), श्रुतसागर ( 'यशस्तिलक' की टीका के रचयिता ), सकलकीर्त्ति ( द्वितीय ) ।
१४. आदित्यवार-व्रत-पूजा—भ० देवेन्द्रकीर्त्ति ( सांगानेर पट्ट के भट्टारक, वि० सं० १६६२, ग्रंथलिपि-संवत् १८५२, श्लोकसंख्या २४० ) ।
१५. आदित्यव्रतोद्यापन—भ० देवेन्द्रकीर्त्ति ( श्लोक १५० ) ।
१६. आराधनासार—देवसेन ( काष्ठासंघी ) ।
१७. इन्द्रध्वजपूजा—भ० विश्वभूषण ( वि० सं० १८१० ), शुभचन्द्र ( त्रिविध-विद्याधर, षट्भाषाकविचक्रवर्ती, वि० सं० १६८०, सागवाड़ा-पट्टाधीश ) ।
१८. ऋषि-मण्डलपूजा—गुणनन्दि भट्टारक, वीर पंडित ।
१९. ऋषिमण्डलस्तवन व पूजन—ब्र० जिनदास, भ० विश्वभूषण ।
२०. कर्मचूरोद्यापन—लक्ष्मीसेन ।
२१. कर्मदहनपूजा—शुभचन्द्र, जिनचन्द्र मुनि ( अग्रवालजातीय, वि० सं० १५०७ ), सोमकीर्त्ति ( 'सप्तव्यसनचरित्र' के रचयिता ), सोमदत्त ।
२२. कर्मदहनाराधनाविधान—कल्याणकीर्त्ति ।
२३. कलशारोहणपूजा—मोहन पंडित ।

२४. कलिकुण्डपूजा—श्रुतसागर, पद्मनन्दि भ० ( वि० सं० १३६२ ), देवराज ( श्लोक-संख्या २०० )।
२५. कल्याणमन्दिरोद्यापन—सुरेन्द्रभूषण ( वि० सं० १८८२ ), देवेन्द्रकीर्त्ति ( सोगानेर-पट्ट के भट्टारक )।
२६. काञ्जीद्वादश्युद्यापन—खुशाल पंडित।
२७. केवलचान्द्रायणोद्यापन—देवेन्द्रकीर्त्ति।
२८. क्षमावतीपूजा—ब्रह्मसेन।
२९. क्षीरोदानी-पूजाष्टक—अभयचन्द्र।
३०. क्षेत्रपालपूजा—देवेन्द्रकीर्त्ति भ०, विश्वसेन भ०।
३१. गणधरवलयपूजा—हस्तिमल्ल पंडित, शुभचन्द्र ( पूर्वोक्त सागवाड़ा-पट्टाधीश, देखिए क्रमसंख्या १७ ), धर्मकीर्त्ति भट्टारक, पद्मनन्दि भट्टारक ( सं० १३६२ ), प्रभाचन्द्र भ० ( सं० १५८० )।
३२. गणधरवलययंत्रपूजा—राजकीर्त्ति सूरि।
३३. गन्धकुटी पूजा—शुभचन्द्र भ०, पं० आशाधर।
३४. गुरुपूजा—जसकीर्त्ति।
३५. गोम्मटसारपूजा—श्रुतसागर ( 'यशस्तिलक' के टीकाकार ), रायमल्ल।
३६. चतुर्दशीविधान—विद्यानन्दि मुनि ( राजा जयसिंह के मन्त्री ताराचन्द्र के व्रतोद्यापन के लिए रचित, ग्रंथ-प्रमाण १५ पत्र )।
३७. चतुर्दश्युद्यापन—सुरेन्द्रभूषण।
३८. चतुर्मुख-पूजा—ऋषिकेश।
३९. चतुर्विंशतिपूजा—श्रीभूषण, शुभचन्द्र, रामचन्द्र मुमुक्षु।
४०. चतुर्विंशत्युद्यापन—जिनदास।
४१. चतुस्त्रिंशदुत्तरद्वादशशतोद्यापन—जिनदास।
४२. चतुस्त्रिंशदधिकद्वादशशतोद्यापन—शुभचन्द्र।
४३. चन्दनषष्ठीपूजा—लक्ष्मीसेन, वज्रकीर्त्ति।
४४. चन्दनषष्ठ्युद्यापन—देवसेन भ०, सोमकीर्त्ति।
४५. चन्द्रप्रभदेवपाठ—देवसेन।
४६. चन्द्रप्रभदेवपूजा—( अज्ञात )।
४७. चमत्काराख्यआदिनाथपूजा—( अज्ञात )
४८. चारित्रशुद्धिपूजा—श्रीभूषण मुनि।
४९. चारित्रशुद्धितपोद्यापन—शुभचन्द्र।
५०. चिन्तामणिपूजा—शुभचन्द्र।
५१. चिन्तामणिपार्श्वनाथ-पूजा—सोमसेन।
५२. चिन्तामणियंत्रपूजा—शुभचन्द्र।
५३. चौबीसी पूजा—माघनन्दि व्रती।

५४. जम्बूद्वीपस्थ अकृत्रिम जिनपूजा—लक्ष्मीसागर-शिष्य पं० जिनदास ।
५५. जम्बूद्वीप-पूजा—जिनदास ।
५६. जिनगुणसम्पत्तिव्रतपूजा—श्रुतसागर ।
५७. जिनगुणसम्पत्त्युद्यापन—विशालकीर्त्ति-पुत्र विश्वभूषण भट्टारक, सुमतिसागर ।
५८. जिनयज्ञकल्प—आशाधर, भावशर्मा, शुभचन्द्र ।
५९. जिनसहस्रनामपूजा—धर्मभूषण ।
६०. जिनेन्द्रदेव-शास्त्र-गुरुपूजा—विश्वसेन ।
६१. जैनपूजापद्धति—गुणचन्द्र भट्टारक ।
६२. जैनमहाभिषेकपूजा—पूज्यपाद ।
६३. जैनेन्द्रयज्ञविधि—श्रुतसागर ।
६४. ज्ञानपंचविंशत्युद्यापन—भ० सुरेन्द्रकीर्त्ति ।
६५. ज्येष्ठजिनवरपूजा—ब्र० कृष्णराज (वि० सं० ६७२, ग्रन्थ का लिपि-काल सं० १६४० ) ।
६६. ज्येष्ठजिनवरव्रतोद्यापन—श्रीभूषण कवि ।
६७. ज्वालामालिन्युद्यापन—लक्ष्मीसेन ।
६८. तीस चौबीसी पूजा—धर्मचन्द्र भ०, शुभचन्द्र, भावशर्मा ।
६९. तेरह द्वीपपूजा—शुभचन्द्र ।
७०. त्रिकालचतुर्विंशतिकोद्यापन—गुणनन्दि भ० ।
७१. त्रिकाल चौबीसी पूजा—भ० विद्याभूषण ।
७२. त्रिकुण्डी हेमशान्तिक पूजा—रविषेण भट्टारक ।
७३. त्रिचतुर्विंशतिविधान—विद्याभूषण भ० ।
७४. त्रिपञ्चाशत्क्रियोद्यापन—देवेन्द्रकीर्त्ति ।
७५. त्रिलोकसारपूजा—ललितकीर्त्ति, वामदेव, सुमतिसागर ।
७६. त्रिलोकसारमहापूजा—सहस्रकीर्त्ति ।
७७. त्रेपनक्रियाव्रतपूजा—देवेन्द्रकीर्त्ति अग्रवाल (वि० सं० १६४०—ग्रन्थ-प्रमाण २०० श्लो० ) ।
७८ त्रेपनक्रियाव्रतोद्यापन—विक्रमदेवेन्द्र अग्रवाल ।
७९. दशलक्षण-पूजा—धर्मचन्द्र, सुमतिसागर ।
८०. दशलक्षण-पूजाविधान—सोमसेन ।
८१. दशलक्षणव्रतोद्यापन—सुमतिसागर, रत्नकीर्त्ति, विश्वभूषण ।
८२. दुधारसव्रतोद्यापन—श्रीधर्ममुनि ।
८३. देवपूजा—पं० शिवचन्द्र ( ग्रन्थप्रमाण ८८ पत्र, लिपि-सं० १९४७ ) ।
८४. देशव्रतोद्यापन—पद्मनन्दी ।
८५. द्वादशव्रत-पूजा—भोजदेव ।
८६. द्वादशव्रतोद्यापन—शान्तिदास ब्र०, श्रीभूषण कवि ।

८७. धर्मचक-पूजा—साधु रणमल्ल, यशोनन्दि (द्वितीय, वि० सं० ३६८), वीर पंडित।
८८. धर्मबृहद्-पूजा—हंस कवि।
८९. नन्दीश्वरपंक्ति-पूजा—कनककीर्त्ति।
९०. नन्दीश्वरलघुपूजा—देवेन्द्रकीर्त्ति।
९१. नन्दीश्वरविधान—देवेन्द्रकीर्त्ति।
९२. नन्दीश्वरव्रतोद्यापनविधि—ज्ञानसागर, श्रुतसागर।
९३. नवकार पैंतीस पूजा—भ० सुमतिसागर, अक्षयराम।
९४. नवकार पैंतीस व्रतपूजा—कनक-कीर्त्ति।
९५. नवग्रहपूजा—इन्द्रनन्दि भट्टारक, बुधबीरु।
९६. नित्यमहोद्योत अभिषेकपाठ—पं० आशाधर।
९७ निर्वाणपूजा—उदयकीर्त्ति।
९८. पंचपरमेष्ठीपाठ—आशानन्दी।
९९. पंचपरमेष्ठी-पूजा—यशोनन्दी (वि० सं० ३६८), शुभचन्द्र, जिनदास, ज्ञानभूषण।
१००. पंचकल्याणक-पूजा—सुधीसागर, सुमतिसागर, श्रीचन्द्र (वि० सं० १२१४), ज्ञानसागर, चन्द्रकीर्त्ति (लिपि-काल सं० १८८७), सुरेन्द्रभूषण, मेघराज।
१०१. पंचक्षेत्रपाल-पूजा—गंगादास।
१०२. पञ्चमासचतुर्दशीव्रतोद्यापन—भ० सुरेन्द्रकीर्त्ति।
१०३. पञ्चमीव्रतोद्यापन—उदयपुत्र हर्षनामा सुधीर (ग्रन्थप्रमाण ७५ श्लोक)।
१०४. पञ्चमेरु-पूजा—सुखानन्द।
१०५. पञ्चमेरुपूजाष्टक—विश्वभूषण भ०।
१०६. पद्मावती-पूजा—सिंहनन्दी।
१०७. पल्यविधान-पूजा—रत्ननन्दी भ० ('भद्रबाहु-चरित्र' के रचयिता), शुभचन्द्र।
१०८. पल्यव्रतोद्यापन—देवेन्द्रकीर्त्ति (सांगानेरपट्ट के भट्टारक), शुभचन्द्र।
१०९. पुष्पाञ्जलिपूजा—रत्नचन्द्र भ० (वि० सं० १६००), देवेन्द्रकीर्त्ति।
११०. पुष्पाञ्जल्युद्यापन—गंगादास, छत्रसेन।
१११. पूजाकल्प—अभयनन्दि, जिनसेन, इन्द्रनन्दि, एकसन्धि, रविषेण, द्वितीय पूज्यपाद, चन्द्रकीर्त्ति भ०।
११२. पूजाविधि—लघु समन्तभद्र।
११३. पूजासार—जिनसेन।
११४. प्रतिमासान्तचतुर्दशी-व्रतोद्यापन—अखयराज।
११५. प्रतिमासंस्कारारोपण-पूजा—इन्द्रनन्दि।
११६. प्रतिष्ठाकल्प—प्रभाकरसेन, आशाधर।
११७. प्रतिष्ठा-कल्पटिप्पण (जिनसंहिता)—माघनन्दी-सुत कुमुदचन्द्र (ग्रन्थ-प्रमाण, पत्र-संख्या ३९)।
११८. प्रतिष्ठा-तिलक—नरेन्द्रसेन, ब्रह्मसूरि, देवसेन (काष्ठासंघी), नेमिचन्द्र कवि।

११६. प्रतिष्ठापाठ—प्रभाचन्द्र, पूर्णदेव, इन्द्रनन्दि, जयसेन।
१२०. प्रतिष्ठासार—वसुनन्दी।
१२१. प्रतिष्ठासारसंग्रह—फतेहलाल।
१२२. बीसविरहमानपूजा—ब्रह्मदास, अमरचन्द्र ( ग्रन्थ-प्रमाण, ३१ पत्र )।
१२३. बुद्धाष्टम्युद्यापन—देवेन्द्रकीर्त्ति भ०।
१२४. बृहद् कलिकुण्ड-पूजा—भ० विद्याभूषण।
१२५. बृहद्ध्वजारोपण-पूजा—केशरी सिंह पंडित।
१२६. बृहद् सिद्धचक्रपूजा—ब्र० जिनदास।
१२७. बृहद् सिद्धचक्रयंत्रोद्धारक-पूजा—प्रभाचन्द्र।
१२८. बृहद् सिद्धचक्रविधान—वीरू कवि अग्रवाल।
१२६. भक्तामरस्तवन-पूजा—श्रीभूषण—शिष्य भ० ज्ञानसागर
१३०. भक्तामरोद्यापन—सुरेन्द्रभूषण भ०।
१३१. महाभिषेक-विधि व पूजन—पं० नरेन्द्रसेन।
१३२. मांगीतुङ्गी-गिरि-पूजा—विश्वभूषण भ०।
१३३. मातृकायंत्र-पूजा—इन्द्रनन्दि।
१३४. मुक्तावलीव्रत-पूजा—ब्र० जीवन्धर।
१३५. मुक्तावल्युद्यापन—रत्नकीर्त्ति भ०, खुशाल पंडित।
१३६. मेघमालोद्यापनं—ब्र० जिनदास।
१३७. यतिभावनाष्टक—पद्मनन्दी।
१३८. योगीन्द्र-पूजा—पं० साधारण।
१३६. रत्नत्रय-पूजा—नरेन्द्रसेन।
१४०. रत्नत्रय-बृहत्पूजा—धर्मचन्द्र भ०।
१४१. रत्नत्रयार्चन-विधि—मल्लिषेण।
१४२. रविव्रतोद्यापन—भ० महीचन्द्र, ब्र० जयसागर।
१४३. रोहिणीव्रतोद्यापन—भ० प्रभाचन्द्र।
१४४. लब्धि-विधान—सकलकीर्त्ति ( द्वितीय )।
१४५. लब्धिविधानोद्यापन—विद्याधर।
१४६. विघ्नहर-पार्श्वनाथ-पूजा—भ० महीचन्द्र।
१४७. विद्यानुवादाङ्ग ( जिनेन्द्रकल्याणाभ्युदय )—अप्पयार्य ( वि० सं० १२४१, माघ-शुक्ला दशमी, रविवार को 'एकशैल' नामक ग्राम में इसकी रचना हुई है )।
१४८. विमान-शुद्धि-पूजा—चन्द्रकीर्त्ति।
१४६. विमान-शुद्धि-शान्तिक-पूजा—शुभचन्द्र।
१५०. विवाहपटलपूजा—ब्रह्मदेव।
१५१. विंशति-तीर्थङ्कर-पूजा—नरेन्द्रकीर्त्ति।
१५२. विषपहार-पूजा-विधान—देवेन्द्रकीर्त्ति।

१५३. व्रतोद्यापन-श्रावक-विधि—अभय मुनि।
१५४. शान्तिचक्र-पूजा—पद्मनन्दी, इन्द्रनन्दि।
१५५. शान्ति-पूजा-विधान—धर्मदेव ( काष्ठासंघी )।
१५६. शास्त्रपूजा—मलयकीर्त्ति।
१५७. शीतलगंगाष्टक—यशोनन्दि।
१५८. शुक्लपञ्चम्युद्यापन—सोमसेन।
१५९. श्रुतस्कन्ध-पूजा—भ० त्रिभुवनकीर्त्ति, पं० आशाधर।
१६०. श्रुतस्कन्धोद्यापन—नक्षत्रदेव।
१६१. श्रुतज्ञानोद्यापन—वामदेव।
१६२. श्रेयस्करणोद्यापन—भ० सुरेन्द्रभूषण।
१६३. श्रेयोविधान—अभयनन्दि।
१६४. षट्चतुर्थजिनार्चन – शिवाभिराम (ग्रन्थप्रमाण पृष्ठ ६५; लिपि-काल सं० १६३८)।
१६५. षण्णवतिक्षेत्रपालपूजा—भ० विश्वभूषण।
१६६. षोडशकारण-विस्तार-पूजा—भ० ज्ञानभूषणशिष्य जयभूषण।
१६७. षोडशकारणव्रतोद्यापन—केशवाचार्य, सुमति सागर।
१६८. सप्तम परमस्थान-पूजा—विद्यानन्दि मुनि।
१६९. समय-सार-पूजा—शुभचन्द्र।
१७०. समवशरण-पूजा—रत्नकीर्त्ति।
१७१. सम्मेद-शिखर-पूजा—गंगादास।
१७२. सरस्वती-पूजा—मल्लिभूषण-शिष्य श्रुतसागर, ब्र० नेमिदत्त।
१७३. सर्वतोभद्रपूजा—शुभचन्द्र।
१७४. सर्वदोष-प्रायश्चित्त-पूजा—महेन्द्रकीर्त्ति।
१७५. सहस्रगुण-पूजा—धर्मकीर्त्ति।
१७६. सहस्रगुणी-पूजा—धर्मचन्द्र।
१७७. सहस्रनामपूजा—खड्गसेन।
१७८. सारस्वत-यंत्र-पूजा—शुभचन्द्र, श्रुतसागर।
१७९. सार्द्धद्वयद्वीपपूजा—शुभचन्द्र, सुरेन्द्रभूषण, जिनदास।
१८०. सिद्धचक्र-पूजा—प्रभाचन्द्र, ललितकीर्त्ति, देवेन्द्रकीर्त्ति, पं० आशाधर ( इसकी स्वोपज्ञ टीका भी है )।
१८१. सिद्धचक्र की वृहत् पूजा—भानुकीर्त्ति, शुभचन्द्र।
१८२. सिद्धचक्रसहस्रगुणित पूजा—शुभचन्द्र।
१८३. सिद्धचक्रयंत्रोद्धारस्तवनपूजा—भ० विद्याभूषण।
१८४. सिद्धपूजा—पद्मनन्दी, सोमदत्त।
१८५. सुख-संपत्ति-व्रतोद्यापन—भ० सुरेन्द्रभूषण।
१८६. सुगन्धदशम्युद्यापन—पद्मनन्दि, गंगादास।

१८७. सूत्रोद्यापन—विजयसेन।
१८८. स्थाण्डिल्यहोमपूजा—सोमसेन भ०।
१८९. स्नपनविधि व पूजा—भ० अभयनन्दि।
१९०. स्वयम्भूसहस्रनामपूजा—धर्मचन्द्र भ०।
१९१. हेमकारी जिनपूजा—विश्वभूषण भ०।
१९२. होमविधि व वास्तु-पूजन—इन्द्रनन्दि।

उपर्युक्त पूजा-ग्रन्थों के अतिरिक्त ऐसे भी अनेक ग्रन्थ हैं जिनके कर्त्ताओं का पता नहीं है। 'श्रीजैन-सिद्धान्त-भवन' (आरा-शाहाबाद-बिहार) के शास्त्रागार में उक्त ग्रन्थों की संख्या लगभग ८०-९० के है। मद्रास के सरकारी प्राच्यलिपिग्रन्थागार* के सूचीपत्र में भी लगभग ४०-५० अज्ञातकर्त्ता ग्रन्थों का उल्लेख है।

---

# राजेन्द्र बाबू जब खाद्य-मंत्री थे

**श्रीविश्वनाथसिंह; सहकारी 'आज'-संपादक, काशी**

राजेन्द्र बाबू जो कुछ दूसरों को करने के लिए कहते हैं उसे पहले स्वयं करते हैं—यह उनकी अपनी विशेषता है। उनकी महत्ता की बातें तो मैंने बहुत पढ़ी और सुनी हैं; परंतु उसका प्रत्यक्ष परिचय मुझे उस समय मिला जब वे खाद्य-मंत्री थे। खाद्य-संकट के समय देश को खिलाने का यह गुरुतर भार उन्हीं को सौंपा गया था। वे देश की नाजुक घड़ी में दूर नहीं भागते। जो कार्य कोई नहीं स्वीकार करता उसे वे सहर्ष ग्रहण कर लेते हैं।

महायुद्ध के बाद विश्वव्यापी खाद्य-संकट उत्पन्न हो गया। हमारे देश में भी खाद्यान्न की बेहद कमी हो गई। हमारा देश युद्ध में तबाह नहीं हुआ था। यहाँ गल्ले की विशेष कमी नहीं थी और होनी भी नहीं चाहिए थी। परन्तु चोरबाजार और भ्रष्टाचार के कारण यहाँ भी अन्न का नितान्त अभाव हो गया! इस समय अमेरिका ही ऐसा देश था जो अन्य देशों को अनाज दे सकता था। पहले तो उसने उदारता दिखाई, लोगों को अनाज मिले। बड़ी कोशिश-पैरवी के बाद भारत को भी गल्ला मिला। परन्तु इसके बाद अभावग्रस्त देशों से राजनीतिक लाभ उठाने की चेष्टा की जाने लगी। तुरन्त गल्ला मिलने की जगह टाल-मटोल शुरू हो गई। देश में जो गल्ला था उससे संकट नहीं टल सकता था। अतः उसी को थोड़ा-थोड़ा खर्च कर अधिक दिनों तक चलाने का विचार किया गया। राशन आठ छटाँक से घटाकर छः छटाँक कर दिया गया। शरीर के पोषण के लिए यह बहुत ही कम है। परंतु सबको भोजन देने और संकट टालने के लिए यह व्यवस्था आवश्यक थी। ऐसी स्थिति में 'कम खाओ और गम खाओ' जरूरी हो गया!

राजेन्द्र बाबू ने स्वयं कम खाने का अभ्यास प्रारम्भ किया। दिल्ली में उनके साथ कुछ दिन रहने का मुझे अवसर मिला है। मैंने देखा कि राशन की दूकान पर जो कुछ मिलता उसे मँगा लिया जाता। कभी गेहूँ तो कभी गोजई, और कभी तो गोजई और मक्के

---

* A descriptive catalogue of the Sanskrit Manuscripts in the Government Oriental Manuscripts Library, Madras.

की रोटी बनती। और, साथ में तीसरे दर्जे का भुजिया चावल भी रहता। मुझे भोजन जरा भी न रुचता, परन्तु उनको इसकी जरा भी शिकायत न थी। वे बड़े प्रेम से खाते। मुझे वहीं मालूम हुआ कि घोर अन्नाभाव के समय उनके यहाँ दो-दो महीने तक केवल चने की रोटी बनी थी। भोजन के समय वे सभी को बुलाकर एक साथ बैठकर खाते। उस समय छोटे बच्चे जरूर होते—अरुण, शोभा और मुन्नी; इनमें से किसी एक का होना आवश्यक था। बच्चों को साथ में लिये बिना वे कभी न खाते। शोभा और मुन्नी को अपने कटोरे से दूध जरूर देते और अपने सामने उन्हें कुछ-न-कुछ खाते देखते। बिना इसके उन्हें संतोष न होता। छोटे-छोटे हाथ मुँह में जाते देख वे मूछों में मुस्कराते। कभी-कभी तो बच्चों की तोतली बोली पर वे ठहाका मारकर हँसने भी लगते। मुझे ऐसा लगता जैसे यह महान् व्यक्ति बच्चों की मुस्कान में अपना बचपन ढूँढ़ रहा हो। इसी समय उनसे घरेलू और व्यक्तिगत बातें भी होतीं। मनोरंजन और गपशप की बातें भी छिड़ जातीं।

वे दो-तीन फुलके ही खाते और थोड़ा-सा दूध पीकर बैठ जाते। इतना कम खाते देख मुझे ताज्जुब होता। भोजन के समय मुझे उनसे अधिक खाते बहुत संकोच लगता। इसी संकोच के कारण कुछ लोग उनके यहाँ नहीं ठहरते! परंतु यह संकोच निराधार है। उनके मन में इस प्रकार की बातें आतीं ही नहीं। वे तो बच्चों को खिलाने में मगन रहते हैं। अन्य लोगों को साथ लेकर भोजन करने में उन्हें विशेष आनन्द आता है। मुझे मालूम हुआ कि खाद्य-कृषि-मंत्री होते ही उन्होंने अल्पाहार का अभ्यास कर लिया है।

इसी अन्नाभाव के काल में कई प्रान्तों में फसल भी खराब हो गई। मद्रास और बंगाल के कुछ भागों में अकाल की सम्भावना मालूम पड़ने लगी। यह हमारे देश के लिए बड़ा ही संकटपूर्ण काल था। विदेशों से शीघ्र अनाज आने की आशा थी। वे इस स्थिति से चिन्तित अवश्य थे; परंतु हिम्मत न हारे थे। उन्होंने निश्चय कर लिया था कि देश में भुखमरी न फैलने देंगे। इसी समय एशियाई सम्मेलन हुआ। विभिन्न देशों के प्रतिनिधि आये हुए थे। नई दिल्ली में बड़ी चहल-पहल थी। सांस्कृतिक, आर्थिक और राजनीतिक चर्चाएँ हो रही थीं। परंतु वे तो इस समय भी खाद्य की समस्या सुलझाने में तल्लीन थे। चावल के क्षेत्र हिन्द-एशियाई के प्रतिनिधि भी सम्मेलन में पधारे थे। भारत की ओर से एक दिन राजेन्द्र बाबू के बँगले पर सम्मेलन में समागत प्रतिनिधियों को भोज दिया गया था। देश के प्रमुख नेता और नागरिक आमंत्रित थे। बड़ी भीड़ थी। चार-पाँच सौ व्यक्ति उपस्थित थे। बाहर के प्रतिनिधि राजेन्द्र बाबू से मिलने के लिए उत्सुक थे। उनकी खोज हो रही थी। परंतु वे लॉन में एक किनारे बैठे हिन्द-एशिया के प्रतिनिधि से चावल प्राप्त करने के सम्बन्ध में बातचीत कर रहे थे। इस प्रकार वे सब ओर से मन मोड़कर खाद्य-समस्या सुलझाने में ही लगे रहा करते थे। इस गुरुतर दायित्व को उन्होंने बड़ी सफलता से निबाहा, और देश को भुखमरी से बचाने में सफल भी हुए।

ज्ञानमंडल, काशी; अन्नकूट, संवत २००५ ]

# राजेन्द्र-वन्दना

श्रीमनोरंजनप्रसादसिंह, एम० ए० ; प्रिन्सिपल, राजेन्द्र-कॉलेज, छपरा

जय-जय-जय राजेन्द्र हमारे
जय माता के राजदुलारे

भारतमाता तुमको प्यारी
तुम भारतमाता के प्यारे
देशरत्न नररत्न राष्ट्रपति
सर काँटों का ताज तुम्हारे
जय-जय-जय राजेन्द्र हमारे
जय भारत के राजदुलारे

तुम विद्या के दिव्य पुरोधा
तुम छात्रों के एक सहारे
सर्वप्रथम तुमने स्वदेश में
छात्रसंघ – सन्देश प्रचारे
जय-जय-जय राजेन्द्र हमारे
जय भारत के राजदुलारे

हुआ अभी भूकम्प भयंकर
काँप उठी धरणी जब थर-थर
तब ले रोगशीर्ण तनु जर्जर
तुमने कितने प्राण उबारे
जय-जय-जय राजेन्द्र हमारे
जय भारत के राजदुलारे

तुम स्वातंत्र्य-समर के सैनिक
आत्मत्याग सेवाव्रत धारे
शिवि दधीचि के मूर्त्त रूप तुम
गांधी के नयनों के तारे
जय-जय-जय राजेन्द्र हमारे
जय भारत के राजदुलारे

हम बस एक नाम के चेरे
चलते हैं उस नाम सहारे
आशीर्वाद हमें दो, हम भी
होवें सब विधि योग्य तुम्हारे
जय-जय-जय राजेन्द्र हमारे
जय माता के राजदुलारे

३-१२-४१ ]



देशरत्न डॉक्टर राजेन्द्रप्रसाद ( १९४६ )

[ देशरत्न के नाम पर स्थापित राजेन्द्र कालेज ( छपरा ) को श्रीमान् दरभंगा-नरेश द्वारा प्रदत्त एक उत्तम विशाल चित्र से निर्मित ]

[ श्रीअजन्ता प्रेस लि० ( पटना ४ ) के सौजन्य से

# वारेन-हेस्टिंग्स और नवाब फैजुल्ला खाँ

श्रीकृष्णकान्त मिश्र, एम० ए०; इतिहास-विभाग, प्रयाग-विश्वविद्यालय

अठारहवीं शताब्दी में भारत की आर्थिक स्थिति का सुधार करने के विचार से, वारेन-हेस्टिंग्स ने इस देश में आते ही, क्लाइव के 'दो-अमली' ( Dual system ) का अन्त कर दिया। और, साथ ही, कम्पनी के डाइरेक्टर के बार-बार इस बात पर जोर देने पर कि 'जिस तरह हो सके, अधिक-से-अधिक धन भारत से वसूल करके इँगलिस्तान भेजा जाय' उसने भी—'चाहे ईमानदारी से हो और चाहे बेईमानी से, जिस तरह हो सके, धन बटोरने का' [1]—दृढ़ निश्चय कर लिया। और, ऐसी ही लालसा में, रुहेलखण्ड-जैसे हरे-भरे देश को, बिना कारण[2]—उसने उजाड़ दिया।[3] रुहेलों की बची-खुची जागीर, रामपुर के नवाब 'फैजुल्ला खाँ' को, दे दी गई। नवाब को जागीर लेते समय यह नहीं सूझा था कि यह नई सम्पत्ति उसी जाति की दी हुई है जो एक दिन हमारे सम्पूर्ण राज्य को हड़पने की कोशिश करेगी।

हेस्टिंग्स की लड़ाइयों ने कम्पनी के खजानों को खाली कर दिया। इँगलिस्तान से उसे आर्थिक सहायता मिलना असम्भव था; क्योंकि वह वहाँ 'धनदाता' के नाम से प्रसिद्ध हो चुका था, तब फिर यहाँ से देने के बदले वहाँ से लेने का कोई सवाल ही न था। अतएव उसने देशी नरेशों से ही रुपये या सैनिक सहायता लेने की छेड़छाड़ शुरू की। इन देशी रियासतों के नरेशों में, जिनपर उसने घोरतम अन्याय किया, रामपुर का नवाब

---

१. लार्ड मैकाले——'क्रिटिकल एण्ड हिस्टोरिकल एसेज', जिल्द ३, पृष्ठ २४४।

२. टॉरेन्स—'इम्पायर इन एशिया', पृष्ठ १११।

३. "एक-एक आदमी, जो रुहेला कहलाता था, या तो अपना देश छोड़कर भाग गया या चुन-चुनकर मार डाला गया।" टॉरेन्स-लिखित 'इम्पायर इन एशिया', पृ० ११०।

फैजुल्ला खाँ भी था।[1] इतिहासकारों[2] ने इन दोनों के पारस्परिक व्यवहार पर अधिक प्रकाश नहीं डाला है।

रामपुर के नवाब और अवध के नवाब के मध्य सन् १७७४ ई० के बाद एक शान्ति—सन्धि हुई, जिसमें यह तय हुआ कि 'फैजुल्ला खाँ ५००० से अधिक सैनिक नहीं रख सकता' और यदि अवध का नवाब किसी से युद्ध करे तो फैजुल्ला खाँ 'दो वा तीन हजार आदमी अपने सामर्थ्यानुसार भेजे।'[3]

फैजुल्ला खाँ सर्वगुणसम्पन्न शासक था। यह आशा की जाती थी कि थोड़े ही दिनों में राज्य पुनः समृद्धिशाली हो जायगा। सन् १७७८ के फरवरी महीने में कुछ अफवाहें उड़ीं कि नवाब के पास जरूरत से ज्यादा सेना है।[4] अवध के रेजिडेण्ट 'मिस्टर मिडल्टन' ने सोचा कि सम्भवतः अवध के नवाब के डर से फैजुल्ला खाँ ने ऐसा कर लिया है।[5] इस बात को ठीक-ठीक जानने के लिए एक कमिश्नर रामपुर भेजा गया। कमिश्नर ने निरीक्षण कर लिखा कि फैजुल्ला खाँ 'अपनी सन्धि की प्रत्येक शर्त का अक्षरशः प्रतिपालन कर रहा है।'[6]

वास्तव में फैजुल्ला खाँ, १८वीं शताब्दी के रणजीतसिंह-जैसा, अँग्रेजों का आन्तरिक प्रशंसक था। किन्तु हेस्टिंग्स ने अपनी दुष्ट नीति से ऐसे सच्चे सहायक को अँग्रेजों के विमुख बना दिया। धन-लोलुपता के कारण उसको अपनी गलती नहीं दिखाई पड़ती थी। उसने अपनी कौंसिल के सदस्यों को यह सूचना दी कि रामपुर और अवध के नवाबों के बीच जो सन्धि[7] हुई थी उसे कम्पनी भी मंजूर करे। देशी नरेशों के घरेलू मामलों में कम्पनी का यह हस्तक्षेप अनुचित था। किन्तु हेस्टिंग्स ने इसका कुछ भी खयाल न कर फैजुल्ला खाँ के पास एक नया सन्धि-पत्र भेज दिया। फैजुल्ला खाँ ने यह समझकर कि इस बे-मतलब बात को आगे बढ़ाना बेकार है, चुपचाप उसको अपनी 'हुजूर-कचहरी' में रखवा दिया। और, मिस्टर मिडल्टन के जरा-से इशारे पर, कम्पनी को दो हजार सवार ऋण-स्वरूप देने के लिए वह राजी हो गया। कम्पनी के प्रति इस स्वामिभक्ति के लिए उसे कलकत्ता की सरकार ने धन्यवाद-पत्र भेजा![8]

१. राजा नन्दकुमार, काशी के राजा चेतसिंह और अवध की बेगमों का किस्सा सर्वत्र प्रसिद्ध है। किन्तु फैजुल्ला खाँ की चर्चा प्रायः कुछ को छोड़ किसी ने नहीं की है। देखिए—नन्दकुमार, चेतसिंह और बेगमों के सम्बन्ध में—बेवरिज: 'दि ट्रायल आफ नन्दकुमार'; स्टीफेन: 'नन्दकुमार एण्ड इम्पी'; हेस्टिंग्स: 'ए नैरेटिव आफ दि इनसरक्शन इन दि जमीन्दारी आफ बनारस' आदि; ग्लैग: 'मेमौरस आफ वारेन हेस्टिंग्स' आदि।

२. ऐलफ्रेड लायल: 'वारेन हेस्टिंग्स'; राबर्टस्: 'हिस्ट्री आफ इण्डिया'; सुन्दरलाल: 'भारत में अँग्रेजी राज'; इत्यादि।

३. 'रिपोर्ट्स फ्राम कमेटीज आफ दि हाउस आफ कामन्स', भाग ६, पृष्ठ २२.

४. 'कैम्ब्रिज हिस्ट्री आफ इण्डिया', भाग ५, पृष्ठ ३०३.

५. वही कैं० हि० इं०।        ६. उक्त 'रिपोर्ट्स' ०, पृ० २४।

७. अँग्रेज चैम्पियन ने यह सन्धि कराई थी; किन्तु इससे अँग्रेजों को कुछ भी लाभ न था।

८. उक्त 'कैम्ब्रिज'०, पृ० ३०४।

१७८० ई० में हेस्टिंग्स को कुछ सेना की जरूरत हुई। अवध के नवाब को उसने लिखा कि इसका प्रबन्ध शीघ्र किया जाय। अवध के नवाब ने साफ लिख दिया कि 'आप यदि कहें तो फैजुल्ला खाँ को सेना की सहायता के लिए कहा जाय;[1] मेरे पास न तो उतने सैनिक हैं और न उतना धन ही है कि आपकी कुछ सहायता कर सकूँ।' हेस्टिंग्स तो यह चाहता ही था। फौरन् उसने रामपुर के नवाब को हुक्म दिया कि 'पाँच हजार सवार··· सन्धि के अनुसार भेज दो।'[2] किन्तु नवाब ने ऐसा करने से इनकार कर दिया। तब हेस्टिंग्स ने कम्पनी के डाइरेक्टर को यह शिकायत लिख भेजी कि नवाब ने सन्धि की शर्तों को तोड़ दिया[3] जो बिलकुल झूठ थी, और उधर नवाब को भी लिख भेजा कि 'तुमने जान-बूझकर सन्धि के नियमों को तोड़ा है।' फिर, बिना अपनी कौंसिल के सदस्यों से सलाह किये, उसने अवध के नवाब को आज्ञा दी कि 'फैजुल्ला खाँ की जमीन्दारी (रुहेला-जागीर-सहित) छीन ली जाय।'[4]

फैजुल्ला खाँ के साथ हेस्टिंग्स का बर्त्ताव, आरम्भ से अन्त तक, ज्यादती से भरा हुआ था। एक तो, कम्पनी से कोई सैनिक सहायता देने वा अन्य किसी प्रकार की सहायता करने की सन्धि सीधी तरह नहीं हुई थी।[5] दूसरे, जो सन्धि चैम्पियन ने कराई थी वह केवल अवध और रामपुर के नवाबों के लिए हुई थी; अँग्रेजों के निमित्त उस सन्धि में कहीं कोई चर्चा नहीं थी।[6] चैम्पियन तो केवल अवध में होने के कारण सलाहकार मात्र था। तीसरे, जो नया सन्धि-पत्र हेस्टिंग्स ने फैजुल्ला खाँ के पास भिजवाया था, उसे नवाब ने अगर 'हुजूर-कचहरी' में रखवा दिया, तो उसका मतलब क्या नवाब की स्वीकृति हो गया? बहुत-से जरूरी कागज जैसे आजकल भी फाइल में रख लिये जाते हैं वैसे ही वह भी रख लिया गया था। कुछ लोगों का कहना है कि नवाब ने जवाब क्यों नहीं दिया। पर नवाब बेचारा तो दर्शक मात्र था, आदि से अन्त तक वह केवल हेस्टिंग्स की विचित्र मित्रता का अध्ययन कर रहा था। उसे तो स्वयं पता न चला कि कैसे बेमतलब नये-नये सन्धि-पत्र उसपर लादे जा रहे थे।[7] चौथे, गवर्नर-जनरल (हेस्टिंग्स) ने उस (नवाब) के सीधेपन से लाभ उठाना चाहा, यह सर्वथा अनुचित था। १८वीं शताब्दी के संसार की राजनीति भी इस बात का समर्थन नहीं कर सकती।[8] पाँचवीं बात यह कि कुछ हेस्टिंग्स के इतिहासकारों का कहना है कि जमीन्दारी छीनने का उसका हुक्म ठीक था; क्योंकि रुहेला-युद्ध में यदि गवर्नर-जनरल (हेस्टिंग्स) चाहता तो रामपुर को भी समाप्त कर डालता। किन्तु यह भी मनगढ़न्त-जैसी बात मालूम होती है; क्योंकि हेस्टिंग्स

---

१. पूर्वोक्त रिपोर्ट्स०, पृ० २६। २. वही 'रिपोर्ट्स', पृ० २७।
३. वही रिपोर्ट्स२ पृ० २६। ४. 'कैम्ब्रिज हिस्ट्री', पृ० ३०४।
५. एचिसन : 'ट्रीटीज, सनदस्' आदि दस भाग।
६. पार्क्स्, जोसेफ आदि : 'मेमौर्स आफ फ्रान्सिस फिलिप्स्', भाग २, पृ० १७२।
७. सैयद गुलाम हुसेन : 'सियार-उल-मुताखरिन', भाग १, पृ० ११२।
८. विलियम मैकिन्तोश : 'ट्रैवेल्स इन योरोप, एशिया, अफ्रिका', भाग २, पृ० १०१।

ने जब रुहेलों की बची-खुची जागीर नवाब को दी तब यह विचार उसके मन में कभी न उठा था कि हम जब चाहेंगे तब कम्पनी में रामपुर को मिला लेंगे। फिर, जैसा सामयिक लेखों से [१] पता चलता है, भारत के गवर्नर-जनरल इंगलिस्तान के शासन का बड़ा डर मानते थे। और, 'वेलेजली' तथा 'डलहौजी' ऐसे स्वतन्त्र विचारक भी न थे[२] कि अपने मन से राज्य हड़पने लगते।

सबसे बढ़कर आश्चर्य की बात तो तब मालूम होती है जब अपनी कौंसिल के सदस्यों के सामने हेस्टिंग्स स्वयं कहता है—"फैजुल्ला खाँ ने सहायता देने से इनकार करके यद्यपि सन्धि-भंग नहीं किया तथापि उसका बर्ताव उग्र······था······।"[३] एक अँग्रेज इतिहासकार ने हेस्टिंग्स की—कौंसिल के समक्ष—इस उक्ति पर लिखा है—"सचमुच हमलोगों की ग्लानि की सीमा, हेस्टिंग्स के इस कथन से, बहुत अधिक बढ़ जाती है। आज-तक किसी नरेश के प्रति ऐसा दुर्व्यवहार न किसी ने सोचा था और न प्राय: (भविष्य में) ऐसा कोई करेगा···।"[४] एक दूसरे ने लिखा है—"यदि मिडल्टन के कहने पर फैजुल्ला खाँ पहले दो हजार सवार देने को राजी हो गया, तो क्या कुटिल हेस्टिंग्स ने यह समझ लिया कि वह सन्धि के रूप में ऋण दे रहा था? मुझे खेद है अपने शासकों की बुद्धिमानी पर·········!"[५]

भाग्य से 'कोर्ट आफ डाइरेक्टर्स' को सम्पूर्ण विवरण का पता चला और हेस्टिंग्स की बुद्धि की भर्त्सना करते हुए उन्होंने तुरन्त आज्ञा दी कि नवाब फैजुल्ला खाँ के विरुद्ध की गई सारी कार्यवाही रोक दी जाय।

---

१. ईवन्स : वायेजेस ; 'इण्डियन कलचर' (कलकत्ता) में 'हू वाज रिस्पान्सिबिल फार अफगान वार' (श्रीकृष्णकान्तमिश्र-लिखित), मि० २, आदि।

२. फारेस्ट : 'सेलेक्शन्स ; रिपोर्ट्स आफ सेलेक्ट कमिटी', १७८२-३।

३. उक्त 'रिपोर्ट्स' पृ० ३१।

४. 'कैम्ब्रिज', पृ० ३०४।

५. ऐनन : 'राइटिंग्स इन दि अर्ली हिस्ट्री आफ बंगाल', पृ० २०१।

# देशरत्न और हिन्दी

प्रो० 'कपिल', डी० जे० कालेज; मुंगेर

बिहार की धरती पर जन्म लेने के कारण राजेन्द्र बाबू को देखने और सुनने का सौभाग्य कई बार प्राप्त हो चुका है। बिहार का नेतृत्व तो प्रारम्भ से लेकर आज तक उन्हीं के कर्मठ हाथों में है। उनकी महत्ता तथा कर्त्तव्यनिष्ठा तो यह प्रान्त प्रारम्भ में ही बिहारी-युवक-आन्दोलन के नेता और बिहारी-छात्र-सभा के पथ-प्रदर्शक के रूप में देख चुका था। आज तो वे बिहार के ही क्यों, भारत के अन्यतम जननायक तथा देश के गौरव हैं। देश की बन्धन-मुक्ति के लिए उनके त्याग तथा उनकी तपस्या का मूल्यांकन तो स्वतन्त्र भारत के इतिहास में ही किया जा सकता है। वे हमारी राष्ट्रीय कॉंग्रेस के एक बार नहीं, अपितु तीन-तीन बार राष्ट्रपति रह चुके हैं। सम्पूर्ण देश का उत्तरदायित्व अपने सबल स्कन्धों पर लेकर इस महान् संस्था के संचालन में उन्होंने जो बुद्धिमत्ता और कार्यतत्परता दिखलाई है, वह हमारे सामने है। कॉंग्रेस के संकटपूर्ण क्षणों में उन्होंने ही गरल-घूँट पी-पीकर उसे बचाने का सफल प्रयास किया है। इन्हीं कारणों से आज, गांधीजी के निधन के पश्चात्, उनकी सादी मूर्त्ति में गांधीजी की ही प्रतिच्छाया दीख पड़ती है। अब तो यद्यपि वे अपने घर (बिहार) से सदा ही बाहर रहा करते हैं तथापि सारा प्रान्त आज भी उन्हीं के व्यक्तित्व से अनुप्राणित हो रहा तथा प्रेरणा पा रहा है।

आज से कुछ वर्ष पूर्व अखिल-भारतीय हिन्दी-साहित्य-सम्मेलन के अध्यक्ष-पद के लिए जब वे खड़े हुए थे तो कुछ विपक्षियों ने उनके विरुद्ध यह हल्ला किया था कि 'वे हिन्दी के पक्ष में नहीं हैं'! किन्तु वे हिन्दी के अन्य लब्धप्रतिष्ठ लेखकों से पीछे नहीं हैं, यह मैं बलपूर्वक कह सकता हूँ। यदि प्रेमचन्दजी अपनी भाषा-शैली के कारण हिन्दी के गौरव तथा आदर्श हैं, तो बिना किसी संकोच के राजेन्द्र बाबू भी हिन्दी के अभिमान कहे जा सकते हैं। उनकी 'आत्मकथा' अथवा 'संस्कृत का अध्ययन' नामक पुस्तकों को देख लेने के पश्चात् उन्हें हिन्दी-विरोधी तथा हिन्दुस्तानी का पक्षपाती कहना आत्मप्रवंचना मात्र है।

सन् १९४६ में वे दरभंगा गये थे। उस समय मैं मिथिला-कालेज में अध्यापक था। उन्हीं दिनों पटना-विश्वविद्यालय ने हिन्दी का एक पर्चा मैट्रिकुलेशन से हटा दिया था और उसके स्थान पर संस्कृत को ही पाठ्यक्रम में रखने की सिफारिश की थी। मैं अपने एक हिन्दी-प्रेमी मित्र के साथ, इस परिवर्त्तन के संबंध में उनकी राय जानने के लिए, उनकी सेवा में पहुँचा। वे यद्यपि बहुत कार्यव्यस्त थे तथापि उन्होंने कृपापूर्वक मुझे मिलने का अवसर दिया। 'सीनेट' के निर्णय के सम्बन्ध में जो कुछ भी कहना था, मैंने संक्षेप में कह दिया। वे चुप सुनते रहे। जब मैं प्रणाम करके चलने लगा, उन्होंने हँसकर कहा—"मैं तो अभी कार्यव्यस्त हूँ; पर मेरी सहानुभूति हिन्दी के ही पक्ष में है। फिर भी आप पत्र द्वारा सारी बातों की सूचना मुझे दें।" उनके आदेशानुसार, कुछ ही दिनों के बाद, मैंने उनकी सेवा में एक पत्र भेज दिया। उन्होंने उस पत्र का यह उत्तर भेजा—

बिड़ला-हाउस
अल्बुकर्क रोड, नयी दिल्ली
२५।४।४६

प्रिय प्रो० कपिलजी,

आपका पत्र मिला। मैंने पटने में सुना था कि हिन्दी का एक परचा उठाकर उसके स्थान में संस्कृत पाठ्यक्रम में दी गयी। इससे कुछ लोगों को क्षोभ हुआ है, यह भी मुझे मालूम हुआ था। आचार्य बदरीनाथ वर्मा तथा श्रीरामधारीप्रसाद विशारद प्रभृति से इस सम्बन्ध में बातें हुई थीं। सीनेट ने तो वह निश्चय कर ही लिया है।

लोगों का विचार था और मैं उससे सहमत हूँ कि किसी अन्य विषय में समय बचाकर संस्कृत को स्थान दिया जाय। पर यह तो जो लोग सीनेट में हैं अथवा शिक्षा से सीधा सम्बन्ध रखते हैं उनको ही करना या कराना है। मेरी सहानुभूति तो हिन्दी के पक्ष में है ही। पर आप जो कुछ इस सम्बन्ध में मुनासिब समझें करें। मैं समझता हूँ कि और लोगों से भी आपको मदद मिलेगी।

आपका
राजेन्द्र प्रसाद

इस पत्र को यहाँ उद्धृत कर देने के पश्चात् हिन्दी के प्रति उनके विचार के सम्बन्ध में कुछ भी कहना शेष नहीं रह जाता। मैं कवि के शब्दों में 'दीपित दिनेन्द्र-सा मानवेन्द्र राजेन्द्र' का हृदय से अभिनन्दन करता हूँ। वे दीर्घायु हों, शतायु हों।

कार्तिक शुक्ल षष्ठी; २००५ ]

# पालि-भाषा

प्रोफेसर नलिनविलोचन शर्मा, एम० ए० ; हिन्दी-विभाग, पटना-कालेज

पालि से हमें उस भाषा का बोध होता है जिसमें बौद्धों के मूल ग्रन्थ लिखे गये हैं। आज उसका यही प्रचलित और स्वीकृत अर्थ है। लेकिन इस शब्द के ऐतिहासिक अध्ययन से इस अर्थ की ठीक-ठीक पुष्टि नहीं हो पाती। बौद्धों के मूल तथा प्राचीन ग्रन्थों में इस शब्द का दूसरे ही अर्थ में व्यवहार पाया जाता है। पालि का साम्प्रतिक अर्थ किस प्रकार रूढ हो गया है, इसकी गवेषणा उपादेय एवं मनोरंजक प्रमाणित हो सकती है।

इस शब्द को इस अर्थ में प्रयुक्त करने का श्रेय किसे मिलना चाहिए, इस विषय पर निश्चयपूर्वक कुछ कहना कठिन है। फिर भी इसमें संदेह नहीं कि इस अर्थ को प्राच्य-विद्या के पाश्चात्य विद्वानों ने ही इतना लोकप्रिय बना दिया है। सीलोन, बर्मा और स्याम के पिछले खेवे के 'थेराओं' का भी इस अर्थ-परिवर्त्तन के पीछे कुछ हाथ हो सकता है। जहाँ तक परंपरागत प्रयोग का प्रश्न है, छठी-सातवीं शताब्दी तक भी पालि शब्द भाषा-विशेष के नाम के रूप में प्रयुक्त होता नहीं पाया जाता। महावंश की तो बात ही छोड़ दें, उसके परवर्त्ती परिशिष्ट चूलवंश में भी पालि का प्रयोग मूल बौद्ध ग्रन्थों के द्योतन के लिए ही होता है। मूल ग्रन्थों और उनकी टीकाओं के भेद को स्पष्टतः निरूपित करने के लिए ही पहले प्रकार के ग्रन्थ पालि कहे गये हैं।

उदाहरण के लिए, 'पालिमात्तं इधानीतं नात्थि अट्ठाकथा इधा' में यह साफ-साफ कहा गया है कि सीलोन से केवल पालि ही लाई गई है, टीकाएँ नहीं। टीकाओं में भी पालि इस अर्थ में व्यवहृत हुई है। 'विसुद्धिमग्ग' में कहा गया है—'इदं सब्बाकारेन नेव पालीयं न अट्ठकथा यं आगतं केवलं आचरियमतानुसारेन वुत्तं तस्मा न सारतो पच्चेतब्बम्।' अतः यह स्पष्ट है कि टीकाओं में भी पालि का प्रयोग मूल तथा प्रामाणिक बौद्ध ग्रन्थों के लिए ही हुआ है।

इसी प्रकार, एक ओर पालि और अट्ठाकथा में तथा दूसरी ओर अट्ठाकथा और आचरियमत में जो विभेद है उसका स्पष्टीकरण बुद्धघोष ने अपनी पुग्गल-पण्णाति नामक

टीका में किया है। यह भी उल्लेखनीय है कि पालि शब्द का सर्वप्रथम व्यवहार बुद्धघोष ने ही किया है। बुद्धघोष की टीकाओं तथा उनके बाद दूसरों की टीकाओं में भी पालि शब्द बुद्धवचन, त्रिपिटक, तन्ति और परियत्ति के पर्याय के रूप में गृहीत हुआ।

पालि ग्रन्थ-विशेष का पर्याय न रहकर भाषा-विशेष का बोधक हो गया, यह बहुत अस्वाभाविक नहीं कहा जा सकता। टीकाकारों ने तो स्पष्टतः इसके लिए चेष्टा की है कि ऐसी गड़बड़ी पैदा न हो सके; किन्तु अनेक कारणों से और अनिवार्यतः यह अर्थ-परिवर्त्तन होकर ही रहा। जहाँ तक टीकाकारों का सवाल है, उन्होंने पालि-ग्रन्थों की भाषा को तन्तिभाषा ही कहा है और उसे सदैव सिहलभासा या सिंहल की भाषा से अलग माना है, जिसमें परवर्त्ती बौद्ध साहित्य निर्मित होता रहा। आज पालि-भाषा से जो समझा जाता है उसके लिए टीकाकारों के पास तन्तिभासा शब्द ही था। पालि-ग्रन्थों की भाषा की विशेषता का सूचक मागधी या मागधिनिरुत्ति शब्द भी व्यवहृत होता था। जैसा कात्त्यायन ने अपने पालि-व्याकरण में कहा है 'सा मागधी मूल भाषा नराय आदि कप्पिका'—मनुष्यों की मूल-भाषा मागधी है, ऐसा बौद्धों का मत है। इस प्रकार पालि-ग्रन्थों की भाषा की दिव्यता सिद्ध करने के लिए उसे मागधिनिरुत्ति भी कहते थे।

पालि-साहित्य की भाषा को मागधिनिरुत्ति की संज्ञा देकर बुद्धघोष और 'थेराओं' ने एक और समस्या खड़ी कर दी है जिसपर कुछ विचार कर लेना आवश्यक है। मागधि-निरुत्ति के पीछे जो यह भाव है कि केवल मागधी ही बुद्ध की भाषा थी, इसके लिए प्राचीन बौद्ध साहित्य में कोई निश्चित प्रमाण नहीं मिलता। इसमें कोई संदेह नहीं कि कुछ प्राचीन ग्रन्थों में यह कहा गया है कि बुद्ध बिम्बिसार के द्वारा शासित अंग-मगध के आध्यात्मिक उन्नायक थे; किन्तु इसका यह तात्पर्य तो कदापि नहीं कि बुद्ध अपने विचारों को अभिव्यक्त करने के लिए केवल मागधी को ही काम में लाते थे या कि सभी मूल बौद्ध ग्रन्थों की भाषा मागधी ही है!

इसी प्रकार, 'विनयपिटक' में प्रयुक्त 'सकानिरुत्ति' की भी इस संबंध में खींचतान की जाती है। विनयपिटक में भिक्खुओं को यह कहा गया है कि उन्हें बुद्ध के वचनों का प्रचार सकानिरुत्ति के माध्यम से करना चाहिए और उनका अनुवाद छन्दस में नहीं करना चाहिए। बुद्धघोष के अनुसार 'छन्दस' का अर्थ है संस्कृत और 'सकानिरुत्ति' का तात्पर्य है वह मागधी भाषा जिसका व्यवहार स्वयं बुद्ध करते थे। इस संबंध में हमें स्मरण रखना चाहिए कि 'संस्कृत' शब्द का प्रचलन बुद्ध और पाणिनि के बाद हुआ। पाणिनि भाषा का दो प्रकार से वर्गीकरण करते हैं—वैदिक या छन्दस और लौकिक। लौकिक से भिन्न छन्दस भाषा वह भाषा है जो प्राचीन तथा अप्रयुक्त हो। बुद्ध ने भी, यदि उन्होंने छंदस शब्द का प्रयोग कभी किया होगा तो, इसी अर्थ में किया होगा।

छंदस के झमेले में पड़ने से यहाँ कोई लाभ नहीं। यहाँ तो विचार 'सकानिरुत्ति पर करना है। यह समझना कठिन है कि बुद्धघोष क्यों इस शब्द का अर्थ मागधक या मागधी भाषा करते हैं। इस अर्थ के साथ 'विनयपिटक' के उल्लिखित आदेश का स्मरण करने पर हम पाते हैं कि बुद्ध ने अस्वाभाविक संकीर्णता का परिचय देते हुए अपने वचनों के प्रचार

को भाषा-विशेष में ही सीमित कर दिया था। लेकिन यह एक ऐसी बात है जो बुद्ध की दूरदृष्टि तथा उदारता दोनों के ही विरुद्ध पड़ती है। बुद्ध 'सम्मादिट्ठिक' तथा 'विभज्जवादी' थे और उनका यह आदेश उन्हीं के आदर्शों की कसौटी पर और उन्हीं के शब्द में 'मिच्छादिट्ठि' होता। फलतः हमें कहना पड़ेगा कि बुद्धघोष की सकानिरुत्ति की व्याख्या सर्वथा भ्रामक है। यदि 'विनयपिटक' के विचाराधीन आदेश को उसके प्रसंग में देखा जाय तो यह स्पष्ट हो जाता है कि सकानिरुत्ति का अर्थ है 'अभिव्यक्ति का वह माध्यम' जिससे भिक्खु परिचित थे। वह माध्यम बुद्ध की भाषा से भिन्न भी हो सकता था; शर्त्त सिर्फ यह थी कि भिक्खु को पूर्ण अधिकृत तथा परिचित भाषा का ही उपयोग करना चाहिए और प्राचीन तथा अप्रचलित भाषाओं के मोह में नहीं पड़ना चाहिए। एक ऐसे धर्म का प्रवर्त्तक, जो विरोध और आलोचना के बावजूद अपने मार्ग को दूर-दूर तक फैलते देखना चाहता हो, इसी प्रकार का आदेश दे सकता है; यदि वह ऐसा नहीं करता और प्रारंभ में ही संकीर्ण तथा अनुदार मनोवृत्ति का प्रदर्शन करता है, तो उसे कदापि वह सफलता नहीं प्राप्त हो सकती जो बुद्ध को प्राप्त हुई थी। इन बातों को ध्यान में रखते हुए, 'सकानिरुत्ति' की वह व्याख्या, जिसकी उद्भावना बुद्धघोष ने की है, हम स्वीकार नहीं कर सकते।

पालि का प्राचीन अर्थ क्या था और मागधी से उसका क्या संबंध हो सकता है, इन दो प्रश्नों पर हम संक्षेप में विवेचन कर चुके हैं। पालि का उद्गम-स्थल कहाँ था, इस तीसरे प्रश्न पर भी, इस सिलसिले में, थोड़ा विचार असमीचीन न होगा। यह प्रश्न इतना विवादास्पद है और इसपर इतने विद्वानों ने अपने विचार प्रकट किये हैं कि यहाँ पर उनका उल्लेख और अध्ययन करके ही हम किसी निष्कर्ष पर पहुँच सकते हैं।

मैक्स वैलेसर के विचारानुसार पालि 'पाटलि' या 'पाडलि' का ही संक्षिप्त रूप है और यह भी मान लिया जा सकता है कि यह पाटलिपुत्र की भाषा थी। इस मत की आलोचना करते हुए डाक्टर ई० जे० टामस ने ठीक ही कहा है कि वैलेसर ने यह नहीं प्रमाणित किया है कि पालि किसी भाषा के नाम के रूप में व्यवहृत हुई है। टामस के द्वारा उठाये हुए प्रश्न पर हम विचार कर चुके हैं और वस्तुतः हम भी उनसे सहमत हैं; किन्तु यहाँ तो हम यह मानकर विचार कर रहे हैं कि 'पालि' भाषा-विशेष का नाम है और उस भाषा के उद्गमस्थल के संबंध में हमें किसी निश्चित निष्कर्ष पर पहुँचना है। अस्तु।

आर० सी० चाइल्डर्स का यह कहना है कि अन्तर्साक्ष्य के आधार पर हमें मानना पड़ेगा कि 'पालि' जनता की भाषा थी। जेम्स ऐल्विस, चाइल्डर्स से, सहमत हैं और उनसे आगे जाकर यह भी कहते हैं कि पालि निश्चित रूप से मगध की भाषा थी। संक्षेप में, उनका तो यह भी कहना है कि पालि का शुद्ध और मौलिक नाम मागधी ही था। इसके अतिरिक्त, पालि के पैंतीस व्याकरणों का अस्तित्व उसके महत्त्व को प्रमाणित करता है। और भी, उसकी परिष्कृत शैली, व्याकरण-संबंधी सरलता और ब्राह्मणों की प्राचीनतम भाषा से उसका सामीप्य उसकी प्राचीनता को प्रमाणित करता है। बौद्ध शिलालेखों और ग्रन्थों की भाषा-संबंधी भिन्नता का समाधान, ऐल्विस के अनुसार, यह है कि पहले की

भाषा बोलचाल की और फलतः परिवर्त्तनशील थी जब कि दूसरे की भाषा सीलोन में जाकर रूढ़ हो गई।

जियार्ज ग्रियर्सन और ई० विंडिश का भी यही विचार है कि साहित्यिक 'पालि' मागधी ही है। विंटर्निज इस मत के पक्ष में यह कहते हैं कि पालि केवल बौद्धों के द्वारा ही प्रयुक्त साहित्यिक भाषा है, जो कई विभाषाओं के मिश्रण से बनी होगी। किन्तु कोई भी साहित्यिक भाषा अंततः एक निश्चित विभाषा से ही निकली होती है और पालि की आधारभूत भाषा मागधी ही होगी। पालि का साहित्यिक रूप क्रमशः विकसित होता रहा होगा जबतक कि वह सीलोन में जाकर रूढ न हो गई हो।

इसके विपरीत ओल्डेनबर्ग की धारणा यह है कि पालि के उद्‌गमस्थल की संभावना विन्ध्य-पर्वत-माला के दक्षिण की ओर है न कि उत्तर की ओर। ओटो फ्रैंके भी मागधी-सिद्धान्त का खंडन करते हुए कहते हैं कि पालि का उद्‌गम-स्थल उत्तर-भारत के पूर्वीय भाग में नहीं हो सकता था; क्योंकि पालि और उत्तर-पश्चिम भारत के खरोष्ट्री अवशेषों में विभिन्नताओं के साथ-ही-साथ उल्लेखनीय समानताएँ भी वर्त्तमान हैं।

'कुन' पालि का उज्जैन की विभाषा से संबंध जोड़ते हैं। उनके तर्क के दो कारण हैं। पहला तो यह कि अशोक के गिरनारवाले शिलालेख की विभाषा से पालि की समानता है और दूसरा यह कि यही महिन्द की मातृभाषा भी थी जिसने, प्रचलित धारणा के अनुसार, सीलोन में पालि का प्रचार किया था। ओल्डेनबर्ग ने इस प्रचलित धारणा को अस्वीकार करते हुए पालि के प्रचार के पीछे कलिंग का प्रभाव माना है। पालि के उद्‌गम-स्थल के संबंध में उनके विचार का उल्लेख ऊपर हो ही चुका है।

डब्लू० गीगर का विश्वास है कि पालि अर्धमागधी पर आधारित साहित्यिक भाषा है। किन्तु पी० वी० बापट ने ध्वनि-शास्त्र, व्याकरण तथा शब्दों के आधार पर इस मत का योग्यतापूर्वक खंडन किया है। एच० लूडर्स भी अर्धमागधी-सिद्धान्त के पोषक हैं। उनका कथन है कि प्राचीन बौद्ध ग्रन्थ पूर्णतः नहीं तो अंशतः अर्धमागधी में ही लिखे गये थे और वर्त्तमान बौद्ध ग्रन्थ अर्धमागधी से पालि में अनूदित हुए हैं।

स्टेन कोनो, आल्डेनबर्ग की तरह, कहते हैं कि विन्ध्य-प्रदेश ही पालि का उद्‌गम-स्थल है; क्योंकि, उनके मतानुसार, पालि और पैशाची में समानताएँ हैं। किन्तु इस मत के विपक्ष में सबसे बड़ी बात तो यही है कि आज तक पैशाची भाषा के प्रदेश के संबंध में विद्वान् एकमत नहीं हो सके हैं।

रीज डेविड्स का यह मंतव्य है कि पालि एक साहित्यिक भाषा थी जिसका आधार कोसल की बोलचाल की भाषा रही होगी। इनके अनुसार छठी-सातवीं शताब्दी ईसवी—पूर्व में एक परिष्कृत कोसल-भाषा का अस्तित्व था और यही बुद्ध की भी भाषा थी। लेकिन, जैसा कीथ ने कहा है, इस प्रकार के अनुमान के लिए कोई पुष्ट आधार रीज डेविड्स उपस्थित नहीं कर सके हैं।

श्रीमती रीज डेविड्स, जो अपने पति के समान ही प्राच्य-विद्या-विशारदा थीं, कहती हैं कि पालि वस्तुतः किसी भाषा की रूढ़ संज्ञा नहीं है; पालि का अर्थ होता है

'श्रेणी', उदाहरणार्थ—'अंबपाली'; जब बौद्ध प्रवचन, लेख इत्यादि की एक श्रेणी या कतार बन गई तो उसे पालि कहा जाने लगा। यह विचार भी, विचक्षण चाहे जितना हो, विशेष मान्य नहीं प्रतीत होता।

इस प्रकार, विद्वानों के परस्पर-विरोधी मतों को देखते हुए, हम यही कह सकते हैं कि निबंध के प्रारंभ में, प्राचीन साक्ष्य के आधार पर, पालि का जो अर्थ प्रतिपादित किया गया है वही स्वीकार्य है। पालि के उद्गम-स्थल के बारे में निश्चयपूर्वक कुछ कहना भी इसीलिए कठिन है कि भाषा के रूप में उसका कोई मौलिक अस्तित्व था ही नहीं। हाँ, जिस भाषा को पालि भाषा कहते हैं वह अवश्य बहुत दूर तक मागधी पर आधारित और उससे प्रभावित रही होगी—हालाँकि यह मागधी ही थी, ऐसा कहना असंगत होगा।

---

# देशपूज्य राजेन्द्र बाबू

श्रीजगतनारायण लाल, एम० ए०, एल-एल० बी०, एम० एल० ए०

आरा की नागरी-प्रचारिणी सभा ने देशरत्न राजेन्द्र प्रसादजी के करकमलों में अभिनन्दन-ग्रन्थ भेंट करने का जो शुभ संकल्प किया है, वह बड़ा ही उपयुक्त और सामयिक है। श्रद्धेय राजेन्द्र बाबू उन नररत्नों में से हैं जिनको पाकर बिहार ही नहीं, अपितु सारा देश अपने को गौरवान्वित मानता है।

ख्यातिलब्ध पुरुष कितने ही मिलते हैं। उनके प्रति दूर से लोग आदर और श्रद्धा के भाव रखते तथा प्रकट करते हैं; परन्तु उनके निकट पहुँचने पर तथा अधिक निकट रहने पर वह भाव बहुधा बढ़ने के बदले क्षीण होता पाया जाता है। किन्तु ऐसे महापुरुष, जिनके निकट जाने पर प्रेम तथा श्रद्धा और भी अधिक जाग्रत हो तथा अधिक निकट रहने पर उत्तरोत्तर दृढ़ और परिपक्व हो, बहुत कम हुआ करते हैं। प्रेम और श्रद्धा के भाव उसी के प्रति पुष्ट और परिपक्व होते हैं तथा तभी हो पाते हैं जब उन भावों के आधार पात्र में ठोस गुण हों, चरित्रबल हो, आकर्षण हो, सरलता हो, पक्षपात-रहित प्रेम और सद्भाव हो तथा अपने निकटवर्त्ती लोगों के साथ आत्मैक्य की भावना हो। श्रीराजेन्द्र बाबू में ये गुण अधिकता से पाये जाते हैं। देश के लिए त्याग सहस्रों पुरुषों ने किया है, तरह-तरह के कष्ट भी सहन किये हैं; परन्तु इनका वह त्याग इतना विमल और सौरभमय इन्हीं गुणों के कारण बन सका है।

"होनहार बिरवान के होत चीकने पात"—कहावत इनके जीवन में अच्छी तरह चरितार्थ होती हुई पाई जाती है। विद्यार्थी-जीवन से ही इनका जीवन सादा, धार्मिक और प्रतिभापूर्ण रहा है। विश्वविद्यालय की परीक्षाओं में उच्च स्थान प्राप्त करने के अतिरिक्त जहाँ इतने कम बिहारियों ने एम० एल० की परीक्षा दी है, वहाँ ये एम० एल० की परीक्षा में गौरव के साथ उत्तीर्ण हुए। विद्यार्थी-जीवन से ही इन्होंने बिहारी-छात्र-

सम्मेलन के द्वारा अपनी सेवा-भावना का परिचय दिया। कुछ दिनों तक अध्यापन-कार्य तथा वकालत करने के समय भी इन्होंने विद्यार्थियों की सेवा निरन्तर जारी रक्खी। अपनी वकालत में ख्याति तथा प्रतिष्ठा प्राप्त करते हुए और देश के कामों में सदा दत्तचित्त तथा व्यस्त रहते हुए भी, आरम्भ से ही, ये सार्वजनिक कामों के केन्द्र बनने लगे; फिर आगे चलकर तो बिहार के सर्वश्रेष्ठ नेता तथा भारत के एक उज्ज्वल रत्न बन ही गये।

देशमान्य नेताओं में से महात्मा गांधी के विचारों के सच्चे अनुयायियों में इनका स्थान प्रायः सर्व-प्रथम ही कहा जा सकता है। इसी कारण ये महात्मा गांधी के अति विश्वासपात्र तथा गांधीवादियों के लिए अति आदरणीय पुरुष हैं। बिहार के कॉंग्रेस-कर्मियों को इन्होंने अपनी निस्वार्थ भावना और साधुता के कारण ही अब तक एक सूत्र में बाँध रक्खा है; क्योंकि सभी लोगों का इनके प्रति अटूट विश्वास और आदर-भाव है। बिहार और भारत के ऐसे महान् पुरुष को परमेश्वर अधिकाधिक शक्ति प्रदान करें तथा चिरायु बनावें, यही मेरी मंगल कामना है।

पटना; मार्गशीर्ष, १३-११-४१ ]

---

# आधुनिक भारतीय इतिहास का गांधी-युग

## [ प्रवृत्तियों और देन की समीक्षा ]

श्रीरामनाथ 'सुमन'

गांधीजी एक युग-पुरुष थे। युग-पुरुष की भाँति ही उन्होंने हमारे सम्पूर्ण जीवन को आच्छन्न कर लिया है। हमारी इच्छा-अनिच्छा का कोई प्रभाव नहीं; हम चाहें या न चाहें, उन्हें अपने जीवन की परिधि से अलग करना हमारे लिए संभव नहीं। हो सकता है, आप न समझें; हो सकता है, आपका मन उनसे चिढ़ा हुआ हो; हो सकता है कि आप उनपर दाँत पीसनेवालों में से एक रहे हों या आज भी हों; और उनका दर्शन कर अपने को कृतार्थ माननेवाले तो अगणित रहे हैं। पर यह नहीं हो सकता कि आप उनसे—उनके असर से बचे हुए हों। आप प्रशंसा करें, आप निन्दा करें, आप खीझें, आप गालियाँ दें; पर आप उसे हृदय से निकाल फेंकने में असमर्थ और असहाय हैं। यही युग-पुरुष का लक्षण है; जो समस्त जीवन में व्याप्त हो। इसीलिए हमारे इतिहासकार सन् १९२० ई० के बाद के युग को गांधी-युग कहते हैं।

गांधी-युग (१९२०—१९४७) आधुनिक भारतीय इतिहास का एक अत्यन्त महत्त्वपूर्ण युग है। इसने इतिहास का निर्माण किया, इसने राष्ट्र की रचना की। यही है जिसने सोते हुए हमें जगाया; यही है जिसने हजारों वर्ष से हमारे प्राणों में विष की भाँति मिली दास-वृत्ति को दूर किया; यही है जिसने एक मायाविनी सभ्यता के मोह-जाल से हमें सावधान



बिरला-भवन ( बम्बई ) के उद्यान में महात्मा गान्धी के साथ टहलते हुए देशरत्न डॉक्टर राजेन्द्रप्रसाद

[ श्रीयुत श्रीगोपाल नेवटिया के सौजन्य से

किया; यही है जिसने हमारे झुके हुए कंधों, झुके हुए मस्तकों को दुनिया की भीड़ में जरा ऊँचा कर दिया; यही है जिसने संसार के इतिहास में पहली बार एक बिल्कुल नवीन अस्त्र—अहिंसा—का इतने व्यापक क्षेत्र में उपयोग करके एक अत्यन्त विस्तृत और शक्तिमान् साम्राज्य की दासता की कड़ियों से हमें मुक्त किया; यही है जिसने हिंसा और प्रतिहिंसा की आग से जलते हुए विश्व को—और विशेषतः उसकी पिछड़ी जातियों, दुर्बल या छोटे राष्ट्रों को—आशा और जीवन का सन्देश दिया। इसलिए इस युग की प्रवृत्तियों, देन तथा गुण-दोषों की समीक्षा इतिहास के प्रत्येक विद्यार्थी के लिए अत्यन्त आवश्यक है।

## प्रथम महायुद्ध के पूर्व का भारत

१६१४-१८ अर्थात् प्रथम महायुद्ध के पूर्व की भारतीय राजनीति—क्या समग्र भारतीय जीवन—में आवेदन-निवेदन का, हीनता का, असहायता का स्वर प्रधान था। देश जैसे अपनी आत्मा को भूल चुका हो, आत्मविश्वास और दृढ़ता की बातें उन दिनों स्वप्न की राजनीति समझी जाती थीं। १६०५ के पश्चात् भारतीय राष्ट्रीयता किशोरावस्था की ओर अग्रसर होने लगी थी और वंगभंग तथा स्वदेशी-काल में एक व्यापक उथल-पुथल का दृश्य हम देख चुके थे—वह दृश्य जिसमें देश के हृदय को पहली बार चोट लगी थी और उसमें एक तूफान आया था; परन्तु वह टिकाऊ न हो सका। १६१४ ई० में, जब प्रथम महायुद्ध का आरंभ हुआ तब भी, हमारे जीवन में आत्मपरिचय का कोई उल्लास न था; आत्मविश्वास की दृढ़ता न थी; उसमें अपनी अन्तःशक्तियों की कोई अनुभूति न थी। शिथिल, परमुखापेक्षी, भूलुंठित, प्राणहीन भारतीय जीवन अपनी समस्याओं के भार से आप ही डूब रहा था। समाज, धर्म, शिक्षा और राजनीति के क्षेत्र में—जन-जीवन के किसी भी क्षेत्र में—कोई गति और क्रियाशीलता न थी। समस्त जीवन मोहाविष्ट एवं विकृत था।

## भारतीय सार्वजनिक जीवन में गांधीजी का प्रवेश

१६१६ ई० से भारतीय सार्वजनिक क्षेत्र में एक ऐसा पुरुष आया जिसने आगे चलकर हमारे जीवन का सारा नक्शा ही बदल दिया। १६१६ के दिसम्बर में लखनऊ की काँग्रेस हुई और उसमें काँग्रेस के दो दलों—नरम-गरम—में समझौता हो गया। उस समय की काँग्रेस क्या थी, वक्तृत्व की प्रतियोगिता का एक प्रदर्शन था। नेताओं के निजी जीवन में जनता के लिए वेदना की अनुभूति के कहीं दर्शन नहीं होते थे। गांधीजी को इस प्रकार की राजनीति निरर्थक जान पड़ती थी। दक्षिण अफ्रीका में अनवरत संघर्ष करके भारतीयों को ऊपर उठाने और उनमें आत्मसम्मान तथा न्याय की भावना जाग्रत करने की उन्होंने जो चेष्टा की थी, उससे उनकी कार्यशैली एवं मनोवृत्ति पर प्रकाश डाला जा सकता है। उनके जीवन में जन-सेवा की आन्तरिक प्यास थी। वे अपने को एक न एक सेवाकार्य में लगाये रखते थे। भारत आने के कुछ दिनों के भीतर ही उन्होंने वीरमगाँव की जकात का प्रश्न हल किया। हरिद्वार के कुंभ में स्वयंसेवकों की एक टुकड़ी लेकर यात्रियों की सेवा का कार्य किया। १६१५ में २५ मई को कोचरब (जि० अहमदाबाद) में

उन्होंने जन-सेवा एवं शुद्ध जीवन-यापन की दृष्टि से सत्याग्रह-आश्रम की स्थापना की। आश्रम में सब लोग भाई-भाई की तरह रहते थे, एक ही भोजनशाला से भोजन करते थे। उसमें अछूतों को भी रखने का नियम था। मतलब—विश्वभ्रातृत्व, सत्यपालन, अहिंसा और आत्मनिरीक्षण में विश्वास रखनेवाले जन-सेवकों का यह एक छोटा संघटन था, जो बाद में साबरमती-आश्रय के रूप में विकसित हुआ और भारत के विभिन्न भागों के लिए रचनात्मक सेवा-कार्य का एक महत् केन्द्र बन गया।

लखनऊ-काँग्रेस के बाद ही चम्पारन में निलहे गोरों के अत्याचार के निराकरण का भार उन्होंने उठा लिया। 'तीनकठिया' की प्रथा से किसानों को बड़ा कष्ट था। इसके अनुसार चम्पारन के किसान, अपनी ही जमीन के $\frac{3}{20}$ हिस्से में नील की खेती, जमीन के असली मालिक के लिए, करने को कानूनन बाध्य थे। गांधीजी ने किसानों की दशा देखी; उनको जगाया और दृढ़ता से इसका विरोध किया। उन्हें सफलता मिली और वह कानून रद्द हो गया। अहमदाबाद में मजदूरों का संघटन आरंभ किया। फिर खेड़ा (गुजरात) के किसान-सत्याग्रह का भार उनपर आ गया। एक के बाद एक कठिनाइयों एवं जटिल कार्यों में डालकर मानों भगवान् उन्हें भावी जन-क्रान्ति के लिए तैयार कर रहे थे। हमारी राजनीति, उनके स्पर्श से, धीरे-धीरे आसमान से जमीन पर उतर रही थी।

## राष्ट्र की आत्मा का प्रथम जागरण

प्रथम महायुद्ध का अन्त हुआ। १९१९ का साल आया। भारत के क्षितिज पर एक लघु मेघ-खण्ड के दर्शन हुए। उस समय वह आशंका और गंभीर विचार की जागह विनोद और कुतूहल का विषय अधिक था। पर पूरा वर्ष भी बीतने न पाया था कि देखते-देखते वह समस्त आकाश में छा गया। बिजली कड़की; मेदिनी काँप उठी। राष्ट्रीय आकांक्षाओं के सूख से रहे अंकुर इस वर्षा से हरे हो गये। अन्तर के तमसाच्छन्न कोने में प्रकाश की एक लपक! और हमने अपने को टटोलकर देखना शुरू किया कि हम कहाँ हैं और क्या हैं? हमारे मन अयाचित, असंभाव्य घटनाओं की ओर इशारा करके मानों पूछ रहे थे कि अभी क्या था और क्या हो गया? गांधीजी का आगमन भारतीय राजनीति और समाज-जीवन की एक अद्भुत घटना है।

* * * *

आज १९४८ से १९१९—२० इतनी दूर पड़ चुका है कि आज का, राजनीतिक एवं सामाजिक जीवन का, विद्यार्थी उस आकस्मिक परिवर्त्तन की कल्पना नहीं कर सकता, जो १९१९-२० में, अपनी असाधारणता के कारण, एक आश्चर्य और दैवी घटना की भाँति, हमारे जीवन में आया। एक अननुभूत प्रेरणा यन्त्र की भाँति हमारा संचालन कर रही थी और हम किञ्चित् गौरव, किञ्चित् आश्चर्य और किञ्चित् संभ्रम के साथ एक महान् आलोड़न को, स्वयं चक्राकार घूमते हुए, देख रहे थे।

मैं पहले ही कह चुका हूँ कि १९०५ के वंगभंग एवं तत्संबंधी स्वदेशी-आन्दोलन ने राष्ट्रीय चेतना के पिंजरबद्ध पंखों में एक स्पन्दन उत्पन्न किया था, पर यह स्फूर्त्ति स्थायी न

रखी जा सकी। जो उद्वेग राष्ट्र के एक भाग में उत्पन्न हुआ था, वह अस्पृश्य-सा रह गया था। हमने एक स्वप्न देखा, पर निद्रा न टूटी। बात प्राणों में न समाई। हवा आई और प्राणों के ऊपर ही ऊपर, हमारे अन्तश्चेतन का स्पर्श किये बिना, निकल गई। एक सिहर हुई और फिर राष्ट्र ओढ़कर सो गया। क्रान्तिकारियों ने बीच-बीच में, अन्धकार में चमकनेवाली चिनगारियों की तरह, उस भावना को जीवित रखने का प्रयत्न किया; पर इन प्रयत्नों की अपनी महत्ता होते हुए भी यह कहना कुछ अनुचित न होगा कि जब १९१८ में प्रथम महायुद्ध समाप्त हुआ, देश में सामूहिक उत्तरदायित्व और सर्वाङ्गीण जागरण की कोई चेतना न थी। राष्ट्र-विग्रह के कई अंगों में बेचैनी थी, पर कोई सर्वग्राही भाव राष्ट्र के अन्त:करण से उठने नहीं पा रहा था। आत्मा विस्मृत, सुस्त और दबी हुई थी। लोग बोलते थे, पर उनकी वाणी आपस में टकरा जाती थी। कोई ऐसी शक्ति नहीं थी, जो सबमें व्याप्त होकर, फिर भी सबके ऊपर उठकर सबपर छा जाय—जो हमारे मन, प्राण, शरीर, सबको अभिभूत कर ले। साधक को मंत्र तो दिया जा चुका था, पर आत्म-योग के लिए अनिवार्य शक्ति का आवाहन और संचार न हो पाया था। शक्ति थी, पर वह विकृत, विशृंखल, आत्मविस्मृत और जड़ हो रही थी। जीवन में संकल्प न था।

ऐसे ही समय एक दुबले, देखने में गँवार-से, आदमी की वाणी सुनाई दी। इस वाणी में कुछ अद्भुत बल था, अद्भुत आकर्षण था जिसने लाखों हृदयों को स्पर्श किया। एक कोने से यह वाणी उठी और देखते-देखते सब वाणियों पर छा गई। इस घटना का चित्र खींचते हुए पंडित जवाहरलाल नेहरू ने अपने महाग्रंथ——'ग्लिम्पसेस आव वर्ल्ड हिस्ट्री' (विश्व-इतिहास की झलक)——में ठीक ही लिखा है —❀

❀ ···But this voice was somehow different from the others. It was quiet and low and yet it could be heard above the shouting of the multitude; it was soft and gentle and yet there seemed to be steel hidden away somewhere in it; it was courteous and full of appeal and yet there was something grim and frightening in it; every word used was full of meaning and seemed to carry a deadly earnestness. Behind the language of peace and friendship there was power and quivering shadow of action and determination not to submit to wrong. We are familiar with that voice now but it was new to us in February and March 1919. We did not quite know what to make of it, but we were thrilled. This was something very different from our noisy politics of condemnation and nothing else, long speeches always ending in the same futile and ineffective resolutions of protest which nobody took very seriously. This was the politics of action, not of talk."

"...किन्तु यह आवाज दूसरों से कुछ भिन्न थी। यह शान्त और धीमी थी, फिर भी सर्वसाधारण के शोर के ऊपर सुनाई देती थी। यह मुलायम और नम्र थी, फिर भी इसमें कहीं फौलाद (का कड़ापन) छिपा हुआ था। यह मीठी और अपील से भरी हुई थी, फिर भी इसमें कोई दृढ़ और डरावनी चीज थी। इसमें प्रयुक्त प्रत्येक शब्द अर्थ से भरा था और उसके पीछे जबरदस्त सच्चाई मालूम पड़ती थी। शान्ति और मित्रता की भाषा के पीछे शक्ति और क्रिया की काँपती हुई छाया थी और अन्याय के आगे न झुकने का निश्चय था। आज तो हम इस आवाज से परिचित हो गये हैं, परन्तु फरवरी-मार्च १६१६ में यह हमारे लिए नई थी। हम ठीक तरह नहीं जानते थे कि इसका क्या करना चाहिए; पर हम पुलकित हो उठे। निन्दा की हमारी शोरगुल-भरी उस राजनीति से यह बिल्कुल भिन्न थी, जो सदा विरोध के निस्सार और प्रभावहीन प्रस्तावों में, जिनपर कोई ज्यादा ध्यान न देता था, समाप्त हो जाती थी। यह क्रिया की, लड़ाई की राजनीति थी; बातचीत और विवाद की राजनीति नहीं।"

## उसके परिणाम

भारतीय सार्वजनिक जीवन में गांधीजी के आगमन के कई व्यापक परिणाम निकले। जहाँ तक राजनीति का प्रश्न है, वह फैशन और विनोद की जगह शक्ति और विचार की चीज बन गई। वह रईसों के महलों से निकलकर सर्वसाधारण की झोपड़ियों की तरफ मुड़ी और 'सरों' एवं 'रायबहादुरों' की सीमा से बाहर चली गई। भारत के उन अगणित नर-मुण्डों को, जो किसान या ग्रामवासी नाम से पुकारे जाते हैं, पहली बार राजनीतिक क्षेत्रों में जीवित समझने की भावना का उदय हुआ। भारत में अब तक जागरण और स्वतन्त्रता के जितने भी छिटफुट प्रयत्न हुए थे, उनमें से किसी में भी सामान्य जनता की ओर ध्यान नहीं दिया गया था। उग्र राजनीति की वाणी भी नगरों के मंचों पर गूँजकर शून्य में विलीन हो जाती थी। गांधीजी के आगमन से सबसे बड़ा परिवर्त्तन, व्यावहारिक जीवन में, यही हुआ कि हमारी राजनीति सुविधाप्राप्त वर्गों ('क्लासेस') के हाथ से निकलकर धीरे-धीरे, पर निश्चित गति से, लोक-समूह ('मासेस') की ओर चली। पहली बार लक्ष-लक्ष ग्रामीण और अशिक्षित जनों ने इसमें दिलचस्पी ली। फलतः वे मुट्ठी-भर लोग, जो अभी तक आराम और वैभव का जीवन बिताते हुए केवल प्रस्ताव पास कर देने तक अपनी राजनीति की सीमा समझते थे, जिनकी देशभक्ति उनके भाषणों की सुन्दर अँग्रेजी से आँकी जाती थी, इससे अलग हो गये। पहली बार राजनीति में सर्वसाधारण की वाणी का हुंकार प्रतिध्वनित हुआ और क्लबों की जगह जेलों में उसका सेचन प्रारम्भ हुआ।

दूसरा परिणाम यह हुआ कि पहली बार देश के सामने स्वतन्त्रता प्राप्त करने के लिए एक खुला हुआ सार्वजनिक कार्यक्रम रखा गया। देश को एक स्पष्टतः घोषित लक्ष्य और कार्यक्रम ही नहीं मिला, बल्कि एक नवीन साधन भी प्राप्त हुआ। यह नवीन साधन संगठित अहिंसा का साधन था जिसे गांधीजी ने प्राचीन भारतीय पोथियों से

निकालकर, जीवनमय करके, प्राणशक्ति से पूर्ण करके, शक्ति के अधिष्ठान के रूप में सामने रखा। तात्त्विक विवेचन की दृष्टि को क्षणभर के लिए अलग करके देखें तो भी व्यावहारिक दृष्टि से यह एक परम शक्तिमान् और अमित संभावनाओं से पूर्ण अन्वेषण था। कोई पराजित देश, कोई मूर्च्छित संस्कृति तबतक नहीं उठ सकती जबतक उसमें अभय का प्रवेश न हो, जबतक वह स्पष्ट न कह सके कि उसके अन्तर में यह है, और अपने कथन के फलस्वरूप जो परिणाम हो उसे स्वेच्छापूर्वक भोगने को तैयार न हो। जब गांधीजी ने भारतीय सार्वजनिक जीवन में प्रवेश किया तब हमारे सामने न तो स्वतन्त्रता का कोई संघटित कार्यक्रम था, न किसी ऐसे साधन का पता था जिससे स्वतन्त्रता प्राप्त करने की व्यापक रूप से आशा की जा सके। संघटित सशस्त्र क्रान्ति असम्भव थी और व्यक्तिगत आतंकवाद व्यर्थ था। इसका प्रभाव जनता पर और बुरा पड़ता था। इसलिए भारत की आत्मा अभिव्यक्ति के साधन के अभाव में शिथिल, पीड़ित और मूर्च्छित थी। गांधीजी ने पहली बार रोग का ठीक निदान किया। उन्होंने राष्ट्र को एक ओर तो अपने को अभिव्यक्त करने का अवसर प्रदान किया, दूसरी ओर उस अभिव्यक्ति के योग्य साधन दिये। उन्होंने देश से कहा कि यह ब्रिटेन की अपनी शक्ति नहीं, वरन् उसे मिलनेवाली तुम्हारे सहयोग की शक्ति है, जिसपर हमारी गुलामी का यह भवन, यह शासन टिका है। अपना सहयोग खींच लो, यह भवन निरवलम्ब तथा निराधार होकर ढह पड़ेगा। इस प्रकार सामूहिक आन्दोलन चलाने के लिए अहिंसा का मार्ग ही, व्यावहारिक एवं तात्त्विक दोनों दृष्टियों से, उपयुक्त था और वह भारतीय जीवन तथा संस्कृति की धारा के अनुकूल भी था।

## मानस-क्रान्ति

इस क्रियात्मक देन से भी अधिक मूल्यवान वह परिवर्त्तन है जो गांधीजी के आगमन और उनकी इस देन से राष्ट्र के मानस में हुआ। पहली बार राष्ट्र ने चमत्कृत होकर सुना कि शक्ति अपने से बाहर नहीं है और अपनी शक्ति का अनुसन्धान-मार्ग अपनी ओर देखने में है। अभी तक लिबरल और हिंसक क्रान्तिकारी—सब अपनी सफलता के लिए दूसरी ओर देखते थे। उनकी आशा और प्रतीक्षा विशेष परिस्थितियों के प्रति थी। गांधीजी ने देश को आत्मविश्वास का मंत्र दिया। उन्होंने बार-बार कहा कि दूसरों की सहायता से स्वतन्त्रता नहीं मिल सकती। इतना ही नहीं, उन्होंने यह भी कहा कि इस प्रकार की बाहरी सहायता या दान से मिली हुई स्वतन्त्रता लेने योग्य नहीं है, क्योंकि जो स्वतन्त्रता अपनी शक्ति से प्राप्त न होगी, उसकी रक्षा भी नहीं हो सकेगी। इस प्रकार देश को आत्म-परिचय का जो स्वाद मिला, उससे हमारी मानसिक शिथिलता दूर हो गई। आत्म-परिचय के इस उल्लास ने स्वभावत: सार्वजनिक जीवन की नैतिक मर्यादा को ऊँचा कर दिया; लोगों ने दुर्व्यसनों का त्याग आरम्भ किया। पहली बार सार्वजनिक जीवन में सचाई, सरलता, साधुता, सदाचरण और त्याग को अनिवार्य महत्त्व प्राप्त हुआ। समाज में प्रचलित गुण-मान में परिवर्त्तन हुआ। पहली बार राष्ट्र ने उस सच्चे आत्मोल्लास का अनुभव किया जो संकुचितता से ऊपर उठने पर होता है।

तब से, पिछले सत्ताईस वर्षों में, जिन्हें गांधीयुग कहा जाता है और जिसकी परम्परा आज भी कुछ अंशों में चल रही है, हमने स्वतन्त्रता की अनेक अहिंसात्मक लड़ाइयाँ लड़ीं और अन्त में राजनीतिक अर्थ में स्वतन्त्रता प्राप्त कर ली। १९२१ का असहयोग-आन्दोलन युद्ध-कौशल और विचार-धारा में बिल्कुल नया था। इसने कौंसिलों, अदालतों और शिक्षण-संस्थाओं की साख जनता के हृदय से उठा दी। इनपर ही विदेशी शासन का भवन टिका हुआ था। जनता को ज्ञात हो गया कि इन साधनों के सहारे उसी के सहयोग से यह विदेशी शासन चलता है। एक सर्वथा नूतन आन्दोलन होने के कारण इसमें अनेक छिद्र रह गये थे। नौ वर्ष की तैयारी के बाद १९३० का सत्याग्रह आया, जिसने भारत में ब्रिटिश साम्राज्य की जड़ हिला दी और उसका नंगा रूप दुनिया के सामने प्रकट कर दिया। यह भी प्रकट हुआ कि गांधीजी जिस सत्याग्रह की दीक्षा देते हैं उसमें अमित संभावनाएँ हैं। १९३२ का आन्दोलन १९३० के ही आन्दोलन का उपसंहार था। विश्व के इतिहास में इस प्रकार की निरस्त्र—पर संघटित—अहिंसात्मक लड़ाइयाँ अद्भुत थीं। इसमें शत्रु से लड़ते हुए भी हम प्रतिहिंसा की भावना से शून्य थे। शत्रु या विरोधी पक्षों में रहते हुए भी एक दूसरे से प्रेम संभव हुआ। कर्त्तव्य-पथ में अधिक से अधिक दृढ़ता और बलिदान की भावना ने अन्त में वह संभव कर दिया जिसे दुनिया के अनेक उपदेशक राजनीतिज्ञ असम्भव समझते थे। २७ वर्ष का समय, भारत-जैसे मूर्च्छित और शताब्दियों से जातीयता की भावना से शून्य महादेश की स्वतन्त्रता के लिए, अत्यल्प है; किन्तु इतने थोड़े समय में ही हमने स्वतंत्रता प्राप्त की। यह गांधीयुग की महती सिद्धि और सफलता है।

## सर्वतोमुखी क्रान्ति की भूमिका

यह ठीक है कि हम आज भी अपने अन्तिम गन्तव्य स्थल या आदर्श तक नहीं पहुँचे हैं, पर यह तो सत्य है ही कि सर्वतोमुखी क्रान्ति की आवश्यकता और महत्त्व हम समझने लगे हैं। इन वर्षों में देश की काया पलट गई है। भारतीय सामाजिक जीवन के विविध वर्गों में चेतना आई है और उन्हें शक्ति प्राप्त हुई है। गांधीयुग की एक बड़ी व्यावहारिक देन यह है कि इसने जन-समाज के प्रत्येक अंग में चैतन्य भर दिया है। इसने स्त्रियों को जगाया; इसने अछूतों को उठाया; इसने किसानों का हाथ पकड़ा; इसने मजदूरों को चैतन्य किया; इसने विद्यार्थियों को अग्रसर किया; अध्यापकों को शिक्षणशैली पर पुनर्विचार के लिए बाध्य किया। सामाजिक, धार्मिक, जातिगत, शिक्षा-सम्बन्धी, औद्योगिक, आर्थिक—प्रत्येक क्षेत्र में सजगता का जो एक स्वर हम सुनते हैं, वह गांधी-युग का ही प्रसाद है। जो लोग किसी कारण-वश गांधीजी की शिक्षाओं के विरोधी हैं वे भी प्रधानतः उन्हीं के दिये हुए मंत्र से चेतन हुए हैं। जरा सोचिए, १९२० के पूर्व भारत का किसान क्या था? एक निरीह, दब्बू, सामाजिक जीवन के सबसे निम्न तल पर रहनेवाला प्राणी। देश का प्रधान अंग और प्रतिनिधि होकर भी वह लोकजीवन में अस्तित्वहीन था। शहरी नेता उसे दकियानूसी गँवार समझकर दूर रहते; साहित्य में ग्रामीणता एक दोष समझा

जाता। जमींदार तो जमींदार—उसका कारिन्दा भी उसे मारता और ठुकराता; पुलिस का सिपाही देखते ही भय और आतंक से उसकी हड्डियों में चिलक पैदा होती थी। किन्तु आज देश की राजनीति की दिशा उसकी करवटों पर निर्भर करती है। यद्यपि सामाजिक जीवन में उसने अपना स्थान अभी नहीं प्राप्त किया है, क्योंकि आज भी वह पूर्णतः संघटित नहीं है, तथापि गांधी-युग ने उसकी प्रच्छन्न शक्ति तथा असीम संभावनाओं को स्पष्ट कर दिया है; उसने समझा है कि भारत की आत्मा इसी किसान के भीतर बैठी है; उसने देखा है कि भारत का सामाजिक उत्थान तभी होगा जब किसान उठेगा। अब किसान वह दब्बू किसान नहीं रह गया; चेतना की तरंगों ने उसे स्पर्श किया है; जीवन की वाणी उसके हृदय को भी हिलाती है; जीवन के सुख के स्वप्न उसे भी आते हैं; आज बड़े-से-बड़े नेता उसका गुणगान करते नहीं थकते। स्वार्थी नेताओं के लिए उसकी चापलूसी करके ही आज उसे धोखा देना संभव है!

और मजदूर? गांधी-युग के पूर्व राष्ट्र के जीवन में उसका कोई स्थान न था। आज वह अनेक औद्योगिक केन्द्रों में संघटित हो गया है। उसे प्रतिनिधित्व प्राप्त हुआ है। सरकार उसकी शक्ति का अनुभव करती है। बराबर मजदूर में अपने अधिकारों के लिए लड़ने की शक्ति बढ़ती गई है। इसके पूर्व छात्रों को लोग 'बच्चे' समझते थे; वे सार्वजनिक जीवन से अलग रखे जाते थे; सरकारी मशीनरी में 'फिट' होने के लिए भेड़ों की तरह पाले जाते थे। आज का छात्र बहुत सजग है; वह सामाजिक जीवन और देश की राजनीति में अपने नियत कार्य—'रोल'—का अनुभव करता है। स्त्रियों पर तो जादू का-सा असर हुआ है। १६२० ई० में पहली बार, इस देश के सार्वजनिक क्षेत्र में गांधीजी के आगमन के साथ, जागरण की लहर स्त्रियों तक पहुँची। १६३० ई० में हजारों स्त्रियों ने अपने पतियों का अनुगमन जेलों में किया; लाठियों की वर्षा में वे अचल रहीं। कोड़ों की मार तथा अनेक अमानुषिक अत्याचारों के बीच उनकी दृढ़ता की परीक्षा हुई। अनेक सरकारी अधिकारियों की स्त्रियों ने, मानों अपने पतियों के पाप का प्रायश्चित्त करने के लिए, स्वतंत्रता-संग्राम में योग दिया। इस युग ने युगों की बन्दिनी नारी को उसके जड़ता-भरे जीवन की चहारदीवारी से बाहर निकाला; उसके मूर्च्छित प्राण सजग हुए और उसने अपनी असीम शक्ति का अनुभव किया। इसके कारण आज सार्वजनिक जीवन का स्वर ही बदल गया है।

## अस्पृश्य से हरिजन

सामाजिक स्तर में गांधी-युग ने जो क्रान्ति की है वह स्त्रियों तक ही सीमित नहीं; अस्पृश्यों—अछूतों—को उसने हरिजन बना दिया है। आज शत-शत हरिजन सरकार के उच्च से उच्च पदों पर आसीन हैं और उनके प्रति समता-सा व्यवहार होता है। आज डा० अम्बेद्कर वा श्री जगजीवन राम भारत-सरकार के प्रमुख मंत्रियों में हैं तथा प्रान्तों में भी अनेक गुणी हरिजन मंत्रियों के पद पर कार्य कर रहे हैं। गांधी-युग के पूर्व इसकी कल्पना भी न की जा सकती थी। गांधी-युग ने अन्धकार में तड़पती हुई हरिजनों की

आत्मा को प्रकाश की, सहानुभूति की, ममता और निजत्व की एक किरण दी है। शत-शत कार्यकर्त्ताओं ने उनके उत्थान के उद्योग में अपना जीवन लगा दिया है। फलतः उन्हें आज अनेक नागरिक और सामाजिक अधिकार प्राप्त हैं; अनेक प्रान्तों में मन्दिरों के द्वार उनके लिए खुल गये हैं; और जो देवता कुछ विशिष्ट वर्गों की एकछत्र सम्पत्ति-से हो रहे थे, अपने रुद्ध कपाटों के बाहर आकर उन्होंने दलितों के जीवन को भी आशा दी है।

## शिक्षा और अर्थनीति

गांधी-युग ने शिक्षा और अर्थनीति के क्षेत्रों में भी व्यापक परिवर्त्तन कर दिये हैं। गांधीजी ने ही आधुनिक भारतीय शिक्षा-प्रणाली के विरुद्ध आवाज उठाई और कहा कि इसकी आत्मा विदेशी है; यह हमें अपने संस्कारों, अपनी परम्पराओं, अपने देश और अपनी सभ्यता से दूर करती है। इस युग के पूर्वार्द्ध में उसपर आक्रमण हुआ, उसके विरुद्ध प्रचार किया गया और उत्तरार्द्ध में उसके स्थान पर नवीन वैज्ञानिक शिक्षाप्रणाली के सम्बन्ध में खोज और प्रयोग का कार्य आरंभ हुआ। इसके अतिरिक्त देश में शिक्षा-सम्बन्धी ऐसी अनेक संस्थाएँ काम कर रही हैं जो गांधी-युग की प्रेरक भावनाओं से दीक्षित हुई हैं। कहीं बच्चों के लिए पाठशालाएँ हैं, कहीं लड़कियों या प्रौढ़ों के लिए।

आधुनिक अर्थनीति तथा अर्थ-सिद्धान्तों पर गांधी-युग ने जबरदस्त प्रहार किये हैं। उसने सामाजिक व्यवस्था के आर्थिक आधार के सम्बन्ध में नवीन गुणमानों, नवीन प्रतीकों की स्थापना की है। निर्माता तथा उत्पादक के सामने निजी मुनाफे की जगह लोककल्याण की भावना का आदर्श उसने रखा है। केन्द्रीकरण की जगह विकेन्द्रीकरण, पदार्थ-बाहुल्य तथा भोग की जगह केवल अनिवार्यतः आवश्यक वस्तुओं के उपयोग की प्रवृत्ति को उसने बढ़ाया। उसने ग्रामों तथा लघु ग्रामसमूहों को स्वावलम्बी बनाने का लक्ष्य हमारे आगे रखा। उसने प्रत्येक मनुष्य के लिए शरीर-श्रम को आवश्यक करार दिया। भारतीय समाज में जितने भी शोषित, पीड़ित, पददलित वर्ग थे, सबको ऊपर उठाने के यत्न में योग दिया। उसने सहस्रों लोकोपकारी संस्थाओं को जन्म दिया; सार्वजनिक जीवन को सेवाकार्य में अपना पूरा समय देनेवाले हजारों सेवकों का उपहार दिया। यद्यपि गांधीजी के जीवन के शेष भाग में और आज भी उनके मार्गों और आदर्शों के प्रति उपेक्षा प्रकट करने में हम नहीं चूके और आज तो उनके देहावसान के बाद सार्वजनिक जीवन बड़े ही निम्न तल पर आ गया है, भीतर की दबी राक्षसी भूख आज जग गई है, फिर भी गांधी-युग की जो गहरी छाप हमपर पड़ी है उससे हम अपने को एकदम अलग नहीं कर सकते।

## सांस्कृतिक देन

पर हमारे लिए इस युग की सबसे बड़ी और महत्त्वपूर्ण देन तो सांस्कृतिक है। इसने हमारी विस्मृत संस्कृति के प्रति हमें क्रियाशील बनाया। युगों के बाद हमें यह वाणी पुनः सुनाई पड़ी कि मनुष्य केवल रोटी खाकर जीने के लिए नहीं है। उसने हमारी आन्तरिक महत्ता, हमारे देवत्व, हमारे ईश्वरांश के प्रति हमें जाग्रत किया। उसने बढ़ती हुई नास्तिकता

और भोगवाही सभ्यता के प्रवाह को रोका। उसने धर्म में, मानव की तात्त्विक श्रेष्ठता में, ईश्वर या सत्य में हमारी आस्था उत्पन्न की और कहा कि आत्मा और अन्तरानुभूति किसी भी कीमत पर बेची नहीं जा सकतीं। उसने हमारे समस्त जीवन को नैतिक आदर्शों से अनुप्राणित किया। व्यक्तिगत और सामाजिक जीवन के लिए एक ही मनुष्य के दो प्रकार के आचरण के सिद्धान्त या परम्परा को उसने तोड़ दिया। यह कहना अतिरंजन न होगा कि इस युग ने हमारे सार्वजनिक जीवन का चेहरा ही बदल दिया है। इसने प्रत्येक पर अपनी छाप डाली है। इसने हमें एक नैतिक रीढ़ प्रदान की और हमारी झुकी हुई कमर सीधी कर सबके आगे विवशतापूर्वक झुक जानेवाले सिर को ऊपर उठाया। इसने हमारे आत्मविश्वास को जगाया ; हमें अपने पैरों पर खड़ा होना सिखाया। राष्ट्र में इसी ने यह अनुभूति पैदा की कि हम निरस्त्र हैं, पर क्षुद्र और अपदार्थ नहीं हैं ; पतित हैं, पर भाग्य के भरोसे न रहेंगे; उठेंगे—उठकर रहेंगे।

## दोष

जैसे गांधी-युग ने हमें बहुत-से गुण दिये, हमें ऊपर उठाया, तैसे ही उसमें कई दोष भी आये। इस युग में अन्तःकरण और आत्मा बहुत सस्ती चीजें हो गईं। यद्यपि गांधीजी ने स्वयं आत्मनियंत्रण और अनुशासन पर सदैव बहुत अधिक जोर दिया ; किन्तु गांधी-युग में आत्मनियंत्रण की अपेक्षा विद्रोह का स्वर प्रबल होने के कारण अनुशासन की भावना को कड़ा धक्का लगा—आज स्वतंत्र होने पर हम उस धक्के के कुफल का कहीं अधिक अनुभव कर रहे हैं। दूसरी बात यह कि इस युग में कर्म पर इतना जोर दिया गया कि विचारशक्ति शिथिल हो गई। सार्वजनिक जीवन स्पष्ट विचार-प्रणाली की अपेक्षा नारों से अधिक शासित हुआ; अन्धानुगमन और फलतः प्रतिक्रिया की प्रवृत्ति बढ़ी ; सिद्धान्तनिष्ठा की जगह व्यक्तिगत पूजा का भाव प्रधान हुआ ; मुस्लिम-समाज के प्रति तो नहीं, मुस्लिम-लीग के प्रति उदारता के सिद्धान्त का पालन मर्यादा से बाहर जाकर किया गया जिससे राष्ट्र की स्थिति अत्यन्त विवशतापूर्ण होती गई—यहाँ तक कि उसका विभाजन करना पड़ा ; किन्तु विभाजन से, स्वभावतः, मूल समस्या सुलझी नहीं, और भारत पर और भी बोझ आ पड़ा।

साधना-सदन, ६९ लूकरगंज, प्रयाग, १७।११।४८ ]

# क्रान्ति के अग्रदूत 'देशरत्न'

श्रीमती आशा सहाय

मानव-समाज के लिए 'क्रान्ति' प्रकृति की अमर देन है। युग-युग से परिस्थितियों के अनुसार क्रान्ति का रूप भी भिन्न-भिन्न रहा है। चिरकाल से क्रान्ति दारुण तरुण संघर्ष से आँखमिचौनी खेलती आई है और इसका खेल सम्पूर्ण भी रहा है। क्रान्ति ही विद्रोह के प्राङ्गण में बलिदान का महायज्ञ रचाती है। इसमें आहुतियाँ अनिवार्य हैं। यह बात तो सर्व-सम्मत और स्वत:सिद्ध है कि क्रान्ति मानव-समाज की सार्वभौम अशान्ति की द्योतिका है। इसमें उथल-पुथल, ध्वंस और निर्माण सन्निहित हैं। यह स्वयं पहले नहीं आती, इसके पहले आता है इसका अग्रदूत। आज की क्रान्ति ने भी पहले से ही हमारे बीच अपना अग्रदूत भेजा है। क्रान्ति के अमर अग्रदूतों में हमारे देशरत्न डाक्टर राजेन्द्रप्रसादजी भी हैं।

ये यज्ञकुण्ड के हविष्य और बलिवेदी के शाकल्य हैं। इनकी तपस्या, इनके त्याग और इनकी कर्तव्य-निष्ठा की ज्योति से भारतीय स्वतन्त्रता का सुनहला इतिहास जगमगा रहा है। इनके अपूर्व आत्मत्याग ने आज इन्हें बिहार के ही नहीं, प्रत्युत् भारतवर्ष के जाज्वल्यमान नक्षत्रों में ध्रुव स्थान पर ला रक्खा है।

भारतवर्ष में जब-जब क्रान्तियाँ हुई हैं, बिहार का स्थान सदा ऊँचा रहा है। मैं तो यही कहूँगी, भारतवर्ष की बड़ी से बड़ी राजनीतिक और धार्मिक उत्क्रान्तियों का सूत्रपात बिहार से ही हुआ है। यहाँ के क्रान्ति के उन्नायकों ने बिहार का मस्तक सदा ऊँचा रक्खा। उस परम्परा को इन्होंने गौरवमयी प्रभा से उद्भासित किया; बिहार के जन-जन के मन में और जीवन में क्रान्ति की किरणें छिटका दीं।

भारत-माता के प्रकम्पित उच्छ्वास से, राष्ट्र की जागरूक महत्त्वाकांक्षा से, जनता की कुहुकती माँग से युगावतार राजेन्द्र का निर्माण हुआ है। किसे मालूम था कि बिहार का उदय-अरुण 'जीरादेई' की अमर गोद में छुपा है। स्वतन्त्रता देवी के साथ ही सरस्वती ने भी वरदानों से इनका उत्तरीय भर दिया है। त्याग और तपस्या ही इनकी प्रगति है। एकमात्र सेवा ही इनका संतोष है।

जीवन के सुख-सौभाग्य और वैभव को ठुकराकर मानों अमिताभ एक बार फिर इनके आकार में अवतीर्ण हुआ है। सचमुच ये बापू के सच्चे प्रतीक हैं, सच्चे प्रतिनिधि हैं।

भगवान बाजार, छपरा, २६। १। ४५ ]

# कैवल्य

महामहोपाध्याय पण्डित सकलनारायण शर्मा ; आरा

जगत् में दो प्रकार के मनुष्य हैं—आस्तिक और नास्तिक। नास्तिक ईश्वर तथा पुनर्जन्म पर विश्वास नहीं करते। प्राचीन काल में नास्तिक मत के माननेवाले कई विद्वान् हुए। सृष्टि में ज्ञान-विज्ञान का प्रचार होते ही ये कहने लगे कि दुःख से छूटने को 'मोक्ष' कहते हैं—वह है मरण। यह विचार चार्वाक तथा बार्हस्पत्यादि का है।

जैन और बौद्ध पुनर्जन्म स्वीकार करते हैं, पर जगत्कर्त्ता परमात्मा को नहीं मानते, अतएव अर्द्ध-नास्तिक कहलाते हैं ; पर वे मोक्ष माननेवाले हैं। दुःख दुनिया में होता है, जिससे छुटकारा पाना अत्यावश्यक है। जैन लोग सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सम्यक् चरित्र से मोक्ष को सुलभ समझते हैं। इनमें ग्रहण करने तथा छोड़ने योग्य विवेक की अभिरुचि सम्यग्दर्शन है ; शेष दो के अर्थ स्पष्ट हैं।

बौद्धों का कहना है कि बुद्ध, संघ और धर्म की शरण में जाने तथा सदाचरण से मुक्ति होती है। मुसलमानों तथा ईसाइयों की राय है कि धर्माचरण तथा ईश्वर की कृपा से जो बहिश्त ( स्वर्ग ) मिलता है, वही मोक्ष है। ये दोनों—मुसलमान तथा ईसाई—ईश्वर पर विश्वास करने के कारण आस्तिक कहलाते हैं ; नहीं तो इनके मत में आत्मा की सत्ता जन्म के पहले नहीं है।

पारसी आर्य हैं—अग्नि को ईश्वर कहते हैं और उसकी आराधना करते हैं ; उसी की कृपा से स्वर्ग ( मोक्ष ) प्राप्त होता है। इनका शास्त्रार्थ व्यासजी से ब्रह्म-विचार पर ईरान में हुआ था। पारसी-धर्म-ग्रन्थ 'आवेस्ता' में व्यासजी के ईरान-गमन की चर्चा है।

'कैवल्य' शब्द का अर्थ है 'परम मुक्ति'। यह स्वर्ग तथा मोक्ष से बढ़कर है। स्वर्ग तथा मोक्ष से आत्मा, नियत समय के बाद, जन्मबन्धन में पड़ जाती है। लिङ्गशरीर स्वर्ग में रहता है। स्वर्ग चार प्रकार के सुख देता है—सार्ष्टि, सालोक्य, सामीप्य तथा सायुज्य। सार्ष्टि-स्वर्ग ईश्वर के समान ऐश्वर्य देता है। सालोक्य उसके लोक में स्थिति देता है। सामीप्य उसके समीप में रखता है। सायुज्य उसमें मिला देता है। इस प्रकार मिले हुए लोग, दूसरे कल्प में, ईश्वर की इच्छा से, संसार में नियत समय तक निवास करते हैं। इनके नाम 'विदेह', 'जीवन्मुक्त' तथा 'आवृत्त' होते हैं—"भवप्रत्ययो विदेहप्रकृतिलयानाम्"—( योगसूत्र )। "जीवन्मुक्तश्च"—( सांख्यसूत्र )। "आवृत्तिरसकृदुपदेशात्"—( वेदान्तसूत्र )।

तत्त्वज्ञान से मुक्ति ( निःश्रेयस् ) होती है। इसी का नाम अपवर्ग है, यह मिथ्या-ज्ञान के नाश से होता है—"तत्त्वज्ञानान्निःश्रेयसाधिगमः दुःखजन्मप्रवृत्तिदोषमिथ्याज्ञानानामुत्तरोत्तरापाये तदनन्तरापायादपवर्गः"—( न्यायसूत्र )।

वैशेषिक दर्शन कहता है कि परमाणु में जब हलचल होती है तब सृष्टि होती है। इसके ज्ञान से मुक्ति की संभावना है। यह बात ठीक नहीं; क्योंकि परमाणु से उत्पन्न जगत् उससे भी छोटा होना चाहिए, यह नहीं होता। अतएव, परमाणु-विचारवाली युक्ति यथार्थ नहीं—"महद्दीर्घवद् वा ह्रस्वपरिमण्डलाभ्याम्"—( वेदान्तसूत्र )।

ज्ञान के बिना मुक्ति नहीं होती—"ऋतेज्ञानान्न मुक्तिः"—( बृहदारण्यक )। वेदान्त आत्मा-परमात्मा की ऐक्य-पद्धति मानता है; पर इसके द्वैत, अद्वैत, विशिष्टाद्वैत, शुद्धाद्वैत आदि कई भेद हैं। न्याय, वैशेषिक द्वैतभावी हैं। आत्मा कभी मुक्त दशा में भी ईश्वर नहीं होती। अद्वैत एकता को सिद्ध करता है। विशिष्टाद्वैत आत्मा में जगत्कर्तृत्व मुक्तदशा में नहीं मानता। शुद्धाद्वैत जड़-चेतन सबको ईश्वर ही देखता है—"संपद्याविर्भावः स्वेनशब्दात्", "जगद्व्यापारवर्जं प्रकरणादसन्निहितत्वात्"—( वेदान्तसूत्र )।

जैमिनीजी की युक्ति है कि जीव वैदिक कर्म कर स्वर्ग पाता है। यज्ञ के अन्त में उसे एक ही बार मन्त्र पढ़ना पड़ता है—"प्रमाणत्वार्थनिवृत्तेः"—( जैमिनीसूत्र )। "भद्रादभिश्रेयः प्रेहि"—( शबरभाष्य )। मीमांसक के मत में मंत्र ही ईश्वर है तथा स्वर्ग ही मोक्ष है। वेदों को मानने के कारण मीमांसक आस्तिक हैं।

सांख्य के मत में प्रकृति सब कुछ करती है, पुरुष के प्रतिबिम्ब से चेतन-सी हो जाती है और उससे संसार उत्पन्न होता है। प्रकृति-पुरुष का बिम्ब-प्रतिबिम्ब भाव बन्धन का कारण है। जब यह ज्ञान हो जाता है कि प्रकृति और पुरुष भिन्न-भिन्न हैं तो मोक्ष, अन्यथा बन्धन है—"अविवेकाद्बन्धः"—( सांख्यसूत्र )।

सांख्य-दर्शन आस्तिक है। वह प्रकृति के अधिष्ठाता ईश्वर-तत्त्व को मंजूर करता है। लोक-दृष्टि से उसका प्रत्यक्ष नहीं होता, इसी से कहते हैं कि सांख्य ईश्वर नहीं मानता—"ईश्वरासिद्धेः"—( सांख्यसूत्र )। ईश्वर प्रत्यक्ष का विषय नहीं, वह शास्त्र-गम्य है। पुरुष अकर्त्ता है तथा प्रकृति अचेतन है। ईश्वर के अतिरिक्त उसका संयोग दूसरा नहीं करा सकता। इसीलिए सांख्य को अनीश्वरवादी कहते हैं; छः शास्त्रों में सांख्य सरल तथा बुद्धिगम्य है।

पातञ्जलदर्शन ( योगदर्शन ) प्रत्यक्ष फल देनेवाला है। उससे इसपर विश्वास होता है। कुछ लोगों का कहना है कि सांख्य और योग दोनों परस्परापेक्षी हैं, बाल—अज्ञ—इन्हें पृथक् दर्शन कहते हैं—"सांख्ययोगौ पृथग्बालाः प्रवदन्ति न पण्डिताः"। महर्षि पतञ्जलि परमात्मा के सम्बन्ध में यह अनुमान दिखलाते हैं—"जगत् में ज्ञान की अन्तिम सीमा है, वह अन्तिम अवधि जहाँ है, वही ईश्वर है"—"तत्र सर्वज्ञातिशयो बीजम्"—( योगसूत्र )।

दुनिया की रचना ऐसी है कि इसमें बड़े भारी बुद्धिमान् का हाथ जान पड़ता है। इसी की कृपा से योग की सिद्धियाँ आप ही आप प्राप्त हो जाती हैं। जो इसका चिन्तन

तथा सर्वकर्मार्पण करते हैं, वे इसके हो जाते हैं—"ईश्वरप्रणिधानाद्वा" ( योगसूत्र )। उन्हें जगत् के बन्धन का भय नहीं होता। वे मुक्त—'केवल'—हो जाते हैं, उनके संचित और क्रियमाण कर्म नष्ट हो जाते हैं। बीज जैसे आग पर भूँज देने के बाद नहीं उपजते, वैसे ही कर्म जन्म-मरण के बन्धन के कारण नहीं होते। आत्मा केवल रह जाती है, उसे कैवल्य पद मिल जाता है—"तद्वैराग्यादपि दोषबीजक्षये कैवल्यम्"—( योगसूत्र )।

प्रकृति में पुरुष को चेतनता का अभाव हो जाय और पुरुष अपने को प्रकृति से भिन्न समझे, तो दोनों शुद्ध हो जाते हैं। यह कैवल्य शुद्धस्वरूप है—"सत्वपुरुषयोः शुद्धिसाम्ये कैवल्यमिति"—इस योगसूत्र में 'सत्व' शब्द 'बुद्धि' का वाचक है। जिस बुद्धि में तमोगुण और रजोगुण के मल नहीं होते, वह सत्वबुद्धि है। वह पुरुष-प्रतिबिम्ब-रहित होने से शुद्ध है और पुरुष ज्ञान-स्वरूप शुद्ध है। उक्त दोनों की शुद्धता का यह विशदार्थ है। पुरुष के प्रयत्न से कैवल्य होता है। 'केवल' होना बड़ा कठिन काम है। परमेश्वर की दया से बात-की-बात में अमृतत्व—कैवल्य—होता है, इसका उल्लेख यजुर्वेद में है—"अमृतत्वेशानो यदन्त्ये नातिरोहति"—( यजुर्वेद ) अर्थात् परमात्मा अमृतत्व—मोक्ष—का स्वामी है। अमृतत्व दूसरे प्रकार से दूर चला जाता है, वह ईश्वर से ही प्राप्त होता है।

---

# अभिनव बुद्ध

श्री पाण्डेय नर्मदेश्वर सहाय, ऐडवोकेट

हो विनम्र, पर वाणी में झंझा का वेग लिये चलते
प्रति पग पर उन्मत्त मरण का अमृत गरल पिये चलते
जीवन की लहरों पर अंकित विश्व-शान्ति के जय-निशान
हे युग-शिल्पी ! तुम युग-युग के अवतारों से भी हो महान

जग की गहरी तम-छाया में विद्युत बनकर तुम जलते हो
जो प्रलय पालती चितवन में, उस चिनगारी पर चलते हो
तूफानों का संदेश, तुम्हारे जीवन को युग पढ़ता है
ले एक तुम्हारा आभाकण, बलि-पथ पर यौवन बढ़ता है

दो आँखों से जो टपक रहा, मैं उसे विश्व का प्राण कहूँ
या अन्धकार के ध्वंस-चिह्न पर जग का नव निर्माण कहूँ
जो श्वासों में प्रतिनिमिष गूँजता, उसे मुक्ति का गीत कहूँ
या तेज लुटाता चलता जो उस सत्य-सूर्य की जीत कहूँ

लेकर अतीत का गुरु गौरव तुम वर्त्तमान को जगा रहे
धो नियति-कालिमा तुम नवयुग के नभ में नव-रवि जगा रहे
हे अभिनव बुद्ध ! तुम्हारी वाणी देती युग को शक्ति नई
तम के विनाश के लिए प्रेरणा नई और अनुरक्ति नई

सलीमपुर अहरा, बाँकीपुर, ३१-१२-४५ ]

# हमारा सच्चा 'शिष्ट'

आचार्य डॉक्टर हजारीप्रसादजी द्विवेदी: विश्वभारती-शान्तिनिकेतन

हमलोग आजकल 'श्रद्धेय', 'पूज्य' आदि विशेषणों का प्रयोग बहुत अधिक करने लगे हैं। बहुत अधिक प्रयोग से शब्दों का नुकीलापन जाता रहता है, वे घिस-घिसाकर भोथे हो जाते हैं और अन्त तक शिष्टाचार के अंग होकर अपनी अर्थानुगामिता छोड़ देते हैं। ये शब्द भी आजकल बहुत प्रयुक्त होने के कारण घिसते जा रहे हैं, और हम जब सचमुच ही किसी को ठीक-ठीक यथार्थ अर्थ में 'पूज्य' कहना चाहते हैं, तो असमंजस में पड़ जाते हैं। पहले मैं जब कभी 'पूज्य' 'श्रद्धेय' आदि शब्दों का प्रयोग करना चाहता था तब तीन-चार बड़े-बड़े नाम मेरे सामने आ जाते थे। सबसे पहले पूज्य 'बापू' की याद आती थी। जब 'गुरुदेव' और मालवीयजी महाराज जीवित थे, उनका नाम भी अवश्य स्मरण हो आता था। दुर्भाग्यवश वे लोग चले गये। आज जब कभी इन शब्दों के वास्तविक वाच्य की बात सोचता हूँ, तो सम्पूर्ण भारत में सबसे पहले एक ही व्यक्ति की याद आती है—राजेन्द्र प्रसाद।

भारतीय विधान-परिषद् ने जब एकमत से राजेन्द्र प्रसाद को अपना सभापति चुना तो मुझे बड़ा आनन्द मिला था। इस प्रथम कार्य से ही भारतीय विधान-परिषद् ने अपनी योग्यता का प्रमाण दे दिया था। भारतवर्ष का हजारों वर्ष का पुराना अनुभव यह है कि 'परिषद्' केवल बहुत बड़े जमाव को ही नहीं कहते। 'परिषद्' धर्म के निर्णय की सर्वोत्तम अधिकारिणी सभा होती है; किन्तु यह जरूरी नहीं है कि उसके सदस्य हजार पाँच सौ की बड़ी संख्या में ही हों। लोक-प्रचलित और वेद आदि के द्वारा प्रतिपादित धर्म को जाननेवाले सात, पाँच या तीन आदमी भी हों तो वे परिषद् के लिए पर्याप्त हैं। उनकी बात मान्य होती है। वे जहाँ भी एकत्र हो जायँ, वहीं यज्ञ-जैसी पवित्रता आ जाती है—

> लोकवेदाङ्गधर्मज्ञाः सप्तपञ्चत्रयोऽपि वा।
> यत्रोपविष्टाः विप्राः स्युः सा यज्ञसदृशी क्रिया।
>
> —पराशरमाधवीय (पृ० २१८), बृहस्पति का वचन।

लेकिन जिस व्यक्ति ने सत्याचरण का ही तप किया है, जिसका चित्त ज्ञान-विज्ञान की निरन्तर चर्चा से पवित्र हो गया है, जिसने ज्ञान और धर्म-साधना की पवित्र गंगा में स्नान कर लिया है, वह अकेला ही परिषद् के समान धर्म-निर्णय का अधिकारी हो जाता

है। राजेन्द्र प्रसाद ऐसे ही तपस्वी हैं। ऐसा जान पड़ता है कि अंगिरस ने जब कहा था कि

'यतीनां सत्यतपसां ज्ञान-विज्ञानचेतसाम्।
शिरोव्रतेन स्नातानामेकोऽपि परिषद् भवेत्॥',

तो उन्होंने राजेन्द्र प्रसाद-जैसे ही किसी सन्त की कल्पना की थी। भारतवर्ष के सुदीर्घ इतिहास में ऐसे अनेक अवसर आये हैं जब कठिन स्थलों पर ऐसे महात्माओं के निर्णय को ही प्रमाण मान लिया गया है। आज जब जनमत को बहुत महत्त्व प्राप्त हो रहा है और पंचायत को ही सम्पूर्ण अधिकार दिया जा रहा है, उस समय ऐसे पुरुषों की बहुत अधिक आवश्यकता है, जो पंचायत को सचमुच धर्म-निर्णय की परिषद् बना सकें। भारतीय विधान-परिषद् ने अपना सभापति ऐसे व्यक्ति को चुना है जिसके बारे में निस्संदिग्ध रूप में कहा जा सकता है कि 'एकोऽपि परिषद् भवेत्!'—अकेला भी यह आदमी परिषद् का काम कर सकता है।

आज कानून बनानेवाली परिषद् का कार्यक्षेत्र बहुत व्यापक हो गया है। जो लोग कानून का अध्ययन करके धर्माधिकरणों (कोर्ट) में निर्णायक होने की आकांक्षा रखते हैं, उनके लिए अनेक कठिन परीक्षाओं और कठोर नियमों की व्यवस्था की गई है; पर जो लोग इन कानूनों को बनानेवाले हैं, उनकी योग्यता और पक्षपात-हीनता की कोई खास व्यवस्था नहीं की गई! कुछ होना वाञ्छनीय है। भारतीय परम्परा ने ऐसी परिषदों के लिए जिस प्रकार की योग्यता आवश्यक समझी है उसपर इस समय विशेष ध्यान देने की आवश्यकता है। परिषद् के सभ्य वह शिष्ट लोग हो सकते है, जो 'विगत-मत्सर' हों—किसी के प्रति उनका व्यक्तिगत राग-द्वेष और ईर्ष्या-असूया न हो—निरभिमान हों, 'कुम्भीधान्य' हों—माया जोड़नेवाले न होकर बहुत थोड़े में सन्तोष करनेवाले हों, घड़ा भर धान से ज्यादा जमा करनेवाले न हों—निर्लोभ हों; दम्भ, दर्प, लोभ, मोह और क्रोध से रहित हों। यही शिष्ट सदस्य का भारतीय आदर्श है—

"शिष्टाः खलु विगतमत्सरा निरहङ्काराः कुम्भीधान्या: अलोलुपाः
दम्भ-दर्प-लोभ-मोह-क्रोध-विवर्जिताः"

—(बौधायन, १. १. ५. ६)

विधान-परिषद् का सभापति ऐसा ही शिष्ट है। ऐसा शिष्ट पाकर भारतीय विधान-परिषद् धन्य है। हमें आशा करनी चाहिए कि भविष्य में हमारी परिषद् के सदस्य इसी आदर्श के होंगे। विधान सभा कोई न कोई ऐसा नियम अवश्य सोचेगी जिससे परिषद् के सदस्य सच्चे 'शिष्ट' हों। राजेन्द्र प्रसाद की उपस्थिति से उसे निश्चय ही ऐसी प्रेरणा मिलेगी।

आज हमारा देश धन्य है जिसने ऐसे शिष्ट को अपने सर्वोत्तम प्रतिनिधि के रूप में पाया है। भारतीय जनता इस महान् व्यक्तित्व को उत्पन्न करके पवित्र हो गई है, भारत-माता कृतार्थ है—'कुलं पवित्रं जननी कृतार्था।'

राजेन्द्र प्रसाद हमारी आन्तरिक श्रद्धा और हार्दिक पूजा के अधिकारी हैं। कोटि-कोटि देशवासियों के साथ हम आज सोल्लास कहते हैं—'जीव त्वं शरदां शतम्!!'

# प्राचीन विश्वविद्यालयों की आर्थिक सहायता

श्रीवासुदेव उपाध्याय, एम० ए०; प्रयाग

प्राचीन भारत में शिक्षा की प्रधान संस्थाएँ बिहार-प्रान्त में ही स्थित थीं। यद्यपि प्राचीन भारत के विभिन्न स्थानों में शिक्षा-केन्द्र स्थापित किये गये थे, तथापि उनमें नालंदा तथा विक्रमशिला को ही वास्तविक विश्वविद्यालय कह सकते थे। उनकी कार्य-पद्धति का अनुशीलन करने पर यह कहने में संकोच नहीं होता कि उनकी कार्य-प्रणाली आधुनिक विश्वविद्यालयों से बहुत-कुछ मिलती-जुलती-सी है।

प्राचीन समय में विद्या जीवन में उचित-मार्गावलम्बन तथा ज्ञान की ज्योति के उदय का साधन मानी जाती थी। वह मनुष्य का तृतीय नेत्र कही गई है, जिससे वह सत्य मार्ग का अवलम्बन करता है। प्राचीन विश्वविद्यालय विद्या के इसी ध्येय की सिद्धि के लिए स्थापित किये गये थे। जो काम गुरुकुलों में होता था, वही बौद्ध महाविहारों में भी पूरा किया जाता था। बौद्ध धर्म के अभ्युदय से मठों को शिक्षा-केन्द्र में परिवर्तित होना पड़ा। उनमें ऊँची शिक्षा दी जाने लगी; अतएव वे विश्वविद्यालय के रूप में कार्य करने लगे।

बिहार-प्रान्त में ही सवप्रथम नालंदा-विश्वविद्यालय की स्थापना हुई, जिसके कई शताब्दियों के बाद विक्रमशिला-विश्वविद्यालय को बंगाल के राजा धर्मपाल ने स्थापित किया। ये दोनों विश्वविद्यालय, छठी सदी से बारहवीं सदी तक, विस्तृत रूप से शिक्षा का प्रसार करते रहे। इनकी ख्याति इतनी बढ़ गई थी कि चीन आदि सुदूर देशों से भी पढ़ने के लिए यात्री के रूप में विद्वान् आने लगे। ह्वेन-सांग ने नालंदा में कई वर्ष तक शिक्षा प्राप्त की थी।

विक्रमशिला के भिक्षुओं की विद्वत्ता का भी शोर बहुत दूर तक था। अतएव हिमालय के पार तिब्बत से भी यहाँ जिज्ञासुओं का आना-जाना लगा रहा। तिब्बत के विद्वानों के लिए विक्रमशिला में अध्ययन के निमित्त विशेष रूप से अतिथिगृह तैयार किया गया था। यहाँ के विद्वानों का यश इतना फैला कि तिब्बत के राजा ने आचार्य

'दीपंकर' नामक विद्वान् भिक्षु को स्वदेश में सादर निमन्त्रित किया था। तिब्बत में वे 'उपाध्याय अतीश' के नाम से विख्यात हुए और बौद्ध धर्म में उन्होंने पर्याप्त सुधार भी किया।

तात्पर्य यह कि बिहार के प्राचीन शिक्षा-केन्द्र अन्तर्राष्ट्रीय ख्याति पा चुके थे। उनके प्रबन्ध के लिए दो समितियाँ थीं, जैसी आजकल युनिवर्सिटी-काउन्सिल होती है। पहली समिति विद्यार्थियों के प्रवेश, पाठ्यक्रम तथा अध्यापक-वर्ग के कार्य की देखभाल करती थी। दूसरी अर्थ-समिति थी। वह आर्थिक व्यवस्था करती थी। दोनों के कार्याधिकारियों का चुनाव प्रमुख भिक्षुओं में से होता था। जो विद्या, आचार तथा वय में श्रेष्ठ एवं आदर्श होता, वही कुलपति (वाइस-चान्सलर) और सभी प्रबन्धों का जिम्मेदार होता। आर्थिक समिति विभिन्न साधनों से धन एकत्र किया करती थी। वह धन चल अथवा अचल सम्पत्ति के रूप में होता था। अधिकतर जनता द्रव्य से ही सहायता करती थी। कभी-कभी केन्द्रस्थान के क्षेत्र में जनता द्वारा भवन-निर्माण भी होता था। भूमिदान आर्थिक सहायता का प्रधान मार्ग समझा जाता था।

आजकल की तरह, पुराने समय में, विद्यार्थियों से फीस (शुल्क) नहीं ली जाती थी। आधुनिक शिक्षालयों की आय का मुख्य मार्ग शुल्क ही है। किन्तु हमारे प्राचीन विश्वविद्यालयों में निःशुल्क शिक्षा दी जाती थी। समस्त विद्यार्थियों तथा बाहर से आने-वाले व्यक्तियों के लिए भोजन के साथ-साथ रहने का प्रबन्ध भी किया जाता था। भोजन का प्रबन्ध तो सर्वसाधारण द्वारा ही नित्यप्रति होता था; परन्तु निवासस्थान के लिए मठ या भवन या विहार विशेष रूप से बनाये जाते थे।

समिति के सम्मुख ब्रह्मचारियों के स्वास्थ्य तथा उनकी चिकित्सा का प्रश्न भी रहता था। उनके रहने तथा पढ़ने के लिए पृथक्-पृथक् भवन निर्मित थे। नालंदा के खँड़हरों की खुदाई में शिक्षा-निमित्त आठ बड़े कमरे तथा तीन सौ छोटे कमरे निकले हैं। छात्रावास के रूप में भी बड़ी इमारतें मिली हैं, जिनके देखने से पता लगता है कि उस समय कई मंजिल की इमारतें बनाई जाती थीं। विक्रमशिला में पाल-नरेश ने बहुत बड़े-बड़े अध्ययन-कक्ष बनवाये थे। अर्थ-समिति भी, सार्वजनिक अथवा व्यक्तिगत सहायता से, भवन-निर्माण-कार्य पूरा करती थी।

भारतवर्ष में, अत्यन्त प्राचीन काल से, दान देने की परिपाटी रही है। सब दानों में विद्यादान उत्तम समझा जाता था—"भूमिदानात्परं नास्ति विद्यादानं ततोऽधिकम्।" यों तो भूमिदान भी श्रेष्ठ समझा जाता है; पर विद्यादान सर्वोत्तम माना गया है। इसी भावना से प्रेरित होकर जनता शिक्षा-केन्द्रों को विभिन्न प्रकार के दान दिया करती थी। समाज में सब लोग धन से शिक्षा-संस्थाओं की सहायता करते रहना अपना कर्त्तव्य समझते थे। यहाँ तक कि गरीब से गरीब गृहस्थ भी, ब्रह्मचारी को, भिक्षा में अन्न दिया करता था। गृहस्थ के घर से भिक्षान्न के बिना विद्यार्थी का लौट जाना समाज में बहुत निन्दनीय तथा पापकर्म समझा जाता था। त्योहार और उत्सव के अवसर पर आचार्य तथा ब्रह्मचारियों को निमंत्रित कर भोजन कराया जाता था। धनी-मानी लोग पारिवारिक एवं सामाजिक महोत्सवों के अवसर पर, शिक्षावृद्धि के निमित्त, दान दिया करते थे। परन्तु

इस कार्य में सबसे अधिक सहायता सरकार या राजा से मिला करती थी। स्मृति-ग्रन्थों में भी वर्णन आता है कि शिक्षा की वृद्धि में हाथ बँटाना राजा का परम कर्त्तव्य है। धन की सहायता के अतिरिक्त, स्थायी निधि द्वारा भी राजा विश्वविद्यालयों का कार्य-संचालन किया करता था, जिसमें अर्थसमिति की सम्मति सर्वोपरि होती थी। गुप्त-सम्राट् कुमारगुप्त प्रथम ने नालंदा-महाविहार की संस्थापना की थी और विक्रमशिला की धर्मपाल ने। उनके उत्तराधिकारी भी कई सदियों तक उसी मार्ग पर चलते रहे—आर्थिक सहायता करते रहे।

प्राचीन भारतीय लेखों के अध्ययन से प्रगट होता है कि राजा विद्वानों का अग्राहार भूमि-दान में दिया करते थे। ऐसे लेखों की अनगिनत संख्या है जिनमें आचारवान् तथा विद्वान् गुरु को दिये गये भूमिदान का वर्णन मिलता है। चीनी यात्री ह्वेनसांग ने लिखा है कि नालंदा को एक राजा ने दो सौ गाँवों की रियासत दान में दी थी। धन-दान तथा भूमि-दान के अतिरिक्त, राजा की ओर से, विद्यार्थियों को छात्रवृत्ति भी मिला करती थी। जातकों में भी इस प्रकार का वर्णन आता है कि तक्षशिला-विश्वविद्यालय में भी विद्यार्थियों को छात्रवृत्ति दी जाती थी। शिक्षा से प्रेम दिखलाने के लिए राजा प्राय: विद्वान् लोगों को 'कर' से मुक्त कर देता था, जिसका वर्णन 'अकर: श्रोत्रिय:······ये च विद्यार्थिन: सन्ति' आदि पुरातन वाक्यों में पाया जाता है।

स्थानीय लोगों तथा शासकों की सहायता के अतिरिक्त, विश्वविद्यालयों को, अन्तर्राष्ट्रीय सहायता भी मिलती थी। इसका कारण यह था कि उनकी अन्तर्राष्ट्रीय ख्याति से प्रभावित होकर अन्य-देशीय राजा भी विभिन्न प्रकार से आर्थिक सहायता किया करता था। इसका उदाहरण प्राचीन अभिलेख में मिलता है कि जावा-द्वीप के राजा बलपुत्रदेव ने नालंदा में एक विहार बनवाया और अपने मित्र बंगाल-नरेश देवपाल से उसकी रक्षा के लिए पाँच गाँव दान में दिलवाया था। इससे सिद्ध होता है कि पुराने भारतीय विश्वविद्यालयों को विदेशी सहायता भी प्राप्त होती थी।*

अन्तर्राष्ट्रीय सहायता प्राचीन भारत की एक विशेषता है। इसी कारण बिहार के पुराने विद्वानों ने विदेशों में भारतीय सभ्यता का प्रचार किया। तिब्बत तथा चीन के शासकों ने उन्हें आमन्त्रित कर अपने देश में धार्मिक जागृति फैलाई। उनके द्वारा धर्म-संस्कृति-सम्बन्धी अनेक पुस्तकें विदेशों की भाषाओं में अनूदित हुईं और भारत से विदेशों का सांस्कृतिक सम्बन्ध बढ़ा। बृहत्तर भारत में भारतीय संस्कृति के प्रचार तथा विकास का श्रेय उन्हीं आचार्यों को है। उन्हीं की तपस्या के प्रताप से अन्तर्राष्ट्रीय प्रसिद्धि और आर्थिक सहायता सुलभ थी।

---

* नालन्दागुणवृन्दलुब्धमनसा भक्त्या च शौद्धोदने।
नानाऽद्गुणभिक्षुसङ्घ वसति: तस्यां विहार: कृत: ॥

सुवर्णद्वीपाधिप महाराज श्री बलपुत्रदेवेन वयं विज्ञापिता:। यथा मया श्री नालन्दायां विहार: कृत:।—[ ए० इं०, भाग १७, पृ० ३१० ]

# बालक राजेन्द्र के सर्वप्रथम अभिभावक

श्रीलखन पाण्डेय, साहित्यपुराणाचार्य, साहित्यालंकार; छपरा

छपरा नगर के छत्रधारी-बाजार मुहल्ले में, हथुआ-राज की पक्की कोठी में, पण्डित विक्रमादित्य मिश्र एक बड़े नामी ज्योतिषी रहते थे। वे मेरे पूज्य पितामह के शिष्य थे। सन् १९४१ ई० में, उनसे अर्थकरी ज्योतिर्विद्या पढ़ने के लिए, मैं उनकी सेवा में गया। उन्हीं के श्रीमुख से एक दिन देशरत्न राजेन्द्र प्रसादजी की चर्चा सुनी। जैसा कुछ सुना था वैसा ही यहाँ लिख रहा हूँ। और, ज्योतिषीजी के, सन् १९४४ ई० में, दिवंगत होने पर, उनकी गठरी से देशरत्नजी की जो जन्मकुण्डली मिली थी, वह भी ज्यों-की-त्यों यहाँ दे रहा हूँ।

× × × ×

"जिस समय हथुआ-राज की इस छावनी (कचहरी) में रहकर मैं ज्योतिष का व्यवहार करके कमाने लग गया था उसी समय राजेन्द्र बाबू यहाँ अँगरेजी स्कूल में अँगरेजी पढ़ने के लिए आये थे। उनके घरवालों ने मुझे ही उनका अभिभावक बनाया। मेरे ही साथ कभी-कभी वे भोजन भी करते थे। रहते थे बराबर साथ ही। एक कोने में बोरा बिछाकर बैठे पढ़ा करते थे। बोरा या चटाई पर बैठे बस पुस्तक की ओर केवल देखा करते। सहसा ऐसा ज्ञात होता कि केवल देख ही रहे हैं, पढ़ते नहीं हैं। मुखमुद्रा से यही अनुमान होता कि यह लड़का पढ़ेगा नहीं। और, यदि कुछ पढ़ेगा भी, तो विशेष होनहार न होगा। कोई स्पष्ट लक्षण प्रकट नहीं हो पाता था। कारण, सदैव कुछ सोचा ही करते थे, बोलते बहुत कम। कभी-कभी मैं ऊबकर कह भी देता था—'अरे चुप्पी क्यों साधे रहते हो? जोर से पढ़ना चाहिए; क्या अँगरेजी में रटने की कोई बात नहीं? रटने से विषय याद रहता है—घोख विद्या चोख।' इसपर मुस्कुराकर कहते—'मुझे रटने का अभ्यास नहीं, सिर्फ समझने की कोशिश करता हूँ।' यदि कभी उन्हें बाहर टहलने जाने के लिए कहता, तो शहर घूमने कभी न जाते, निकल जाते शहर से उत्तर रेलवे-लाइन के उस पार अथवा शहर से दक्खिन सरयू के दियारे में। वहाँ भी अकेले ही, केवल एक

पुस्तक साथ लेकर ! उनके ऐसा विद्याव्यसनी और पुस्तकानुरागी विद्यार्थी मैंने कहीं न देखा। वैसा एकाग्रचित्त लड़का कोई नजर नहीं आता।"

"एक बार उनके घरवाले आये और उनके लिए कपड़े खरीदने बाजार चले, आग्रह करके मुझे भी साथ कर लिया। एक परिचित दूकान में पहुँचकर बार-बार उनसे पूछा गया कि कौन-सा कपड़ा पसन्द है, मगर उन्होंने बड़ी देर की चुप्पी के बाद इतना ही कहा—'जो आपलोगों को पसन्द हो वही लीजिए, मैं क्या कहूँ !' फिर अलग-अलग कई तरह के कपड़े उनके सामने रखकर दिखाये गये, मगर वे चुप के चुप ही रहे। उनके घरवाले बेचारे झुँझला उठे; खीजकर एक देहाती मोटिया ( गाढ़ा ) की ओर इशारा करके पूछा। झट उनका सिर हिल गया ! सब लोग हँसने लगे। आखिर अच्छा कपड़ा खरीदकर कुर्ता बना, पर उसे भी वे बहुत कम पहनते, प्रायः वह उनकी कोठरी की खूँटी पर ही टँगा रहता। उन्हें देहाती गाढ़ा ही बहुत पसन्द था। मैं भी बहुत दिनों से देशी मोटिया ही पहनता हूँ; पर यह नहीं कह सकता कि मेरी ही देखादेखी उन्होंने गाढ़ा अपनाया। देखादेखी कुछ करने की आदत उनमें कभी न थी। सादगी उनकी स्वाभाविक प्रवृत्ति थी। विद्याध्ययन में अनवरत आसक्ति उनकी सहज प्रकृति थी। जब तक वे मेरे साथ रहे, कभी उन्हें बेकार बैठा नहीं देखा। उन्हीं का उदाहरण देकर मैंने अपने लड़के को सुधारा। छात्रों के आगे मैं उन्हीं का आदर्श रखा करता हूँ।"

× × × ×

गुरुवर ज्योतिषीजी की बातें मैंने अविकल रूप में लिखी हैं। उन्होंने देशरत्नजी की जो जन्मकुण्डली स्वयं बनाई थी, उसे विद्वान् देखें और जाँचें तथा मिलान करें। वे छपरा नगर के यशस्वी ज्योतिषी थे। उनकी भविष्यवाणियाँ इस संस्मरणात्मक लेख में लिपिबद्ध नहीं की गई हैं; क्योंकि वे आज लोक-लोचन के समक्ष प्रत्यक्ष हैं।

यों तो राजेन्द्र बाबू समस्त भारत-राष्ट्र के प्राणाधार हैं; किन्तु तब भी बिहार-वासियों की उनपर विशेष ममता है, और उससे भी बढ़कर छपरा-मंडल के लोग उनके प्रति आत्मीयता रखते हैं। इसकी झलक उन्होंने स्वयं ही 'आत्मकथा' में दिखलाई है। छपरा-क्षिति-मण्डल में जब कभी उनका पदार्पण होता है, उसका एक-एक रज-कण पुलकित हो उठता है। छपरा का गर्वोन्नत मस्तक यदि हिमालय के गौरीशंकर-शिखर से होड़ करे तो आश्चर्य ही क्या !

× × × ×

श्रीगणेशायनमः।

आदित्यादि ग्रहाः सर्व्वे नक्षत्राणि च राशयः।
आयुष्कुर्व्वन्तु ते नित्यं यस्यैषा जन्मपत्रिका ॥

श्रीमद्वीरविक्रमादित्यराज्यतो गतसमाः १६४१ शकाब्दाः १८०६ शुभे पौषे मासे कृष्णे पक्षे प्रतिपदितिथौ बुधवासरे दं० ३५। ०८ रोहिणी नक्षत्रे दं० २। ५२ तदुपरि मृगशिरोभे गत दं० २। २८ सर्वर्क्षं दं० ५२। १० साध्यनाम्नियोगे दं० ४०। ५३ बालवकरणे



देशरत्न डॉक्टर राजेन्द्रप्रसाद के जन्मग्राम 'जीरादेई' ( जिला छपरा ) में उनके मकान का अगला हिस्सा

[ 'सर्चलाइट' (पटना) के सौजन्य से

दं० ६ । ५६ दिनमानम् २६ । १८ वृश्चिकार्कगतांशाः १६ श्रीमन्मार्त्तण्डमण्डलाद्धोंदयादिष्टघट्यः ५ । ०७ अस्मिन्नेवपरमशोभनेकाले देशरत्नस्य सारन—मण्डलान्तर्गते जीरादेई नाम्नि ग्रामे श्रीराजेन्द्रप्रसादस्य प्रादुर्भावः ।

जन्माङ्गम्




श्रीमद्बापूदेवशास्त्रिपञ्चाङ्गानुसारिणी कुण्डलीयम्—विंशोत्तरी दशाक्रमेण भौम महादशायामस्य पुरुषसिंहस्य चतुर्षु मासेषु यातेषु जन्माभूत्। भोग्यवर्षादयश्च ६ । ८ । ०। एवं क्रमेणेदानीं बुधस्य दशा चलति तत्रच क्रमशः सर्वेषामन्तर्दशा अधोनिर्दिश्यन्ते।

| | वर्ष० मा० दि० | |
|---|---|---|
| बुधे बुधः | २ । ४ । २७ | सं० २००३ सू० ८ । १६ |
| ,, केतुः | ० । ११ । २७ | सं० २००४ सू० ८ । १३ |
| ,, शुक्रः | २ । १० । ०० | सं० २००७ सू० ६ । १३ |
| ,, सूर्य्यः | ० । १० । ०६ | सं० २००८ सू० ४ । १६ |
| ,, चन्द्रः | १ । ०५ । ०० | सं० २००६ सू० ६ । १६ |
| ,, भौमः | ० । ११ । २७ | सं० २०१० सू० ६ । १६ |
| ,, राहुः | २ । ६ । १८ | सं० २०१३ सू० ४ । ०४ |
| ,, जीवः | २ । ३ । ०६ | सं० २०१५ सू० ७ । १० |
| ,, शनिः | २ । ८ । ०६ | सं० २०१८ सू० ३ । १६ |

दैनिक 'आर्यावर्त्त'-कार्यालय, पटना, २९ । ९ । ४५ ]

# बिहार में हिन्दी की दशा

श्रीशुकदेवसिंह; नागरीप्रचारिणी सभा, आरा

बिहार विशुद्ध हिन्दी-प्रधान प्रान्त है। यहीं के बौद्ध सिद्धों की कविता में हिन्दी का अति प्राचीन रूप पाया गया है। यहीं के एक मैथिल विद्वान् का लिखा हुआ प्राचीन हिन्दीगद्य दन्तवाड़ा के शिलालेख में मिल चुका है, जो द्विवेदी-युग की 'सरस्वती' में प्रकाशित है। यहीं के महाकवि विद्यापति ने सबसे पहले लोकभाषा को काव्यरचना का माध्यम अथवा साधन बनाया—उनकी 'देसिल भाषा' की मिठास के सामने परिष्कृत भाषा का माधुर्य भी सहम जाता है। यहीं की भोजपुरी बोली भारत की सभी बोलियों से अधिक विस्तृत क्षेत्र में व्याप्त है—सन्तकवियों की सधुक्कड़ी भाषा पर, और अवधी तथा व्रजभाषा में भी, उसकी जो छाप है वह मिटाई या छिपाई नहीं जा सकती। हिन्दी के लोक-साहित्य में बिहार की देन सादर उल्लेखनीय है।

मुसलमानी शासन-काल के व्रजभाषा-युग में बिहार के कवियों ने जो कौशल दिखाया वह आज भी विस्मृति के अन्धकूप में विलीन है—उसके उद्धार का कभी कोई प्रयत्न ही न हुआ! पर जब कभी कोई अन्वेषक सजग होगा, इतिहास को अपना कायाकल्प करना पड़ेगा। अवधी का 'रामचरितमानस' भी, अयोध्या और मिथिला के संसर्ग-मार्ग से, आरम्भ में ही, बिहार में पहुँचा था। शासन-प्रभाव से, व्यवहार-क्षेत्र में उर्दू-फारसी का बोलबाला होने पर भी, साधारण जनसमाज के आन्तरिक जीवन में हिन्दी का सजल सरस रूप रमा हुआ था। सजल था भक्तिसाहित्य, सरस था रीति-साहित्य या शृंगार-साहित्य; दोनों के पोषक थे गाँवों और शहरों में बिखरे हुए तथा कहीं किसी राज-दरबार में आश्रित और प्रतिपालित। बिहार के रजवाड़ों का हिन्दीप्रेम और साहित्य-संरक्षण भी इतिहास का एक पूरा खंड या अध्याय ही अधिकृत कर लेगा!

अँगरेजी शासन-काल में भी, लौकिक व्यवहार का क्षेत्र, आरम्भ में, हिन्दी से अछूता-सा था—शिक्षालयों और न्यायालयों तथा सरकारी संस्थाओं में हिन्दी उपेक्षिता-सी थी। किन्तु, अन्त में, कोई क्षेत्र अथवा कोई संस्था उसके प्रभाव से अछूती न रह

सकी। उन्नीसवीं शताब्दी के आरम्भिक वर्षों में ही आरा-निवासी पण्डित सदल मिश्र कलकत्ता में सरकारी हिन्दी-लेखक नियुक्त हुए थे, जिनका महत्त्व हिन्दी-साहित्य में अक्षुण्ण है। यद्यपि उनकी नियुक्ति से बिहार के सरकारी क्षेत्रों में हिन्दी की पैठ या प्रगति न हुई, तथापि यह बात तो प्रकट हो ही गई कि पंडिताऊ हिन्दी लिखने-बोलनेवाले संस्कृतज्ञ पण्डित गाँवों और शहरों में वर्तमान थे। कविता में जनसाधारण की अभिरुचि थी ही। पुराने कवियों की कविताएँ कंठस्थ करके सस्वर पढ़ने की प्रथा गाँवों तक में थी। अन्त्याक्षरी और समस्यापूर्त्ति के दंगल हुआ करते थे। सुन्दर कविताओं को, सुडौल देवनागरी-अक्षरों में, अच्छे कागज पर, बड़ी सजावट और सावधानी से लिखकर, सुरक्षित रखने की चाल भी थी। इस प्रकार, सरकारी क्षेत्रों से अलग, जनसमाज के भीतर, हिन्दी-भाषा और नागरी-लिपि का अस्तित्व कायम था। यद्यपि लिखे-पढ़े लोगों में कायस्थों की ही अधिक संख्या थी, जो अधिकतर उर्दू-फारसी के हिमायती थे और काम-धाम में फारसी-लिपि के सिवा कैथी-लिपि का भी प्रयोग किया करते थे, तथापि उनमें से ही कई अच्छे कवि निकले और उनमें ही कई अच्छे लिपिकार भी हुए, जिनका पेशा ही था नागरी-अक्षर में पुस्तक-लेखन तथा जिनकी लिखी पुरानी पोथियाँ जहाँ-तहाँ आज भी खोजियों की बाट जोहती देखी जाती हैं। राज-दरबारों के सिवा हिन्दी और नागरी को कथावाचक विप्रों, बन्दीजनों, रामलीलामण्डलियों, वैरागी सन्तों तथा कत्थक-मल्लिक-नामधारी संगीतज्ञों में ही आश्रय मिलता था। किन्तु यह सब कुछ होने पर भी सरकारी आश्रय के बिना विकासपथ अवरुद्ध ही था। हाँ, जब सन् १९१२ में बंगाल से बिहार अलग होकर स्वतन्त्र प्रान्त बना तब पृथक् विश्वविद्यालय स्थापित होने से शिक्षा की प्रगति कुछ तीव्र होने लगी और धीरे-धीरे विश्वविद्यालय में हिन्दी की उच्च शिक्षा की व्यवस्था होती गई, जिससे हिन्दी का उच्च कोटि का साहित्य अध्ययन-अध्यापन का विषय बन गया। फिर १९३६-३७ से काँग्रेसी सरकार के पदारूढ़ होने पर प्रान्त में नये-नये कालेज खुलने लगे, जिनसे प्रान्त के प्रत्येक भाग में साहित्यिक जागरण-सा होने के कारण चतुर्दिक् हिन्दी की अभिनव ज्योति जगमगाने लगी।

यहाँ यह कहने की आवश्यकता नहीं कि बहुत दिनों तक बंगाल का पुछल्ला बने रहने के कारण किसी क्षेत्र में बिहार का वास्तविक विकास न हो सका। वस्तुतः बिहार की वसुधा 'बंगभोग्या वसुन्धरा' थी। राजधानी भी थी कलकत्ता में ही, जो केवल बंगाल-बिहार की ही नहीं, भारत की भी राजधानी था, और उसके ऐसे सार्वदेशिक नगर में राजधानी होने के कारण बिहार को थोड़ा-बहुत प्रकाश वहाँ से मिला करता था। जैसे इङ्गलैण्ड के साथ रहकर भारत ने हानि-लाभ दोनों भोगा वैसे ही बंगाल के साथ रहकर बिहार ने भी। सरकार की ओर से जब पहले-पहल बिहार में शिक्षा-प्रसार की व्यवस्था हुई, तो शिक्षाविभाग के प्रधान संचालक हुए पंडित भूदेव मुखोपाध्याय, जिन्होंने स्वयं हिन्दी में कई पाठ्यपुस्तकें लिखीं, जो उन्हीं के द्वारा स्थापित बोधोदय प्रेस में कैथी-लिपि में छपीं। भूदेव बाबू के चौमुखी प्रयत्न से हिन्दी का बहुत उपकार हुआ। उक्त बोधोदय प्रेस जब खड्गविलास प्रेस का नाम धारण करके महाराजकुमार बाबू

रामदीन सिंह के अधिकार में आया (१८८० ई०) तब कैथीलिपि नामशेष हुई और नागरीलिपि में हिन्दी का प्रचार बड़े वेग से होने लगा। बाबू रामदीन सिंह के सतत प्रयास से बिहार में हिन्दी उन्नत दशा को पहुँची। हिन्दी की दशा सुधारने में पंडित केशवराम भट्ट और उनके भाई पंडित मदनमोहन भट्ट ने भी सफल उद्योग किया। इन लोगों ने हिन्दी में साप्ताहिक 'बिहारबंधु' (१८७२ ई० में) निकालकर और बड़ी लगन से उसे बरसों चलाकर बिहार में हिन्दी की दुन्दुभि तो बजाई ही, जन-जागरण से भी बिहार को आगे बढ़ाया।

उन्नीसवीं सदी के पूर्वार्द्ध में हिन्दी की प्रगति खुलकर नहीं हो पाई—यद्यपि समाज के अन्तस्तल में उसकी गति अमन्द रही; पर उत्तरार्द्ध में हिन्दी का पाया मजबूती से जम गया। सन् सत्तावन के विद्रोह के पहले केवल भक्तिसाहित्य और शृंगार-साहित्य का ही युग था; परन्तु गदर के बाद राजनीतिक साहित्य का युग भी दबे पाँव आने लगा। इस शताब्दी के अन्तिम चरण में ही, बीसवीं सदी के उग्र राजनीतिक विचारों के लिए, क्षेत्र तैयार होने लगा—यद्यपि वह समतल और उर्वर हुआ बीसवीं सदी के प्रथम चरण में ही। इस क्षेत्र की तैयारी में, इसे पटपर मैदान और उपजाऊ बनाने में, हिन्दी ने ही विशेष परिश्रम किया। अँगरेजी-शिक्षा का प्रचार बहुत ही कम था, इसलिए सार्वजनिक सेवा और जन-जागरण का बीड़ा या झंडा हिन्दी को ही उठाना पड़ा। यह काम हिन्दी ने बड़ी तत्परता से किया। अतः उसकी दशा उत्तरोत्तर सन्तोषजनक होती गई।

हिन्दू-युग में बौद्ध सिद्धों की पुरानी हिन्दी अपभ्रंश-रूप में तो चली ही, लोकभाषा-रूप में भी क्रमशः चलती रही। यवन-युग में वह सधुक्कड़ी भाषा और व्रजभाषा के रूप में अपनी व्यापकता बढ़ाती रही। दरियादास, धरनीधर दास, मुन्शी मँगनी राम, बाबा शंकरदास आदि सन्तकवियों की परम्परा से यह बात पुष्ट होती है। व्रजभाषा के कवियों की शृंखला भी इस बात को सिद्ध करती है। इन कवियों की छान-बीन जब कभी होगी तब यह आज का इतिहास सगर्व सिंहावलोकन से नूतन स्फूर्त्ति प्राप्त करेगा। गौरांग-युग में भी उन्नीसवीं शती के अन्त और बीसवीं शती के आरम्भिक भाग तक व्रजभाषा के साथ-साथ खड़ी बोली क्रमबद्धता से चलती रही। उसकी गति का संकेत यद्यपि अप्रत्यक्ष और अस्पष्ट था, तो भी उस गति में दृढ़ता, धीरता, आशा और उत्साह की शक्ति थी। वह शक्ति बराबर अटूट बनी रही।

सन् सत्तावनी विप्लव के बाद विदेशी सरकार ने जब शिक्षा के प्याले में संस्कृति-विनाशक मीठा जहर पिलाने की बन्दिश बाँधी तब जनता के सामने खड़ी बोली के रूप में हिन्दी खड़ी की गई। शिक्षा-पुत्र-संचालक भूदेव बाबू के सिवा कई बंगाली सज्जनों ने हिन्दी की सेवा में लगकर उसकी प्रगति बढ़ाई। इस प्रसंग में पंडित रामकृष्ण मुखोपाध्याय, पंडित रामगति न्यायरत्न आदि के शुभ नाम चिरस्मरणीय हैं। इन्होंने भी भूदेव बाबू की तरह हिन्दी में पाठ्यपुस्तकें लिखी थीं। बिहारवासी लेखकों में, स्कूलों के डिपुटी-इन्स्पेक्टर मुन्शी राधालाल ने, आरम्भिक शिक्षा के योग्य, 'भाषाबोधिनी' आदि पाठ्यपुस्तकों के सिवा एक 'शब्दकोष' का भी निर्माण किया। पंडित केशवराम भट्ट ने

'हिन्दुस्तान का इतिहास' लिखा, गणपति सिंह ने 'भूगोल', गोविन्द बाबू ने 'पुरातत्त्वसार', लक्ष्मणलाल ने 'क्षेत्रमिति', रामप्रकाश लाल ने 'भूतत्त्वप्रदीप', श्रीसीतारामशरण भगवान प्रसाद ने 'सरल शरीरपालन' और इसी प्रकार, शिक्षाविभाग से सम्बद्ध सज्जनों के अतिरिक्त, अन्यान्य विद्वान् साहित्यिक भी पाठ्यपुस्तकों के प्रणयन में सहयोगी बने, जिनमें पंडित शिवनारायण द्विवेदी, बाबू शिवनन्दन सहाय, पंडित छोटूराम त्रिपाठी, पंडित बिहारीलाल चौबे, पंडित बलदेवराम झा, बाबू साहब प्रसाद सिंह, बाबू गोकर्ण सिंह आदि प्रमुख थे। इन विद्वान् साहित्यिकों को प्रोत्साहन देनेवाले तथा मार्ग प्रदर्शित करनेवाले साहित्य-महारथी थे—महाराजकुमार बाबू रामदीन सिंह, पंडित केशवराम भट्ट, पंडित अम्बिकादत्त व्यास, पंडित चन्द्रशेखरधर मिश्र, पंडित विजयानन्द त्रिपाठी 'श्रीकवि' आदि। उधर राजा-महाराजाओं द्वारा भी हिन्दी की पनपती हुई बेलि सींची जा रही थी। बेतिया, हथुआ, माझा, दरभंगा, नरहन, श्रीनगर, बनैली, टेकारी, शिवहर, गिद्धौर, डुमराँव, जगदीशपुर, सूर्यपुरा आदि पुरानी रियासतों के दरबार में अनेक कवि आश्रित एवं सम्मानित होकर साहित्यसृष्टि कर रहे थे। इन प्रतिष्ठित रियासतों के राजा और इनसे सम्बद्ध छुटभैया रईस स्वयं भी बड़े सिद्धहस्त कवि थे, जिन्होंने संग्रहणीय साहित्य का निर्माण कर हिन्दी की अशेष गौरववृद्धि की। डुमराँव के पंडित नकछेदी तिवारी 'अजान' कवि ने कई कविता-संग्रह प्रकाशित कर लुप्तप्राय साहित्य का उद्धार किया। बाबू रामदीन सिंह ने 'बिहारदर्पण' लिखकर और भारतेन्दुजी तथा पंडित प्रतापनारायण मिश्र की रचनाएँ प्रकाशित कर साहित्य के उन्नयन का बड़ा ठोस काम किया। इन्होंने तो 'हरिश्चन्द्रकला', 'ब्राह्मण', 'क्षत्रिय-पत्रिका' आदि मासिक साहित्य के प्रकाशन से भी हिन्दी की प्रगति को उत्तेजना दी। इन्हीं की प्रेरणा और पंडित केशवराम भट्ट, बाबू विश्वेश्वर सिंह, बाबू गोविन्दचरण आदि के सहयोग से सरकारी कचहरियों में फारसी-लिपि की जगह पर कैथी-लिपि का प्रवेश हुआ—यद्यपि भाषा फारसी-मिश्रित उर्दू ही रही। यह नागरी-लिपि के हक में अच्छा ही हुआ; क्योंकि कैथी तो उसी का एक विकृत रूप है। कैथी ने खुद खाई में खपकर नागरी के लिए सुगम राह बनाई।

उस समय स्वतन्त्र कवि-समाजों और नाटक-मण्डलियों तथा ग्रामीण गोष्ठियों से भी हिन्दी को बड़ा उत्तेजन मिला। महाराष्ट्र के हिन्दी-प्रेमी विद्वान् पंडित दामोदर शास्त्री सप्रे ने सन् १८७६ ई० में एक नाटक-मंडली पटना में स्थापित की। वे भारतेन्दुजी की नाटक-मण्डली में योग दे चुके थे। उक्त मंडली में उनके सिवा पंडित केशवराम भट्ट, पंडित माधोराम भट्ट, बाबू शिवसरन लाल ( डुमराँव-राज के मैनेजर ), आरा के बाबू श्यामलानन्द वकील आदि सम्मिलित थे। देखादेखी अन्य नगरों और रजवाड़ों में भी नाटकाभिनय का क्रम चला। इससे हिन्दी का प्रचार और अनुराग बढ़ता गया। ठौर-ठौर के कविसमाज अधिकतर समस्यापूर्ति के अड्डे थे। उनकी पूर्तियाँ युक्तप्रान्त और पंजाब तक के कविसमाजों में जाया करती थीं। यहाँ के कुछ सैलानी कवि भी वहाँ जाकर कविता-पाठ करते थे। सकला-( शाहाबाद )-निवासी बाबू भगवतीचरण ने, सन् १८६७ ई० में, एक कवि-समाज बाँकीपुर में कुछ हिन्दीप्रेमी कालेज-छात्रों के सहयोग से स्थापित की थी।

जिसके सभापति श्री १०८ बाबा सुमेर सिंह जी थे। समस्यापूर्तियाँ प्रतिमास प्रकाशित भी होती थीं। उस मासिक संग्रह में प्रकाशनार्थ अन्य प्रान्तों के कवि भी अपनी पूर्त्तियाँ भेजा करते थे। दाऊदनगर ( गया ) के बाबू जवाहरलालजी भारतेन्दु हरिश्चन्द्र के कवि-समाज में सम्मिलित होने के लिए नियमित रूप से काशी पहुँचा करते थे। कई प्रमुख कवि-समाजों को पंडित अम्बिकादत्त व्यास से पर्याप्त प्रोत्साहन मिला और कुछ रजवाड़ों से सहारा भी। ग्रामीण गोष्ठियों में विशेषत: अन्य कवियों की कविताओं का पाठ हुआ करता था। वे केवल मनोरंजन के अखाड़े के रूप में काम करती थीं। फिर भी उनसे हिन्दी का हित-साधन ही होता था। यों तो शहर के मुहल्ले-मुहल्ले और देहात के गाँव-गाँव में रामायणी लोगों की जमात भी थी, जिसमें 'रामचरितमानस' का अर्थ सुनने के लिए बहुत-से लोग रोज शाम को जुटते थे। रामायणी कथक्कड़ों की विचित्र सूझ तुलसीदास की प्रतिभा के अनोखे चमत्कार प्रकट कर लोगों को खूब आकृष्ट और चकित करती थी। प्रेमसागर, सुखसागर, योगवाशिष्ठ, वैताल-पचीसी, सिंहासन-बत्तीसी, तोता-मैना आदि को भी लोग एकत्र होकर पढ़ा-सुना करते थे। धार्मिक विचार से अथवा मनोविनोद की दृष्टि से हिन्दी सर्वत्र ही जनता द्वारा अपनाई जाती थी। सरकार के घर में हिन्दी का भले ही यथोचित मान न था, पर जनता के अन्दर उसकी पूछ और धाक हर तरफ थी। किन्तु, अब, आज तो सरकार के घर में भी हिन्दी का मान होने लगा है और जनता के अन्दर भी हिन्दी का अनुराग क्रमशः वृद्धिङ्गत होता जा रहा है—साहित्यिक उत्सवों और हिन्दी-संस्थाओं की स्थापना के आयोजन नगरों के सिवा गाँवों में भी होने लगे हैं, जिससे हिन्दी का भविष्य उज्ज्वलतम प्रतीत होता है।

हाँ, तो अतीत की सार्वजनिक संस्थाओं और संगठित सभाओं ने भी हिन्दी की उन्नति में बड़ी सहायता पहुँचाई। आर्यसमाज का आन्दोलन हिन्दी के लिए बड़ा उपकारी सिद्ध हुआ। आर्य-समाजी डंके की बुलन्द आवाज नगर-नगर में गूँज उठी। सनातन-धर्म-सभाएँ चौंककर जाग उठीं। धार्मिक शास्त्रार्थ का दौर दौरा शुरू हुआ। पंडित अम्बिकादत्त व्यास यहाँ सनातन धर्म के मुख्य प्रपोषक थे। बिहार-भर का दौरा करके उन्होंने जो विद्वत्तापूर्ण भाषण किये, उनसे जनता बहुत प्रभावित हुई। उनके युक्तियुक्त व्याख्यानों से हिन्दी की भी सत्ता-महत्ता स्थापित होती गई। बिहार के प्रत्येक छोटे-बड़े नगर में कितने ही अच्छे व्याख्याता निकल आये, जिनमें ब्राह्मण पंडितों के अतिरिक्त अन्य वर्णों के विद्वान् भी थे, और जिनमें कई वक्ता तो बड़े प्रभावशाली ढंग से ओजस्वी हिन्दी बोलने में यशस्वी हुए। जन-समाज में आर्य-समाज और सनातन-धर्म की खण्डन-मण्डनात्मक पुस्तकें खूब पढ़ी जाने लगीं। इसी हलचल की धूम मचाने के लिए कुछ सामयिक पत्र भी निकले, जो हिन्दी की लोकप्रियता बढ़ाने में बड़े हितकर सिद्ध हुए। सभा-सम्मेलनों की उपयोगिता जनता अनुभव करने लगी। मुख्य-मुख्य स्थानों में हिन्दी-सम्बन्धिनी संस्थाएँ खुलने लगीं, जिनके साथ पुस्तकालय और वाचनालय भी चलने लगे। बहुत-सी पुरानी ऐसी संस्थाएँ अब अस्तित्वहीन हो गईं जो हिन्दी की जड़ जमाने में अपने को खपाने के लिए ही पैदा हुई थीं। भागलपुर की हिन्दी-सभा ने रामायण-

परीक्षा द्वारा विद्यार्थियों और जनता में हिन्दी का खासा प्रचार किया था। पटना के खड्गविलास प्रेस के सिवा भागलपुर के बिहार-एञ्जिल प्रेस, गया के लक्ष्मी प्रेस, छपरा के नारद प्रेस, मुजफ्फरपुर के बोस प्रेस, दरभंगा के सुदर्शन प्रेस आदि के द्वारा भी हिन्दी की उपयोगी सेवा हुई। इन संस्थाओं से जो साहित्यिक पुस्तकें और पत्र-पत्रिकाएँ प्रकाशित हुईं, उनसे हिन्दी की पूँजी खूब बढ़ी। शिक्षा, कमला, लक्ष्मी, मनोरंजन, सत्ययुग, गृहस्थ, नारद, तिरहुत-समाचार, मिथिलामिहिर आदि पत्र-पत्रिकाओं ने—जिनमें अन्त के चार आजतक जीवित हैं—द्वितीय उत्थानकाल में वही काम किया जो प्रथम उत्थानकाल में बिहारबन्धु, हरिश्चन्द्रकला, सारन-सरोज आदि ने किया था। उसी आदि-युग में हसनअली साहब के 'मोतीचूर', राय सोहनलाल के 'हिन्दी-गजट', अध्यापक बदरीनाथ के 'विद्याविनोद' आदि पत्रों ने हिन्दी को अग्रसर किया था। उसी आदिम युग के पत्रों में 'भाषा-प्रकाश' ( १८८३ ई० ), 'द्विजपत्रिका' ( १८६० ई० ), चम्पारन-हितकारी और चम्पारनचन्द्रिका, हरिश्चन्द्रकौमुदी ( जमोर, गया ), उपन्यास-कुसुमाञ्जलि ( गया ), सर्वहितैषी ( दैनिक, पटना ) आदि के नाम उल्लेखनीय हैं। उस युग में ये सब पत्र एक-एक संस्था के रूप में हिन्दी के प्रगति-पथ को प्रशस्त कर रहे थे।

बिहार में हिन्दी की वेगवती धारा प्रवाहित करके विघ्न-बाधाओं के बीहड़ रास्ते को साफ करनेवाली सबसे सजीव संस्था 'नागरी-प्रचारिणी सभा' आरा नगर में, बीसवीं सदी के प्रथम वर्ष ( १६०१ ई० ) में, स्थापित हुई। स्वनामधन्य पंडित सकलनारायण शर्मा काव्य-व्याकरण-सांख्यतीर्थ ( अब महामहोपाध्याय ) के अविश्रान्त उद्योग से इस सभा की प्राणप्रतिष्ठा हुई। आरा के तीन अग्रवाल-कुल-भूषण रईसों——बाबू रामकृष्ण दास, बाबू जयबहादुर और बाबू जैनेन्द्रकिशोर—ने पंडितजी के साथ मिलकर सभा को अमरत्व प्रदान किया। बाबू रामकृष्णदासजी ने सभा को अपना एक मकान अर्पित कर दिया, जिससे आज तक आर्थिक आय हो रही है। बाबू जयबहादुर ने संस्था की आर्थिक स्थिति को सन्तोषजनक बनाने में तन-मन-धन से सहायता की। बाबू जैनेन्द्र-किशोर ने काफी रुपये खर्च कर एक नाटक-मण्डली चलाई, जिसके लिए 'सत्य हरिश्चन्द्र' आदि कई नाटक स्वयं लिखकर नगर में हिन्दी की विजयवैजयन्ती फहरा दी। ये सज्जन बड़े प्रतिभाशाली लेखक, कवि और नाटककार थे। इनकी साहित्य-सेवा से सभा का भी गौरव बढ़ा। इन चारों हिन्दी-हितैषियों के अहर्निश प्रयत्न से सभा भारत-प्रसिद्ध हिन्दी-संस्था हो गई। निरन्तर आन्दोलन करके सभा ने सरकारी कचहरियों में हिन्दी और नागरी का प्रवेश कराया, कई स्वतन्त्र देशी रियासतों में नागराक्षर का प्रयोग कराया, विश्वविद्यालयों की उच्च शिक्षा में हिन्दी को स्वतन्त्र स्थान दिलाने का आन्दोलन किया, और हिन्दी-नागरी के विरोधियों को शान्त करने में विविध प्रकार से सभा यत्नशील रही। चिलहरी-( शाहाबाद )--निवासी प्रोफेसर उमापतिदत्त शर्मा और उक्त पंडित सकलनारायणजी ने ही सबसे पहले अखिलभारतीय हिन्दी-साहित्य-सम्मेलन की स्थापना का प्रस्ताव सभा के द्वारा हिन्दी-जगत् के सामने उपस्थित किया था, जिसको कार्य-रूप में परिणत करने के लिए सभा चेष्टा कर ही रही थी कि प्रोफेसर शर्मा के आकस्मिक

निधन से घोर विघ्न आ पड़ा और दूसरे ही साल काशीनागरीप्रचारिणी सभा के जीवन-सर्वस्व बाबू श्यामसुन्दर दासजी ने सम्मेलन का श्रीगणेशाधिवेशन बनारस में ही कर डाला। काशी की सभा के साथ आरा की इस सभा का सदैव सद्भावपूर्ण सहयोग बना रहा और समान उद्देश्य की सिद्धि में दोनों ने आन्तरिक घनिष्ठता के साथ काम किया। निस्सन्देह पण्डित सकलनारायणजी का आदर्श व्यक्तित्व, प्रखर पाण्डित्य और ओजस्वी वक्तृत्वकौशल बिहार में हिन्दी को अमृत पिलाने में समर्थ हुआ। हिन्दी के सुप्रसिद्ध उपन्यासकार बाबू व्रजनन्दन सहाय सभा के प्रधान मन्त्री थे। सभा से लगभग बीस पुस्तकें प्रकाशित हुईं, जिनमें 'हिन्दी-सिद्धान्त-प्रकाश, मैथिल कोकिल विद्यापति, मेगास्थनीज की भारत-यात्रा, सिक्ख गुरुओं की जीवनी, नवरस' आदि ग्रन्थ बहुत लोकप्रिय हुए। सभा की मासिक 'साहित्य-पत्रिका' भी असहयोगारम्भ के पूर्व तक चलती रही। सभा का निजी स्वतन्त्र भवन बनने के बाद महाकवि 'हरिऔध' को सभा द्वारा एक सुन्दर अभिनन्दनग्रन्थ अर्पित किया गया; यह ग्रन्थार्पण देशपूज्य राजेन्द्र बाबू के करकमलों द्वारा सम्पन्न हुआ। आज सौभाग्यवश वही सभा उन्हीं लोकधन्य महापुरुष को यह ग्रन्थ भेंट कर रही है।

उन दिनों हिन्दी-सम्बन्धिनी संस्थाएँ बिहार के नगर-नगर में कायम हो गईं। महात्मा गान्धी के राष्ट्रीय आन्दोलन के लिए उन्हीं संस्थाओं ने शक्तिसंचय किया था। उनके ही अधिकांश कार्यकर्त्ता आगे चलकर आन्दोलन के क्षेत्र में उतरे। हिन्दी के अखबारों ने ही ठेठ देहात तक काँग्रेस का सन्देश पहुँचाया, जिनमें देशरत्न राजेन्द्र प्रसाद द्वारा सम्पादित एवं संचालित साप्ताहिक 'देश' का नाम सर्वोपरि है। उक्त संस्थाओं के द्वारा ही जनता में पत्रों और पुस्तकों का प्रवेश एवं प्रसार हुआ जिससे प्रान्त में राष्ट्रीय भावना फैली। मुजफ्फरपुर के बाबू अयोध्याप्रसाद खत्री ने पहले-पहल खड़ी बोली में कविता रचने का जो आन्दोलन चलाया था, उसे आचार्य द्विवेदीजी की 'सरस्वती' का आशीर्वाद मिल चुका था, जिससे खड़ी बोली की कविताओं के द्वारा देशभक्ति और समाज-सुधार के भाव जनता में फैलने लगे थे। बिहार के कवियों और लेखकों ने युक्तप्रान्त के 'प्रताप', 'अभ्युदय', 'कर्मयोगी' आदि राष्ट्रीय साप्ताहिकों में खड़ी बोली की अपनी रचनाओं से उमंग भरकर देश को उद्बुद्ध करने में सोत्साह परिश्रम किया। जैसे भारतेन्दु-युग में बाबू शिवनन्दन सहाय, पंडित भुवनेश्वर मिश्र, राजा राजराजेश्वरी प्रसाद सिंह (सूर्यपुरा) आदि की ख्याति हुई वैसे ही द्विवेदी-युग में हास्यरसावतार जगन्नाथप्रसाद चतुर्वेदी, महामहोपाध्याय रामावतार शर्मा, बाबू काशीप्रसाद जायसवाल, पंडित जनार्दन झा 'जनसीदन', प्रोफेसर अक्षयवट मिश्र 'विप्रचन्द', पंडित रामदहिन मिश्र, बाबू व्रजनन्दन सहाय, प्रोफेसर राधाकृष्ण झा, पण्डित ईश्वरीप्रसाद शर्मा, पण्डित जीवानन्द शर्मा, श्री पीर मुहम्मद मूनिस, श्री पारसनाथ सिंह आदि की भी प्रसिद्धि हुई। इन सब साहित्यकारों की सेवा से बिहार में हिन्दी की स्थिति दृढ़ हुई और बाहर भी गौरव-गरिमा बढ़ी। द्विवेदी-युग में दो प्रकाशन-संस्थाओं की सेवा से हिन्दी को बड़ा बल मिला— पं० रामदहिन मिश्र ने अपने ग्रन्थमाला-कार्यालय (पटना) से और बाबू रामलोचनशरण

बिहारी ने अपने पुस्तकभंडार ( लहेरियासराय ) से अनेक सुन्दर साहित्यिक पुस्तकें प्रकाशित कर बिहार के प्रकाशन-व्यवसाय को तो आगे बढ़ाया ही, साहित्य-सृष्टि के लिए साहित्यिकों को भी सहारा दिया। शरणजी ने मासिक 'बालक' और मिश्रजी ने मासिक 'किशोर' निकालकर बालकों और किशोरों को हिन्दी की ओर आकृष्ट किया। फिर श्रीरामवृक्ष बेनीपुरीजी ने 'युवक' निकालकर युवकों में क्रान्ति की ज्वाला धधकाने का प्रयत्न किया। इस युग के उत्तरार्द्ध में चारों ओर हिन्दी की तूती बोलने लगी। यह भारतीय जागरण का युग था, बिहार कैसे अछूता रहता! चम्पारन में महात्मा गांधी का चरणस्पर्श पाते ही बिहार की भूमि पुलकित हो उठी, उसकी चेतना जगी, उसकी वाणी मुखर हुई, उसके कंठस्वर में अन्तरात्मा की ध्वनि गूँजने लगी। यही राष्ट्रीय सुप्रभात बिहार में हिन्दी के सूर्योदय का कारण हुआ। नवचेतन-युग-सरोवर में जो कमनीय कमल खिला वही है बिंहार-प्रादेशिक हिन्दी-साहित्य-सम्मेलन, जिसका सूत्रपात मुज़फ्फरपुर की नवयुवक-समिति के उत्साही और अध्यवसायी सदस्यों ने हरिहरक्षेत्र में किया था। इस सम्मेलन के जन्मदाताओं में स्वर्गीय रामधारी प्रसाद, स्व० राघवप्रसाद सिंह, स्व० वैद्यनाथप्रसाद सिंह रईस, पं० मथुराप्रसाद दीक्षित, श्रीललितकुमार सिंह 'नटवर', श्रीरामवृक्ष बेनीपुरी आदि प्रमुख हैं। दीक्षितजी पुराने पत्रकार हैं और अब तो बस सम्मेलन की ही सेवा में दत्तचित्त हैं। नटवरजी कुशल अभिनेता और कवि हैं। बेनीपुरीजी ही अब सम्मेलन के प्रधान मंत्री हैं। इसी सम्मेलन ने बिहार में हिन्दी को सर्वप्रिय बनाया। पटना में सम्मेलन-भवन पंडित छबिनाथ पाण्डेय ( भूतपूर्व प्रधान मन्त्री ) के प्रयत्न से बना, जो अब बिहार-भर के हिन्दी-सम्बन्धी कार्य-कलाप का केन्द्रस्थल हो रहा है। बिहार के पूर्वी जिलों और छोटानागपुर-खण्ड में सम्मेलन ने हिन्दी-प्रचार के लिए प्रशंसनीय प्रयत्न किया है। अभी तक सम्मेलन विशेषत: प्रचारकार्य पर ही जोर देता रहा है। अब वह ग्रंथप्रकाशन अथवा साहित्य-निर्माण का भी आयोजन कर रहा है। बिहार के वर्त्तमान शिक्षामन्त्री माननीय आचार्य बदरीनाथ वर्मा की स्वाभाविक सहानुभूति से उसका क्रमशः विकास होता जा रहा है। उसको बेतिया-राज्य से भी स्वर्गीय महाराज नवलकिशोर सिंह की स्मृति में एक निधि मिली है, जिससे प्रतिवर्ष बिहार के किसी श्रेष्ठ साहित्यकार को दो हजार रुपये का पारितोषिक दिया जायगा। आशा है कि इस साहित्यिक पुरस्कार से हिन्दी की अनुदिन वृद्धि होगी।

अब तो बिहार में हिन्दी की चौमुखी उन्नति होने लगी है। प्रकाशक नये बढ़ रहे हैं। प्रेस नये खुल रहे हैं। अखबार नये निकल रहे हैं। हिन्दी-परिषद् और हिन्दी-संघ चल रहे हैं। पुस्तकालयों और वाचनालयों के जाल बिछ रहे हैं। जिला-साहित्य-सम्मेलनों के सफल अधिवेशन हो रहे हैं। रेडियो-केन्द्र खुलने और राज-भाषा घोषित होने से हिन्दी की व्यापकता दिन-दिन बढ़ती जा रही है। बिहार में वर्त्तमान उन्नत दशा को पहुँचकर हिन्दी अपना भावी लक्ष्य स्थिर करती-सी जान पड़ती है और लक्षणों से प्रतीत होता है कि उसके आशालोकित भविष्य में उज्ज्वल सम्भावनाएँ गर्भित हैं।

आज जो यह आशा के अभिनव आलोक से पूर्ण हिन्दी का भविष्य बिहार में दीख रहा है, उसका आवाहन करनेवाले साहित्यसेवियों में ऐसे-ऐसे कवि, कथाकार, पत्रकार, निबंधकार, नाटककार, आलोचक, अध्यापक आदि हैं, जिनकी विमल कीर्त्ति बिहार की विस्तृत सीमा को भी लाँघ गई है, और वे हिन्दी-संसार में भी लब्धप्रतिष्ठ माने जाते हैं। 'मनोरंजन', 'वियोगी', 'द्विज', 'दिनकर', 'प्रभात', 'कैरव', 'आरसी', 'केसरी', 'नैपाली', 'अरुण', 'किशोर', 'मुकुर', श्रीजानकीवल्लभ शास्त्री, श्रीजयकिशोरनारायण सिंह, श्री रामदयाल पाण्डेय आदि कवियों की प्रतिभा का चमत्कार देखकर कौन ऐसा सहृदय है, जो बिहार में हिन्दी की दशा का अनुमान न कर सके? कथाकारों में बाबू व्रजनन्दन सहाय, राजा राधिकारमणप्रसाद सिंह, श्री जनार्दनप्रसाद झा 'द्विज', श्रीरामवृक्ष बेनीपुरी, श्री अनूपलाल मण्डल, श्री राधाकृष्ण, श्री लक्ष्मीकान्त झा, प्रिन्सिपल विश्वमोहनकुमार सिंह, श्री राधाकृष्ण प्रसाद आदि के नाम जग-जाहिर हैं। पत्रकारों में श्री देवव्रत शास्त्री और श्रीव्रजशंकर वर्मा ने क्रमशः 'नवशक्ति' और 'योगी' साप्ताहिक को स्थायी बनाकर पत्रों के लिए मरुस्थल कहे जानेवाले बिहार को उर्वरा-शक्ति-सम्पन्न करके दिखा दिया। आज आधा दर्जन दैनिक और साप्ताहिक भी बिहार में हिन्दी का पक्ष पुष्ट कर रहे हैं। निबन्धकारों में श्रीलक्ष्मीनारायण सिंह 'सुधांशु', श्रीजानकीवल्लभ शास्त्री, प्रोफेसर जगन्नाथप्रसाद मिश्र, प्रोफेसर रामखेलावन पाण्डेय, श्री जयकिशोरनारायण सिंह, श्री नलिनविलोचन शर्मा, पं० हंसकुमार तिवारी, प्रो० शिवनन्दन प्रसाद आदि केवल बिहार में ही नहीं, हिन्दी के साहित्यजगत् में भी अपनी साख जमा चुके हैं। नाटककारों में श्रीबेनीपुरीजी एकमात्र 'अम्बपाली' लिखकर ही चमक उठे हैं। आलोचकों में नलिनविलोचनजी और रामखेलावनजी, सम्पादकों में पंडित नन्दकिशोर तिवारी और प्रो० शिवपूजनसहाय, वक्ताओं में प्रिन्सिपल 'द्विज' जी और प्रो० जगन्नाथप्रसाद मिश्रजी, साहित्य के शास्त्रीय ग्रन्थ और सिद्धान्त-ग्रन्थ लिखनेवालों में पं० रामदहिन मिश्रजी और 'सुधांशु' जी तथा महापंडित राहुलजी, वैज्ञानिक विषय के लेखकों में प्रोफेसर फूलदेवसहाय वर्मा और प्रो० ललितकुमार सिंह, दार्शनिक लेखकों में प्रो० हरिमोहन झा और डा० धर्मेन्द्र ब्रह्मचारी शास्त्री, आध्यात्मिक विचार के लेखकों में प्रिन्सिपल भुवनेश्वरनाथ मिश्र 'माधव' और श्री साँवलियाबिहारीलाल वर्मा, यात्रा-वृत्तान्त-लेखकों में डाक्टर सत्यनारायण और प्रिन्सिपल मनोरंजन तथा श्रीशिवनंदनसहाय—ये सब साहित्यकार अपने-अपने विषय के मर्मज्ञ एवं विशेषज्ञ हैं और इनकी सेवाएँ बिहार की गौरववृद्धि में सहायक हो रही हैं।

जिन संस्थाओं और साहित्यिकों की चर्चा अबतक हो चुकी है, उनके अतिरिक्त भी अनेकानेक ऐसे हैं जिनके उल्लेखनीय कार्यों का दिग्दर्शन कराया जाना अत्यावश्यक है; पर अनावश्यक विस्तार के भय से हम इतना ही लिखकर आशा करते हैं कि पाठकों को बिहार में हिन्दी की दशा का संक्षेपतः ज्ञान हो गया होगा। जहाँ देवघर-विद्यापीठ-जैसे साहित्य-विद्यालय और सुहृद्-संघ (मुजफ्फरपुर) के समान सजग साहित्यकेन्द्र सदैव हिन्दी के कल्याण में तत्पर हैं, जहाँ कालेजों की उच्च कक्षाओं में हिन्दी-साहित्य का विवेचनात्मक अध्ययन-अध्यापन जारी है, जहाँ देशरत्न डाक्टर राजेन्द्र प्रसाद-जैसे

आत्मकथाकार और पं० श्रीकान्त ठाकुर विद्यालंकार-जैसे पत्रकार हैं, जहाँ साहित्यिक समारोहों का ताँता कभी टूटता नहीं, जहाँ पुस्तकों और पत्रिकाओं की खपत सर्वापेक्षा अधिक होती है, जहाँ साहित्यिक समृद्धि के लिए अहोरात्र चिन्तन और प्रयास होने लग गया है, जहाँ हिन्दी-साहित्य के अभावों की पूर्ति के निमित्त सरकार और जनता के मस्तिष्क के साँचे में कई तरह की योजनाएँ ढलती रहती हैं, वहाँ निराशा का कोई कारण नहीं—वहाँ हिन्दी की दशा के उन्नत होने में किसी समझदार को सन्देह न होना चाहिए।

---

# मनुजेन्द्र राजेन्द्र

माननीय श्री जगलाल चौधरी

'देशरत्न' का सारा जीवन भारतीय समाज के विकास का जीवित इतिहास है। देश, काल और परिस्थिति का प्रभाव प्रायः सभी मनुष्यों पर पड़ता है। मनुष्य की भावनाओं, कामनाओं और कल्पनाओं पर इनकी छाप पड़े बिना नहीं रहती। फलतः उनके प्रयास, आचरण और शक्ति इनके बन्धनों से मुक्त नहीं रह पाते। फिर भी, प्रत्येक युग में, कुछ ऐसे भी मनुष्य होते हैं जो देश-काल और परिस्थिति पर ही प्रभाव डालते हैं—युग जिनसे प्रेरणा लेता है—इतिहास को जिनसे नई दिशा मिलती है—और विकास-पथ को जिनसे नई रोशनी। मनुजेन्द्र राजेन्द्र ऐसे ही युग-स्रष्टाओं में से हैं, जिन्होंने भारतीय हृदय में नई वेदना पैदा की—युग को नया कंठ दिया, नई जिह्वा दी, और दिया कंठ को नया स्वर—जिह्वा को नये शब्द। नर-नारियों को नये लक्ष्य की ओर इंगित किया इन्होंने—और खुद आगे बढ़ते रहे पथ-प्रशस्त करने—एक निपुण नायक की नाईं—एक सच्चे सेवक के समान।

अगर आप भारत के विकास—इतिहास का अध्ययन करते समय इसपर ध्यान दें, तो आपको पता लगेगा कि परिस्थिति को प्रभावित करने में, इतिहास को नये साँचे में ढालने में, या यों कहिए कि विकासोन्मुख राष्ट्र का पथ-प्रदर्शन करने में इनका बहुत बड़ा हाथ रहा है। यही कारण है कि सन् १९३२ से ही सारे राष्ट्र ने इनकी इस योग्यता को कबूल किया है। ये जेल में थे, फिर भी 'पुरी'-कॉंग्रेस के लिए ये ही 'राष्ट्रपति' चुने गये। यद्यपि न अधिवेशन हो पाया और न वाह्य रूप से ये राष्ट्रपति ही हो पाये। किन्तु ये तो भारतीय जनता के द्वारा निर्वाचित, कम-से-कम उनके हृदय में, 'राष्ट्रपति' थे ही। इसके बाद भी ये तीन-तीन बार राष्ट्रपति हुए। पण्डित जवाहरलाल नेहरू को छोड़कर और किसी भी नेता को यह गौरव प्राप्त नहीं कि उसे राष्ट्र तीन-तीन बार—नहीं, चार बार—अपना सरताज चुने—अपना भाग्य-विधाता बनावे। और, अगर आप कुछ बारीकी से इसका अध्ययन करेंगे, तो आपको पता लगेगा कि जब-जब कॉंग्रेस-संस्था के सामने एक विषम परिस्थिति पैदा होती रही है तब-तब राष्ट्र की बागडोर—संस्था का शासन-सूत्र इनके ही हाथों में थमा दिया जाता है। एक शब्द में, ये विपत्-त्राता का

काम करते रहे हैं। क्यों ? इसीलिए कि उलझनों के बीच निर्णय करनेवालों में, मतभेदों के बीच समन्वय करनेवालों में, कोई इनका सानी नहीं—और, इसीलिए कि ये परिस्थिति से नहीं डरते, डरती है परिस्थिति ही इनसे। ये वातावरण से प्रभावित नहीं होते, ये ही वातावरण को प्रभावित करते हैं। सच पूछिए तो कॉंग्रेस की ही बात नहीं, इनका उपयोग, सदा और सभी जगह, विषम परिस्थितियों पर काबू करने के लिए ही होता रहा है। जब ये भारतीय सरकार के एक मंत्री हुए, तो इनको भार-ग्रहण करना पड़ा उसी महकमे का, जिसके सामने देश का सबसे महत्त्वपूर्ण और विकट प्रश्न था—अर्थात् रोटी का प्रश्न। और, पुनः 'विधान-परिषद्' में विभिन्न विचार-धाराओं के साथ जूझने और उनका सुन्दर समन्वय करने का भार कौन ले ? यह भी इनके ही मत्थे पड़ा ! अगर हम इन्हें स्थिति-साध्य ( situation-proof ) नेता कहें, तो कोई अत्युक्ति नहीं होगी।

किन्तु, इनकी सफलता की कुञ्जी क्या है ? यही अध्ययन का महत्त्वपूर्ण विषय है। ये साहस, सादगी, विनम्रता, उदारता, दृढ़ता, लगन, धैर्य, संगठन और पटुता के प्रतीक 'बापू' के प्रियतम अनुयायियों में से हैं। इनकी बुद्धि-प्रखरता सराहनीय है और लोकप्रियता अक्षुण्ण। "देश के किसी भी नेता को अपने प्रान्त में इस प्रकार सर्वमान्यता प्राप्त नहीं है जिस प्रकार देशरत्न को बिहार में।" सचमुच "इनके पवित्र चरित्र और त्याग—देश के लिए गौरव की बातें हैं।" नेतृत्व के लिए जिन आचरणों की आवश्यकता होती है, वे सभी इनमें वर्तमान हैं। ये भारतीय विनम्र आचरण के सर्वोत्कृष्ट और ज्वलंत उदाहरण हैं। सच पूछिए तो "इनकी नम्रता दोष की सीमा तक पहुँच चुकी है; बापू के बाद ये ही सत्य और अहिंसा के दूत कहे जा सकते हैं।" ये नायक ही नहीं, "भारतीय संस्कृति के उत्कृष्ट प्रतीक हैं।" इनकी सादगी चरम सीमा तक पहुँच गई है। खान-पान, पहनन-ओढ़न, रहन-सहन, बातचीत—सभी से इनकी सादगी टपकती मिलेगी। इनसे बातें करने में एक अजीब आनन्द का अनुभव होता है। ये मधुर-मितभाषी, किन्तु विनोदप्रिय हैं। कभी-कभी ये साधारण-से साधारण लोगों से भी विनोद कर बैठते हैं। एक बार की बात है, नाव से ये गंगा पार कर रहे थे। एक दूसरी नाव पर ग्वाले दूध में गंगा का पानी मिला रहे थे ! देखकर इन्होंने कहा—"ये भैंस के दूध को गाय का दूध बना रहे हैं। अपनी भी सेवा करते हैं और दूसरों की भी !" वहाँ से आने पर एक दिन सदाकत-आश्रम ( पटना ) के ग्वाला 'बिजाधर' से विनोदपूर्ण स्वर में बोले—"क्या जी, तुम भी गाय का दूध बनाते हो ?"

एकाएक इन्हें देखने पर कोई भी आदमी यह नहीं कह सकेगा कि यही राजेन्द्र बाबू हैं। इस दिहाती "सादगी में छिपी अगाध विद्वत्ता"—इस विनम्रता से लिपटी दृढ़ता को तबतक कोई नहीं पहचान पाता, जब तक वह कुशल छिपहरा के समान 'करुणा के उन दो अगाध सागरों' में डुबकी न लगावे। इसके बाद ही वह 'इस सिन्धु में छिपे बाड़व' को देख पाता है, जो दासता और परवशता को जलाने के लिए विघ्न-बाधाओं को भस्म करने के लिए अहर्निश प्रचण्ड रूप से जलता रहता है। और, जो एक बार इस छलकते सागर में उतर जाता है, तो फिर उसका भी अन्तर्जगत् आप्लावित हुए बिना

नहीं रहता। इस काल-नेत्र की दो चिनगारियाँ भले ही वहाँ तक न पहुँच पावें, किन्तु इस ज्वाला का अनुभव तो वह करता ही है।

"भारत के एक सप्त-भाषा-विद् सर्वश्रेष्ठ शास्त्रज्ञ" और अमर महामानव बापू के अनन्य मित्र "राजेन्द्र की ज्वलन्त योग्यता और शुद्ध निष्कपटता भारत की अमूल्य निधि है।" और, इनके इन गुणों के सामने विरोधियों का भी मस्तक नत हो जाता है—श्रद्धा से, प्रेम से!

इनकी जिन्दगी पर आप एक सरसरी नजर दौड़ाइए। आप प्रारम्भ से ही इनमें त्यागवृत्ति की प्रबलता देखेंगे, और यही है इनकी सारी सफलता और महत्ता की अमोघ कुञ्जी। सन् १९१० में ही महात्मा गोखले के भारत-सेवक-संघ में जाने की इनकी प्रबल इच्छा थी। किन्तु इनकी स्वाभाविक विनम्रता ने इनको अपने बड़े भाई की इच्छा के विरुद्ध जाने से रोका। इस सिलसिले में इन्होंने अपने बड़े भाई को जो पत्र लिखा था, वह बड़ा ही मार्मिक और महत्त्वपूर्ण है। और, उस पत्र के दो-चार शब्द उद्धृत किये बिना राजेन्द्र बाबू की छोटी-से-छोटी जीवनी भी अधूरी ही समझी जायगी। उस पत्र में युवा राजेन्द्र के 'सत्य, शिव और सुन्दर' उल्लास का हम सही प्रतिबिम्ब पाते हैं—दासता की बेड़ी से जकड़ी भारत-माँ को मुक्त करनेवाले मानव का हृदय-चीत्कार उसमें स्पष्ट सुनाई पड़ता है। तीस करोड़ भारतीयों के लिए अपने-आपके त्याग की याचना अपने बड़े भाई से करता हुआ यह मानव इस महान् त्याग का श्रेय भी दान कर बैठता है—"आप मेरा त्याग करें…मेरे लिए तो त्याग का कोई सवाल ही नहीं…आपके लिए तो त्याग का सवाल है।" जिसकी सेवा में सरस्वती लीन हो और लक्ष्मी व्याकुल दौड़ती आ रही हो, उसके मुख से "गरीब आदमी करोड़पतियों से अधिक सन्तुष्ट रहते हैं, हमलोग गरीबों से नफरत न करें"—ये शब्द तबतक नहीं निकल सकते जबतक वह एक महान् त्यागी, आत्म-संयमी और योगी न हो। "इस संसार में धन, पद और सम्मान सब कुछ नश्वर हैं"—ये सचमुच कर्मयोगी संन्यासी के ही शब्द हो सकते हैं। राजेन्द्र के सामने धन-कुबेरों का आदर्श नहीं, शक्तिशाली शासकों का चित्र नहीं; उसके सामने आदर्श है उन महापुरुषों का जो गरीब और पददलित हो रहे हैं। और, उनका यह आदर्श और उनकी यह भावना इस सुनहली उक्ति में कूक रही है—"संसार में सबसे महान् पुरुष 'सबसे गरीब और शुरू में पददलित तथा दंडित' रहे हैं; लेकिन पददलित और दंडित करनेवाले धूल में मिल गये हैं जब कि दुख भोगनेवाले और सजा पानेवाले करोड़ों हृदयों में जीवित हैं—अमर हैं।" सचमुच ये भारत के पददलितों के प्राण, शोषितों और पीड़ितों के आशा-गान तथा मूक मानव की विकल वेदना के प्रतीक हैं।

ये व्यक्ति, समाज या शासकों के सामने अपने विचारों को निर्भीकतापूर्वक रखनेवालों में से हैं। प्रतिक्रियावादी विचार के विरुद्ध ये अपनी आवाज सदा बुलन्द करते रहे हैं, और प्रगति की ओर बढ़नेवालों में से हैं। आजादी की बड़ी लड़ाई के साथ-साथ ये सदा छोटी-मोटी लड़ाई लड़ते रहे। ये रोज-मर्रे की घटनाओं के प्रति सदा जागरूक रहे

हैं। प्रतिक्रियावादी पटना-युनिवर्सिटी-बिल के विरुद्ध १९१६ में जो इन्होंने आवाज उठाई, वह इसका द्योतक है। इस आवाज के फलस्वरूप अधिकारियों को उसमें आवश्यक परिवर्तन करना ही पड़ा। इनकी बहुमुखी प्रवृत्ति और पैनी सूझ इन्हें सभी घटनाओं से आगाह ही नहीं रखती है, बल्कि उचित राय और प्रयत्न के लिए भी मजबूर करती है।

इनकी संगठन-शक्ति का परिचय यों तो छात्र-जीवन-काल से ही समाज के सम्मुख था, पर सन् १९३४ के प्रलयंकर भूकम्प के बाद इन्होंने जिस विद्युत्-वेग से पीड़ित-कोष-संग्रह और अन्य सेवा-साधन-संग्रह किया तथा धन-जन का सुन्दर संगठन जिस तरह किया, वह किसी भी राज्य-विरोधी मनुष्य के लिए सम्भव न था। इससे इनका अदम्य साहस, इनकी घोर श्रमशक्ति ही सारे राष्ट्र की आँखों में नहीं बस गई, वरन् इनकी सार्वभौम लोकप्रियता का अन्दाज भी राष्ट्र को लगा। फलत: ये उसी साल राष्ट्रपति बनाये गये, और उस अवसर पर इनका जो शानदार स्वागत बम्बई-नगर में हुआ था, वह भारत के इतिहास में ही नहीं, वरन् विश्व के इतिहास में अपना योग्य स्थान रखता है।

सन् १९१७ ई० के अमर चम्पारन-सत्याग्रह में इन्होंने जिस धैर्य और दृढ़ता से काम लिया था, वह भारतीय स्वातंत्र्य-संग्राम का एक महत्त्वपूर्ण अध्याय है। ये सचमुच 'बापू' के सबल अंग बन गये थे और इनके ही हृदय से बापू को बिहार के अमूल्य अन्तर-धन का पता लगा था। बिहार बापू का प्यारा बन गया। रौलट-कानून तथा खिलाफत-आन्दोलन के समय से १९४२ की अमर जन-क्रान्ति तक, इनके अदम्य उत्साह और इनकी अखंड स्वातंत्र्य-प्रियता तथा मानव-कल्याण की अमर पिपासा की कहानी कहना एक बड़ी पुस्तक का विषय है, जिसका विस्तृत विवेचन यहाँ सम्भव नहीं। किन्तु, हम इतना तो कहेंगे ही कि सचमुच इन्होंने अपने पूर्वोक्त अमर पत्र में उल्लिखित शरीर-नश्वरता की भावना को जिस हद तक बरता है, वह आत्म-पीड़न की सीमा तक पहुँच गई है। रोग-ग्रस्त शरीर से जन-कल्याणार्थ इस प्रकार निर्ममतापूर्वक काम लेने का साहस एक कोमलतम मानव का कठोरतम संकल्प ही करता है। अगर सरल भाषा में इसे कहा जाय तो यह यों कहा जा सकता है कि शोषित, पीड़ित और पद दलित मूक मानवों के प्रति किये गये अत्याचारों का अन्त करने के लिए ये अपने ऊपर बराबर अत्याचार करते आये हैं, न मालूम प्रायश्चित्त-स्वरूप—एक सुखी, सम्पन्न और कुलीन वंश में पैदा होने के नाते! पर मुझ-जैसा कोई भी आदमी इनसे पूछ सकता है कि 'यह आत्म-पीड़न क्या हिंसा नहीं?'

ये 'जीवन-कला' के एक अमर कलाकार हैं। जिस प्रकार एक कलाकार रंग, तूलिका और कागज की सहायता से अपने अन्तर्जगत् की सुन्दरता को बाह्य जगत् में बिखेरकर विश्व-कल्याणार्थ अपनी सेवा अर्पित करता है, उसी प्रकार ये जीवन के सभी साधनों और सभी आकांक्षाओं तथा अरमानों का सुन्दर-से-सुन्दर उपयोग कर विश्व-कल्याणार्थ अनुपम 'जीवन-कला' उपस्थित करते हैं। हम अपने तन-मन-धन का सबसे सुन्दर उपयोग कैसे कर सकते हैं? यह कलाकार इसी कला का निर्देश एवं निर्माण करता है। समय का और सम्पूर्ण जीवन का, विश्व-कल्याणार्थ, सबसे सुन्दर और कलात्मक उपयोग कैसे हो, आप इस कलाकार से सीखें।

इनका हृदय-मुकुर इतना विशाल, स्थिर और निर्मल है कि समाज और व्यक्ति के मानस का सही प्रतिबिम्ब इसमें सदा पड़ता रहता है। आपकी अच्छाइयाँ और बुराइयाँ दोनों इसमें प्रतिबिम्बित हुए बिना नहीं रहेंगी। सामाजिक, राजनीतिक, आर्थिक, सांस्कृतिक और बौद्धिक ज्वार-भाटे के चढ़ाव-उतार और उनके सार-परिणामों को आप इस अजीब सजीव यंत्र पर सदा अङ्कित या प्रतिलक्षित पायेंगे। अगर हम इन्हें भारतीय समाज का तापमान-मापक यंत्र ('जीवन-मीटर') कहें, तो असंगत न होगा।

अतः, जब आज भारत सैकड़ों वर्षों की दासता से मुक्त हो करवट बदल रहा है; भारतीय जीवन का नव-निर्माण हो रहा है; जन-जन में—कण-कण में—नया जोश है, नई भावना है, नई कल्पना है; तब भला इस युग-द्रष्टा की, इस इतिहासस्रष्टा की, स्थिति-साध्य मानव की, समाज के 'जीवन और विकास के मीटर' की वर्ष-गाँठ मनाकर कौन भारतीय कृतकृत्य न होगा ?

"प्रति वर्ष मनाता रहे गाँठ
भारत अन्तर-उद्गार लिये।"

जय हिन्द !

बिहार-सचिवालय, पटना ; १७ । १० । ४८ ]

---

# भारतीय संगीत और उसका भविष्य

श्रीवीरेन्द्रनारायण, बी० एस्-सी० ; भागलपुर

संगीत के दो अंग हैं। एक तो 'स्वर', या गाने-बजानेवालों की भाषा में 'सुर', और दूसरा 'लय'। ध्वनि के बिना तो संगीत असम्भव ही है, लेकिन एक विशेष क्रम से ध्वनि प्रस्तुत की जाय, तभी संगीत की सृष्टि होती है, और समय की जो भी पाबन्दी मानी जाती है उसी का नाम 'लय' है। चाहे किसी भी देश का संगीत क्यों न हो, इतनी बातों का होना अनिवार्य है। स्वर-संधान एक विशेष क्रम से ही होगा और समय की कोई न कोई पाबन्दी रहेगी, जो गति का द्योतक होगी।

हमारा भारतीय संगीत भी ऐसा ही है। हम एक-एक कर स्वर और लय को देखें। किसी भी आवाज को हम अपना प्रामाणिक स्वर, प्राथमिक स्वर मानकर चल सकते हैं। उस स्वर-विशेष का, वैज्ञानिक कम्पन-संख्या से, नामकरण करते हैं। दरअसल किसी भी ध्वनि के साथ, हवा या ध्वनि के माध्यम में, कम्पन पैदा होता है और हमारे कान के पर्दे से टकराकर हमें उसकी अनुभूति कराता है। प्रति क्षण उसी कम्पन की संख्या से हम प्रामाणिक रूप से स्वर का निर्देश कर सकते हैं।

तो, हमने किसी विशेष कम्पन-संख्यावाले स्वर को अपना प्राथमिक स्वर मान लिया। मान लीजिए, उस स्वर की कम्पन-संख्या 'क' है। जिस स्वर की कम्पन-संख्या

उसकी दुगुनी होगी, यानी '२क' होगी, वह पहले स्वर के साथ मिला होगा और दोनों को साथ निकालने पर बड़ा मधुर मालूम होगा। हमारी भारतीय संगीत-पद्धति के अनुसार इन स्वरों के इस दायरे को 'सप्तक' कहते हैं। भारतीय संगीत-पद्धति के अनुसार एक सप्तक के अन्दर प्राथमिक स्वर को लेकर सात 'सुर' रखे गये हैं। इन स्वरों के नाम क्रम से हैं—षड्ज, ऋषभ, गान्धार, मध्यम, पञ्चम, धैवत और निषाद। पंचम की कम्पन-संख्या प्राथमिक स्वर की कम्पन-संख्या से डेढ़गुनी है। किन्तु इतने ही स्वरों पर हमारा संगीत निर्भर नहीं। षड्ज और पंचम हमारे यहाँ स्थायी स्वर माने जाते हैं। अन्य स्वरों का विकृत रूप भी आम तौर से काम में लाया जाता है। इन सात स्वरों में किन्हीं दो के बीच की जगहों का निर्देशन हमारे यहाँ श्रुतियों द्वारा किया गया है।

स्वरों के क्रमानुसार मेल से राग-रागिनियों की उत्पत्ति है। प्राथमिक स्वर से, कम्पन-संख्या के हिसाब से, अगर हम ऊपर की ओर बढ़ें तो उसे 'आरोह' और नीचे की ओर आवें तो 'अवरोह' कहते हैं। इन स्वरों के मेल से राग-रागिनियों के निर्माण में स्वर की प्रधानता का भी खयाल रखा गया है। जो स्वर किसी विशेष राग या रागिनी में प्रधान होता है और जिस पर राग या रागिनी की रूप-रेखा मुख्यतया निर्भर रहती है, वह उस राग-विशेष या रागिनी-विशेष का 'वादी स्वर' कहलाता है। प्रधानता में उसके बाद का जो स्वर होता है, उसे 'अनुवादी स्वर' कहते हैं। जिस स्वर को किसी राग या रागिनी में नहीं लगाना चाहिए, उसे 'विवादी' कहते हैं। यानी स्वरों के खास डिजाइन को राग या रागिनी कहते हैं और उनकी पहचान 'वादी, अनुवादी और विवादी' स्वरों से होती है।

स्वरों के हिसाब से राग-रागिनियाँ दस ठाठों या थाटों में बाँटी गई हैं। हर ठाठ की राग-रागिनी में स्वरों की विशेष व्यवस्था होती है। जैसे, 'बिलावल' थाट की सभी राग-रागिनियों में सभी स्वर शुद्ध लगते हैं और 'कल्याण' ठाठ की राग-रागिनियों में मध्यम का विकृत रूप यानी 'कड़ी मध्यम' व्यवहृत होता है। किसी भी राग या रागिनी में कोई स्वर नहीं भी लग सकता है। ठाठों के नाम हैं—बिलावल, कल्याण, खमाच, भैरव, भैरवी, आसावरी, काफी, पूर्वी, मारवा और तोड़ी। राग-रागिनियों में व्यवहृत स्वरों की संख्या के आधार पर भी उनका विभाजन किया गया है। इस तरह, सभी राग-रागिनियाँ तीन जातियों के अन्दर बाँटी गई हैं—सम्पूर्ण, षाड़व और औड़ुव। 'सम्पूर्ण'-जाति की राग-रागिनी में सातों स्वर लगते हैं, षाड़व-जातिवालों में छः और औड़ुव-जातिवालों में पाँच। अगर किसी राग या रागिनी में आरोह में तो सातों स्वर, पर अवरोह में छः या पाँच ही स्वर लगें, तो उसकी जाति होगी सम्पूर्ण—षाड़व अथवा सम्पूर्ण-औड़ुव।

अब, हम लय की ओर देखें। 'लय'—गानों के समय की नाप है। इसके जरिये, गीत में कितना वक्त लगता है और उसकी गति किस तरह की है, इसका पता चलता है। हिन्दुस्तानी गाने का यह कायदा है कि गीत के शब्द (बोल) को स्वर और लय में गाते हैं। लय की उत्पत्ति संस्कृत-छन्दों के वृत्त से हुई है। लय की चाल घड़ी की सुई की

तरह गोलाकार है। हम एक वृत्त को जितने टुकड़ों में—मात्राओं में—बाँट दें, उतनी मात्राएँ पूरी कर फिर उसी रौ ( रफ्तार ) से वह चक्राकार गति में चलता रहता है। हम एक वृत्त को, समय के वृत्त को जितने टुकड़ों में बाँटते हैं और जिस तरह उनकी व्यवस्था करते हैं उसी के द्वारा ताल का निर्धारण होता है। लेकिन यह याद रखने की बात है कि हर ताल की मात्राओं का समय एक ही होता है। तिताले में सोलह मात्राएँ होती हैं और झपताले में दस। अगर एक मात्रा एक सेकंड की मान ली जाय, तो तिताले का एक वृत्त या आवृत्ति सोलह सेकंड की होगी और झपताले की दस सेकंड की। कुछ प्रमुख और प्रचलित तालों के नाम हैं—तिताला, यत, कहरवा, चौताला, एकताला, तीव्रा, रूपक, पस्तो, आड़ा चौताला और धम्मार।

राग-रागिनियों की चर्चा करते समय, या पुराने गानों में, अक्सर 'ग्राम' शब्द का उल्लेख पाया जाता है। ग्राम के बारे में कहीं भी पूर्ण रूप से विस्तृत विवेचन उपलब्ध नहीं। संगीत का हमारा अधिकांश ज्ञान लिपिबद्ध न होकर उस्तादों के साथ ही अन्तर्हित हो गया! जहाँ तक उपलब्ध सामग्री है, उसके आधार पर यही पता चलता है कि भारतीय संगीत में पहले लोग तीन 'ग्राम' मानते थे। एक सप्तक के भीतर स्वरों की कम्पन-संख्या क्या है, उनका आपस का क्या सम्बन्ध है, इसी से ग्राम का निर्धारण किया जाता था। तीनों ग्रामों के नाम हैं—गान्धार, मध्यम और पंचम। ग्रन्थों में लिखा है कि पंचम ग्राम में देवता लोग गाते-बजाते थे, यानी देवलोक में पंचम ग्राम प्रचलित था। नागलोक में गान्धार-ग्राम की चर्चा की जाती है, और मर्त्यलोक में मध्यम ग्राम। हमारे यहाँ गाई जानेवाली राग-रागिनियाँ मध्यम ग्राम की हैं।

यह तो संगीत-शास्त्र के व्याकरण की कुछ बातें हुईं; लेकिन कोई भी कला व्याकरण तक ही तो बाँधकर नहीं रखी जा सकती, सिर्फ उसी की चर्चा करके उस कला-विशेष का विवेचन पूरा नहीं माना जा सकता। प्राचीन काल में जिस तरह लोग गाते-बजाते थे, उस शैली को 'ध्रुपद' कहते हैं। इन दिनों इस शैली में गानेवाले बहुत कम मिलते हैं। इस शैली की विशेषता है कि बहुत ही धीमे लय में स्वरों के उतार-चढ़ाव के साथ श्रुतियों पर विशेष ध्यान दिया जाता था। किसी भी तरह की कलाबाजी की गुञ्जाइश नहीं थी। स्वर और लय की शुद्धता पर बहुत जोर था। स्वभावतः यह शैली बहुत कठिन पड़ती थी। इस शैली को लोगों ने धीरे-धीरे छोड़ दिया और इसके मुकाबले 'ख्याल' गाने लगे। 'ख्याल' में तानों की भरमार रहती है और तानें ही ख्याल की विशेषता भी हैं। 'ख्याल' ध्रुपद के मुकाबले आसान पड़ता है। आज भी जो थोड़े-से ध्रुपदवाले हैं, वे आम तौर पर, ख्याल गानेवालों पर, स्वर का सच्चा स्वरूप न दिखाने और तानों की भरमार करने की वजह से, राग-रागिनी का रूप बिगाड़ देने का इलजाम लगाते हैं। यह ठीक है कि तेजी से तान लगाते समय स्वरों की सचाई को बनाये रखना कठिन काम है और बहुत हद तक असम्भव भी। तेजी से तान लगाते समय वर्जित स्वरों का लग जाना बहुत ही स्वाभाविक है, कच्चे स्वरों का लग जाना तो आम बात है। कहा जाता है कि अकबर के जमाने में मियाँ तानसेन ने इस शैली का आविष्कार किया था। तानबाजी का सिलसिला,

कलाबाजी का सिलसिला जब शुरू हुआ तो ख्याल ही गानेवालों की कई शैलियाँ हो गईं, और आज हम अक्सर सुनते हैं कि यह अमुक घराने की गायकी है, यानी ख्याल गाने की विशेष शैली है। फिर धीरे-धीरे 'ख्याल' भी आसान नहीं मालूम हुआ और लोग 'ठुमरी' गाने लगे। ठुमरी गाने में बन्दिशें और भी ढीली पड़ गईं। लय का बन्धन तो रहा, लेकिन खूबसूरती पैदा करने के लिए लोग राग-रागिनी के स्वरों के स्थापित क्रमों का भी उल्लंघन करने लगे। अन्ततः गजल और कौवाली तक बात पहुँच गई और आज तो सिनेमा के गानों ने उनसे भी बाजी मार ली है !

यह तो हुई कलाकारों द्वारा गाने-बजाने की बात। इसके अलावा देश की आम जनता में भी गाना-बजाना अपनी गति से चलता रहा। व्याकरण की वह बारीकी तो नहीं निभाई जा सकती थी; फिर भी जन-साधारण के गीतों में, लयों में जो मर्दानगी रहती है, वह हमारे यहाँ भी प्रचुर मात्रा में थी और है।

मुगलकालीन अन्य कलाओं की तरह संगीत को भी एक नई दिशा मिली; लेकिन उसी लीक में संगीत की गाड़ी फँस गई। भवन-निर्माण-कला में गुम्बदों और लताओं तथा फूलों की बारीक पच्चीकारी, चित्रण-कला में किताबों के हाशिये में रंगीनियों का जमघट, संगीत-कला में राग-रागिनियों के प्रमुख स्थलों पर प्रमुख स्वरों के चारों ओर तानों और स्वरों के विलक्षण चढ़ाव-उतार का जाल—सब एक ही अन्तर्दिशा के द्योतक हैं। सुन्दरता की वृद्धि तो हर समय ईप्सित रहती है; पर मुगल-काल में कोमलता द्वारा ही सुन्दरता की वृद्धि की कोशिश की गई। इसी दिशा में आगे की ओर कदम उठाया गया। नतीजा यह हुआ कि ध्रुपद की शैली में गाया जानेवाला संगीत, जो एक स्वस्थ वृक्ष की तरह तना खड़ा था, अपनी मजबूती खोकर लता की तरह का हो गया। जिस तरह एक सुन्दर और स्वस्थ लता सीधी ऊपर की ओर न बढ़कर कुछ आड़े कुछ तिरछे बढ़ती है, फिर भी उस ऊँचाई तक पहुँचती है जहाँ तक सीधा और तनकर खड़ा होनेवाला वृक्ष; उसी तरह मुगल-कालीन संगीत की भी हालत हुई। यह तो 'ख्याल' तक की हालत है, लेकिन ठुमरी और गजल में तो बात और भी आगे बढ़ गई है। नाजनी की तरह यह खूबसूरत तो लगती है, लेकिन जैसे स्वरों का बोझ नहीं सम्हाल पाती, लय के भार से दबी-सी लगती है।

संगीत को नई दिशा सिनेमा के गानों में देने की कोशिश की गई है। सच्ची बात तो यह है कि आम जनता के हृदय में गुदगुदी पैदा कर पैसा ऐंठने की कोशिश में संगीत को नई दिशा मिल गई ! चूँकि आम जनता से पैसे ऐंठना ही लक्ष्य था, इसलिए जनता के निमित्त बोधगम्य रूप देने की कोशिश की गई। जनता के हृदय में संगीत के प्रति अभिरुचि तो पैदा हुई है—सड़क पर चलनेवाले हर मजदूर और गरीब मेहनतकश के मुँह पर सिनेमा के कोई-न-कोई गाने नजर आने लगे हैं, देहातों में रामायण के कीर्त्तन के बजाय सिनेमा के गाने ही सुने जाते हैं—पर संगीत की स्वस्थता का कहीं नामो-निशान भी नजर नहीं आता।

सिनेमा के गानों पर पश्चिमी संगीत की बहुत बड़ी छाप है। पश्चिमी संगीत की अपनी विशेषताएँ हैं और वह मूलतः ( दक्षिणी और उत्तरी ) भारतीय संगीत से भिन्न है। भारतीय संगीत में एक ही लय में एक गाना गाया जाता है और पश्चिमी संगीत में ऐसी कोई बात नहीं। अगर जगह मिली तो लय दिखाया गया, अन्यथा नहीं। अलावा इसके, एक ही लय में पूरे गाने को निभाने की कोई पाबन्दी नहीं। यानी कहीं पर तो लय-सूचक यंत्र बिल्कुल चुप रहता है, और कहीं एक तरह का लय दिखाया जाता है, तो कहीं दूसरी तरह का। इसके विपरीत, भारतीय संगीत में यह एक बहुत बड़ा दोष माना जायगा अगर बाल-बराबर भी लय में फर्क पड़ जाय। हमारे यहाँ भी 'ठुमरी' में बोल बनाते समय या 'ख्याल' आदि में तान लेते समय दूसरे लय का आभास दिखाया जाता है, लेकिन उसी पर कायम नहीं हुआ जाता। कायम उसी लय पर होते हैं जो पहले से चलता रहता है। ऐसा इसलिए किया जाता है कि लय दिखानेवाले तबलिये को या पखावजी को एक धोखा हो—और इन सबके बावजूद वह अपने लय का सच्चा उतरे। इसी तरह, स्वरों के संधान में भी हमारे यहाँ इस बात का हमेशा खयाल रखा जाता है कि राग या रागिनी का रूप न बिगड़े। चाहे हम जैसी भी कलाबाजी करें, इस बात का खयाल रखकर ही हम सफलता-पूर्वक भारतीय संगीत को निभा सकते हैं कि पूरे गाने-बजाने में राग या रागिनी का स्वरूप न बिगड़े और हमेशा हम लय के सच्चे बने रहें। पश्चिमी संगीत में राग-रागिनियों का विभाजन नहीं और न इसकी पाबन्दी ही है। वहाँ बड़े-बड़े संगीतज्ञों ने गानों की स्वरलिपि तैयार की है, और स्वरों के क्रम को अपने मन के तथा गानों में निहित भाव के अनुकूल स्वरूप देने की कोशिश की गई है।

सबसे बड़ा विभेद है इन स्वरों का। हमारे यहाँ जब एक व्यक्ति गाता है तो साजों में भी वही बजाया जाता है जो गाया जाता है, या अगर साजवाले बहुत कुशल हुए तो गानेवाले से अलग होकर, उसके दम लेने के समय, उसी राग या रागिनी में बढ़कर कलाबाजी करते हैं। इसके विपरीत, पश्चिमी संगीत में विभिन्न साजवाले विभिन्न स्वरों को छेड़ते हैं, कभी-कभी भिन्न-भिन्न लय में छेड़ते हैं, और साथ-ही-साथ गानेवाला गाता भी जाता है। एक बार रूस की प्रसिद्ध नर्त्तकी 'मेडेम पेवलोवा' ने, हिन्दुस्तान की प्रसिद्ध नर्त्तकी और संगीतज्ञ 'श्रीमती रुक्मिणी अरण्डेल' से, भारतीय और पश्चिमी संगीत की तुलनात्मक विवेचना करते हुए, कहा था—"सुन्दर भारतीय संगीत को सुनना मानों एक खूबसूरत गुलाब के फूल को हाथ में लेकर करीब से देखना है—उसके रंग, उसकी कोमलता, उसकी आकृति, उसकी मादक गन्ध आदि सभी का उपभोग करना है। इसके विपरीत, पश्चिमी संगीत सुनने का अर्थ है—दुमंजिले से नीचे के खूबसूरत बगीचे पर एक नजर डालना।" 'मेडेम पेवलोवा' की इस विवेचना से मैं पूर्णतया सहमत हूँ और इससे प्रत्येक सहृदय सहमत होगा। मैंने तो पहले ही कहा कि वर्त्तमान भारतीय संगीत की रूप-रेखा मुगल-काल में निश्चित हुई और अपने युग की धारा के अनुकूल ही दिशा उसे दी गई। इसके विपरीत, पश्चिमी संगीत की वर्त्तमान दिशा नये युग की देन है। इसलिए दोनों में मौलिक भेद पड़ गया है।

सिनेमा ने सिर्फ पश्चिमी संगीत का जामा पहना दिया यहाँ के गानों को, पर वह व्यक्तित्व नहीं मिल सका हमारे संगीत को, जिसके अनुरूप यह पोशाक अच्छी लगती। इसलिए, जो असर उन पश्चिमी गानों का होता है वह सिनेमा के गानों का न तो हो सकता है और न होता है। पश्चिमी गानों में गानों के भाव के अनुकूल बाजे बजाये जाते हैं और लय निश्चित किया जाता है। एक रूसी गाने में 'वोलगा' नदी की वन्दना है। ऐसा मालूम होता है कि दूर से नाव पर मछुओं की टोली गाती हुई आती है। साजों के स्वर-संधान ऐसे होते हैं, मानों लोल लहरियों की कलकल और नाव से लहरों के टकराने की छप-छप भी सुनाई दे रही हो; और फिर धीरे-धीरे गानेवालों का वह समूह दूर चला जाता है, आवाज धीमी हो जाती है। वेगनर, मोजर्ट इत्यादि प्रसिद्ध संगीतज्ञों की स्वरलिपि की यही विशेषता रही है। गानों के भाव के अनुकूल स्वर-लिपि होती है। साजों के स्वर-संधान पृष्ठभूमि का काम करते हैं और गानों के स्वर उस पृष्ठभूमि में खड़े किसी व्यक्ति का। जिस तरह एक चित्रकार तस्वीर बनाते समय सिर्फ उस व्यक्ति का ही खयाल नहीं करता है जिसकी वह तस्वीर बनाता होता है, बल्कि उस व्यक्ति के रूप, गुण, वेश-भूषा और व्यक्तित्व के अनुकूल पृष्ठभूमि भी बनाता है, उसी तरह पश्चिमी संगीतज्ञ अपनी स्वरलिपि तैयार करते हैं।

हमारे यहाँ भी संगीत को नई दिशा मिलनी है। लेकिन सवाल यह है कि वह नई दिशा क्या हो। पश्चिमी संगीत की नकल करने पर कला तो मर जायगी। कला के हितार्थ उसे नई दिशा प्रदान करने के लिए मौलिकता अनिवार्य है। सिर्फ नकल से तो काम नहीं चलने का। हम पश्चिमी संगीत के विकास के क्रम से लाभ उठा सकते हैं। अभी हमारे देश का राष्ट्रीय गान नहीं तय हो पाया है, उसकी एक प्रामाणिक स्वर-लिपि नहीं तैयार हो सकी है। राष्ट्रीय गाने की स्वर-लिपि ऐसी होनी चाहिए कि हर कोई उसे गा सके, उसमें जान हो, सुननेवालों को प्रेरणा मिले। जनता के लायक संगीत तैयार नहीं ही हुआ है। जो है, वह जनसाधारण की अपनी चीज है। थोड़ी-सी कलात्मक काट-छाँट के बाद उसका रूप निखर जायगा। आम जनता की जिन्दगी हमारे यहाँ निम्नस्तर की है। उसको उभारकर, उसी निम्नस्तर पर उतरकर, उनके लिए साहित्य-निर्माण या किसी भी कलात्मक सृष्टि की कोशिश करना कला की हत्या है। चाहिए तो यह कि उनके जीवन में जो अच्छाइयाँ हैं उनको उभारकर, उनका सुन्दर चित्रण कर, उनके स्तर को ऊँचा उठाने की कोशिश की जाय। अगर हमें यथार्थवाद से ही प्रेम है, तो बुराइयों के साथ अच्छाइयों का भी चित्रण करें। कृति इस निगाह से होनी चाहिए।

राग-रागिनियों में नई दिशा में आगे बढ़ने की काफी गुञ्जाइश है। मियाँ तानसेन ने कई नये-नये राग-रागिनियों का आविष्कार किया। मल्लार तो बहुत दिनों से गाया-बजाया जाता था। उसके कई अन्य प्रकार भी प्रचलित थे; लेकिन 'मियाँ की मलार' तानसेन की ही देन है। फिर 'दरबारी कान्हड़ा' तो तानसेन की प्रतिभा की अपूर्व देन है। हम ध्रुपद, ख्याल, ठुमरी, टप्पा, गजल, कौवाली इत्यादि के अलावा अन्य शैली से भी गा-बजा सकते हैं। भारतीय संगीत के व्याकरण को मानते हुए इस दिशा में काफी आगे बढ़ सकते हैं।

पश्चिमी संगीत की तरह लय को कभी-कभी छोड़कर, या भिन्न-भिन्न लयों में, गा-बजा सकते हैं। स्वर-लिपि करते समय अपने देश का वातावरण हमें नहीं भूलना चाहिए। यह भी ध्यान में रखने की बात है कि हमारे यहाँ के साज भिन्न हैं और उनकी सुविधाएँ भी भिन्न। सारंगी या वीणा में जिस तरह मीड़ निकाला जा सकता है, सितार या सरोद में जिस तरह ठोकर का खेल दिखलाया जा सकता है, वह पश्चिम के साजों में सम्भव नहीं। फूँकनेवाले यंत्रों में बाँसुरी और शहनाई का कमाल हमें प्राप्त है।

हमारे देश में साधारण जन अब भी ऋतुओं के विशेष गीत गाते हैं, लेकिन संगीतज्ञों की ओर से इस दिशा में आगे कदम नहीं बढ़ाया गया। लोगों ने गाया-बजाया, बरसात में देश, और कजरी, वसन्त में वसन्त और होली उस्तादी शैली में ही गाई-बजाई गई। इसके विपरीत, जनता भी इन गानों को अपनी ही तरह से गाती और बजाती रही है।

देश की आजादी के साथ जिस तरह हर तरफ नई दिशा की खोज में जीवन की धारा बहना चाहती है, उसी तरह संगीत-कला भी अपना अधिकार माँग रही है। अभी तक उसे उपेक्षा ही मिली है। जो लोग गाते-बजाते रहे हैं, संगीत की परम्परा को जिन लोगों ने नष्ट नहीं होने दिया, वे अब अपने योग्य उत्तराधिकारी की खोज में हैं। यह हमारी नई पीढ़ी का कर्त्तव्य है कि इस चुनौती को पूरी जिम्मेदारी से स्वीकार करे और संगीत में प्रगति लावे।

सोशलिष्ट-पार्टी-'जनता'-कार्यालय,<br>पटना, विजयादशमी, संवत् २००५ ]

---

# विदेह राजेन्द्र

### श्रीगुप्तेश्वर पाण्डेय; चेयरमैन शाहाबाद—जिलाबोर्ड

जब हम किसी महान् पुरुष को देखते हैं, तब हमारे सामने यह एक स्वाभाविक प्रश्न उठता है कि उस व्यक्ति के महान् होने का कारण क्या है तथा वह किन कारणों से ऊँचा उठ सका है। राजेन्द्र बाबू से मेरा सम्बन्ध बहुत पुराना है। मैंने पहले-पहल उनको पटना की एक सार्वजनिक सभा में देखा। उस समय खास-खास लोगों के लिए सभाओं में कुर्सियाँ रखी जाती थीं और शेष लोगों के लिए फर्श का प्रबन्ध रहता था। सभा खचाखच भरी थी। मैं कालेज के एक विद्यार्थी के नाते फर्श के एक छोर पर बैठा था। इसी बीच एक लम्बा साँवला व्यक्ति, लम्बी शेरवानी और फेल्टकैप-जैसी ऊँची टोपी पहने, पीछे से आया और धीरे से फर्श के एक कोने पर बैठ गया। इतने में कुछ लोगों ने—'हाँ-हाँ, यह क्या किया'—कहकर शोर मचाया, मानों कोई बड़ा अनर्थ हो गया। किसी ने खींचकर उसे कुर्सी पर बिठा दिया। उसी समय मेरे एक साथी ने कहा—यही श्री राजेन्द्र प्रसाद हैं। उन दिनों वे पटना-हाइकोर्ट में वकालत करते थे और बिहार के गण्य-मान्य विभूतियों में उनकी गणना हो चुकी थी।

बिहार-प्रान्तीय कॉंग्रेस-कमिटी का दफ्तर मुरादपुर ( बाँकीपुर ) में एक कोठे पर था, जिसके एक हिस्से में खादी की दूकान भी थी। कमिटी के कार्यकर्त्ता, या जिले से आये लोग भी, वहीं ठहरते थे। कमिटी की तरफ से एक 'मेस' चल रहा था, जिसमें सभी भोजन करते थे। रात में जहाँ जिसको जगह मिल जाती, चटाई या कम्बल बिछाकर सो रहता। राजेन्द्र बाबू हिन्दुस्तान के प्रसिद्ध नेताओं की गणना में आ गये थे जरूर; परन्तु यहाँ उनके लिए भी कोई खास व्यवस्था नहीं थी। वे भी उसी 'मेस' में भोजन करते और सब लोगों के समान ही फर्श पर बिस्तर लगाकर सो लिया करते। कई दिन ऐसा प्रसंग पड़ा कि बाहर से उनके लौटने में देर हुई और सभी लोग अपने-अपने बिस्तर लगाकर पहले ही सो रहे। वे कब आये और कहाँ सोये, इसकी खबर किसी को नहीं! मेरा अभ्यास चार बजे सबेरे शौचादि से निवृत्त होने का था। एक दिन देखा, जिस ओसारे से होकर शौचालय में जाने का मार्ग था, उस पर एक व्यक्ति सोया हुआ है! ध्यान से देखने पर पता चला कि वे राजेन्द्र बाबू ही हैं! बड़े संकोच से उनको बचाकर मैं उधर निकला। यह दृश्य मेरे सामने दो-तीन दिनों तक उपस्थित होता रहा। मैंने इसके लिए काफी हल्ला मचाया। अन्त में सब लोगों ने यह निश्चय किया कि जिस ओसारे में बैठक होती है उसमें एक बिस्तर बिछाने भर जगह छोड़ दी जाया करे जिसमें राजेन्द्र बाबू को सोने में सुविधा हो।

राजेन्द्र बाबू को सबसे नजदीक से जानने का अवसर मुझे तब मिला जब सारन-जिले के 'मैरवाँ' गाँव में एक मास तक 'गांधी-सेवा-संघ' का कैम्प चला था। हमलोग साथ ही खाते-पीते, सोते-बैठते और अक्सर वार्तालाप भी करते। लगातार एक महीने तक साथ रहने पर भी मुझे एक भी ऐसा अवसर नहीं मिल सका जब मुझे इस बात का पता चले कि राजेन्द्र बाबू को अपने व्यक्तित्व का भी खयाल है। जब कभी किसी विषय पर बहस भी छिड़ती थी तो वे यह जानने देने का मौका नहीं देते थे कि उन्हें अधिक विषयों की जानकारी है। उस समय खास बात हिन्दुस्तान के बड़े-बड़े नेताओं के सम्बन्ध में होती थी। राजेन्द्र बाबू जिस श्रद्धा से उन लोगों की प्रशंसा किया करते थे उसे सुनकर हमलोग हैरान थे। कारण, उस समय राजेन्द्र बाबू भी उन लोगों के ही दर्जे के थे। परन्तु उन लोगों की चर्चा करते समय उन्हें अपने व्यक्तित्व का तो कभी ध्यान ही नहीं होता था।

एक बार जीरादेई से लौटते समय स्टेशन पर काफी भीड़ थी। टिकट लेने में लोग बहुत व्यस्त थे। इसी बीच एक देहाती ने राजेन्द्र बाबू पर आक्षेप किया। उसने इनके चप्पल को विलायती जूता समझ लिया, कहा—"नीचे से ऊपर तक तो सब खादी है, लेकिन पैर में विलायती क्यों?" राजेन्द्र बाबू ने अपनी सरलता से जवाब दिया—'कुछ भी तो विलायती रहना चाहिए।" वह देहाती जोर-जोर से बोलकर अपनी बहस से उन्हें दबाये जाता था और वे मुस्कराते-मुस्कराते दबते जा रहे थे। जब हमलोग वहाँ पहुँचे, डाँटकर उसे हटाया—'जानते नहीं, किससे बातें करते हो?' वह नाम सुनते ही उनके पैरों पर गिरकर क्षमा माँगने लगा।

राजेन्द्र बाबू अखिलभारतीय-कॉंग्रेस-कमिटी के सभापति की हैसियत से स्वराज्य-भवन ( प्रयाग ) में ठहरे हुए थे। उनसे मिलने के लिए मैं भी वहाँ गया। पितृ-पक्ष का समय था। उनकी दाढ़ी बढ़ी हुई थी। पं० जवाहरलालजी बहुत दिनों के बाद वहाँ लौटनेवाले थे। राजेन्द्र बाबू ने मुझसे भी इस बात की चर्चा की कि आनन्द-भवन में रहन-सहन के कुछ ऐसे तरीके बन गये हैं जिनकी अवहेलना होने पर नेहरू-परिवार को तथा उनके सम्बन्धियों को काफी ग्लानि होती है। बस उनकी परेशानी इसी भावना की रक्षा करने में थी। अ० भा० कॉं० कमिटी के सभापति की हैसियत से उनका वहाँ क्या महत्त्व था, यह उनको ज्ञात ही नहीं हो रहा था।

जहाँ तक मुझे स्मरण है, रामगढ़ में कॉंग्रेस का अधिवेशन था; राजेन्द्र बाबू स्वागत-समिति के अध्यक्ष थे। उन्हें बिल्ला लगाने की कोई विशेष आवश्यकता न थी। वे अपने स्वाभाविक ढंग पर एक तरफ मुड़ी हुई ऊँची गांधी-टोपी पहने चले जा रहे थे। किसी दूसरे प्रान्त के एक स्वयंसेवक ने, जो विषय-निर्धारिणी समिति के पण्डाल के फाटक पर था, उन्हें प्रवेश करने से रोक दिया। उसके हुकुम को मानकर वे कुछ देर तक वहीं खड़े रहे। इतने में अखिलभारतीय-कॉंग्रेस-कमिटी के एक सदस्य ने चिल्लाकर कहा—'यह क्या कर रहे हो ?' राजेन्द्र बाबू ने इसे अपनी ओर इंगित समझकर कहा—'स्वयंसेवक का हुकुम मानना जरूरी है !'

विधान-परिषद् के अध्यक्ष और भारत-सरकार के खाद्य-सचिव चुने जाने के बाद वे पटना आये। सदाकत-आश्रम में ठहरे थे। बाहर के ओसारे में मुलाकातियों की भीड़ लगी हुई थी। मैं भी उसी में था। इन्तजार करते-करते मेरा धैर्य टूट गया। घुस गया भीतर। मैंने उन्हें बतलाया कि कितने प्रतिष्ठित मुलाकाती बहुत देर से उनकी प्रतीक्षा कर रहे हैं। उनको इसका पता न था, क्योंकि भेंट-मुलाकात का काम उनके उस रोज के कार्यक्रम में नहीं था। घबराकर वे बाहर निकल आये। सभी लोग अपनी-अपनी बातें उनसे कहने लगे।

राजेन्द्र बाबू, दीक्षान्त भाषण करने के लिए, काशी-हिन्दू-विश्वविद्यालय में पधारे थे, जिसमें पं० जवाहरलाल नेहरू को 'डाक्टर' की उपाधि दी गई थी। वे वाइसचांसलर सर एस० राधाकृष्णन् के बँगले पर ठहरे हुए थे। दूसरे रोज प्रातःकाल पाँच बजे मैं उनसे मिलने गया, जब वे वायुयान से दिल्ली जाने की तैयारी में थे। जाड़े का समय था। दिल्ली में अधिक सर्दी पड़ती थी। धोती और कुरता मात्र से—जिन्हें वे बराबर से पहनते चले आते थे—वहाँ काम चलनेवाला नहीं था। श्वास-रोग के रोगी होने से उनको सर्दी बचाकर रहना था। पोशाक में कुछ परिवर्तन करना जरूरी हो गया था, जो उनके लिए एक परेशानी का विषय बन गया था। उनके लिए सबसे बड़ी समस्या थी पं० जवाहरलाल नेहरू का उपहार। पण्डितजी ने उनका हाथ खाली देखकर अपने दो जोड़े दस्तानों में से एक जोड़ा ले लेने का उनसे आग्रह किया। राजेन्द्र बाबू बहुत असमंजस में पड़े हुए थे। उनके लिए यह निर्णय करना कठिन था कि कौन-सा लें। बातचीत के सिलसिले में पता

चल गया कि इनमें एक देशी है और दूसरा विदेशी। इस प्रकार, देशी के नाम पर ही चुनाव कर लेने का इन्हें अवसर मिल गया।

राष्ट्रीय जागरण के आरम्भिक युग से आज तक मैंने उनके जीवन एवं स्वभाव का अध्ययन करने का प्रयत्न किया और यह देखना चाहा कि प्रभुता या क्षमता पाकर भी उनमें अहंभाव जाग्रत हुआ है या नहीं; परन्तु मुझे किसी समय कहीं भी उनमें अहंभाव देखने में न आया। अनेक अवसरों पर मैंने यह जानने का प्रयत्न किया कि उन्हें अपने को बरबस संयम में रखना पड़ता है या उनकी इस प्रकार की स्वाभाविक वृत्ति ही बन गई है। किन्तु सभी अवसरों पर मुझे ऐसा ही प्रतीत हुआ कि जन्मान्तरों की सतत साधना और तपस्या से उन्होंने अन्त:करण की 'अहं' वृत्ति पर विजय प्राप्त कर ली है और इस प्रकार उनका अहंभाव नष्ट हो गया है। जिनके मन की वासनाएँ नष्ट हो जाती हैं उनमें अहंभाव स्वभावत: उठता ही नहीं, जैसे अग्नि में परिपक्व हो जाने के बाद बीज में अंकुर का आविर्भाव नहीं हो सकता। यही कारण है कि उनकी सादगी बेजोड़ है। मनुष्य में आडम्बर तभी तक आते हैं तथा वह अपने शरीर के सजाने में तभी तक संलग्न रहता है जब तक उसके मन में यह भावना बनी रहती है कि मैं इसी शरीर में व्याप्त हूँ और संसार के अन्य पदार्थ मुझसे भिन्न हैं। परन्तु इस वासना के नष्ट हो जाने पर तो वह 'आत्मवत्सर्व-भूतेषु' की लहर में बहने लगता है और उसको अपने शरीर की भी सुध-बुध नहीं रहती। यही कारण है कि उनके मित्र सभी हैं, परन्तु उनका शत्रु कोई नजर नहीं आता। यदि कोई उनकी किसी हरकत से कभी दु:खी भी हो जाता है और प्रतिहिंसा की भावना लेकर उनके पास तक जाता भी है, तो उनके साक्षात्कार तथा वार्तालाप मात्र से उसके कटुभाव सहसा विलीन हो जाते हैं और अँग्रेजी की यह कहावत चरितार्थ होने लगती है—'Those who came to scorn remain to pray'.

---

# श्रीराजेन्द्राय नमोनमः

श्रीरासबिहारी राय शर्मा, एम० ए०, साहित्यरत्न, विद्याभूषण

सारण्य-मण्डले रम्ये जीरादेईति नामकः। तस्य ग्रामस्य वास्तव्यो राजेन्द्रो नरपुङ्गवः॥
अहिंसा - सत्यमास्तिक्यमार्जवश्चाति - नम्रता। एतैर्गुणैस्समायुक्तो विद्वान् नीति-परायणः॥
मिष्टभाषी दयालुश्च गान्धी-सिद्धान्त-पालकः। कर्णधारः स्वदेशस्य देश-सेवारतस्सदा॥
एतादृशाय पुरुषाय विज्ञाय च महात्मने। शान्ताय च प्रबुद्धाय राजेन्द्राय नमोनमः॥

डुमराँव ( शाहाबाद ); १५-८-४७ ई०]

---

# The Theory of Progress as Creative Disequilibrium

**Prof. Benoy Kumar Sarkar, Dr. *h.c.***

Man is perfectible, i. e., capable of improvement but not capable of perfection. It is sheer unthinking optimism,—if it should be described as optimism at all,—to believe that human nature will ever be untarnished by the opposites of *satya* (true), *sundara* (beautiful) and *shiva* (good). Defects and shortcomings, on the one hand, failures and miseries, on the other,—diseases, crimes, immoralities, vices, sins, wars,—are to be regarded as the permanent realities of the human destiny. At every stage of organized life or culture, nay, at every moment of individual existence man is the theatre of struggles between the polarities, *asat* ( unreality ) and *sat* ( reality ), *tamas* ( darkness ) and *jyoti* ( light ), *mrityu* ( death ) and *amrita* ( immortaality ), *avidya* ( ignorance ) and *vidya* ( knowledge ). The tug-of-war is eternal. It has been going on through the ages and it is to go on as long as there is human blood functioning in a human body.

The mental, spiritual or social condition is, then, one of discord and unrest. No stage of the *psyche* can be envisaged as one of harmony, concord or equilibrium. It is a condition of unending disequilibrium, disharmony and discord that accompanies the individual and his interactions with other individuals in his onward march. War between good and evil is the eternal lot of man. And in this war no ultimate evil finally overpowers the good, and no ultimate good finally overpowers the evil. The disequilibrium marches on with man and his creativities. Evil changes its forms and so also does good. The disequilibrium, likewise, appears constantly in new guises. The remakings of

the individual personality and the societal transformations are but different movements of disequilibrium from point to point. One position of disequilibrium changes for another position But it is disequilibrium all the time. It is the different positions, stages or forms of disequilibrium in motion that constitute progress.

The most constant factor in these transformations or position-changes or form-remakings is the struggle, the war. This is the most, perhaps the only, creative agent in human life,—the war between *sat* and *a-sat*, good and evil, real and unreal, death and immortality. It is this struggle underlying disequilibria or the struggle-in-the-disequilibrium that is by nature creative or evolutive. It is because of this struggle that the good and the evil are changing their forms. The evolution of the different stages or phases of disequilibrium is to be ascribed to this struggle. Progress, then, is ultimately nothing but creative disequilibrium. It is a condition or perpetual unrest and eternal conflict between what is and what is not. No *dvandva* ( conflict ), no progress. The quest or progress is an adventure for insecurity and not, to use John Dewey's words, a "quest for certainty".

Something like the Hegelian-Marxist dialectic may be seen in this creative disequilibrium but without the finality of that logic. Besides, neither the idealistic monism ( *advaitavada* ) of Hegel nor the materialistic monism of Marx is demonstrable in my position. The *kama-kanchana-kirti-karma* complex or integration of the human *psyche*, intermental processes and interhuman relations is pluralistic as a matter of course.

In the Hegelian dialectic there is an alleged synthesis which comprises both the thesis and the antithesis. This synthesis becomes later a thesis and is confronted with a new antithesis. In the doctrine of creative disequilibrium the synthesis is more apparent than real. It is nothing more than a phase of the eternal conflicts between the thesis and the antithesis. The thesis and the antithesis, each changes its doses or forms without necessarily coming to some sort of alleged ***rapprochment*** or synthesis. The two orders of antithetic phenomena go on eternally

from phase to phase. In case each subsequent phase be described as a synthesis in reference to a preceding phase or a thesis to a new emerging antithesis one is at liberty to do so. Creative disequilibrium,—i. e., the thesis-antithesis pattern,—in eternal evolution is the nature of progress. Those who are not satisfied without the hopes of a permanent peace and ultimate triumph of the good will perhaps consider this to be no progress at all. For, we are ever in a state of "uncertainty".

The series constituted according to the Hegelian dialectic may be exhibited by the following formula :—

1. A, Not-A, B. 2. B, Not-B, C. 3. C, Not- C, D. 4. D, Not-D, E.

The series that my creative disequilibrium envisages assumes the form of the following dialectic evolution :—

1. $A^1$, Not-$A^1$ 2. $A^2$, Not-$A^2$ 3. $A^3$, Not-$A^3$ 4. $A^4$, Not-$A^4$.

In the first term of the Hegelian series a something new (synthesis), B emerges out of the thesis, A and the antithesis, Not-A, and this B is said to comprise both A and Not-A. A and Not-A are in conflict. Then there seems to be a mometary pause, there is a statical condition. This statical condition represents the synthesis, the reconciliation, the peace, the security, or the *rapprochment* ( B ).

But in the dialectic of creative disequilibrium the first term does not introduce anything fundamentally new as a result of the relations between the thesis, $A^1$ and the antithesis, Not-$A^1$. There is no statical pause. The first term cannot be broken up into two moments, one of antecedent conflict and the other of subsequent synthesis. The thesis-antithesis conflict is ceaseless and passes on into a new conflict.

The second term in this series is $A^2$ *vis-a-vis* Not-$A^2$. $A^2$ is certainly different from $A^1$, and Not-$A^2$ is likewise different from Not-$A^1$. This $A^2$ does not, however, necessarily have to be described as the synthesis which comprises, as in the Hegelian system, the previous $A^1$ and Not-$A^1$. The dynamics is never broken by a statical condition of synthesis or security. The "insecurity" is incessant.

But the second term of Hegelian evolution is B *vis-a-vis* Not-B leading to C. Here B is totally different from the previous A, which already ceased to exist at the second, i. e., statical phase of the first term. Naturally, then, Not-B is different from Not-A, and C, of course, is as different from B as from A.

In the world-evolution of creative disequilibrium A and Not-A are eternal. Both simply change their forms ( implying also substances and contents ) or degrees as $A^1$, $A^2$...$A^n$ and Not-$A^2$...Not-$A^n$. An alleged synthesis, in case the category synthesis is to be employed at all, is in reality a conflict.

The analysis of democracy by de Tocqueville ( 1805-58 ) in *La Democratie en Amerique* ( 1835 ) exhibits the duality of the good-evil amalgam in a striking manner. Among the principal advantages in his *bilan du bien et du mal dans la democratie* ( balance of good and evil in democracy ) are to be noted, as says Janet[1], the development of well-being, the diffusion of culture, the progress of sociability, sympathy for human miseries, etc. But the other side of the shield,—the inconveniences of democracy which comprise its advantages, has been stressed by him with force. The dis-advantages are to be seen in the instability of the laws, mediocrity of the administrators, the abuse of uniformity, excessive demand for well-being, and last but not least, *la tendance a la tyrannie*. I am not in total agreement with this balance-sheet; but de Tocqueville's idea that democracy is marked by mediocrity and tendency to tyranny may be noted with approval. Joseph-Barthelemy's *Le Probleme de la competence dans la democratie* (1918) has caught the situation rightly in our times. But de Tocqueville's analysis is being exhibited as but another instance of the fact that progress can never be envisaged in terms of the good having permanently annihilated the evil. Democracy represents by all means a progress upon the stage of non-democracy, but is inevitably a condition of certain evils not known or apparent in that stage.

1. Histoire de la Science, Politique. Vol. II. (Paris, 1913 ), p. 736. Compare in this connection Faguet : Le Culte de l' Incompetence ( Paris, 1911 ).

पर हंटर फटकारे थे और उनकी गांधी-टोपी हवा में उड़ गई थी, तब भी वे चट्टान की तरह अचल रहे। पर मैंने उन्हें देखा न था। जब बी० एन० कालेज (पटना) में पढ़ने लगा, पहले-पहल उन्हें पटना-जंकशन-स्टेशन पर देखा। कवीन्द्र रवीन्द्र पटना पधारे थे, राजेन्द्र बाबू उन्हें उतारने गये थे। अपार भीड़ में वे ऊँचे झण्डे की तरह दीख पड़े। कवीन्द्र के साथ उनका हँसना-बोलना कितना सुहावना था और गर्वोत्तेजक भी! दूसरी बार कालेज में ही उनके दर्शन हुए। साहित्य-परिषद् का वार्षिकोत्सव था। उन्होंने जो भाषण किया वह उनके संयम का मुखरित रूप था। उसमें गर्जन-तर्जन और अंगभंगी लेश-मात्र भी न थी। शान्त मुखमुद्रा, सरल स्पष्ट वाणी, हृत्तंत्री का मधुर स्वर। उनका भाषण कभी श्रोता के विवेक को अस्तव्यस्त नहीं करता—हृदय को झकझोरता नहीं, बल्कि वाग्जाल-विहीन और बोधगम्य होता है, हृदय से निकलकर हृदय को ही छूता है, जीवन को प्रकाश देता है। हम नवयुवकों का उत्साह बढ़ाते हुए उन्होंने कहा था—"नदी के जल के समान युवकों का उत्साह सदा सजग नियंत्रण की अपेक्षा रखता है। स्वच्छन्दता से प्रवाहित जल के समुचित नियंत्रण से विद्युत् की प्रबल शक्ति उत्पन्न होती है, जो नाना प्रकार के लोकोपकारी कार्य सिद्ध करती है। किन्तु नियंत्रण के अभाव में वही जल देश में प्लावन और सर्वनाश का कारण होता है। अतः युवकों के उत्साह को नियंत्रित करके सत्कार्य में लगाना चाहिए। यह यंत्र-युग है। पाश्चात्य जगत् केवल यंत्र का उपासक है। यंत्र ही संसार में युद्ध और यंत्रणा का जनक है। इसीलिए गांधीजी भारत को उससे बचाने के हेतु चर्खा और कुटीर-शिल्प का प्रचार चाहते हैं। गृहशिल्प से ही जापान उन्नत होकर पाश्चात्य जगत् की बराबरी में पहुँचा है। यंत्रवाले देश बहुत बड़ा बाजार खोजते हैं। यही स्वार्थ और लोभ लड़ाई की जड़ है। भारत-जैसे विशाल देश को बाजार कहाँ मिलेगा? यह तो स्वावलम्बन और आत्मतोष को पसन्द करता है। अतएव युवकों को मनुष्य के अन्दर का पौरुष जगाना चाहिए, जिससे सब लोगों में कर्मण्यता का संचार हो। चर्खा ही भारत में सादगी और शान्ति ला सकता है।"

## १२—राजेन्द्र बाबू विश्व की निधि हैं

**श्री रामवरण सिंह 'सारथी', साहित्यशास्त्री; सरथा, हरनौत (पटना)**

पूज्य राजेन्द्र बाबू का पार्थिव शरीर कास-श्वास-रोग से प्रायः अस्वस्थ ही रहता है; पर उनकी अन्तरात्मा पूर्ण स्वस्थ है—इन्द्रियनिग्रह के प्रताप से। उनका जीवन हमें जो पाठ पढ़ाता और आदर्श दिखाता है वह है आत्मबलधारी वीरों का, सरफरोशों का, दीवानों का, रणबाँकुरों का, सन्तों और तपस्वियों का। उनकी वाणी और लेखनी ने भी हमें यही सबक सिखाया है कि अपनी कुप्रवृत्तियों के कुचक्र से बचे रहना ही मानवजन्म को सार्थक करना है। उनका जीवन शील और संयम का प्रतीक है। उनके तेजस्वी नेत्रों में दलितों और पीड़ितों का प्रतिबिम्ब झलकता रहता है। उनके सहृदय कानों में शोषितों और

असहायों की करुणाकातर ध्वनि गूँजती रहती है। उनके सहानुभूतिशील हृदय में स्नेह और शान्ति की उदात्त भावनाएँ सदा सजल बनी रहती हैं। उनके विशाल मस्तिष्क में स्वदेश के अभ्युदय के सुनहले सपने तिरते रहते हैं। वे बलिपंथियों के सेनानी हैं। वे सिद्धान्त के ठोस धरातल पर अडिग हिमालय हैं और व्यवहार के विस्तृत क्षेत्र में निर्मल गंगाप्रवाह। × × × सन् १९४१ की फरवरी में बिहार-प्रादेशिक हिन्दी-साहित्य-सम्मेलन का सत्रहवाँ महाधिवेशन पटना के साहित्य-सम्मेलन-भवन में हो रहा था। इस अभिनन्दन-ग्रन्थ के अन्यतम सम्पादक प्रोफेसर शिवपूजन सहाय सभापति थे। राजेन्द्र बाबू ने उद्‌घाटन-भाषण में हिन्दुस्तानी-भाषा के पक्ष का ही समर्थन किया। किन्तु सभापति ने अपना मुद्रित भाषण पढ़ते समय हिन्दी का पक्ष पुष्ट करते हुए हिन्दुस्तानी को सर्वथा अवांछनीय बतलाया। राजेन्द्र बाबू अपने भाषण के प्रतिकूल विचारों को सुन-सुनकर खूब मुस्कुराते रहे। वह प्रशान्त मुस्कान उनके अटल धैर्य की ही ज्योति थी। × × × सन् १९४२ की क्रान्ति-ज्वाला में बिहार के जो तरुण शहीद हुए थे उनकी जीवनियों का संग्रह कर मैंने एक पुस्तक लिखी थी। मैं उसे राजेन्द्र बाबू के श्रीचरणों में समर्पित करना चाहता था; किन्तु स्वीकृति के आदेश के लिए उन्हें पत्र लिखते सकुचाता था। उधर मेरे एक नवयुवक मित्र श्री यमुनावल्लभ 'आज़ाद' ने उन्हें पत्र लिखकर स्वीकृति मँगा ली थी। जब वह १४-७-४५ को सिमला से भेजा हुआ पत्र मैंने अचानक देखा, मेरा हृदय हर्ष से उछल पड़ा और कृतज्ञता तथा श्रद्धा के अश्रु-कण मानस-तल की मूर्त्ति के चरणों पर निछावर हो गये। × × × एक बार पटना-जिले के 'सेवदह'-ग्राम में उन्हीं के नाम पर स्थापित राजेन्द्र-साहित्य-महाविद्यालय के प्रधानाध्यापक ने मुझे बतलाया था—जब मैं 'आज़ाद' जी के साथ वहाँ दो महीने तक ठहर गया था—कि राजेन्द्र बाबू प्रतिक्षण स्वदेश के दरिद्रनारायण का ध्यान रखते हैं; बिहार के एक नामी नेता के साथ इस महाविद्यालय के भोजनालय में वे भोजन कर रहे थे; नेता महाशय की थाली में काफी जूठन देखकर वे हँसकर कहने लगे—"आज जब भारत के असंख्य गरीब दाने-दाने को मुहताज हैं तब इतना अन्न बरबाद करना उचित नहीं। विद्यालय के कार्यकर्त्ताओं को एक-एक पैसा जुटाने में बहुत परिश्रम करना पड़ता है। भीख का अन्न एक-एक कण खा जाना चाहिए। यदि आप रोज इतना जूठा छोड़ते होंगे तो साल-भर का हिसाब लगाइए कि आप गरीबों के हिस्से का कितना खाद्य नष्ट कर डालते हैं!"

## १३—सदयहृदय 'देशरत्न'

श्रीचन्द्रदीपसिंह; हाथीटोला, मनेर (पटना)

[१] सन् १९२७-२८ में अपने कुछ साथियों के साथ मैं सदाकत-आश्रम (पटना) में पूज्य राजेन्द्र बाबू के दर्शनार्थ गया। प्रथम दर्शन तो सन् १९२३ में ही श्रीराजगोपालाचारी के साथ एक सभा में हुए थे, जब मैं विद्यार्थी था। आश्रम के मुख्य भवन के ओसारे में आप किसी काम में व्यस्त थे। हमलोगों की हिम्मत न हुई कि आपके काम में बाधा पहुँचावें। तबतक हमलोगों को दूर ठमकते देखकर आप स्वयं उठकर पास चले आये और पूछने लगे

कि क्या चाहते हैं। हमलोगों ने आश्रम देखने की प्रार्थना की। आपने बदरी बाबू (वर्त्तमान शिक्षामंत्री आचार्य बदरीनाथ वर्मा) को साथ लगा दिया और कह दिया कि घूम-फिरकर सब जगह दिखा दें। [ २ ] आर्यसमाज (दानापुर) के अर्द्धशताब्दी-महोत्सव के अवसर पर अछूतोद्धार-सम्मेलन के सभापति आप ही थे। मैं भी वहाँ था। आपने हरिजनों को हिन्दू-समाज के लिए गंगा की पवित्र धारा बतलाते हुए कहा कि हमलोग अपने आठ करोड़ भाइयों को अछूत समझते हैं, इसलिए हमलोगों को भी सारा संसार अछूत समझता है। फिर जब हरिजन भाई उपस्थित लोगों को अपने हाथों से जल पिलाने लगे तब सबसे पहले आपने ही उनके हाथ का जल पीकर जनता का सन्देह दूर किया। [ ३ ] सन् १९२९ में सत्याग्रह-आन्दोलन का दमन बड़ी निष्ठुरता से हो रहा था। आप घूम-घूमकर जनता को समझाते थे कि सब लोग शान्ति और अहिंसा के पालन में तत्पर रहें। पटना में बालकों और स्त्रियों पर भी घोड़े दौड़ाये जा रहे थे। सुलतानगंज मुहल्ले के थाने के पास चैत की रात की सर्दी में बच्चे और बूढ़े काँप रहे थे। आप दौरे से लौटकर आये तो जहाज-घाट से सीधे वहीं पहुँचे, झट अपनी चादर बच्चों पर डाल दी। कुछ छात्र आपको दमा से खाँसते देख अपनी चादर लेकर पहुँचे, पर आपने धन्यवाद देते हुए अस्वीकार कर दिया और कहा कि ये बच्चे ही देश के असली धन हैं। दूसरे-तीसरे दिन पटना-कॉलेज के सामने स्वयंसेवकों को पिटते सुनकर आप प्रोफेसर अब्दुल बारी साहब के साथ पहुँचे। एक अँगरेज अफसर आपलोगों पर भी बेंत फटकारने लगा। पर न तो आपलोगों ने पीछे मुड़कर देखा और न अपनी पीठ पर अपना हाथ फेरा, मौन होकर धार पर डटे रहे, फिर जनता के उत्साह का क्या कहना! [ ४ ] सन् १९३४ में गंगा की भयंकर बाढ़ से बड़ी तबाही हुई। उसी साल के जाड़े में जो भूकम्प हुआ था उससे बाढ़ की बरबादी और भी बढ़ गई। भूकम्प-पीड़ितों की सेवा-सहायता में तो आप दिन-रात लगे ही हुए थे और आपकी अपील पर देश-भर से बीस-पचीस लाख रुपये भी मिले थे; किन्तु बाढ़ ने कोढ़ में खाज पैदा कर दी। हमारा मंगलपाल-दियारा चौपट हो गया। खबर पाते ही आप, स्वामी सहजानन्द सरस्वती और अनुग्रह बाबू (वर्त्तमान अर्थमंत्री) के साथ, पधारे। कीच और पानी पार करते आपलोग मेरी बस्ती में भी पहुँचे। आपने छोटे बच्चों से भी पूछा कि क्या खाया है। गरीबों के लिए आपने भोजन-वस्त्र की व्यवस्था की। लोगों ने कहा कि पशुओं का चारा नहीं मिलता। आपने सबको आश्वासन-मात्र ही नहीं दिया, जन-कष्ट के निवारण का उपाय भी कर दिया। आज तक लोग आपकी याद किया करते हैं।

## १४—साहित्यकार राजेन्द्रप्रसाद

**श्रीमती शैलजाकुमारी श्रीवास्तव, बी०ए०; सीवान (सारन)**

श्रद्धेय राजेन्द्र बाबू की सेवा और ज्ञानज्योति से भारतीय जीवन के सभी मुख्य क्षेत्र उर्वर एवं आलोकित हुए हैं। राजनीतिक क्षेत्र तो उनके त्याग से सरस हुआ ही, धार्मिक क्षेत्र में उन्होंने 'गो-सेवा-संघ' द्वारा प्राणसंचार किया, सामाजिक क्षेत्र में उनके

आदर्श व्यक्तित्व और संयत विचारों ने सरलता और सद्भावना के अंकुर उगाये, ऐतिहासिक क्षेत्र में उन्होंने 'भारतीय इतिहास-परिषद्' के द्वारा नवजीवन की जोत जगाई, तथा साहित्यिक क्षेत्र में उनके भाषणों और रचनाओं ने नया ही मार्ग सुझाया—नया ही सन्देश सुनाया। उनके दीक्षान्त-भाषणों ने शिक्षा के क्षेत्र में भी क्रान्ति के स्वर गुँजा दिये। साहित्य-सम्मेलनों और राष्ट्रभाषा-सम्मेलनों में जो उनके भाषण हुए हैं वे अनेक महत्त्वपूर्ण तथ्यों से भरे हुए हैं। उनके लेखों और ग्रन्थों में उनके हृदय का सौरभ बिखरा हुआ है—उनके विचारों की दीप्ति जगमगा रही है—उनके जीवन का तेज उतर आया है—उनकी अनुभूतियों की क्रान्ति उद्भासित हो उठी है। उनकी भाषाशैली शरच्चन्द्रिका के समान प्रसाद-गुण-सम्पन्न है। काशी-हिन्दू-विश्वविद्यालय की रजतजयन्ती के समय खादी-प्रदर्शनी का उद्घाटन करते हुए उन्होंने हिन्दी में जो भाषण किया उसे सुनकर मंत्रमुग्ध जनता तृप्त हृदय से उनके तर्कयुक्तिपूर्ण विचारों और हृदयग्राही भावों की भूरि-भूरि प्रशंसा करने लगी। मुजफ्फरपुर के संस्कृत-कन्वोकेशन में उनका भाषण सुनकर संस्कृत के उद्भट विद्वान् भी चकित रह गये। वह अनमोल भाषण 'संस्कृत का अध्ययन' नाम से पुस्तकाकार में प्रकाशित हो चुका है। आपकी 'आत्मकथा' को समस्त हिन्दी-जगत् के साहित्यिक नेताओं ने भाषा और भाव की दृष्टि से हिन्दी की एक अमूल्य निधि कहा है। आपका कर्मठ जीवन स्वयं ही एक अनुपम साहित्यशास्त्र है।

## १५—'जीरादेई' के जीवन्मुक्त पुरुष

स्व० श्रीलालबहादुर श्रीवास्तव; मातृमन्दिर, मझौलिया ( सारन )

विक्रम-संवत् १९४१ में पौषकृष्ण १ बुधवार को, प्रातःकाल ८ बजकर ४५ मिनट पर, पूज्य राजेन्द्र बाबू का शुभ जन्म हुआ था। मेरे गाँव का डाकघर उन्हीं के गाँव 'जीरादेई' में है; इसलिए मैं प्रायः वहाँ जाया करता हूँ। जब कभी वे घर आते हैं तब भी मैं उनकी सेवा के लिए वहाँ चला जाता हूँ। बड़े-बड़े लोग उनके पास आते-जाते रहते हैं; पर मैं केवल सेवा-टहल के छोटे-मोटे कामों में ही लगा रहता हूँ, मुझे राजनीतिक चर्चा या समस्या से कोई मतलब नहीं। किन्तु मैं देखता हूँ कि राजेन्द्र बाबू अपने हलवाहे-चरवाहे से भी बड़ी मिठास के साथ बोलते और कभी-कभी विनोद भी करते हैं। गाँव-जवार के लोग भी उनका रास्ता देखते रहते हैं और ज्यों ही वे घर पहुँच जाते हैं त्यों ही लोग अपनी-अपनी शिकायतें और समस्याएँ लेकर उनके पास पहुँच जाते हैं। देश-भर के नानाविध प्रश्न तो उनके सामने रहते ही हैं और बिहार-प्रान्त के कांग्रेसकर्मी भी अपनी उलझनों के सुलझाव के लिए आते ही हैं; पर गाँव-जवार की पंचायत में भी उनका कम समय नहीं लगता। दोनों पक्षों को वे अपने निपटारे से ऐसा प्रभावित कर देते हैं कि दोनों ही सन्तुष्ट होकर घर लौटते हैं। महाकवि तुलसीदासजी ने लिखा है कि 'उपजहिं अनत अनत छबि लहहीं'; किन्तु राजेन्द्र बाबू अन्यत्र तो देश-भर में सर्वत्र ही आदरणीय एवं विश्वसनीय माने जाते हैं; परन्तु अपने गाँव में भी वे सब श्रेणी के लोगों के वैसे ही विश्वासभाजन और श्रद्धेय

हैं, यही उनकी अतुलनीय विशेषता है। मैं अपने मातृमन्दिर की ओर से एक हस्तलिखित मासिक पत्र 'देहाती' निकाला करता हूँ, जिसके कई विशेषांक गान्धीजी, राजेन्द्र बाबू आदि के सम्बन्ध में निकले हैं, जिनमें उनके भाषण, प्रवचन, लेख, पत्रादि के महत्त्वपूर्ण अंश संकलित हैं। खासकर राजेन्द्र बाबू से सम्बन्ध रखनेवाली सामग्रियों के संग्रह पर अधिक ध्यान दिया गया है। मैं तो उनका एक अज्ञात किंकर और वशंवद मात्र हूँ। ( ३-१२-४५ )

## १६—महापुरुष ही किंवदन्तियों के स्रष्टा हैं

### श्रीसिद्धेश्वरी प्रसाद ; बम्हवार, दलीपपुर ( शाहाबाद )

कायस्थकुलभास्कर डॉक्टर राजेन्द्रप्रसादजी के सम्बन्ध में कितनी ही किंवदन्तियाँ जन-समाज में प्रचलित हैं ; पर उनकी 'आत्मकथा' से भी आजतक निराकरण नहीं हो सका है कि आखिर किंवदन्तियों का वास्तविक आधार क्या है ; इसलिए आज भी वे पहेलियाँ ही बनी हुई हैं। उदाहरणार्थ—एक बार वे संयोगवश परीक्षा-भवन में कुछ देर करके पहुँचे। निरीक्षक ने उन्हें रोककर कहा कि काफी समय बीत चुका है—अब अपने योग्य अभीष्ट स्थान नहीं प्राप्त कर सकोगे। इसपर उन्होंने छूटते ही कहा कि मैंने तो आज तक कभी किसी परीक्षा में प्रथम के अतिरिक्त द्वितीय स्थान पाया ही नहीं। तब उसने सहर्ष उन्हें परीक्षा-भवन में जगह दे दी। इस परीक्षा में भी वे सर्वप्रथम ही हुए। यह भी कहा जाता है कि एक बार उनकी किसी उत्तर-पुस्तिका पर स्वयं परीक्षक ने ही यह लिख दिया था कि परीक्षक से भी परीक्षार्थी ही बढ़कर है। संभवतः आत्मश्लाघा के संकोच से उन्होंने 'आत्म-कथा' में इन बातों का उल्लेख नहीं किया है। किन्तु यह बात तो अभी हाल ही की है कि देश के अखबारों में उनकी 'चिरस्मरणीय स्मृति-शक्ति' की भूरि-भूरि प्रशंसा छपी थी। भारत-संघ के केन्द्रीय मंत्रिमण्डल में जब खाद्य-विभाग उनके हाथ में था तब वे आफिस की फाइलों को पढ़कर ए० बी० सी० डी० लिख दिया करते थे, और जब अफसर आकर फाइलों पर उनका हुक्म चाहते थे तब वे अफसरों से अक्षर-मात्र के निशान पूछकर हुक्म लिखवा दिया करते थे। सैकड़ों फाइलों में लिखी बातों को इस तरह याद रखना निश्चय ही 'चिरस्मरणीय स्मृतिशक्ति' का अलौकिक चमत्कार है।

## १७—'बापू' के प्रत्यक्ष प्रतिबिम्ब 'बाबू'

### श्रीगोपालकृष्ण मल्लिक ; बिहार-विद्यापीठ, सदाकत-आश्रम ( पटना )

पूज्य राजेन्द्र बाबू का छप्पनवाँ जन्मदिन था। विद्यापीठ के कुछ छात्र और अध्यापक आपको श्रद्धाञ्जलि अर्पित करने गये। हमलोग अपने हाथ के काते हुए सूत का बुना कपड़ा ले गये थे। आप आश्रम के अपने कमरे में चारपाई पर लेटे थे। हमलोगों के पहुँचते ही आप उठ बैठे। हमलोगों को मौन खड़ा देख आपने अपना मौन भंग किया—आपलोग किस लिए यहाँ आये हैं? हमारे प्रधानाध्यापक ने तुच्छ भेंट आपके चरणों पर रखते हुए कहा, आशीर्वाद दीजिए कि आगामी प्रतिवर्ष इस शुभ दिवस पर हम आपके दर्शन का

सौभाग्य प्राप्त करते रहें। आपने कहा—"मुझे याद है कि आज मेरी बरसगाँठ है, मगर बिहार-प्रान्त में कहीं साल-गिरह मनाने की चाल नहीं है, इसलिए मैं ऐसी कल्पना नहीं कर सकता था। गुजरात, महाराष्ट्र, आन्ध्र, मद्रास आदि प्रान्तों में जयन्ती मनाने का परम्परागत संस्कार है। वहाँ तो बच्चे भी अपनी जयन्ती पर बड़े उल्लास के साथ नये नये ऊँचे मनोरथ ध्यान में लाते हैं और उनके अभिभावक भी उनका साथ देते हैं। बिहार में भी इस भाव का प्रचार और व्यवहार होना चाहिए।" इससे अधिक बोल सकने योग्य आपका स्वास्थ्य नहीं था। फिर भी आपकी विनयशीलता तो जगजाहिर ही है, उधर आपकी नम्रता मुखर हुई तो इधर हमारे मुँह पर मुहर लग गई। आप आश्रम के प्राण थे, सबकी खोज-खबर हमेशा लेते रहते, विद्यार्थियों के खान-पान और रहन-सहन तथा स्वास्थ्य के बारे में पूछताछ करते रहते, कभी तो खाने की घंटी बजते ही चौके में आकर हमारे बीच बैठ जाते और देखते कि हम क्या खाते हैं—कैसे खाते हैं। त्रुटियों के लिए मीठी झिड़कियाँ भी देते तो सुहावनी ही लगती थीं। बातचीत करने लगते तो हमको इस तरह अपनी ओर खींच लेते कि हमें सुधि ही नहीं रहती—किससे कैसी बातें कर रहे हैं। एक बार आप ज्वरग्रस्त हुए तो पंखा झलने के लिए छात्रों की पारी बँधी। मेरी बारी आई तो ढलती रात की नींद का ऐसा झोंका आया कि दो दफे आपकी देह पर पंखा गिर गया। आपने लड़खड़ाती आवाज में टाइम पूछा। मैंने साढ़े तीन कहा तो बोले कि जाकर सो रहो, अब तो सबेरा हो चला, मुझे अब कोई तकलीफ नहीं। पर मैं सजग होकर चुपचाप अपनी ड्यूटी बजाता रहा। थोड़ी देर बाद बाहर सवारियों का ताँता बँध गया। बहुत बिनती करने पर भी, आप मिलनेवालों को टाल न सके। कई बार ऐसा देखा गया कि बाहर से काम करके आश्रम में भोजन करने आये और बिना आराम किये ही मोटर में फिर सवार होने लगे, बस उल्टी हो गई! तब भी मीटिङ्ग का प्रोग्राम नहीं बदलते। सच्चे अर्थ में आप देश पर तन-मन-धन निछावर कर चुके हैं।

## १८—'सादा जीवन उच्च विचार' के सच्चे प्रतीक 'देशरत्न'

श्रीसुरेशचन्द्र वेदालंकार; हाटा, पिण्डी ( गोरखपुर )

सन् १९३४ में महात्मा गान्धी हरिजन-आन्दोलन के सिलसिले में दिल्ली आये हुए थे। उन्हीं दिनों चावड़ी-बाजार के आर्य-समाज की स्वर्णजयन्ती मनाई जा रही थी। मैं गुरुकुल-इन्द्रप्रस्थ की दशम श्रेणी में पढ़ता था। हम सभी ब्रह्मचारी छात्र उत्सव में पहुँचे थे। सुना कि काँग्रेस की ओर से राजेन्द्र बाबू राष्ट्रीय झंडा फहरावेंगे। वहाँ पहुँचने पर पता लगा कि मोटर बिगड़ने से आप न आ सके, श्रीआसफ अली ने झण्डा फहराया। तबतक तो देशरत्न आ ही पहुँचे। भीड़ उधर ही टूट पड़ी। मैंने उन्हें देखा न था। लोगों से परिचय पूछता आगे बढ़ा। इतने में उन्होंने खुद ही मेरा प्रश्न सुन लिया और पूछा, आप क्या चाहते हैं—कहिए। मैंने आश्चर्य से देखा, हिन्दुस्तान की सादगी हिमालय से भी ऊँचा सिर किये मेरे आगे खड़ी है! मैं क्या उत्तर देता, चरणों



बिरला-भवन ( बम्बई ) में श्रीमथुरादास त्रिकमजी और देशरत्न डॉक्टर राजेन्द्रप्रसाद

[ श्रीयुत श्रीगोपाल नेवटिया के सौजन्य से

में लोट गया ! मेरे सिर पर मंगलमय हाथ फेरकर वे आगे बढ़ गये। भीड़ भी पीछे-पीछे चली। पर मैं उसी स्थान पर ठिठका सोचता रहा, भारत में बहुत-से राजनीतिक नेता हैं; पर महात्मा गांधी के बाद यदि कोई नेता सचमुच भारतीयता का प्रतीक कहा जा सकता है तो वह देशरत्न राजेन्द्रप्रसाद ही हैं।

## १६—'देशरत्न'-सम्बन्धी सार्वजनिक संस्थाएँ

श्रीकेदारनाथ अग्रवाल 'भारती'; रतनपुरा, छपरा

देशपूज्य राजेन्द्र बाबू के नाम पर देशभर में अनेक सावजनिक संस्थाएँ स्थापित हैं—नई-नई भी स्थापित होती जा रही हैं—आगे भी होती रहेंगी। किन्तु उनका जीवन स्वयं ही एक ऐसी संस्था है जिसके द्वारा अनायास लोक-कल्याण होता चलता है। फिर भी दो-चार संस्थाएँ उनके विचार, आदर्श और सिद्धान्त के अनुकूल काम कर रही हैं। पटना-जिले में 'सेवदह' गाँव का 'श्रीराजेन्द्र-साहित्य-महाविद्यालय' सन् १९३७ से ही शिक्षाप्रचार और ग्रामसुधार का काम कर रहा है। सारन-जिले के छपरा-शहर में भी 'राजेन्द्र-कालेज' सन् १९३८ के १५ अगस्त से ही चल रहा है, जिसमें बी० ए० और बी० कॉम० तथा बी० एस-सी० की पढ़ाई जारी है। उसी के विद्यार्थियों ने सन् १९४० में 'राजेन्द्र-पुस्तकालय' स्थापित किया था, जिसका स्वतंत्र नया भवन बिहार-सरकार और छपरा के नागरिकों की सहायता से बनकर तैयार हो गया है। उक्त कालेज के पास ही 'राजेन्द्र-कालेजिएट-हाइस्कूल' भी है, जो कालेज और पुस्तकालय के समान ही उत्तरोत्तर उन्नतिशील है। इसी तरह की एक संस्था 'गया' नगर में भी 'राजेन्द्र-आश्रम' है, जहाँ खादी-प्रचार और ग्रामोद्धार के राष्ट्रीय कार्य होते हैं। गंगातट पर सदाकत-आश्रम में 'राजेन्द्र-गोकुल' नामक दुग्धशाला और गोशाला भी सुचारु रूप से चल रही है, जिसकी ओर से 'नन्दिनी' सचित्र मासिक पत्रिका प्रसिद्ध गो-सेवक श्रीधर्मलाल सिंह के सम्पादकत्व में निकलती है। इस प्रकार आपके नाम पर देश के अनेक भागों और स्थानों में विद्यालय, पुस्तकालय, वाचनालय, चिकित्सालय, उद्योगमन्दिर, गोशाला आदि स्थापित और संचालित होकर लोकसेवा करते हुए आपके लक्ष्य की पूर्त्ति में तत्पर हैं। आपके उच्च आदर्शों से अनुप्राणित होकर सभी संस्थाएँ लोकमंगल की प्रेरणा से काम कर रही हैं।

## २०—उदारहृदय देशरत्न

श्री बी० पी० श्रीवास्तव 'श्रीकृष्ण'; चाँदी ( शाहाबाद )

'आरा' नगर की नागरी-प्रचारिणी सभा की ओर से कविवर पं० अयोध्यासिंहजी उपाध्याय 'हरिऔध' को अभिनन्दन-ग्रन्थ अर्पित करते समय मैंने सर्व-प्रथम 'देशरत्न'-दर्शन का सौभाग्य प्राप्त किया था। हरिऔधजी को अभिनन्दन-ग्रन्थ अर्पित करके जब 'देशरत्न' ने उन्हें आलिंगित किया तब ऐसा जान पड़ा कि भारत-राष्ट्र और हिन्दी-साहित्य मूर्त्तिमन्त होकर परस्पर गले मिल रहे हैं। उस अवसर पर आपके भाषण की साहित्यिक छटा का

आनन्द लेने के लिए अन्तरात्मा से कानों को भी दृष्टिदान मिला। रात का कवि-सम्मेलन कानपुर के पं० जगदम्बाप्रसादजी 'हितैषी' की अध्यक्षता में हुआ। उसमें भी आप पधारे और हँस-हँसकर कविता-पाठ का आनन्द लेते रहे। आपका साहित्यानुराग कहीं-कहीं देशानुराग के समान ही विशाल रूप में दृष्टिगोचर होता है। आपके हृदय की विशालता का एक दृष्टान्त स्मरण हो आया। रामगढ़-काँग्रेस की तैयारी में आप वहाँ बहुत व्यस्त थे। उसी समय श्री सुभाष बाबू पटना आये। बंगाल के कुछ उत्तेजित युवकों ने जैसे राजेन्द्र बाबू का अपमान किया था वैसे ही बिहार के कुछ अनाड़ी युवकों ने भी सुभाष बाबू के प्रति अभद्रता प्रदर्शित की। रामगढ़ में आपको यह खबर लगी। दूसरे ही दिन पटना के 'इण्डियन नेशन' में आपका वक्तव्य निकला, जिसमें आपने सुभाष बाबू से क्षमा माँगी थी और बड़ी ग्लानि तथा क्षोभ के साथ सन्देश भेजा था कि कीच कभी कीच से नहीं धोई जा सकती।

## २१—हिन्दीभक्त 'देशरत्न'

भोजपुरी-कवि श्रीअर्जुनसिंह 'अशान्त'; नीलिमानिकुञ्ज, आमी ( सारन )

पूज्य राजेन्द्र बाबू प्रायः हिन्दी में ही पत्राचार किया करते हैं। जो लोग हिन्दी जानते हैं और आपके पास हिन्दी में ही पत्र भेजते हैं, उनलोगों को तो अवश्य ही हिन्दी में उत्तर देते हैं; पर जो लोग हिन्दी जानते हुए भी आपको अँगरेजी में पत्र लिख मारते हैं उन्हें भी आप हिन्दी में उत्तर दे देते हैं। ऐसे अनेक उदाहरण हैं। आपने सुदूर विदेश से जो पत्र अपने पूज्य बड़े भाई को लिखे थे वे भी हिन्दी में ही हैं। नमूने के लिए एक-दो पत्रों के संक्षिप्त अंश यहाँ संकलित किये जाते हैं—

"[ १ ] पेरिस, ८-८-२८। मैं···घूमता-फिरता रात पेरिस पहुँचा। यहाँ से कल लण्डन चला जाऊँगा। ···इधर मैं आस्ट्रिया में वायना और प्राज, और स्वीजरलैण्ड में जूरिच, बर्न, जेनेवा और लुसन गया। इधर इतना देखता रहा हूँ कि पत्र में सब लिखना कठिन है।···प्राज में एक नया अनुभव यह हुआ कि वहाँ एक बड़ी सभा में गया जहाँ कुछ लोग शराब पीकर मस्त थे और कुछ ने मुझपर और मेरे साथ के प्रोफेसर स्टैण्डनाथ और उनकी पत्नी पर हमला किया। हम तीनों को कुछ चोट आई। किसी प्रकार वहाँ से निकलकर घर आये। इसका कारण यह था कि हमलोग ऐण्टी-वार-कान्फरेन्स की ओर से गये थे और कुछ लोग वहाँ नेशनलिष्ट दल के थे, जो इण्टरनेशनलिज्म के विरुद्ध और वार के पक्ष में हैं। थोड़ी-बहुत चोट लगी थी सो अब अच्छा हो गया हूँ।··· प्राज के बाद ही इतने स्थानों में फिरा हूँ और एम०-रोमाँरोलाँ से मिला हूँ जो योरोप के एक बहुत प्रसिद्ध लोगों में से हैं, महात्माजी की जीवनी लिखी है और बड़ी श्रद्धा रखते हैं।···

"[ २ ] ३४ हाइडपार्क, लन्दन, १६-८-२८। मैं ता० १०-८ की संध्या को लण्डन पहुँचा और यहाँ पहुँचते ही यह सुनने में आया कि सत्यरञ्जन बाबू मोटर से टकर खाकर बेहोश नर्सिङ्ग-होम में हैं। मैं वहाँ तुरत गया और उनको ऊर्ध्व श्वास खींचते देख सका। उसी रात एक बजे ११-८ को उनकी मृत्यु हो गई। ता० १३-८ को सन्ध्या ५ बजे दाह-क्रिया हुई।

सब लोग बहुत उदास हैं। ता० ३१-८ को मार्सेल्स से 'मुलतान'-जहाज चलता है। उसी पर जगह बाबू हरिजी ने पहले ही से ले रखी है। मेरी इच्छा थी कि रूस देखकर लौटूँ; पर बाबू हरिजी मुझे यहाँ छोड़ना नहीं चाहते हैं। इस बीच में हम सभी जर्मनी और हॉलैण्ड कम-से-कम देख लेना चाहते हैं।...'मुलतान' ता० १४-६ को बम्बई पहुँचेगा और यदि हुआ तो मैं दो-तीन दिनों के लिए अहमदाबाद होता छपरा ता० २०-६ तक पहुँचूँगा।...यदि मैं रूस गया तो शायद दो हफ्ते पीछे पहुँचूँ। ...किसी को बम्बई आने की जरूरत नहीं है।

—राजेन्द्र।"

उपर्युक्त प्रोफेसर स्टैण्डनाथ सपत्नीक भारत आये थे और राजेन्द्र बाबू के घर अतिथि हुए थे। उनको आपने महात्माजी से भी मिलाया था और उनकी पत्नी आपके यहाँ आकर हिन्दी लिखना-पढ़ना सीख गई थीं तथा नाम भी 'सावित्री बहिन' पा गई थीं। इस जर्मन दम्पती ने आपको जो पत्र लिखे थे, उनमें से एक की कुछ पंक्तियाँ अविकल रूप में यहाँ देता हूँ—"[१] Graz, Austria, March 3rd 1929. —Dear Brother,...Bapuji wrote to me that perhaps he shall not come to Europe this year; I can understand it, though we are very sorry about it; but we know, we see every day, that Europe shall believe Bapuji's Gospel of Non-Violence only when India has got Swaraj by Bapuji's Non-Violence. My good wishes and my love also to प्रभावती बहिन......—Yours very sincerely सावित्री बहिन। [२] Dear Brother, also I send you and your dear family my heartiest greetings.... It is like a miracle that we are feeling bodily quite well here in spite of the coldness (till 30° C. under Zero) after the sunny time in India. We are very longing after the sun of our beloved India (in verbal and metaphorical sense). Returned to Europe I was forbidden by my Chief Professor to speak anything about the principles of Bapuji or Ethics in my lectures! The principle of Non-Violence is not estimated here, even not by learned men. Therefore Savitriben wrote some, really good, essays for the most read newspapers of our place. Many people are congratulating as to clearness and very instructive value of Savitriben's articles. The books of Bapuji, translated in German, will be read again more here thereby....—For ever yours very sincerely—Fred Standenath." जर्मन दम्पती की ये पंक्तियाँ वास्तव में बहुत सारगर्भित हैं। राजेन्द्र बाबू के परिवार में रहकर ये कितने प्रभावित हुए थे, यह भी स्पष्ट व्यक्त हो रहा है—हिन्दी और भारतीयता की गहरी छाप लेकर ये आपके परिवार से निकले थे! हाँ, उक्त स्व० सत्यरञ्जन बाबू कविवर प्रिन्सिपल मनोरंजन जी के बड़े भाई थे।

## कुछ बिखरे स्मृतिकण

[ क ] अस्थायी केन्द्रीय सरकार के मंत्रिमण्डल में सम्मिलित होने के बाद जब पहले-पहल राजेन्द्र बाबू अपने जन्मग्राम 'जीरादेई' आये तब बिहारप्रादेशिक हिन्दी-साहित्य-सम्मेलन के अध्यक्ष श्रीरामधारीप्रसादजी के साथ हमलोग उनके दर्शनार्थ वहाँ गये। मध्याह्न काल में वे खा-पीकर आराम कर रहे थे। हमलोग बाहर ही बैठे बातें करने लगे। कुछ ही क्षण बीते होंगे कि भीतर से आवाज आई—रामधारी बाबू, आप कब आये? ज्यों ही उधर निगाह गई त्यों ही आप बाहर निकलते दीख पड़े। राजनीतिक चर्चा छिड़ी। प्रसंगवश आपने कहा कि खाद्य ही एक ऐसा विभाग था जिसका भार उठाने में सभी हिचक रहे थे; पर जब गांधीजी का आदेश मिला तो मुझे स्वीकार ही करना पड़ा। यह सुनते ही हमलोगों में से एक मित्र कह उठे कि अमृतपान करनेवाले तो बहुत मिलते हैं, पर विषपान तो आप-जैसा कोई शङ्कर ही करता है।

—श्रीसन्तकुमार वर्मा 'सुधीर', बी० ए०, एल-एल० बी० ; सीवान ( छपरा )

❀

[ ख ] एक बार मैं प्रयाग गया था। साहित्य-सम्मेलन-भवन के सत्यनारायण-कुटीर में ठहरा था। काशी-नागरी-प्रचारिणी सभा से आये हुए एक रिसर्च-स्कॉलर महाशय भी थे। एक दिन उन्होंने कहा, बिहार के लोग बहुत सीधे होते हैं। मैंने पूछा, आपने किस अनुभव के बल पर ऐसा निष्कर्ष निकाला है? उत्तर मिला, राजेन्द्र बाबू सीधाई की साक्षात् मूर्त्ति हैं और वे अकेले ही भगवान बुद्ध के बिहार के विशिष्ट गुणों के सच्चे प्रतिनिधि हैं।

—श्रीसन्त 'साहित्यरत्न' ; वृन्दावन ( चम्पारन )

❀

[ ग ] पूज्य राजेन्द्र बाबू के पास दुनिया को थर्रा देनेवाली तलवार नहीं है, विश्व को विमोहित करनेवाली रूपराशि भी नहीं है, जगत् को पददलित कर देनेवाली राजसत्ता भी नहीं है; किन्तु उनके पास एक अनमोल रत्न है—मधुर और पवित्र मुस्कान से जुड़ाई हुई सरल वाणी, जिसमें ईश्वरीय चमत्कार की झलक है, जिसमें क्रोध और ईर्ष्या तथा प्रतिहिंसा के लिए अमृतकण हैं।

—श्रीशोभनप्रसाद श्रीवास्तव, सदाकत-आश्रम ( पटना )

❀

[ घ ] एक दिन देखा कि प्रातःकृत्य से निवृत्त होकर राजेन्द्र बाबू कुर्ता-टोपी पहने बाहर निकले ही थे कि उनका छोटा पोता भी पीछे से आ पहुँचा, उनकी गोद में बैठ मूँछें नोचता और ठिनकता हुआ बोला—"बाबा, रउआ बाहल जाइब हमला छोल के?" वास्तव में उन्हें कई दिनों के लिए बहुत दूर बाहर जाना था; इसलिए बच्चे की तोतली बोली सुनकर अनायास उनकी आँखों में आँसू छलक पड़े; सँभलकर बच्चे को बहलाया—

"तोहरा के छोड़के बाहर ना जाइब हो, अइसहीं कपड़ा पहिन के बइठली हाँ।" धन्य वात्सल्य स्नेह !

—श्रीवेदाङ्ग मिश्र वैद्यराज, मिश्रटोला, दरभंगा

❀

[ ङ ] मेरे गाँव से छ-सात कोस की दूरी पर एक गाँव 'दलन-छपरा' है—बलिया जिले में, जहाँ के प्रमुख व्यक्तियों में बाबू हरनन्दनलाल का नाम सर्वप्रथम लिया जाता है, जो बलिया में नामी मुख्तार थे। उन्हीं की सुपुत्री से राजेन्द्र बाबू का शुभ विवाह हुआ था, जो सोहाग-सुख और सन्तान-सुख से आज तक भरी-पूरी हैं। इसी सम्बन्ध के कारण मैं पूज्य राजेन्द्र बाबू को अपनी भक्तिपुष्पाञ्जलि अर्पित करता हूँ।

—बैजनाथराय, 'विशारद', 'साहित्यालंकार' ; गोयनका-हाइ-स्कूल, हरिग्राम ( बाँकुड़ा )

❀

[ च ] लखनऊ-कॉंग्रेस ( १९३५-३६ ) के समय मैंने बाबू ( अब डाक्टर ) राजेन्द्र प्रसाद को लिखा कि कॉंग्रेस का अधिवेशन सदा हमारी वार्षिक परीक्षा के दिनों में होता है, इससे हम विद्यार्थी उसके लाभ से वंचित रह जाते हैं। आपने तुरत उत्तर लिख भेजा कि इस बार तो विदेशों को भी निमंत्रण जा चुके हैं, आगे इसका ध्यान रक्खा जायगा। चन्दौसी-कालेज के छात्रों को आपका पत्र पाकर बड़ी प्रसन्नता हुई कि इतने महान् और कार्यव्यस्त नेता होकर भी आपने छात्रों को पत्रोत्तर देने का सौजन्य दिखाया।

—श्रीराममोहन, बी० कॉम०, चन्दौसी ( युक्तप्रान्त )

❀

[ छ ] डॉक्टर राजेन्द्र प्रसादजी स्वास्थ्य-सुधार के लिए पिलानी ( जयपुर ) आये हुए थे। फतहपुर ( जयपुर ) के निवासियों ने उन्हें निमंत्रित किया। उनके आने का रास्ता मेरे गाँव के बीच से था। मोटर बिगड़ने के कारण निश्चित समय से कुछ देर बाद आये। रुके भी थोड़ी ही देर। भाषण के बीच-बीच में खाँसते जाते थे। लोग कहने लगे कि जनता के हित की बात कहने के लिए आप अपने रोगी शरीर के क्लेश का भी ध्यान नहीं रखते—दमा का दौरा शुरू हो जाय भले ही, देश का दौरा नहीं छोड़ सकते।

—श्री 'चंचल' ; मण्डावा, जयपुर ( राजस्थान )

❀

[ ज ] सन् १९४४ में कलकत्ता में गिरफ्तार होकर मैं १६ जून को बाँकीपुर-जेल में लाया गया। बीमार था, जेल-अस्पताल के एक वार्ड में रखा गया। राजेन्द्र बाबू का वार्ड भी बगल में ही था। बातचीत के सिलसिले में उन्हें बंगाल के भीषण अकाल की कहानी सुनाने लगा। अचानक उनकी सिसकी सुनकर मैं चौंक पड़ा। देखा कि उनकी आँखों से

आँसू जारी है, रूमाल से मुँह ढककर बिलख-बिलखकर रो रहे हैं। दूसरे दिन दुर्भिक्ष-सम्बन्धी चित्रों को देखकर भी उनके आँसू न थम सके।

—श्रीगीताप्रसादसिंह ; रामपुर, लखीसराय ( मुँगेर )

❀

[ क ] सन् १६३२ ई०। सदाकत-आश्रम में अपार भीड़। पूज्य राजेन्द्र बाबू के दर्शन की तीव्र उत्कण्ठा। बेतिया-राज-हाइ-स्कूल की दसवीं कक्षा का मैं छात्र। बड़ी निराशा और कठिनाई के बाद चरण-स्पर्श नसीब। प्रार्थना करते ही कायस्थ-पाठशाला के सभापति के नाम एक पत्र लिख देने की कृपा। मार्ग-व्यय के लिए दस रुपये भी। प्रयाग से साल-भर बाद लौटा तो फिर दर्शनार्थ आश्रम में। सौभाग्यवश चर्खा-संघ ( बिहार-शाखा ) के मंत्री श्रीलक्ष्मीनारायणजी भी उपस्थित। उन्हीं की सेवा में रहने का आदेश और आशीर्वाद। आज खादी-सेवा से सुखपूर्वक जीवन-यापन कर रहा मैं।

—श्रीदरोगालाल ; बगही, जोगापटी ( चम्पारन )

---

# 'जीरादेई' है तीर्थ-भूमि

श्रीवाल्मीकिप्रसाद 'विकट'

मुट्ठी-भर उस जर्जर तन में भारत का है अभिमान छिपा
ईसा, अशोक का, गौतम का, गाँधी का गौरव, शान छिपा
उस शान्त उदधि की लहरों के भीतर भीषण तूफान छिपा
इङ्गित पर उसी तपस्वी के है ध्वंस और निर्माण छिपा

अंगार बन गये फूल, कुलिश कोमल, बाधाएँ भाग चलीं
कण-कण सैनिक बन खड़े हुए तन से जिस दम वाणी निकली
अरमान हुए साकार, स्वप्न हो गया सत्य, मिट गई निशा
'जीरादेई है तीर्थ-भूमि' यह बोल उठी बस दिशा-दिशा

उस पुण्यभूमि के देव! तुम्हें, शत-शत प्रणाम, स्वीकार करो
मँझधार-बीच बापू की जो नौका, खेकर उस पार करो

दैनिक 'विश्वमित्र'-सम्पादन-विभाग
पटना ; दीपावली २००६

# गान्धी-परम्परा के सर्वोत्तम प्रतीक !

श्रीरामवृक्ष बेनीपुरी

बिहार में जो कुछ 'सत्यम्' और 'शिवम्' है, उसका एकत्रीकरण कहीं एक स्थान पर हुआ है, तो श्रद्धेय राजेन्द्र बाबू में।

श्रद्धेय राजेन्द्र बाबू को मैं तीस साल से देखता आया हूँ। उन्हें घर में देखा है, सभामंचों पर देखा है, उन्हें सदाकत-आश्रम में देखा है, हजारीबाग-जेल में देखा है; उन्हें अपने परिवार में देखा है; कार्यकर्त्ताओं के बीच देखा है; उन्हें चर्खा कातते हुए देखा है, युद्ध में नेतृत्व करते हुए देखा है—सब जगह वे 'सत्यम्' और 'शिवम्' की मूर्त्ति दिखाई पड़े हैं! उनमें न बाहर की बनावट देखी, न भीतर की बनावट पाई—सदा निखालिस सत्य की तरह दीख पड़े वे। वह सत्य, जिससे सदा शिव की अजस्र धारा प्रवाहित होती रहती है!

शील और सौजन्य—उन्हें चारों ओर से ज्योतिमंडल की तरह आवृत किये रहते हैं। उन्हें क्रोध में भी देखा है—किन्तु वहाँ क्रोध भी जैसे अन्तर्मुखी हो गया हो! दूसरे पर बिगड़ने की अपेक्षा जैसे वे अपने ही पर नाराज हो रहे हों! भँवों पर जरा-सी शिकन; आँखों में थोड़ी-सी चमक; ओठों पर किंचित् फड़फड़ाहट! किन्तु ज्वालामुखी जैसे फूटने के पहले ही शान्त हो गया हो—सारी अग्निराशि को भीतर ही भीतर पी गया हो!

अपना-पा जैसे राजेन्द्र बाबू के ही बाँटे पड़ा है। वहाँ विचारों की विभिन्नता, मतों का वादविवाद कोइ प्रभाव नहीं डाल सकते। आप सकुचाते-सकुचाते वहाँ पहुँच रहे हों, उधर उनकी लम्बी बाँहें जैसे आपको हृदय से लगाने को पहले से ही तैयार हैं! विपदा में, आपदा में यदि आप सान्त्वना या सहायता की तलाश में हैं, तो आप निस्संकोच राजेन्द्र बाबू के पास चले जाइए! जो कुछ सम्भव है, उसे, अपनी पद-मर्यादा को भूलकर भी, वे करने से कभी न चूकेंगे!

गांधीजी के निधन के बाद गांधीजी की परम्परा भी तिरोहित होती-सी दीख पड़ती है! इसीलिए राजेन्द्र बाबू—जो गांधी-परम्परा के सर्वोत्तम प्रतीक हैं—इस समय उनलोगों की अपेक्षा कुछ आभाहीन-से जँचते हैं, जो राजपदों पर चकमक कर रहे हैं! किन्तु मेरा विश्वास है, गांधीजी की परम्परा इस ग्रह-दशा से मुक्ति पाकर रहेगी, वह सोलहो कला से दीप्त होकर रहेगी; फिर श्रद्धेय बाबू की द्वादश कलाएँ अपनी शान्त स्निग्ध आभा से दशों दिशाओं को भर देंगी!

बिहार की भूमि बड़भागी है कि उसे राजेन्द्र बाबू ऐसा सपूत मिला है—हमें उनपर गर्व है, अभिमान है!

पटना, दीपावली; २००६

# त्याग

महामहोपाध्याय डाक्टर उमेश मिश्र, एम० ए०, डी० लिट्०; प्रयाग-विश्वविद्यालय

'त्याग' का अर्थ है 'हानि', 'छोड़ देना'—अर्थात् जिस वस्तु को अपनाया है उसे खो देना या दूर कर देना। यह एक दैवी संपद् है ( गीता, १६-२ )। यह मुक्ति का एक प्रधान कारण है ( गीता, १६—५ )। जिस समय कोई किसी अपनी वस्तु को दूसरे को दे देता है, अर्थात् अपनी वस्तु का त्याग करता है, उस समय देनेवाले का मोह उस वस्तु से छूट जाता है। जैसे किसी एक भिखारी को जब कोई एक पैसा देता है तो देने के पहले वह पैसा उस देनेवाले का था। देनेवाले को उस पैसे पर अभिमान था। उसमें उसका उतना ही ममत्व था जितना उसका अपने शरीर में या अपनी अन्य किसी वस्तु में। जब वह उस पैसे को उस भिखारी को दे देता है तब उस पैसे से उसका मोह या अपनापन हट जाता है। उस पैसे के कारण जितना बन्धन उस देनेवाले का इस संसार में था उतना तो अवश्य हट जाता है। जितना बन्धन छूट जाता है, उतना ही स्वातन्त्र्य उस देनेवाले को मिल जाता है। स्वातन्त्र्य-प्राप्ति ही 'मुक्ति' है। इसी प्रकार, जब किसी धर्मकार्य में हम 'दान' देते हैं तब जो वस्तु दान में दी जाती है, उस वस्तु से देनेवाले का ममत्व दूर हो जाता है, और उस हद तक वह बन्धन से मुक्त हो जाता है।

देवताओं की पूजा लोग करते हैं। पूजा करने में आत्मसमर्पण करना पड़ता है। देवताओं के प्रति आत्मसमर्पण या आत्मनिवेदन भी एक प्रकार का त्याग ही है। जितने अंश में पुजारी आत्मसमर्पण करता है उतने अंश से उसका बन्धन शिथिल हो जाता है और वह अपने को उतने अंश में स्वतंत्र पाकर सन्तोष से आनन्द का अनुभव करता है। विश्वजित् याग में, सर्वस्व-त्याग कर याग करनेवाला, संसारी वस्तुओं की झंझट से बन्धन-मुक्त होकर स्वात्मानन्द का अनुभव करता है। इसीलिए गीता में भगवान् ने कहा है—'त्यागात् शान्तिरनन्तरम्' ( १२—१२ )। दशरथ की आज्ञा से राज्य का परित्याग कर रामचन्द्र को जो वन जाना पड़ा और उसमें जो रामचन्द्र को आनन्द और अन्तःसन्तोष हुआ वह वर्णनातीत है।* अर्जुन ने अपने अभिमान का परित्याग कर श्रीकृष्ण के प्रति

* वाल्मीकीय रामायण, अयोध्याकाण्ड १८—४१ ; १२—१,३७।

आत्मसमर्पण करने पर ही भगवान् के अमृतोपदेश से अपने मोह को दूर किया ( गीता, २—७,८ ; १८—७३ ) । इसी से अर्जुन को तत्त्व का साक्षात्कार हुआ ।

जो कोई कार्य हम करते हैं या करने की इच्छा मात्र मन में करते हैं उन सभी का फल होना अवश्यम्भावी है । यदि अज्ञान-वश उस फल के साथ, कार्य करनेवाला या इच्छा करनेवाला, अपनापन लगाता है—उसके साथ मोह बढ़ाता है, तो उस हद तक वह अपने को संसार के बन्धन में फँसा देता है ; संसार से उसका सम्बन्ध अधिक बढ़ जाता है । वह कर्मफल, चाहे एक जन्म में परिपक्व होकर प्राप्त हो या अनेक जन्म में, कर्म करनेवाले के द्वारा भोग किये गये विना, नष्ट नहीं हो सकता ; और उस समय तक कर्म करनेवाले का, जन्म-मरणरूपी दुःख से, छुटकारा नहीं । इस प्रकार, ज्यों-ज्यों हमारी कामनाएँ बढ़ती जाती हैं त्यों-त्यों हमारा दुःख भी बढ़ता ही जाता है । और, अनन्त संसार के समान हमारा दुःख भी अनन्त हो जाता है । परन्तु, कौन ऐसा जीव है जो दुःख को पसन्द करता है ; कौन जीव दुःख से अपनी मुक्ति नहीं चाहता है ? संसार दुःखमय है । संसार से सम्बद्ध होने से ही, संसार में आने से ही, दुःख के पञ्जे में जीव फँस जाता है । वास्तव में, दुःख में फँसने के लिए ही तो संसार है और इसी के लिए लोग संसार में आते भी हैं । पर, संसार में आना भी अत्यावश्यक है । बिना यहाँ आये, दुःख से छुटकारा भी नहीं मिलता । इस दुःख से छुटकारा पाने के लिए ही जीव में क्रिया होती है । जो कुछ जीव करता है उसका एकमात्र उद्देश्य है दुःख से छुटकारा पाना । किन्तु अज्ञान के प्रभाव से जीव को दुःख-बन्धन से मुक्ति पाने के यथार्थ उपाय का पता नहीं लगता । अपने किये हुए कायिक, वाचिक तथा मानसिक कर्म के फल-भोग की इच्छा का परित्याग करना ही एकमात्र यथार्थ उपाय है । ऐसा करने से जीव का कर्मफल संचित नहीं होता और साथ-साथ क्रियमाण कर्म में भी अनासक्ति हो जाने से केवल प्रारब्ध ही रह जाता है । प्रारब्ध कर्म का तो भोग करने से ही नाश होता है अथवा त्याग की पराकाष्ठा पर पहुँचने से प्रारब्ध का भी संकोच हो जाता है । इस प्रकार त्याग के द्वारा कर्मफल दग्ध बीज के समान निष्फल ही हो जाता है और जीवन के चरम ध्येय की प्राप्ति होती है । इसीलिए भगवान् ने 'कर्मण्येवाधिकारस्ते मा फलेषु कदाचन' का उपदेश अर्जुन को दिया था । यही भाव 'युक्तः कर्मफलं त्यक्त्वा शान्तिमाप्नोति नैष्ठिकीम्' ( गीता, ५—१२ ), 'सर्व कर्माणि मनसा संन्यस्यास्ते सुखं वशी' ( गीता, ५—१३ ) इत्यादि भगवद्वाक्यों में स्पष्ट है ।

भक्ति, भगवत्सम्बन्धिनी हो या लौकिकी हो, आत्मसमर्पण ही है । जब कोई किसी में भक्ति करता है तब वह अपनापन का परित्याग कर अपने को दूसरे के अधीन कर देता है । यह त्याग की पराकाष्ठा है । जीव के मुक्ति-मार्ग में सबसे बढ़कर अड़चन डालनेवाला 'अहंकार' है और भक्ति में 'अहंकार' का नाश होना स्वाभाविक है । अहंकार का नाश होने पर ही अर्जुन की भक्ति भगवान् में दृढ़ हुई और तभी अर्जुन का मोह नष्ट हुआ । अहंकार-नाश से बढ़कर स्वार्थत्याग क्या हो सकता है ? इसके नाश से परमतत्त्व का बोध सुगम हो जाता है ।

कोई किसी का उपकार करता है। उपकार करनेवाले को इससे प्रेय और श्रेय दोनों प्राप्त होते हैं। इस उपकार में पहले स्वार्थ का त्याग है। त्याग के विना दूसरों का कोई उपकार कर ही नहीं सकता है। उपकार करने पर उपकार करनेवाले को जो आत्म सन्तोष मिलता है और एक अलौकिक आनन्द का तत्काल अनुभव होता है उसका मुख्य कारण है उस जीव का 'त्याग'। कोई किसी से बिना किसी कार्य के भी जब मिलने जाता है या जब कोई किसी से सौहार्द-पुरस्सर बातचीत करता है, उस समय भी मिलनेवालों को तथा बातचीत करनेवालों को जो आनन्द मिलता है उसका भी कारण है 'त्याग'। 'त्याग' के विना कोई किसी से सौहार्द-पूर्वक, अथवा अन्यथा भी, न तो कभी मिलने जाता है और न बातचीत करता है। इन बातों में एक प्रकार से 'अभिमान' का नाश होता है और तभी दोनों को परस्पर आनन्दानुभव होता है। इस प्रकार, प्रत्येक क्षेत्र में, प्रत्येक कार्य में जो किसी को आनन्द मिलता है उसका एकमात्र कारण है 'त्याग'। जीव में सत्त्व, रजस् और तमस्—ये तीनों गुण अविनाभाव से वर्तमान हैं। सत्त्व के कारण उसे ज्ञान होता है और आनन्द मिलता है। सत्त्व का समुद्रेक तभी होता है जब रजस् का अभिभव होता है। रजोगुण ही तो 'अहङ्कार' है। इसलिए जबतक अहङ्कार का त्याग नहीं होता है तबतक न तो सत्त्वगुण का आधिपत्य ही हो सकता है और न आनन्द ही प्राप्त हो सकता है। अन्ततोगत्वा यह स्पष्ट मालूम होता है कि आनन्द की प्राप्ति के लिए 'त्याग' किसी न किसी स्वरूप में सर्वत्र विद्यमान रहता है। इसी भाव को मन में रखकर श्रीभगवान् ने कहा था—"सर्वधर्मान् परित्यज्य मामेकं शरणं व्रज।" भगवत्-शरण-प्राप्ति-जन्य आनन्द के साक्षात् अनुभव के लिए लोभ, मोह आदि सभी बातों का 'त्याग' अत्यावश्यक है। आनन्द ही के लिए जीव पागल है। संसार में भी आनन्द का यत्किञ्चित् जो आभास मालूम होता है वह सभी उसी 'आनन्द' का—परब्रह्म परमात्मा का—स्वरूप है। इसी आनन्द के आभास को पाकर यह जीव संसार के दुःखमय जीवन के सह्य करने में समर्थ होता है।

'त्याग' में एक तरफ से चित्तवृत्ति को हटाकर, एक तरफ से मोह के बन्धन को तोड़कर, दूसरी तरफ उसे ले जाना पड़ता है। जबतक अज्ञान का तथा उस चित्तवृत्ति का सर्वथा नाश नहीं हो जाता तबतक 'विना किसी विषय की' चित्तवृत्ति स्थिर रह ही नहीं सकती। बहिर्मुखी चित्तवृत्ति को अन्तर्मुखी बनाकर, 'हृदय में सदैव वर्त्तमान' सच्चिदानन्द-रूप परमात्मा की तरफ, ले जाना पड़ता है। जैसे-जैसे बहिर्जगत् से मोह या अपनापन हटता जायगा तैसे-तैसे चित्तवृत्ति आनन्दरूप परमात्मा की तरफ अग्रसर होती जायगी। अन्त में आनन्द का साक्षात्कार होते ही अज्ञानरूपी दुःख का नाश हो जायगा और चित्तवृत्ति भी नष्ट हो जायगी। यही अपने स्वरूप का साक्षात्कार करना जीव का चरम उद्देश्य है। इसी को पाकर जीव अमृत हो जाता है। इसीलिए उपनिषद् ने कहा है—"त्यागेनैकेनामृतत्वमानशुः।" कहने के लिए यह 'त्याग' है ; किन्तु वास्तव में यह अवर्णनीय लाभ है। 'आनन्दप्राप्ति' के रूप में 'त्याग' ही अनुभूत होता है।

जिस वस्तु से संसार से विरक्ति हो, जन्म-मरण का बन्धन शिथिल होकर नष्ट हो जाय और अन्त में अपने स्वरूप का साक्षात्कार हो, उसी वस्तु का 'त्याग' होता है।

किसी भी अवस्था में कर्म का त्याग उचित नहीं है। वास्तव में कर्म का त्याग तो हो ही नहीं सकता। अतएव भगवान् ने भी कहा है—"न हि कश्चित् क्षणमपि जातु तिष्ठत्यकर्मकृत्। कार्यते ह्यवशः कर्म सर्वः प्रकृतिजैर्गुणैः" (गीता, ३-५)। कर्म के द्वारा ही जीव भवचक्र से छुटकारा पा सकता है। किन्तु ध्यान में इस बात को सदैव रखना उचित है कि कर्त्तव्य-बुद्ध्या यह कर्म करना चाहिए। किसी प्रकार कर्म से उत्पन्न फल के भोग में स्पृहा करना परम हानिकारक होगा। साधारणरूप में भी विचार करने पर यह स्पष्ट मालूम होता है कि जितने बड़े महत्त्व के कार्य इस लोक या परलोक में किये गये हैं या किये जाते हैं, सभी त्याग-पूर्वक ही हुए हैं। दधीचि ने वृत्रासुर के वध के लिए अपनी हड्डी दे दी, शिवि ने कबूतर की रक्षा के लिए अपना मांस काटकर दे दिया, रामचन्द्र ने पिता की आज्ञा का पालन करने के लिए राज्य का त्याग किया और प्रजा को प्रसन्न करने के लिए सीता का त्याग किया, गौतम ने अपने वचन का पालन करने के लिए नचिकेता का त्याग किया, गौतम बुद्ध ने दुःख को दूर करने के लिए राज्यसुख का परित्याग किया, इत्यादि अनेक उदाहरण हमारे सामने आधुनिक जगत् के भी हैं—यथा गान्धीजी, 'देशरत्न' आदि का—जिन्हें सभी जानते हैं। इन त्यागों के द्वारा जो महत्त्वपूर्ण कार्य हुए हैं उनका पुराण और इतिहास साक्षी है। ऐसे गुण का हमें आदर करना चाहिए और इससे प्रेरणा लेकर अपने जीवन को आदर्श बनाना अत्यावश्यक है। यही भारतवर्ष का गौरव है। इसी गुण के लिए समस्त संसार में भारतवर्ष का उच्च स्थान है। त्याग के विना किसी प्रकार से, किसी भी क्षेत्र में, हमें सफलता नहीं मिल सकती। आशा है, हमारे भारतवर्षवासी, अनादिकाल से ऋषि-मुनियों के द्वारा सुरक्षित इस गुण को अपना कर, अनन्त सुख और आनन्द का अनुभव करेंगे।

# देशरत्न से तीन प्रश्न

श्रीश्यामनन्दन सहाय, 'सेवक;' आरा-निवासी

तम चीर किरण-लहरी पर लहराने को
साँसों में गीत सुरभि का नित गाने को
तेरे मन का जब शून्य सजग होता है
क्यों प्रलय प्रतिक्षण पावस-सा रोता है!

सुधि-सरिता जब चलती गुरु-गिरि-गह्वर से
नक्षत्र-पुञ्ज चलते जब संवत्सर से
जब तेरा मौन सृजन-पथ पर होता है
क्यों प्रलय प्रतिक्षण आतप-सा जलता है!

पग-पग पर सर्जन को साकार बनाकर
गति को, त्रिकाल को एकाकार बनाकर
रज पर जब तेरा स्वर्ण-चरण चलता है
क्यों प्रलय शिशिर-सा तब काँपा करता है!

# हमारे श्रद्धेय

श्रीमान् पंडित बनारसीदास चतुर्वेदी ; टीकमगढ़ ( मध्यभारत )

स्वर्गीय आचार्य गिड्वानीजी ने एक बार मुझसे कहा था—"मेरी हार्दिक अभिलाषा है कि मैं तीर्थयात्रा करूँ—एक-एक महीने तक पाँच व्यक्तियों की सेवा में रहकर उनके सत्सङ्ग का लाभ उठाऊँ।" जब उन व्यक्तियों के नाम मैंने पूछे तो उन्होंने पाँच नाम गिनाये—आचार्य्य ब्रजेन्द्रनाथ शील, साधु टी० एल० वास्वानी, माननीय श्रीनिवास शास्त्री, कवीन्द्र श्रीरवीन्द्रनाथ ठाकुर, और पाँचवाँ नाम शायद दीनबन्धु ऐण्डरूज का था।

इन पाँचों व्यक्तियों के प्रति आचार्य्य गिड्वानीजी की अनन्य श्रद्धा थी। मुझे उनका यह विचार बहुत पसन्द आया और जब मैंने इस बारे में उनसे अधिक पूछताछ की तो उन्होंने कहा—"नाभा-जेल की काल-कोठरी में जब मैंने महाभारत का वह सर्ग पढ़ा जिसमें पाण्डवों की आर्य्यावर्त्त-यात्रा का वर्णन था, तो मेरे मन में यह आकांक्षा उत्पन्न हुई कि मैं भी एक क्षुद्र विद्यार्थी की हैसियत से ( सुधारक या आन्दोलक के रूप में नहीं ) भारत के भिन्न-भिन्न स्थानों की यात्रा करूँ और नवजीवन-संचारक संस्थाओं में मातृभूमि के सन्देश को सुनूँ—एक-एक महीने देश की मुख्य-मुख्य विभूतियों की सेवा में रहूँ।"

गिड्वानीजी 'एमर्सन' के बड़े भक्त थे और उन्होंने मुझे भी एमर्सन का प्रेमी बना दिया था। एमर्सन ने एक जगह लिखा है—"यदि मुझे किसी ऐसे कुतुबनुमे का पता लग जाय, जिसकी सुई ऐसे देशों तथा मकानों की ओर इशारा कर सके जहाँ शक्तिशाली महान् व्यक्तियों का निवास-स्थान है, तो मैं तुरन्त अपना सब माल-असबाब जमीन-जायदाद बेच-कर उस कुतुबनुमे को खरीद लूँ और आज ही उन देशों की यात्रा प्रारम्भ कर दूँ।"

अत्यन्त दुःख की बात है कि अकस्मात् हृद्गति के रुक जाने के कारण गिड्वानीजी का स्वर्गवास हो गया और वे अपनी आकांक्षा की पूर्ति न कर सके! पर उनका स्फूर्तिप्रद विचार उनकी विमल कीर्त्ति के साथ विद्यमान है और हमलोग अपने श्रद्धेय व्यक्तियों की सेवा में उपस्थित हो सकते हैं।

सन् १९३७ की जनवरी के 'विशाल भारत' में, 'हमारे तीर्थ' नामक लेख में, हमने अपने जिन तीर्थों का जिक्र किया था, उनमें नम्बर तीसरे पर श्रद्धेय बाबू राजेन्द्र प्रसादजी



सेवाग्राम के विश्वशान्तिसम्मेलन ( दिसम्बर १६४६ ) में देशरत्न विश्वशान्ति के लिए अपील कर रहे हैं ।

के ग्राम का नाम भी था। प्रथम दो थे—पूज्य महात्माजी का सेवाग्राम और पूज्य द्विवेदीजी का दौलतपुर। सन् १९४५ में अपने पुण्यों के उदय के कारण मैं राजेन्द्र बाबू के उक्त ग्राम (जीरादेई) के ८-१० मील निकट तक पहुँच भी गया; पर उसी समय मुझे पुलिस द्वारा सूचना मिली कि मेरे नाम वारण्ट है और इसलिए अपनी तीर्थ-यात्रा के बिना ही मुझे लौटना पड़ा।

## प्रथम दर्शन

श्रद्धेय राजेन्द्र बाबू के प्रथम दर्शन का सौभाग्य मुझे सन् १९२१ में प्राप्त हुआ था, जब स्वर्गीय सेठ जमनालालजी बजाज के यहाँ हमलोग साथ-साथ ठहरे हुए थे। उस समय की एक बात मुझे स्मरण है। उन्होंने कहा था—"मैं चाहता हूँ कि आप मेरा लिखा 'चम्पारन का इतिहास' एक बार देख लें।" उस समय मैंने यही निवेदन किया था—"आपकी लिखी चीज को आलोचक न दृष्टि से देखने की धृष्टता मैं कैसे कर सकता हूँ?" उनकी उस विनम्रता का मुझ पर बड़ा प्रभाव पड़ा। मुझ-जैसे साधारण लेखक को भी वे गौरव देने के लिए तैयार थे। तत्पश्चात् इन २८ वर्षों में मुझे कई बार उनके दर्शन करने का सुअवसर मिला है। कानपुर-कांग्रेस में, देवघर के साहित्य-सम्मेलन में, बिड़ला-हाउस (दिल्ली) में, वरधा में और नई दिल्ली की सरकारी कोठी में भी, और मेरी श्रद्धा उनके प्रति निरन्तर बढ़ती ही गई है। सम्भवतः इसका कारण यही है कि उन्होंने अपनी राजनीति से ऊपर उठकर कहीं ऊँचे धरातल पर अपनी मनुष्यता को बनाये रक्खा है। देश में कई ऐसे नेता होंगे जो विद्वत्ता, वाक्शक्ति, व्यक्तित्व तथा प्रभाव में—एक-एक गुण में अलग-अलग—उनसे बढ़कर सिद्ध हों; पर इस विषय में हमें शक है कि सरल निरभिमानता और अकृत्रिम सहृदयता में भारत का अन्य कोई नेता उनके निकट भी पहुँच सके। उनकी सहृदयता का ही यह परिणाम है कि उनके पास जाने में किसी भी साहित्यिक को कुछ डर नहीं लग सकता। प्रत्येक साहित्यिक यह बात जानता है—अगर कोई न जानता हो तो उसे अब जान लेना चाहिए—कि राजेन्द्र बाबू के यहाँ उसका गौरव सुरक्षित है, उनके द्वार से वह दुरदुराया न जायगा। आज के युग में, जब स्वाभिमानी साहित्यिक इस परिणाम पर पहुँच चुके हैं कि राजनीतिक नेताओं के सम्पर्क में आना खतरे से खाली नहीं, राजेन्द्र बाबू का दम गनीमत है। वे विद्वान् हैं, हिन्दी-लेखक हैं और सबसे बढ़कर बात यह है कि वे मनुष्य हैं और 'सर्वजन-सुलभ' हैं।

देवघर का वह दृश्य मुझे अब भी स्मरण है जब वहाँ के हिन्दी-समाज ने अपनी अविवेकपूर्ण श्रद्धा के कारण उनका जुलूस निकला था। उनका वह रूप मुझे आज भी स्मरण है; चेहरे और मूछों पर धूल भर गई थी और मुँह पर हवाइयाँ उड़ रही थीं। कोई भी समझदार व्यक्ति उनकी थकान का आसानी से अनुमान कर सकता था; पर इतनी अकल श्रद्धालु जनता में कहाँ से आती। उसी दिन उनको अधिवेशन में तो भाग लेना ही पड़ा, रात को बारह या एक बजे तक जगकर हिन्दी-कवियों की कविताएँ भी सुननी पड़ीं। अपनी थकान के कारण मैं तो उस कवि-सम्मेलन में जा नहीं सका, पर मैंने कवि-मण्डली से सुन

अवश्य लिया कि श्रद्धेय बाबूजी ने बड़े प्रेम-पूर्वक कविताएँ सुनी थीं। ऐसा प्रतीत होता है कि 'वशीकरण' मंत्र उनके हाथ लग गया है, और वह शायद यही है कि उनके हृदय में छोटे-बड़े का कोई अन्तर नहीं है और प्रत्येक के व्यक्तित्व का वे यथोचित सम्मान करते हैं। बड़े-से-बड़े से लगाकर छोटे-से-छोटे तक से उनका मिलन सरल स्वाभाविकता से ही होता है। यही कारण है कि विरोधी दल के लोगों के भी हृदय में उनके प्रति श्रद्धा की ही भावना रहती है। उन्होंने उस Common Touch ( साधारण जनता के सम्पर्क ) को नहीं खोया है, जिसकी कविवर किपलिंग की 'If ( यदि )' नामक कविता में बड़ी प्रशंसा की गई है।

## विचित्र अनुभव

अपना एक विचित्र अनुभव यहाँ सुना दूँ। हमलोग पत्रों में पढ़ चुके थे कि श्रद्धेय बाबूजी कांग्रेस के सभापति होनेवाले हैं और उससे हम सबको महान हर्ष हुआ था। एक दिन डाक से एक कार्ड मिला—

२४ सितम्बर १६३४

श्री चतुर्वेदीजी, प्रणाम

आपको एक कष्ट दिया चाहता हूँ······मेरे ऊपर कांग्रेस के सभापतित्व का भार······। आप कृपया प्रवासी भारतीयों के सम्बन्ध में छोटा-सा लेख मुझे दें, जिसमें उनकी वास्तविक वर्तमान परिस्थिति का थोड़े-से-थोड़े शब्दों में निराकरण रहे। आजकल विशेष जनजिबार, दखिन अफ्रिका, मुरेशस-सम्बन्धी चर्चा हो रही है। उनके तथा अन्य प्रदेशों में भारतीयों सम्बन्धी जो जानने योग्य बातें हों, कृपया थोड़े में लिख भेजने की दया करें। मैं आज वरधा जा रहा हूँ। वहाँ से ता० ३०-६ तक वापस आऊँगा। दीनबन्धु एण्डरूज से मैंने अपनी यह इच्छा प्रकट की कि आपको कष्ट दिया चाहता हूँ। उन्होंने बहुत पसन्द किया। वे आज पं० जवाहर लाल से मिलने प्रयाग गये। वहाँ से वरधा चले जायेंगे और फिर बम्बई होते हुए इंगलैण्ड।

आपका

(ह०) राजेन्द्र प्रसाद

इस कार्ड को पढ़कर मुझे सचमुच आश्चर्य हुआ। प्रवासी भारतीयों की सेवा के लिए बीस वर्ष तक जो कार्य मुझसे बन पड़ा था, इस कार्ड ने उसका भरपूर पुरस्कार मुझे दे दिया था। कहाँ कांग्रेस के मनोनीत सभापति और कहाँ हिन्दी का एक क्षुद्र लेखक! इसी प्रकार का एक दूसरा पत्र श्रद्धेय राजेन्द्र बाबू ने सेलम से २६-१०-३५ को भेजा था—

सेलम, २६-१०-३५

प्रणाम,

आपको एक कष्ट देना है। कांग्रेस की ५० वीं जयन्ती मनाने का निश्चय हुआ है। उस दिन के लिए दो गीत चाहिए। हिन्दी अथवा हिन्दुस्तानी में एक राष्ट्रीय गीत और एक झंडा-अभिवादन के लिए। विचार हुआ है कि हिन्दी और उर्दू के सभी विख्यात

कवियों को कहा जाय कि वह तैयार कर देवें और उनमें जो सबसे उत्तम हो वही स्वीकृत हो और सभी जगहों पर उस दिन गाये जायँ। भाषा ऐसी होनी चाहिए जो हिन्दू और मुसलमान दोनों ही के लिए सुलभ हो और भाव उत्कृष्ट राष्ट्रीय हों। पहले विचार हुआ कि विज्ञापन द्वारा लोगों से निवेदन किया जाय। फिर यह सोचा गया कि अच्छे कवि शायद विज्ञापन से रुष्ट होकर न लिखें, इसलिए यह निश्चय हुआ कि पत्र लिखकर ही प्रार्थना की जाय। मेरा निवेदन है कि आप इस काम को अपने हाथ में लेवें और सब लोगों से पत्र-व्यवहार करके, और अगर किसी उर्दू जाननेवाले सज्जन की सहायता की जरूरत हो तो उनसे भी सहायता लेकर, सुन्दर से सुन्दर दो गीत तैयार करावें। जब बहुत लोगों की कविताएँ आ जायँगी तो यह जाँचना भी होगा कि किसकी स्वीकार की जाय और इसके लिए दो-तीन सज्जनों की कमेटी बना दी जायगी। आप कृपया इसको हाथ में लें और मुझे सूचित करें कि आप क्या कर रहे हैं और किन लोगों की कमेटी बनाई जाय। उत्तर C/o Congress House, Mount Road, Madras के पता से भेजें।

आपका

(ह०) राजेन्द्र प्रसाद

एक बार जब मैंने अपना लेख 'हमारा मुख्य कार्य क्या है—साहित्य-रचना या हिन्दी-प्रचार' उनकी सेवा में भेजकर उनकी सम्मति चाही थी तो उन्होंने मेरे लेख के विपक्ष में ही सम्मति दी थी। मेरा वह लेख वस्तुतः एकाङ्गी था और उसमें मैं सन्तुलन खो बैठा था। उनका वह पत्र भी उद्धृत करने योग्य है—

सदाकत आश्रम, पोस्ट दीघाघाट, जि० पटना; १३, ४, ३८.

श्रद्धेय चतुर्वेदीजी, प्रणाम

आपका लेख और 'प्रताप' के लेख की प्रतिलिपि मिली। मैं समझता हूँ कि हिन्दी-साहित्य-सम्मेलन ने अहिन्दी प्रान्तों में राष्ट्रभाषा-प्रचार का काम करके कोई भूल नहीं की है। हिन्दी राष्ट्रभाषा है, इसलिए राष्ट्र के नाते हिन्दी-प्रेमियों का कर्तव्य है कि अहिन्दी प्रान्तों में इसका प्रचार करें। प्रचार में जो कुछ काम किया गया है उससे न तो हमें शर्मिन्दा होना है और न किसी प्रकार का क्षोभ करना है। जो काम हुआ है उसका फल भी यथेष्ट मिला है और अगर आज तक पूरी सफलता नहीं मिली है तो उसका कारण हमारी राष्ट्रभावना की कमी है। मद्रास प्रान्त में, जहाँ की भाषा हिन्दी से बिल्कुल भिन्न है, सबसे अधिक उत्साह देखा जाता है, क्योंकि वहाँ के शिक्षित वर्ग में बहुत लोगों ने यह समझ लिया है कि राष्ट्र के लिए राष्ट्रभाषा आवश्यक है और वह भाषा हिन्दी ही हो सकती है। आप जानते होंगे कि इधर कई बरसों से वहाँ का सारा खर्च वहाँ के लोगों से ही मिलता है और उत्तर भारत से पैसे नहीं भेजे जाते हैं। मैं समझता हूँ कि इसी प्रकार से अन्य अहिन्दी प्रान्तों में भी कुछ दिनों काम करने के बाद हमारा वैसा ही अनुभव होगा और वहाँ भी वहाँ के ही लोग सारा भार अपने ऊपर ले लेवेंगे। इसमें अगर कुछ विलम्ब होता है तो हमको न तो निराश होना चाहिए और न घबराकर हाथ पर हाथ रखकर बैठ जाना चाहिए।

मैं यह नहीं मानता हूँ कि हिन्दी-साहित्य-सम्मेलन के प्रचार-काम में लगे रहने के कारण वह साहित्य-निर्माण में सहायता नहीं दे सका है। अगर आज सम्मेलन प्रचार-काम को छोड़ देवे तो भी जहाँ तक मैं समझता हूँ, साहित्य-निर्माण में वह अधिक सहायक नहीं हो सकेगा। तो भी अगर सम्मेलन के हितैषियों का यह विचार हो और वह उसे स्वीकृत हो तो मैं भी इसे मान लूँगा कि प्रचार-काम को सम्मेलन अपने हाथ में न रखकर दक्षिण-भारत-हिन्दी-प्रचार-समिति और वर्धा की प्रचार-समिति तथा इस प्रकार की अन्य संस्थाओं को स्वतंत्र रूप से सौंप दे और उन पर ही प्रचार के खर्च जमा कर लेने और दूसरे प्रबन्ध का भार छोड़ देवे। ऐसा करने से उसका बोझ कुछ कम हो जायगा और वह साहित्य-निर्माण के काम में लग सकेगा और ये दूसरी संस्थाएँ प्रचार-काम को जोरों से चला सकेंगी।

हिन्दी-प्रचार को मैं भीख की झोली नहीं मानता और न यह मानता हूँ कि इसके पीछे कोई द्वेष-बुद्धि है। इसका एकमात्र उद्देश्य है और वह है सारे देश के लिए एक राष्ट्र-भाषा का प्रचार। किसी भी प्रान्तीय भाषा को मिटाने या कमजोर करने की इच्छा किसी के दिल में स्वप्न में भी नहीं आई और न आयेगी। हम अपना राष्ट्र के प्रति कर्तव्य मात्र कर रहे हैं और उसे करते रहने में ही हमारा और देश का कल्याण है। हाँ, यह दूसरी बात है कि यह कर्तव्य सम्मेलन द्वारा कराया जाय अथवा अन्य संस्थाओं द्वारा।

(ह०) राजेन्द्र प्रसाद

श्रद्धेय बाबूजी का सबसे महत्त्वपूर्ण पत्र जो मेरे पास है वह है २ अगस्त सन् १९४५ का और उसमें उन्होंने हिन्दी-उर्दू के विषय में जो विचार प्रकट किये हैं उनसे मैं पूर्णतया सहमत हूँ और वे आज चार वर्ष बाद भी ज्यों के त्यों ताजा और उपयोगी हैं—

बिड़ला-भवन
पिलानी, जयपुर-राज्य, राजपूताना
२-८-१९४५ ई०

श्रद्धेय श्रीचतुर्वेदीजी ;

प्रणाम

आपका २२-७ का पत्र मुझे यथासमय मिला। उसके साथ ही रजिस्ट्री द्वारा पद्मसिंह-लिखित 'हिन्दी-उर्दू-हिन्दुस्तानी' नामक पुस्तक भी मिली। बहुत धन्यवाद। मैंने भी इस पुस्तक को नहीं देखा था। पढ़ रहा हूँ और जो मेरी धारणा रही है, उसकी पुष्टि इसमें मिल रही है। आजकल लोगों ने बिना कारण इतना बड़ा झगड़ा खड़ा कर रखा है। पर मेरा यह विचार है कि हिन्दीवालों को भी हम इस दोष से बिलकुल बरी नहीं कर सकते। अनेकानेक हिन्दी-लेखक भी भाषा की जटिलता में ही उसकी सुन्दरता देखते हैं। हम बहुधा भूल जाते हैं कि सादगी में भी सुन्दरता है और आज भी है। इसलिए हिन्दी को किसी भाषा से शब्दों को लेने में संकोच नहीं करना चाहिए, यद्यपि हम केवल फारसी-अरबी ही नहीं अँग्रेजी इत्यादि योरोपीय भाषाओं से भी शब्द लेते हैं और हमें लेना चाहिए। हम

यह नहीं भूल सकते कि जहाँ पारिभाषिक शब्दों की जरूरत पड़ेगी, हमें अधिकाधिक संस्कृत पर ही भरोसा करना पड़ेगा और यदि उर्दूवाले इसके लिए हमसे कुढ़ते हैं तो हम इससे नहीं डरते; पर हिन्दी-उर्दू का झगड़ा केवल इतना ही नहीं है। मैं उसमें कुछ साम्प्रदायिकता भी देखता हूँ। यह बात दोनों ओर से हो रही है और इसलिए जटिलता बढ़ती जा रही है। हिन्दी के लिए कोई डर नहीं है; क्योंकि इसकी नींव मजबूत है। यदि हिन्दीवाले दूरन्देशी से काम लें, तो हिन्दी ही राष्ट्रभाषा बन सकती है, अर्थात् हिन्दी का वह रूप जो मैं चाहता हूँ, जिसमें बहिष्कार की नीति से काम नहीं लिया जाता, जिसमें किसी जाति अथवा भाषा के प्रति द्वेष का भाव नहीं है और जो जनता के लिए सुगम और सहज में समझ में आनेवाली है। राष्ट्रभाषा बनने के लिए उसे प्रांतीय भाषाओं के निकट जाना होगा और वह तभी हो सकता है जब उसमें देशी शब्दों का ही बाहुल्य हो, विदेशी शब्दों का नहीं। पर आज कुछ लोगों के विचार जरूर संकुचित हो गये हैं। जहाँ एक ओर अहिन्दी-भाषियों को हिन्दी सिखाने का प्रयत्न हो रहा है, वहाँ उन लोगों से जो हिन्दी के रूपान्तर को अपनी भाषा मानते हैं और जो उसे बोलते हैं और लिखते हैं, हिन्दी जटिल बनाकर छीन ली जा रही है। मैं इसमें बुद्धिमानी नहीं देखता। पर मुझे विश्वास है कि यह दौर कुछ दिनों में खतम हो जायगा। अस्तु।

मैंने 'अमर शहीद फुलेना प्रसाद श्रीवास्तव' नामक पुस्तिका किसी पत्र में उद्धृत जेल में ही देखी थी। मुझे उसी से पहले-पहल यह रोमांचकारी घटना मालूम हुई; क्योंकि मुझे जेल में इसकी सूचना नहीं मिली थी। ......मुझसे मृत्युञ्जय ने कहा था कि आप जीरादेई जानेवाले थे; पर मैं समझता हूँ कि शायद उस पुस्तिका-संबंधी मुकदमों के खड़े हो जाने के कारण ही आपका उधर जाना नहीं हुआ। जो हो, अब आप एक बार उधर मेरे रहने के समय पधारें तो बहुत अच्छा हो। उस समय यदि आपके दर्शनों का ही नहीं, सहवास का भी सुअवसर हो जाय तो सोना में सुगंध हो जाय। यहाँ से बिहार जाने के बाद कुछ दिनों तक तो मैं व्यस्त रहूँगा, तीन वर्षों के बाद लोगों से मिलने का अवसर मिलेगा। इसके अतिरिक्त आन्दोलन में बहुतेरों के साथ बहुत दुर्व्यवहार और जुल्म किया गया है। उनको कुछ सहायता पहुँचाने का काम है। इसलिए आज यह कहना संभव नहीं है कि मैं कब निश्चिन्त होकर दस-पाँच दिनों के लिए जीरादेई बैठ सकूँगा। पर जब कभी हो, आप यदि आ सकें तो मैं बड़ा अनुगृहीत होऊँगा।

आपका विचार बहुत सुन्दर है। आन्दोलन का जीवित इतिहास सिपाहियों की बहादुरी और जनता के त्याग का ही इतिहास हो सकता है। आप यदि इसे अपने हाथ में लें तो बहुत अच्छा हो, पर इसके लिए मसाला जमा करना कठिन है और समय तथा परिश्रम अपेक्षित है। छपरा में काम करनेवाले हैं और वह हिन्दी की सेवा कर सकते हैं। उनका मार्ग दिखला दें तो वह सुगमता से आगे बढ़ सकते हैं। कृपा बनाये रक्खें।

आपका

(ह०) राजेन्द्र प्रसाद

श्रद्धेय बाबूजी के ये शब्द ध्यान देने योग्य हैं—"आन्दोलन का जीवित इतिहास सिपाहियों की बहादुरी और जनता के त्याग का ही इतिहास हो सकता है।"

एक बात निश्चित है। 'परगुणपरमाणून् पर्वतीकृत्य नित्यं निजहृदि विकसन्तः सन्ति सन्तः कियन्तः'—इस प्राचीन सूक्ति के अनुसार श्रद्धेय बाबूजी वास्तविक सन्त हैं; क्योंकि दूसरों के परमाणु-समान गुणों को पर्वत समझने की कला उन्होंने सीख ली है। पर इसमें एक खतरा मौजूद है, वह यह कि बाबूजी के इस सन्तपन से बिचारे परमाणुओं का दिमाग आसमान पर चढ़ सकता है। हम उन मूर्खों में से नहीं हैं, जो श्रद्धेय बाबूजी के इस विनम्रतापूर्ण व्यवहार से व्यर्थाभिमान में भर जायँ। जिसे अपनी क्षुद्रता का अनुभव हो चुका हो, वह बाबूजी के प्रशंसात्मक शब्दों का उचित मूल्याङ्कन आसानी से कर सकता है। इन पत्रों को उद्धृत करते हुए हमारे मन में केवल एक ही भावना है, वह यह कि पाठक देख लें कि हमारे देश में एक सर्वश्रेष्ठ राजनीतिक नेता ऐसे भी विद्यमान हैं, जो एक क्षुद्र साहित्यसेवी की भी उपेक्षा नहीं करते।

## हमारी अभिलाषा

जैसा हमने प्रारम्भ में ही लिखा है, बाबूजी के गाँव पर ही दो-तीन दिन उनकी सेवा में बिताने की प्रबल इच्छा बहुत वर्षों से रही है; पर वह सौभाग्य अबतक नहीं मिल पाया।

पिंजड़े में शेर!—सबसे अधिक करुणोत्पादक दृश्य हमें सरकस में वही दीख पड़ता है जिसमें शेर को अग्निमय लौहचक्र के भीतर से कुदाया जाता है, और बिना किसी सङ्कोच के हम यह कह सकते हैं कि सरकारी पदाधिकारी डॉक्टर राजेन्द्रप्रसाद के नई दिल्लीवाले रूप में हमें कोई आकर्षण नहीं प्रतीत हुआ। वहाँ भी हमने एक बार उनके दर्शन किये थे। टेलीफोन की घंटी बराबर बज रही थी, आने-जानेवालों का ताँता लगा हुआ था। कितने ही भलेमानस मतलब-बेमतलब उनका वक्त बरबाद करने के लिए बैठे हुए थे। श्री मथुरा बाबू बीमार थे और श्रद्धेय बाबूजी उनके लिए बहुत चिन्तित। हमारे जैसे कितने ही व्यक्ति टाइम बिना निश्चित किये ही पहुँच गये थे। श्री चक्रधरशरणजी की स्थिति दयनीय थी, वे लोगों को समझा रहे थे; पर उनकी आँख बचाकर किसी दूसरे के साथ खिसककर बाबूजी के पास पहुँचने के लिए कई महानुभाव उत्सुक थे। हमने फोन पर टाइम लेने का प्रयत्न तो भी किया था, और अनिश्चित दशा में अपने भाग्य का सहारा लेकर चल पड़े थे। यदि पूज्य बापू होते तो उनसे एक ही जवाब मिलता—"अरे, तुम तो आश्रम में रह चुके हो। बिना टाइम लिये कैसे चले आये? भाग जाओ, फिर वक्त तय करके आना।" पर श्रद्धेय बाबूजी ने कृपाकर बीस-पचीस मिनट दिये। अवश्य ही किसी अत्यन्त महत्त्वपूर्ण सरकारी काम को छोड़कर उन्होंने वह वक्त मुझे दिया होगा। उनसे मैंने निवेदन किया था कि वे स्वर्गीय डॉक्टर अंसारी की कोठी को सरकार द्वारा खरीदवाकर साहित्यिक तथा सांस्कृतिक कार्यों के लिए सुरक्षित कर दें। उसका उत्तर उन्होंने यही दिया था—"यह काम जनता का है। वर्तमान परिस्थिति में सरकार से यह आशा न रखिए।" यह बात पाकिस्तान बनने के पहले की है। इस उत्तर से मुझे निराशा अवश्य हुई थी। डॉक्टर

अंसारी का वह ऐतिहासिक भवन नष्ट हो रहा था, उसके वृक्ष कट रहे थे और उसके सुन्दर लॉन को नष्ट कर नींव खोदी जा रही थी। वह भवन, जिसमें अनेक बार महात्माजी ने आतिथ्य ग्रहण किया था और जहाँ स्वाधीनता-संग्राम के विषय में बीसियों बार मंत्रणाएँ हुई थीं!

रास्ता भर मैं यही सोचता रहा कि राजेन्द्र बाबू यदि स्वाधीन होते, तो इस भवन को अवश्य बचा लेते। अब भी मेरा यही विश्वास है। सरकार बनाने और सरकार बनने के मानी हैं—काजल की कोठरी का निर्माण और उसमें प्रवेश! उसमें उज्ज्वल-से-उज्ज्वल मुख पर एक-न-एक रेख लग ही जाती है।

स्वराज्य प्राप्त होने पर भी जनता के संघर्षों का खातमा नहीं हो गया। राजेन्द्र बाबू के उसी रूप को हम प्रणाम करते हैं, जिसमें वे सरकारी अनाचारों के विपक्ष में हों और जनता के साथ। महाकवि तुलसीदासजी ने कहा था—'तुलसी मस्तक तब नवै, जब धनुषबान लेउ हाथ।' जनता अब भी यह आशा लगाये हुए है कि श्रद्धेय बाबूजी महात्माजी की तरह किसी कुटी का निर्माण कर सर्वोदय-समाज का संचालन करेंगे। बापू के सच्चे उत्तराधिकारी वही हैं, दूसरा कोई नहीं।

---

# स्तवन

साहित्याचार्य्य 'सारंग' शास्त्री; सीतामढ़ी ( मिथिला )

त्याग धनी उस 'देशरत्न' को मेरा बार-बार वन्दन है!
कर्मवीर योद्धा निश्चल जो,
सत्यव्रती रहता प्रतिपल जो,
लोकोत्तर जन-मन-मोहक को सादर मेरा अभिनन्दन है!
स्वतन्त्रता का अग्रदूत प्रिय,
भारत-जननी का सपूत प्रिय,
तोड़ा जिसने तप-बल से वह पराधीनता का बन्धन है!
कोटि-कोटि जन-जन का प्यारा,
दुखी दीन का सबल सहारा,
मानवता गौरव-प्रतीक को सविनय हृदय-सुमन-अर्पण है!

---

# अभिनन्दन

श्री शङ्करलाल मस्करा, एम० ए०
रकसौल ( चम्पारन )

ओ मुट्ठीभर हाड़-माँस से
निर्मित योद्धा !
आज तुम्हें सौ बार नमन है
ओ ज्वलन्त, दुर्दान्त पथिक
तुम बढ़ते हो नित
बाधाओं को गले लगाते
ज़रा न विचलित
आज तुम्हारी वाणी ही
वाणी का स्वर है
आज तुम्हारा मस्तक ही
उत्तुङ्ग शिखर है
जिससे अमिट भावनाएँ
रह-रहकर आतीं
प्राण-प्राण से, हृदय-हृदय से
कुछ कह जातीं
और सदा अनुप्राणित होकर
दीपों की आरती सँजोकर
करते सदा तुम्हारा हम मिल
अभिनन्दन है।

# प्रणाम

प्रोफेसर माहेश्वरी सिंह 'महेश',
एम० ए० ; तेजनारायण-कालेज,
भागलपुर

हे देश-रत्न ! तुमको प्रणाम
तुम पितृ-तुल्य, तुम यश-स्वरूप
तुम जाति-ज्योति, तुम राष्ट्र-प्राण
तुमको प्रणाम
मेरा प्रणाम
सबका प्रणाम
युग का प्रणाम

× × ×

हे त्याग-मूर्त्ति ! हे पुरुष-सिंह !
हे दीनबन्धु ! हे अमरकीर्त्ति !
शत-शत प्रणाम
क्षण-क्षण प्रणाम
तन-मन प्रणाम
जग का प्रणाम